सुनिरानीराजासुखवानी । मनमहँ बहुतभाँतिभयमानी ॥ उपरोहितकोलिहिसिबुलाई । नृपदुरायय-हबातबुझाई ॥ ममअहिवाततुम्हारेहाथा । नहिंतौप्रभुमैंहोवअनाथा ॥ गनीद्रव्यदीन्हनाहिंथोरी । भइमायावशद्विजमतिभोरी ॥ सेवकसेवकायनवशकीन्हेसि । आदरमानदानबहुदीन्हेसि ॥ दोहा ॥ सेवकएकदीनतेहि, वाराणसीवसाय ॥ तेहितेपाईशिखबहुरि, तवयहकिहिमिउपाय ॥ १४॥ चौपाई ॥ पुत्रनामधरिगुप्तरखाया । द्वादशवर्षनद्वारादिखाया॥विद्रुपनकहेनकोऊपोपे।व्याहसमयनवकोउदेखे॥ मित्रमिलनहितचितअनुराग्यो । नेगीपठैव्याहमुनिमाँग्यो । अतिआनंदचल्योमगनेगी।काशीनृपपहँ आयेनेगी॥नृपमनमुदितपत्रिकावाँची।लैआवोबरातरंगराची॥आयोव्याहनहितनिडराजा । खुलीबात उपजीअतिलाजा॥क्रोधातुरकाशीअवनीशा।कहकटिहौंद्राविडकरशीशा॥ यहमुनिद्राविडअधिकड रानेउ । निजछलसमुझिसमुझिपछितानेउ ॥ दोहा ॥ अतिसभीतअतिदीनह्वै, गयोजहँतुलसीदास ॥ पाहिपाहिकहिपाँयपरि, कहेउकरौदुखनाश ॥ १५ ॥ चौपाई ॥ तबकाशीनृपकहँबुलवायो । तुल-सिदासहितकरसमुझायो ॥ सुतकहिसुताजोव्याहनआयो ॥ होयपुत्रतौहोयवधायो ॥ जोयहपुत्रहोय महाराजा । करहिंविवाहसाजिसबसाजा॥तुलसीदासवेदिविरचाई।नहँगणेशगवरीपधराई ॥ सिंहासन पैधरिरामायण । नवदिनभरकीन्हींपारायण ॥ जोकन्यावरवेपबनायो । ताहीकोसंमुखबैठायो ॥ वक्ता आपसोश्रोताभई ॥ दुनियातहँदेखनसबगई ॥ कथासकलजबबाँचिसुनाई । तासुशीशकरधरेउगो साई॥दोहा॥ अरु यह चौपाईपढी, रामहिंसुमिरिप्रसन्न ॥ तिहिअवसरवरह्वैगयो, श्रीरामायणधन्य ॥ ॥ १६ ॥ चौपाई ॥ मंत्रमहामणिविपयव्यालके । मेटतकठिनकुअंकभालके ॥ रामायणजबकहीगु साँई । प्रगटनहितकाशीफिरआई । आदरकीन्हनपंडितकाऊ ॥ कहेजोहमसोकरउपाऊ ॥ जेहि स्थानकहैंतहँजाहू । पोथीअबनदेखावहुकाहू ॥ श्रीआनंदकान्हब्रह्मचारी । हमशिरमोरसुम-हिमाभारी ॥ जोयाकोवैआदरकरिहैं । तोहमसबलैशीशहिधरिहैं । गयेआनंदकान्हपहँतत्पर । करतप्रशंसप्रसन्नपरस्पर ॥ पोथीकीचर्चापुनिकीन्ही । देखनहेतुमोलधरिलीन्ही ॥ कछुदिनपढ़ी सहितअनुरागन । गयेगोसाईपोथीमाँगन ॥ दोहा ॥ पोथीदइअरुअसकहेउ, होईआदरलोक ॥ निजप्रमाणकरि लिखिदियो, यहअद्भुतश्लोक ॥ १७॥ श्लोक ॥ "आनंदकाननेह्यस्मिञ्जङ्ग-मस्तुलसीतरुः ॥ कवितामञ्जरीयस्यरामभ्रमरभूपिता" ॥ १ ॥ छंद ॥ धनिधन्यतुलसीदासजिनज गेहतुरामायणभनी । माहात्म्यअमितनकहिसकौंरसविषयमहँमोमतिसनी ॥ निजबुद्धिकेअनुसारक हीगोपालसद्गुरुकीदया । रघुवीरयशकीअधिकताश्रीसंतजनकरिहहिंमया ॥ १ ॥ दोहा ॥ श्रीमत् तुलसीदासजी, ह्वैप्रसन्नवरदेहु ॥ रामायणमाहात्म्यसों, हरिजनकरहिंसनेहु ॥ १८ ॥ संवतवसुन-भनंदकू १९०८ मार्गशुक्लगुरुवार ॥ एकादशिकहँकीन्हहै, अपनीमतिअनुसार ॥ १९ ॥ गमको-टश्रीअवधपुर, स्वामीरामप्रसाद ॥ तिनकीमहिमाकोकहै, विश्वविदितमरयाद ॥२०॥तिनतेगादीपां चई, सोस्वामीमैदास । लषणपुरीममजन्मक्षिति, रामनगरकेपास ॥ २१ ॥ भोजनगरपरसिद्धद्वि-ज, उत्तमपूरणदास॥ तस्यात्मजगोपालकृत, यहमहात्म्यइतिहास ॥ २२ ॥

**इति श्रीगोपालदासकृत रामायणमाहात्म्यं संपूर्णम् ।**



श्रीमद्वङ्कटेशो विजयते।

अथ

श्रीयुतगोस्वामितुलसीदासजीकृत-



सटिप्पण

# बालकाण्ड १

संपूर्ण क्षेपकों सहित.

जिसमें

रामजन्म, विवाह उछाह, शिव पार्वतीका पाणिग्रहण, रावणजन्म व्युत्पत्ति और परशुरामका मानमथन इत्यादि अनेक ललित कथा वर्णित हैं।

यह ग्रन्थ

पण्डित-ज्वालाप्रसादमिश्रजीकेद्वारा

शुद्धकराकर,


## खेमराज श्रीकृष्णदासने

बंबई

निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयमें

(एकादशावृत्ति)

मुद्रितकर प्रसिद्ध किया।

संवत् १९६२, शके १८२७.

॥ श्रीः ॥

## ❋ बालकाण्ड १. ❋

दोहा-रामचरणरति जो चहै, अथवा पद निर्वान ।
भाव सहित सो यहकथा, करै श्रवणपुटपान ॥



रामपञ्चायतन ।

चौपाई-मनकामना सिद्धि नरपावै । जो यह कथा कपट तजि गावै ॥
कहहिं सुनहिं अनुमोदन करहीं । ते गोपद इव भवनिधि तरहीं ॥


खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालय, खेतवाडी-बंबई.

KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS

Shree Venkateshwar (Steam) Press, Khetwadi—BOMBAY.

॥ श्रीः ॥

श्रीमद्वेङ्कटेश्वराय नमः ।

# * अथ रामायणे बालकाण्डम्. *

दोहा–शिवको पाणिग्रहण अरु, दशमुखजन्म महान ।
रामजन्म अरु ब्याह यह, बालकाण्डमें जान ॥ १ ॥

श्लोकाः-वर्णानामर्थसंघानां रसानां छन्दसामपि ॥ मङ्गलानां च कर्त्तारौ वन्दे वाणीविनायकौ ॥ १ ॥ भवानीशङ्करौ वन्दे श्रद्धाविश्वासरूपिणौ ॥ याभ्यां विना न पश्यन्ति सिद्धाः स्वान्तःस्थमीश्वरम् ॥२॥ वन्दे बोधमयं नित्यं गुरुं शङ्कररूपिणम् ॥ यमाश्रितो हि वक्रोपि चन्द्रः सर्वत्र वन्द्यते ॥ ३ ॥ सीतारामगुणग्रामपुण्यारण्यविहारिणौ ॥ वन्दे विशुद्धविज्ञानौ कवीश्वरकपीश्वरौ ॥ ४ ॥ उद्भवस्थितिसंहारकारिणीं क्लेशहारिणीम् ॥ सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोहं रामवल्लभाम् ॥५॥ यन्मायावशवर्ति विश्वमखिलं ब्रह्मादिदेवाः सुरा यत्सत्त्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहेर्भ्रमः ॥ यत्पादप्लवमेव भाति हि भवाम्भोधेस्तितीर्षावतां वन्देऽहं तमशेषका-

---

श्लोकार्थाः–वर्णों और अर्थके समूहों और रसों छन्दों और मंगलोंकेभी करनेवाले गणेश सरस्वतीकी मैं वन्दना करताहूं ॥१॥ जो श्रद्धा और विश्वासके रूपहैं जिन दोनोंके विना सिद्धलोग अपने अन्तःकरणमें स्थित ईश्वरको नहीं देखसक्ते ऐसे भवानी–शंकरकी मैं वंदना करताहूं ॥ २ ॥ ज्ञानस्वरूप और नाशरहित शंकररूपी गुरुकी वन्दना करताहूं. जिनके आश्रितहोके टेढा चन्द्रमाभी सर्वत्र वंदनीयहै ॥ ३ ॥ सीता रामके गुणोंका समूह जो पुण्यका वनहै उसमें विहार करनेवाले वाल्मीकि और महावीरकी मैं वन्दना करताहूं ॥ ४ ॥ उत्पत्ति, पालन, प्रलयकी करनेवाली सब आनंदकी देनेहारी रामचन्द्रकी प्यारी श्रीजानकीजीको मैं नमस्कार करताहूं ॥ ५ ॥ जिनकी मायाके वशमें सम्पूर्ण संसार ब्रह्मादिक देवता वर्तते हैं ॥ जिनकी सत्यतासे यह नाशवान् जगत् सत्यसा प्रतीत होताहै जैसे कि, रस्सीके भ्रममें सर्प और भवसागरसे पार होनेकी इच्छा करनेवालों को जिनके चरण नौकारूपी शोभायमान हैं वह सब कारणोंसे परे ईश्वर जिनका 'राम–नाम' है,

रणपरं रामाख्यमीशं हरिम् ॥ ६ ॥ नानापुराणनिगमागमसम्मतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि ॥ स्वान्तःसुखाय तुलसी रघुनाथगाथाभाषानिबंधमतिमंजुलमातनोति ॥ ७ ॥

सो०-जेहिसुमिरतसिधिहोइ, गणनायककरिवरवदन[१][२] ॥
करौअनुग्रह सोइ, बुद्धिराशि शुभगुणसदन ॥ १ ॥
मूक[५] होहिं वाचाल[६], पंगु चढै गिरिवरगहन[७] ॥
जासुकृपासुदयाल, द्रवौसकलकलिमल[८]दहन ॥२॥
नीलसरोरुह श्याम, तरुण अरुण वारिजनयन ॥
करौ सो मम उर धाम, सदाक्षीरसागरशयन ॥ ३॥
कुन्दइन्दु सम देह, उमारमण करुणाअयन ॥
जाहि दीनपर नेह, करहु कृपा मर्द्दनमयन[९] ॥ ४ ॥
वन्दौं गुरुपद कंज[१०], कृपासिंधु नररूप हरि ॥
महामोह तमपुंज[११], जासु वचन रविकर निकर ॥५॥

चौ०-वन्दौं गुरुपद पद्म परागा[१२] * सुरुचिसुवाससरस अनुरागा ॥
अमिय मूरिमय चूरण चारू[१३] * शमनसकलभवरुजपरिवारू ॥
सुकृतशम्भुतनुविमलविभूती * मंजुल[१४] मंगल मोद प्रसूती ॥
जन मनमंजु मुकुरमलहरणी * कियेतिलकगुणगणवशकरणी ॥
श्रीगुरुपदनखमणिगणज्योती * सुमिरत दिव्यदृष्टि हियहोती ॥
दलन मोह तम सासु प्रकासू * बड़भाग्य उर आवहिं जासू ॥
उघरहिंविमलविलोचनाहियके * मिटहिं दोष दुखभवरजनीके ॥
सूझहिंरामचरितमणिमानिक * गुप्तप्रकटजहँजोजेहिखानिक ॥

दोहा-यथा सुअंजन आँजि दृग[१५], साधक सिद्ध सुजान ॥
कौतुक[१६] देखहिं शैल वन, भूतल भूरिनिधान ॥ १ ॥

तिनको मैं प्रणाम करताहूं ॥ ६ ॥ अठारह पुराण, चार वेद, छः शास्त्रोंका जो सम्मतहै वह इस रामायणमें कहाहै. कहीं अन्यभी अपने अंतःकरणके सुखके निमित्त तुलसीदास रघुनाथकी कथाको भाषामें निबंधकर कोमल विस्तार करतेहैं ॥ ७ ॥

१ हाथीकी शुण्ड तद्वत् । २ मुख । ३ कृपा । ४ घर । ५ गूंगे । ६ वक्ता । ७ गम्भीर । ८ पाप । ९ काम । १० कमलवत् । ११ अंधकारसमूह । १२ रज । १३ पवित्र । १४ निर्मल । १५ आँख । १६ तमासा ।

गुरुपद रज मृदु मंजुल अंजन * नयनअमियदृगदोषविभंजन ॥
तेहिकरिविमलविवेकविलोचन * वर्णौं रामचरित भवमोचन ॥
वन्दौं प्रथम महीसुर चरणा * मोहजनित संशय सबहरणा ॥
सुजनसमाज सकल गुणखानी * करौं प्रणाम सप्रेम सुवानी ॥
साधुचरितशुभ सरिसकपासू * निरसविशदगुणमयफलजासू ॥
जो सहि दुख परछिद्र दुरावा * वन्दनीय जेहि जगयशपावा ॥
मुद मंगल मय संत समाजू * जो जग जंगम तीरथराजू ॥
राममक्ति जहँ सुरसरि धारा * सरस्वति ब्रह्मविचार प्रचारा ॥
विधिनिषेधमयकलिमलहरणी * कर्मकथा रविनंदिनि वरणी ॥
हरि हर कथा विराजत बेनी * सुनत सकल मुदमंगल देनी ॥
बट विश्वास अचल निजधर्म्मा * तीरथराज समाज सुकर्म्मा ॥
सबहिंसुलभ सबदिन सबदेशा * सेवत सादर शमन कलेशा ॥
अकथ अलौकिक तीरथराऊ * देइ सद्य फल प्रगट प्रभाऊ ॥

दोहा–सुनिसमुझिहिंजनमुदितमन, मज्जहिंअतिअनुराग ॥
लहहिं चारिफल अछततनु, साधुसमाजप्रयाग ॥ २ ॥

मज्जन फल देखिय ततकाला * काकहोहिं पिक बकउ मराला ॥
सुनि आश्चर्य करहि जनिकोई * सतसंगति महिमा नहिं गोई ॥
* वाल्मीकि×नारद+घटयोनी * निजनिजमुखनकहीनिजहोनी ॥

---

* वालमीकिजीने रामजीसे कहा कि,मैं पहिले व्याधेका काम करके अनेक जीवोंका घात किया करता और उनका द्रव्य हरण करके अपने कुटुंबका पालन करता था.एक दिन ऋषियोंसे अकस्मात् मार्गमें भेंट भई, सो उनका भी जीवघात करनेकेलिये मैं तत्पर हुआ. तब उन्होंने कहा कि, जिन्होंने तुझको इस घोर कर्ममें प्रवृत्त कर रक्खाहै वोह तेरे पापकेभी साझीहैं कि,नहीं? तब मैं यह वार्त्ता सुन कुटुंबके लोगोंसे पूँछने गया उन्होंने कहा हम पापमें साझी नहीं. तब मैं बडा दुःखीहो फिर ऋषियोंके पास गया उन्होंने मुझे अत्यन्त आतुर समझकर दीक्षा दी.उनके उपदेशसे आपका नाम विपरीत मरा२जपते २ मैं इस स्वधर्मगतिको प्राप्त हुआ कि, आप साक्षात् ईश्वर मेरे स्थानपर पधारे. जब वेदव्यास पुराणोंको बनाचुके और उन्हैं संतोष न आया तब×नारदजीसे कहा कि, महाराज ! इसका कारण क्या? नारदजी बोले सुनो मैं पूर्वमें दासीपुत्र रहा परन्तु मेरी माता जिसके यहां काम करतीथी वह साधुसेवीथे उनके स्थानमें साधु लोग आवें तब साधुओंका जूंठा भोजन जो

१ गंगाजी । २ यमुनाजी । ३ नाश । ४ प्रयागजी । ५ स्नान । ६ कौवा । ७ हंस । ८ छिपी । ९ अगस्त्यजी । १० अपने अपने ।

जलचर थलचर नभचर नाना * जे जड़ चेतन जीव जहाना ॥
मति कीरति गति भूति भलाई * जब जेहि यत्न जहाँ जेहि पाई॥
सो जानब सतसंग प्रभाऊ * लोकहुँ वेदन आन उपाऊ ॥
बिन सतसंग विवेक न होई * रामकृपा बिन सुलभ न सोई ॥
सतसंगति मुद मंगल मूला * सोइफलसिधसबसाधनफूला॥
शठ सुधरहिं सतसंगति पाई * पारस परशि कुधातु सुहाई ॥
विधिवश सुजन कुसंगति परहीं * फणिमणिसमनिजगुणअनुसरहीं
विधि हरि हर कविकोविदवानी * कहत साधु महिमा सकुचानी॥
सो मोहिंसन कहिजात न कैसे * शाकवणिकमणि गुणगण जैसे॥

दोहा–वन्दौं संत समान चित, हित अनहित नहिं कोउ ॥
अंजलिगत शुभ सुमनजिमि, समसुगंध करदोउ ॥ ३ ॥
संत सरलचित जगतहित, जानि स्वभाव सनेहु ॥
बालविनय सुनि करिकृपा, रामचरणरति देहु ॥ ४ ॥

बहुरि वंदि खलगण सतिभाये * जे बिनकाज दाहिनेहुँ बाये ॥
परहित हानि लाभ जिनकेरे * उजरे हर्ष विषाद बसेरे ॥
हरि हर यश राकेश राहुसे * पर अकाज भट सहसबाहुसे ॥
जे परदोष लखहिं सहसाखी * परहितघृत जिनके मनमाखी ॥
तेज कृशानु रोष महिषेशा * अघअवगुणधनधनिकधनेशा ॥
उदय केतु समहित सबहीके * कुम्भकर्ण सम सोवत नीके ॥
पर अकाजलगि तनु परिहरहीं * जिमिहिमउपलकृषीदलगरहीं ॥

शेषरहै उसे मैं खाऊं और उनकी सेवा किया करूं उससे मेरी बुद्धि ऐसी निर्मल हुई कि, माताके परलोक जानेके अनंतर मैं तपस्या करने चलागया अन्तमें शरीर त्यागकर इस गतिको पहुँचा कि, ब्रह्माका पुत्र हुआ यह सत्संगतिकी महिमाहै. इससे तुम अब कछु भगवद्यश कहो तो संतोष होगा तब व्यासजीने श्रीमद्भागवत बनाया और × अगस्त्यजीने महादेवजीसे कहा कि, मेरे पिता मित्रावरुण तप करतेथे कि, आकाशमार्गमें रंभा शृंगार किये जातीथी सो उनकी दृष्टि उसपर पड़ी काम उत्पन्नभया तब मित्रावरुणजीने वीर्यको घटमें रखदिया उससे मेरी उत्पत्ति हुई इससे मैं घटज हुआ तो ऐसा नीचबुद्धि और नीचस्थानसे उत्पन्नहुआ परन्तु सत्संगसे इस दशाको प्राप्तहुआ॥

१ मूर्ख–स्थावर । २ ज्ञान । ३ लोहा । ४ पुष्प । ५ पूर्णमासीका चन्द्र । ६ पाला । ७ खेती

वन्दौं खल जस शेष सरोषा * सहसवदन वर्णै परदोषा ॥
पुनि प्रणवौं पृथुराज समाना * पर अघ सुनैं सहसदश काना ॥
बहुरि शक्र[1] सम विनवौं तेही * संतत सुरानीक हित जेही ॥
वचन वज्र जेहि सदा पियारा * सहसनयन परदोष निहारा ॥

दोहा–उदासीन अरि मीत हित, सुनत जरहिं खलरीति ॥
जानु पाणि युग जोरिकरि, विनती करौं सप्रीति ॥ ५ ॥

मैं आपनि दिशि कीन्ह निहोरा * तिन निजओर न लाउब भोरा ॥
पायस[2] पालिय अति अनुरागा[3] * होहिंनिरामिष[4]कबहुँकिकागा ॥
वन्दौं संत असज्जन चरणा * दुखप्रदउभयबीचकछुवरणा ॥
बिछुरत एक प्राण हरिलेहीं * मिलत एक दारुण दुख देहीं ॥
उपजहिं एक संग जलमाहीं *जलजजोंकाजिमिगुणबिलगाहीं॥
सुधा[5] सुरा[6] सम साधु असाधू * जनक एकजंगजलधिअगाधू ॥
भल अनभलनिजानिजकरतूती * लहत सुयश अपलोकाविभूती ॥
सुधा सुधाकर सुरसरि साधू *गरलअनलकलि[7]मलसरिव्याधू॥
गुण अवगुण जानत सब कोई * जो जेहिभाव नीक तेहि सोई ॥

दोहा–भले भलाईपै लहहिं, लहहिं निचाई नीच ॥
सुधा सराहिय अमरता, गरल सराहिय मीच ॥ ६ ॥

खलगह अगुण साधु गुणगाहा *उभय अपारउदधि अवगाहा[9] ॥
तेहिते कछु गुण दोष बखाने *संग्रह त्याग न बिन पहिंचाने ॥
भलेउ पोच सब विधि उपजाये * गनि गुण दोष वेद बिलगाये ॥
कहहिं वेद इतिहास पुराना * विधिप्रपंचगुणअवगुणसाना ॥
दुख सुख पाप पुण्य दिन राती * साधु असाधु सुजाति कुजाती ॥
दानव देव ऊंच अरु नीचू * अमिय सजीवन माहुर मीचू ॥
माया ब्रह्म जीव जगदीशा * लक्ष अलक्ष रंक अवनीशा ॥
काशी मग सुरसरि कर्मनाशा * मरु मालव महिदेव गवासा ॥

१ इन्द्र । २ खीर । ३ मीनि । ४ मांस । ५ अमृत । ६ मदिरा । ७ कर्मनाशा । ८ विष । ९ अथाह ।

स्वर्ग नरक अनुरागविरागा * निगमागम गुण दोष विभागा॥

दोहा—जड़ चेतन गुण दोषमय, विश्वकीन्ह करतार ॥
संत हंस गुण गहहिं पय, परिहरि वारि विकार ॥ ७ ॥

अस विवेक जब देहि विधाता *तब तजि दोष गुणहिं मनराता॥
काल स्वभाव कर्म बरिआई * भलेउ प्रकृति वश चूक भलाई॥
सो सुधारि हरिजन जिमि लेहीं *दलिदुखदोष विमल यश देहीं॥
खलउ करहिं भल पाइ सुसंगू *मिटहि न मलिनस्वभावअभंगू॥
लखि सुवेष जगवंचक जेऊ * वेष प्रताप पूजियत तेऊ ॥
उघरहिं अन्त न होइ निबाहु * कालनेमि जिमि रावण राहू ॥
किये कुवेष साधु सनमानू * जिमि जग जाम्बवन्त हनुमानू॥
हानि कुसंग सुसंगति लाहू * लोकहु वेद विदित सब काहू ॥
गगनै चढ़ै रज पवन प्रसंगा * कीचहि मिलइ नीच जल संगा ॥
साधु असाधु सदनशुकसारी *सुमिरहिं राम देहिं गनि गारी ॥
धूम कुसंगति कारिख होई *लिखिय पुराण मंजु मसि सोई ॥
सोइ जलअनलअनिलसंघाता * होइ जलद जगजीवन दाता॥

दोहा—ग्रह भेषज जल पवन पट, पाइ कुयोग सुयोग॥
होइ कुवस्तु सुवस्तु जग, लखहिं सुलक्षण लोग ॥ ८ ॥
सम प्रकाश तम पाख दुहुँ, नाम भेद विधि कीन्ह ॥
शशि पोषक शोषक समुझि, जगयश अपयश दीन्ह ॥९॥
जड़ चेतन जग जीवजे, सकल राम मय जानि ॥
वन्दौं सबके पदकमल, सदा जोरि युगपानि ॥ १० ॥
देव दनुज नर नाग खग, प्रेत पितर गंधर्व ॥
वन्दौं किन्नर रजनिचर, कृपा करहु अब सर्व ॥ ११ ॥

आकर चारि लाख चौरासी *जातजीव नभ जल थल वासी॥
सियाराममय सब जनजानी * करौं प्रणाम जोरि युग पानी॥

१ संसार। २ नाश। ३ आकाश। ४ गृह। ५ औषध। ६ दोनोंहाथ। ७ निशाचर।

जानि कृपा करि किंकर मोहू * सब मिलिकरहु छाँड़िछलछोहू ॥
निजबुधिबलभरोसमोहिंनाहीं * ताते विनय करउँ सब पाहीं ॥
करन चहौं रघुपति गुणगाहा * लघुमति मोरि चरितअवगाहा ॥
सूझ न एकौ अंग उपाऊ * मन अतिरंक मनोरथ राऊ ॥
मतिअतिनीचऊँचरुचिआछी * चाहिय अमिय जगजुरैनछाछी ॥
क्षमिहहिं सज्जन मोरि ढिठाई * सुनिहहिं बालवचन मन लाई ॥
ज्यों बालक कह तोतरिबाता * सुनहिंमुदितमनपितुअरुमाता ॥
हँसिहहिं क्रूरकुटिलकुविचारी * जे परदूषण भूषण धारी ॥
निजकवित्त केहि लाग न नीका * सरस होय अथवा अति फीका ॥
जे परभणित सुनत हरषाहीं * ते वर पुरुष बहुत जग नाहीं ॥
जग बहु नर सर सरिसमभाई * जे निज बाढ़ बढ़हिं जल पाई ॥
सज्जन सुकृतासिन्धु सम कोई * देखि पूर विधु बाढ़हि जोई ॥

दोहा-भाग्य छोट अभिलाष बड़, करउँ एक विश्वास ॥
पैहहिं सुख सुनि सुजन जन, खल करिहैं उपहास ॥१२॥

खल परिहास होत हित मोरा * काक कहहिं कल कंठ कठोरा ॥
हंसहिं बक दादुर चातकही * हँसहिंमलिनखलविमलबतकही ॥
कवित रसिक न रामपद नेहू * तिन्ह कहँ सुखदहासरसएहू ॥
भाषा भणित मोरि मति भोरी * हँसिबे योग हँसे नहिं खोरी ॥
प्रभुपद प्रीति न सामुझि नीकी * तिनहिंकथासुनिलागिहिफीकी ॥
हरिहरपदरति मति न कुतरकी * तिनकहँमधुरकथा रघुवरकी ॥
रामभक्ति भूषित जिय जानी * सुनिहहिंसुजनसराहिसुबानी ॥
कवि न होउँ नहिं चतुर प्रवीना * सकल कला सब विद्या हीना ॥
आखर अर्थ अलंकृत नाना * छन्द प्रबन्ध अनेक विधाना ॥
भाव भेद रस भेद अपारा * कवितदोषगुण विविधप्रकारा ॥
कवित विवेक एक नहिं मोरे * सत्य कहौं लिखि कागजकोरे ॥

१ कंगाल । २ राजा । ३ कविताई । ४ तालाब । ५ नदी । ६ समुद्र । ७ पूर्णमासीका चन्द्रमा

दोहा–भणित मोर सब गुणरहित, विश्व विदित गुण एक ॥
सो विचारि सुनिहहिं सुमति, जिनके विमल[१]विवेक ॥१३॥

यहि महँ रघुपति नाम उदारा * अतिपावन पुराण श्रुति सारा॥
मंगल भवन अमंगल हारी *उमासहित जेहि जपत पुरारी॥
भणितविचित्रसुकविकृतजोऊ * राम नाम विनु सोह न सोऊ॥
विधुवदनी सब भाँति सँवारी * सोह न वसन विना वर नारी ॥
सबगुणरहितकुकविकृतबानी * राम नाम यश अंकित जानी॥
सादर कहहिं सुनहिं बुधताही * मधुकर सरिससन्तगुणग्राही॥
यदपि कवित गुण एको नाहीं * रामप्रताप प्रगट इहि माहीं ॥
सोइ भरोस मोरे मन आवा * केहि न सुसंग बड़ापन पावा ॥
धूमउ तजै सहज करुआई * अगर प्रसंग सुगन्ध बसाई ॥
भणितभदे[२]श वस्तु. भलिवरणी * रामकथा जग मंगलकरणी ॥

छंद–मंगलकरनि कलिमलहरानि[३], तुलसी कथा रघुनाथकी ॥
गति कूर[४] कविता सरित[५] की, ज्यों परम पावन पाथ[६]की ॥
प्रभुसुयशसंगतिभणितभलि, होइहि सुजनमनभावनी ॥
भव[७] भूति अंग मशानकी, सुमिरत सुहावनि पावनी ॥ १ ॥

दोहा–प्रिय लागहिं अति सबहिं मम, भणितरामयशसंग ॥
दारु[८] विचार कि करइ कोउ, वन्दिय मलय प्रसंग ॥ १४ ॥
श्याम सुरभि[९] पय[१०]विशद अति, गुणद करहिं तेहि पान ॥
गिरा ग्राम सिय राम यश, गावहिं सुनहिं सुजान ॥ १५ ॥

मणि माणिक मुक्ताछविजैसी * अहिगिरिगजशिरसोहनतैसी ॥
नृप किरीट[११] तरुणी तनु पाई * लहहिं सकल शोभा अधिकाई ॥
तैसाहिसुकविकवितबुधकहहीं * उपजहिंअनतअनतछबिलहहीं॥
भक्तहेतु विधि भवन विहाई * सुमिरत शारद आवत धाई ॥
रामचरित सर विनुअन्हवाये * सो श्रम जाइ न कोटि उपाये ॥
कविकोविदअसहृदयविचारी * गावहिं हरिगुण कलिमलहारी ॥

१ निर्मल ज्ञान। २ फूहर। ३ कलियुगके पापहरनहारी। ४ टेढी। ५ नदी। ६ जलकेसंयोगते। ७ महादेव। ८ काष्ठ। ९ श्यामगाय। १० श्वेतदूध। ११ मुकुट।

कीन्हें प्राकृत जन गुणगाना * शिरधुनिगिरा लागिपछिताना॥
हृदय सिन्धु मति सीप समाना * स्वाती शारद कहहिं सुजाना ॥
जो बरषै वर वारि विचारू * होहिं कवित मुक्तामणिचारू ॥
दोहा-युक्ति वेधि पुनि पोहिये, रामचरित वर ताग ॥
पहिरहिं सज्जन विमलउर, शोभा अतिअनुराग ॥ १६ ॥
जे जनमें कलिकाल कराला * करतब वायस वेष मराला ॥
चलत कुपंथ वेदमग छाँडे * कपट कलेवर कलिमल भाँडे ॥
वञ्चक भक्त कहाइ रामके * किंकर कंचन कोह कामके ॥
तिनमहँ प्रथमरेख जग मोरी * धृक धर्मध्वज धन्धक धोरी ॥
जो अपने अवगुण सब कहऊँ * बाढै कथा पार नहिं लहऊँ ॥
ताते मैं अति अल्प बखाने * थोरेमहँ जानिहहिं सयाने ॥
समुझिविविधविधिविनतीमोरी * कोउ न कथा सुनि देइहिखोरी॥
एतेहुपर करिहहिं जे शंका * मोहिते अधिकते जडमतिरंका॥
कवि न होउँ नहिं चतुर कहाऊं * मति अनुरूप रामगुण गाऊं ॥
कहँ रघुपतिके चरित अपारा * कहँ मति मोरि निरत संसारा ॥
जेहि मारुत गिरि मेरु उड़ाहीं * कहहु तूल केहि लेखे माहीं ॥
समुझत अमित राम प्रभुताई * करत कथा मन अति कदराई॥
दोहा-शारद शेष महेश विधि, आगम निगम पुरान ॥
नेति नेति कहि जासु गुण, करहिं निरंतरगान ॥ १७॥
सब जानत प्रभु प्रभुता सोई * तदपिकहे बिन रहा न कोई ॥
तहाँ वेद अस कारण राखा * भजन प्रभाव भाँति बहु भाखा॥
एक अनीह अरूप अनामा * अज सच्चिदानन्द. परधामा ॥
व्यापक विश्वरूप भगवाना * तेइँ धरिदेह चरितकृत नाना ॥
सो केवल भक्तनहित लागी * परम कृपालु प्रणत अनुरागी ॥
जेहि जनपर ममता अरु छोहू * तेहि करुणानिधिकीन्हनकोहू॥
गई बहोरि गरीबनिवाजू * सरल सबल साहब रघुराजू ॥

१ कौवा। २ हंस। ३ छली। ४ पाखण्डी। ५ सूक्ष्म। ६ लागि। ७ अल्पबुद्धि। ८ रुई।

बुधवर्णहिं हरियश अस जानी * करहिं पुनीत सफल निजबानी॥
तेहि वल मैं रघुपति गुणगाथा * कहिहौं नाइ रामपद माथा ॥
मुनिनप्रथम हरि कीरतिगाई * तेहिमगचलतसुगममोहिंभाई॥
दोहा–अति अपार जे सरितवर, जो नृप सेतु कराहिं ॥
चढि पिपीलिका[1] परमलघु, बिनु श्रम पारहिजाहिं ॥ १८॥
यहि प्रकार बल मनहिं दृढाई[2] * करिहौं रघुपति कथा सुहाई ॥
व्यासआदिकवि पुंगव नाना * जिन सादर हरिचरित बखाना॥
चरणकमल वन्दौं सब केरे * पुरवहु सकल मनोरथ मेरे ॥
कलिके कविन करौं परणामा * जिन्ह वरणे रघुपति गुणग्रामा॥
जे प्राकृतकवि परमसयाने * भाषा जिन हरिचरित बखाने॥
भये जे अहहिं जे होइहैं आगे * प्रणवौं सबहिं कपट छल त्यागे॥
होउ प्रसन्न देहु वरदानू * साधु समाज भणित[3] सनमानू॥
जो प्रबन्ध बुध नहिं आदरहीं *सोश्रम वादि बाल कवि करहीं॥
कीरतिभणित भूति[4] भलि सोई * सुरसरि[5] सम सबकहँ हितहोई॥
राम सुकीरति भणित भदेशा * असमंजस अस मोहिं अँदेशा॥
तुम्हरी कृपा[6] सुलभ सब मोरे * सियनि सुहावनि टाट पटोरे ॥
करहु अनुग्रह अस जियजानी * विमलयशहि अनुहरहु सुबानी॥
दोहा–सरल कवित कीरति विमल, सोइ आदरहि सुजान ॥
सहज वैर[7] बिसराइ रिपु, जो सुनि करहिं बखान ॥ १९ ॥
सोनहोइबिनु विमल मति, मोहिं मतिबल अतिथोरि ॥
करहुकृपा हरियश कहौं, पुनि पुनि सबहिं निहोरि ॥ २०॥
कवि कोविद रघुवर चरित, मानस मंजु मराल ॥
बालविनयसुनि सुरुचिलखि, मोपर होहु कृपाल ॥ २१ ॥
सो०–वन्दौं मुनिपदकंज, रामायण जिन निर्मयउ ॥
सखरसकोमल मंजु, दोष रहित दूषण सहित ॥ ६ ॥
वन्दौं चारों वेद, भववारिधि वोहित[8] सरिस ॥

१ चीटी । २ बडाई । ३ कविताई । ४ सम्पत्ति । ५ गंगाजी । ६ कृपा । ७ स्वाभाविकवैर
८ संसारसागरके तरनेको नौकासमान ।

जिनहिं न सपनेहु खेद, वर्णत रघुपति विशद यश ॥ ७ ॥
वंदौं विधि पद रेणु, भवसागर जिन कीन यह ॥
सन्त सुधा शशि धेनु, प्रगटे खल विष वारुणी ॥ ८ ॥
दोहा–विबुध विप्र बुध गुरुचरण, वंदि कहौं करजोर ॥
होइ प्रसन्न पुरवहु सकल, मंजु मनोरथ मोर ॥ २२ ॥
पुनि वन्दौं शारद सुर सरिता * युगल पुनीत मनोहर चरिता ॥
मज्जन पान पाप हर एका * कहत सुनत यकहर अविवेका ॥
गुरु पितु मातु महेश भवानी * प्रणवौं दीनबन्धु दिन दानी ॥
सेवक स्वामि सखा सिय पीके * हित निरूप सबविधितुलसीके ॥
कलिविलोकिजगहितहरगिरिजा * साबरमंत्रजालजिनसिरिजा ॥
अनमिल आखर अर्थ न जापू * प्रगट प्रभाव महेश प्रतापू ॥
सो महेश मोपर अनुकूला * करौं कथा मुद मंगल मूला ॥
सुमिरि शिवा शिव पाइ पसाऊ * वरणौं रामचरित चितचाऊ ॥
भणित मोरिशिवकृपा विभाँती * शशिसमाजमिलिमनहुँसुराती ॥
जो यह कथा सनेह समेता * कहिहैंसुनिहहिंसमुझिसचेता ॥
ह्वैहहिं रामचरण अनुरागी * कलिमलरहित सुमंगलभागी ॥
दोहा–स्वप्नहु साँचहु मोहिंपर, जो हरि गौरि पसाउ ॥
तो फुर होउ जो कहहुँ सब, भाषा भणित प्रभाउ ॥ २३ ॥
वन्दौं अवधपुरी अतिपावनि * सरयूसरिकलिकलुपनशावनि ॥
प्रणऊं पुर नर नारि बहोरी * ममता जिनपर प्रभुहि न थोरी ॥
सियनिंदक अघ ओघ नशाये * लोक विशोक बनाइ बसाये ॥

* देखिये अयोध्यामें जब श्रीरामचन्द्र राजा रहे तब एक रजककी स्त्री विना पतिकी आज्ञा पिताके भवनको चलीगई. तीनदिनके उपरान्त जब वह पतिके गृह फिर आई तब उससे रजक बोला कि, तू मेरे घरसे जा मैं तुझे घरमें नहीं रक्खूंगा. मैं राम नहींहूं कि, जो सीता ११ ग्यारह महीना रावणके घर रहीं फिर उसे अपने घरमें रखके रानी बनालिया. ऐसा व्यंग्य वचन कहके स्त्रीको निकाल दिया. इसको सुन रामचन्द्रजीने सीताको तपोवनको भेज दिया और अयोध्या पुरीमें वसनेसे रजकको सीताकी निन्दाके पापसे क्षमा कर परमधाम दिया ॥

१ श्रम दुःख । २ अमृत । ३ चन्द्रमा । ४ गाय । ५ शोभित । ६ पूर्णमासी ।

वन्दौं कौसल्या दिशि प्राची * कीरतिजासुसकल जगमाची ॥
प्रगट्यो जहँ रघुपतिशशिचारू * विश्वसुखद खलकमल तुषारू ॥
दशरथराउ सहित सब रानी * सुकृत सुमंगल मूरति जानी ॥
करौं प्रणाम कर्म मन वानी * करहु कृपा सुत सेवक जानी ॥
जिनहिंविरचिबड़भयउविधाता * महिमाअवधिराम पितुमाता ॥

सो०–वन्दौं अवध भुआल, सत्य प्रेम जेहि रामपद ॥
विछुरत दीनदयाल, प्रिय तनु तृणइव परिहरेउ ॥ ९ ॥

प्रणवौं परिजन सहित विदेहू * जाहि रामपद गूढ़ सनेहू ॥
योग भोग महँ राखेउ गोई * राम विलोकत प्रगटेउ सोई ॥
प्रणवौं प्रथम भरतके चरणा * जासु नेम व्रत जाइ न वरणा ॥
रामचरण पंकज मन जासू * लुब्ध मधुप इव तजै न पासू ॥
वन्दौं लक्ष्मण पद जलजाता * शीतल सुभग भक्त सुखदाता ॥
रघुपति कीरति विमलपताका * दण्डसमान भयो यश जाका ॥
शेष सहस्र शीश जगकारन * जो अवतरेउ भूमिभय टारन ॥
सदा सो सानुकूल रह मोपर * कृपासिन्धु सौमित्रि गुणाकर ॥
रिपुसूदन पद कमल नमामी * शूर सुशील भरत अनुगामी ॥
महावीर विनवौं हनुमाना * राम जासु यश आपु बखाना ॥

सो०–वन्दौं पवनकुमार, खल वन पावक ज्ञान घन ॥
जासु हृदय आगार, बसहिं राम शरचापधर ॥ १० ॥

कपिपति ऋच्छ निशाचरराजा * अंगदादि जे कीश समाजा ॥
वन्दौं सबके चरण सुहाये * अधम शरीर राम जिनपाये ॥
रघुपतिचरण उपासक जेते * खग मृग सुर नर असुरसमेते ॥
वन्दौं पदसरोज सब केरे * जे बिनु काम रामके चेरे ॥
शुकसनकादि आदिमुनिनारद * जे मुनिवर विज्ञान विशारद ॥
प्रणऊं सबहि धरणिधरि शीशा * करहु कृपा जन जानि मुनीशा ॥
जनकसुता जगजननिजानकी * अतिशयप्रिय करुणानिधानकी ॥

१ पूर्वदिशा । २ पाला । ३ जनक । ४ लोभित । ५ भौंरा । ६ सुमित्रानंदन लक्ष्मणजी । ७ शत्रुघ्न । ८ प्रवीण ।

ताके युगपद कमल मनाऊं * जासु कृपा निर्मल मति पाऊं ॥
पुनि मन वचन कर्म रघुनायक * चरणकमल वन्दौं सब लायक ॥
राजिवनयन धरे धनु सायक * भक्तविपति भंजन सुखदायक ॥
दोहा-गिरा अर्थ जलवीचि सम, कहियत भिन्न न भिन्न ॥
वन्दौं सीतारामपद, जिनहिं परम प्रिय खिन्न॥ २४ ॥
वन्दौं रामनाम रघुवरके * हेतु कृशानु भानु हिमकरके ॥
विधि हरि हर मय वेद प्राणसे * अवगुण अनुपम गुणनिधानसे ॥
महामंत्र जो जपत महेशू * काशी मुक्तिहेतु उपदेशू ॥
*महिमा जासु जान गणराऊ * प्रथम पूजियत नामप्रभाऊ ॥
जानि आदिकवि नाम प्रतापू * भयउ शुद्धकरि उलटा जापू ॥
सहस×नामसमसुनिशिववानी * जपि जेई शिव संग भवानी ॥

* ब्रह्माने सब देवतोंसे कहा कि, प्रथम पूज्यपदके योग्य कौनहै सो यह सुन सब देवता आपसमें कलह करने लगे तब ब्रह्माजी बोले तुम सबसे पृथ्वीकी परिक्रमा करके जो मेरे पास पहले आवेगा उसीको हम प्रथम पूज्यपद देवेंगे यह सुन सब देवता अपने २ वाहनपर चढ़ दौडे पर गणेशजी मूषक वाहन होनेसे पीछे रहगये और बड़े व्याकुल हुए तब नारदजी उनको मिले और इनके परितापका कारण सुन कहा तुम पृथ्वीमें रामका नाम लिखकर प्रदक्षिणाकरो और ब्रह्माके पास चले जाओ तब गणेशजी वैसाही कर ब्रह्माके निकट गये जब और सब देवभी ब्रह्माके सन्मुख आये तब ब्रह्मा आदि सब देवतोंने मिलके श्रीरामनामकी महिमा समझ गणेशजीको प्रथम पूज्यपद दिया इससे रामनामकी बड़ी महिमा है ॥

महादेवजीने स्वामिकार्त्तिक और गणेशजी दोनों पुत्रोंसे कहा कि जो पृथ्वीकी परिक्रमा करके पहले मेरे पास आवै उसको हम प्रथम पूज्यपद देवेंगे. सो सुन कार्तिकेय मोरपर बैठ आगे गये और गणेशजी मूसेपर पीछे रहगये तहाँ अपनेको हारा मान नारदके उपदेशसे नामकी परिक्रमाकर महादेवजीके पास गये तब शिवजीने ध्यानपूर्वक विचारकर श्रीरामनामकी महिमा स्मरणकर गणेशजीको प्रथम पूज्यपद दिया ॥

× एक समय महादेवजी पाक बनाय थालमें परोस पार्वतीको पुकारा प्रिये ! आओ भोजन करो. तब पार्वती बोलीं कि, मैं विष्णुसहस्रनामका पाठकर तब प्रसाद पातीहूं सो अभी पाठ नहीं किया. तब महादेवजी बोले कि, हे पार्वती! श्रीरामका नाम विष्णुके सहस्रनामकी तुल्यहै सो एक बार रामनाम उच्चारणकर आयके भोजन करो. तब पार्वतीजीने वैसाही किया. महादेवजी इनके मनकी प्रीति निश्चयपूर्वक और अपने वचनका विश्वास देखके अति प्रसन्न होय पतिव्रता शिरोमणि किया और ऐसाभी है कि, गौरीशंकर अर्द्धांगी स्वरूप तभीसे हुए ॥

१ दीन । २ अग्नि । ३ सूर्य ।

हर्ष हेतु हरि हरहीको * किय भूषण तिय भूषण तीको ॥
नाम प्रभाव जान शिवनीके * कालकूट फल दीन्ह अमीके ॥
दोहा–वर्षाऋतु रघुपति भगति, तुलसी शालि सुदास ॥
रामनाम वर वर्ण युग, श्रावण भादौंमास ॥ २५ ॥
अक्षर मधुर मनोहर दोऊ * वर्ण विलोचन जनजिय जोऊ ॥
सुमिरत सुलभसुखदसबकाहू * लोकलाहु परलोक निबाहू ॥
कहतसुनत सुमिरतसुठिनीके * राम लषण सम प्रिय तुलसीके ॥
वर्णत वरण प्रीति बिलगाती * ब्रह्मजीव सम सहज सँघाती ॥
नरनारायण सरिस सुभ्राता * जगपालक विशेष जनत्राता ॥
भक्तिसुतियकलकरणविभूषण * जगहितहेतु विमलविधुपूषण ॥
स्वादु तोष सम सुगति सुधाके * कमठ शेष सम धर वसुधाके ॥
जनमन मंजु कंज मधुकरसे * जीह यशोमति हरि हलधरसे ॥
दोहा–एक छत्र इक मुकुटमणि, सब वर्णन पर जोउ ॥
तुलसी रघुवर नामके, वर्ण विराजत दोउ ॥ २६ ॥
समुझत सरस नाम अरु नामी * प्रीति परस्पर प्रभु अनुगामी ॥
नाम रूप द्वौ ईश उपाधी * अकथअनादिसुसामुझि साधी ॥
को बड छोट कहत अपराधू * सुनि गुण भेद समुझिहैं साधू ॥
देखिय रूप नाम आधीना * रूप ज्ञान नहिं नाम विहीना ॥
रूप विशेष नाम विनजाने * करतलगत न परहिं पहिंचाने ॥
सुमिरिय नाम रूप विनु देखे * आवत हृदय सनेह विशेषे ॥
नामरूपगति अकथ कहानी * समुझत सुखद न जात बखानी ॥

*जब विष्णुने कच्छपावतार लेकर समुद्रको मथा तब उसमेंसे चौदह रत्न निकले सो सब देवता प्रसन्न होय अपनी २ इच्छाके अनुसार तेरह रत्नोंको बांटलिया और चौदहवाँ रत्न जो कालकूट अर्थात् हलाहल उसके निमित्त सब देवता महादेवजीका स्मरणकर उनसे कहने लगे कि, महाराज ! इससे बचाइये नहीं तौ यह विष अपनी ज्वालासे तीनों लोकको भस्म करदेगा तब महादेवजी "श्रीराम" यह शब्द मुंहसे उच्चारण कर उठायकै विष पीगये नामके प्रतापसे उस विषने अमृतका फल दिया कि अमर होगये ॥

१ धान । २ श्रावणमास । ३ भादवँमास । ४ पवित्र । ५ विग्रह परमदिव्यरूप रामस्वरूप

अगुण सगुणबिच नामसुसाखी * उभय प्रबोधक चतुर दुभाखी॥
दोहा–राम नाम मणि दीप धरु, जीह देहरी द्वार ॥
तुलसी भीतर बाहिरो, जो चाहसि उजियार ॥ २७ ॥
नाम जीह जपि जागहिं योगी * विरति विरंचिप्रपंच वियोगी ॥
ब्रह्मसुखहिं अनुभवहिं अनूपा * अकथ अनामय नाम न रूपा॥
जाना चहहिं गूढगति जेऊ * नाम जीह जपि जानहिं तेऊ ॥
साधकनाम जपहिं लवलाये * होहिं सिद्ध अणिमादिक पाये ॥
जपहिं नाम जन आरत भारी * मिटहिं कुसंकट होहिं सुखारी॥
रामभक्त जग चारि प्रकारा * सुकृती चारिउ अनघ उदारा ॥
चहुँ चतुरन कहँ नाम अधारा * ज्ञानी प्रभुहि विशेष पियारा ॥
चहुँयुग चहुँ श्रुति नाम प्रभाऊ * कलि विशेष नहिं आन अपाऊ॥
दोहा–सकल कामनाहीन जे, रामभक्ति रसलीन ॥
नाम सुप्रेम पियूष ह्रद, तिनहुँ किये मनमीन ॥ २८ ॥
अगुण सगुण दोउ ब्रह्मस्वरूपा*अकथ अगाध अनादि अनूपा ॥
मोरे मत बड नाम दुहूते*कियज्यहि युगनिजवशनिजहूते॥
प्रौढ सुजनजन जानहिं जनकी * कहहुँ प्रतीतिप्रीतिरुचिमन की॥
एक दारुगत देखिय एकू* पावक युगसम ब्रह्म विवेकू ॥
उभय अगम युग सुगम नामतें * कहहुँ नाम बड ब्रह्म रामतें ॥
व्यापक एक ब्रह्म अविनाशी *सत चेतन घन आनँदराशी ॥
असप्रभुहृदयअछतअविकारी * सकलजीव जग दीन दुखारी ॥
नामनिरूपण नाम यतनते *सोउ प्रगटत जिमिमोलरतनते॥
दोहा–निर्गुणते इहि भाँति बड, नाम प्रभाव अपार ॥
कहहुँ नाम बड रामते, निज विचार अनुसार ॥ २९ ॥
राम भक्तहित नरतनु धारी * सहि संकट किय साधु सुखारी॥
नाम सप्रेम जपत अनयासा * भक्तहोहिं मुद मंगल वासा ॥
राम एक तापस तिय तारी * नाम कोटि खल कुमतिसुधारी॥

१ वैराग्य । २ छूटजाताहै । ३ मथणि । ४ लकड़ी । ५ आग्नि । ६ षट्विकाररहित । ७ निर्गुणब्रह्म ।

ऋषिहित राम सुकेत सुताकी * सहितसेनसुत कीन्ह बेबाकी ॥
सहित दोष दुख दास दुराशा * दलैनाम जिमिरविनिशिनाशा ॥
भंज्यो राम आप भवचापू * भव भय भंजन नाम प्रतापू ॥
दंडकवन प्रभु कीन्ह सुहावन * जनमनअमितनामाकियपावन॥
निशिचर निकर दले रघुनंदन *नामसकलकलिकलुषनिकंदन ॥
दोहा--शबरी गीध सुसेवकनि, सुगति दीन्ह रघुनाथ ॥
नाम उधारे अमित खल, वेद विदित गुणगाथ ॥ ३० ॥
राम सुकण्ठ विभीषण दोऊ * राखे शरण जान सब कोऊ ॥
नाम अनेक गरीब निवाजे * लोक वेद वर विरद विराजे ॥
राम भालु[१] कपि[२] कटक बटोरा * सेतु हेतु श्रम कीन्ह न थोरा ॥
नाम लेत भवसिंधु सुखाहीं * करहु विचार सुजन मनमाहीं ॥
राम सकुल रणं रावण मारा * सीय सहित निजपुर पगुधारा॥
राजाराम अवध रजधानी * गावत गुण सुर[३]मुनि वर वानी ॥
सेवक सुमिरत नाम सप्रीती * विन श्रम प्रबल मोहदल जीती॥
फिरत सनेह मगन सुख अपने * नाम प्रताप शोच नहिं सपने ॥
दोहा--ब्रह्मरामते नाम बड, वरदायक वरदानि ॥
रामचरित शतकोटि[५]महँ, लिय महेश[४] जिय जानि ॥ ३१ ॥
नामप्रताप शम्भु अविनाशी * साज अमंगल मंगलराशी ॥
शुकसनकादि सिद्धमुनियोगी * नामप्रसाद ब्रह्मसुख भोगी ॥
नारद जानेउ नाम प्रतापू * जगप्रियहरि हर हरि प्रिय आपू॥
नाम जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू * भक्त शिरोमणि भे प्रह्लादू ॥
ध्रुव* सगलानि जप्यो हरिनामू * पायउ अचल अनुपम ठामू ॥

*स्वायम्भुवमनु अरु शतरूपा इनके पुत्र राजा उत्तानपादकी दो स्त्रियांथीं. तिनमें बडीरानीके पुत्र ध्रुव भए. सो एक समय राजाकी छोटी रानी जिसपर राजाकी अत्यन्त प्रीति थी,उसके पास बैठे थे. उस समय ध्रुव जाके पिताकी गोदमें बैठगये तब छोटी रानीने ध्रुवको गोदीसे उतार यह कहा कि मेरे पेटसे जन्मलेते तब इस गोदीके अधिकारी होते इस बातको सुन ध्रुव ग्लानिसे अपनी मातासे जाय कहके तपकरनेको चले पीछे राजाने ध्रुवको आयकर बहुतसमझाया राज्यदेनेकहा

१ रीछ । २ बंदर । ३ देवता । ४ महादेवजी । ५ सौ लक्षका एककोटि, ऐसे एकसौ कोटि

सुमिर पवनसुत[1] पावन नामू * अपने वश करि राख्यो रामू ॥
अपरअजामिल गज गणिकाऊ * भये मुक्त हरिनाम प्रभाऊ ॥
कहउँ कहाँ लगि नाम बडाई * राम न सकहिं नामगुण गाई ॥
दोहा-राम नामको कल्पतरु, कलि कल्याण निवास ॥
जो सुमिरत भये भाग्यते, तुलसी तुलसीदास ॥ ३२ ॥
चहुँयुग तीन काल तिहुँ लोका * भये नाम जपि जीव विशोका ॥
वेद पुराण सन्त मत येहू * सकल सुकृत फल राम सनेहू ॥
ध्यान प्रथम युग मखविधि दूजे * द्वापर परितोषत प्रभु पूजे ॥
कलि केवल मलमूल[2] मलीना * पापपयोनिधि जनमन मीना[3] ॥
नाम कामतरु काल कराला * सुमिरतशमनसकलजगजाला ॥
रामनाम कलि अभिमतदाता[4] * हितपरलोक लोक पितु माता ॥
नहिं कलि कर्म न भक्ति विवेकू * रामनाम अवलम्बन[5] एकू ॥
कालनेमि कलिकपट निधानू * राम सुमति समरथ हनुमानू ॥
दोहा-रामनाम नरकेसरी, कनककशिपु कलिकाल ॥
जापक जन प्रह्लादजिमि, पालहिं दलि सुरसाल ॥ ३३ ॥
भाव कुभाव अनख आलसहू * नाम जपत मंगल दिशिदशहू ॥
सुमिरि सो रामनाम गुणगाथा * करौं नाइ रघुनाथहि माथा ॥
मोरि सुधारहि सो सबभाँती * जासुकृपा नहिं कृपा अघाती ॥
रामसुस्वामि कुसेवक मोसे * निजादिशि देखि दयानिधि पोसे ॥
लोकहुँ वेद सुसाहेब रीती * विनय सुनत पहिंचानत प्रीती ॥
गनी गरीब ग्राम नर नागर * पण्डित मूढ़ मलीन उजागर ॥
सुकविकुकविनिजमतिअनुसारी * नृपहि सराहत सब नर नारी ॥
साधु सुजान सुशील नृपाला * ईश अंश भव परम कृपाला ॥

परंतु ध्रुव नहीं फिरे-वहाँ नारदने ज्ञानउपदेश दिया सो जप करके ध्रुव अचललोकके अधिकारी हुए ।
* अजामिल मरते समय पुत्र नारायणको पुकार मुक्तिको प्राप्त हुआ, गजेन्द्रमोक्षकी कथा प्रसिद्धहै, गणिका पिंगलाके यहाँ आधीराततक कोई पुरुष न आया तब भगवान्में मनलगा पारहुई ।

१ हनुमान् । २ पापकी जड । ३ मछली । ४ वांछित आनंद व मोक्ष फल दाता है । ५ सहारा ।

सुनिसनमानहिं सबन सुवानी * भणितभक्तिमतिगतिपहिंचानी॥
यह प्राकृत महिपाल स्वभाऊ * जानि शिरोणि कोशलराऊ॥
रीझत राम सनेह निसोते * को जग मन्द मलिन मति मोते॥
दोहा-शठ सेवककी प्रीति रुचि, रखिहहिं रामकृपालु॥
उपल[1] किये जलयान[2] जेहि, सचिव सुमति कपि भालु॥३४॥
हमहुँ कहावत सब कहत, राम सहत उपहास॥
साहब सीतानाथसे, सेवक तुलसीदास॥ ३५॥
अति बडि मोरि ढिठाई खोरी[3] * सुनि अघनरकहुनाकसिकोरी॥
समुझिसहमिमोहिंअपडरअपने * सोसुधि राम कीन्ह नहिं सपने
सुनिअवलोकिसुचितचखु[4]चाही * भक्तिमोरि मति स्वामिसराही॥
कहत नशाइ होइ अतिनीकी * रीझत राम जानि जन जीकी॥
लहत न प्रभु चित चूक कियेकी * करत सुरत सौ बार हियेकी॥
जेहि अघवधेउव्याधजिमिबाली * फिरिसुकंठ[5]सोइकीन्ह कुचाली॥
सोइ करतूति विभीषण केरी * स्वप्नहु सो न राम हिय हेरी॥
ते भरतहिं भेटत सनमाने * राजसभा रघुवीर बखाने॥
दोहा-प्रभु तरु तर कपिडार पर, ते किये आप समान॥
तुलसी कहूं न रामसे, साहब शीलनिधान॥ ३६॥
रामनिकाई रावरी, है सबहीको नीक॥
जो यह साची है सदा, तौ नीको तुलसीक॥ ३७॥
यहिविधि निज गुण दोष कहि, सबहि बहुरि शिरनाय॥
वरणौ रघुवर विशद[6]यश, सुनि कलिकलुष[7] नशाय॥ ३८॥
याज्ञवल्क्य जो कथा सुहाई * भरद्वाज मुनिवरहि सुनाई॥
कहिहौं सोइ सम्वाद बखानी * सुनहुसकलसज्जन सुखमानी॥
शम्भुकीन्ह यह चरित सुहावा * बहुरिकृपा करि उमहि सुनावा॥
सो शिव काक भुशुण्डहि दीन्हा * राम भक्त अधिकारी चीन्हा॥
तेहिसन याज्ञवल्क्यमुनि पावा * तिन पुनि भरद्वाज प्रति गावा॥

१ पत्थर । २ नौका । ३ खामि । ४ हृदयके नेत्र । ५ सुग्रीव । ६ निर्म्मल । ७ पाप ।

ते श्रोता वक्ता समशीला * समदरशी जानहिं हरिलीला ॥
जानहिं तीनिकाल निजज्ञाना * करतलगत आमलक समाना॥
औरौ जे हरिभक्त सुजाना *कहहिंसुनहिं समुझहिंविधिनाना
दोहा-मैं पुनि निज गुरुसन सुनी, कथा सुशूकरखेत ॥
समुझ नहीं तसु बालपन, तब अति रहेहुँ अचेत ॥ ३९ ॥
श्रोता वक्ता ज्ञाननिधि, कथा रामकी गूढ ॥
किमि समझै यह जीवजड, कलिमल ग्रसित विमूढ़ ॥४०॥
यदपि कही गुरु बारहिंबारा *समुझिपरी कछुमति अनुसारा॥
भाषा बन्ध करब मैं सोई * मोरे मन प्रबोध जेहि होई ॥
जस कछु बुधि विवेक बलमोरे * तसकहिहौं हिय हरिके प्रेरे ॥
निज संदेह मोह भ्रम हरणी * करौं कथा भव सरिता तरणी॥
बुध विश्राम सकलजनरंजनि * रामकथाकलिकलुषविभंजनि॥
रामकथा कलि पन्नग भरणी * पुनिविवेकपावककहँ अरणी ॥
रामकथा कलि कामदगाई * सुजन सजीवन मूरि सुहाई ॥
सोइ वसुधातल सुधातरंगिनि * भवभंजनि भ्रमभेक भुवंगिनि॥
असुर सेनसमनरकनिकंदिनि *साधुविबुधकुलहितगिरिनन्दिनि
सन्त समाज पयोधि रमासी * विश्व भार धर अचल क्षमासी॥
यमगणमुँहमसिजगयमुनासी * जीवनमुक्ति हेतु जनु काशी ॥
रामहिं प्रिय पावनि तुलसीसी * तुलसिदासहितहियहुलसीसी॥
शिव प्रिय मेकल शैलसुतासी * सकल सिद्धिप्रद संपतिराशी ॥
सदगुणसुरगणअम्बअदितिसी * रघुवरभक्ति प्रेम परमितिसी ॥
दोहा-रामकथामंदाकिनी, चित्रकूट चित चारु ॥
तुलसी सुभग सनेह वन, सिय रघुवीर विहारु ॥ ४१ ॥
रामचरित चिन्तामणि चारू * सन्तसुमतितियसुभगशृंगारू॥
जगमंगल गुणग्राम रामके * दानिमुक्ति धन धर्म्म धामके ॥
सदगुरुज्ञान विराग योगके * विबुध वैद्य भव भीम रोगके ॥

१ हथेली। २ औंरा। ३ वाराहक्षेत्र अयोध्याजीसे तीनयोजन सरयू तटपर है। ४ संसाररूपी नदीको नौकासदृश। ५ ज्ञानी। ६ आनन्ददाता। ७ नाशकर्त्ता। ८ लकडी। ९ पृथ्वी। १० मेढक। ११ सर्पिणी। १२ पार्वती। १३ लक्ष्मी। १४ धरती।

जननि जनक सिय राम प्रेमके * बीज सकलव्रत धर्म्म नेमके ॥
शमन पाप सन्तापशोकके * प्रियपालक परलोक लोकके ॥
सचिव सुभट भूपति विचारके * कुम्भज लोभ उदधि अपारके ॥
कामकोहकलिमलकरिगणके * केहरि शावक जन मन वनके ॥
अतिथिपूज्य प्रीतम पुरारिके * कामदघन दारिद दवारिके ॥
मंत्र महामणि विषयव्यालके * मेटत कठिन कुअंक भालके ॥
हरण मोहतम दिनकरकरसे * सेवक शालिपाल जलधरसे ॥
अभिमतदानि देवतरुवरसे * सेवतसुलभ सुखद हरि हरसे ॥
सुकवि शरदनभमनउडुगणसे * रामभक्त जनजीवनघनसे ॥
सकल सुकृत फल भूरिभोगसे * जगहित निरुपधिसाधुलोगसे ॥
सेवत मन मानस मरालसे * पावन गंग तरंग मालसे ॥

दोहा—कुपथ कुतर्क कुचालि कलि, कपट दम्भ पाखण्ड ॥
दहन राम गुण ग्राम इमि, ईंधन अनल प्रचण्ड ॥ ४२ ॥
रामचरित राकेशकर, सरिससुखद सब काहु ॥
सज्जन कुमुद चकोरचित, हित विशेष बड़ लाहु ॥ ४३ ॥

कीन्ह प्रश्न जेहि भाँति भवानी * जिहिविधि शंकर कहा बखानी ॥
सो सब हेतु कहब मैं गाई * कथा प्रबन्ध विचित्र बनाई ॥
जिन यह कथा सुनी नहिंहोई * जनि आश्चर्य करैं सुनि सोई ॥
कथा अलौकिकसुनहिंजेज्ञानी * नहिंआश्चर्य करहिंअसजानी ॥
रामकथाकी मिति जग नाहीं * अस प्रतीति जिनके मनमाहीं ॥
नाना भाँति राम अवतारा * रामायण शतकोटि अपारा ॥
कल्पभेद हरि चरित सुहाये * भाँति अनेक मुनीशन गाये ॥
करिय न संशय अस उर आनी * सुनियकथा सादररतिमानी ॥

दोहा—राम अनन्त अनन्त गुण, अमित कथा विस्तार ॥
सुनि आश्चर्य न मानिहहिं, जिनके विमल विचार ॥ ४४ ॥

यहिविधि सब संशय करि दूरी * शिरधरिं गुरु पद पंकज धूरी ॥

१ हाथी । २ सिंह । ३ सूर्य्यनारायण । ४ धान । ५ मेघ । ६ कल्पवृक्ष । ७ नक्षत्र । ८ दुर्लभ । ९ प्रीति ।

पुनि सबही विनवौं करजोरी * करत कथा जेहि लाग न खोरी॥
सादर शिवहिं नाइ पदमाथा * वरणौं विशद रामगुण गाथा ॥
संवत सोरहसै इकतीसा * करौं कथा हरिपद धरि शीशा॥
नौमी भौमवार मधुमासा * अवधपुरी यह चरित प्रकाशा॥
जेहिदिनरामजन्मश्रुतिगावहिं * तीरथसकल तहाँचलि आवहिं॥
असुर नाग खग नर मुनि देवा * आय करहिं रघुनायकसेवा ॥
जन्ममहोत्सव रचहिं सुजाना * करहिं राम कलकीरति गाना॥
दोहा--मज्जहिं सज्जन वृन्द बहु, पावन सरयू नीर ॥
जपहिं राम धरि ध्यान उर, सुन्दर श्याम शरीर ॥ ४५॥
दरश परश मंज्जन अरु पाना * हरै पाप कह वेद पुराना ॥
नदीपुनीतअमितमहिमाअति * कहिनसकैशारदा विमलमति॥
रामधामदा पुरी सुहावनि * लोकसमस्तविदितजगपावनि॥
चारिखान जगजीव अपारा * अवध तजे तनु नहिं संसारा ॥
सबविधि पुरी मनोहर जानी * सकल सिद्धप्रद मंगलखानी ॥
विमलकथाकर कीन्हअरम्भा * सुनत नशाहिं काममदम्भा ॥
रामचरित मानस यह नामा * सुनत श्रवण पाइय विश्रामा ॥
मनकर विषय अनल वन जरई * होइ सुखी जो इहि सर परई ॥
रामचरित मानस मुनिभावन * विरचेउ शम्भु सुहावनपावन ॥
त्रिविधदोष दुख दारिद दावन *कलिकुचालिकलिकलुषनशावन
रचि महेश निज मानसराखा *पाइ सुसमयशिवासन भाखा ॥
ताते रामचरित मानस वर * धरेउ नाम हिय हेरि हरषिहर ॥
कहौं कथा सोइ सुखद सुहाई * सादर सुनहु सुजन मनलाई ॥
दोहा--जसमानस जेहि विधि भयो, जग प्रचार जेहि हेतु ॥
अब सोइ कहौं प्रसंग सब, सुमिरि उमा वृषकेतु ॥ ४६ ॥
शम्भुप्रसादसुमतिहिय हुलसी *रामचरित मानस कवितुलसी॥
करउँ मनोहर मति अनुहारी *सुजन सुचित सुनि लेहुसुधारी॥

१ निर्मल । २ सुन्दर । ३ स्नान । ४ कान । ५ अग्नि । ६ काम क्रोध लोभ । ७ पार्वती । ८ महादेव ।

सुमति भूमि थल हृदय अगाधू * वेद पुराण उदधि घन साधू ॥
वर्षहिं राम सुयश बरवारी * मधुर मनोहर मंगलकारी ॥
लीला सगुण जो कहहिं बखानी * सो स्वच्छता करै मलहानी ॥
प्रेमभक्ति जो वरणि न जाई * सोइ माधुरता शीतलताई ॥
सोजल सुकृत शालि हित होई * रामभक्ति जग जीवन सोई ॥
मेघा महिगत सो जलपावन * सिमिटश्रवणमगचलेउसुहावन ॥
भरेउ सुमानसशिथिलथिराना * सुखद शीत रुचि चारुचिराना ॥

दोहा—सुठि सुन्दर सम्वाद वर, विरचेउ बुद्धि विचारि ॥
ते यहि पावन सुभगसर, घाट मनोहर चारि ॥ ४७ ॥

सत प्रबन्ध सुभग सोपाना * ज्ञान नयन निरखतमनमाना ॥
रघुपतिमहिमा अगुण अबाधा * वर्णब सोइ वर वारि अगाधा ॥
रामसीययश सलिलसुधासम * उपमा बीचि विलासमनोरम ॥
पुरइनि सघन चारु चौपाई * युक्ति मंजुमणि सीप सुहाई ॥
छन्द सोरठा सुन्दर दोहा * सोइ बहुरंग कमल कुल सोहा ॥
अर्थ अनूप स्वभाव सुभासा * सोइ पराग मकरन्द सुवासा ॥
सुकृतपुंज मंजुल अलिमाला * ज्ञान विराग विचार मराला ॥
धुनि अवरेब कवित गुणजाती * मीन मनोहर ते बहुभाँती ॥
अर्थ धर्म्म कामादिक चारी * कहब ज्ञान विज्ञान विचारी ॥
नवरस जप तप योग विरागा * ते सब जलचर चारु तडागा ॥
सुकृती साधु नाम गुण गाना * ते विचित्र जल विहँग समाना ॥
संत सभा चहुँदिशि अंबराई * श्रद्धाऋतु वसंत सम्मगाई ॥
भक्तिनिरूपण विविध विधाना * क्षमा दमा द्रुम लता विताना ॥
संयम नियम फूल फल ज्ञाना * हरिपद रति रस वेद बखाना ॥
औरौ कथा अनेक प्रसंगा * तेइ शुकपिक बहुवरण विहंगा ॥

दोहा—पुहुप वाटिका बाग वन, सुख सुविहंग विहारु ॥
माली सुमन सनेह जल, सींचत लोचन चारु ॥ ४८ ॥

१ समुद्र। २ बादल। ३ श्रेष्ठपानी। ४ शिव-पार्वती, कागभुशुण्डि-गरुड, याज्ञवल्क्य-भरद्वाज, गोसाईंजीकेगुरु-अरु गोसाईंजीका सम्वाद।
५ अपनीउपासनाअनुकूलवेदसंतगुरुवाक्यको निजअनुभवकी एकता करकेमतीति करना। ६ वृक्ष। ७ पक्षी। ८ पुष्प।

जे गावहिं यह चरित सँभारे * ते यहि ताल चतुर रखवारे ॥
सदा सुनहिं सादर नर नारी * ते सुरवर मानस अधिकारी ॥
अतिखल जे विषयी बककागा * इहिसरनिकटनजाहिं अभागा ॥
शंबुक भेक शिवार समाना * यहाँ न विषय कथारसनाना ॥
तेहि कारण आवत हिय हारे * कामी काक बलाक विचारे ॥
आवत इहिसर अति कठिनाई * रामकृपा विनु आइ न जाई ॥
कठिन कुसंग कुपंथ कराला * तिनके वचन व्याघ्र हरि व्याला॥
गृहकारज नाना जंजाला * तेइ अति दुर्गम शैल विशाला ॥
वन बहुविषय मोह मद माना * नदी कुतर्क भयंकर नाना ॥
दोहा-जे श्रद्धा शम्बल रहित, नहिं संतन कर साथ ॥
तिनकहँमानसअगम अति, जिनहि न प्रिय रघुनाथ॥४९॥
जो करि कष्ट जाइ पुनि कोई * जातहि नींद जुडाई होई ॥
जडताजाड विषम उर लागा * गयहु न मज्जन पाप अभागा ॥
करि न जाइ सर मज्जन पाना * फिरि आवै समेत अभिमाना ॥
जो बहोरि कोउ पूछन आवा * सरनिंदा करि ताहि सुनावा ॥
सकल विघ्न व्यापहिं नहि तेही * राम कृपा करि चितवहिं जेही ॥
सोइ सादर सरमज्जन करहीं * महाघोर त्रयताप न जरहीं ॥
ते नर यह सर तजहि न काऊ * जिनके रामचरण भल भाऊ ॥
जो नहाइ चह इहि सर भाई * सो सतसंग करै मन लाई ॥
अस मानस मानसचखुचाहीं * भइकविबुद्धि विमलअवगाही ॥
बढ्यो हृदय आनन्द उछाहू * उमँगेउ प्रेम प्रमोद प्रवाहू ॥
चली सुभग कविता सरितासों * राम विमल यश जलभरितासों॥
सरयूनाम सुमंगल मूला * लोक वेद मत मंजुल कूला ॥
नदी पुनीत सुमानसनंदिनि * कलिमलतटतरुमूलनिकंदिनि ॥
दोहा-श्रोता त्रिविध समाजपुर, ग्राम नगर दुहुँकूल ॥
संत सभा अनुप अवध, सकल सुमंगल मूल ॥ ५० ॥

१ घोंघा । २ मेंढक । ३ सम्पत्ति । ४ अध्यात्म, अधिदैव, अधिभूत । ५ हृदयके नेत्र ।

रामभक्ति सुरसरि तहँ जाई * मिली सुकीरति सरयु सुहाई ॥
सानुज रामसमर यशपावन * मिलेउ महानदशोण सुहावन ॥
युग बिच भक्ति देवधुनिधारा * सोहतिसहितसुविरतिविचारा ॥
त्रिविध ताप त्रासक त्रिमुहानी * रामस्वरूप सिंधु समुहानी ॥
मानसमूल मिली सुरसरिही * सुनत सुजन मन पावन करिही ॥
बिच बिचकथा विचित्रविभागा * जनु सरि तीर तीर वनबागा ॥
उमा महेश विवाह बराती * तेजलचर अगणित बहुभाँती ॥
रघुवर जन्म अनन्द बधाई * भँवर तरंग मनोहरताई ॥

दोहा--बालचरित चहुँ बंधुके, वनज विपुलबहुरंग ॥
नृपरानी परिजन सुकृत, मधुकर वारिविहंग ॥ ५१ ॥

सीय स्वयम्वर कथा सुहाई * सरित सुहावनि सो छविछाई ॥
नदी नाव वटु प्रश्न अनेका * केवट कुशल उतर सविवेका ॥
सुनि अनुकथन परस्पर होई * पथिक समाज सोह सरि सोई ॥
घोर धार भृगुनाथ रिसानी * घाट सुबन्ध राम वर वानी ॥
सानुज राम विवाह उछाहू * सोशुभ उमँग सुखदसबकाहू ॥
कहत सुनत हर्षहिं पुलकाहीं * ते सुकृती जन मुदित नहाहीं ॥
राम तिलक हित मंगल साजा * पर्वयोग जनु जुरेउ समाजा ॥
काई कुमति कैकयी केरी * परी जासु फल विपति घनेरी ॥

दोहा--शमन अमित उत्पात सब, भरत चरित जप याग ॥
कलि अघ खल अवगुण कथन, ते जल मल बककाग ॥ ५२ ॥

कीरति सरित छहूँ ऋतु रूरी * समय सुहावनि पावनि भूरी ॥
हिम हिम शैलसुता शिवव्याहू * शिशिरसुखदप्रभु जन्मउछाहू ॥
वर्णब राम विवाह समाजू * सो मुद मंगलमय ऋतुराजू ॥
ग्रीषम दुसह राम वन गवनू * पंथ कथा खर आतप पवनू ॥
वर्षा घोर निशाचर रारी * सुरकुल शालि सुमंगलकारी ॥
राम राज्य सुख विनय बड़ाई * विशद सुखदसोइशरदसुहाई ॥

१ संग्राम । २ गंगा यमुना सरस्वतीजीका संगम । ३ ब्रह्मचर्यसहविद्यार्थी-ज्ञानवान् पण्डित । ४ भाइयोंसहित । ५ शोभित । ६ पवित्र ।

सती शिरोमणि सिय गुणगाथा * सोइगुण अमल अनूपमपाथा ॥
भरत स्वभाव सुशीतल ताई * सदा एकरस वरणि न जाई ॥
दोहा-अवलोकनि बोलनि मिलनि, प्रीति परस्पर हास ॥
भायप भलि चहुँ बंधुकी, जल माधुरी सुवास ॥ ५३ ॥
आरति विनय दीनता मोरी * लघुता ललित सुवारि न थोरी॥
अद्भुत सलिल सुनत गुणकारी * आस पियास मनोमलहारी ॥
राम सुप्रेमहि पोषक पानी * हरतसकलकलिकलुषगलानी ॥
भव श्रम शोषक तोषक तोषा * शमन दुरित दुखदारिद दोषा ॥
काम क्रोध मद मोह नशावन * विमल विवेक विराग बढावन ॥
सादर मज्जन पान कियेते * मिटत पाप परिताप हियेते ॥
जिन यहि वारि न मानसधोये * तिनकायर कलिकालबिगोये ॥
तृषित निरखि रविकर भववारी* फिरहिंमृगाजिमि जीवदुखारी ॥
दोहा--मति अनुहारि सुवारि गुण, गणि गण मन अन्हवाय ॥
सुमिरि भवानी शंकरहि, कह कवि कथा सुहाय ॥ ५४ ॥
अब रघुपति पद पंकरुह, हिय धरि पाय प्रसाद ॥
कहौं युगल मुनिवर्य्य कर, मिलन सुभग सम्वाद ॥ ५५ ॥
भरद्वाज जिमि प्रश्नकिय, याज्ञवल्क्य मुनिपाय ॥
प्रथम मुख्य सम्वाद सोइ, कहिहौं हेतु बुझाय ॥ ५६ ॥
भरद्वाज मुनि बसहिं प्रयागा * जिनहिं रामपद अति अनुरागा॥
तापस शम दम दयानिधाना * परमारथ पथ परम सुजाना ॥
माघ मकरगत रवि जब होई * तीरथपतिहिं आव सब कोई ॥
देव दनुज किन्नर नर श्रेणी * सादर मज्जहिं सकल त्रिवेणी॥
पूजहिं माधवपद जलजाता * परशि अक्षयवट हर्षित गाता ॥
भरद्वाज आश्रम अति पावन * परमरम्य मुनिवर मनभावन ॥
तहाँ होइ मुनि ऋषय समाजा* जाहिं जे मज्जन तीरथराजा ॥
मज्जहिं प्रात समेत उछाहा * कहहिं परस्पर हरि गुणगाहा ॥

१ लीन। २ पियासे। ३ अनुसार।

दोहा-ब्रह्मनिरूपण धर्म विधि, वर्णहिं तत्त्व विभाग ॥
कहहिं भक्ति भगवन्तकी, संयुत ज्ञान विराग ॥ ५७ ॥
इहिप्रकार भरि मकर नहाहीं * पुनिसबनिजनिजआश्रमजाहीं॥
प्रतिसंवत अस होइ अनन्दा * मकरमज्जि गवनहिं मुनिवृन्दा॥
एकबार भरि मकर नहाये * सब मुनीश आश्रमनि सिधाये॥
याज्ञवल्क्यमुनि परम विवेकी * भरद्वाज राखेउ पद टेकी ॥
सादर चरण सरोज पखारे * अति पुनीत आसन बैठारे ॥
करि पूजा मुनि सुयश बखानी * बोले अति पुनीत मृदुबानी ॥
नाथ एक संशय बड मोरे * करतल वेद तत्त्व सब तोरे ॥
कहत मोहिं लागत भय लाजा * जो न कहौं बड होइ अकाजा ॥
दोहा-सन्त कहहि अस नीति प्रभु, श्रुति पुराण जो गाव ॥
होइ न विमल[1] विवेक[2] उर, गुरुसन किये दुराव ॥ ५८ ॥
अस विचारिप्रगटचो निजमोहू * हरहु नाथ करि जन पर छोहू॥
राम नाम कर अमित प्रभावा * सन्त पुराण उपनिषदगावा ॥
सन्तत[3]जपत शम्भु अविनाशी * शिव भगवान ज्ञान गुणराशी ॥
आकर[4]चारि जीव जग अहहीं * काशी मरत परमपद लहहीं ॥
सोकि राममहिमा मुनिराया * शिव उपदेश करत करिदाया॥
राम कवन प्रभु पूछौं तोहीं * कहहु बुझाय कृपानिधि मोहीं॥
एक राम अवधेश कुमारा * तिनकर चरित विदित[5]संसारा ॥
नारि[6] विरह दुख लहेउ अपारा * भये रोष रण रावण मारा ॥
दोहा-प्रभु सोइ राम कि अपर कोउ, जाहि जपत त्रिपुरारि ॥
सत्यधाम सर्वज्ञ तुम, कहहु विवेक विचारि ॥ ५९ ॥
जैसे मिटै मोह भ्रम भारी * कहहु सो कथा नाथ विस्तारी॥
याज्ञवल्क्य बोले मुसुकाई * तुमहिं विदित रघुपति प्रभुताई[7]॥
रामभक्त तुम मन क्रम बानी * चतुराई तुम्हारि मैं जानी ॥
चाहहु सुना राम गुण गूढा * कीन्हेउ प्रश्न मनहु अति मूढा॥

१ निर्मल । २ ज्ञान । ३ निरंतर । ४ खानि । ५ प्रगट । ६ श्रीसीताजी । ७ महिमा ।

तात सुनहु सादर मन लाई * कहहुँ रामकी कथा सुहाई ॥
महामोह महिषेश विशाला * रामकथा कालिका कराला ॥
रामकथा शशिकिरण समाना * सन्त चकोर करहिं तेहि पाना॥
ऐसे संशय कीन्ह भवानी * महादेव तब कहा बखानी ॥
दोहा--कहौं स्वमति अनुहारि अब, उमा शम्भु संवाद ॥
भयउ समय जेहि हेतु यह, सुनि मुनि मिटहिंविषाद ॥६०॥
एक बार त्रेतायुग माहीं * शम्भु गये कुम्भजऋषि पाहीं ॥
संग सती जगजननि भवानी * पूजे ऋषि अखिलेश्वर जानी ॥
रामकथा मुनिवर्य्य बखानी * सुनी महेश परमसुखमानी ॥
ऋषि पूंछी हरि भक्ति सुहाई * कही शम्भु अधिकारी पाई ॥
कहत सुनत रघुपति गुणगाथा * कछुदिन तहाँ रहे गिरिनाथा ॥
मुनिसन विदा माँगि त्रिपुरारी * चले भवन सँग दक्षकुमारी ॥
तेहि अवसर भंजन महिभारा * हरि रघुवंश लीन्ह अवतारा ॥
पिता वचन तजि राज्य उदासी * दण्डकवन विचरत अविनासी॥
दोहा--हृदय विचारत जात हर, केहि विधि दरशन होइ ॥
गुप्तरूप अवतरेउ प्रभु, गये जान सब कोइ ॥ ६१ ॥
सो०--शंकर उर अति क्षोभ, सती न जानहिं मर्म सोइ ॥
तुलसी दरशन लोभ, मनडर लोचन लालची ॥ ११ ॥
रावण मरण मनुज कर याँचा * प्रभुविधिवचनकीन्हचहसाँचा॥
जो नहिं जाउँ रहै पछितावा * करत विचार न बनत बनावा ॥
यहि विधि भये शोचवश ईशा * ताही समय जाय दशशीशा ॥
लीन्ह नीच मारीचहि संगा * भयउ तुरत सोइ कपट कुरंगा॥
करि छल मूढ़ हरी वैदेही * प्रभु प्रताप उर विदित न तेही ॥
मृग वधि बन्धु सहित हरि आये * आश्रम देखि नयन जल छाये ॥
विरह विकल नरइव रघुराई * खोजत विपिनफिरत दोउभाई॥
कबहू योग वियोग न जाके * देखा प्रगट विरह दुख ताके ॥

१ भवानी । २ चन्द्र । ३ जगन्माता । ४ पृथ्वीका भार उतारनेको । ५ रावण । ६ सीताजी । ७ कपटमृगमारीच । ८ वनमें ।

दोहा–अति विचित्र रघुपति चरित, जानहिं परम सुजान ॥
जे मतिमन्द विमोह वश, हृदय धरहिं कछु आन ॥ ६२ ॥
शम्भु समय तेहि रामहिं देखा * उपजा हिय अति हर्ष विशेखा॥
भरि लोचन छबिसिन्धु निहारी*कुसमयजानिन कीन्हचिन्हारी॥
जय सच्चिदानन्द जगपावन * असकहिचलेउमनोजनशावन॥
चलेजात शिव सती समेता * पुनिपुनिपुलकितकृपानिकेता ॥
सती सो दशा शम्भुकी देखी * उर उपजा संदेह विशेखी ॥
शंकर जगतवन्द्य जगदीशा * सुर नर मुनि सब नावत शीशा॥
तिन नृपसुतहि कीन्ह परणामा * कहि सच्चिदानन्द परधामा ॥
भये मगन छबि तासु बिलोकी * अजहुँ प्रीति उर रहति न रोकी॥
दोहा–ब्रह्म जो व्यापक विरज अज, अकल अनीह अभेद ॥
सोकि देह धरि होइ नर, जाहि न जानत वेद ॥ ६३ ॥
विष्णु जो सुरहित नरतनु धारी * सोउ सर्वज्ञ यथा त्रिपुरारी ॥
खोजत सोकि अज्ञ इव नारी * ज्ञानधाम श्रीपति असुरारी ॥
शम्भु गिरा पुनि मृषा न होई * शिव सर्वज्ञ जान सब कोई ॥
अस संशय मन भयउ अपारा * होइ न हृदय प्रबोध प्रचारा ॥
यद्यपि प्रगट न कहेउ भवानी * हर अन्तर्य्यामी सब जानी ॥
सुनहु सती तव नारिस्वभाऊ * संशय अस न धरिय उर काऊ॥
जासु कथा कुंभज ऋषि गाई * भक्ति जासु मैं मुनिहिं सुनाई ॥
सोइ मम इष्ट देव रघुवीरा * सेवत जाहि सदा मुनि धीरा ॥
छंद–मुनि धीर योगी सिद्ध सन्तत विमल मन जेहि ध्यावहीं ।
कहि नेति निगम पुराण आगम जासु कीरति गावहीं ॥
सोइ राम व्यापक ब्रह्म भुवन निकाय मायापति धनी ।
अवतरेउ अपने भक्तहित निजतंत्र नित रघुकुलमनी ॥२॥
सो०–लाग न उर उपदेश, यदपि कहेउ शिव बार बहु ॥
बोले विहँसि महेश, हरिमाया बल जानि जिय ॥ १२ ॥
जो तुम्हरे मन अति सन्देहू * तौ किन जाइ परीक्षा लेहू ॥

१ शोभा । २ देखकर । ३ व्याप्त । ४ कलारहित । ५ अज्ञान । ६ वाणी । ७ असत्य ।

तबलगि बैठि रहौं बटछाहीं * जबलगि तुम ऐहहु मोहिं पाहीं ॥
जैसे जाइ मोह भ्रम भारी * करहु सो यतन विवेक विचारी ॥
चली सती शिव आयसु पाई * करहि विचार करौं का भाई ॥
यहाँ शम्भु अस मन अनुमाना * दक्षसुता कर नहिं कल्याना ॥
मोरे कहे न संशय जाहीं * विधि विपरीत भलाई नाहीं ॥
होइहै सोइ जो रामरचि राखा * को करि तर्क बढावहि शाखा ॥
असकहि जपनलगे हरि नामा * गई सती जहँ प्रभु सुखधामा ॥
दोहा–पुनि पुनि हृदय विचार करि, धरि सीता कर रूप ॥
आगे ह्वै चलि पंथ तेहि, ज्यहि आवत सुर भूप ॥ ६४ ॥
लक्ष्मण दीख उमाकृत वेषा * चकितहृदय भ्रमभयउविशेषा ॥
कहिनसकतकछुअतिगंभीरा * प्रभुप्रभाव जानत मतिधीरा ॥
सतीकपट जानेउ सुरस्वामी * समदर्शी सब अन्तर्य्यामी ॥
सुमिरत जाहि मिटै अज्ञाना * सोइ सर्वज्ञ राम भगवाना ॥
सती कीन्ह चह तहाँ दुराऊ * देखहु नारि स्वभाव प्रभाऊ ॥
निजमाया बल हृदयबखानी * बोले विहँसि राम मृदुवानी ॥
जोरिपाणि प्रभु कीन्हप्रणामू * पिता समेत लीन्ह निज नामू ॥
कहेउ बहोरि कहाँ वृषकेतू * विपिन अकेलि फिरहु केहिहेतू ॥
दोहा–राम वचन मृदु गूढ सुनि, उपजा अति संकोच ॥
सती सभीत महेश पहँ, चली हृदय बड शोच ॥ ६५ ॥
मैं शंकरकर कहा न माना * निज अज्ञान राम पहँ आना ॥
जाइ उतर अब देहौं काहा * उर उपजा अति दारुण दाहा ॥
जाना राम सती दुख पावा * निज प्रभाव कछु प्रगट जनावा ॥
सती दीख कौतुक मग जाता * आगे राम सहित सिय भ्राता ॥
फिरि चितवा पाछे प्रभु देखा * सहित बंधु सिय सुंदर वेषा ॥
जहँ चितवहिंतहँप्रभुआसीना * सेवहिं सिद्ध मुनीश प्रवीना ॥
देखे शिव विधि विष्णुअनेका * अमित प्रभाउ एकते एका ॥

१ आज्ञा। २ मार्ग। ३ स्वाभाविक सामान्य एक गुण श्रीरामचन्द्रको। ४ हाथ।

वन्दत चरण करत प्रभु सेवा * विविध वेषदेखे सब देवा ॥
दोहा–सती विधात्री इन्दिरा, देखीं अमित अनूप ॥
जेहि जेहि वेष अजादि सुर, तेहि तेहि तनु अनुरूप ॥६६॥
देखे जहँ तहँ रघुपति जेते * शक्तिन सहित सकलसुर तेते॥
जीव चराचर जे संसारा * देखे सकल अनेक प्रकारा ॥
पूजहिं प्रभुहिं देव बहु वेषा * रामरूप दूसर नहिं देखा ॥
अवलोके रघुपति बहुतेरे * सीता सहित न वेष घनेरे ॥
सोइ रघुवर सोइलक्ष्मणसीता * देखि सती अति भई सभीता॥
हृदयकम्प तनु सुधि कछुनाहीं * नयन मूँदि बैठी मग माहीं ॥
बहुरि विलोकेउ नयन उघारी * कछु न दीख तहँ दक्षकुमारी ॥
पुनि पुनि नाइ रामपद शीशा * चली तहाँ जहँ रहे गिरीशा ॥
दोहा–गई समीप महेश तब, हँसि पूछी कुशलात ॥
लीन्ह परीक्षा कवन विधि, कहहु सत्य सब बात ॥ ६७॥
सती समुझि रघुवीर प्रभाऊ * भयवश शिवसन कीन्ह दुराऊ॥
कछु न परीक्षा लीन्ह गुसाईं * कीन्ह प्रणाम तुम्हारिहिनाईं ॥
जो तुम कहा सो मृषा न होई * मोरे मन प्रतीति अस सोई ॥
तब शंकर देखेउ धरि ध्याना * सतीजोकीन्हचरितसबजाना ॥
बहुरि राम मायहि शिरनावा * प्रेरि सतिहि जेहि झूठ कहावा॥
हरिइच्छा भावी बलवाना * हृदय विचारतशम्भुसुजाना ॥
सती कीन्ह सीता कृत वेषा * शिव उर भयउविषाद विशेषा॥
जो अब करौं सतीसन प्रीती * मिटै भक्तिपथ होइ अनीती ॥
दोहा–परमप्रेम नहिं जाइ तजि, किये प्रेम बड पाप ॥
प्रगट न कहत महेश कछु, हृदय अधिक संताप ॥ ६८ ॥
तबहिं शम्भु प्रभुपद शिर नावा * सुमिरत राम हृदयअसआवा॥
यहि तनु सतिहि भेंट मोहिंनाहीं * शिवसंकल्प कीन्ह मनमाहीं ॥
अस विचारि शंकर मतिधीरा * चले भवन सुमिरत रघुवीरा ॥

१ दुःख । २ भोग । ३ मण । ४ ग्रह–कैलास ।

चलत गगन भइ गिरा सुहाई * जयमहेश भलि भक्ति दृढ़ाई ॥
अस प्रण तुमबिन करैको आना * रामभक्त समरथ भगवाना ॥
सुनि नभगिरा सती उर शोचू * पूंछा शिवहि समेत सँकोचू ॥
कीन्ह कवन प्रण कहहु कृपाला * सत्यधाम प्रभु दीन दयाला ॥
यदपि सती पूँछा बहुभाँती * तदपि न कहेउ त्रिपुर आराती ॥
दोहा–सती हृदय अनुमान किय, सब जाना सर्वज्ञ ॥
कीन्ह कपट मैं शंभुसन, नारि सहज जड अज्ञ ॥ ६९ ॥
सो०–जल पय सरिस बिकाय, देखहु प्रीति कि रीति भलि ॥
बिलग होत रसजाय, कपट खटाई परतही ॥ १३ ॥

(अथ क्षेपक)

श्लोक–क्षीरेणात्मगतोदकाय हि गुणा दत्ताः पुरा तेऽखिलाः
क्षीरे तापमवेक्ष्य तेन पयसा ह्यात्मा कृशानौ हुतः ।
गन्तुं पावकमुन्मानास्तदभवद्दृष्ट्वा तु मित्रापदं
युक्तं तेन जलेन शाम्यति सतां मैत्री पुनस्त्वीदृशी ॥ १ ॥

श्लोकार्थ–जिस समय दूधमें जल मिला तो उस दूधने अपना सबगुण और रूप जलरूपीमित्रको देदिया. फिर दूधमें ताप देखकर जलने पहले अपना शरीर अग्निमें होम दिया "दूधको आंचपर धरो तो पहले पानी जलता है" फिर दूधनेभी मित्रको इस आपत्तिमें देखकर अग्निमें गिरना चाहा फिर जलके छींटें पाकर अपने मित्रको आया जान ठंढाहो बैठगया. सो उचितही है कि, सत्पुरुषों की मैत्री ऐसीही होती है ॥ १ ॥

(इति क्षेपक)

हृदयशोच समुझत निजकरणी * चिन्ता अमितजाइ नहिं वरणी ॥
कृपासिन्धु शिव परम अगाधा * प्रगट न कहेउ मोर अपराधा ॥
शंकररुख अवलोकि भवानी * प्रभमोहिंतजेउहृदयअकुलानी ॥
निजअघसमुझिनकछुकहिजाई * तपै अँवा इव उर अधिकाई ॥
सतिहि सशोच जानि वृषकेतू * कहेउ कथा सुन्दर सुखहेतू ॥
वर्णत पंथ विविध इतिहासा * विश्वनाथ पहुँचे कैलासा ॥
तहँ पुनि शंभु समुझिप्रणआपन * बैठे वटतर करि कमलासन ॥

१ आकाश। २ वाणी। ३ लज्जा। ४ अन्तर्य्यामिन्। ५ दूध। ६ देखि। ७ पाप।

शंकर सहज स्वरूप सँभारा * लागि समाधि अखंड अपारा ॥

दोहा–सती बसहिं कैलास तब, अधिक शोच मन माहिं ॥
मर्म न कोऊ जान कछु, युगसम दिवस सिराहिं ॥ ७०॥

नित नव शोच सती उरभारा * कब जैहौं दुखसागर पारा ॥
मैं जो कीन्ह रघुपति अपमाना * पुनिपतिवचनमृषाकरिजाना ॥
सोफल मोहिं विधाता दीन्हा * जो कछु उचित रहा सो कीन्हा ॥
अबविधि असबूझियनहिंतोहीं * शंकरविमुख जिआवहु मोहीं ॥
कहि नजाइकछु हृदयगलानी * मनमहँरामहिंसुमिरिसयानी ॥
जो प्रभु दीनदयालु कहावा * आरतहरण वेद यश गावा ॥
तो मैं विनय करौं कर जोरी * छूटै वेगि देह यह मोरी ॥

दोहा–तौ समदर्शी सुनिय प्रभु, करौ सो वेगि उपाइ ॥
होइ मरण जेहि विनहिं श्रम, दुस्सहविपतिविहाइ ॥ ७१॥

यहिविधि दुखित प्रजेशकुमारी * अकथनीय दारुण दुख भारी ॥
बीते संवत् सहससतासी * तजी समाधि शंभु अविनाशी ॥
रामनाम शिव सुमिरण लागे * जानेउ सती जगतपति जागे ॥
जाइ शम्भुपद वन्दन कीन्हा * सन्मुख शंकर आसन दीन्हा ॥
लगे कहन हरिकथा रसाला * दक्षप्रजेश भये तेहिकाला ॥
देखा विधि विचारि सबलायक * दक्षहि कीन्ह प्रजापति नायक ॥
बड़ अधिकार दक्ष जब पावा * अतिअभिमानहृदयतबआवा ॥
नहिं कोउ असजन्मेउ जग माहीं * प्रभुता पाइ जाहि मद नाहीं ॥

दोहा–दक्षलिये मुनि बोलि तब, करन लगे बड़ याग ॥
नेवतें सादर सकलसुर, जे पावत मखभाग ॥ ७२ ॥

किन्नर नाग सिद्ध गन्धर्वा * वधुन समेत चले सुर सर्वा ॥
विष्णु विरंचि महेश विहाई * चले सकल सुर यान बनाई ॥
सती विलोकेउ गगनविमाना * जात चले सुन्दर विधि नाना ॥

१ एकएकदिन युगके समान एकएक युग कहिये सत्ययुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग । २ बोझ । ३ असत्य
४ खियन । ५ छोडकर । ६ विमान । ७ आक

सुर सुन्दरी करहिं कलगाना * सुनतश्रवण छूटहिंमुनिध्याना॥
पूँछेउ तब शिव कहेउ बखानी * पितायज्ञ सुनिकै हरषानी ॥
जो महेश मोहिं आयसुदेहीं * कछु दिन जाइ रहौं मिसु एहीं ॥
पति परित्यागहृदयदुख भारी * कहै न निज अपराध विचारी ॥
बोली सती मनोहर बानी * भय संकोच प्रेमरस सानी ॥
दोहा-पिता भवन उत्सव परम, जो प्रभु आयसु होइ ॥
तौ मैं जाउँ कृपायतन, सादर देखन सोइ ॥ ७३ ॥
कहेउ नीक मोरे मनभावा *यह अनुचित नहिं नेवतपठावा॥
दक्ष सकल निजसुता बुलाई * हमरे वैर तुम्हैं बिसराई ॥
ब्रह्मसभा हमसन दुखमाना * तेहिते अजहुँ करहिं अपमाना॥
जो बिन बोले जाहु भवानी * रहै न शील सनेह न कानी ॥
यदपि मित्र प्रभु पितु गुरु गेहा * जाइय बिनु बोले न सँदेहा ॥
तदपि विरोधमान जहँ कोई * तहाँ गये कल्याण न होई ॥
भाँति अनेक शम्भु समुझावा * भावीवश न ज्ञान उर आवा ॥
कह प्रभु जाहु जो बिनहिं बुलाये * नहिं भलिबात हमारे भाये ॥
दोहा-कहि देखा हर यत्न बहु, रहैं न दक्षकुमारि ॥
दिये मुख्य गण संग तब, बिदा किये त्रिपुरारि ॥ ७४ ॥
पिताभवन जब गई भवानी * दक्षत्रास काहु न सनमानी ॥
सादर भलेहि मिली इक माता *भगिनी मिलीं बहुत मुसुकाता॥
दक्ष न कछु पूँछी कुशलाता *सतिहि बिलोकि जरे सब गाता॥
सती जाइ देखेहु तब यागा * कतहुँ न दीख शंभुकर भागा॥
तब चित चढेउ जो शंकरकहेऊ *प्रभुअपमानसमुझि उर दहेऊ॥

* महादेवजी कहतेहैं कि हे सती ! ब्रह्माकी सभामें विष्णु आदि सब देवताओंके साथ हम बैठे रहे सो उससमयमें दक्ष तुम्हारे पिता आये सो उन्हें देख सब देवता उठे परन्तु हम और हमारे संग ब्रह्मा विष्णु नहीं उठे सो दक्ष क्रुद्ध होय सभामें हमैं शापदिया और कहा यज्ञमें भाग तुमको आजसे न मिलैंगे और तभीसे द्वेषमान मेरी प्रतिष्ठा हीन करनेमें उद्यतरहे. इसीकारण अपने यज्ञमें हमैं न्योता नहीं दिया ।

१ देववधू । २ सुन्दरगान । ३ कान । ४ वियोग । ५ बेटी । ६ मर्य्यादा । ७

पाछिल दुख न हृदयअसव्यापा * जस यह भयउ महा परितापा ॥
यद्यपि जग दारुण दुख नाना * सबते कठिन जाति अपमाना ॥
समुझिशोचतिहिंभाअतिक्रोधा * बहु विधि जननी कीन्हप्रबोधा ॥
दोहा—शिव अपमान न जाइ सहि, हृदय न होत प्रबोध ॥
सकल सभहिं हठि हटकि तब, बोली वचन सक्रोध ॥ ७५ ॥
सुनहु सभासद सकल मुनिंदा * कही सुनी जिन शंकरनिंदा ॥
सो फल तुरत लहब सबकाहू * भली भाँति पछिताव पिताहू ॥
सन्त शम्भु श्रीपति अपवादा * सुनियजहाँतहँ अस मर्य्यादा ॥
काटिय तासु जीभ जु बसाई * श्रवणमूँदि नहिं चलिय पराई ॥
जगदात्मा महेश पुरारी * जगतजनक सबके हितकारी ॥
पिता मन्दमति निन्दत तेही * दक्षशुक्र सम्भव यह देही ॥
तजिहौं तुरत देह तेहि हेतू * उरधरि चन्द्रमौलि वृषकेतू ॥
असकहि योग अग्नि तनु जारा * भयउ सकल मख हाहाकारा ॥
दोहा—सती मरण सुनि शम्भु गण, लगे करन मख खीश ॥
यज्ञ विध्वंस विलोकि भृगु, रक्षा कीन्ह मुनीश ॥ ७६ ॥
समाचार जब शंकर पाये * वीरभद्र करि कोप पठाये ॥
यज्ञविध्वंस जाय तिन कीन्हा * सकलसुरनविधिवतफलदीन्हा ॥
भइ जग विदित दक्ष गति सोई * जसकछुशम्भुविमुखकीहोई ॥
यह इतिहास सकल जग जाना * ताते मैं संक्षेप बखाना ॥
सती मरत हरिसन वरमांगा * जन्म जन्म शिवपद अनुरागा ॥
तेहि कारण हिमगिरि गृहजाई * जन्मी पार्वती तनु पाई ॥
जबते उमा शैलगृह आई * सकलसिद्धि सम्पति तहँ छाई ॥
जहँ तहँ मुनिन सुआश्रमकीन्हे * उचित वास हिमभूधर दीन्हे ॥
दोहा—सदा सुमन फल सहित सब, द्रुम नव नाना जाति ॥
प्रकटीं सुन्दर शैलपर, मणि आकर बहुभाँति ॥ ७७ ॥
सरिता सब पुनीत जल बहईं * खग मृगमधुपसुखी सब रहईं ॥

१ अत्यंत दुःख । २ कठिन । ३ ज्ञान—ढाढस । ४ निंदा । ५ जगत्पिता । ६ पर्वत ।
७ नदियां । ८ पवित्र—निर्मल । ९ पक्षी । १० हरिण । ११ भ्रमर ।

सहज बैर सब जीवन त्यागा * गिरिपरसकलकरहिंअनुरागा ॥
सोह शैल गिरिजा गृहआये * जिमि नर राम भक्तिके पाये ॥
नित नूतन मंगल गृहतासू * ब्रह्मादिक गावहिं यश जासू ॥
नारद समाचार सब पाये * कौतुक हिमगिरि गेह सिधाये ॥
शैलराज बड आदर कीन्हा * पदपखारि वर आसन दीन्हा ॥
नारिसहित मुनिपद शिरनावा *चरणसलिल सबभवनसिंचावा॥
निज सौभाग्यबहुत गिरिवरणा * सुता बोलि मेली मुनिचरणा॥
दोहा—त्रिकालज्ञ सर्वज्ञ तुम, गति सर्वत्र तुम्हारि ॥
कहहु सुताके दोष गुण, मुनिवर हृदय विचारि ॥ ७८ ॥
कह मुनि विहँसिगूढ़मृदुवानी * सुता तुम्हारिसकलगुणखानी॥
सुन्दरि सहज सुशील सयानी * नाम उमा अम्बिका भवानी ॥
सब लक्षण सम्पन्न कुमारि * होइहि सन्तत पियहि पियारी॥
सदा अचल इहिकर अहिवाता* इहिते यश पैहहिं पितु माता ॥
होइहि पूज्य सकल जगमाहीं * इहि सेवत कछु दुर्लभनाहीं ॥
इहिकर नाम सुमिरि संसारा *तियचढ़िहहिंपतिव्रतआसिधारा॥
शैल सुलक्षण सुता तुम्हारि * सुनहु जे अब अवगुण दुइचारी॥
अगुण अमान मातुपितु हीना * उदासीन सब संशय छीना ॥
दोहा—योगी जटिल अकाम तनु, नग्न अमंगल भेख ॥
अस स्वामी इहि कहँ मिलिहि, परी हस्त असरेख ॥ ७९॥
सुनि मुनि गिरासत्याजियजानी* दुख दम्पतिहि उमाहरषानी ॥
नारदहू यह भेद न जाना * दशा एक समुझत बिलगाना ॥
सकलसखीगिरिजागिरिमयना* पुलक शरीर भरे जलनयना ॥
होय न मृषा देवऋषि भाखा * उमा सो वचन हृदयधरिराखा॥
उपजेउ शिवपद कमल सनेहू * मिलन कठिन मनभा संदेहू ॥
जानि कुअवसर प्रीति दुराई * सखिउछङ्ग बैठी पुनि जाई ॥
झूठि न होइ देवऋषि वानी * शोचहिं दम्पति सखी सयानी॥

१ घर । २ कोमल । ३ सदैव । ४ जिनके न राग, न द्वेष, न संशय । ५ वाणी । ६ माता पिता । ७ दुचित्त । ८ गोद ।

उर धरि धीर कहै गिरिराऊ * कहहुनाथ का करिय उपाऊ ॥
दोहा–कह मुनीश हिमवंत सुनु, जो विधि लिखा लिलार ॥
देव दनुज नर नाग मुनि, कोउ न मेटन हार ॥ ८० ॥
तदपि एक मैं कहौं उपाई * होइ करै जो दैव सहाई ॥
जस वर मैं बरणेउँ तुमपाहीं * मिलिहिउमाहिंकछुसंशयनाहीं॥
जे जे वरके दोष बखाने * ते सब शिवपहँ मैं अनुमाने ॥
जो विवाह शंकर सन होई * दोषौगुणसम कह सब कोई ॥
जो अहिसेज शयन हरिकरहीं * बुधकछुतिनकहँदोषनधरहीं ॥
भानु कृशानु सर्व रस खाहीं * तिनकहमन्दकहतकोउनाहीं ॥
शुभअरुअशुभसलिलसबबहहीं * सुरसरिकोउनअपावनकहहीं ॥
समरथ कहँ नहिं दोष गुसाईं * रवि पावक सुरसरि की नाईं ॥
दोहा–जो अस ईर्षा करहिं नर, जड़ विवेक अभिमान ॥
परहिं कल्पभरि नरक महँ, जीव कि ईश समान ॥ ८१ ॥
सुरसरि जलकृत वारुणिजाना * कबहुँनसंत करहिंतिहि पाना॥
सुरसरि मिले सुपावन जैसे * ईश अनीशहिं अन्तर तैसे ॥
शंभु सहज समरथ भगवाना * इहिविवाहसबविधिकल्याना ॥
दुराराध्यपै अहहिं महेशू * आशुतोष पुनि किये कलेशू ॥
जो तप करै कुमारि तुम्हारी * भाविउ मेटि सकैं त्रिपुरारी ॥
यद्यपि वर अनेक जगमाहीं * इहिकहँ शिवतजि दूसरनाहीं॥
वरदायक प्रणतारक भंजन * कृपासिंधु सेवक मनरंजन ॥
इच्छितफल बिनु शिव आराधे * लहइ न कोटि योगजपसाधे ॥
दोहा–असकहिनारदसुमिरि हरि, गिरिजहिदीन्हअशीश ॥
होइहि सब कल्यान अब, संशय तजहु गिरीश ॥ ८२ ॥
असकहि ब्रह्मभवन मुनिगयऊ * आगिलचरितसुनहुजसभयऊ॥
पतिहि इकाँत पायकह मयना * नाथनमैं समुझेउँ मुनिबयना ॥
जो घर वर कुल होइ अनूपा * करिय विवाह सुता अनुरूपा ॥

१ माघ । २ सूर्य्यनारायण । ३ अग्नि । ४ दुस्तर जिनकी आराधना । ५ हिमवान्-पर्व्वत । ६ दूल्ह ।

नतु कन्यां बरु रहै कुमारी * कन्त उमा मम प्राणपियारी ॥
जौं नमिलिहिवरगिरिजहियोगू * गिरिजडसहजकहहिंसबलोगू॥
सो बिचारि पति करहु बिवाहू * जेहि न बहोरि होइ उरदाहू ॥
असकहि परी चरण धरिशीशा * बोले सहित सनेह गिरीशा ॥
बरु पावक प्रगटै शशि माहीं * नारद बचन अन्यथा नाहीं ॥
दोहा-प्रिया शोच परिहरहुसब, सुमिरहु श्रीभगवान ॥
पार्वती जिन निर्म्मयउ, सोइ करिहहिं कल्यान ॥ ८३ ॥
अब जो तुमहिं सुता पर नेहू * तौ अस जाय सिखावन देहू ॥
करै सो तप ज्यहि मिलहिं महेशू* आन उपाय न मिटहिं कलेशू ॥
नारद बचन समुझि सबहेतू * सुन्दर सब गुणनिधि वृषकेतू ॥
अस बिचारि तुम तजि सबशंका* सबहि भाँति शंकर अकलंका ॥
सुनि पति बचन हर्ष मनमाहीं * गई तुरत उठि गिरिजा पाहीं ॥
उमहि बिलोकि नयन भरिवारी * सहित सनेह गोद बैठारी ॥
बारहिंबार लेति उरलाई * गद्गदकण्ठ न कछु कहि जाई ॥
जगतमातु सर्वज्ञ भवानी * मातु सुखद बोलीं मृदुबानी ॥
दोहा-सुनहु मातु मैं दीख अस, स्वप्न सुनाऊं तोहिं ॥
सुन्दर गौर सु विप्रवर, अस उपदेशउ मोहिं ॥ ८४ ॥
करहु जाय तप शैल कुमारी * नारद कहा सो सत्य बिचारी ॥
मातु पितहि पुनि यहमतभावा * तपसुखप्रद दुख दोष नशावा ॥
तपबल रचै प्रपंच विधाता * तपबल विष्णु सकलजगत्रांता॥
तपबल शम्भु करहिं संहारा * तपबल शेष धरहिं महिभारा ॥
तप अधार सब सृष्टि भवानी *करहु जाइ तप अस जियजानी॥
सुनत बचन विस्मित महतारी* स्वप्नसुनायउ गिरिहि हँकारी ॥
मातु पितहि बहुविधि समुझाई* चली उमा तपहित हरषाई ॥
प्रिय परिवार पिता अरु माता * भये विकल मुख आव न बाता ॥
दोहा-वेद शिरा मुनि आय तब, सबहिं कहा समुझाइ ॥
पार्वती महिमा सुनत, रहे प्रबोधहि पाइ ॥ ८५ ॥

१ अग्नि । २ चन्द्रमा । ३ असत्य । ४ उत्पन्नकिया । ५ शिव । ६ अश्रुजल । ७ अन्तर्यामी ।
८ ब्राह्मण । ९ सुखदायक । १० सृष्टि । ११ पालना ।

उरधारि उमा प्राणपति चरणा * जाइविपिन लागीं तपकरणा ॥
अतिसुकुमारि न तनु तप योगू * पतिपदसुमिरितजेउसबभोगू ॥
नित नव चरण उपज अनुरागा * बिसरी देह तपहि मन लागा ॥
संवत सहस मूल फल खाये * शाक खाय शत वर्ष गँवाये ॥
कछु दिन भोजन वारि बतासा * कियेकठिन कछुदिनउपवासा॥
बेलपात महि परे सुखाई * तीनि सहस संवत सो खाई ॥
पुनि परिहरेउ सुखानेउ पर्णा * उमा नाम तब भयउ अपर्णा ॥
देखि उमहिं तप क्षीण शरीरा * ब्रह्मगिरा भइ गगन गँभीरा ॥

दोहा-भयउ मनोरथ सफल तव, सुनु गिरिराज कुमारि ॥
परिहरि दुसह कलेश सब, अब मिलिहहिं त्रिपुरारि ॥८६॥

अस तप काहुन कीन्ह भवानी * भये अनेक धीर मुनि ज्ञानी ॥
अब उर धरहु ब्रह्म वर वानी * सत्यसदा सन्तत शुचि जानी॥
आवैं पिता बुलावन जबहीं * हठ परिहरि घर जायहु तबहीं॥
मिलहिं तुमहिं जब सप्तऋषीशा* जानेहु तब प्रमाण वागीशा ॥
सुनत गिरा विधि गगन बखानी* पुलकिगात गिरिजाहरखानी॥
उमा चरित मैं सुन्दर गावा * सुनहु शंभुकर चरित सुहावा ॥
जबते सती जाय तनु त्यागा* तबते शिव मनभयउ विरागा॥
जपहिं सदा रघुनायक नामा * जहँ तहँ सुनहिं रामगुणग्रामा॥

दोहा-चिदानन्द सुखधाम शिव, विगत मोह मद काम ॥
विचरहिं महि धरिहृदय हरि,सकल लोक अभिराम॥८७॥

कतहुँ मुनिन उपदेशहिं ज्ञाना * कतहुँ रामगुण करहिं बखाना॥
यदपि अकाम तदपि भगवाना * भक्तविरहदुखदुखितसुजाना ॥
यहिविधि गयउकाल बहुबीती * नितनव होइ रामपद प्रीती ॥
नेम प्रेम शंकर कर देखा * अविचलहृदय भक्तिकी रेखा॥
प्रगटे राम कृतज्ञ कृपाला * रूप शीलनिधि तेज विशाला॥

१ वन। २ वपुष। ३ आकाशवाणी। ४ त्यागि। ५ वाणी-वचन। ६ आकाश। ७ रहित। ८ पृथ्वी।

बहुप्रकार शंकरहि सराहा * तुम विनु असव्रतकोनिरबाहा ॥
बहु विधि राम शिवहि समुझावा * पार्वती कर जन्म सुनावा ॥
अति पुनीत गिरिजाकी करणी * विस्तर सहितकृपानिधिवरणी ॥
दोहा-अब विनती मम सुनहु शिव, जो मोपर निज नेहु ॥
जाइ विवाहहु शैलजहि, यह मोहिं माँगे देहु ॥ ८८ ॥
कहशिवयदपिउचित असनाहीं * नाथ वचन पुनि मेटि नजाहीं ॥
शिरधरि आयसु करिय तुम्हारा * परमधर्म यह नाथ हमारा ॥
मातु पिता गुरु प्रभुकी वानी * बिनहिंविचारकरियशुभजानी ॥
तुम सब भाँति परम हितकारी * आज्ञा शिरपर नाथ तुम्हारी ॥
प्रभु तोषेउ सुनि शंकर वचना * भक्ति विवेक धर्मयुत रचना ॥
कह प्रभु हर तुम्हार प्रण रहेऊ * अब उर राखेउ जोहम कहेऊ ॥
अन्तर्द्धान भये अस भाषी * शंकर सोइ मूरति उर राखी ॥
तबहिं सप्तऋषि शिवपहँ आये * बोले प्रभु अस वचन सुहाये ॥
दोहा--पार्वती पहँ जाय तुम, प्रेम परीक्षा लेहु ॥
गिरिहि प्रेरि पठवहु भवन, दूर करहु संदेहु ॥ ८९ ॥
सुनि शिववचन परमसुख मानी * चले हर्षि जहँ रहीं भवानी ॥
ऋषिन गौरि देखी तहँ कैसी * मूरतिवन्त तपस्या जैसी ॥
बोले मुनि सुन शैलकुमारी * करहु कवन कारण तप भारी ॥
केहि आराधहु का तुम चहहू * हमसन सत्य मर्म सब कहहू ॥
सुनत ऋषिनके वचन भवानी * बोलीं गूढ मनोहर वानी ॥
कहत मर्म मन अति सकुचाई * हँसिहहु सुनि हमारि जडताई ॥
मनहठ परा न सुनै सिखावा * चहत वारिपर भीति उठावा ॥
नारद कहा सत्य सोइ जाना * विनु पंखनहमचहहिं उडाना ॥
देखिय मुनि अविवेक हमारा * चाहत पति शंकर अविकारा ॥
दोहा--सुनत वचन विहँसे ऋषय, गिरिसंभव तव देह ॥
नारद कर उपदेश सुनि, कहहु बसेहु केहिगेह ॥ ९० ॥

१ पवित्र । २ पार्वती । ३ हृदय । ४ गृह । ५ भेद । ६ पानी । ७ मूढता । ८ विकाररहित । ९ घर ।

दक्षसुतन उपदेशिन जाई * तिनफिरि भवन न देखा आई ॥
÷चित्रकेतुकर घर उनघाला * ×कनककशिपुकरपुनिअसहाला
नारद शिख जु सुनहिं नरनारी * अवशिभवनतजिहोहिंभिखारी॥
मनकपटी तनु सज्जन चीन्हा * आपसरिस सबहीं चह कीन्हा॥
तेहिके वचन मानि विश्वासा * तुम चाहहु पतिसहज उदासा ॥
निर्गुण निलज कुवेष कपाली * अकुल अगेह दिगम्बर व्याली॥
कहहु कवन सुख अस वर पाये * भल भूलिहु ठगके बौराये ॥
पंचकहैं शिव सती विवाही * पुनि अब डेरि मराइन ताही ॥

---

* जब दक्षप्रजापतिने प्रथम बहुतसे पुत्र उत्पन्न करके आज्ञादिया, कि सृष्टि करो तब वे सृष्टि के अर्थ तप करनेको गये. वहाँ नारदने उन सबोंको ऐसा ज्ञान दिया कि, वे सबके सब विरक्त होय वनमें तप करने लगे दक्षके गृहमें फिर नहीं आये तब दक्षने कन्या उत्पन्न करके सृष्टिको बढाया और नारदजीको शापदियां कि, तुम दो घड़ीसे अधिक कहीं न ठहर सकोगे सो हे पार्वती ! नारदकी शिक्षा सुन घर छोड़ वे भिखारी हुये ॥

÷ आगे फिर चित्रकेतु राजाका समाचार सुनो, चित्रकेतु राजाकी कोटि स्त्री थीं परन्तु लड़का एक नहीं तब किसी मुनिके आशीर्वादसे छोटी रानीके एक पुत्र उत्पन्न भया. जब वह लडका वर्ष-भरका भया तब शेष सब रानियोंने उस लड़केको विष देके मारडाला. तब उस मृतक लडकेको राजा गोदमें लिये विलाप करने लगा इतनेमें नारदजी आय राजाको ज्ञान उपदेश करने लगे परन्तु राजाको ज्ञान न हुआ. तब नारदजीने उस लडकेका आत्मा बुलाय उससे कहा, देखो राजा तुम्हारे शरीर छोड़नेसे अत्यन्त व्याकुल है तब वह बोला कौन किसका पुत्र यह असत्य है संसार कर्मानुसार है, सुनो पहले जन्ममें मैं भी राजा था राज्यसे विरक्त हो वनमें जाय भिक्षा मांग हरिभजन करता था एक दिन एक स्त्रीने मुझे गोलागोइठा दिया उसके भीतर चिउँटी थीं अग्निके संस्कारसे सब मरगईं सो वोह चिउँटी यह तुम्हारी स्त्री हैं और जिसने मुझे गोलागोइठा दिया सो यह मेरी माता है और मैंने उस पापसे इसके उदरमें जन्म लिया है सो ये कोटि स्त्रियोंने आनके पूर्व जन्मका बदला लिया यह कह लडका मरगया और राजा चित्रकेतु राज्य छोड़ वनमें तप करनेको चलागया ॥

+ आगे कनककशिपुकी स्त्री कयाधू जब गर्भवती थी तब नारदजीने उसको ज्ञान उपदेश किया सो गर्भहीमें प्रह्लादको ज्ञान उत्पन्न भया सोई ज्ञानसे विष्णु नृसिंहरूपधर हिरण्यकशिपुका वधकर प्रह्लादको राजतिलक दिया नारदके उपदेशसे दैत्यकुलका नाश भया ॥

१ मदह्लाका पिता । २ मनको वेग संकल्प विकल्प ताको कपटिलीन । ३ मुण्डमालजिनका भूषण । ४ श्मशानवासी ।

दोहा–अब सुख सोवत शोचनाहिं, भीख माँगि भवखाहिं ॥
सहज एकाकिनके भवन, कबहुँ कि नारि खटाहिं ॥ ९१ ॥
अजहुँ मानहु कहा हमारा * हम तुम कहँ वर नीक विचारा ॥
अति सुंदर शुचिसुखद सुशीला * गावहिं वेद जासु यश लीला ॥
दूषण रहित सकल गुणराशी * श्रीपति पुर वैकुण्ठनिवासी ॥
असवर तुमहिं मिलाउब आनी * सुनतवचनकहविहँसि भवानी ॥
सत्य कहहु गिरिभवतँ तनएहा * हठ न छूट छूटै वरु देहा ॥
कनँकौ पुनि पषाणतें होई * जारेउ सहज न परिहर सोई ॥
नारद वचन न मैं परिहरऊं * बसौ भवन उजरो नहिं डरऊं ॥
गुरुके वचन प्रतीति न जेही * स्वप्नेहु सुगम न सुखसिधितेही ॥
दोहा–महादेव अवगुण भवन, विष्णु सकल गुणधाम ॥
जेहिकर मन रम जाहि सन, ताहि ताहि सन काम ॥ ९२ ॥
जो तुम मिलते प्रथम मुनीशा * सुनतिउँशिखतुम्हारिधरिशीशा ॥
अब मैं जन्म शम्भुहित हारा * को गुण दोषहि करै विचारा ॥
जो तुम्हरे हठ हृदय विशेषी * रहि नजाइ बिनु किये बरेषी ॥
तौ कौतुकिअन्ह आलस नाहीं * वर कन्या अनेक जगमाहीं ॥
जन्म कोटि लगि रगरि हमारी * वरौं शम्भु नतु रहौं कुमारी ॥
तजौं न नारद कर उपदेशू * आप कहहिं शतबार महेशू ॥
मैं पाँपरौं कहै जगदम्बा * तुमगृहगवनहु भयउविलम्बा ॥
देखि प्रेम बोले मुनि ज्ञानी * जयजयजय जगदम्ब भवानी ॥
दोहा–तुम माया भगवान शिव, सकल जगत पितु मात ॥
नायचरण शिर मुनि चले, पुनि पुनि हर्षित गात ॥ ९३ ॥
जाइ मुनिन हिमवन्त पठाये * करिविनतीगिरिजहि गृहलाये ॥
बहुरि सप्तऋषि शिव पहँ जाई * कथा उमाकी सकल सुनाई ॥
भये मग्न शिव सुनत सनेहा * हर्षि सप्तऋषि गवने गेहा ॥
मन थिर करि तव शम्भुसुजाना * लगे करन रघुनायक ध्याना ॥

१ संसार । २ पवित्र । ३ शोभित ४ स्वर्ण । ५ पर्वत । ६ घर । ७ विश्वास । ८ तमासगीर ।

तारक असुर भयउ तेहिकाला * भुजप्रताप बल तेज विशाला ॥
ते सब लोक लोकपति जीते * भये देव सुख सम्पति रीते ॥
अजर अमर सो जीति नजाई * हारे सुर करि विविध लराई ॥
तब विरंचि सन जाइ पुकारे * देखे विधि सब देव दुखारे ॥
दोहा—सबसन कहा बुझाइ विधि, दनुज निधन तब होइ ॥
शम्भु शुक्र सम्भूतसुत, इहि जीतै रण सोइ ॥ ९४ ॥
मोरकहा सुनि करहु उपाई * होइहि ईश्वर करिहि सहाई ॥
सति जो तजी दक्ष मख देहा * जननी जाइ हिमाचल गेहा ॥
तेइँ तप कीन्ह शंभु पति लागी * शिव समाधि बैठे सब त्यागी ॥
यदपि अहै असमंजस[३] भारी * तदपि बात इक सुनहु हमारी ॥
पठवहु काम जाइ शिव पाहीं * करै क्षोभ शंकर मनमाहीं ॥
तब हम जाइ शिवहिं शिरनाई * करवाउब विवाह बरिआई ॥
यहिविधि भले देव हित होई * मति अति नीक कहा सब कोई ॥
प्रस्तुति सुरन कीन अतिहेतू * प्रकट्यो विषम बाण वृषकेतू ॥
दोहा—सुरन कही निज विपति सब, सुनि मन कीन्ह विचार ॥
शंभु विरोध न कुशल मोहिं, विहँसि कहेउ अस मार॥९५॥
तदपि करब मैं काज तुम्हारा * श्रुति कहउ परम धर्म उपकारा॥
परहित लागि तजै जो देही * सन्तत[६] संत प्रशंसहि तेही ॥
असकहि चलेउ सबहिं शिरनाई * सुमन धनुष कर सहित सहाई॥
चलत मार अस हृदय विचारा * शिवविरोध ध्रुव मरण हमारा ॥
तब आपन प्रभाव विस्तारा * निजवश कीन्ह सकल संसारा॥
कोपेउ जबहिं वारिचर केतू * क्षणमहँमिटेउ सकल श्रुतिसेतू॥
ब्रह्मचर्य व्रत संयम नाना * धीरज धर्म्म ज्ञान विज्ञाना ॥
सदाचार जप योग विरागा * सभय विवेक कटकसब भागा ॥
छंद—भागे विवेक सहाय सहित सो सुभट संयुग महिमुरे ।
सद्ग्रन्थ पर्वत कन्दरन महँ जाइ तेहि अवसर दुरे ॥

१ हीन-खाली । २ ब्रह्मा । ३ संदेह । ४ कामदेव । ५ वेद । ६ सदैव । ७ वर्णनकृत्य इत्यादि ।
८ कामदेव । ९ वेदमर्यादा ।

होनिहार का करतार को रखवार जग खरभर परा ।
दुइमाथ केहि रतिनाथ जेहि कहँ कोपि धनुशरकरधरा॥३॥
दोहा–जे सजीव जग अचर चर, नारि पुरुष अस नाम ॥
ते निज निज मर्याद तजि, भये सकल वश काम ॥ ९६ ॥
सबके हृदय मदन अभिलाषा * लता निहारिनवहिं तरु शाखा॥
नदी उमँगि अंबुधि कहँ धाई * संगम करैं तलाव तलाई ॥
जहँ अस दशा जडनकी वरणी * को कहिसकै सचेतन करणी ॥
पशु पक्षी नभ जल थलचारी * भये कामवश समय बिसारी ॥
मदन अन्ध व्याकुलसबलोका *निशिदिननहिंअवलोकहिंकोका
देव दनुज नर किन्नर व्याला * प्रेत पिशाच भूत वैताला ॥
इनकी दशा न कहेउँ बखानी * सदा कामके चेरे जानी ॥
सिद्ध विरक्त महामुनि योगी * तेपि कामवश भये वियोगी ॥
छंद–भये कामवश योगीश तापस पामरनकी को कहे ।
देखहिं चराचर नारिमय जे ब्रह्ममय देखतरहे ॥
अबला विलोकहिं पुरुषमय जग पुरुष सब अबलामयं ।
दुइ दण्ड भरि ब्रह्मांड भीतर कामकृत कौतुक अयं ॥४॥
सोरठा–धरा न काहू धीर, सबके मन मनसिज हरे ॥
जेहि राखे रघुवीर, ते उबरे तेहि काल महँ ॥ १४ ॥
उभय घरी अस कौतुक भयऊ* जबलगि काम शंभुपहँ गयऊ ॥
शिवहि विलोकि सशंकेउमारू * भयउ यथाथित सब संसारू ॥
भये तुरत जगजीव सुखारे * जिमि मद उतरिगये मतवारे ॥
रुद्रहि देखि मदन भयमाना * दुराधर्ष दुर्गम भगवाना ॥
फिरत लाज कछु कहिनहिंजाई* मरणठानि मन रचेसि उपाई ॥
प्रगटेसि तुरत रुचिर ऋतुराजा* कुसुमित नवतरु राजविराजा ॥
वन उपवन वाटिका तडागा * परमसुभग सबदिशाविभागा ॥
जहँ तहँ जनु उमगत अनुरागा*देखि मुयहु मनमनसिज जागा॥

१ डालें । २ वृक्ष । ३ समुद्र । ४ स्त्री । ५ कामदेव । ६ दोघरी ।

छंद-जागेउ मनोभव मुये मन वन सुभगता न परै कही ।
शीतल सुगंध सुमन्द मारुत मदन अनल सखासही ॥
विकसे सरनि बहुकंज गुंजत पुंज मंजुल मधुकरा ॥
कलहंस पिक शुक सरस रव करि गाननाचहिंअप्सरा॥५॥
दोहा-सकल कला कर कोटि विधि, हारेउ सेन समेत ॥
चली न अचल समाधि शिव, कोपेउ हृदय निकेत ॥९७॥
देखि रसाल विटप वरशाखा * तेहिपर चढेउ मदन मनमाखा॥
सुमनचाप निज शर सन्धाने *अतिरिसताकिश्रवणलगिताने॥
छांड़े विषम विशिख उर लागे * छूटि समाधि शम्भु तब जागे॥
भयउ ईश मन क्षोभ विशेषी * नयन उघारिसकलादिशि देखी॥
सौरभ पल्लव मदन विलोका * भयउ कोप कम्पेउ त्रयलोका॥
तब शिव तीसर नयन उघारा * चितवतकाम भयउजरिछारा॥
हाहाकार भयउ जगभारी * डरपे सुर भये असुर सुखारी॥
समुझिकाम सुखशोचहिं भोगी* भये अकंटक साधक योगी॥
छंद-योगी अकंटक भये पतिगति सुनति रति मूर्च्छितभई ।
रोदति वदति बहुभाँति करुणा करति शंकर पहँ गई ॥
अति प्रेम करि विनती विविधविधि जोरिकर सन्मुखरही।
प्रभु आशुतोष कृपालु शिव अबला निरखि बोले सही॥६॥
दोहा-अबते रति तव नाथ कर, होइहि नाम अनंग ॥
बिनु वपु व्यापिहि सबहि पुनि, सुनु निज मिलन प्रसंग९८॥
जब यदुवंश कृष्ण अवतारा * होइहि हरण महा महिभारा॥
कृष्णतनय होइहि पति तोरा * वचन अन्यथा होइ न मोरा॥
रति गमनी सुनि शंकर वानी * कथा अपर अब कहौं बखानी॥
देवन समाचार जब पाये * ब्रह्मादिक वैकुण्ठ सिधाये॥
सब सुर विष्णु विरंचि समेता * गये जहाँ शिव कृपानिकेता॥
पृथकपृथक तिन कीन्ह प्रशंसा* भये प्रसन्न चन्द्र अवतंसा॥

१ पवन । २ फूले । ३ तालाब । ४ कमल । ५ भ्रमर । ६ फूल बाण । ७ संदेह-मोह ।
८ देखा । ९ नेत्र । १० प्रद्युम्न । ११ मिथ्या ।

बोले कृपासिंधु वृषकेतू * कहहु अमर आयहु केहि हेतू ॥
कह विधि तुम प्रभु अन्तर्यामी * तदपिभक्तिवशविनवउँस्वामी॥
दोहा-सकल सुरनके हृदय अस, शंकर परम उछाह ॥
निज नयनन देखा चहहिं, नाथ तुम्हार विवाह ॥ ९९ ॥
यह उत्सव देखिय भरि लोचन * सोकछुकरियमदनमदमोचन ॥
काम जारि रति कहँ वर दीन्हा * कृपासिन्धुयहअतिभलकीन्हा॥
सांसतिकरि पुनि करहिं पसाऊ * नाथप्रभुनकर सहज स्वभाऊ ॥
पार्वती तप कीन्ह अपारा * करहु तासु अब अंगीकारा ॥
सुनिविधिवचनसमुझिप्रभुवानी * ऐसोइ होउ कहा सुखमानी ॥
तब देवन दुन्दुभी बजाई * वर्षिसुमनजयजयसुरसाईं ॥
अवसर जानि सप्तऋषि आये * तुरतहिंविधिगिरिभवनपठाये ॥
प्रथम गये जहँ रहीं भवानी * बोले वचन मधुर छल सानी ॥
दोहा--कहा हमार न सुनेहु तब, नारद कर उपदेश ॥
अब भा झूंठ तुम्हार प्रण, जारेउ काम महेश ॥ १०० ॥
सुनि बोली मुसुकाय भवानी * उचित कहेउमुनिवरविज्ञानी ॥
तुम्हरे जान काम अब जारा * अबलगि शंभु रहे सविकारा ॥
हमरे जान सदा शिव योगी * अज अनवद्य अकाम अभोगी॥
जो मैं शिव सेयउँ अस जानी * प्रीति समेत कर्म्म मन बानी ॥
तौं हमार प्रण सुनहु मुनीशा * करिहहिं सत्यकृपानिधिईशा ॥
तुम जो कहा हर जारेउ मारा * सो अतिबड अविवेक तुम्हारा॥
तात अनलकर सहज स्वभाऊ * हिम तेहिनिकटजाइनहिंकाऊ॥
गये समीप सो अवशि नशाई * जस मन्मथ महेशकी नाईं ॥
दोहा-हिय हर्षे मुनि वचन सुनि, देखि प्रीति विश्वास ॥
चले भवानिहि नाइ शिर, गये हिमाचल पास ॥ १०१ ॥
सब प्रसंग गिरिपतिहि सुनावा * मदनदहनसुनिअतिदुखपावा ॥
बहुरि कहेउ रतिकर वरदाना * सुनिहिमवन्तबहुतसुखमाना ॥

१ कामदेवके मदके नाशकर्ता महादेव । २ अयोग्य ताको दण्डदेकर । ३ कृपा । ४ ब्रह्मज्ञानी । ५ कामासक्त ।
६ अजन्मा । ७ मर्मता । ८ अग्नि । ९ पाला । १० काम ।

हृदय विचारि शम्भु प्रभुताई * सादर मुनिवर लिये बुलाई ॥
सुदिन सुनखत सुघरी सुहाई * वेगि वेद विधि लग्न धराई ॥
पत्री सप्तऋषिन सोइ दीन्हीं * गहिपदविनयहिमाचलकीन्हीं॥
जायविधिहितिनदीन्हसोपाती * बांचत प्रीति न हृदय समाती॥
लग्नबाँचि अज सबहि सुनाई * हरषे सुनि सब सुर समुदाई ॥
सुमन वृष्टि नभ बाजन बाजे * मंगलकलशदशहुँदिशिसाजे ॥
दोहा–लगे सँवारन सकल सुर, वाहन विविध विमान ॥
होहिं शकुन मंगल शुभग, करहिं अप्सरा गान ॥ १०२ ॥
शिवहि शंभुगण करहिं शृँगारा* जटा मुकुट अहिमौर सँवारा ॥
कुंडल कंकण पहिरे व्याला * तनु विभूति पट केहरि छाला ॥
शशि लिलाट सुन्दर शिर गंगा* नयन तीनि उपवीत भुजंगा ॥
गरल कंठ उर नर शिरमाला * अशिवबेषशिवधामकृपाला ॥
करत्रिशूल अरु डमरु बिराजा * चले बसहँ चढ़ि बाजहिंबाजा ॥
देखिशिवहि सुरतिय मुसकाहीं* वरलायकदुलहिन जगनाहीं ॥
विष्णु विरंचि आदि सुरव्राता* चढ़ि चढ़ि वाहन चले बराता॥
सुरसमाज सब भाँति अनूपा * नहिं बरात दूलह अनुरूपा ॥
दोहा–विष्णुकहा अस विहँसि तब, बोलिसकल दिशिराज ॥
बिलगबिलगहोइचलहु सब,निजनिजसहितसमाज॥१०३॥
वर अनुहार बरात न भाई * हँसी करैहहु पर पुर जाई ॥
विष्णु वचन सुनि सुर मुसकाने* निजनिजसेनसहितबिलगाने ॥
मनहींमन महेश मुसकाहीं * हरिके व्यंग्य वचन नहिंजाहीं॥
अतिप्रियवचन सुनत हरिकेरे * भृंगी प्रेरि सकल गण टेरे ॥
शिव अनुशासन सुनि सबआये* प्रभुपदजलजशीशतिन नाये ॥
नाना वाहन नाना भेखा * विहँसे शिवसमाज जिन देखा॥
कोउमुखहीन विपुलमुखकाहू * बिनुपदकर कोउबहुपदबाहू ॥
विपुलनयनकोउ नयनविहीना *हृष्टपुष्ट कोउ अति तनुक्षीना ॥

१ पुष्प । २ आकाश । ३ देवता । ४ बाघम्बर । ५ जनेऊ । ६ विष । ७ वृषभ । ८ योग्य ।

छन्द–तनुक्षीणकोउ अतिपीनपावन कोउ अपावन गतिधरे ।
भूषणकराल कपाल कर सब सद्य शोणित तनुभरे ॥
खर श्वान सुवर शृगाल मूषक मेष अगणितकोगनै ।
बहुजिनिसप्रेतपिशाचयोगिनि भाँतिवर्णतनहिंबनै ॥ ७ ॥
सो०–नाचहिं गावहिं गीत, परम तरंगी भूत सब ॥
देखत अति विपरीत, बोलहिं वचन विचित्र विधि ॥ १५ ॥
जस दूलह तस बनी बराता * कौतुक विविधहोहिं मग जाता॥
यहाँ हिमाचल रचेउ विताना * अतिविचित्र नहिं जायबखाना॥
शैलसकल जहँलगि जगमाहीं *लघुविशाल नहिं वरणिसिराहीं॥
वन सागर सब नदी तलावा * हिमगिरिसबकहँनेवतपठावा ॥
कामरूप सुन्दर तनुधारी * सहितसमाज सहित नरनारी॥
गे सब तुरत हिमाचल गेहा * गावहिं मंगल सहित सनेहा ॥
प्रथमहिं गिरि बहु गृहसँवराये * यथायोग्य जहँ तहँ सब छाये॥
पुरशोभा अवलोकि सुहाई * लागै लघु विरंचि निपुणाई ॥
छन्द–लघुलागविधिकीनिपुणता अवलोकिपुरशोभासही ।
वन बाग कूप तडाग सरिता सुभगता सक को कही ॥
मंगल विपुल तोरण पताका केतु गृह गृह सोहहीं ।
वनिता पुरुष सुन्दर चतुर छबि देखि मुनिमन मोहहीं ॥८॥
दोहा–जगदम्बा जहँ अवतरी, सो पुर वरणि न जाइ ॥
ऋद्धि सिद्धि सम्पति सकल, नित नूतन अधिकाइ॥१०४॥
नगर निकट बरात जब आई * पुर शोभा खरभर अधिकाई ॥
करिबनाव सजि बाहननाना * चले लेन सादर अगवाना ॥
हिय हरषे सुरसेन निहारी * हरिहिदेखि अति भयेसुखारी ॥
शिव समाज जब देखनलागे * बिडरि चले वाहन सब भागे ॥
धरि धीरज तहँ रहे सयाने * बालक सब ले जीव पराने ॥
गये भवन पूँछहिं पितु माता *कहहिं वचन भयकंपित गाता ॥

१ रुधिर । २ गर्दभ । ३ विवाहमंडप । ४ करतूति । ५ तितिरबितिर । ६ गृह । ७ बदन ।

कहियकहा कहिजाइ न बाता * यमकैधार किधौं बरियाता ॥
वर बौराह वरद असवारा * व्याल कपाल विभूषण छारा ॥
छन्द—तनु छार व्याल कपाल भूषण नगन जटिल भयंकरा ।
सँग भूत प्रेत पिशाच योगिनि विकट मुख रजनीचरा॥
जो जियत रहहि बरात देखत पुण्यबड तिनकर सही ।
देखहि सो उमा विवाह घर घर बात अस लरिकनकही॥९॥
दोहा—समुझि महेश समाज सब, जननि जनक मुसकाहिं ॥
बाल बुझाये विविध विधि, निडर होउ डर नाहिं ॥ १०५ ॥
लै अगवान बरातहि आये * दिये सबहि जनवास सुहाये ॥
मयना शुभ आरती सँवारी * संग सुमंगल गावहिं नारी ॥
कंचनथार सोह वर पानी * परिछन चलीं हरहि हरषानी ॥
विकट भेष जब रुद्रहि देखा * अबलन उर भय भयउविशेषा॥
भागि भवन पैठीं अतित्रासा * गये महेश जहाँ जनवासा ॥
मयना हृदय भयो दुखभारी * लीन्ही बोलि गिरीशकुमारी ॥
अधिक सनेह गोद बैठारी * श्याम सरोज नयन भरिवारी॥
जेहिविधि तुमहिंरूपअसदीना * तेइँ जड़ वर बाउर कस कीन्हा॥
छन्द—कसकीन्ह वर बौराह विधि जेइँ तुमहिं सुन्दरतादई ।
जो फल चहिय सुरतरुहि सो वरवश बबूरहि लागई ॥
तुम सहित गिरितें गिरौं पावक जरौं जलनिधि महँ परौं ।
घरजाउ अपयशहोउ जग जीवत विवाह नहींकरौं ॥१०॥
दोहा—भईं विकल अबला सकल, दुखित देखि गिरिनारि ॥
करि विलाप रोदति वदति, सुता सनेह सँभारि ॥ १०६ ॥
नारदकर मैं कहा विगारा * भवन मोरजिनबसत उजारा ॥
अस उपदेश उमहिं जिन दीन्हा* बौरे बरहि लागि तपकीन्हा ॥
साँचेहु उनके मोह न माया * उदासीन धन धाम नजाया ॥
परघर घालक लाज न भीरा * बाँझकि जान प्रसवकी पीरा ॥

१ माता । २ पिता । ३ पार्वतीकीमाता । ४ कल्पवृक्ष । ५ समुद्र । ६ स्त्री । ७ मयना । ८ स्त्री ।

जननिहि विकल बिलोकि भवानी * बोलीं युतविवेक मृदुवानी ॥
असंविचारि शोचहु मतिमाता * सो नटरै जो रचेउ विधाता ॥
कर्म्म लिखा जो बावरनाहू * तो कत दोष लगाइय काहू ॥
तुमसननमिटहिं कि विधिके अंका * मातु व्यर्थ जनि लेहु कलंका॥

छंद–जनि लेहु मातु कलंक करुणा परिहरहु अवसर नहीं ।
दुख सुख जो लिखा लिलार हमरे जाब जहँ पाउब तहीं ॥
सुनि उमा वचन विनीत कोमल सकल अबला शोचहीं ।
बहु भाँति विधिहि लगाइ दूषण नयन वारि विमोचहीं॥ ११ ॥

दोहा–तेहि अवसर नारद ऋषय, औ ऋषि सप्त समेत ॥
समाचार सुनि तुहिनगिरि, गमने तुरत निकेत ॥ १०७ ॥

तब नारद सबही समुझावा * पूरबकथा प्रसंग सुनावा ॥
मयना सत्य सुनहु ममवानी * जगदम्बा तव सुता भवानी ॥
अजा अनादि शक्ति अविनाशिनि * सदाशंभुअर्द्धंग निवासिनि ॥
जगसंभव पालन लयकारिणि *निज इच्छा लीला वपु धारिणि॥
जनमी प्रथम दक्ष गृह जाई * नाम सती सुन्दर तनु पाई ॥
तहउँ सती शंकरहि विवाहीं *कथा प्रसिद्ध सकल जग माहीं॥
एकबार आवत शिव संगा * देखेउ रघुकुल कमल पतंगा॥
भयउ मोह शिव कहा न कीन्हा *भ्रम वश वेष सीयकर लीन्हा ॥

छंद–सिय वेष सती जो कीन्ह तेहि अपराध शंकर परिहरी ।
हर विरह जाइ बहोरि पितुके यज्ञ योगानल जरी ॥
अब जनमि तुम्हरे भवन निजपति लागि दारुण तप किया ।
असजानि संशय तजहु गिरिजा सर्वदा शंकरप्रिया ॥ १२ ॥

दोहा–सुनि नारदके वचन तब, सबकर मिटा विषाद ॥
क्षण मह व्यापेउ सकल पुर, घर घर यह संवाद ॥ १०८ ॥

तब मयना हिमवंत अनन्दे * पुनि पुनि पार्वती पद वन्दे ॥
नारि पुरुष शिशु युवा सयाने * नगर लोग सब अति हरषाने ॥

१ ज्ञानयुक्त कोमलवाणी । २ पर्वतकेभीतरनिवासमें । ३ अजन्मा । ४ संसारको उत्पन्न करती हैं, पालतीहैं, संहारकरतीहैं । ५ कठिन । ६ दुःख ।

लगे होन पुर मंगल गाना * सजे सबहिं हाटकघट नाना ॥
भाँति अनेक भई ज्यवनारा * सूपशास्त्र जस कछु व्यवहारा॥
सो जेवनार कि जाइ बखानी * बसहिंभवन जेहि मातुभवानी॥
सादर बोले सकल बराती * विष्णु विरंचि देव सब जाती ॥
विविध भाँति बैठी जेवनारा * लगे परोसन निपुण सुवारा ॥
नारि वृन्द सुर जेंवत जानी * लगीं देन गारी मृदुवानी ॥
छंद--गारी मधुर स्वर देहिं सुन्दरि व्यंग्य वचन सुनावहीं ।
भोजन करहिं सुर अतिविलंब विनोद सुनि सुख पावहीं ॥
जेंवत जो बढ्यो अनन्द सो मुख कोटिहू न परै कह्यो ।
अँचवाइ दीन्हें पान गमने वास जहँ जाको रह्यो ॥ १३ ॥
दोहा--बहुरि मुनिन हिमवन्त कहँ, लग्न जनाई आइ ॥
समय विलोकि विवाहकर, पठये देव बुलाइ ॥ १०९ ॥
बोलि सकल सुर सादर लीन्हें *सबहि यथोचित आसन दीन्हे॥
वेदी वेद विधान सँवारी * सुभग सुमंगल गावहिं नारी ॥
सिंहासन अति दिव्य सुहावा * जाइ न वरणि विरंचि बनावा ॥
बैठे शिव विप्रन शिरनाई *हृदय सुमिरिनिज प्रभुरघुराई॥
बहुरि मुनीशन उमा बुलाई * करि शृंगार सखी लै आई ॥
देखत रूप सकल सुर मोहैं * वरणै छवि अस जगकवि कोहैं॥
जगदम्बिका जानि भववामा *सुरन मनहिमन कीन्हप्रणामा॥
सुन्दरता मर्य्याद भवानी * जाइ न कोटिहु बदन बखानी॥
छंद--कोटिहु बदन नहिं बनै वर्णत जगजननिशोभामहा ।
सकुचहिंकहत श्रुति शेष शारद मंदमति तुलसीकहा ॥
छविखानि मातु भवानि गमनी मध्य मंडपशिवजहाँ ।
अवलोकिसकहिं न सकुचि पतिपदकमलमनमधुकरतहाँ१४
दोहा--मुनि अनुशासन गणपतिहिं, पूजे शंभु भवानि ॥
कोउसुनि संशय करै जनि,सुर अनादि जिय जानि ॥११०॥

१ व्यंग्य अर्थात् अपने पुरुष और देवताओंकी स्त्रियोंका सम्बन्ध । २ देवता । ३ ब्रह्मा । ४ पार्वती
५ मुर्ख । ६ जगन्माता श्रीपार्वती । ७ भ्रमर । ८ आज्ञा ।

जस विवाहंकी विधि श्रुति गाई * महा मुनिन सो सब करवाई ॥
गहिं गिरीश कुश कन्या पानी * शिवहि समर्पी जानि भवानी ॥
पाणिग्रहण जब कीन्ह महेशा * हिय हर्षे तब सकल सुरेशा ॥
वेदमंत्र मुनिवर उच्चरहीं * जय जय जय शंकर सुरकरहीं ॥
बाजहिं बाजन विविधविधाना * सुमनवृष्टि नभभै विधिनाना ॥
हर गिरिजा कर भयउ विवाहू * सकल भुवन[२] भरि रहा उछाहू[३] ॥
दासी दास तुरँग[४] रथ नागा[५] * धेनु[६] बसन मणि वस्तुविभागा ॥
अन्न कनक भाजन भरियाना * दाइज दीन्ह नजाइ बखाना ॥

छंद–दाइजदियोबहुभाँति पुनि करजोरि हिमभूधर कह्यो ।
कादेउँ पूरण काम शंकर चरण पंकज गहिरह्यो ॥
शिव कृपासागर श्वशुरकरपरितोषसबभाँतिनकियो ।
पुनि गहेउ पद पाथोज मयना प्रेम परि-पूरण हियो ॥१५॥

दोहा–नाथ उमा ममप्राण सम, गृह किंकरी करेहु ॥
क्षमहु सकल अपराध अब, होइ प्रसन्न बरदेहु ॥ १११ ॥

बहुविधि शंभु सासु समुझाई * गमनी भवन चरण शिरनाई ॥
जननी उमा बोलि तब लीन्ही * लै उँछंग[७] सुन्दर शिखदीन्ही ॥
करेहु सदा शंकर पद पूजा * नारि धर्म्म पतिदेव न दूजा ॥
वचन कहति भरिलोचनवारी * बहुरि लाइ उरलीन्ह कुमारी ॥
कत विधिसिरजिनारि जगमाहीं * पराधीन स्वप्नेहु सुख नाहीं ॥
भै अति प्रेम विकल महतारी[८] * धीरजकीन्हकुसमयाविचारी ॥
पुनिपुनिमिलतिपरातिगहिचरणा * परम प्रेम कछु जाइ न वरणा ॥
सब नारिन मिलि भेंटि भवानी * जाइ जननि उर पुनिलपटानी ॥

छन्द–जननिहिं बहुरि मिलि चलीं उचित अशीश सबकाहूदई ।
फिरि फिरि विलोकति मातुतन तब सखीलै शिवपहँ गई ॥
याचक[९] सकल सन्तोष शंकर उमा सह भवनहिं चले ।
सब अमर[१०] हर्षे सुमन वर्षे निशान[११] नभ बाजहिं भले ॥१६॥

१ वेद । २ चौदह लोक । ३ आनंद । ४ घोडे । ५ हाथी । ६ गौ । ७ गोद
८ माता । ९ भिक्षुक । १० देवता । ११ नगाड़ा ।

दोहा—चले संग हिमवन्त तब, पहुँचावन अति हेतु ॥
विविध भाँति परितोष करि, बिदा कीन्ह वृषकेतु ॥११२॥
तुरत भवन आयो गिरिराई * सकल शैल सर लिये बुलाई ॥
आदर दान विनय बहु माना * सबकहँबिदा कीन्ह हिमवाना ॥
जबहिं शम्भु कैलासहिआये * सुरसब निजनिजधामसिधाये॥
जगतमातु पितु शम्भुभवानी * तेहि शृंगार न कहा बखानी ॥
करहिंविविधविधिभोगविलासा * गणनसमेत वसहिं कैलासा ॥
हर गिरिजा विहार नितनयऊ *इहिविधिविपुलकालचलिगयऊ॥
तब जन्मे षट्वदनकुमारा * तारक असुर समरजिनमारा ॥
आगम निगम प्रसिद्ध पुराना * षण्मुख जन्म कर्म जगजाना ॥
छंद--जगजान षण्मुख जन्म कर्म प्रताप पुरुषारथ महा ।
तेहि हेतु मैं वृषकेतु सुतकर चरित संक्षेपहि कहा ॥
यह उमा शम्भु विवाह जे नर नारि सुनहिं जे गावहीं ।
कल्याण काज विवाह मंगल सर्वदा सुख पावहीं ॥ १७ ॥
दोहा--चरित सिन्धु गिरिजा रमण, वेद न पावहिं पार ॥
वरणै तुलसीदास किमि, अति मतिमन्द गँवार ॥ ११३ ॥
शम्भुचरित सुनि सरससुहावा * भरद्वाज मुनि अतिसुखपावा ॥
बहु लालसा कथा पर बाढी * नयन नीर रोमावलि ठाढ़ी ॥
प्रेम विवश मुख आव न बानी * दशा देखि हरषे मुनिज्ञानी ॥
अहो धन्य तब जन्म मुनीशा * तुमहिं प्राणसम प्रिय गौरीशा ॥
शिवपदकमल जिनहिंरतिनाहीं * रामहिं ते स्वप्नेहु न सुहाहीं ॥
विनु छल विश्वनाथ पद नेहू * राम भक्त कर लक्षण येहू ॥
शिव सम को रघुपति व्रतधारी*बिनु अघ तजी सतीअसिनारी॥
प्रण करि रघुपति भक्ति दृढ़ाई * कोशिवसमरामहिंप्रियभाई ॥
दोहा—प्रथम कहेउँ मैं शिवचरित, बूझा मर्म्म तुम्हार ॥
शुचि सेवक तुम रामके, रहित समस्त विकार ॥ ११४ ॥

१ समाधान । २ गृह । कार्त्तिकेय । ४ प्रीति । ५ भेद

मैं जाना तुम्हार गुण शीला * कहौं सुनहु अब रघुपतिलीला॥
सुनु मुनि आजु समागमतोरे * कहि न जाइजससुख मनमोरे॥
रामचरित अतिअमित मुनीशा*कहिनसकहिंशतकोटिअहीशा॥
तदपि यथा श्रुति कहौं बखानी * सुमिरिगिरापतिप्रभुधनुपानी ॥
शारद दारु नारि सम स्वामी * रामसूत्र धर अन्तर्यामि ॥
जिहिपर कृपा करहिं जनजानी * कबिवर अजिर[1] नचावहिंवानी॥
प्रणवउँ सोइ कृपालु रघुनाथा * वरणौं विशद[2] जासु गुणगाथा ॥
परमरम्य[3] गिरिवर[4] कैलासू * सदा जहाँ शिव उमा निवासू ॥
दोहा–सिद्ध तपोधन योगिजन, सुर किन्नर मुनि वृन्द[5] ॥
वसहिं तहाँ सुकृती सकल, सेवहिं शिव सुखकन्द ॥११५॥
हरि हर विमुख धर्मरत नाहीं * ते नर तहाँ न स्वप्नेहुँ जाहीं ॥
तेहि गिरिपर बट[6] विटपविशाला* नित नूतन[7] सुन्दर सब काला॥
त्रिविध समीर सुशीतलछाया * शिव विश्राम विटप श्रुतिगाया॥
एक बार तेहितर प्रभु गयऊ *तरुविलोकिउरअतिसुखभयऊ॥
निज कर डासि नागरिपु छाला[8]* बैठे सहजहिं शम्भु कृपाला ॥
कुन्द इन्दु दर गौर शरीरा *भुज प्रलम्ब[9] परिधन[10] मुनिचीरा॥
तरुण अरुण अंबुज[11]सम चरणा* नखद्युति[12]भक्तहृदयतम[13]हरणा ॥
भुजंग[14] भूति भूषण त्रिपुरारी * आनन[15] शरद चन्द्र छबिहारी ॥
दोहा– जटा मुकुट सुरसरित शिर, लोचन नलिन विशाल ॥
नीलकंठलावण्य निधि, सोह बाल विधुभाल ॥ ११६ ॥
बैठे सोह काम रिपु कैसे * धरे शरीर शान्तरस जैसे ॥
पार्व्वती भल अवसर जानी * गईं शम्भु पहँ मातु भवानी ॥
जानि प्रिया आदरअतिकीन्हा * वाम भाग आसन हर दीन्हा ॥
बैठीं शिव समीप हरषाईं *पूरब जन्म कथा चित आईं ॥
पति हिय हेतु अधिक अनुमानी* विहँसि उमा बोलीं प्रिय बानी ॥
कथा जो सकल लोकहितकारी * सो पूंछन चह शैलकुमारी ॥

१ हृदयरूपीआँगन । २ उज्वल । ३ मनोहर । ४ पर्व्वत । ५ निकाय–झुंड । ६ बरगदका वृक्ष । ७ नितनया । ८ व्याघ्रांबर । ९ विशाल–लंबे । १० पहिरे । ११ कमल । १२ प्रकाश । १३ अंधकार । १४ सर्प । १५ मुख ।

विश्वनाथ ममनाथ पुरारी * त्रिभुवनमहिमाविदिततुम्हारी।
चर अरु अचर नाग नर देवा * सकल करहिं पदपंकज सेवा ॥
दोहा-प्रभु समर्थ सर्वज्ञ शिव, सकल कला गुणधाम ॥
योग ज्ञान वैराग्य निधि, प्रणत कल्पतरु नाम ॥ ११७ ॥
जो मोपर प्रसन्न सुखराशी * जानियसत्य मोहिं निजदासी॥
तौप्रभु हरहु मोर अज्ञाना * कहिरघुनाथ कथा विधिनाना ॥
जासु भवन सुरतरु तर होई * सहकि दरिद्रजनित दुख सोई॥
शशि भूषण अस हृदयविचारी * हरहुनाथममम्मति भ्रम भारी ॥
प्रभु जे मुनि परमारथवादी * कहहिं रामकहँ ब्रह्म अनादी ॥

---

* गाना, बजाना, नाचना, नाटककरना, चित्रादिलिखना, हीरेकोवेधना, चावल पुष्पादिका रंग निकालना, फूलबिछाना, दांत वस्त्र और अंगोंकारंगना, मणियोंकी पृथ्वी रचना, शयन रचना, जलतरंग बजाना, जंलताडनकरबजाना, चित्रउतारना, मालागूँथना, मुकुटआदिबनाना, नेपथ्यरचना, कानमेंभूषणधारण, पुष्पोंकीगन्धका तेलबनाना, भूषणयोजन, इन्द्रजाल, बहुरूपियापनरूपभरना, पटागदाका खेलना, रसोई बनाना, पीनेकेपदार्थ शर्बतआदि बनाना, सीना वा लक्ष्यभेद करना, सूत्रक्रीडा, वीणाडमरूबजाना, कहानीकहना, दूसरेकीबोलीबनाकर बोलना, छलकरना, पुस्तकबाँचना, नाटकआख्यायिकादेखना, काव्य चातुरी समस्यापूर्त्ति, निवारडोरी आदिसेबुनना, तर्ककर्म, बढईकाकार्य, थवईकाकार्य, रत्नपरीक्षा, स्वर्णकारक कार्यजानना, मणियोंकेरूपकाज्ञान, वृक्षोंकीचिकित्सा, मेषकुक्कुटादिककायुद्धकराना, तोतेमैनाकाप्रलाप, वैरीकातिरस्कार, केशधोना, मुट्ठीमेंकीवस्तुबतादेना, म्लेच्छोंकी भाषा और यंत्रका जानना, देषभाषाकाज्ञान, फूलोंके वाहनादिबनाना, कठपुतरी नचाना, धारण और वाणीमें प्रवीणता, दूसरेके चित्तकीबातजाननी वा मनमें काव्य निर्माण करना, अभिधानकोषजानना, छन्दकाज्ञान, अनेकउपायोंसेकार्यकीसिद्धि करना, छलकेयोग, वस्त्रछिपाना, द्यूतविधान, आकार्षणक्रीडा, बालकोंकेखेलजानना विनयसेराजादिकोंकोप्रसन्नकरना, विजयकाविचार वा देवताओंको वशकरना, पुराण इतिहासका ज्ञानहोना यह ६४ चौसठ कलाहैं ।

× गुण यहहैं-सत्यबोलना, शुद्धरहना, परायादुःखसहना, क्रोध जीतना, याचककोदानदेना, संतुष्ट रहना, कुटिलताकात्याग, मनमेंनिश्चलता, बाह्येन्द्रियोंको वशीभूतकरना, स्वधर्ममेंआरूढ, शत्रुमित्रपरसमानदृष्टि, अपराधसहना, लाभमें उदासीनता, सच्छास्त्रकाविचार, परमेश्वरकोमानना, तृष्णाकात्याग, आस्तिकता, संग्राममें उत्साह, प्रभावरखना चतुरता, कर्तव्यका स्मरण, स्वाधीनता, क्रियामें निपुणता, सुन्दरता, धैर्यता, कोमलचित्तरखना, बुद्धिका प्रकाश, विजयना, सुन्दर स्वभावहोना सहनशक्ति, पराक्रम, देहमेंबलहोना, सबभोगभोगना, गंभीररहना, चंचलताकात्याग, श्रद्धा यशका कार्यकरना, बड़ाईकेकार्य, अभिमानकात्याग यह ३९ गुणहैं ।

गिरिजा सुनहु रामकरि लीला * सुरहितदनुज विमोहन शीला॥
दोहा—रामकथा सुरधेनु सम, सेवत सब सुखदानि ॥
सन्तसभा सुरलोक सम, को न सुनै असजानि ॥ १२३ ॥
रामकथा सुन्दर करतारी * संशय विहँग उड़ावनहारी ॥
रामकथा कलिविटप कुठारी *सादर सुन गिरिराज कुमारी ॥
रामनाम गुण चरित सुहाये *जन्म कर्म अगणित श्रुतिगाये॥
यथा अनन्त राम भगवाना * तथा कथा कीरति गुणनाना ॥
तदपि यथाश्रुति जसमतिमोरी* कहिहौंदेखिप्रीति अति तोरी ॥
उमा प्रश्न तव सहज सुहाई * सुखदसन्त सम्मत मुहिं भाई॥
एक बात नहिं मोहिं सुहानी * यदपि मोहवश कहेउ भवानी॥
तुम जो कहा राम कोउ आना *जेहिश्रुतिगावधरहिंमुनिध्याना॥
दोहा—कहहिं सुनहिं अस अधम नर, ग्रसे जो मोह पिशाच ॥
पाखण्डी हरिपद विमुख, जानहिं झूंठ न साँच ॥ १२४ ॥
अज्ञ² अकोविद³ अन्ध अभागी * काई विषय मुकुर⁴ मनलागी ॥
लम्पट⁵ कपटी⁶ कुटिल⁷ विशेषी * स्वप्नेहु सन्तसभा नहिं देखी ॥
कहहिं ते वेद असम्मत वानी *जिनहिं न सूझ लाभ नहिं हानी॥
मुकुर मलिन अरु नयनविहीना * रामरूप देखहिं किमि दीना ॥
जिनके अगुण न सगुण विवेका * जल्पहिंकल्पितवचनअनेका ॥
हरि मायावश जगत भ्रमाहीं *तिनहिंकहतकछुअघटितनाहीं॥
वातुल भूत विवश मतवारे * ते नहिं बोलहिं वचन सँभारे ॥
जिनकृत महामोह मदपाना * तिनकरकहाकरिय नहिंकाना ॥
सो०—असनिज हृदय विचारि, तजि संशय भज रामपद ॥
सुन गिरिराज कुमारि, भ्रमतमरविकरवचनमम ॥ १६ ॥
सगुणहिंअगुणहिंनहिंकछुभेदा * गावहिं मुनि पुराण बुध वेदा ॥
अगुण अरूप अलख अज जोई * भक्त प्रेम वश सगुण सो होई ॥
जो गुण रहित सगुण सो कैसे *जल हिम उपल विलगनहिंजैसे॥

१. संशयरूपीपक्षी । २ अज्ञान । ३ मूर्ख । ४ दर्पण । ५ परधन परदारामें लीन । ६ कहतेहैं आन करतेहैं आन ।
७ विशेषकरके सबप्रकार टेढे हैं । ८ निर्गुणब्रह्मका विचार ।

जासु नाम भ्रम तिमिर पतंगा *तिहिंकिमिकहियविमोहप्रसंगा॥
राम सच्चिदानन्द दिनेशा *नहिं तहँ मोह निशा लवलेशा॥
सहजप्रकाश रूप भगवाना *नहिं तहँ पुनि विज्ञान विहाना ॥
हर्ष विषाद ज्ञान अज्ञाना *जीव धर्म अहमिति अभिमाना॥
रामब्रह्म व्यापक जगजाना * परमानन्दपरेश पुराना ॥
दोहा--पुरुष प्रसिद्ध प्रकाशनिधि, प्रगट परावर नाथ ॥
रघुकुल मणि मम स्वामि सोइ, कहि शिव नायउ माथ१२५
निजभ्रमनहिंसमुझहिं अज्ञानी * प्रभु पर मोह धरहिं जडप्रानी ॥
यथा गगन घन पटल निहारी *झंपेउ भानु कहैं कुविचारी ॥
चितवतलोचन अंगुलि लाये * प्रकट युगल शशि तेहिके भाये॥
उमा राम विषयक अस मोहा * नभ तम धूम धूरि जिमि सोहा॥
विषय[1] करण[2] सुर जीव समेता * सकल एकते एक सचेता ॥
सबकर परम प्रकाशक जोई * राम अनादि अवधपति सोई ॥
जगतप्रकाश्य प्रकाशक रामू * मायाधीश ज्ञान गुण धामू ॥
जासु सत्यताते जड़ माया * भास सत्य इव मोह सहाया ॥
दोहा--रजत सीप महँ भास जिमि, यथा भानु कर वारि ॥
यदपि मृषा तिहुँकाल सोइ, भ्रम न सकै कोउ टारि॥१२६॥
इहिविधि जग हरि आश्रितरहई*यदपि असत्य देत दुख अहई ॥
ज्यों स्वप्ने शिर काटै कोई * विनुजागे दुख दूरि न होई॥
जासु कृपा असभ्रम मिटिजाई * गिरिजा सोइ कृपालु रघुराई ॥
आदि अन्त कोउ जासु न पावा*मति अनुमाननिगमअसगावा॥
पदविनु चलै सुनै विनु काना *कर विनु कर्म करै विधि नाना॥
आनन रहित सकल रस भोगी* विनु वाणी वक्ता बड़ योगी ॥
तनु विनु परश नयन विनु देखा *ग्रहैघ्राण विनु वास अशेखा ॥
अससबभाँतिअलौकिककरणी * महिमाजासु जाय नहिं वरणी ॥

१ शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, ये पांच ज्ञानेंद्रियोंके विषयहैं। २ करणकही इंद्रिय श्रवण, त्वक् नयन, जीभ, नासिका ये ज्ञानेन्द्रिय। पग, गुदा, मुख, हाथ, लिंग ये कर्मेन्द्रिय।

दोहा-जेहि इमि गावहिं वेद बुध, जाहि धरहिं मुनि ध्यान ॥
सोइ दशरथ सुतभक्तहित, कोशलपति भगवान ॥ १२७ ॥
काशी मरत जन्तु अवलोकी * जासु नाम बल करौं विशोकी ॥
सोइ प्रभु मोर चराचर स्वामी * रघुबर सब उर अन्तर्यामी ॥
विवशहु जासु नाम नर कहहीं * जन्मविपुलसंचितअघदहहीं ॥
सादर सुमिरण जो नर करहीं * भववारिधि गोपद इव तरहीं ॥
रामसो परमात्मा भवानी * तहँभ्रमअतिअविहिततववानी ॥
अस संशय आनत उर माहीं * ज्ञान विराग सकल गुण जाहीं ॥
सुनि शिवके भ्रमभंजनवचना * मिटिगइ सबकुतर्ककीरचना ॥
भइ रघुपति पद प्रीतिप्रतीती * दारुण असम्भावना बीती ॥
दोहा-पुनि पुनि प्रभुपद कमल गहि, जोरि पंकरुह पानि ॥
बोलीं गिरिजा वचन वर, मनहुँ प्रेमरस सांनि ॥ १२८ ॥
शशिकरसमसुनिगिरातुम्हारी * मिटा मोह शरदातप भारी ॥
तुम कृपालु सब संशय हरेऊ * रामस्वरूपजानि मोहिं परेऊ ॥
नाथ कृपा अब गयउ विषादा * सुखी भइउँ प्रभुचरणप्रसादा ॥
अब मोहिं आपनिकिंकरिजानी * यदपिसहजजड नारिअयानी ॥
प्रथम जो मैं पूछा सो कहहू * जो मोपर प्रसन्न प्रभु अहहू ॥
रामब्रह्म चिन्मय अविनाशी * सर्वरहित सब उर पुर वासी ॥
नाथ धरेउ नरतनु केहि हेतू * मोहिं समुझाइकहहु वृषकेतू ॥
उमा वचन सुनि परम विनीता * रामकथापर प्रीति पुनीता ॥
दोहा-हिय हर्षे कामारि तब, शंकर सहज सुजान ॥
बहुविधि उमहिं प्रशंसि पुनि, बोले कृपानिधान ॥१२९॥
सो०-सुनु शुभ कथा भवानि, रामचरित मानस विमल ॥
कहा भुशुण्डि बखानि, सुना विहँगनायक गरुड॥ १७॥
सोइ सम्बाद उदार, जेहि विधिभा आगे कहब ॥
सुनहु राम अवतार, चरित परम सुन्दर अनघ ॥१८॥

१ संसारसागरको। २ अशास्त्र। ३ जो अपरपदार्थकी भावना करना। ४ शोच। ५ सच्चिदानंद।

हरिगुण नाम अपार, कथा रूप अगणित अमित ॥
मैं निजमति असुसार, कहौं उमा सादर सुनहु ॥ १९ ॥
सुनु गिरिजा हरिचरित सुहाये * विपुलविशदनिगमागममगाये ॥
हरि अवतार हेतु जेहि होई * इदमित्थं कहि जाइ नसोई ॥
राम अतर्क बुद्धि मन बानी * मतहमारअस सुनहुभवानी ॥
तदपि सन्त मुनि वेद पुराना * जसकछुकहहिंस्वमतिअनुमाना
तस मैं सुमुखि सुनावौं तोहीं * समुझि परै जस कारण मोहीं ॥
जब जब होइ धर्मकी हानी * बाढहिं असुरअधमअभिमानी ॥
करहिं अनीति जाइनहिं बरणी * सीदहिं विप्र धेनु सुर धरणी ॥
तब तब प्रभु धरि विविधशरीरा * हरहिं कृपानिधि सज्जनपीरा ॥
दोहा--असुर मारि थापहिं सुरन, राखहिं निज श्रुति सेतु ॥
जगविस्तारहिं विशद यश, रामजन्म कर हेतु ॥ १३० ॥
सोइ यश गाइ भक्त भवतरहीं * कृपासिन्धुजनहित तनुधरहीं ॥
राम जन्मके हेतु अनेका * परमविचित्र एकते एका ॥
जन्म एक दुइ कहौं बखानी * सावधान सुनु सुमति भवानी ॥
द्वारपाल हरिके प्रिय दोऊ * जयअरुविजयजानसब कोऊ ॥
विप्र शापते दोनों भाई * तामस असुर देह तिन पाई ॥
कनककशिपु अरुहाटकलोचन * जगतविदितसुरपतिमदमोचन ॥
विजयी समर वीर विख्याता * धरि वराह वपु एक निपाता ॥
होइ नरहरि वपु दूसर मारा * जन प्रह्लाद सुयश विस्तारा ॥
दोहा--भये निशाचर जाइते, महावीर बलवान ॥
कुम्भकर्ण रावण सुभट, सुर विजयी जगजान ॥ १३१ ॥
मुक्त न भयउ हते भगवाना * तीन जन्म द्विजवचन प्रमाना ॥
एकबार तिनके हित लागी * धरेउ शरीर भक्त अनुरागी ॥
कश्यप अदिति तहाँ पितु माता * दशरथ कौशल्या विख्याता ॥
एक कल्प यहि विधि अवतारा * चरित पवित्र किये संसारा ॥

१. निर्मल । २. वेद--पुराण । ३ इदमित्थं कही कि जो इतनेही कारण प्रभुके अवतारहैं सो नहीं कहाजाइहै क्योंकि अनेक कारण हैं । ४ पीडादेईं । ५ ब्राह्मण । ६ गौ । ७ देवता । ८ भूमि । ९ कारण । १० सुंदर । ११ इन्द्र । १२ युद्ध ।

एककल्प सुर देखि दुखारे * समरजलन्धर सन सब हारे ॥
शम्भु कीन्ह संग्राम अपारा * दनुज महाबल मरै न मारा ॥
परम सती असुराधिप नारी * तेहि बल ताहि न जीत पुरारी ॥
दोहा–छलकर टारेउ तासु व्रत, प्रभु सुर कारज कीन्ह ॥
जब तेइँ जानेउ मर्म सब, शाप कोपकर दीन्ह ॥१३२॥
तासु शाप हरि कीन्ह प्रमाना * कौतुकनिधि कृपालुभगवाना ॥
तहाँ जलंधर रावण भयऊ * रणहति राम परमपद दयऊ ॥
एकजन्म कर कारण एहा * जेहिलगि राम धरी नर देहा ॥
प्रति अवतार कथा प्रभु केरी * सुनि मुनिवर्णीकविनघनेरी ॥
नारद शाप दीन्ह इकबारा * कल्प एक तेहि लगि अवतारा ॥
गिरिजा चकितभई सुनि बानी * नारद विष्णु भक्त मुनि ज्ञानी ॥
कारण कौन शाप मुनि दीन्हा * का अपराध रमापति कीन्हा ॥
यह प्रसंग मोहिं कहहु पुरारी * मुनिमन मोहसोअचरजभारी॥
दोहा–बोले विहँसि महेश तब, ज्ञानी मूढ़ न कोइ ॥
जेहि जस रघुपतिकरहिंजब,सो तस तिहि क्षण होय॥१३३॥
सो०–कहौं राम गुणगाथ, भरद्वाज सादर सुनहु ॥
भवभंजन रघुनाथ, भजु तुलसी तजि मोह मद ॥ २० ॥
हिमगिरिगुहा एक अतिपावनि * बहसमीप सुरसरित सुहावनि ॥
आश्रम परम पुनीत सुहावा * देखि देवऋषि मनअतिभावा॥
निरखिशैलसरिविपिनविभागा * भयउ रमापतिपद अनुरागा ॥
सुमिरत हरिहिंश्वासगति बांधी * सहजविमलमनलागिसमाधी॥
मुनि गति देखि सुरेश डराना * कामहि बोलि कीन्ह सन्माना ॥
सहित सहाय जाहु ममहेतू * चलेउहर्षि हिय जलचरकेतू ॥
सुनासीर मन महँ अतित्रासा * चहत देवऋषि ममपुर वासा ॥
जे कामी लोलुप जगमाहीं * कुटिलकाक इव सबहिं डराहीं॥
दोहा–सूख हाड़ ले भाग शठ, श्वान निरखि मृगराज ॥
छीनि लेइ जनि जान जड, तिमिसुरपतिहि न लाज॥१३४॥

१ इन्द्र २ कामदेव । ३ इन्द्र । ४ नारदमुनि । ५ झूठे–लालची । ६ कुत्ता । ७ सिंह ।

तेहि आश्रमहिं मदन जब गयऊ * निज माया बसन्त निर्मयऊ ॥
कुसुमित विविध विटप बहुरंगा * कूजहिं कोकिल गुंजहिं भृंगा ॥
चली सुहावन त्रिविध बयारी * कामकृशानु बढ़ावन हारी ॥
रम्भादिक सुरनारि नवीना * सकल असमशरकलाप्रवीना ॥
करहिं गान बहु तानतरंगा * बहुविधि क्रीड़हिं पाणि पतंगा॥
देखि सहाय मदन हरषाना * कीन्हेसि पुनिप्रपंचविधिनाना॥
कामकलाकछु मुनिहिनव्यापी * निजभय डरेउ मनोभव पापी॥
सीमकिचापि सकै कोउ तासू * बड़ रखवार रमापति जासू ॥
दोहा-सहित सहाय सभीत अति, मानि हारि मन मैन ॥
गहेसि जाइ मुनिवर चरण, कहिसुठिआरत वैन ॥ १३५ ॥
भयउ न नारदमन कछु रोषा * कहि प्रियवचनकामपरितोषा॥
नाइचरण शिर आयसु पाई * गयउ मदन तब सहितसहाई॥
मुनि सुशीलता आपनिकरणी * सुरपतिसभा जाइ सब वरणी॥
सुनि सबके मन अचरज आवा *मुनिहिप्रशंसिहरिहिशिरनावा ॥
तब नारद गमने शिवपाहीं * जीतिकामअहमितिमनमाहीं ॥
मारचरित शंकरहि सुनावा * अतिप्रियजानिमहेशशिखावा ॥
बार बार विनवउँ मुनितोहीं * जिमियह कथासुनायउमोहीं ॥
तिमिजनिहरिहिसुनावहुकबहूँ * चलेहु प्रसंग दुरायउ तबहूँ ॥
दोहा-शम्भु कीन्ह उपदेश हित, नहिं नारदहि सुहान ॥
भरद्वाज कौतुक सुनहु, हरिइच्छा बलवान ॥ १३६ ॥
राम कीन्ह चाहै सोइ होई * करै अन्यथा अस नहिं कोई ॥
शम्भुवचन,मुनिमनहिं नभाये * तब विरंचिके लोक सिधाये ॥
"तहँपुनिकछुकदिवसमुनिराया * रहेहृदयअहमितिअधिकाया"॥
एकबार करतल कर बीणा * गावत हरि गुण गान प्रवीणा॥
क्षीरसिन्धु गमने मुनिनाथा *जहँ बसिश्रीनिवासश्रुतिमाथा॥
हर्षि मिले उठि रमानिकेता * बैठे आसन ऋषिहि समेता ॥

१ प्रफुल्लित । २ वृक्ष । ३ भ्रमर । ४ शीतल-मन्द-सुगन्ध । ५ कामाग्नि । ६ काम । ७ दुःखित । ८ आज्ञा ।
९ गर्व । १० ब्रह्मलोक ।

बोले बिहँसि चराचर राया * बहुत दिनन कीन्हीं मुनि दाया॥
काम¹चरित नारद सब भाषे * यद्यपिप्रथम बरजि शिव राखे॥
अति प्रचण्ड¹ रघुपतिकी माया * जेहि नमोह असको जगजाया॥
दोहा-रूख वदन करि वचन मृदु, बोले श्रीभगवान॥
तुम्हरे सुमिरणते मिटहिं, मोह मार मद मान॥१३७॥
सुनु मुनि मोह होइ मन ताके * ज्ञान विरागहृदय नहिं जाके॥
ब्रह्मचर्य व्रत रति मतिधीरा * तुमहिं कि करै मनोभव पीरा॥
नारद कहेउ सहित अभिमाना * कृपा तुम्हारि सकल भगवाना॥
करुणानिधि²मन दीख बिचारी * उरअंकुरेउ गर्व³ तरु भारी॥
वेगि सो मैं डारिहौं उपारी * प्रण हमार सेवक हितकारी॥
मुनिकरहित मम कौतुक होई * अवशि उपाय करब मैं सोई॥
तब नारद हरिपद शिरनाई * चलेहृदय अहंमिति अधिकाई॥
श्रीपति निज माया तब प्रेरी * सुनहु कठिन करणी तेहि केरी॥
दोहा-विरचेउ मगमहँ नगर तेहि, शतयोजन विस्तार॥
श्रीनिवासपुरते अधिक, रचना विविधप्रकार॥१३८॥
बसहिं नगर सुन्दर नर नारी * जनु बहुमनसिज⁴रति⁵ तनुधारी॥
तेहि पुर बसै शीलनिधि राजा * अगणित हय⁶ गज सेन समाजा॥
शतसुरेश⁷सम विभव⁸ विलासा * रूप तेज बल नीति निवासा॥
विश्वमोहिनी तासु कुमारी * श्रीविमोह जेहि रूप निहारी॥
सो हरिमाया सब गुणखानी * शोभा तासु कि जाइ बखानी॥
करै स्वयम्वर सो नृपबाला * आये तहँ अगणित महिपाला॥
मुनि कौतुकी नगर तेहि गयऊ * पुरवासिन सन बूझत भयऊ॥
सुनि सब चरित भूप गृह आये * करि पूजा नृप मुनिं बैठाये॥
दोहा-आनि देखाई नारदहि, भूपति राजकुमारि॥
कहहु नाथ गुण दोष सब, इहिकर हृदय विचारि॥१३९॥
देखिरूप मुनि विरति बिसारी * बडी बार लगि रहे निहारी॥

१ तीक्ष्ण। २ दयासागर। ३ अभिमान। ४ कामदेव। ५ कामदेवकी स्त्री। ६ अश्व। ७ सौइंद्र। ८ ऐश्वर्य।

लक्षण तासु विलोकि भुलाने * हृदय हर्ष नहिं प्रगट बखाने ॥
जो इहि बरै अमर सो होई * समरभूमि तेहि जीत नकोई ॥
सेवहिं सकल चराचर ताही * बरै शीलनिधि कन्या जाही ॥
लक्षण सब विचारि उर राखे * कछुक बनाइ भूपसन भाखे ॥
सुता सुलक्षणि कहि नृपपाहीं * नारद चले शोच मन माहीं ॥
करौ जाइ सोइ यत्न विचारी * जेहिप्रकार मोहिं बरै कुमारी ॥
जप तप कछु नहोइ यहिकाला * हेविधिमिलै कवन विधि बाला ॥

दोहा-इहि अवसर चाहिय परम, शोभा रूप बिशाल ॥
जो बिलोकि रीझै कुँवरि, तौ मेलै जयमाल ॥ १४० ॥

हरिसन माँगौ सुन्दरताई * होइहि जात गहरु अति भाई ॥
मोरे हित हरि सम नहिं कोऊ * इहि अवसर सहाय सो होऊ ॥
बहुविधिविनयकीन्हतेहिकाला *प्रगटेउ प्रभु कौतुकी कृपाला ॥
प्रभुविलोकि मुनिनयनजुड़ाने * होइहि काज हिये हरषाने ॥
अति आरत कहि कथा सुनाई * करहु कृपा प्रभु होउ सहाई ॥
आपन रूप देव प्रभु मोही * आनभाँति नहिं पावहुँ ओही ॥
जेहिविधि नाथ होइ हितमोरा * करौ सो वेगि दास मैं तोरा ॥
निज मायाबल देखि बिशाला * हिय हँसि बोले दीनदयाला ॥

दोहा-जेहि विधि होइहि परमहित, नारद सुनहु तुम्हार ॥
सोइ हम करब न आन कछु, वचन न मृषा हमार ॥१४१॥

कुपथ माँगु रुज व्याकुल रोगी * वैद्य न देइ सुनहु मुनि योगी ॥
यहिविधिहित तुम्हार मै ठयऊ * कहिअसअन्तरहितप्रभुभयऊ॥
माया विवश भये मुनि मूढा * समुझी नहिं हरिगिरानिगूढा ॥
गमने तुरत तहाँ ऋषिराई * जहाँ स्वयम्वर भूमि बनाई ॥
निज निज आसन बैठे राजा * बहुबनायकरि सहितसमाजा ॥
मुनि मन हर्ष रूप अति मोरे *मोहितजिआनबरिहिनहिंभोरे॥

१ मृत्युतेरहित। २ संग्राममें। ३ स्थावर, जंगम। ४ विलम्ब। ५ कृपाके स्थान।
६ आंखें। ७ असत्य। ८ रोग। ९ बाणी।

मुनिहित कारण कृपानिधाना * दीन्ह कुरूप न जाइ बखाना ॥
सो चरित्र लखि काहु न पावा * नारद जानि सबन शिरनावा ॥
दोहा-रहे तहाँ दुइ रुद्रगण, ते जानहिं सब भेउ ॥
विप्र वेष देखत फिरहिं, परमकौतुकी तेउ ॥ १४२ ॥
जेहि समाज बैठे मुनि जाई * हृदय रूपअहमिति अधिकाई॥
तहँ बैठे महेश गण दोऊ * विप्रवेष गति लखै न कोऊ ॥
करहिं कूट नारदहि सुनाई * नीकि दीन्ह हरि सुन्दरताई ॥
रीझिहि राजकुँवरि छवि देखी * इनहि बरिहि हरिजानि विशेखी
मुनिहि मोह मन हाथ पराये * हँसहि शंभुगण अति सचुपाये॥
यदपिसुनहिं मुनि अटपटिवानी * समुझि न परै बुद्धि भ्रमसानी ॥
काहु न लखा सोचरित विशेखी * सो स्वरूप नृप कन्या देखी ॥
मर्कट[1] वदन भयंकर देही * देखत हृदय क्रोधभा तेही ॥
दोहा-सखी संग लै कुँवरि तब, चलि जनु राज मराल[2] ॥
देखत फिरै महीप[3] सब, कर सरोज[4] जयमाल ॥ १४३ ॥
जेहि दिशि बैठे नारद फूली * सोदिशि तेहि न विलोकेउभूली
पुनिपुनिमुनिउसकहिंअकुलाहीं * देखि दशा हरगण मुसुकाहीं ॥
धरि नृपतनु तहँ गयउ कृपाला * कुँवरि हर्षि मेली जयमाला ॥
दुलहिनि लेगये लक्ष्मिनिवासा * नृपसमाज सब भयउ निरासा॥
मुनि अतिविकल मोहमतिनाठी[5] * मणि गिरिगई छूटिजनु गाँठी ॥
तब हरगण बोले मुसुकाई * निजमुखमुकुर[6]विलोकहुजाई ॥
असकहि दोउ भागे भय भारी * वदन दीख मुनि वारि[7] निहारी॥
भेष विलोकि क्रोध अति बाढ़ा * तिनहिं शाप दीन्हा अति गाढ़ा॥
दोहा-होउ निशाचर जाय तुम, कपटी पापी दोउ ॥
हँसेउ हमहिं सो लेहु फल, बहुरि हँसेहु मुनि कोउ १४४॥
पुनि जल दीख रूप निज पावा * तदपि हृदय सन्तोष न आवा॥
फरकत अधर कोप मन माहीं * सपदि[8] चले कमलापतिपाहीं ॥

१ बन्दरके सरीखा मुख । २ हंस । ३ राजा जो स्वयंवरमें आयेथे । ४ करकमल । ५ मोहने मतिहरली । ६ दर्पण । ७ पानीमें । ८ शीघ्र ।

देहौं शाप कि मरिहौं जाई * जगत मोर उपहास कराई ॥
बीचहिं पन्थ मिले दनुजारी * संग रमा सोइ राजकुमारी ॥
बोले मधुर वचनसुरसाईं * मुनिकहँ चले विकलकी नाईं ॥
सुनतबचन उपजा अतिक्रोधा * मायावश न रहा मनबोधा ॥
परसम्पदा सकहु नहिं देखी * तुम्हरे ईर्षा कपट विशेषी ॥
मथत सिन्धु रुद्रहि बौरायहु * सुरन प्रेरि विष पान करायहु॥
दोहा–असुर सुरा विष शंकरहिं, आपु रमा मणि चारु ॥
स्वारथ साधक कुटिल तुम, सदा कपट व्यवहारु ॥ १४५॥
परम स्वतंत्र न शिरपर कोई * भावै मनहि करहु तुम सोई ॥
भलेहिं मन्द मन्दहिं भल करहू * विस्मय हर्ष नहियकछु धरहू॥
डहकि डहकि परके सब काहू * अति अशंक मन सदा उछाहू॥
कर्म्म शुभाशुभ तुमहिं न बाधा*अबलगि तुमहिं न काहू साधा॥
भले भवन अब बायन दीन्हा * पावहुगे फल आपन कीन्हा ॥
वंचेहु मोहिं जवन धरि देहा* सोइ तनु धरहु शापमम येहा ॥
कपि आकृति तुम कीन्हहमारी* करिहहिं कीश सहाय तुम्हारी॥
मम अपकार कीन्ह तुम भारी * नारि विरह तुम होहु दुखारी॥
दोहा–शाप शीश धरि हर्षि हिय, प्रभु सुरकारज कीन्ह ॥
निज मायाकी प्रबलता, कर्षि कृपानिधि लीन्ह ॥ १४६ ॥
जब हरि माया दूरि निवारी * नहिं तहँ रमा न राजकुमारी ॥
तब मुनिअतिसभीतहरिचरणा * गहे पाहि प्रणतारति हरणा ॥
मृषा होहु मम शाप कृपाला * मम इच्छा कह दीनदयाला॥
मैं दुर्वचन कहेउं बहुतेरे * कह मुनि पापमिटहिं किमि मेरे
जपहु जाइ शंकर शतनामा * होइहि हृदय तुरत विश्रामा ॥
कोउ नहिं शिवसमानप्रियमोरे *असप्रतीति त्यागहु जनि भोरे॥
जेहिपर कृपा न करहिं पुरारी *सो न पाव मुनि भक्ति हमारी॥
अस उरधरि महि विचरहुजाई * अबन तुमहि माया नियराई॥

१ वारुणी– मदिरा । २ पवित्र । ३ छांट छांट । ४ आनन्द । ५ ठगेहु । ६ सकल । ७ बंदर ।
८ निरादर । ९ महादेव । १० पृथ्वी ।

बारहिते निज हित पतिजानी * लछमण रामचरण रतिमानी ॥
भरत शत्रुहन दोनों भाई * प्रभु सेवक जस प्रीति बढाई ॥
श्याम गौर सुन्दर दोउ जोरी * निरखहिंछविजननी तृणतोरी॥
चारिउ शील रूप गुणधामा * तदपिअधिक सुखसागररामा॥
कबहुँ उछंग कबहुँ बरपलना * मातु दुलार करहिं प्रियललना ॥
हृदय अनुग्रह इन्दुप्रकाशा * सूचत किरण मनोहरहासा ॥
दोहा--व्यापक ब्रह्म निरंजन, निर्गुण विगत विनोद ॥
सो अज प्रेम भक्तिवश, कौशल्याकी गोद ॥ २२४ ॥
काम कोटि छबि श्याम शरीरा * नीलकंज बारिद गंभीरा ॥
अरुण चरण पंकज नखजोती * कमल दलन बैठे जनु मोती ॥
रेख कुलिश ध्वज अंकुश सोहैं * नूपुरध्वनि सुनि मुनि मन मोहैं
कटि किंकिणी उदर त्रयरेखा * नाभिगंभीर जान जेहि देखा ॥
भुज विशाल भूषणयुतभूरी * हिय हरिनख शोभा अति रूरी
उरमणिहार पदिककी शोभा * विप्रचरण देखत मनलोभा ॥
कम्बुकण्ठ अति चिबुक सुहाई * आनन अमितमदन छबिछाई॥
दुइ दुइ दशन अधर अरुणारे * नासा तिलक को बरणै पारे ॥
सुन्दर श्रवण सुचारु कपोला *अतिप्रिय मधुरसुतोतरि बोला॥
नीलकमल दोउनयन विशाला *विकटभृकुटिलटकनवरमाला ॥
चिक्कन कच कुञ्चित गभुआरे * बहु प्रकार रचि मातु सँवारे ॥
पीतझिंगुलिया तनु पहिराये * जानुपाणि विचरत मोहिभाये ॥
रूपसकहिं नहिं कहि श्रुतिशेषा * सोजानै स्वप्नेहु जिन्ह देखा ॥
दोहा--सुख सन्दोह मोह पर, ज्ञान गिरा गोतीत ॥
दम्पति परम प्रेम वश, करि शिशु चरित पुनीत ॥ २२५ ॥
इहिविधि राम जगतपितुमाता * कोशलपुर बासिन सुखदाता ॥
जिन रघुनाथ चरणरति मानी * तिनकी यह गति प्रगटभवानी ॥
रघुपति विमुख यतनकरकोरी * कवनसकै भवबंधन छोरी ॥

१ प्रीति । २ माता [illegible] ५ वाणी । ६ इन्द्रियनसेपरे । ७ श्रीपार्वती । ८ भक्तिहीन ।

जीव चराचर वश करिराखे * सो माया प्रभु सों भय भाखे ॥
भृकुटि विलास नचावै ताही * असप्रभुछाँड़िभजियकहुकाही ॥
मन क्रम वचन छाँड़ि चतुराई * भजतहिं कृपा करैं रघुराई ॥
इहिविधि शिशुविनोदप्रभुकीन्हा * सकलनगरवासिनसुखदीन्हा ॥
लै उछंग कबहूँ हलरावैं * कबहुँ पालने घालि झुलावैं ॥
दोहा-प्रेममगन कौशल्या, निशि दिन जात न जान ॥
सुत सनेह वश मातु सब, बालचरित कर गान ॥ २२६ ॥
एक बार जननी अन्हवाये * करि शृँगार पलँग पौढ़ाये ॥
निज कुल इष्टदेव भगवाना * पूजा हेतु कीन्ह पकवाना ॥
करि पूजा नैवेद्य चढ़ावा * आपु गई जहँ पाक बनावा ॥
बहुरि मातु तहँवाँ चलि आई * भोजन करत दीख रघुराई ॥
गइ जननी शिशुपहँ भयभीता * देखा बाल तहाँ पुनि सूता ॥
बहुरि आइ देखा सुत सोई * हृदय कम्प मन धीर न होई ॥
यहाँ वहाँ दोइ बालक देखा * मतिभ्रममोरिकि आन विशेखा ॥
देखि राम जननी अकुलानी * प्रभु हँसि दीन मधुरमुसुकानी ॥
दोहा-दिखरावा मातहि निज, अद्भुत रूप अखण्ड ॥
रोम रोम प्रति राजहिं, कोटि कोटि ब्रह्मण्ड ॥ २२७ ॥
अगणितरविशशिशिवचतुरानन * बहुगिरिसरितसिंधुमहिकानन
काल कर्म गुण दोष स्वभाऊ * सो देखा जो सुना न काऊ ॥
देखी माया सबविधि गाढ़ी * अति सभीत जोरे कर ठाढ़ी ॥
देखा जीव नचावै जाही * देखी भक्ति जो छोरै ताही ॥
तनुपुलकितमुखवचन न आवा * नयनमूँदि चरणन शिरनावा ॥
विस्मयवंत देखि महतारी * भये बहुरि शिशुरूप खरारी ॥
अस्तुति करि न जाय भयमाना * जगतपिता मैं सुतकरिजाना ॥
हरिजननिहि बहुविधिसमुझाई * यहजानि कतहुँ कहसिसुनुमाई ॥
दोहा-बार बार कौशल्या, विनय करै कर जोरि ॥

१ विराटरूप । २ चन्द्र । ३ ब्रह्मा । ४ पर्वत । ५ नदियां । ६ समुद्र । ७ पृथ्वी । ८ बन । ९ आश्चर्ययुक्त ।

अवजानि कबहुँ ब्यापई, प्रभु मोहिं माया तोरि ॥ २२८ ॥
बालचरितहरिबहुविधि कीन्हा * अति आनँद दासनकहँदीन्हा ॥
कछुककाल बीते सब भाई * बड़े भये परिजनसुखदाई ॥
चूडाकरण कीन्ह गुरु आई * बिप्रन्ह बहुत दक्षिणा पाई ॥
परममनोहर चरित अपारा * करत फिरत चारिउ सुकुमारा ॥
मन क्रम वचन अगोचर जोई * दशरथ अजिर बिचर प्रभु सोई
भोजन करत बुलावत राजा * नहिं आवहिं तजि बाल समाजा ॥
कौशल्या जब बोलन जाई * ठुमकि ठुमकि प्रभु चलहिंपराई ॥
निगमनेति शिव अन्त नपावा * ताहि धरै जननी हठि धावा ॥
धूसर धूरि भरे तनु आये * भूपति बिहँसि गोद बैठाये ॥
दोहा–भोजन करत चपल चित, इत उत अवसर पाइ ॥
भाजि चलैं किलकात मुख, दधि ओदन लपटाइ ॥२२९॥
बालचरित अतिसरल सुहाये * शारद शेष शम्भु श्रुति गाये ॥
जिनकर मन इनसननहिंराता * तेजगवंचक किये बिधाता ॥
भयेकुमार जबहिं सब भ्राता * दीन्ह जनेऊ गुरु पितु माता ॥
गुरु गृह गये पढ़न रघुराई * अल्पकाल विद्या सब पाई ॥
जाकीसहज श्वास श्रुति चारी * सोहरि पढ़ यह कौतुक भारी ॥
विद्या विनय निगुण गुणशीला * खेलहिंखेल सकल नृपलीला ॥
करतल बाण धनुष अति सोहा * देखत रूप चराचर मोहा ॥
जेहि बीथिन बिचरहिं सबभाई * थकितहोहिंलखि लोग लुगाई ॥
दोहा–कोशलपुरवासीनर, नारि बृन्द अरु बाल ॥
प्राणहुँते प्रिय लागहीं, सबकहँ राम कृपाल ॥ २३० ॥

अथ क्षेपक ।

इक दिन एक सलूका आवा * नृपके द्वारे कीश नचावा ॥
देखि राम ठानी मचिलाई * कहेउ मोहिं कपि देउ मँगाई ॥
भूप मँगाय देन बहु लागे * तदपि न लेत रुदत पुनि आगे ॥

१ मुंडन–कर्णवेध । २ आँगने । ३ नंगे–बिनावस्त्र । ४ भात । ५ ठग । ६ आठवर्षके उपरान्त कुमारअवस्था कहतेहैं ।

तब नृप भाष्यो गुरुते जाई * सुनि वसिष्ठ बोले हरषाई ॥
जोहिहित हठ ठानत सुखखानी * सोकोपि और सुनो भमवानी ॥
केशरिपुत्र नाम हनुमाना * पंपापुरमें जिनकर थाना ॥
सो सुग्रीव निकट नृपराई * दूत पठावहु लेहु बुलाई ॥
तुरत भूप भट भूरि पठाये * सकलसुकंठपास चलि आये ॥
दोहा–कह्यो नृपति संदेश जब, तुरत दिये कपिराय ॥
आये रघुपति ढिग जबै, लीनों हृदय लगाय ॥ २३१ ॥
जहँ जहँ खेलैं राम सुरंगा * तहँ तहँ कपिराखैं निज संगा ॥
यक दिन राम पतंग उड़ाई * देवलोकसो पहुँची जाई ॥
तहँ हरिसुत जयंतकी नारी * अति विचित्र सो चंग निहारी ॥
कियो विचार पतंग जासुकर * सो जन कैसो है सुंदरवर ॥
पकर लई तब प्रभुने जानी * बोले महावीरसों बानी ॥
किन पकरी यह चंग हमारी * देखहु जाय छुडाउ बिचारी ॥
तुरत पवनसुत जाय निहारी * देहु छाँडि पुनि गिरा उचारी ॥
बोली जासु चंग यह आही * दरशन तासु कीन हम चाही ॥
ताहीते याको हम गहेऊ * आय पवनसुत प्रभुते कहेऊ ॥
सुनि प्रभुकहा कहो तुम जाई * चित्रकूट महँ देब दिखाई ॥
दोहा–जाय कही हनुमान पुनि, छोड दीन सुखपाय ॥
खैंची राम पतंग तब, रहे मोद मन छाय ॥ २३२ ॥
इति क्षेपक ।
बन्धु सखा सब लेहिं बुलाई * वनमृगया नित खेलहिं जाई ॥
पावनमृग मारहिं जियजानी * दिनप्रतिनृपहिंदेखावहिंआनी ॥
जे मृग रामबाणके मारे * ते तनु ताज सुरलोक सिधारे ॥
अनुज सखासँग भोजन करहीं * मातु पिता आज्ञा अनुसरहीं ॥
ज्यहिविधिसुखीहोहिंपुरलोगा * करहिं कृपानिधिसोइ संयोगा ॥
वेद पुराण सुनहि मनलाई * आपुकहहिं अनुजहिंसमुझाई ॥

१ बंदर । २ अनेक । ३ सुग्रीव । ४ अपने । ५पतंग । ६ वाणी । ७ पकरा । ८ आनंद ।
९ शिकार । १० हरिण । ११ शरीर । १२ भाई ।

प्रातकाल उठिकै रघुनाथा * मातु पिता गुरु नावहिं माथा ॥
आयसुमाँगि करहिं पुरकाजा * देखि चरित हर्षहि मन राजा ॥
दोहा–व्यापक अकल अनीह अज, निर्गुण नाम न रूप ॥
भक्त हेतु नाना विधिहि, करत चरित्र अनूप ॥ २३३ ॥
यह सब चरित कहा मैं गाई * आगिल कथा सुनहु मन लाई ॥
विश्वामित्र महामुनि ज्ञानी *बसहिंविपिनशुभआश्रमजानी॥
जहँ जप यज्ञ योग मुनि करहीं * अति मारीच सुबाहुहि डरहीं ॥
देखत यज्ञ निशाचर धावहिं * करहिं उपद्रव मुनि दुखपावहिं॥
गाधितनय मन चिन्ता व्यापी * हरिबिनुमरहिंननिशिचरपापी॥
तब मुनिवर मन कीन्हविचारा *प्रभु अवतरेउ हरण महिभारा ॥
यहि मिसु देखौं प्रभुपद जाई * करि विनती आनौं दोउ भाई॥
ज्ञान विराग सकलगुणअयना * सो प्रभु मैं देखब भरिनयना ॥
दोहा–बहुविधि करत मनोरथ, जात न लागी बार ॥
करि मज्जन सरयू सलिल, गये भूप दरबार ॥ २३४ ॥
मुनि आगमन सुना जब राजा * मिलन गयउ लै विप्रसमाजा॥
करि दण्डवत मुनिहिसनमानी* निज आसन बैठारे आनी ॥
चरण पखारि कीन्ह अति पूजा * मोसम धन्य आज नहिं दूजा॥
विविध भाँति भोजन करवावा *मुनिवर हृदय हर्ष अति छावा॥
पुनि चरणन मेले सुतचारी * राम देखि मुनि देह बिसारी ॥
भये मगन देखत मुख शोभा *जनु चकोर पूरण शशि लोभा ॥
तब मन हर्ष वचन कह राऊ * मुनिअसकृपाकीन्हनाहिंकाऊ॥
केहिकारण आगमन तुम्हारा * कहहु सो करत नलाउबबारा ॥
असुर समूह सतावहिं मोहीं * मैं याचन आयउँ नृप तोहीं ॥
अनुज समेत देहु रघुनाथा * निशिचर वध मैं होब सनाथा ॥
दोहा–देहु भूप मन हर्षित, तजहु मोह अज्ञान ॥
धर्म्मसुयश नृप तुम कहँ, इनकहँ अति कल्यान ॥२३५ ॥

१ सम्पूर्ण कलांतरहित । २ चेष्टा रहित । ३ अजन्मा । ४ विश्वामित्र । ५ धाम । ६ जड । ७ ब्राह्मण ।
८ राजादशरथ । ९ निकाय । १० लक्ष्मणजी ।

सुनि राजा अति अप्रियबानी * हृदयकम्पमुखद्युतिकुँभिलानी
चौथेपन पायउँ सुतचारी * विप्र वचन नाहिं कहेउ विचारी
माँगहु भूमि धेनु धन कोषा * सर्बस देउँ आज सहरोषा ॥
देह प्राणते प्रिय कछु नाहीं * सोउमुनिदेउँनिमिषइकमाहीं ॥
सबसुतप्रिय मोहिं प्राणकिनाईं * राम देत नहिं बनै गुसाईं ॥
कहँ निशिचर अति घोरकठोरा * कहँ सुंदरसुत परम किशोरा ॥
सुनि नृप गिरा प्रेमरस सानी * हृदय हर्ष माना मुनि ज्ञानी ॥
तब वासिष्ठ बहुविधि समुझावा * नृप संदेह नाश कहँ पावा ॥
अति आदर दोउ तनय बुलाये * हृदय लाइ बहुभाँति सिखाये ॥
मेरे प्राणनाथ सुत दोऊ * तुममुनि पिता आननहिंकोऊ ॥
दोहा–सौंपे भूपति ऋषिहि सुत, बहुविधि देइ अशीश ॥
जननी भवन गये प्रभु, चले नाइ पदशीश ॥२३६॥
सो०–पुरुषसिंह दोउ वीर, हर्षि चले मुनि भयहरण ॥
कृपासिंधु मति धीर, अखिल विश्व कारण करण ॥ २९ ॥
चलत विदा कीने हनुमाना * मिलिहैं बनहिं कहींभगवाना ॥
अरुणनयन उर बाहु विशाला * नीलजलजतनु श्याम तमाला ॥
कटि पटपीत कसे बरभाथा * रुचिर चाप सायक दुहुँहाथा ॥
श्याम गौर सुन्दर दोउ भाई * विश्वामित्र महानिधि पाई ॥
प्रभु ब्रह्मण्य देव मैं जाना * मोहिं हित पिता तजे भगवाना ॥
चलेजात मुनि दीन्ह दिखाई * सुनि ताड़का क्रोधकरि धाई ॥
एकहिं बाण प्राण हरिलीन्हा * दीनजानित्यहिनिजपददीन्हा ॥
तबऋषिनिजनाथहिंजियचीन्हा * विद्यानिधिकहँ विद्या दीन्हा ॥
जाते लागि न क्षुधा पियासा * अतुलितबल तनु तेज प्रकाशा ॥
दोहा–आयुध सकल समर्पिकै, प्रभु निज आश्रम आनि ॥
कन्द मूल फल भोजन, दियं भक्तहित जानि ॥ २३७ ॥
प्रातकहा मुनिसन रघुराई * निर्भय यज्ञ करहु तुम जाई ॥

१ प्रकाश । २ वृद्धापा । ३ राम–लक्ष्मण–भरत–शत्रुघ्न । ४ खजाना । ५ पल । ६ सम्पूर्ण विश्व । ७ श्रेष्ठतरकस ।
५ बला अतिबला द्वौ विद्या जिनते सब शास्त्र उत्पन्न भयेहैं ।

होम करन लागे मुनिझारी * आपुरहे मखकी रखवारी ॥
सुनि मारीच निशाचर क्रोही * लै सहाय धावा मुनिद्रोही ॥
बिनुफर बाण राम तेहि मारा * शतयोजन गा सागर पारा ॥
पावकशर सुबाहु पुनि मारा * अनुजनिशाचरकटकसँहारा ॥
मारिअसुर द्विज निर्भयकारी * अस्तुतिकराहिं देव मुनि झारी ॥
तहँपुनि कछुकदिवस रघुराया * रहे कीन विप्रन पर दाया ॥
भक्तिहेतु बहु कथा पुराना * कहे विप्र यद्यपि प्रभु जाना ॥
तब मुनि सादर कहा बुझाई * चरित एक प्रभु देखिय जाई ॥
धनुषयज्ञ सुनि रघुकुल नाथा * हर्षि चले मुनिवरके साथा ॥
आश्रम एक दीख मगमाहीं * खग मृग जीवजन्तुतहँ नाहीं ॥
पूछा मुनिहिं शिला प्रभु देखी * सकलकथा ऋषिकही बिशेखी ॥
दोहा–गौतमनारी शापवश, उपल देह धरि धीर ॥
चरण कमल रज चाहती, कृपा करहु रघुवीर ॥२३८॥

छंद–मात्रात्रिभंगी ।

परशत पद पावन शोकनशावन प्रगट भई तपपुंजसही ।
देखतरघुनायकजनसुखदायकसन्मुखहोइकरजोरिरही ॥

*किसी समय ब्रह्माने एक कन्या उत्पन्नकर उसका नाम अहल्या धरा जिसको परम सुन्दरी देख सब सुर मुनि मोहितहो इच्छा करने लगे ब्रह्माजी वह कन्या गौतमजीको धरोहरकी नाईं सौंपकर चलेगये कुछकाल उपरांत जब फिर ब्रह्माजी आये मुनिसे पूंछा वह कन्या क्या की मुनिने कहा लीजिये ऐसा कह सन्मुख उपस्थित करदी तब पितामहने उनकी जितेन्द्रियतासे सन्तुष्ट होकर वह कन्या उन्हींको प्रदान करदी तब इन्द्रको बडा क्षोभ हुआ. एकदिन गौतमजी तो घरमें नहींथे तब इन्द्र गौतमजीका स्वरूप धर द्वारपर पुकार अहल्यासे कहा कि,हम कामातुर हैं तब अहल्याने कहा महाराज! इस वेलामें आपका ज्ञान कहांगया. उत्तरदिया कि,तू पतिव्रताहै पति के वचनको मान तब वह आज्ञाभंग न करसकी और कार्यकी सिद्धिमें तत्परहुई उसी समय गौतम ऋषिने द्वारपर पुकारा पातिका शब्द पुनः सुन चितासें होय कोपकर इंद्रसे पूंछा कि सत्य बोल तू कौन है तब इंद्रने डरकर नाम कह दिया अहल्या इंद्रको छिपाय किंवाड खोलनेगई तब ऋषिने पूंछा इतनी देर कैसे हुई तब अहल्याने झूंठ बोला ऋषिने ध्यानसे सब चरित्रजान इंद्रको शापदिया कि, तेरे शरीरमें सहस्र भग होजायँगी और अहल्याको शाप दिया कि, तू शिला हो जब रामचंद्र आवेंगे तब पुनः अपने शरीरको प्राप्त होगी।

१ यज्ञ । २ क्रोध करके । ३ अभिमान । ४ दिन ।

अतिप्रेमअधीरा पुलकशरीरा मुखनहिं आवैवचनकही ॥
अतिशयबडभागीचरणनलागीयुगलनयनजलधारबही ॥२८॥
धीरजमनकीन्हा प्रभुकहँचीन्हा रघुपतिकृपाभक्तिपाई ॥
अतिनिर्मलवाणी अस्तुतिठानी ज्ञानगम्यजयरघुराई ॥
मैंनारि अपावनि प्रभुजगपावन रावणरिपुजन सुखदाई ॥
राजीवविलोचन भवभयमोचन पाहि पाहि शरणहिं आई २९ ॥
मुनिशापजोदीन्हाअतिभलकीन्हापरमअनुग्रहमैंमाना ॥
देखेउँभरिलोचन हरिभवमोचन यहै लाभ शंकर जाना ॥
विनती प्रभु मोरी मैं मतिभोरी नाथ न माँगों वर आना ॥
पदकमलपरागा रसअनुरागा ममनमधुपकरैपाना ॥ ३० ॥
जेहिंपदसुरसरिता परमपुनीता प्रगटभई शिव शीशधरी ॥
सोई पदपंकजज्यहिपूजतअजममशिरधरेउकृपालुहरी ॥
इहिभाँतिसिधारी गौतमनारी बार बार हरिचरणपरी ॥
जो अतिमनभावासोवरपावागइपतिलोकअनन्दभरी ॥ ३१ ॥
दोहा--अस प्रभु दीनबन्धु हरि, कारणरहित कृपाल ॥
तुलसिदास शठ ताहि भज, छाँडिकपट जंजाल ॥ २३९ ॥
चले राम लक्ष्मण मुनि संगा * गये जहाँ जगपावनि गंगा ॥
अनुजसहितप्रभुकीन्हप्रणामा * बहुप्रकार सुख पायउ रामा ॥
पुनिसुरसरि उत्पति रघुराई * कौशिकसन पूछा शिरनाई ॥

अथ कथा क्षेपक--गङ्गाजीकी उत्पत्ति ।

कह मुनि प्रभु तव कुलइकराजा * नामसगर तिहुँलोक विराजा ॥
तेहिके युग भामिनि सुकुमारी *प्रथम केशिनी सुमति पियारी॥
सब प्रकार सम्पति सुरभ्राजा * सुतविहीन मनविस्मय राजा॥
एकसमय भामिनि दोउ साथा * गये वन तनय हेतुरघुनाथा॥
सघन सफल तरुसुन्दर नाना * तहँ भृगुमुनि तपतेज निधाना॥
दोहा--सहित नारि नृप मुदित मन, रहे वर्ष शतएक ॥

१ गंगाजी । २ दोनों । ३ पुत्र । ४ चिंता ५ वृक्ष ।

कीन्हें तप बल देखि भृगु, प्रस्तुति कीन्ह अनेक॥ २४० ॥
कहि निजदुखप्रणाम नृपकीन्हा *देआशीश तब मुनि वर दीन्हा॥
नृपरानीसन सुनि असभाषा * लेहु स्ववर जो जेहिअभिलाषा॥
सुनिमुनिवचन शीशतिननावा * देहुनाथ जो अति मनभावा॥
एकहि कह्यो एकसुत होना * दूसरि साठिसहस गुणलोना॥
हर्षित भयो सुभग वर पाई * पाणिजोरि चरणन शिरनाई॥
सहित भामिनी अवधहिं आये * हर्ष सहित कछुदिवस गँवाये॥
जानि सुघरि सुन्दरि सुखदाई * नामकेशि असमंजस जाई॥
सुमति प्रसवे इक तुम्बरि सोई * भये सुत प्रगट कहे मुनि जोई॥
निरखे सुत हरषित सब होई * मंगलचार किये सब कोई॥
हर्ष सहित दिये दान नरेशू * पूजि विप्र गुरु गौरि गणेशू॥
घृतघट सुन्दर विविध मँगाये * ते सब सुत नृप तिनमहँ नाये॥
दोहा--यहि विधि भये सकल सुत, पूजे सब मन काम॥
जाइ दिवस निशि हर्ष वश, सुनहु राम घनश्याम॥ २४१॥
पुरजन सब घर घरनि नरेशू * अति आनँद तनु मिटा अँदेशू॥
बालकेलि कर भये कुमारा * लीलाकरैं अगम संसारा॥
होइँसोकाज सकल मनचीते * यहिसुख बसत बहुत दिनबीते॥
सरयू नदी अवध जो अहई * विमलसलिल उत्तरतटबहई॥
प्रजालोकके बालक नाना * नित उठि तहाँ करैं अस्नाना॥
असमंजस तहँ तरणी आनी * तिनहिं चढाइ बोरिनिजपानी॥
भये प्रजा सब परम दुखारी* बालक वर्ध सुनि सुनहु खरारी॥
सकल गये जहँ बैठ नृपाला * बोले वचन नाइ पद भाला॥
तुम नृप चहहु प्रजाप्रतिपाला * सुत तुम्हार भा सबकर काला॥
तजब देश सब सुनहु नरेशू * बिना तजे नाहिं मिटै कलेशू॥
दोहा--तवसुत कीन्हें पाप बहु, मारे बालक वृन्द॥
तुमकहँ प्राण समान गृह, सकल प्रजन कहँ मन्द॥२४२॥

१ हाथ। २ बिन। ३ उत्पन्न किया। ४ रानियाँ। ५ आठ वर्षके। ६ निर्मल। ७ जल। ८ नाव।
९ अपने हाथसे। १० नाश। ११ श्रीरामचन्द्र। १२ मस्तक।

प्रजा गिरा सुनि धीरज दीन्हा * सुतहि देशते बाहर कीन्हा ॥
तासुतनय जग विदित प्रभाऊ * गुणनिधि अंशुमान तेहि नाऊ ॥
बसत हृदय नृपके सो कैसे * मुनिमन मीन सलिलरह जैसे ॥
भये प्रजा सबनिजनिज धामा * भये विलोकिमनगुण विश्रामा ॥
बहुरिनृपति मनकीन्ह विचारा * आइ भयो पन चौथ हमारा ॥
हितमंत्री गुरुसुतहु बुलाये * हिमगिरि विन्ध्यमध्यतब आये ॥
रुचिर वेदिका एक बनाई * देखत बनइ बरणि नहिं जाई ॥
मख आरम्भ छाँड़ि तब तुरँगा * वेगवन्त जिमि देखिय उरगा ॥
दोहा–सुरपति सुन भय दारुणहिं, मनमहँ करि अनुमान ॥
आन तुरंग तब लीन्हेउ, मर्म्म नकाहू जान ॥२४३॥
राखे आनि कपिल मुनि पाहीं * कोउ न जान काहुहि गमनाहीं ॥
गुप्तगत रहे जे सुभट सयाने * ले तुरंग रहु किनहु न जाने ॥
तिनसब आय कही नृप पाहीं * महाराज हम कहत डराहीं ॥
लीन्ह तुरंग काइ जान न कोई * कहा करिय जो आयसुहोई ॥
सुनत वचन नृप विस्मय पाये * सकल सुतन कहँ तुरत बुलाये ॥
जाहु तुरँग तुम हेरहु जाई * सकल चले चरणन शिरनाई ॥
सुरपति सम देखिय सबवीरा * सकल धनुर्द्धर अतिरणधीरा ॥
तिनहिं चलत धरणी अकुलाई * वलि पशु जीव भये सब आई ॥
सुमनवाटिका उपवन बागा * सरित कूप वापिका तडागा ॥
नगर गाँव मुनीश थल नाना * गिरिकन्दर काननं अस्थाना ॥
दोहा–इहि विधि खोजहु तुरँग तिन, आये भूपति पाहिं ॥
चरणन माथहि नाइकहि, खोज अश्वकी नाहिं ॥२४४॥
खोदहु महिसुत करहि पठाये * चले सकल पूरवदिशि आये ॥
तिनकेकरजिमिकुलिशसमाना * योजन भारि खोदहिं बलवाना ॥
देखि अतुल बल देव डराने * नरनाहन विरंचि सनमाने ॥
शोधत महिपताल सब आये * दिग्गज देखि एक शिरनाये ॥

१ वज्र । २ घोड़ा । ३ सर्प । ४ इन्द्र । ५ फुलवारी । ६ नदी । ७ तालाब । ८ वन ।

तिन पूँछा सबकथा सुनाये * बहुरि सकल दक्षिण दिशिआये
इहिविधि पुनि दूसरगजदेखा * अतिउज्ज्वलगज विमल विशेषा॥
ताहू बहु प्रणाम तिन कीन्हे * चले सुनत पश्चिम चित दीन्हे॥
तीसर देखि प्रदक्षिण कीन्ही * पुनिउत्तरदिशिशोधहि लीन्ही ॥
दिग्गजश्वेत निरखि सुखपाये * सकलकपिलमुनिपहँपुनिआये॥
खोजत महीं पार नाहिं पावा * शोभा चहुँदिशि जलधिसुहावा॥
दोहा– देखिनि जाइ तुरंग तब, बाँधा मुनिवर पास ॥
बोले वचन सकोप करि, मारहु सबकर नाश ॥२४५॥
खोदा महि हम जारिउ कोधा * रे रे दुष्ट बहुत तोहि शोधा ॥
कोउ कह चोर दीख बहुसांई * इहिसम छली और नहिं कोई ॥
परधन लैपताल पुनि आये * तस्कर मुनिवर भेष बनाये ॥
कोउ कहै यह मुनिवर नाहीं * समुझि दोख लक्षण मन माहीं॥
कोउकह एक [illegible] * अहो दुष्ट लै तुरंग हमारा ॥
सुनतवचनमुनि चितवा जबहीं * भये भस्म सब क्षणमें तबहीं ॥
उमावचन जोहि समुझि नबोला * सुधा होइ विष तिक्तमओला ॥
पावकजानि धरहिं कर प्रानी * जरहिंकाहिनहिंअतिअभिमानी॥
जानि गरल जे संग्रह करहीं * सुनहु राम ते काहेन मरहीं ॥
क्रोधकियो बिन किये बिचारा * भयेसकल तेहिते जरिछारा ॥
इहाँ नृपति अंशुमान बुलाये * नाहिं आये सब तिनहिं पठाये ॥
दोहा–दीन्ही नृपति अशीश तब, अतिहित बारहिंबार ॥
वेगि फिरहुलै तुरँग सुत, मेरे प्राणअधार ॥ २४६ ॥
चले नाइपद शीश कुमारा * विष्णुभक्त हित कुलउजियारा ॥
जहँ तहँ देखि मुनिनके धामा * पूँछि खबरि करिदण्डप्रणामा ॥
पन्नगं अहिसन पाइ अशीशा * चहुँदिग्गज[11]कहँ नायउशीशा ॥
यहिविधि शोधत मगमहँजाता * मिलेगरुड़ सुमतीकरभ्राता ॥
चरणपरत तब आशिष दयऊ * जेरसकलजेहिविधि सो कहेऊ॥

१ कांता । २ उज्ज्वलहाथी । ३ समुद्र । ४ घोडा । ५ चोर । ६ पार्वती । ७ अमृत ।
८ अग्नि । ९ विष । १० शेषनाग । ११ दिक्पाल–हाथी ।

सुनतहि वचन सोचभयो भारी * दिय अँगेश लिखाय प्रचारी ॥
अंशुमान तहँ मज्जन कीन्हा * क्रमक्रम सबहि जलांजलि दीन्हा
बहुरि गरुड़ बोले सुनु भ्राता * मैं तोहिं कहौं करिय यक बाता ॥
सो०-करु सुत सोइ उपाय, गंगा आवहिं अवनि महँ ॥
दरशनते अघ जाय, मज्जन कीन्हे परमसुख ॥ २९ ॥
षष्टिसहस तरिहैं येही विधि * गंगा पाय परम पावननिधि ॥
सुनि अस वचन हृदयमनभाये * सहितगरुड़ मुनिवर पहँआये ॥
तबखगेश मुनि चरणन नायउ * पूरबकथा सकल मुनि गायउ ॥
आयसु देइ तुरँग मुनि दीन्हा * हर्षि हृदय निजआश्रमहिंचीन्हा ॥
नगर समीप गरुड़ पहुँचाई * गये भवन निज तब रघुराई ॥
यहाँ तुरँगलै नृप शिरनाई * षष्टिसहस मुनि कथा सुनाई ॥
विस्मयहर्षविवश नृप भयऊ * कीन्हा यज्ञ दान बहु दयऊ ॥
बहुविधिनृपति राजपुनिकीन्हा * प्रजालोगकहँ अतिसुखदीन्हा ॥
दोहा-अंशुमानहित राज्यदै, निज मन हरिपद लाग ॥
गयउ सगर तप काज वन, हृदय अधिक अनुराग ॥ २४७ ॥
ताकेसुत दिलीपनृप भयऊ * वनतप हेतु उत्तरदिशि गयऊ ॥
वहाँ अगम तप कीन्हनृपाला * भये कालवशगयेकछुकाला ॥
कहहु कवन दिलीप प्रभुताई * सेवैं सकल नृपतिजोहिआई ॥
जुगवतजिहिनितसुरपतिरहहीं * महिमातासुकविकेहिविधिकहहीं
भागीरथ अस सुत भयोजासू * पितुसमप्रीतिअधिकउरतासू ॥
तिनहिं बोलि नृप दीन्हेउराजू * आप चले उठि तपके काजू ॥
मनमहँ करत पंथ अनुमाना * सुरसरि आव तजउँनतुप्राना ॥
निज मन तनुदीन्हेउनिमिदोऊ * फिर निज नगरक नाम न लेऊ ॥
सो०-याहि विधि करत विचार, नृप कीन्हे तब प्रबल तप ॥
बीते कछु यक काल, देह तजी कोउ प्रगट नहिं ॥ ३० ॥
जेहि सुरसरिलगितजितनु भूपा * सोतजि मूढ पियहि जलकूपा ॥

१ स्नान । २ पृथ्वी । ३ श्रीगंगाजी । ४ कुँवा ।

इहाँ भगीरथ अस मन भयऊ * पितुनआवबहुदिनचलिगयऊ ॥
कौत्सुब्रह्मनामतनयहुँ इक रहेऊ * दीन्हा राजनीति पटु कहेऊ ॥
माँगि नर्म पूर्वकथा सुत पाहीं * दीन्ह अशीश चले भरनाहीं ॥
निकसत नगर शकुन भलपाये * अतिहिनिविडवनपाहुँनृपआये ॥
तेहि भगीरथ बन सुख पावा * सुरसरिहित तपकहँमनभावा ॥
एक चरण दोउ भुजा उठाये * रविसन्मुखचितवाहिंमनलाये ॥
वर्षसहस बीते अहि भाँती * जात न जाने दिन अरु राती ॥
दीख उग्रतप अज चलिआये * बोले वचन नृपहि मन भाये ॥
चहहि नृपति जो ले बरदाना * बोले नृप करि अजहिं प्रणामा ॥
जो माँगौं सो जानत अहहू * सो मन माँगनप्रभुकिमिकहहू ॥
दोहा-तदपि कहौं प्रभु देहु वर, सब सन्तान कहँ वृद्धि ॥
दूसर माँगौं जोरि कर, गंगा आवहिं निद्धि ॥ २४८ ॥
एवमस्तु कहि पुनिविधिभवही * सुरसरि देहुँ राखिको सकही ॥
छूट जाहि पुनि तुरत रसातल * फिरहिननृपतिबहुरिसुनुभूतल ॥
तोहिते कहौं एक तोहिं पाहीं * अति दयालु शंकर मनमाहीं ॥
सोइशिव राखहिं देवसरि आजू * उनहिंजपे तब होइहै काजू ॥
असकहि विधि अन्तरहितभये * बहुरि भगीरथ शिवपहँ गये ॥
किय धरवर्ष अंगुष्ठ अधारा * बार बार शिव नाम उचारा ॥
शिव दयालु प्रगटे तब आई * हाथ जोरि नृप विनय सुनाई ॥
मैं राखब सुरसरि कह ईशा * बहुरि रामपतिध्यान करीशा ॥
दोहा-यहाँदेवसरि शिववचन, सुनि मन कीन्ह विचार ॥
जाउँ रसातल शिव सहित, जात न लावौं बार ॥ २४९ ॥
अन्तर्यामी शिवहि उपाई * निजशिरजटासोअगमबनाई ॥
यहा भगीरथ अस्तुति कीन्हीं * सुनिमृदुगिराछाँडिविधिदीन्हीं ॥
छूटेशोर भयउ जग भारी * चकित देव अहि दिग्गजचारी ॥
सुरसरि पुनि हरजटा समानी * वर्ष एक तहँ रहीं भवानी ॥

१ सुत । २ सघन-वन । ३ दारुण । ४ ब्रह्माजी । ५ पातालळोक । ६ पृथ्वी-मृत्युलोक ।

कौतुक देखि सकल सुर हर्षे * कहिजयजयशिरसुमनबहुबर्षे ॥
बहुरि भगीरथ सुमिरण कीन्हा * आगेनाद शिव सुन्दर कीन्हा ॥
सोहिरे भई तीनि पुनि धारा * एक गई नभ एक पतारा ॥
गइनभसोह्वैकिअइअलकाशिनि * देखत जग पातक सकलाशिनि ॥
दोहा-दूसरि गई पतालमें, नाम भोगावति हरण दुख ॥
तीसरि भइ गंगा सोई, सब सन्तनकौ करण सुखा ॥२५०॥
जलप्रवाह निरखत नृपति, उर अति अयउ अनन्द ॥
जैसे उमड़त सिन्धु तव, पूर्ण कला लख चन्द ॥२५१॥
आय भगीरथ पुनि शिरनाये * बोली सुरसरि वचन सुहाये ॥
वेगवन्त नृप रथ ले आनू * तुरततुरँगशुभगतिजिमिभानू ॥
तेहि रथचढि नृप चलु ममआगे * चलिहौं मैं तव पाछे लागे ॥
सुनि नृप दिव्यतुरँगरथ आना * चले हृदय सुमिरत भगवाना ॥
चली अग्रकरि नृपहि सुरसरी * देखन मुदित सुधानझरि करी ॥
चलत तेज कछु बरणि न जाई * ढूरहि गिरि लखु शैलसुहाई ॥
करँ कुलाहल खिंचि बहु भाँती * कमठ नक्र झष पन्ना ली सो माती ॥
मज्जन करहिं देव तहँ आये * सुनि गति सिद्ध रहे सब छाये ॥
सो०-तर्पण कर मन लाय, हर्ष हृदय नाहिं जात कहि ॥
दरशनते अघ जाय, तरँ सकल मुनिजन कहैं ॥ ३१ ॥
मज्जन कर हरषाय, सुरअजादि सनकादि ऋषि ॥
पान करत अघ जाय, अस मत सब कोउ कहैं ॥ ३२ ॥
करै जो मज्जन जप मन लाई * तिनकी महिमा कहि न सिराई ॥
रथपर जात सोह नृप कैसे * तेजवन्त रवि देखिय जैसे ॥
लाँघत शैल सुहावन देशा * पाछे सुरसरि अग्र नरेशा ॥
हरिद्वार समीप जब आये * तीर्थ देखि सुरसरि मनलाये ॥
तीर्थ निरखिमनभो सुखभारी * आदिप्रयाग पहुँचि अघहारी ॥
तहँ मज्जन कीन्हे दुखजाई * बहुरि देवसरि काशी आई ॥

१ सर्प । २ पर्वत । ३ वृक्ष । ४ कछुआ । ५ मछली । ६ सर्प्प । ७ स्नान । ८ पाप । ९ पीनेसे । १० पर्व्वत ।

सो शिवपुरी सहज सुखदाई * बरणि नजाइ मनोहरताई ॥
अबसे तीर्थ खिविश्वोधि आनी * गई तहाँ किमि कहौं बखानी ॥
मगंलोगन कहँ करत सनाथा * जाइ चली इहिविधिरघुनाथा ॥
दोहा–मिली जाइ पुनि उदधिमहँ, उदधि हृदयसुखमान ॥
लगे कहन भागीरथहिं, तुम सम धन्य न आनं ॥ २५२ ॥
कीन्हो अस जो कराहि नकोई * तप महिमा बल कसनाहिंहोई ॥
सगर सुतनय तरे ततकाला * हर्षवन्त तब भयो नृपाला ॥
अबलौं रहो है कुलमाहिं कोऊ * तिनके संग तरे अब सोऊ ॥
तुम समान नृप और न भयऊ * जगविख्यातअचलयशलयऊ॥
सकल सुरन तहँ संग विधाता * नृपसन आय कही सब बाता॥
धन्य भगीरथ जग यश लयऊ * तुमसमान नृप अवर नभयऊ॥
आपनि सत्य प्रतिज्ञा कियऊ * सम्मत वेद जनन सुख दयऊ ॥
गंगासागर सब कोइ कहहीं * अघ उलूक देखत रवि डरहीं ॥
भागीरथी नाम अरु कहहीं * सुनि सुरसिद्धनागयशलहहीं ॥
असविधिकहिनिजलोकहिआये* जहाँ भगीरथ अतिसुखपाये ॥
छं०–पायोअमित सुख बहुरि पूजा सुरसरिहि मनलाइकै।
तब दीन्ह आशिष मुदित गंगा नृपभवन सुखपाइकै ॥
इहिभाँति सुनि गंगा कथा तब राम रुचि चरणन नये।
कह दास तुलसी राम लषणहिं महामुनिआशिष दये ॥३२
दोहा–कौशिक आशिष अमियसम, पाय हर्ष रघुराज ॥
प्रभु संशयसब इमि गई, लवा निरखि जिमि बाज ॥२५३॥
"आशिष सुधा समान सुनि, हरषे श्रीरघुनाथ ॥
प्रभु सुखपाइ कहेउ पुनि, वेगि चलिय मुनिनाथ ॥"
राम नामते संशय जाई * देह धरे कर यह फल भाई ॥
इति क्षेपक।
गाधितनय सब कथा सुनाई * ज्यहिप्रकार सुरसरिमाहिआई॥

१ [illegible]ना। २ समुद्र। ३ दसरं। ४ ब्रह्मा। ५ गजाकेपास। ६ बटेर।

तब प्रभु ऋषिन्ह समेत नहाये * विविधदान महिदेवन पाये ॥
हर्षि चले मुनिवृन्द सहाया * बेगि विदेहनगर नियराया ॥
पुररम्यता राम जब देखी * हर्षे अनुज समेत विशेषी ॥
वापी कूप सरित सर नाना * सलिलसुधासम मणि सोपाना ॥
गुंजत मंजु मत्त रस भृंगा * कूजतकल बहु वरण विहंगा ॥
वरण वरण विकसे जलजाता * त्रिविधसमीर सदा सुखदाता ॥
दोहा–सुमनवाटिका बाग वन, विपुल विहंग निवास ॥
फूलत फलत सुपल्लवित, सोहत पुर चहुँपास ॥ २५४ ॥
बनै न वर्णत नगर निकाई * जहाँ जाइ मन तहाँ लुभाई ॥
चारु बजार विचित्र अटारी * मणिमयविधिजनुस्वकरसँवारी
चौहट सुन्दर गली सुहाई * सन्तत रहहिं सुगंध सिंचाई ॥
धनिकवणिकवरधनदसमाना * बैठे सकल वस्तु ले नाना ॥
मंगलमय मन्दिर सब केरे * चित्रित जनु रतिनाथ चितेरे ॥
पुर नर नारि सुभग शुचिसंता * धर्म्म शील ज्ञानी गुणवंता ॥
अति अनूप जहँ जनक निवासू * विथकहिंविबुधविलोकिविलासू ॥
होतचकित चित कोट विलोकी * सकल भुवन शोभा जनुरोकी ॥
दोहा–धवल धाम मणि पुरट पट्ट, सुघटित नाना भाँति ॥
सियनिवास सुन्दर सदन, शोभा किमि कहिजाति ॥ २५५ ॥
सुभगद्वार सबकुलिश कपाटा * भूप भीर नट मागध भाटा ॥
बनी विशाल वाजि गजशाला * हय गज रथ संकुल सबकाला ॥
शूर सचिव सेनप बहुतेरे * नृप गृह सरिस सदन सबकेरे ॥
पुरबाहर सर सरित समीपा * उतरे जहँ तहँ विपुल महीपा ॥
देखि अनूप एक अमराई * सब सुपाप सब भाँति सुहाई ॥
कौशिक कहेउ मोरमन माना * इहाँ रहिय रघुबीर सुजाना ॥
भलेहिनाथ कहि कृपानिकेता * उतरे तहँ मुनि वृन्द समेता ॥
विश्वामित्र महामुनि आये * समाचार मिथिलापति पाये ॥

१ जनकपुरी । २ सिढ़ी । ३ भ्रमर । ४ कमल । ५ शीतल, मंद, सुगंध, वायु । ६ कुबेर । ७ कामदेव । ८ वज्रकेकिवाँर । ९ घर । १० कृपाकेस्थान ।

दोहा—संग सचिव शुचि भूरि भट, भूसुर वर गुरु ज्ञाति ॥
चले मिलन मुनिनायकहि, मुदित राउ इहि भाँति ॥२५६॥

कीन्ह प्रणाम चरण धरि माथा * दीन्ह अशीश मुदित मुनिनाथा ॥
विप्रवृन्द सब सादर बंदे * जानि भाग्य बड़ि राउ अनन्दे ॥
कुशल प्रश्न कहि बारहिंबारा * विश्वामित्र नृपहिं बैठारा ॥
तेहि अवसर आये दोउ भाई * गये रहे देखन फुलवाई ॥
श्याम गौर मृदु वयस किशोरा * लोचन सुखद विश्वचितचोरा ॥
उठे सकल जब रघुपति आये * विश्वामित्र निकट बैठाये ॥
भे सब सुखी देखि दोउ भ्राता * वारिविलोचन पुलकित गाता ॥
मूरति मधुर मनोहर देखी * भयउ विदेह विदेह विशेषी ॥

दोहा—प्रेममग्न मन जानि नृप, करि विवेक धरि धीर ॥
बोलेउ मुनिपद नाइ शिर, गद्गदगिरा गँभीर ॥२५७॥

कहहु नाथ सुन्दर दोउ बालक * मुनिकुलतिलककि नृपकुलपालक ॥
ब्रह्म जो निगम नेति कहि गावा * उभय वेषधरि की सोइ आवा ॥
सहज विराग रूप मन मोरा * थकित होत जिमि चन्द्र चकोरा ॥
ताते प्रभु पूछौं सदभाऊ * कहहु नाथ जनि करहु दुराऊ ॥
इनहिं विलोकत अति अनुरागा * बरबस ब्रह्मसुखहिं मन त्यागा ॥
कहमुनिविहँसिकहेउ नृपनीका * वचन तुम्हार न होइ अलीका ॥
येप्रिय सबहिं जहाँलगि प्राणी * मनमुसुकाहिं राम सुनि वाणी ॥
रघुकुलमणि दशरथके जाये * ममहित लागि नरेश पठाये ॥

दोहा—राम लषण दोउ बन्धु वर, रूप शील बलधाम ॥
मख राखेउ सब साखि जग, जीति असुर संग्राम ॥२५८॥

मुनि तवचरण देखि कह राऊ * कहि न सकौं निज पुण्य प्रभाऊ ॥
सुन्दर श्याम गौर दोउ भ्राता * आनँदहूके आनँददाता ॥
इनकी प्रीति परस्पर पावनि * कहि न जाइ मनभाव सुहावनि ॥
सुनहु नाथ कह मुदित विदेहू * ब्रह्मजीव इव सहज सनेहू ॥

१ पवित्रमंत्री । २ बहुतसेयोद्धा । ३ ब्राह्मण । ४ पास । ५ राजाजनक । ६ पुलकितवाणी । ७ प्रीति । ८ पवित्र ।

पुनि पुनि प्रभुहि चितव नरनाहू * पुलकगात उर अधिक उछाहू ॥
मुनिहि प्रशंसि नाइ पद शीशा * चले लिवाइ नगर अवनीशा ॥
सुन्दर सदन सुखद सब काला * तहाँ वास लै दीन्ह भुआला ॥
करि पूजा सब विधि सेवकाई * गयउ राउ गृह बिदा कराई ॥
दोहा–ऋषय संग रघुवंशमणि, करि भोजन विश्राम ॥
बैठे प्रभु भ्राता सहित, दिवसरहा भरि याम ॥ २५९ ॥
लषण हृदय लालसा विशेषी * जाइ जनकपुर आइय देखी ॥
प्रभुभय बहुरि मुनिहिंसकुचाहीं * प्रगट न कहहिंमनहिं मुसुकाहीं
राम अनुज मनकी गति जानी * भक्तवत्सलता हिय हुलसानी ॥
परमविनीत सकुचि मुसुकाई * बोले गुरु अनुशासन पाई ॥
नाथ लषण पुर देखन चहहीं * प्रभु सकोच डर प्रगट न कहहीं ॥
जो राउर अनुशासन पाऊँ * नगर देखाइ तुरत लै आऊँ ॥
सुनि मुनीश कह वचन सप्रीती * कस न राम राखहु तुम नीती ॥
धर्मसेतु पालक तुम ताता * प्रेम विवश सेवक सुखदाता ॥
दोहा–जाइ देखि आवहु नगर, सुखनिधान दोउ भाइ ॥
करहु सफल सबके नयन, सुन्दर वदन दिखाइ ॥ २६० ॥
मुनिपदकमलवन्दि दोउभ्राता * चले लोक लोचनसुखदाता ॥
बालक वृन्द देखि अति शोभा * लगे संग लोचन मनलोभा ॥
पीत वसन परिकर कटि भाथा * चारु चाप शर सोहत हाथा ॥
तनु अनुहरत सुचन्दन खोरी * श्यामल गौर मनोहर जोरी ॥
केहरि कन्धर बाहु विशाला * उरअतिरुचिर नागमणिमाला ॥
सुभग श्रवण सरसीरुहलोचन * वदनमयंक तापत्रय मोचन ॥
कानन कनकफूल छवि देहीं * चितवत चित्त चोर जनु लेहीं ॥
चितवनि चारु भ्रुकुटिवरबाँकी * तिलकरेख शोभा जनु चाँकी ॥
दोहा–रुचिर चौतनी सुभग शिर, मेचक कुंचित केश ॥
नख शिख सुन्दर बन्धु दोउ, शोभा सकल सुदेश २६१ ॥

१ राजा । २ आनंद । ३ पृथ्वीपति राजा जनक । ४ एकप्रहर । ५ सुखकेस्थान । ६ सिंहकिशोरके ऐसे कंध । ७ गजमुक्ता । ८ अतिसुन्दरकान । ९ छापिदी है । १० पगडी । ११ श्यामसचिक्कन । १२ टेढेघूंघरवारेकेश ।

देखन नगर भूपसुत आये * समाचार पुरवासिन पाये ॥
धाये धाम काम सब त्यागे * मनहुँ रंक निधि लूटन लागे ॥
निरखि सहज सुन्दर दोउभाई * होहिं सुखी लोचन फल पाई॥
युवती भवन झरोखनि लागीं * निरखहिं रामरूप अनुरागीं ॥
कहहिं परस्पर वचन सप्रीती * सखिइनकोटिकामछबिजीती॥
सुर नर असुर नाग मुनिमाहीं * शोभाअसि कहुँसुनियतनाहीं॥
विष्णुचारिभुजविधिमुखचारी * विकट वेष मुखपंचपुरारी ॥
अपरदेव अस को जग आही *इहिंविधिछबिपटतरिये जाही ॥
दोहा-वय किशोर सुखमासदन, श्याम गौर सुखधाम ॥
अंग अंग पर वारिये, कोटि कोटि शत काम ॥ २६२ ॥
कहहु सखी अस को तनुधारी * जो न मोह यह रूप निहारी ॥
कोउ सप्रेम बोली मृदुबानी * जो मैं सुना सो सुनहुसयानी ॥
ये दोउ नृप दशरथके ढोटा * बाल मरालनके कलजोटा ॥
मुनि कौशिक मखके रखवारे * जिन रण अजय निशाचरमारे॥
श्यामगात कलकंज विलोचन * जो मारीच सुभुजमदमोचन ॥
कौशल्यासुत सो सुखखानी * नाम राम धनु सायक पानी ॥
गौर किशोर वेष वर काछे * कर शर चाप रामके पाछे ॥
लक्ष्मण नाम राम लघु भ्राता * सुनु सखि तासु सुमित्रामाता॥
दोहा-विप्र काज करि बन्धु दोउ, मग मुनिवधू उधारि ॥
आये देखन चापमख, सुनि हरषीं सब नारि ॥ २६३ ॥
देखि रामछबि सखि इक कहई * योग्य जानकी यह वर अहई ॥
जो सखि इन्हहिं देखि नरनाहू * प्रणपरिहरिहठिकरहिविवाहू ॥
कोउ कह इन्हहिं भूप पहिचाने * मुनि समेत सादर सनमाने ॥
सखि परन्तु प्रण राउ न तजई * विधिवशहठिअविवेकहिभजई॥
कोउ कह जो भल अहैविधाता * सबकहँसुनियउचितफलदाता॥
तौ जानकिहि मिलिहि वर एहू * नाहिन आली यह सन्देहू ॥

१गृह। २ दौड़ी। ३ भंडार। ४ नेत्र। ५ स्त्रियां। ६ उपमा। ७ पुत्र। ८ बालहंस। ९ अहल्या।

जो विधिवंश अस बनै सँयोगू * तौ कृतकृत्य होहिं सब लोगू ॥
सखि हमरे अति आरति तातेँ * कबहुँक ए आवहिं यहि नातेँ ॥
दोहा—नाहित हम कहँ सुनहु सखि, इन्हकर दर्शन दूरि ॥
यह संघट तब होइ जब, पुण्य पुराकृत भूरि ॥ २६४ ॥
बोली अपर कहेउ सखि नीका * यह विवाह अतिहितसबहीका ॥
कोउ कह शंकरचाप कठोरा * ये श्यामल मृदुगातकिशोरा ॥
सब असमंजस अहै सयानी * यह सुनि अपर कहै मृदुवानी ॥
सखिइनकहँकोउकोउअसकहहीं * बड़प्रभाव देखत लघु अहहीं ॥
परसि जासु पदपंकज धूरी * तरी अहल्या कृत अघभूरी ॥
सोकि रहैं बिनु शिव धनु तोरे * यह प्रतीति परिहरिय न भोरे ॥
जेहि विरंचिरचि सीय सँवारी * तेहिश्यामलवर रचेउ विचारी ॥
तासु वचन सुनि सब हरषानी * ऐसेइ होउ कहहिं मृदुवानी ॥
दोहा—हिय हर्षहिं वर्षहिं सुमन, सुमुखि सुलोचनि वृन्द ॥
जाहिं जहाँ जहँ बन्धु दोउ, तहँ तहँ परमानन्द ॥ २६५ ॥
पुर पूरबदिशि गे दोउ भाई * जहँ धनुषमखभूमि बनाई ॥
अति विस्तार चारु गच ढारी * विमल वेदिका रुचिर सँवारी ॥
चहुँदिशि कंचनमंच विशाला * रचे जहाँ बैठहिं महिपाला ॥
त्यहि पाछे समीप चहुँपासा * अपर मंच मण्डली विलासा ॥
कछुक ऊँच सब भाँति सुहाई * बैठहिं नगर लोग जहँ आई ॥
तिनके निकट विशाल सुहाये * धवल धाम बहु वरण बनाये ॥
जहँ बैठी देखहिं पुर नारी * यथायोग्यनिजकुल अनुहारी ॥
पुरबालक कहि कहि मृदुवचना * सादरप्रभुहिं देखावहिं रचना ॥
दोहा—सब शिशु मिसु इहि प्रेम वश, परशि मनोहर गात ॥
तनु पुलकहिं अति हर्ष हिय, देखि देखि दोउ भ्रात ॥ २६६ ॥
शिशु सब राम प्रेम वश जाने * प्रीति समेत निकेत बखाने ॥
निजनिजरुचि सब लेहिं बुलाई * सहितसनेह जाहिं दोउ भाई ॥

१ सम्बन्ध । २ पूर्वजन्म । ३ बहुत । ४ धनुष । ५ कोमल । ६ पापोंसेभरी । ७ गुण । ८ गजा ।
९ बालक । १० मन्दिरकीशोभा ।

राम दिखावहिं अनुजहिं रचना * कहि मृदु मधुर मनोहर वचना ॥
लवनिमेष महँ भुवन निकाया * रचै जासु अनुशासन माया ॥
भक्तहेतु सोइ दीनदयाला * चितवतचकितधनुषमखशाला ॥
कौतुक देखि चले गुरु पाहीं * जानि विलंब त्रास मन माहीं ॥
जासु त्रास डरकहँ डर होई * भजन प्रभाव देखावत सोई ॥
कहि बातैं मृदु मधुर सुहाई * किये विदा बालक बरिआई ॥
दोहा–सभय सप्रेम विनीत अति, सकुच सहित दोउभाइ ॥
गुरु पदपंकज नाइशिर, बैठे आयसु पाइ ॥ २६७ ॥
निशिप्रवेश मुनि आयसुदीन्हा * सबहीं संध्यावंदन कीन्हा ॥
कहत कथा इतिहास पुरानी * रुचि रजनी युग याम सिरानी ॥
मुनिवर शयन कीन्ह तबजाई * लगे चरण चापन दोउ भाई ॥
जिनके चरण सरोरुह लागी * करत विविध जप योग विरागी ॥
ते दोउ बंधु प्रेम जनु जीते * गुरुपद कमल पलोटत प्रीते ॥
बार बार मुनि आज्ञा दीन्हा * रघुबर जाइ शयन तब कीन्हा ॥
चापत चरण लषण उर लाये * सभय सप्रेम परम सुखपाये ॥
पुनि पुनि प्रभुकह सोवहु ताता * पौढ़े धरि उर पद जलजाता ॥
दोहा–उठे लषण निशिविगतसुनि, अरुणशिखा ध्वनि कान ॥
गुरुते पहिले जगतपति, जागे राम सुजान ॥ २६८ ॥
सकल शौचकरि जाइ नहाये * नित्यनिबाहि गुरुहिं शिरनाये ॥
समय जानि गुरु आयसु पाई * लेन प्रसून चले दोउ भाई ॥
भूप बाग वर देख्यउ जाई * जहँ बसन्तऋतु रहै लुभाई ॥
लागे विटप मनोहर नाना * वरण वरण वरबेलि विताना ॥
नवपल्लव फल सुमन सुहाये * निज सम्पति सुरतरुहिलजाये ॥
चातक कोकिल कीर चकोरा * कूजत विहँग नचत कलमोरा ॥
मध्यबाग सर सुभग सुहावा * मणि सोपान विचित्र बनावा ॥
विमलसलिल सरसिज बहुरंगा * जल खग कूजत गुंजत भृंगा ॥

१ भाईलक्ष्मणजीको। २ चरणकमल। ३ रात्रि। ४ मुर्गा। ५ पुष्प। ६ वृक्ष। ७ छत्र। ८ नवीनपात। ९ तालाब।

दोहा-बाग तड़ाग विलोकि प्रभु, हर्षे बन्धु समेत ॥
परमरम्य आराम यह, जो रामहिं सुखदेत ॥ २६९ ॥
चहुँ दिशि चितै पूँछि मालीगन * लगेलेन दल फूल मुदितमन ॥
त्यहि अवसर सीता तहँ आई * गिरिजा पूजन जननि पठाई ॥
संग सखी सब सुभग सयानी * गावहिं गीत मनोहरबानी ॥
सर समीप गिरिजा गृह सोहा * वरणि न जाय देखि मन मोहा॥
मज्जनकरि सर सखी समेता * गई मुदित मन गौरिनिकेता ॥
पूजा कीन्ह अधिक अनुरागा *निज अनुरूप सुभग वर माँगा॥
एक सखी सिय संग विहाई* गई रही देखन फुलवाई ॥
तेइँ दोउ बन्धु विलोकेउ जाई * प्रेम विवश सीता पहँ आई ॥
दोहा-तासु दशा देखी सखिन, पुलक गात जल नयन ॥
कहु कारण निज हर्षकर, पूँछहिं सब मृदुवयन ॥ २७० ॥
देखन बाग कुँवर द्वउ आये * वय किशोर सब भाँति सुहाये॥
श्याम गौर किमि कहौं बखानी*गिराअनयन नयन विनु बानी॥
सुनि हरषीं सब सखी सयानी *सियहिय अतिउतकण्ठा जानी॥
एक कहहिं नृप सुत ते आली *सुने जे मुनि सँग आये काली ॥
निज निज रूप मोहनी डारी * कीन्हें स्ववश नगर नर नारी ॥
वर्णत छबि जहँ तहँ सब लोगू * अवशि देखिये देखन योगू ॥
तासु वचन अतिसियहि सुहाने * दरशलागि लोचन अकुलाने ॥
चली अग्रकरि प्रिय सखि सोई * प्रीति पुरातन लखै न कोई ॥
दोहा-सुमिरि सीय नारद वचन, उपजी प्रीति पुनीत ॥
चकितविलोकतिसकलदिशि, जनुशिशुमृगीसभीत ॥ २७१ ॥

*एक समय जानकीजी गिरिजा पूजनके निमित्त जातीथीं तहाँ मार्गमें नारदजी मिले जानकीजीने दण्डवत् कर कहा कि, महाराज! देवीकी पूजाकरनेको जातीहूं तब नारदने प्रसन्न हो आशीर्वाददिया कि,हे जानकी! इसी गिरिजाबारीमें श्रीरामचंद्र तुम्हारे पति तुमको मिलैंगे तब जानकीजीने पूँछा कि, महाराज! हम कैसे चीन्हेंगी तब नारदजी बोले इस बगीचेमें जिसको देखनेसे तुम्हारा मन प्रसन्न होजाय और लुभाय जाय उसीको जानना कि, यह मेरे पतिहैं ॥

१ पार्वती। २ न्यहिको सुनिकै मिलिवेको अति आतुरता हुई।

कंकणकिंकिणि नूपुरध्वनिसुनि * कहतलषणसनरामहृदयगुनि ॥
मानहु मदन दुन्दुभी दीन्हीं * मनसा विश्वविजयकहँकीन्हीं ॥
असकहिफिरिचितयेत्यहिओरा * सियमुखशशिभयेनयनचकोरा
भये विलोचन चारु अचंचल *मनहुँसकुचिनिमितजेउदृगंचल
देखि सीय शोभा सुखपावा * हृदय सराहत वचन न आवा ॥
जनु विरंचिसब निज निपुणाई * विरचि विश्वकहँ प्रगट दिखाई॥
सुन्दरताकहँ सुन्दर करई * छविगृह दीप शिखा जनु बरई॥
सब उपमा कवि रहे जुठारी * केहि पटतारिय विदेहकुमारी ॥
दोहा–सिय शोभा हिय वर्णि प्रभु, आपनि दशा विचारि ॥
बोले शुचि मन अनुज सन,वचन समय अनुहारि ॥२७२॥
तात जनकतनया यह सोई * धनुषयज्ञ ज्यहि कारण होई ॥
पूजन गौरि सखी लै आई * करतिप्रकाशफिरति फुलवाई ॥
जासुविलोकि अलौकिकशोभा * सहजपुनीत मोर मन क्षोभा ॥
सो सब कारण जान विधाता *फरकहिं सुभगअंगसुनु भ्राता ॥
रघुवंशिनकर सहज स्वभाऊ * मनकुपंथ पग धरै न काऊ ॥
मोहिंअतिशयप्रतीतिजियकेरी * ज्यहि स्वप्नेहु परनारि न हेरी ॥
जिनके लहहिं न रिपुरण पीठी * नाहिंलावहिं परतिय मन डीठी ॥
मंगन लहहिं न जिनके नाहीं * ते नरवर थोरे जग माहीं ॥
दोहा–करत बतकही अनुज सन, मन सियरूप लुभान ॥
मुख सरोज मकरन्द छवि, करत मधुपइव पान ॥ २७३ ॥
चितवतिचकितचहूँदिशिसीता * कहँगयेनृपकिशोरमनचीता ॥
जहँविलोकि मृगशावकनयनी *जनु तहँवरषकमलसितश्रेनी॥
लता ओट तब सखिन लखाये * श्यामल गौर किशोर सुहाये॥
देखि रूप लोचन ललचाने * हर्षे जनु निजनिधि पहिंचाने ॥
थके नयन रघुपति छवि देखी * पलकनहूँ परिहरी निमेखी ॥
अधिकसनेह देह भइ भोरी * शरदशशिहिजनुचितवचकोरी

१ ब्रह्माके सृष्टिके लोकनविषे ऐसी शोभा नहीं है । २ चित्तविषे आतुर ।

लोचन मगु रामहिं उर आनी * दीन्हें पलक कपाट सयानी ॥
जबसियसखिनप्रेमवशजानी * कहिनसकहिंकछुमनसकुचानी
दोहा–लता भवनते प्रगटभे, त्यहि अवसर दोउभाइ ॥
निकसे जनु युग विमलविधु, जलद पटल बिलगाइ॥२७४
शोभासींव सुभग दोउ वीरा * नील पीत जलजात शरीरा ॥
काकपक्ष[1] शिर सोहत नीके * गुच्छा बिचबिच कुसुमकलीके
भालतिलक श्रमबिन्दु सुहाये * श्रवणसुभग भूषण छबिछाये॥
बिकट भ्रुकुटि कच घूँघरवारे * नवसरोज लोचन रतनारे ॥
चारु चिबुक नासिका कपोला * हास बिलास लेत जनु मोला ॥
मुखछबिकहिनजाहिमोहिंपाहीं * जोबिलोकि बहु काम लजाहीं ॥
उर मणिमाल कम्बु कलग्रीवा * कामकलभकर भुजबल सींवा॥
सुमनसमेत वामकर दोना * साँवर कुँवर सखीसुठिलोना ॥
दोहा–केहरि कटि पटपीत धर,सुखमा शीलनिधान ॥
देखि भानुकुल भूषणहिं, बिसरा सखिन अपान॥२७५॥
धरि धीरज इक सखी सयानी * सीता सन बोली गहि पानी ॥
बहुरि गौरिकर ध्यान करेहू * भूप किशोर देखिकिनलेहू ॥
सकुचि सीय तब नयन उघारे * सन्मुख दोउ रघुवंश निहारे ॥
नखशिख देखि रामकी शोभा *सुमिरिपिताप्रणमनअतिक्षोभा॥
परवश सखिन लखी जब सीता * भई गहरु सब कहहिं सभीता ॥
पुनि आउब इहि बिरियाँ काली * असकहिमनबिहँसीइकआली॥
गूढ़ गिरा सुनि सिय सकुचानी *भयउ बिलम्ब मातु भयमानी॥
धरिबड़ धीर राम उर आनी * फिर आपनप्रण पितुवशजानी॥
दोहा–देखन मिसु मृग बिहँगतरु, फिरति बहोरि बहोरि ॥
निरखि निरखि रघुवीर छबि, बाढी प्रीति न थोरि॥ २७६ ॥
जानिकठिन शिवचाप बिसूरति * चलीराखि उर श्यामलमूरति ॥
प्रभु जब जात जानकी जानी * सुखसनेह शोभा गुण खानी ॥

[1] बारनकेपट्टा कौवनकेसे पक्ष श्याम सचिक्कन।

परमप्रेममय मृदु मसि कीन्हीं * चारुचित्र भीतरलिखिलीन्हीं ॥
गईं भवानी भवन बहोरी * बन्दि चरण बोली कर जोरी ॥
जयजयजयगिरिराजाकिशोरी * जयमहेश मुखचन्द्र चकोरी ॥
जय गजवदन षडानन माता *जगतजननिदामिनिद्युतिगाता॥
नहिं तव आदि मध्य अवसाना * अमित प्रभाव वेद नहिं जाना ॥
भवं भवं विभवं पराभवं कारिणि*विश्वविमोहनिस्ववशविहारणि॥
दोहा--पतिदेवता सुतीय महँ, मातु प्रथम तव रेख ॥
महिमा अमित न कहिसकहिं, सहसशारदाशेष ॥२७७॥
सेवत तोहिं सुलभ फलचारी * वरदायिनि त्रिपुरारि पियारी ॥
देवि पूजि पदकमल तुम्हारे *सुर नर मुनि सब होहिंसुखारे॥
मोर मनोरथ जानहु नीके * बसहु सदा उरपुर सबहीके ॥
कीन्हेंउ प्रगट न कारण तेही * असकहि चरण गहे वैदेही ॥
विनय प्रेमवश भई भवानी * खसी माल मूरति मुसुकानी ॥
सादर सिय प्रसाद उर धरेऊ * बोली गौरि हर्ष हिय भरेऊ ॥
सुनुसियसत्य अशीश हमारी *पूजहि मन कामना तुम्हारी ॥
नारदवचन सदा शुचि साँचा * सोवरमिलहि जाहि मन राँचा ॥

छंद–हरिगीतिका ।

मन जाहि राचो मिलिहि सो वर सहज सुन्दर साँवरो ॥
करुणानिधान सुजान शील सनेह जानत रावरो ॥
यहिभाँति गौरि अशीश सुनि सियसहित हिय हर्षित अली ॥
तुलसी भवानिहि पूजि पुनि पुनि मुदित मन मन्दिरचली॥३३॥
सो०–जानि गौरि अनुकूल, सिय हिय हर्ष नजाय कहि ॥
मंजुल मंगल मूल, वामअंग फरकन लगे ॥ ३३ ॥
हृदय सराहत सीय लुनाई * गुरु समीप गमने दोउ भाई ॥
राम कहा सब कौशिक पाहीं * सरलस्वभाव छुआछल नाहीं ॥
सुमन पाइ मुनि पूजा कीन्हीं * पुनि अशीशदोउभाइनदीन्हीं ॥

१ संसार । २ उत्पन्नकरतीहो । ३ पालनकरतीहो । ४ नाशकरतीहो । ५ स्वतंत्र । ६ पतिव्रतास्त्रीनमें । ७ सुंदरता

सफल मनोरथ होहुँ तुम्हारे * राम लक्ष्मण सुनि भये सुखारे ॥
करि भोजन मुनिवर विज्ञानी * लगे कहन कछु कथा पुरानी ॥
विगत दिवस मुनि आयसुपाई * सन्ध्या करन चले दोउभाई ॥
प्राचीदिशि शशि उग्यउसुहावा * सियमुखसरिसदेखिसुखपावा ॥
बहुरि विचार कीन्ह मन माहीं * सीयवदन सम हिमकरनाहीं ॥
दोहा–जन्म सिन्धु पुनि बन्धु विष, दिन मलीन सकलंक ॥
सिय मुख समता पाव किमि, चन्द्र बापुरो रंक ॥ २७८ ॥
घटै बढ़ै विरहिनि दुखदाई * ग्रसै राहु निज सन्धिहि पाई ॥
कोक शोकप्रद पंकजद्रोही * अवगुण बहुत चन्द्रमा तोही ॥
वैदेही मुख पटतर दीन्हें * होइ दोष बड़ अनुचित कीन्हें ॥
सियमुखछविविधुव्याजबखानी * गुरुपहँ चले निशा बड़ि जानी ॥
करि मुनिचरणसरोज प्रणामा * आयसुपाय कीन्ह विश्रामा ॥
विगतनिशा रघुनायक जागे * बन्धुविलोकि कहन अस लागे ॥
उगेउ अरुण अवलोकहु ताता * पंकज कोक लोक सुखदाता ॥
बोले लषण जोरि युग पाणी * प्रभु प्रभाव सूचक मृदुवाणी ॥
दोहा–अरुणोदय सकुचे कुमुद, उडुगण ज्योति मलीन ॥
तिमि तुम्हार आगमन सुनि, भये नृपति बलहीन ॥ २७९ ॥
नृप सब नखत करहिं उजियारी * टारि नसकहिं चाप तम भारी ॥
कमलकोक मधुकर खगनाना * हरषे सकल निशा अवसाना ॥
ऐसेहिं प्रभु सब भक्त तुम्हारे * होइहैं टूटे धनुष सुखारे ॥
उदय भानु विनुश्रमतमनाशा * दुरे नखत जग तेज प्रकाशा ॥
रविनिज उदय व्याज रघुराया * प्रभुप्रताप सब नृपनदिखाया ॥
तव भुजबल महिमा उदघाटी * प्रकटी धनु विघटन परिपाटी ॥
बन्धुवचनसुनि प्रभु मुसुकाने * होइ शुचि सहजपुनीतअन्हाने ॥
नित्यक्रिया करि गुरुपहँ आये * चरणसरोज सुभग शिरनाये ॥
शतानन्द तब जनक बुलाये * कौशिक मुनिपहँ तुरत पठाये ॥

१ पूर्वदिशा । २ चन्द्र । ३ कमल । ४ नक्षत्र । ५ राजा । ६ उद्योतकरनेको उदया/बलकीवाटी । ७ नाशहेतु । ८ विश्वामित्र ।

जनकविनय तिन आय सुनाई * हर्षे बोलि लिये दोउ भाई ॥
दोहा-शतानन्द पदवन्दि प्रभु, बैठे गुरु पहँ जाइ ॥
चलहु तात पुनि कहेउ तब, पठवा जनक बुलाइ ॥ २८० ॥
सीय स्वयम्वर देखिय जाई * ईश काहिधौं देहिं बड़ाई ॥
लषण कहा यशभाजन सोई * नाथ कृपा तव जापर होई ॥
हरषे मुनि सब सुनि बरबानी * दीन्ह अशीष सबहिं सुखमानी
पुनि मुनिवृन्द समेतकृपाला * देखन चले धनुष मखशाला ॥
रंगभूमि आये दोउ भाई * असमुधि सब पुरवासिन पाई ॥
चले सकल गृहकाज बिसारी * बालक युवा जरठ नरनारी ॥
देखी जनक भीर भइ भारी * शुचि सेवक सब लिये हँकारी ॥
तुरत सकल लोगनपहँ जाहू * आसन उचित देहु सबकाहू ॥
दोहा-कहि मृदु वचन विनीत तिन, बैठारे नर नारि ॥
उत्तम मध्यम नीच लघु, निज निज थल अनुहारि ॥ २८१ ॥
राजकुँवर त्यहि अवसर आये * मनहु मनोहरता छवि छाये ॥
गुणसागर नागर बरबीरा * सुन्दर श्यामल गौर शरीरा ॥
राजसमाज विराजत रूरे * उडुगण महँ जनु युग विधुपूरे ॥
जिनके रही भावना जैसी * प्रभु मूरति देखी तिन तैसी ॥
देखहिं भूप महा रणधीरा * मनहुँ वीररस धरे शरीरा ॥
डरे कुटिल नृप प्रभुहिनिहारी * मनहुँभयानक मूरति भारी ॥
रहे असुर छल जो नृप वेषा * तिन प्रभु प्रगट कालसम देखा ॥
पुरवासिन देखे दोउ भाई * नरभूषण लोचन सुखदाई ॥
दोहा-नारि बिलोकहिं हर्षि हिय, निजनिजरुचिअनुरूप ॥
जनु सोहत शृंगार धरि, मूरति परम अनूप ॥ २८२ ॥
विदुषन प्रभु विराटमय दीशा * बहु मुख कर पग लोचनशीशा ॥
जनक जाति अवलोकहिं कैसे * सजन सगे प्रिय लागहिं जैसे ॥
सहित विदेह बिलोकहिं रानी * शिशु सम प्रीतिनजाइबखानी ॥

१ जहां राजा लोगोंके बैठनेके लिये विचित्र रचनाथी किन्तु स्वयम्वरभूमि । २ बूढे । ३ नक्षत्र । ४ चन्द्र । ५ पण्डितन ।

योगिन परमतत्त्व मय भासा * सन्त शुद्ध मन सहज प्रकाशा ॥
हरिभक्तन देखेउ दोउ भ्राता * इष्टदेव इव सब सुखदाता ॥
रामहिं चितव भाव ज्यहि सीया * सो सनेह सुख नहिं कथनीया ॥
उर अनुभवति न कहिसकसोऊ * कवन प्रकार कहैं कवि कोऊ ॥
ज्यहिविधिरहा जाहि जसभाऊ *त्यहितस देख्यहु कोशलराऊ ॥
दोहा-राजत राज समाज महँ, कोशलराज किशोर ॥
सुन्दर श्यामल गौर तनु, विश्वविलोचन चोर ॥ २८३ ॥
सहज मनोहर मूरति दोऊ * कोटिकाम उपमा लघु सोऊ ॥
शरदचन्द्र निन्दक मुखनीके * नीरज नयन भावते जीके ॥
चितवनि चारु मार मद हरणी * भावत हृदय जाइ नहिं वरणी ॥
कल[1] कपोल[4] श्रुति[5] कुंडल लोला * चिबुक अधर सुन्दर मृदुबोला ॥
कुमुद[6] बन्धुकरनिन्दक हासा * भृकुटी विकट मनोहर नासा ॥
भालविशाल तिलक झलकाहीं *कच[7] विलोकि अलि[8] अवलि[9] लजाहीं
पीत चौतनी शिरन सुहाईं * कुसुमकली बिच बीच बनाईं ॥
रेखा रुचिर कम्बु कल ग्रीवा * जनु त्रिभुवनसुखमाकीसीवा ॥
दोहा-कुंजरमणि कंठाकलित, उर तुलसीकी माल ॥
वृषभकन्ध केहरिठवनि, बलनिधि बाहुविशाल ॥२८४॥
कटि तूणीर पीतपट बाँधे * करशर धनुष वाम वर काँधे ॥
पीतयज्ञ उपवीत सुहाई * नख शिष मंजु महाछबिछाई ॥
देखि लोग सब भये सुखारे * इकटक लोचन टरहिं न टारे ॥
हरषे जनक देखि दोउ भाई * मुनिपदकमल गहे तब जाई ॥
करि विनती निजकथा सुनाई * रंग[10] अवनि सब मुनिहि दिखाई
जहँ जहँ जाहिं कुँवर वर[11] दोऊ *तहँ तहँचकितचितवसबकोऊ॥
निजनिजरुचिरामहिसब देखा * कोउ न जान कछु मर्म[12] विशेषा
भलिरचनानृपसन मुनिकहाऊ * राजा मुदित परमसुखलहाऊ॥
दोहा-सब मञ्चनते मंच यक, सुन्दर विशद विशाल

१. कमलनयन। २ पवित्र। ३ सुंदर। ४ गाल। ५ कान। ६ कमल। ७ बाल। ८ भ्रमर। ९ पंक्ति
१० रंगभूमि। ११ श्रेष्ठ। १२ भेद।

मुनि समेत पुनि बन्धु लहि, बैठारे महिपाल ॥ २८५ ॥
प्रभुहि देखि सब नृप हिय हारे * जिमिराकेश उदय भयेतारे ॥
अस प्रतीति सिबके मन माहीं * राम चाप तोरब शक नाहीं ॥
बिन भंजेहु भव धनुष बिशाला * मेलिहि सीय राम उर माला ॥
अस बिचारि गवनहु घर भाई * यश प्रताप बल तेज गँवाई ॥
बिहँसे अपर भूप सुनि बानी * जे अविवेक अधम अभिमानी ॥
तोरेउ धनुष ब्याह अवगाहा * बिन तोरे को कुँवरि बिवाहा ॥
एकबार कालहु किन होई * सियहित समरजितबहमसोई ॥
यह सुनि अपर भूप मुसुकाने * धर्मशील हरिभक्त सयाने ॥
सो०—सीय बिआहब राम, गर्ब दूरि करि नृपन्ह कर ॥
जीतिको सक संग्राम, दशरथके रण बाँकुरे ॥ ३४ ॥
वृथा मरहु जनि गाल बजाई * मनमोदक नाहिं भूख बुताई ॥
सिख हमार सुनु परमपुनीता * जगदम्बा जानहु जिय सीता ॥
जगतपिता रघुपतिहि बिचारी * भरिलोचन छबि लेहु निहारी ॥
सुन्दर सुखद सकल गुणराशी * ये दोउ बन्धु शम्भु उरवासी ॥
सुधा समुद्र समीप बिहाई * मृगजलनिरखि मरहुकतधाई ॥
करहु जाय जाकहँ जोइभावा * हमतो आजु जन्मफल पावा ॥
असकहि भले भूप अनुरागे * रूप अनूप बिलोकन लागे ॥
देखहिं सुर नभ चढे बिमाना * बरषहिंसुमनकरहिं कलगाना[6] ॥
दोहा—जानि सुअवसर सीय तब, पठवा जनक बुलाइ ॥
चतुर सखी सुन्दर सकल, सादर चलीं लिवाइ ॥ २८६ ॥
सिय शोभा नहिं जाइ बखानी * जगदम्बिका रूप गुण खानी ॥
उपमा सकल मोहिं लघुलागी * प्राकृतनारि अंग अनुरागी ॥
सीय बरणि त्यहि उपमा देई * को कवि कहै अयश को लेई ॥
जो पटतारिय तीय सम सीया * जगअस युवतिकहाँ कमनीया ॥
गिरामुखर तनुअर्द्ध भवानी * रतिअतिदुखितअतनुपतिजानी

१ पूर्णमासीका चन्द्रमा । २ धनुष । ३ दुर्लभ । ४ मिथ्याबककर । ५ मनमें लड्डूखानेसे । ६ मधुरगान ।
७ शारद—वाक्य चंचल । ८ बिनदेह ।

विष वारुणी बन्धु प्रिय जेही * कहिय रमा सम किमि वैदेही ॥
जो छविसुधा पयोनिधि होई * परमरूप मय कच्छप सोई ॥
शोभा रजु मंदर शृंगारू * मथै पाणि पंकज निज मारू ॥
दोहा–इहिविधि उपजै लक्षि जब, सुन्दरता सुखमूल ॥
तदपि सकोच समेत कवि, कहहिं सीय सम तूल ॥२८७॥
चलीं संग लै सखी सयानी * गावत गीत मनोहर बानी ॥
सोह नवलतनु सुन्दरिसारी * जगतजननिअतुलित छविभारी
भूषण सकल सुदेश सुहाये * अंग अंग रचि सखिन बनाये ॥
रंगभूमि जब सिय पगुधारी * देखि रूप मोहे नर नारी ॥
हर्षि सुरन दुंदुभी बजाई * बर्षि प्रसून अप्सरा गाई ॥
पाणि सरोज सोह जयमाला * औचक चितै सकलमहिपाला॥
सीय चकित चित रामहिंचाहा * भये मोहवश सब नरनाहा ॥
मुनि समीप बैठे दोउ भाई * लगे ललकि लोचन निधिपाई॥
दोहा–गुरुजन लाज समाज बड़ि, देखि सीय सकुचानि ॥
लगी विलोकन सखिनतन, रघुबीरहि उरआनि ॥ २८८ ॥
रामरूप अरु सिय छवि देखी * नर नारिन परिहरी निमेषी ॥
शोचहिं सकल कहत सकुचाहीं*विधिसनविनयकरहिंमनमाहीं॥
हरु विधि वेगि जनक जड़ताई * मति हमारि असि देहु सुहाई ॥
बिन विचार प्रणताजि नरनाहू * सीय रामकर करै विवाहू ॥
जगभल कहहि भाव सब काहू * हठकीन्हे उर अन्तर दाहू ॥
यह लालसा मगन सब लोगू * बरसाँवरो जानकी योगू ॥
कथा क्षेपक–रावण, बाणासुरकी ।
"रावण बाणासुर तब आये * देख लोग अतिशय भयपाये ॥
सकल परस्पर करहिं विचारा * अबधौं कहा करसि करतारा ॥
कवित्त ।
याकेदशशीश वीसबाहुडोलैशैलमनो याकेएकशीश बाहुदीरचहजारहैं ॥

दोनोंलालचन्दनकोदीन्हेंहैंत्रिपुण्ड्भाल पहरेरुद्राक्षमालछायेतनुछारहैं ॥
दोनोंअतिबलीभायोदोनोंजगजीतिपायो दोनोंभयदेतदेखेतनुविकरारहैं ॥
दोनोंधनुतोरैंताकोकौनहै उपायहाय शोकतेउधारको अधारकरतारहैं ॥

तब रावण बोल्यो हरषाई * कहा सिया सो देहु बताई ॥
धनुष तोर ले जावहुँ अबहीं * बोले बाणासुर अस तबहीं ॥
गुरु धनुधरयो विचारत नाहीं * मारत काहे गाल वृथाहीं ॥
तुम राखत अति गर्व सुरारी * तब रावण सुनि बात उचारी ॥

कवित्त ।

मेरेभुजदंडनतेदेखिखंडखंडदंड भाजिब्रह्माण्डहूतेकालकीन्होंगौनहै ॥
परमप्रचण्डनवखण्डमेंअखण्डफैलो पेखिकेप्रतापमार्तण्डडोलैमौनहै ॥
देतदेतदण्डधननाथभयेहंडहीन सुनतकोंदंडचण्डइन्द्रमानोजौनहै ॥
बाहुकण्डछत्रदंडसोसुमेरुतोलोजायखीनसुंडमालीकोकोदंडगर्वकौनहै॥

बाणासुर तब कह्यो रिसाई * हो तुम बडे असुर अन्याई ॥

कवित्त ।

जोईभगवानवरदानदातातीनोंलोक तीनपाँयपृथ्वीहेतुवेषबडलीन्होंहै ॥
आयेतातपासचीन्होंतापैनानिराशकीन्होंदीनोंदानलीन्होंउनोंमानिरोषभीनोहै ॥
भाष्योपितुलीजैमोहिंदानीदानद्रव्यतुल्य होहींपाणिदोइपालरेकैतोलिदीन्होंहै ॥
पर्वसर्वरीसजातेंखर्वज सर्वभाषें रेरेतेरोएसोगर्व होहुँनाहिं कीन्होंहै ॥ १ ॥

तब रावण बोला-सवैया ।

एकहिशीशकिकौनधरी सिगरोजगयोंसरसोंसमसोहै ॥
तौनहींशेषकेवेशशरीरमें सूक्षमकीन्हेंअभूषनजोहै ॥
सोशिववासकियोजेहिशैलसो कौलभयोकरएकहिकोहै ॥
हौंनाहिंगर्वकरौंकरैकौन प्रशंसतजाहि हरीरहतोहै ॥ १ ॥

तब बाणासुर बोला-कवित्त ।

पीनपिनाकपुरारिकोयों विरच्यो विधिलैकर वज्रकोसारहै ॥
याकीनजानततैंगुरुता नाहिंसीखगनै गुन्योपूरोगँवारहै ॥

आंपनोगर्वगँवावनको धनुतोरनकोशठकीन्होंविचारहै ॥
जोबढ़कैबलतेबलकैअवलोकतहैसीतानाऊकोबारहै ॥ १ ॥
धनुष तोर तोरहु मद तोरों * पुरी उठाय वारिनिधि बोरों ॥
अस कहि धनुष उठावन लागा *उठ्यो न तब कह बाणअभागा॥
सवैया ।
करजोकरमेंकैलासलियो कसकैअवनाकासिकोरतहै ॥
दइतालनवीसभुजाझहरायझकेधनुकोझकझोरतहै ॥
तिलएकहलैनहलै वसुधा रिसपीसकैदाँतनतोरतहै ॥
मनमेंयहठीकभयोहमरेमदकाकोमहेशनमोरतहै ॥
यह कह धनु परदक्षिण करकै * बाणासुर निकस्यो मुद भरकै॥
तब रावण बोला रिसियाई * जादू यामें परत दिखाई ॥
वैसेइ लेजाऊं सिय अबहीं * भइ अकाश वाणी यहतबहीं ॥
तब कुंभीनसि कन्या जोई * लिये जात मधु दानव सोई ॥
सुन रावण बोला दुख पाई * ताको लाऊं अबहिं छुडाई ॥
अस कहि तुरत गये असुरारी * भये सभाके नृपति सुखारी ॥"
इति क्षेपक ।
तब बंदीजन जनक बुलाये * बिरदावली कहत चलि आये॥
कह नृप जाइ कहहु प्रणमोरा * चले भाट हिय हर्ष न थोरा ॥
दोहा–बोले वन्दी वचन वर, सुनहु सकल महिपाल ॥
प्रण विदेह कर कहहिं हम, भुजा उठाइ विशाल ॥ २८९ ॥
नृपभुजबल विधु शिवधनु राहू * गरुअ कठोर विदित सबकाहू॥
रावण बाण महाभट भारे * देखि शरासन गँवहिं सिधारे ॥
सोइ पुरारिको दण्ड कठोरा * राजसमाज आजु जोइ तोरा ॥
त्रिभुवन जय समेत वैदेही * बिनहि विचार वरै हठि तेही ॥
सुनिप्रण सकल भूप अभिलाषे * भटमानी अतिशय मनमाखे ॥
परिकर बाँधि उठे अकुलाई * चले इष्टदेवन शिरनाई ॥

१ भाट । २ कुलकी कीर्त्ति गाते हुये । ३ बाणासुर । ४ धनुष । ५ महादेव । ६ पटका ।

तमकिताकितकिशिवधनुधरहीं * उठैनकोटिभाँतिबल करहीं ॥
जिनके कछु बिचार मनमाहीं * चाप समीप महीप न जाहीं ॥
दोहा-तमकि धरहिं धनु मूढ़ नृप, उठै न चलहिं लजाय ॥
मनहु पाय भट बाहुबल, अधिक अधिकगरुआय ॥२९०॥
भूपसहसदश¹ एकहि बारा * लगे उठावन टरै न टारा ॥
डगै न शम्भु शरासन कैसे * कामी वचन सती मन जैसे ॥
सब नृप भये योग उपहासी * जैसे बिनु विराग संन्यासी ॥
कीरति विजय वीरता भारी * चले चापकर सरवस हारी ॥
श्रीहत भये हारि हियराजा * बैठे निज निज जाइ समाजा ॥
नृपन विलोकि जनक अकुलाने * बोले वचन रोष जनु साने ॥
द्वीप द्वीपके भूपति नाना * आये सुनि हम जो प्रणठाना ॥
देव दनुज धरि मनुज शरीरा * विपुल वीर आये रणधीरा ॥
दोहा-कुँवरि मनोहरि² विजय बड़ि, कीरति अति कमनीय ॥
पावनहार विरंचि जनु, रच्यउ न धनु दमनीय ॥ २९१ ॥
कहहु काहि यह लाभ न भावा * काहु न शंकर चाप चढ़ावा ॥
रहेउ चढाउब तोरब भाई * तिलभरि भूमि न सक्यउ छुडाई
अब जनिकोउ माषै भटमानी * वीर विहीन मही मैं जानी ॥
तजहुआश निज निज गृहजाहू * लिखा न विधि वैदेहिविवाहू ॥
सुकृत जाय जो प्रण परिहरऊँ * कुँवरि कुँवारि रहै काकरऊँ ॥
जो जनत्यउँ बिनुभट महि भाई * तो प्रणकरि करत्यउँनहँसाई ॥
जनकवचन सुनि सब नरनारी * देखि जानकी भये दुखारी ॥
सुनतहिलषण कुटिल भईभौंहैं * रदपुट³ फरकत नयन रिसौंहैं ॥
दोहा-कहि न सकत रघुवीर डर, लगे वचन जनु बाण ॥
नाइ रामपद कमल शिर, बोले गिरा⁴ प्रमाण ॥२९२॥
रघुवंशिन महँ जहँ कोउ होई * तेहिसमाज असकहै न कोई ॥
कही जनक जस अनुचितवानी⁵ * विद्यमान रघुकुलमणिजानी⁶ ॥

१ दशहजारराजा । २ सुन्दरता । ३ ओष्ठ । ४ यथार्थवचन । ५ अयोग्यवचन । ६ श्रीरामचन्द्रकोमत्यक्षजानकर।

सुनहु भानुकुल पंकजभानू * कहौंस्वभाव न कछुअभिमानू ॥
जो राउर अनुशासन पाऊँ * कन्दुकइव ब्रह्माण्ड उठाऊँ ॥
काचेघट जिमि डारौं फोरी * सकौं मेरु मूलक इव तोरी ॥
तव प्रताप महिमा भगवाना * का बापुरो पिनाक पुराना ॥
नाथ जानि अस आयसु होऊ * कौतुककरौं विलोकिय सोऊ ॥
कमलनाल इमि चाप चढ़ावौं * शतयोजन प्रमाण लैधावौं ॥
दोहा-तोरौछत्रकदण्डजिमि, तव प्रताप बल नाथ ॥
जो न करौं प्रभुपदशपथ, पुनि न धरौं धनु हाथ ॥ २९३ ॥
लषण सकोप वचन जब बोले * डगमगानिमहिदिग्गजडोले ॥
सकल लोक सब भूप डराने * सिय हिय हर्ष जनकसकुचाने ॥
गुरुरघुपति सब मुनि मनमाहीं * मुदित भये पुनिपुनि पुलकाहीं ॥
सैनहिं रघुपति लषण निवारे * प्रेम समेत निकट बैठारे ॥
विश्वामित्र समय शुभ जानी * बोले अतिसनेह मृदुवानी ॥
उठहु राम भंजहु भव चापा * मेटहु तात जनक परितापा ॥
सुनि गुरु वचन चरणशिरनावा * हर्ष विषाद न कछु उर आवा ॥
ठाढ भये उठि सहज सुभाये * ठवनि युवामृगराज लजाये ॥
दोहा-उदित उदय गिरि मंच पर, रघुवर बालपतंग ॥
विकसे सन्त सरोज सब, हर्ष लोचन भृंग ॥ २९४ ॥
नृपन केरि आशा निशि नाशी * वचन नखतअवलीनप्रकाशी ॥
मानी महिप कुमुद सकुचाने * कपटी भूप उलूक लुकाने ॥
भये विशोक कोक मुनि देवा * वर्षहिं सुमन जनावहिं सेवा ॥
गुरुपद वंदि सहित अनुरागा * राममुनिनसन आयसुमाँगा ॥
सहजहि चले सकल जगस्वामी * मत्तमञ्जु कुञ्जर वरगामी ॥
चलत राम सब पुर नर नारी * पुलक पूरि तनु भये सुखारी ॥
वंदि पितर सुर सुकृत सँभारे * जो कछु पुण्य प्रभाव हमारे ॥
तो शिव धनुष मृणालकिनाईं * तोरहिं राम गणेश गुसाईं ॥

१ गेंदकी तुल्य । २ मूरी । ३ धनुष । ४ कमलकी डंडी । ५ दुःखं । ६ सिंह । ७ बालसूर्य । ८ पंक्ति । ९ हाथी ।

दोहा-रामहिं प्रेम समेत लखि, सखिन समीप बुलाइ ॥
सीता मातु सनेह वश, वचन कहै बिलखाइ ॥ २९५ ॥
सखि सब कौतुक देखन हारे * जेउ कहावत हितू हमारे ॥
कोउ न बुझाय कहइ नृप पाहीं * ये बालक अस हठ भल नाहीं ॥
रावण बाण छुआ नहिं चापा * हारे सकल भूप करि दापा ॥
सो धनु राजकुँवर कर देहीं * बाल मराल कि मन्दर लेहीं ॥
भूप सयानप सकल सिरानी * सखिविधिगतिकछुजायनजानी ॥
बोली चतुर सखी मृदु बानी * तेजवन्त लघु गणिय नरानी ॥
कहँकुम्भज कहँ सिन्धु अपारा * शोष्यउ सुयश सकल संसारा ॥
रविमंडल देखत लघुलागा * उदय तासु त्रिभुवन तम भागा ॥
दोहा-मंत्र परम लघु जासु वश, विधि हरि हर सुरसर्व्व ॥
महामत्त गजराज कहँ, वशकर अंकुश खर्व्व ॥ २९६ ॥
काम कुसुम धनु सायक लीन्हें * सकल भुवन अपने वश कीन्हें ॥
देवि तजिय संशय अस जानी * भंजब धनुष राम सुनु रानी ॥
सखी वचन सुनि भइ परतीती * मिटा विषाद बढ़ी अति प्रीती ॥
तब रामहिं विलोकि वैदेही * सभयहृदयाविनवतिज्यहितेही ॥
मनहीमन मनाय अकुलानी * होहु प्रसन्न महेश भवानी ॥
करहु सफल आपनि सेवकाई * करि हित हरहु चापगरुआई ॥
गणनायक वरदायक देवा * आज लगे कीन्हीं तव सेवा ॥
बार बार विनती सुनि मोरी * करहु चाप गरुता अति थोरी ॥

*एकसमय किसी चिडियेके तीनं बच्चे समुद्र वहा ले गया तब वह प्रतिदिन अपनी चोंचसे पानी भरभरकर बाहर फेंका करै यही इच्छा कि, समुद्रको उलीच डालूंगा. अगस्त्यऋषिने यह समाचार देख उससे पूंछा, तब पक्षीने कारण कहा यह सुन दयासंयुक्तहो ऋषिने कहा यह समुद्र जड निर्दयी है इसका दंड हम करैंगे यह कह चले गये एक दिन समुद्रके किनारे जप पूजा करते थे कि, समुद्र लहरसे पूजाकी सामग्री बहाय लेगया तब वह पक्षीकी बात स्मरण करके तीन अंजलिमें अर्थात् (राघवायनमः, केशवायनमः, वासुदेवायनमः) ऐसा उच्चारण कर पीगये तब वह बहुत कालतक सूखा पड़ा रहा फिर देवतोंने कुंभजऋषिसे बहुत निवेदन किया तब लघुशंका करके फेर भर दिया ॥

१ अगस्त्यमुनि । २ ओंकार । ३ अत्यन्तछोटा । ४ फूलोंका धनुषबाण । ५ चौदहों लोक ।

दोहा– देखि देखि रघुवीर तन, सुर मनाव धरि धीर ॥
भरे विलोचन प्रेमजल, पुलकावली शरीर ॥ २९७ ॥
नीके निरखि नयन भरि शोभा * पितुप्रणसुमिरिबहुरिमनक्षोभा॥
अहह तात दारुण प्रण ठानी * समझतनाहिंकछुलाभनहानी ॥
सचिव सभय सिखदेइ नकोई * बुध समाज बड़अनुचितहोई ॥
कहँधनुकुलिशहुँ चाहि कठोरा * कहँश्यामलमृदुगात किशोरा॥
विधि केहिभाँति धरौं उर धीरा * सिरससुमनकिमि बेधहिहीरा॥
सकलसभाकी मति भइ भोरी *अब मोहिं शंभु चाप गतितोरी॥
निज जड़ता लोगन पर डारी * होहुहरुअ रघुपतिहि निहारी ॥
अति परताप सीय मनमाहीं * लव निमेष युगसमचालिजाहीं॥
दोहा–प्रभुहिं चितै पुनि चितै महि, राजत लोचन लोल ॥
खेलत मनसिज मीन युग, जनु विधुमंडलडोल ॥ २९८ ॥
गिरा अलिनि मुखपंकज रोकी * प्रगट न लाज निशा अवलोकी
लोचन जल रह लोचन कोना * जैसे परमकृपणकर सोना ॥
सकुची व्याकुलता बड़ि जानी * धरिधीरज प्रतीति उर आनी ॥
तन मन वचन मोरप्रण साँचा * रघुपति पदसरोज मनराँचा ॥
तो भगवान सकल उरवासी * करहिंमोहिं रघुपतिकी दासी ॥
जेहिके जेहिपर सत्य सनेहू * सोतेहि मिलत न कछु संदेहू ॥
प्रभुतन चितै प्रेमप्रण ठाना * कृपानिधान राम सब जाना ॥
सियहिविलोकितक्यउधनुकैसे * चितवगरुड़ लघुव्यालहिजैसे ॥
दोहा–लषण लख्यउ रघुवंशमणि, ताक्यउ हरकोदण्ड ॥
पुलकिगात बोले वचन, चरण चापि ब्रह्मण्ड ॥ २९९ ॥
दिशिकुंजर[११]हु कमठ[१२] अहि[१३] कोला[१४] * धरहुधरणि धरि धीर न डोला॥
राम चहहिं शंकरधनु तोरा * होहु सजग सुनि आयसुमोरा॥
चाप समीप राम जब आये * नरनारिन सुर सुकृत मनाये ॥
सबकर संशय अरु अज्ञाना * मन्द महीपनकर अभिमाना ॥

१ नेत्र । २ संदेह । ३ पिता । ४ मंत्री । ५ पण्डित । ६ वज्र । ७ सिरसका फूल । ८ हलका । ९ दुःख ।
१० पलकल गना । ११ चारोंदिशाके हाथी । १२ कच्छप । १३ शेषजी । १४ बाराह ।

भृगुपति केरि गर्व गरुआई * सुर मुनि वरन केरि कदराई ॥
सियकर शोच्च जनक परितापा * रानिनकर दारुण दुख दापा ॥
शम्भुचाप बड़ बोहित पाई * चढे जाइ सब संग बनाई ॥
रामबाहुबल सिंधु अपारा * चहत पार नहिं कोउकनहारा ॥
दोहा-राम विलोके लोग सब, चित्र लिखेसे देखि ॥
चितई सीय कृपायतन, जानी विकल विशेषि ॥३००॥
देखीविपुल विकल वैदेही * निमिष बिहात कल्पसम तेही ॥
तृषितवारिविन जो तनु त्यागा * मुये करै का सुधातडागा ॥
का वर्षा[1] जब कृषी[2] सुखाने *समय चूक पुनि का पछिताने ॥
अस जिय जानि जानकी देखी *प्रभु पुलके लखि प्रीति विशेषी ॥
गुरुहिप्रणाम मनहिंमन कीन्हा *अति लाघव उठाइ धनु लीन्हा ॥
दमक्यउदामिनि[3]जिमिघनलयऊ* पुनिधनुनभमंडलसमभयऊ ॥
लेत चढावत खैंचत गाढ़े * काहु न लखा देख सब ठाढ़े ॥
त्यहि क्षण मध्य राम धनु तोरा * भरचउभुवनध्वनि[4]घोरकठोरा ॥


धनुषभंग, जानकी स्वयंवर।

छन्द-हरिगीतिका ।
भरि भुवन घोर कठोर रव रवि वाजि तजि मारग चले ।

१ खेती । २ शीघ्रही । ३ बिजली । ४ शब्द ।

चिक्करहिं दिग्गज[1] डोलमहि[2] अहि[3] कोल[4] कूरम कलमले ॥
सुर असुर सुनि कर कान दीन्हें सकलविकल विचारहीं ।
कोदंड भंजेउ राम तुलसी जयति वचन उचारहीं ॥ ३७॥
सो०-शंकर चाप जहाज, सागर रघुवर बाहुबल ॥
बूड़ेउ सकल समाज, चढे जे प्रथमहिं मोहवश ॥ ३५ ॥
प्रभु दोउ खंड चाप महि डारे * देखि लोग सब भये सुखारे ॥
कौशिकरूप पयोनिधिपावन * प्रेमवारि अवगाह सुहावन ॥
रामरूप राकेश निहारी * बढी बीचि[5] पुलकावलिभारी ॥
बाजे नभ[6] गहँगहे[7] निशाना * देववधू[8] नाचहिं करि गाना ॥
ब्रह्मादिक सुर सिद्ध मुनीशा * प्रभुहिं प्रशंसहिं देहिं अशीशा॥
वर्षहिं सुमन रंग बहु माला * गावहिं किन्नर गीत रसाला ॥
रही भुवनभरि जय जय वानी * धनुषभंग ध्वनि जात न जानी॥
मुदित कहहिं जहँ तहँ नरनारी * भंजेहु राम शम्भुधनुभारी ॥
दोहा--बन्दी मागध सूतगण, विरद वदहिं मतिधीर ॥
करहिं निछावरि लोग सब, हय गय धन मणि चीर ॥३०१॥
झाँझ मृदंग शंख सहनाई * भेरि ढोल दुन्दुभी सुहाई ॥
बाजहिं बहु बाजने सुहाये * जहँ तहँ युवतिन मंगलगाये ॥
सखिनसहित हर्षित अतिरानी * सूखत धान परा जनु पानी ॥
जनक लहेउ सुख शोच विहाई * पैरत थके थाह जनु पाई ॥
श्रीहत भये भूप धनु टूटे * जैसे दिवस दीप छबि छूटे ॥
सियहियसुखवरणियकेहिभाँती * जनु चातक पाये जल स्वाती ॥
रामहिं लषण विलोकत कैसे * शशिहि चकोर किशोरक जैसे ॥
शतानन्द तब आयसु दीन्हा * सीता गमन रामपहँ कीन्हा ॥
दोहा-संग सखी सुन्दरि चतुरि, गावहिं मंगलचार ॥
गवनी बाल मराल[9]गति, सुखमा[10] अंग अपार ॥ ३०२ ॥

१ दिशाओंके हाथी । २ पृथ्वी । ३ शेषनाग । ४ वाराह । ५ तरंग । ६ आकाश । ७ जोरशोरसे ।
८ देवताओंकी स्त्रियां । ९ बालहंस । १० सुन्दरता ।

सखिनमध्यसिय सोहति कैसी * छविगण मध्य महाछविजैसी ॥
करसरोज जयमाल सुहाई * विश्व विजय शोभा जनुछाई ॥
तनुसकोच मन परम उछाहू * गूढ प्रेम लखि परै न काहू ॥
जाय समीप रामछवि देखी * रहि जनु कुँवरि चित्र अवरेखी॥
चतुरसखी लखि कहाबुझाई * पहिरावहु जयमाल सुहाई ॥
सुनत युगल कर माल उठाई * प्रेम विवश पहिराइ न जाई ॥
सोहतजनु युग जलज सनाला * शशिहि सभीत देत जयमाला॥
गावहिं छवि अवलोकि सहेली * सिय जयमाल राम उरमेली ॥

सो०-रघुवर उर जयमाल, देखि देव वर्षहिं सुमन ॥
सकुचेसकल भुआल, जनु विलोकि रवि कुमुदगण ॥ ३६॥

पुर अरु व्योम बाजने बाजे * खलभये मलिनसाधुसबगाजे॥
सुर किन्नर नर नाग मुनीशा * जयजयसबकहिदेहिंअशीशा ॥
नाचहिं गावहिं विबुध वधूटी * बार बार कुसुमावलि छूटी ॥
जहँ तहँ विप्र वेदध्वनि करहीं * बन्दी विरुदावलि उच्चरहीं ॥
महि पाताल नाक यश व्यापा * राम वरी सिय भंज्यउ चापा॥
करहिं आरती पुर नर नारी * देहिं निछावरि वृत्ति बिसारी ॥
सोहत सीय रामकी जोरी * छवि शृंगार मनहुँ इकठोरी ॥
सखी कहहिं प्रभुपद गहु सीता * करातिनचरणपरशअतिभीता॥

दोहा-गौतमतियगति सुरति करि, नहिं परशति पदपानि ॥
मन विहँसे रघुवंश मणि, प्रीति अलौकिक जानि ॥ ३०३ ॥

तब सिय देखि भूप अभिलाषे * कूर कुपूत मूढ़ मन माषे ॥
उठि उठि पहिरि सनाँहअभागे * जहँ तहँ गाल बजावन लागे॥
लेहु छुड़ाय सीय कह कोऊ * धरि बाँधहुनृपबालक दोऊ ॥
तोरे धनुष काज नहिं सरई * जीवत हमहिं कुवँरिको बरई ॥

१ दोनोंहाथसे । २ कमलकी डंडी । ३ शोभा । ४ राजा । ५ अप्सरा । ६ सघनपुष्पोंकीवर्षा । ७ बख्तर ।

जो विदेह कछु करै सहाई * जीतहु समर सहित दोउभाई ॥
साधु भूप बोले सुनि वानी * राजसमाजहि लाजलजानी ॥
बल प्रताप वीरता बड़ाई * नाक पिनाकहिं संग सिधाई ॥
सोइ शूरता कि अब कहुँ पाई * अस बुधितौविधिमुँहमासिलाई॥
दोहा–देखहु रामहिं नयन भरि, तजि ईर्षा मद मोहु ॥
लषण रोष पावक प्रबल, जानि शलभ[1] जनि होहु ॥ ३०४ ॥
वैनतेय[2] बलि जिमि चह कागा*जिमिशश[3]चहहिनाग[4]अरिभागा॥
जिमि चहकुशलअकारणकोही * सुखसम्पदाचहहिं शिवद्रोही ॥
लोभी लोलुप कीरति चहई * अकलंकता कि कामी लहई ॥
हरिपद विमुख परमगति चाहा * तस तुम्हार लालच नरनाहा ॥
कोलाहल सुनि सीय सकानी * सखी लिवाइ गईं जहँ रानी ॥
रामस्वभाव चले गुरु पाहीं * सिय सनेह वर्णत मन माहीं ॥
रानिन सहित शोच वश सीया * अबधौं विधिहि कहा करणीया॥
भूप वचन सुनि इत उत तकहीं*लषण राम डर बोलि न सकहीं॥
दोहा--अरुण नयन भ्रुकुटी कुटिल, चितवत नृपन सकोप ॥
मनहुँ मत्तगजगण निरखि, सिंह किशोरहि चोप ॥३०५॥
खरभर देखि विकल नर नारी * सब मिलि देहिं महीपन गारी॥
तेहिअवसर सुनि शिवधनुभंगा * आये भृगुकुल[5] कमलपतंगा ॥
देखि महीप सकल सकुचाने * बाज झपट जिमि लवा[6]लुकाने॥
गौरशरीर भूति भलि भ्राजा * भाल[7]विशाल त्रिपुंड़ विराजा ॥
शीश जटा शशिवदन[8] सुहावा *रिसिवश कछुकअरुण[9]ह्वैआवा॥
भ्रुकुटी[10]कुटिल[11] नयन रिसिराते *सहजहुचितवत मनहुँ रिसाते॥
वृषभ[12] कन्ध उर बाहु विशाला * चारु[13]जनेउ माल मृगछाला ॥
कटि मुनिवसन[14] तूण[15] दुइ बाँधे * धनु शर कर कुठार कलकाँधे॥

१ पतंग । २ गरुड़ । ३ खरगोश । ४ सिंह । ५ परशुराम । ६ बटेर । ७ मस्तक । ८ चन्द्रमुख । ९ लाल ।१० भौंह ।
११ टेढ़ी । १२ बैल । १३ पवित्र–सुन्दर । १४ भोजपत्र । १५ तरकश ।

दोहा--सन्तवेष करणी कठिन, वरणि न जाइ स्वरूप ॥
धरि मुनि तनु जनु वीररस, आये जहँ सब भूप ॥ ३०६ ॥
देखत भृगुपति वेष कराला * उठेसकलभयविकलभुआला ॥
पितु समेतकहिकहिनिजनामा * लगे करन सब दण्डप्रणामा ॥
ज्यहिसुभायचितवहिंहितजानी * सोजानै जनु आयु खुटानी ॥
जनक बहोरि आय शिरनावा * सीय बुलाय प्रणाम करावा ॥
आशिष दीन्ह सखी हरषानी * निज समाज लै गईं सयानी ॥
विश्वामित्र मिले पुनि आई * पदसरोज मेले दोउ भाई ॥
राम लषण दशरथके ढोटा[1] * दीन्हअशीशजानिभल जोटा ॥
रामहिं चितय रहे थकिलोचन * रूप अपार मार मदमोचन ॥
दोहा--बहुरि विलोकि विदेहसन, कहहु कहा अति भीर ॥
पूछत जान अजान जिमि, व्यापेउ कोप शरीर ॥ ३०७ ॥
समाचार कहि जनक सुनाये * ज्यहि कारण महीपसबआये ॥
सुनतवचन फिर अनत निहारे * देखे चाप खण्ड महि डारे ॥
अति रिसि बोले वचनकठोरा * कहुजड जनकधनुषक्यहिंतोरा
वेगि दिखाउ मूढ नतु आजू * उलटौं महि जहँलगितवराजू ॥
अति डर उतर देत नृप नाहीं * कुटिल भूप हरषे मनमाहीं ॥
सुर मुनि नाग नगरनर नारी * शोचहिं सकल त्रासउरभारी ॥
मन पछताति सीय महतारी * विधि सँवारि सबबात बिगारी ॥
भृगुपतिकरस्वभावसुनि सीता * अर्द्धनिमेष कल्पसम बीता ॥
दोहा--सभय विलोके लोग सब, जानि जानकी भीर ॥
हृदय न हर्ष विषाद कछु, बोले श्रीरघुवीर ॥ ३०८ ॥
नाथ शम्भुधनु भंजनहारा * होइहि कोउ इक दास तुम्हारा ॥
आयसु कहा कहिय किन मोही * सुनि रिसाह बोले मुनिकोही ॥

१ पुत्र । २ आधापल

सेवक सो जो करै सेवकाई * अरिकरणी करिकरिय लराई॥
सुनहु राम ज्यहिं शिवधनु तोरा * सहसबाहुसम सो रिपु मोरा ॥
सो बिलगाइ विहाइ समाजा * नतु मारे जैहैं सब राजा ॥
सुनिमुनिवचन लषणमुसुकाने * बोले परशुधरहि अपमाने ॥
बहु धनुहीं तोरी लरिकाई * कबहुँ न असरिसिकीन्हगुसाईं॥
यहि धनुपर ममता केहि हेतू * सुनिरिसायकहभृगुकुलकेतू ॥

दोहा--रेनृप बालक कालवश, बोलत तोहिं न सँभार ॥
धनुही सम त्रिपुरारि धनु, विदित सकल संसार ॥ ३०९ ॥

लषण कहा हँसि हमरे जाना * सुनहु देव सब धनुष समाना ॥
का क्षति लाभ जीर्ण धनु तोरे * देखा राम नयेके भोरे ॥
छुवत टूट रघुपतिहिं न दोषू * मुनिविनकाज करियकतरोषू ॥
बोले चितय परशुकी ओरा * रेशठ सुनेसि प्रभाव न मोरा ॥
बालक जानि वधौं नहिं तोहीं * केवल मुनिजड जानेसि मोहीं॥
बाल ब्रह्मचारी अति कोही * विश्वविदित क्षत्रियकुलद्रोही ॥
भुजबल भूमि भूप बिनु कीन्ही * विपुलवार महिदेवन दीन्ही ॥
सहसबाहु भुज छेदन हारा * परशु बिलोकु महीपकुमारा ॥

दोहा--मातु पितहि जानि शोचवश, करसि महीप किशोर ॥
गर्भनके अर्भकदलन, परशु मोर अतिघोर ॥ ३१० ॥

विहँसिलषण बोले मृदुवानी * अहो मुनीश महा भटमानी ॥
पुनि पुनि मोहिं देखाव कुठारा * चहत उड़ावन फूँकि पहारा ॥
यहाँ कुम्हड़ बतिया कोउ नाहीं * जो तर्जनि देखत मरिजाहीं ॥
देखि कुठार शरासन बाना * मैं कछु कहा सहित अभिमाना॥
भृगुकुलसमुझि जनेउ बिलोकी * जोकछु कहहु सहौं रिसिरोंकी॥
सुर महिसुर हरिजन अरु गाई * हमरे कुल इनपर न शुराई ॥

१ शत्रुकी करणी । २ परशुरामजी । ३ श्रीशिवजी । ४ हानि । ५ पुराना । ६ कोपित । ७ संसार ।

वधे पाप अपकीरति हारे * मारतहूँ पाँ परिय तुम्हारे ॥
कोटिकुलिशसम वचन तुम्हारा* वृथा धरहु धनु बाण कुठारा ॥
दोहा-जो विलोकि अनुचित कह्यउँ, क्षमहु महा मुनिधीर ॥
सुनि सरोष भृगुवंशमणि, बोले गिरागँभीर ॥ ३११ ॥
कौशिक सुनहु मन्दयहबालक* कुटिलकालवशनिजकुलघातक
भानुवंश राकेश कलंकू * निपट निरंकुश अबुध अशंकू॥
कालकवर होइहि क्षण माहीं *कहौं पुकारि खोरि मोहि नाहीं॥
तुम हटकहु जो चहहु उबारा * कहि प्रताप बल रोष हमारा ॥
लषणकहा मुनि सुयश तुम्हारा* तुमहिं अछत को वरणैपारा ॥
अपनेमुख तुम आपनि करणी * बार अनेक भाँति बहु वरणी ॥
नहिं सन्तोष तो पुनि कछु कहहू*जनिरिसिरोकिदुसहदुखसहहू॥
वीर वृत्ति तुम धरि अक्षोभा * गारी देत न पावहु शोभा ॥
दोहा-शूर समर करणी करहिं, कहि न जनावहिं आपु ॥
विद्यमान रण पाइ रिपु, कायर कथहिं प्रलापु ॥ ३१२॥
तुमतौ काल हाँकि जनु लावा * बार बार मोहिं लागि बुलावा ॥
सुनत लषणके वचन कठोरा *परशु सुधारि धरच्यउ कर घोरा॥
अब जनि देहु दोष मोहिं लोगू * कटुवादी बालक वध योगू ॥
बाल विलोकि बहुत मैं बाँचा * अब यह मरणहारभा साँचा ॥
कौशिक कहा क्षमिय अपराधू * बाल दोष गुण गणहिं न साधू॥
कर कुठार मैं अकरण कोही* आगे अपराधी गुरु द्रोही ॥
उतरदेत छाँडों विनु मारे * केवल कौशिक शील तुम्हारे ॥
नतु इहि काटि कुठार कठोरे * गुरुहिं उऋणहोतेउँ श्रम थोरे॥
दोहा-गाधिसुवन कह हृदय हँसि, मुनिहिं हरि अरे सूझ ॥
अजगव खण्डेउ ऊख जिमि, अजहुँ न बूझ अबूझ ॥३१३॥
कहेउ लषण मुनि शीलतुम्हारा * को नहिं जान विदित संसारा॥

मातहिं पितहिं उऋणभये नीके * गुरुऋण रहा शोच बड जीके ॥
सो जनु हमरे माथे काढा * दिन चलिगये व्याज बहुबाढा ॥
अब आनिय व्यवहरिया बोली * तुरत देव मैं थैली खोली ॥
सुनि कटु वचन कुठार सुधारा * हाहाकहि सब लोग पुकारा ॥
भृगुवर परशु देखावहु मोही * विप्र विचारि बचौं नृपद्रोही ॥
मिले न कबहुँ सुभट रणगाढे * द्विज देवता घरहिके बाढे ॥
अनुचितकहि सब लोगपुकारे * रघुपति सैनहि लषण निवारे ॥
दोहा–लषण उतर आहुति सरिस, भृगुवर कोप कृशानु[1] ॥
बढत देखि जलसम वचन, बोले रघुकुल भानु[2] ॥ २१४ ॥
नाथ करहु बालकपर छोहू[3] * शुद्ध दूध मुख करिय न कोहू ॥
जो पै प्रभु प्रभाव कछु जाना * तौकि बराबर करत अयाना ॥
जोलरिका कछु अनुचित करहीं * गुरु पितु मातुमोद मन भरहीं ॥
करिय कृपा शिशु सेवक जानी * तुम सम शील धीरमुनि ज्ञानी ॥
राम वचन सुनि कछुक जुडाने * कहिकछुलषण बहुरिमुसकाने ॥
हँसतदेखिनखशिखरिसिव्यापी * राम तोर भ्राता बड पापी ॥
गौर शरीर श्याम मन माहीं * कालकूट[4] मुख पयमुख[5] नाहीं ॥
सहज टेढ अनुहरै न तोहीं * नीच मीच सम लखै न मोहीं ॥
दोहा–लषण कहेउ हँसि सुनहु मुनि, क्रोध पापकरमूल ॥

* परशुरामकी माता रेणुका नहानेको गई वहाँ जलमें मछलियोंको क्रीडा करते देखके इच्छाभईकि, मैं भी घरजाय पतिके संग ऐसेही क्रीडाकरूं. सो कामातुर आयके जमदग्निसे कहा कि, हमें ऐसी इच्छाहै. यह सुन ऋषिको कोप उत्पन्नभया तब तीन बेटे जो और थे उनसे कहा कि, उसको मारडालो उन्होंने आज्ञा न मानी तब ऋषिने परशुरामसे कहा कि इन सबको मारडालो परशुरामने पिताकी आज्ञा सुनतेही उठकर फरसेसे माता और भाइयोंका शिर काटडाला तब ऋषि प्रसन्न होय बोले कि, पुत्र वर मांगो तब परशुरामने माँगा कि तीनो भाइन समेत माताको जिलाय दीजै. सो ऋषिने प्रसन्न होय चारोंको जिलाय दिया और जमदग्निका शिर एक राजा सहस्राबाहुने काटडाला इस निमित्त सारे पृथ्वीके क्षत्रियोंका शिर इन्होंने काटा ॥

१ अग्नि । २ श्रीरामचन्द्रजी । ३ दया । ४ विष । ५ दूधकामुख

जेहि वश जन अनुचित करहिं, चरहिं विश्वप्रतिकूल ॥ ३१५ ॥
मैं तुम्हार अनुचर मुनिराया * परिहरि कोप करिय अबदाया ॥
टूट चाप नहिं जुरहि रिसाने * बैठिय होइहि पाँय पिराने ॥
जो अतिप्रिय तो करिय उपाई * जोरियकोउ बड़ गुणी बुलाई ॥
बोलत लषणहि जनकडराहीं * मष्टकरहु अनुचित भलनाहीं ॥
थरथर काँपहिं पुर नर नारी * छोट कुमार खोट अति भारी ॥
भृगुपति सुनि सुनि निर्भयवानी * रिसि तनु जरै होय बलहानी ॥
बोले रामहिं देइ निहोरा * बचौं विचारि बन्धु लघु तोरा ॥
मन मलीन तनु सुंदर कैसे * विषरस भरा कनकघटजैसे ॥
दोहा—सुनि लक्ष्मण विहँसे बहुरि, नयन तरेरे राम ॥
गुरु समीप गवने सकुचि, परिहरि वाणी वाम ॥ ३१६ ॥
अति विनीत मृदुशीतल वाणी * बोले राम जोरि युगपाणी ॥
सुनहु नाथ तुम सहज सुजाना * बालकवचनकरियनहिंकाना ॥
बैरे बालक एक स्वभाऊ * इनहिं न सन्त विदूषहिं काऊ ॥
तिन नाहीं कछु काज विगारा * अपराधी मैं नाथ तुम्हारा ॥
कृपा कोप वध बन्ध गुसाईं * मोपर करिय दासकी नाईं ॥
कहियवेगिज्यहिविधिरिसिजाई * मुनिनायकसोइकरियउपाई ॥
कह मुनि राम जाइ रिसि कैसे * अजहुँ बन्धुतव चितव अनैसे ॥
इहिके कण्ठ कुठार न दीन्हा * तौ मैं कहा कोपकरि कीन्हा ॥
दोहा—गर्भ स्रवहिं अवनीपरनि, सुनि कुठार गति घोर ॥
परशु अछत देखौं जियत, वैरी भूप किशोर ॥ ३१७ ॥
बहै न हाथ दहै रिसि छाती * भाकुठार कुंठित नृपघाती ॥
भयउवामविधिफिरयउस्वभाऊ * मोरहृदय कृपा कसकाऊ ॥
आजु दैव दुख दुसह सहावा * सुनिसौमित्रविहँसि शिरनावा ॥
वाउ कृपा मूरति अनुकूला * बोलत वचन झरत जनुफूला ॥

१ अयोग्य । २ टहलुआ । ३ चुपरहहु । ४ स्वर्णकलश । ५ ततैया । ६ बन्धन ७ । राजाओंकी रानियोंके ८ विद्यमान । ९ खुंटा—गोठिल । १० लक्ष्मण ।

जोपै कृपा जरैमुनिगाता * क्रोधभये तनु राखु विधाता ॥
देखु जनक हठि बालक एहू * कीन्ह चहत जड़ यमपुरगेहू ॥
बेगिकरहुकिन आँखिन ओटा * देखत छोट खोट नृप ढोटा ॥
बिहँसे लषण कहा मुनि पाहीं * मूँदियआँखितकहुँकोउनाहीं ॥
दोहा–परशुराम तब रामप्रति, बोले वचन सक्रोध ॥
शम्भु शरासन तोरि शठ, करसि हमार प्रबोध ॥ ३१८ ॥
बन्धु कहै कटु सम्मततोरे * तू छलविनय करसि करजोरे॥
करु परितोष मोर संग्रामा * नाहित छाँडु कहाउब रामा ॥
छलतजि करहु समर शिवद्रोही * बन्धु सहित नतु मारौं तोही ॥
भृगुपति तमकि कुठारउठाये * मन मुसुकाहिं रामशिरनाये ॥
गुणहु लषणकर हमपर रोषू * कतहुँ सुधाइहु ते बड़दोषू ॥
टेढ़ जानि शंका सब काहू * वक्र चन्द्रमहि ग्रसै नराहू ॥
राम कहा रिसि तजिय मुनीशा * कर कुठार आगे यह शीशा ॥
ज्यहिरिसिजाइकरियसोइस्वामी * मोहि जानि आपन अनुगामी॥
दोहा–प्रभुहिं सेवकहिं समर कस, तजहु विप्र वर रोष ॥
भेष विलोकि कहेसि कछु, बालकहू नहिं दोष ॥३१९॥
देखि कुठार बाण धनुधारी * भैलरिकहि रिस वीर विचारी ॥
नाम जान पै तुमहिं न चीन्हा * वंश स्वभावउत्तर तेहि दीन्हा ॥
जो तुम अवत्यउ मुनिकी नाईं * पदरजशिरशिशुधरतगुसाईं ॥
क्षमहु चूक अनजानत केरी * चहित विप्र उर कृपा घनेरी ॥
हमहिंतुमहिंसरिबरिकसनाथा * कहहु तो कहा चरण कहँमाथा॥
राम मात्र लघु नाम हमारा * परशुसहितबड़ नाम तुम्हारा ॥
देव एक गुण धनुष हमारे * नवगुण परम पुनीत तुम्हारे ॥
सब प्रकार हम तुमसन हारे * क्षमहु विप्र अपराध हमारे ॥
दोहा–बार बार मुनि विप्रवर, कहा राम सन राम ॥
बोलेभृगुपति सरुष ह्वइ, तुहूँ बन्धु सम वाम ॥३२०॥

१ वर । २ टेढ़ेचन्द्रमाको । ३ कोमल, तपस्वी, सन्तोष, क्षमा, अतृष्णा, जितेंद्रियता, दानकोदेना, तथा देना, सर्वदाता, दयालु, किन्तु जनेऊ ।

निपटहि द्विजकर जानहु मोहीं * मैं जस विप्र सुनाऊँतोहीं ॥
चाप स्रुवा शर आहुति जानू * कोप मोर अति घोर कृशानू॥
समिधसेन चतुरंग सुहाई * महामहीप भये पशु आई॥
मैं यहि परशु काटि बलि दीन्हे * समरयज्ञ जग कोटिन कीन्हे॥
मोर प्रभाव विदित नहिं तोरे * बोलसि निदरि विप्रकेभोरे ॥
भंज्यउ चाप दाप बड़ बाढ़ा *अहमितिमनहुँजीतिजगठाढा॥
रामकहा मुनि कहहु विचारी * रिसअतिबाडिलघुचूकहमारी॥
छुवतहि टूट पिनाक पुराना * मैं क्यहि हेतु करौं अभिमाना॥
दोहा--जौ हम निदरहिं विप्र वर, सत्य सुनहु भृगुनाथ ॥
तौ असको जगसुभटज्यहि, भयवशनावहिंमाथ॥ ३२१ ॥
देव दनुज भूपति भट नाना * समबल अधिक होउबलवाना॥
जो रण हमहिं प्रचारै कोऊ *लरहिं सुखेन काल किन कोऊ॥
क्षत्रिय तनुधरि समर सकाना * कुलकलंक त्यहि पामर जाना ॥
कहौं स्वभाव नकुलहिं प्रशंशी * कालहु डरहि न रण रघुवंशी॥
विप्रवंशकी असि प्रभुताई * अभय होइ जो तुमहिं डराई ॥
सुनि मृदु गूढ वचन रघुपतिके * उघरे पटल परशुधर मतिके ॥
राम रमापति कर धनु लेहू * खैंचहु चाप मिटै संदेहू ॥
देतचाप आपुहि चढि गयऊ * परशुराम मन विस्मय भयऊ॥
दोहा–जाना राम प्रभाव तब, पुलक प्रफुल्लित गात ॥
जोरि पाणि बोले वचन, प्रेम न हृदय समात ॥ ३२२ ॥
जय रघुवंश वनजवन भानू * गहन दनुजकुल दहन कृशानू॥
जय सुर विप्र धेनु हितकारी *जय मद मोह कोह भ्रमहारी ॥
विनय शील करुणागुणसागर * जयतिवचनरचना अतिनागर॥
सेवकसुखद सुभग सब अंगा * जय शरीर छबि कोटि अनंगा॥
करौं कहा मुख एक प्रशंसा * जय महेश मनमानसहंसा ॥

१ धनुष २ कारण । ३ योद्धा । ४ बराबर । ५ नीच । ६ पर । ७ सन्देह । ८ कमल । ९ कामदेव

अनुचित बहुत कहाउँ अज्ञ[1]

कहि जयजयजयरघुकुलकेतू * भृगुपति गये वनहि तपहेतू ॥
अपभय कुटिल महीप डराने * उठि उठि कायर गवहिं पराने॥

दोहा-देवन दीन्ही दुन्दुभी, प्रभु पर वर्षहिं फूल ॥
हरषे पुर नर नारि सब, मिटा मोह भय शूल॥३२३॥

अथ कथाक्षेपक ।

"दोहा-सुनि धनुभंग कथा रुचिर, परशुराम संवाद ॥
भरद्वाज गद्गदहृदय, बाढेउ प्रेम प्रमाद ॥३२४॥

विविध भाँतिमुनिवरहिनिहोरी * बूझत भये युगल कर जोरी ॥
शिवधनु जनककवनविधिपावा *केहि कारण पुनि ताहितोरावा॥
कथा सो रुचिर कहहु मुनिराई * याज्ञवल्क्य बोले मुसुकाई ॥
जानहु तुम सर्वज्ञ विरागी * बूझहु मोहिं जगत हित लागी॥
अमित अज्ञ इव बहु कृत हेतू * शोधहु मानस प्रेम समेतू ॥
धन्य तात तव प्रीति सुहाई * ईश कृपा सो कहहुँ बुझाई॥
शिवपद तप कारण अमरारी * गा शिवपुर सब भोग बिसारी॥
करि मज्जन शैलेश्वर जहँवाँ * बैठा दृढ आसन करितहँवाँ ॥

दोहा-संवत रवि शत चलिगये, करत कठिन तप जाहि ॥
दीनदयालु पिनाकपति, प्रकट भये लखि ताहि ॥३२५॥

रावण तप कीन्हों अति भारी * भे प्रसन्न तब देव पुरारी ॥
निकट जाय मृदु वचन सुनावा * माँगु माँगुवर निजमन भावा ॥
सुनत श्रवण मृदु मंजुल बयना * हिय हर्षेउखोलेउ निजनयना ॥
जोरि पाणि पद गहि दशशीशा* बोला वचन सुनहु जगदीशा ॥
बसौं लंक मैं अस्त्र विहीना * रहौं सदा वश शोच मलीना ॥
मैं तपकीन नाथ यहि हेतू * देहु अस्त्र मोहिं कृपानिकेतू ॥
विगत शोच सेवौं प्रभुचरणा *होइ दयालु निरखि दुखहरणा॥

१ अनजान । २ करुणाके धाम । ३ परशुराम । ४ रावण

दोहा-आगिल चरित विचार हर, बोले प्रभु गौरीश ॥
ले पिनाक गमनहु भवन, हर्ष सहित दशशीश ॥ ३२६ ॥
सुनि वाणी मृदुमय रसबोरी * दशमुख मोदसहित करजोरी ॥
कहेउ सुनेहुविनती ममस्वामी * प्रभु कृपालु सब अन्तर्यामी ॥
मोसनकेहिविधिउठहिपिनाका * कहिय युक्ति जेहि पहुँचैलंका ॥
हँसि कहकृपासिंधु भगवाना * सुनु मम वचन मूढ अज्ञाना ॥
जो पिनाक नहिं सकहिं उठाई * तो कत जितिहैं रिपुहिलराई ॥
तब तेइँ कहा सुनिय मम नाथा * ले धरिहौं गढ़ शृंगके माथा ॥
निरखतताहिंअरिहिअतिशंका * कोउ रिपुनाहिं ताकी गढ़लंका ॥
ताते प्रभु मैं करौं ढिठाई * क्षमिय नाथ बालक लरिकाई ॥
दोहा--तुम प्रभु लेहु पिनाककर, हों तुम कहँ धरि शीश ॥
ले जइहौं गढ लंकपर, धरि जपिहौं गौरीश ॥ ३२७ ॥
एवमस्तु प्रभु कह मुसुकाई * पुनि प्रभुकहेउवचन समुझाई॥
सुनु प्रमाण तमचर निजहेतू*भूतल कतहुँ धरसि जनिकेतू॥
नतु पुनि कोटि यतन करुधाई * नहि चलिहौं तजि सो ठौराई ॥
लीन पिनाक आप त्रिपुरारी * तेइँ लीन्हेउ उठाय भयहारी ॥
चलतभयेजब तिरहुति आये * तब लघुशंका तोहि लगाये ॥
विप्र वृद्ध धरि वेष कृपाला * श्रीनिवास प्रकटे तेहि काला ॥
दशमुखकहेउ सुनहुद्विजज्ञानी * मोतनु लघुशंका बडिजानी ॥
रंचक शिवहिलेहु निज शीशा * होई शौच लेहु जगदीशा ॥
दोहा-लीन विप्र निज शीश शिव, दशमुख शौच प्रवाह ॥
करत लगी अति देर तब, द्विज बोले करि धाह ॥३२८॥
निज शिवलेहु उठहु असुराया * होंपिसिमान भयो निजकाया॥
अस कहिसोमहितलधरिदयऊ* सो प्रभु द्विज अंतर्हित भयऊ॥
शौच क्रिया करि उठा सुरारी * भाँति अनेक विनय अनुसारी॥

नेकु न निरखेउ शंभु सुजाना * ध्रुव शिव वचनहोयनहिंआना॥
तब सुरारि लंका कहँ गयऊ * वैजनाथ अतिशोभितभयऊ ॥
तहँ सुस्थान किये त्रिपुरारी * अति शुचिठामपरमसुखकारी॥
प्रतिदिन जनक जाहिं कैलासा * पूजहिं शिवपद हृदय हुलासा॥
आवहिं भवन बहुरि जब राजा * करहिंअशनतबसहितसमाजा॥
दोहा-नाग सिद्धि सुधि राम लिखि, विधि सुत सुत यहि भाँति ॥
कीनी श्री जै देह सुत, हरसेवा दिन राति ॥ ३२९ ॥
मन क्रम वचन चहै नहिं आना * हृदय यहै इच्छा वरदाना ॥
शंभु भक्ति दिन दिन अधिकाई * होइ करहि सोइ ईश गुसाँई ॥
निज पद प्रीति विलोकि अपारा * प्रकटि पिनाक पाणि इकबारा॥
गिरिजा युत गिरीश भगवाना * कहा माँगुवर ईश सुजाना ॥
उग्र वचन सुनि तिरहुति नाथा* कर संपुट करि पद धरि माथा ॥
रहे सो ऊर्ध्व गये यक यामा * अधिक प्रसन्न भये तप धामा ॥
शशिशेखर निजकर नृप शीशा * परशि उठायो श्रीगौरीशा ॥
वरंब्रूहि हर कहेउ बहोरी * सुनत जनक बोले करजोरी ॥
दोहा-गिरिजेश्वर करुणाअयन, जो मोपर अनुकूल ॥
तो मोहिं निजपद भक्ति प्रभु, देहु हरण भवशूल ॥ ३३० ॥
सुनि निष्कपट प्रीति अति देखी * शिव सर्वज्ञ कृपालु विशेषी ॥
एवमस्तु नृप तव अभिलाषी * बहुरि कहेबसोजिय महँराखी ॥
भूधर मध्य सघन वन जहँवा * ममअस्थान परमशुचि तहँवा ॥
जानत कोउ कोउ महिमा तासू * मोहिंसेयहुतहँ त्यागि दुराशू ॥
यह कहि शंकर आयसु दयऊ *मुदितजनकतहँगमनतभयऊ ॥
आये गृह तेहि निशि करवासा * प्रातहिकहिजयउमा निवासा ॥
गमनि सपादिसुरसरितअन्हाई * निवसे सोइ सुस्थान सोहाई ॥
पूजी पार्थिव वेद विधाना * तिरहुतिपाति गृहकीन पयाना ॥
दोहा-एतु लोक सार्धं वरष, यहि विधि गयोसिराय ॥

अब्द तासु आधे वरष, भूपति भोग विहाय ॥ ३३१ ॥
रहि तेहि धाम कीन तप भारी * नेकु न मन मलीन तपधारी ॥
परम उग्र तप निजपद आशा * जानि कृपानिधि उमानिवासा॥
शक्ति समेत जनकके आगे * प्रगटे देखि भूप अनुरागे ॥
परे लटक सम गहि पदपानी * वृषभध्वज बहु भाँति बखानी ॥
कर गहि बैठारउ गौरीशा * वरंब्रूहि बोले सुर ईशा ॥
नृप मन मगन चरण अवलोकी * निरखत प्रभुपद भये विशोकी॥
माँगु माँगु पुनि शंकर बोले * समुझिजनक हर बैनअमोले ॥
महाधर्मध्वज धीरज हानी * बोले करि संपुट दोउ पानी ॥
दोहा–माँगन योग न मोरकृत, यद्यपि सुनहु पुरारि ॥
तद्यपि माँगौं सकुचतजि, प्रभु निज ओर निहारि ॥ ३३२ ॥
नितनूतन द्विज चरण सनेहू * देइ सुरनाथ बहुरि सुनलेहू ॥
जो प्रभु तव मन मानस हंसा * अमल स्वरूप इन्द्र अवतंसा ॥
प्रणत कल्पतरु सुखमा ऐना * प्रकट सो मैं देखौं निजनयना ॥
जनक लालसा जगहित लायक * हेतु समुझि शंकर सुखदायक ॥
एवमस्तु कहि हर संकट हर * अति प्रसन्नहोय बहुरिशूलधर ॥
कहेउ कि शशिकुलइन्द्रनिदेशा * पूर्ण सदा तवज्ञान निवेशा ॥
योग यज्ञ अरु ज्ञान निधाना * तेहिप्रकार तोहिं कहौं प्रमाना॥
मम कोदंड लेहि गृह जाहू * पूजेहु सदा समेत उछाहू ॥
छंद–पूजहु सदा प्रमुदित जनक यह धनुष हित नरनागरम् ॥
अइहैं तुम्हारे भवन प्रभु त्रिभुवन धनी सुखसागरम् ॥
युत शक्ति तोहिं सनाथ करिहहिं सहितपुरजन परिजनम् ॥
तुलसी सराहहिं भाग्य तव ब्रह्मादि कवि सब सुरगनम्॥ ३८॥
सोरठा–यहि विधि दे उपदेश, दीन पिनाक पिनाक धन ॥
उमा समेत महेश, गमने पुनि कैलास तब ॥ ३७ ॥
शिवउपदेश जनक सुनिपाये * करि बहु यतन धनुष ले आये ॥

जिमि विदेह शंकर धनुपावा * यथा सुमति तव पाहिं सुनावा ॥
सो धनुखंडि गयोजेहि काजा * सो कारण अब सुनु मुनिराजा ॥
जहँ भवधनुष रहै मुनिराई * जनकवधू प्रतिदिन तहँ जाई ॥
चहूँ पास शुचि चौक बनावहि * बीचरहै कछु दाँवन पावहि ॥
जगजननी सीता इकबारा * अपने करसौं ठौर सँवारा ॥
जो धनु सकेउ न कोउ भटटारी * विनुश्रमवाम पाणि सुकुमारी ॥
लीन देखि नृप अचरज माना * विधिवशकठिन प्रतिज्ञाठाना ॥
दोहा-अब जो तोरै यहधनुष, सुता विवाहौं ताहि ॥
खंडि गयो तेहि कारण, प्रभु कौतुक जग माहिं ॥ ३३३ ॥
हरि हर कृपा कहब सब, बहुरि सुनै चित लाय ॥
जब गमने जमदग्नि सुत, तेहि अवसर मुनिराय ॥३३४ ॥

इति क्षेपक ।

अति गहगहे बाजने बाजे * सबहिं मनोहर मंगलसाजे ॥
यूथ यूथ मिलि सुमुखिसुनयनी * करहिं गान कल कोकिलबयनी ॥
सुख विदेह कर वरणि न जाई * जन्म दरिद्र मनहु निधि पाई ॥
विगतत्रास भइ सीय सुखारी * जनु विधुंउदयचकोर कुमारी ॥
जनककीन्ह कौशिकहिप्रणामा * प्रभु प्रसाद धनु भंज्यउ रामा ॥
मोहिंकृतकृत्यकीन्हदोउ भाई * अबजोउचितसोकहियगुसाँई ॥
कह मुनि सुनु नरनाह प्रवीना * रहा विवाह चाप आधीना ॥
टूटतही धनु भयउ विवाहू * सुर नर नाग विदित सब काहू ॥
दोहा-तदपि जाइ तुम करहुअब, यथा वंशव्यवहार ॥
बूझि विप्र कुलवृद्ध गुरु, वेद विदित आचार ॥३३५॥
दूत अवधपुर पठवहु जाई * आनैं नृप दशरथहिं बुलाई ॥
मुदितराउ कहिभलेहिकृपाला * पठये दूत अवध त्यहिकाला ॥
बहुरि महाजन सकल बुलाये * आइ सबनि सादर शिरनाये ॥
हाट बाट मन्दिर पुर वासा * नगर सँवारहु चारचहु पासा ॥

१ चन्द्र । २ कृतार्थ ।

हर्षि चले निजनिज गृह आये * पुनि परिचारक बोलि पठाये ॥
रच्यहु विचित्र वितान बनाई * शिरधरि वचन चले सचुपाई ॥
पठये बोलि गुणी तिन्ह नाना * जो वितानविधिकुशलसुजाना ॥
विधिहिवन्दितिन्हकीन्हअरंभा * विरचे कनक कदलीखंभा ॥
दोहा–हरितमणिनके पत्र फल, पद्मरागके फूल ॥
रचना देखि विचित्र अति, मन विरंचिके भूल ॥ ३३६ ॥
वेणुहरित मणिमय सब कीन्हें * सरल सपर्ण पराहिं नहिंचीन्हें ॥
कनककलित अहिबेलि बनाई * लखि नहिं परै सुवर्ण सुहाई ॥
त्यहिके रचि पचि बंध बनाये * बिचबिच मुकता दाम सुहाये ॥
माणिकमरकतकुलिशपिरोजा * चीरकोर पचि रचे सरोजा ॥
किये भृंग बहु रंग विरंगा * गुंजहि कुंजहि पवन प्रसंगा ॥
सुरप्रतिमा खम्भनगहि काढी * मंगल द्रव्य लिये सब ठाढी ॥
चौके भाँति अनेक पुराये * सिन्दुर मणिमय सहज सुहाये ॥
दोहा–सौरभ पल्लव सुभग सुठि, किये नीलमणि कोर ॥
हेम बौर मरकत घवँरि, लसत पाटमय डोर ॥ ३३७ ॥
रचे रुचिर वर बन्धन वारे * मनहु मनोभव फंद सँवारे ॥
मंगल कलश अनेक बनाये * ध्वज पताक पट चँवर सुहाये ॥
दीप मनोहर मणिमय नाना * जाइनवरणिविचित्र विताना ॥
ज्यहि मण्डप दुलहिनि वैदेही * सो वरणै असिमति कवि केही ॥
दूलहराम रूप गुणसागर * सो वितान तिहुँलोक उजागर ॥
जनक भवनकी शोभा जैसी * गृह गृह प्रति पुर देखिय तैसी ॥
ज्यहितिरहुँतित्यहिसमयनिहारी * त्यहिलघुलगेभुवनदशचारी ॥
जो सम्पदा नीच गृह सोहा * सो विलोकिसुरनायकमोहा ॥
दोहा–बसै नगर ज्यहि लक्षि करी, कपट नारि बर वेष ॥
त्यहि पुरकी शोभा कहत, सकुच शारदा शेष ॥ ३३८ ॥
पहुँचे दूत रामपुर पावन * हरषे नगर विलोकि सुहावन ॥

१ सेवक । २ मंडप । ३ केला । ४ सुन्दर । ५ बाँस । ६ पानकीबेली । ७ आँबकेपत्ते । ८ सोनेकाबौर । ९ छोटी ९आँबियोंकागुच्छा । १० रेशम । ११ कामदेव । १२ मिथिलापुरी । १३ लक्ष्मीजी ।

भूपद्वार तिन खबरि जनाई * दशरथ नृप सुनि लिये बुलाई ॥
करि प्रणाम तिन्ह पाती दीन्हीं * मुदित महीपआपउठिलीन्हीं ॥
वारि विलोचन बाँचत पाती * पुलकगात आई भरि छाती ॥
राम लषण उर कर बरचीठी * रहि गये कहत न खाटीमीठी ॥
पुनि धरिधीर पत्रिका बाँची * हरषी सभा बात सुनि साँची ॥
खेलत रहे तहाँ सुधि पाई * आये भरत सहित दोउभाई ॥
पूँछत अति सनेह सकुचाई * तात कहाँते पाती आई ॥
दोहा–कुशल प्राणप्रिय बन्धुदोउ, अहहि कहहु क्यहि देश ॥
सुनि सनेह साने वचन, बाँची बहुरि नरेश ॥ ३३९ ॥

अथ कथा क्षेपक चिट्ठी ।

स्वस्ति श्रीभूपनके भूपा * धर्म्म महीधर ज्ञान स्वरूपा ॥
शीलसीव सुकृत गुणसागर * इन्द्रसभा सब भाँति उजागर ॥
हरि हर कृपापात्र सुखपुंजा * तवयश गिरिसम पटतर गुंजा॥
लिखौंकाहिसमअसजियजानी * प्रभुदशरथसुप्रीति पहिचानी ॥
पढ़तहि जनक विनयपरिमाना * सपदि समाज समेत पयाना ॥
करब जनकपुर पावन हेतू *व्याह हर्षयुत रघुकुलकेतू ॥
गमनब पुनि दोउ बंधु लिवाई * क्षमा करब मुनिदास ढिठाई॥
यद्यपि प्रभु गिरिजेश प्रतापू * श्रीरघुवीर मंगलमय आपू ॥
दोहा–तद्यपि शुभ दिन लगनकर, गुण वरना है आज ॥
सेवक मनवांछित सफल, वेगि करिय शिरताज ॥ ३४० ॥

इति क्षेपक ।

*अनंत श्रीमहाराज अपराजिताधिराज सकल महाराजानिशिरताज जगलाजको जहाज गरीब नेवाज महिमण्डल महेंद्र सुरेंद्रके उपेंद्र सम करन काज यश जगत जहान केतेमान समान प्रतापवान दानमान सन्मान सुजान ज्ञान प्रेम निधान दशरथ भूप भूपते शील केतु भूपकी जो-हार आप अनूप कुशल स्वरूप हैं यहाँ आपकी कृपाही कुशल है। भुवन हितकारी मुनिसंग अंग अंग आभा उमंग अनंग आभाभंग करनहार आपके युगल कुमार आये। हमने लोचन लाहु पाये रामचन्द्रने महिपन मदमोरि महेश धनुतोरि मही कीर्ति छाई। महिजा पाई। सजिव-रात आइये, व्याहि ले जाइये ॥
आपका–जनकराज.

सुनि पाती पुलके दोउ भ्राता * अधिक सनेह समात न गाता ॥
प्रीति पुनीत भरतकी देखी * सकलसभासुखलह्यउविशेषी॥
तब नृप दूत निकट बैठारे * मधुर मनोहर वचन उचारे ॥
भैया कुशल कहहु दोउबारे * तुम नीके निज नयन निहारे ॥
श्यामल गौर धरे धनु भाथा * वयकिशोरकौशिकमुनिसाथा॥
पहिचान्यउ तो कहहु स्वभाऊ * प्रेमविवश पुनि पुनि कहराऊ ॥
जादिनते मुनि गये लिवाई * तबते आजु साँचि सुधि पाई ॥
कहहु विदेह कवन विधि जाने * सुनि प्रिय वचनदूत मुसुकाने ॥
दोहा–सुनहु महीपति मुकुटमणि, तुम सम धन्य न कोउ ॥
राम लषण जिनके तनय, विश्व विभूषण दोउ ॥ ३४१ ॥
पूंछन योग न तनय तुम्हारे * पुरुष सिंह तिहुँ पुर उजियारे ॥
जिनके यश प्रतापके आगे * शशिमलीन रवि शीतललागे ॥
तिनकहँकहियनाथकिमिचीन्हे * देखियरविहिकि दीपकलीन्हे ॥
सीय स्वयम्वर भूप अनेका * सिमिटे सुभट एकते एका ॥
शम्भु शरासन काहु न टारा * हारे सकल भूप बरियारा ॥
तीन लोकमहँ जे भटमानी * सबकी शक्ति शम्भु धनुभानी ॥
सकै उठाइ सुरासुर मेरू * सोउहिय हारि गयउकरिफेरू॥
ज्यहि कौतुक शिव शैल उठावा * सो त्यहि सभा पराभव पावा॥
दोहा–तहाँ रामरघुवंश मणि, सुनिय महामहिपाल ॥
भंजेउ चाप प्रयासविनु, जिमि गज पंकज नाल ॥ ३४२ ॥
सुनि सरोष भृगुनायक आये *बहुतभाँति तिन आँखिदिखाये॥
देखिरामबल निज धनु दीन्हा * करिबहुविनयगमनवनकीन्हा॥
राजतराम अतुलबल जैसे * तेजनिधान लषण पुनि तैसे ॥
कम्पहिं भूपविलोकत जाके * जिमिगजहरिकिशोरके ताके ॥
देव देखि तव बालक दोऊ * अवनि आँखतर आव न कोऊ॥
दूत वचन रचना प्रियलागी * प्रेम प्रताप वीररस पागी ॥

१. परशुराम । २ शोभित । ३ सिंहकाबच्चा । ४ पृथ्वी

सभा संमेत राउ अनुरागे * दूतहिं देन निछावर लागे ॥
कहि अनीति तेहिं मूँदेउकाना * धर्म विचारिसबहिं सुखमाना ॥
दोहा–तब उठि भूप वसिष्ठ कहँ, दीन्ह पत्रिका जाइ ॥
कथा सुनाई गुरुहिं सब, सादर दूत बुलाइ ॥३४३॥
सुनि बोले मुनिअतिसुखपाई * पुण्यपुरुषकहँमहिसुखछाई ॥
जिमि सरितासागरमहँ जाहीं * यद्यपि ताहि कामना नाहीं ॥
तिमिसुखसम्पतिविनहिंबुलाये * धर्मशीलपहँ जाहिं सुभाये ॥
तुम गुरु विप्र धेनु सर सेवी * तस पुनीत कौशल्या देवी ॥
सुकृती तुमसमान जग माहीं * भयउ नहै कोउ होन्यउ नाहीं॥
तुमतेअधिक पुण्य बड काके * राजन रामसरिस सुत जाके ॥
वीर विनीत धर्मव्रतधारी * गुणसागर बालक वरचारी ॥
तुम कहँ सर्वकाल कल्याना * सजहुँ बरात बजाइ निशाना ॥
दोहा–चल्यहु वेगि सनि गुरु वचन, भलेहि नाथ शिरनाइ ॥
भूपति गवने भवन तब, दूतहि वास दिवाइ ॥ ३४४ ॥
राजा सब रनिवास बुलाई * जनकपत्रिका बाँचि सुनाई ॥
सुनि सन्देश सकल हरषानी * अपर कथा सब भूप बखानी ॥
प्रेमप्रफुल्लित राजहिं रानी * मनहुँशिखिनसुनिवारिदवानी॥
मुदितअशीश देहिं गुरु नारी * बारहिंबार मगन महतारी ॥
लेहिं परस्पर अति प्रिय पाती * हृदय लगाइ जुड़ावहिं छाती ॥
राम लषणकी कीरति करणी * बारहिं बार भूप वर बरणी ॥
मुनि प्रसाद कहि द्वार सिधाये * रानिन तब महिदेव बुलाये ॥
दिये दान आनन्द समेता * चले विप्रवर आशिष देता ॥
सो०–याचक लिये हँकारि, दीन्ह निछावरि कोटि विधि ॥
चिरंजीवहु सुत चारि, चक्रवर्ति दशरत्थके ॥ ३८ ॥
कहत चले पहिरि पट नाना * हरषि हने गहगहे निशाना ॥
समाचार सब लोगन पाये * लागे घर घर होन बधाये ॥

१ नदियाँ । २ इच्छा । ३ मोर । ४ बादल ।

भुवन चारिदश भयउ उछाहू * जनकसुता रघुवीर विवाहू ॥
सुनि शुभकथा लोग अनुरागे * मग गहगली सँवारन लागे ॥
यद्यपि अवध सदैव सुहावनि * रामपुरी मंगलमय पावनि ॥
तदपि प्रीतिकी रीति सुहाई * मंगल रचना रची बनाई ॥
ध्वज पताक पट चामर चारू * छाये परम विचित्र बजारू ॥
कनककलशतोरण मणिजाला * हरद दूब दधि अक्षत माला ॥
दोहा--मंगलमय निज निज भवन, लोगनरचे बनाइ ॥
बीथी सींची चतुर सब, चौकें चारु पुराइ ॥३४५॥
जहँतहँयूथयूथमिलिभामिनि * सजिनवसप्तकलशद्युतिदामिनि
विधुवदनी मृगशावकलोचनि * निजस्वरूपरतिमानविमोचनि॥
गावहिं मंगल मंजुल वानी *सुनि कलरव कलकंठ लजानी॥
भूपभवन किमि जाइ बखाना * विश्व विमोहन रचेउ विताना॥
मंगल द्रव्य मनोहर नाना * गाजतबाजत विपुल निशाना॥
कतहुँ विरुद वन्दी उच्चरहीं * कतहुँ वेदध्वनि भूसुर करहीं ॥
गावहिं सुन्दरि मंगल गीता * लैलै नाम राम अरु सीता ॥
बहुत उछाह भवन अति थोरा * मानहुँ उमँगिचला चहुँओरा॥
दोहा--शोभा दशरथ भवनकी, को कबिवरणै पार ॥
जहाँ सकल सुर शीशमणि, राम लीन्ह अवतार ॥ ४४६ ॥
भूप भरत पुनि लये बुलाई * हय गयस्यन्दन साजहु जाई ॥
चलहु वेगि रघुवीर बराता * सुनत पुलक पूरे दुउभ्राता ॥
भरत सकल साहनी बुलाये * आयसुदीन्ह मुदितउठिधाये ॥
रुचिरुचितुरँग साज तिनसाजे * वर्ण वर्ण बरवाजि विराजे ॥
सुभग सकलसुठिचंचलकरणी * असजिमिजरतधरतपगुधरणी॥
नानाभाँति न जाहिं बखाने * निदरि पवन जनु चहत उड़ाने॥
तिनपर छयल भये असवारा * भरत सरिससबराजकुमारा ॥
सब सुन्दर सब भूषण धारी * कर शर चाप तूण कटिभारी ॥

१ सोनेके तारोंसे रचेहुये वस्त्र किंतु चमर । २ सोलहौंशृंगार । ३ चन्द्रमुखी । ४ मृगके बच्चोंके ऐसे नेत्रवाली । ५ दरोगा

दोहा–छैरे छबीले छयल सब, शूर सुजान नवीन ॥
युग पदचर असवार प्रति, जे आसि कला प्रवीन ॥ ३४७ ॥
बाँधे विरद वीर रण गाढे * निकसि भये पुरबाहिर ठाढे ॥
फेरहिं चतुर तुरँग गति नाना * हर्षहिंध्वनिसुनिपणवनिशाना॥
रथ सारथिन विचित्र बनाये * ध्वज पताक मणिभूषण छाये ॥
चमरचारुकिंकिणिध्वनिकरहीं * भानु यान शोभा अपहरहीं ॥
श्यामकर्ण अगणित हय होते * तेतिन्ह रथन सारथिन जोते ॥
सुन्दर सकल अलंकृत सोहैं * जिनहिविलोकत मुनिमनमोहैं॥
जे जलचलहिं थलहिं की नाईं * टाप न बड़ वेग अधिकाई ॥
अस्त्र शस्त्र सब साज सजाई * रथी सारथिन लिये बुलाई ॥
दोहा–चढ़ि चढ़ि रथ बाहर नगर, लागी जुरन बरात ॥
होत शकुन सुन्दर सुखद, जो ज्यहि कारज जात ॥ ३४८ ॥
कलितकरिवरन परी अँबारी * कहिनजाइ ज्यहिभाँतिसँवारी॥
चले मत्तगज घण्ट विराजे * मनहु सुभग सावन घन गाजे॥
वाहन अपर अनेक विधाना * शिबिकासुभगसुखासनयाना ॥
तिन्हचढि चले विप्र वर वृन्दा * जनु तनुधरे सकल श्रुतिछन्दा॥
मागध सूत बन्दि गुणगायक * चले यानचढिजोज्यहिलायक॥
बेसर ऊंट वृषभ बहु जाती * चले वस्तु भरि अगणितभाँती ॥
कोटिन काँवरि चले कहारा * विविध वस्तु को वरणे पारा ॥
चले सकल सेवक समुदाई * निज निज साज समाज बनाई॥
दोहा–सबके उर निर्भय हरष, पूरित पुलक शरीर ॥
कबहि देखिहैं नयन भरि, राम लषण दोउबीर ॥ ३४९ ॥
गर्जहिं गजघण्टाध्वनिघोरा * रथ रव बाजि हींस चहुँ ओरा॥
निदरि घनहिं घुमरहिं निशाना * निजपराव कछु सुनियन काना
महाभीर भूपतिके द्वारे * रज हुइजाइ पषाण पँवारे ॥
चढीं अटारिन देखहिं नारी * लिये आरती मंगल थारी ॥

१ पतले । २ सुन्दर । ३ तरवारचलानेमें चतुर । ४ ढोल । ५ नगारा । ६ हाथी । ७ बादल । ८ पालकी । ९ रथ ।
१० खबर । ११ बैल । १२ पत्थर ।

गावहिं गीत मनोहर नाना * अति अनन्द नहिं जाइ बखाना ॥
तब सुमन्त दुइस्यन्दन साजी * जोते हय रवि निन्दक बाजी ॥
दोउरथ रुचिर भूपपहँ आने * नहिं शारद प्रति जाहिं बखाने ॥
राजसमाज एकरथ भ्राजा * दूसर तेज पुंज अति राजा ॥
दोहा–त्यहि रथ रुचिर वसिष्ठ कहँ, हरषि चढ़ाइ नरेश ॥
आपु चढेउ स्यन्दन सुमिरि, हर गुरु गौरि गणेश ॥ ३५० ॥
सहित वसिष्ठ सोह नृप कैसे * सुरगुरु संग पुरन्दर जैसे ॥
करि कुलरीति वेद विधि राऊ * देखि सबहिं सब भाँतिबनाऊ ॥
सुमिरि राम गुरु आयसु पाई * चले महीपति शंख बजाई ॥
हरषे विबुध विलोकि बराता * वर्षहिं सुमन सुमंगल दाता ॥
भयउ कोलाहल हय गज गाजे * व्योम बरात बाजने बाजे ॥
सुर नर नारि सुमंगल गाई * सरस राग बाजहिं सहनाई ॥
घंट घंटि ध्वनि वरणि न जाई * सरौ करैं पायक फहराई ॥
करहिं विदूषक कौतुक नाना * हास कुशल कलगान सुजाना ॥
दोहा–तुरँग नचावहिं कुँवर वर, अंकनि मृदँग निशान ॥
नागरनटचितवहिंचकित, डिगहि न ताल विधान ॥ ३५१ ॥
बनै न वर्णत बनी बराता * होइँ शकुन सुन्दर शुभदाता ॥
चारा चाखँ वाम दिशि लेई * मनहु सकल मंगल कहिदेई ॥
दाहिन काग सुखेत सुहावा * नकुल दरशसब काहुन पावा ॥
सानुकूल बह त्रिविध बयारी * सघट सबाल आव बरनारी ॥
लोवा फिरिफिरिदरशदिखावा * सुरभीसन्मुखशिशुहिपियावा ॥
मृगमालादाहिन दिशि आई * मंगलगण जनु दीन दिखाई ॥
क्षेमकरी कह क्षेम विशेषी * श्यामा वाम सुतरु पर देखी ॥
सन्मुखआयउ दधि अरु मीना * कर पुस्तक दुइ विप्र प्रवीना ॥
दोहा–मंगलमय कल्याणमय, अभिमत फल दातार ॥
जनु सब साँचे होन हित, भये शकुन इक बार ॥ ३५२ ॥

१ रथ । २ घोड़े । ३ सुन्दर । ४ बृहस्पति । ५ इन्द्र । ६ चतुरनट । ७ नीलकण्ठ । ८ लोखरी ।
९ गायें । १० हरिणोंकी पंक्ति । ११ मछली ।

मंगल शकुन सुगम सब ताके * सगुण ब्रह्म सुन्दर सुत जाके ॥
राम सरिस वर दुलहिनि सीता * समधी दशरथ जनक पुनीता॥
सुनि अस ब्याहशकुनसब नाँचे * अब कीन्हे विरंचि हम साँचे ॥
इहिविधि कीन बरात पयाना * हयगजगाजहिंहनहिंनिशाना ॥
आवत जानि भानुकुलकेतू * सरितन जनक बँधाये सेतू ॥
बीच बीच वर वास बनाये * सुरपुर सरिस सम्पदा छाये ॥
अशन शयन वरवसन सुहाये * पावहिंसब निजनिजमनभाये॥
नितनूतनलखि सुख अनुकूला * सकल बरातिन मन्दिर भूला॥
दोहा–आवत जानि बरात वर, सुनि गहगहे निशान ॥
साजि गज रथ पदचर तुरँग, लेन चले अगवान ॥ ३५३ ॥
कनककलश कल कोपर थारा * भोजनसलिल अनेक प्रकारा ॥
भरे सुधासम सब पकवाना * भाँति भाँतिनाहिंजाहिंबखाना ॥
फल अनेक वरवस्तु सुहाई * हरषि भेंट हित भूप पठाई ॥
भूषण वसन महामणि नाना * खगमृगहयगजबहुविधियाना ॥
मंगल शकुन सुगन्ध सुहाये * बहुत भाँति महिपालपठाये ॥
दधि चिउरा उपहार अपारा * भरि भरि काँवरि चले कहारा ॥
अगवानन जब दीख बराता * उर आनन्द पुलक भर गाता॥
देखि बनाव सहित अगवाना * मुदित बरातिन हने निशाना ॥
दोहा–हरषि परस्पर मिलन हित, कछुक चले बगमेल ॥
जनु आनन्द समुद्र दुइ, मिलत विहाय सुबेल ॥ ३५४॥
बरषि सुमनसुरसुन्दरिगावहिं * मुदित देव दुन्दुभी बजावहिं ॥
वस्तुसकल राखी नृप आगे * विनयकीन्हतिन्हअतिअनुरागे॥
प्रेम समेत राउ सब लीन्हा * भै बखशीश याचकन दीन्हा ॥
करि पूजा मान्यता बड़ाई * जनवासे कहँ चले लिवाई ॥
वसन विचित्र पाँवड़े परहीं * नृप दशरथ तापर पगधरहीं ॥
देखि धनद धनमद परिहरहीं * बरषिसुमनसुरजयजयकरहीं ॥

१पुल । २ भोजन । ३ नवीन । ४ झारि । ५ अमृत । ६ राजजनक । ७ फलाहारी वस्तु । ८ कुबेर

अतिसुन्दर दीन्हेउ जनवासा * जहँसबकहँसबभाँति सुपासा॥
जानी सिय बरात पुर आई * कछुनिजमहिमाप्रगटिजनाई ॥
हृदय सुमिर सब सिद्धि बुलाई * भूप पहुनई करन पठाई ॥
दोहा–सिय आयसु शिर सिद्धि धारि, गईं जहाँ जनवास ॥
लिये सम्पदा सकल सुख, सुरपुर भोग विलास ॥ ३५५ ॥
निजनिज वास विलोकि बराती * सुरसुखसकलसुलभसबभाँती॥
विभवभेद कछु काहु न जाना * सकलजनककरकरहिं बखाना॥
सिय महिमा रघुनायक जानी * हरषे हृदय हेतु पहिंचानी ॥
पितु आगमन सुनत दोउ भाई * हृदय न अति आनन्दसमाई ॥
सकुचत कहिनसकत गुरुपाहीं * पितु दर्शनलालचमनमाहीं ॥
विश्वामित्र विनय बडि देखी * उपजा उर सन्तोष विशेषी ॥
हरषि बन्धु दोउ हृदय लगाये * पुलक अंग लोचन जल छाये॥
चले जहाँ दशरथ जनवासे * मनहुँ सरोवर तकयउ पियासे॥
दोहा– भूपविलोके जबहिं मुनि, आवत सुतन समेत ॥
उठे हरषि सुखसिन्धु महँ, चले थाहसी लेत ॥३५६॥
मुनिहिं दण्डवतकीन्ह महीशा * बार बार पद रज धरिशीशा ॥
कौशिक राउ लिये उरलाई * दैं अशीश पूँछी कुशलाई ॥
पुनि दण्डवत करत दोउभाई * देखिनृपति उर सुख न समाई॥
सुत हिय लाइ दुसह दुख मेंटे * मृतक शरीर प्राण जनु भेंटे ॥
पुनि वसिष्ठपद शिर तिन नाये * प्रेम मुदित मुनिवर उरलाये ॥
विप्र वृन्द वन्दे दोउ भाई * मनभावति अशीश तिन्हपाई ॥
भरत सहानुज कीन्ह प्रणामा * लिये उठाइ लाइ उर रामा ॥
हरषे लषण देखि दोउ भ्राता * मिले प्रेम परिपूरण गाता ॥
दोहा--पुरजन परिजन जाति जन, याचक मंत्री मीत ॥
मिले यथा विधि सबहिं प्रभु, परम कृपालु विनीत ॥३५७॥
रामहिं देखि बरात जुड़ानी * प्रीति कि रीति न जाइबखानी॥

१ सिद्धि आठ प्रकारकी–अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, प्रभुत्व । २ संपदाका भेद

नृप समीप सोहहिं सुत चारी * जनु धन धर्मादिक तनुधारी ॥
सुतन सहित दशरथ कहँ देखी * मुदित नगर नर नारि विशेषी ॥
सुमनवरषि सुर हनहिंनिशाना * नाकनटी नाचहिं करिगाना ॥
शतानन्द अरु विप्र सचिवगन * मागध सूत विदुष बन्दीजन ॥
सहित बरात राउ सनमाना * आयसु माँगि चले अगवाना ॥
प्रथम बरात लगनते आई * ताते पुर प्रमोद अधिकाई ॥
ब्रह्मानन्द लोग सब लहहीं * बढ़हुदिवसनिशिविधिसनकहहीं
दोहा—राम सीय शोभा अवधि, सुकृत अवधि दोउ राज ॥
जहँ तहँ पुरजन कहहिं अस, मिलि नर नारि समाज ३५८॥
जनक सुकृत मूरति वैदेही * दशरथ सुकृत रामधरि देही ॥
इनसम काहु न शिव आराधे * काहु न इन समान फल साधे॥
इनसमकोउनभयउजगमाहीं * है नहिं कतहूं होन्यहु नाहीं ॥
हमसब सकल सुकृतकी राशी * भए जगजन्मि जनकपुरवासी ॥
जिन जानकी रामछबि देखी * कोसुकृती हमसरिस विशेखी॥
पुनि देखब रघुवीर विवाहू * लेब भलीविधि लोचन लाहू ॥
कहहिं परस्पर कोकिलबयनी * यह विवाह बडलाहुसुनयनी ॥
बडे भाग्य विधि बात बनाई * नयन अतिथि होइहैं दोउभाई॥
दोहा—बारहिं बार सनेह वश, जनक बुलाउब सीय ॥
लेन आइहहिं बन्धु दोउ, कोटि काम कमनीय ॥ ३५९ ॥
विविध भाँति होइहि पहुनाई * प्रिय न काहि अस सासुरमाई॥
तब तब रामलषणहिंनिहारी * होइहहिं सब पुरलोगसुखारी ॥
सखिजसराम लषणकरजोटा * तैसेइ भूप संग दुइ ढोटा ॥
श्याम गोर सब अंग सुहाये * ते सब कहहिं देखि जे आये ॥
कहा एक मैं आजु निहारे * जनु विरंचि निजहाथ सँवारे ॥
भरत राम एकहि अनुहारी * सहसा लखिनसकहिंनरनारी ॥
लषण शत्रुसूदन इक रूपा * नख शिख ते सब अंगअनूपा ॥

१ अप्सरा । २ आनन्द । ३ ब्रह्मा । ४ सेवा-पूजा । ५ शोभा । ६ नेत्राकालाभ । ७ शीघ्र । ८ शत्रुघ्न

मनभावहिं सुखवरणि न जाहीं * उपमाकहँत्रिभुवनकोउनाहीं ॥
छन्द-उपमानकोउ कह दासतुलसी कतहुँ कविकोविद कहैं ॥
बलविनय विद्या शील शोभा सिन्धु इन सम ये अहैं ॥
पुर नारि सकल पसारि अँचल विधिहि विनय सुनावहीं ॥
व्याहिय सु चारिउ भाइ इहिपुर हम सुमंगल गावहीं॥३९॥
सो०-कहहिं परस्पर नारि, वारि विलोचन पुलक तनु ॥
सखि सब करब पुरारि, पुण्य पयोनिधि भूपदोउ ॥ ३९ ॥
इहिविधि सकलमनोरथकरहीं * आनँदउमँगिउमँगिउर भरहीं॥
जे नृप सीय स्वयम्बर आये * देखि बन्धु सब तिन सुखपाये॥
कहत रामयश विशदविशाला * निज निज भवन गये महिपाला
गये बीति कछुदिन यहिभाँती * प्रमुदित पुरजन सकलबराती ॥
मंगलमूल लगनदिन आवा * हिमऋतु अगहनमास सुहावा॥
ग्रह तिथि नखत योगवरवारू *लगनशोधिविधिकीन्ह विचारू॥
पठैदीन नारद कर सोई * गुणीजनकके गणकन जोई ॥
सुनी सकल लोगन यह बाता * कहहिंज्योतिषीअहहिंविधाता॥
दोहा-धेनु धूलि बेला विमल, सकल सुमंगल मूल ॥
विप्रन कहाउ विदेहसन, जानि समय अनुकूल ॥ ३६० ॥
उपरोहितहि कहाउ नरनाहा * अब विलम्ब कर कारणकाहा॥
शतानन्द तब सचिव बुलाये * मंगलकलश साजि सब लाये॥
शंख निशान पणव बहु बाजे * मंगलकलश शकुन सब साजे॥
सुभगसुआँसिनि गावहिंगीता * करहिं वेदध्वनि विप्र पुनीता॥
लेन चले सादर इहिभाँती * गये जहाँ जनवास बराती ॥
कोशलपति कर देखि समाजू *अति लघु लगे तिनहिं सुरराजू॥
भयउ समय अब धारिय पाँऊ * यह सुनि परा निशानँन घाऊ॥
गुरुहिपूँछिकरि कुलविधिराजा * चले संग मुनि साधु समाजा॥
दोहा-भाग्य विभव अवधेश कर, देखि देव ब्रह्मादि ॥

१ पण्डित । २ समुद्र । ३ निर्म्मल । ४ ग्रह । ५ ज्योतिषी । ६ मंत्री । ७ पुरकीलड़कियाँ । ८ छोटे । ९ इन्द्र । १० बाजा।

लगे सराहन सहस मुख, जानि जन्म निज बादि ॥ ३६१ ॥
सुरन सुमंगल अवसर जाना * बर्षहिं सुमन बजाइ निशाना ॥
शिव ब्रह्मादिक विबुध बरूथा * चढ़े विमानन नाना यूथा ॥
प्रेम पुलक तनु हृदय उछाहू * चले विलोकन राम विवाहू ॥
देखि जनकपुर सुर अनुरागे * निजनिज लोक सबहिंलघुलागे॥
चितवहिंचाकितविलोकिविताना * रचनासकल अलौकिकनाना ॥
नगर नारि नर रूप निधाना * सुघर सुधर्म सुशील सुजाना ॥
तिनहिं देखि सब सुर नर नारी * भयेनखत जनु विधुउजियारी ॥
विधिहि भयउ आश्चर्य विशेषी * निजकरणी कछु कतहुँ नदेखी॥
दोहा-शिव समुझाये देव सब, जनि आश्चर्य भुलाहु ॥
हृदय विचारहु धीर धरि, सिय रघुवीर विवाहु ॥ ३६२ ॥
जिनकर नाम लेत जगमाहीं * सकल अमंगल मूल नशाहीं ॥
करतल होहिं पदारथ चारी * ते सिय राम कहाउ कामारी ॥
इहिविधि शंभु सुरन समुझावा * पुनि आगे वर वसहँ चलावा ॥
देवन देखेउ दशरथ जाता * महामोदमन पुलकित गाता ॥
साधु समाज संग महिदेवा * जनु तनु धरे करहिं सुरसेवा ॥
सोहत साथ सुभग सुत चारी * जनु अपवर्ग सकल तनुधारी ॥
मरकत कनक वरन वर जोरी * देखि सुरन भइ प्रीति न थोरी॥
पुनि रामहिंविलोकि हियहरषे * नृपहि सराहि सुमन तिन्हवरषे॥
दोहा-रामरूप नखशिख सुभग, बारहिं बार निहारि ॥
पुलक गात लोचन सजल. उमा समेत पुरारि ॥३६३॥
केकि कण्ठद्युति श्यामल अंगा * तडितविनिन्दक वसनसुरंगा ॥
व्याहविभूषण विविध बनाये * मंगलमय सब भाँति सुहाये ॥
शरदविमलविधुवदन सुहावन * नयन नवल राजीव लजावन ॥
सकल अलौकिक सुन्दरताई * कहिनजाय मनहींमन भाई ॥
बन्धु मनोहर सोहहिं संगा * जात नचावत चपल तुरंगा ॥

१ वृथा। २ ब्रह्मा। ३ श्रेष्ठबैल-नन्दी। ४ चारमकारकेमोक्ष। ५ नीलमणि। ६ मोर। ७ कांति-प्रकाश। ८ बिजली।

राजकुँवर बरबाजि नचावहिं * वंशप्रशंसक विरुद सुनावहिं ॥
जेहि तुरंग पर राम बिराजे * गति बिलोकि खगनायकलाजे॥
कहि न जाइ सब भाँति सुहावा * बाजि भेष जनु कामबनावा ॥
छंद--जनुबाजिवेषबनाइमनसिजरामहितअतिसोहहीं ॥
अपनवय वपु रूप गुण गति सकल भुवन विमोहहीं ॥
जगमगतिजीनजड़ावज्योतिसुमोतिमाणिकतेहिलगे ॥
किंकिणिललामलगामललितविलोकिसुरनरमुनिठगे ॥ ४० ॥
दोहा--प्रभु मनसहिं लयलीन मन, चलत बाजि छबिपाव ॥
भूषण उडुगणतडित घन, जनु वर वरहि नचाव॥ ६३४ ॥
ज्यहि वरबाजि राम असवारा * त्यहि शारदहु न वरणे पारा ॥
शंकर राम रूप अनुरागे * नयन पंचदश अति प्रियलागे॥
हरिहित सहित राम जब जोहे * रमा समेत रमापति मोहे ॥
निरखि राम छबि विधि हरषाने * आठहि नयन जानि पछिताने ॥
सुर सेनप उर बहुत उछाहू * विधिते डेवढ लोचन लाहू ॥
रामहि चितय सुरेश सुजाना * गौतमशाप परमहित माना ॥
देव सकल सुरपतिहि सिहाहीं* आजु पुरन्दर सम कोउ नाहीं॥
मुदित देवगण रामहि देखी * नृपसमाज दुहुँ हरष विशेषी ॥
छंद--हरिगीतिका ।
अति हर्ष राज समाज दुहुँ दिशि दुन्दुभी बाजहिं घनी ॥
बरषहिं सुमनसुरहरषि कहि जय जयति जयरघुकुलमनी ॥
इहि भाँति जानि बरात आवत बाजने बहु बाजहीं ॥
रानी सुआसिनि बोलि परिछन हेतु मंगल साजहीं ॥४१॥
दोहा--सजि आरती अनेक विधि, मंगल सकल सवाँरि ॥
चलीं मुदित परिछनकरन, गजगामिनिवरनारि ॥३६५॥
विधुवदनीमृगशावकलोचनि *सबनिजतनुछबिरतिमदमोचनि
पहिरे वरण वरण वर चीरा * सकल विभूषण सजे शरीरा ॥

१ कामदेव । २ अवस्था । ३ देह । ४ इन्द्र । ५ प्रसन्न । ६ नाशकर्त्ता

सकल सुमंगल अंग बनाये * करहिं गान कलकंठ लजाये ॥
कंकण किंकिणि नूपुर बाजहिं * चालविलोकिकामगजलाजहिं॥
बाजहिंबाजन विविध प्रकारा * नभ अरु नगर सुमंगल चारा॥
शची शारदा रमा भवानी * जे सुरतिय शुचिसहजसयानी॥
कपटनारि वरवेष बनाई * मिलींसकलरनिवासहि आई ॥
करहिं गान कलमंगलवानी * हरष विवश सबकाहु न जानी॥
छंद–कोजान केहि आनन्द वश सब ब्रह्म वर परिछन चलीं ॥
कलगान मधुर निशान वरषहिं सुमन सुर शोभा भलीं ॥
आनन्दकन्द विलोकिदूलह सकलहिय हर्षित भई ॥
अंम्भोज अम्बुक अम्बुउमँगिसुअंगपुलकावलिछई ॥ ४२ ॥
दोहा–जो सुख भा सिय मातु मन, देखि राम वर भेष ॥
सो न सकहि कहि कल्पशत, सहज शारदा शेष ॥ ३६६ ॥
नयन नीर हटि मंगल जानी * परिछन करहिंमुदितमनरानी॥
वेदविहित अरु कुलव्यवहारू * कीन्हभलीविधिसबपरिचारू ॥
पंचशब्द ध्वनि मंगल गाना * पट पाँवड़े परहिं विधि नाना ॥
करि आरती अर्घ्य तिन दीन्हा * राम गमन मंडप तब कीन्हा ॥
दशरथसहित समाज विराजे * विभवविलोकिलोकपतिलाजे ॥
समय समय सुर वर्षाहिंफूला * शांति पढहि महिसुरअनुकूला ॥
नभ अरु नगर कोलाहल होई * आपन पर कछु सुनै न कोई॥
इहिविधि राम मंडपहि आये * अर्घ्यदेइ आसन बैठाये ॥
छंद–बैठारि आसन आरतीकरि निरखिवर सुखपावहीं ॥
मणि वसन भूषण भूरि वारहिं नारि मंगल गावहीं ॥
ब्रह्मादि सुर वर विप्र भेष बनाइ कौतुक देखहीं ॥
अवलोकिरविकुलकमलरविछबिसफलजीवनलेखहीं ॥ ४३ ॥
दोहा–नाऊ बारी भाट नट, राम निछावरि पाइ ॥
मुदित अशीशहिं नाइशिर, हर्ष न हृदय समाइ ॥ ३६७ ॥

१ कोकिल । २ कमल । ३ नेत्र । ४ जल । ५ तत्, वितत, अनघ, घन, सुकिया । ६ ऐश्वर्य ।
७ इन्द्र–वसुआदि । ८ ब्राह्मण ।

मिले जनक दशरथ अतिप्रीती * करिवैदिक लौकिक सबरीती॥
मिलत यथा दोउ राज विराजे * उपमाखोजिखोजि कवि लाजे॥
लही न कतहुँ हारि हिय मानी * इन सम यह उपमा उर आनी॥
समधी देखि देव अनुरागे * सुमन वरषि यश गावन लागे ॥
जग विरंचि उपजावा जबते * देखे सुने व्याह बहु तबते ॥
सकलभाँति समसाज समाजू * सम समधी देखे हम आजू ॥
देव गिरा सुनि सुन्दर साँची *प्रीतिअलौकिक दुहुँदिशिमाची॥
देत पाँवडे अर्घ्य सुहाये * सादर जनक मण्डपहि ल्याये॥
छन्द–मण्डप विलोकि विचित्ररचना रुचिरता मुनि मनहरे ॥
निजपाणि जनक सुजान सबकहँ आनि सिंहासन धरे ॥
कुलइष्ट सरिस वसिष्ठ पूजे विनय करि आशिष लही ॥
कौशिकहिंपूजतपरमप्रीति कि रीति तौन परै कही॥ ४४ ॥
दोहा–वामदेव आदिक ऋषय, पूजे मुदित महीश ॥
दिये दिव्य आसन सबहिं, सबसन लही अशीश ॥ ३६८ ॥
बहुरि कीन्ह कोशलपति पूजा * जानि ईश सम भाव न दूजा ॥
कीन्ह जोरिकर विनय बड़ाई *कहि निज भाग्य विभवबहुताई॥
पूजे भूपति सकल बराती * समधी सम सादरसब भाँती ॥
आसन उचित दिये सबकाहू * कहौं कहा मुख एक उछाहू ॥
सकल बरात जनक सनमानी * दान मान विनती बरवानी ॥
विधि हरि हर दिशिपतिदिनराऊ* जे जानहिं रघुवीर प्रभाऊ ॥
कपट विप्रवर भेष बनाये * कौतुक देखहिं अति सचुपाये॥
पूजे जनक देवसम जाने * दिये सुआसन विन पहिंचाने ॥
छंद–पहिचानको क्यहि जान सबहि अपान सुधि भोरी भई ॥
आनन्दकन्द विलोकि दूलह उभय दिशि आनँद मई ॥
सुर लखे राम सुजान पूजे मानसिक आसन दिये ॥
अवलोकिसरलस्वभावप्रभुकोविबुधमनप्रमुदितभये ॥ ४५ ॥

१ बाणी । २ विचित्र ।

दोहा-रामचन्द्र मुख चन्द्र छबि, लोचन चारु चकोर ॥
करत पान सादर सकल, प्रेम प्रमोद न थोर ॥ ३६९ ॥
समय विलोकि वसिष्ठ बुलाये * सादर शतानन्द मुनि आये ॥
वेगि कुँवारि अब आनहु जाई * चले मुदित मन आयसु पाई ॥
रानी सुनि उपरोहित वानी * प्रमुदितसखिनसमेत सयानी ॥
विप्रवधू कुलवृद्ध बुलाई * करि कुलरीति सुमंगल गाई ॥
नारि भेष जे सुरवर वामा * सकलस्वभाय सुंदरीश्यामा ॥
तिनहिं देखि सुख पावहिं नारी * विनपहिंचान प्राण ते प्यारी ॥
बार बार सन्मानहिं रानी * उमा रमा शारद सम जानी ॥
सीय सँवारि समाज बनाई * मुदित मण्डपहि चली लिवाई ॥
छन्द-चलि ल्याइ सीतहिं सखी सादर सजिसुमंगलभामिनी ॥
नव सप्त साजे सुन्दरी सवमत्त कुंजरगामिनी ॥
कलगान सुनि मुनि ध्यान त्यागहिं काम कोकिललाजहीं ॥
मंजीर नूपुर कलित कंकण ताल गति वर बाजहीं ॥ ४६ ॥
दोहा-सोहत वनिता वृंदमहँ, सहज सुहावनि सीय ॥
छवि ललना गण मध्यजनु, सुखमा अति कमनीय ॥३७०
सिय सुन्दरता वरणि नजाई * लघुमति बहुत मनोहरताई ॥
आवत दीख बरातिन सीता * रूपराशि सब भाँति पुनीता ॥
सबहिमनहिमनकीन्हप्रणामा * देखि राम भये पूरण कामा ॥
हरषे दशरथ सुतन समेता * कहि न जाइ उर आनँद जेता ॥
सुर प्रणाम करि वर्षहिं फूला * मुनि अशीश ध्वनिमंगलमूला ॥
गान निशान कुलाहल भारी * प्रेम प्रमोद नगर नर नारी ॥
इहिविधि सीय मण्डपहि आई * प्रमुदितशान्तिपढहिंमुनिराई ॥
तेहिअवसरकरिविधिव्यवहारू * दुहुँ कुलगुरुसब कीन अचारू ॥
छंद-आचारकरि गुरु गौरि गणपति मुदितविप्र पुजावहीं ॥
सुर प्रकट पूजा लेहिं देहिं अशीश अति सुख पावहीं ॥

१ स्त्रियोंकेझुण्डमें । २ शोभा ।

मधुपर्क मंगल द्रव्य जो जेहि समय मुनि मनमें चहैं ॥
भरे कनक कोपर कलश सब कर लिये परिचारक रहैं ॥ ४७ ॥
कुलरीति प्रीति समेत रवि कहि देत सब सादर किये ॥
यहिभाँति देव पुजाइ सीतहि सुभग सिंहासनदिये ॥
सिय राम अवलोकन परस्पर प्रेम काहु न लखि परै ॥
मन बुद्धि वरवाणी अगोचर प्रगट कवि कैसे करै ॥ ४८ ॥

दोहा—होम समय तनु धरि अनल, अति हित आहुति लेहिं ॥
विप्र भेषधरि वेद सब, कहि विवाह विधि देहिं ॥ ३७१ ॥

सीयमातु किमिजाइ बखानी * जनकपाटमहिषी जगजानी ॥
सुयश सुकृत सुखसुन्दरताई * सब समेटि विधि रची बनाई ॥
समय जानि मुनिवरनबुलाई * सुनत सुवासिनि सादरल्याई॥
जनक वामदिशि सोह सुनयना * हिमगिरिसंग बनी जनुमयना ॥
कनककलश मणि कोपररूरे * शुचि सुगन्ध मंगल जलपूरे ॥
निजकर मुदित राउ अरु रानी * धरे रामके आगे आनी ॥
पढहिं वेद मुनि मंगल वानी * गगनसुमनझरिअवसरजानी ॥
वर बिलोकि दम्पति अनुरागे * पाय पुनीत पखारन लागे ॥

छन्द—लागे पखारन पाँय पंकज प्रेमतनु पुलकावली ॥
नभ नगर गान निशानजयध्वनिउमँगिजनुचहुँदिशिचली ॥
जे पदसरोज मनोजअरिउर सरस दैव विराजहीं ॥
जे सुकृत मूरति विमलता मन सकल कलिमलभ्राजहीं॥४९॥
जे परसि मुनिवनिता लही गति रही जो पातकमई ॥
मकरन्द जिनको शम्भु शिर शुचिता अवधि सुरवर नई ॥
करि मधुप मन मुनि योगि जन जेहिसेइ अभिमतगतिलहैं ॥
ते पद पखारत भाग्य भाजन जनक जय जय सब कहैं ॥५०॥
वर कुँवर करतल जोरि शाखोच्चार दोउ कुलगुरुकरैं ॥

१. गोघृतमिश्रित मिश्री । २ पूगीफल, पान, अक्षत हरिद्रा, रत्नादि अनेकद्रव्य । ३ शुचिसेवक । ४ अग्नि । ५ आकाश ६ पुष्पवृष्टि । ७ राजा जनक और सुनयना । ८ महादेव । ९ वेदकीऋचायें । १० वासिष्ठ और शतानंद ।

भयो पाणिग्रहणविलोकिविधिसुरमनुजमुनिआनँदभरैं ॥
सुखमूल दूलह देखि दम्पति पुलक तनु हुलसैं हिये ॥
करि लोक वेद विधान कन्यादान नृप भूषण दिये ॥ ५१ ॥

## अथ क्षेपक ।

### ( महासंकल्पः )

* ॐ विष्णुः ३ ॐ नमः परमात्मने श्रीपुराणपुरुषोत्तमाय ॐ तत्सत् श्री हंसस्य सच्चिदानन्दरूपिणो ब्रह्मणोनिर्वाच्यमायाशक्तिविजृम्भिताविद्यायोगात्कालकर्म्मस्वभावाविर्भूतमहत्तत्त्वोदिताहंकारतृतीयोद्भूतवियदादिपञ्चकेन्द्रियदेवता निर्म्मिताण्डकटाहे चतुर्दशलोकात्मके लोके लीलया तन्मध्यवर्तिभगवतः श्रीनारायणस्यांगनाभिकमलोद्भूतेन सकललोकपितामहेन ब्रह्मणा सृष्टिं कुर्व्वता तदुद्धरणाय प्रजापतिप्रार्थितेन महापुरुषरूपिणा सितवाराहावतारेण ध्रियमाणायामस्यां भूर्लोकसंज्ञितायां धरित्र्यां सप्तद्वीपमण्डितायां क्षीराद्याब्धिद्विगुणद्वीपवलयीकृत लक्षयोजनविस्तीर्णे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे स्वर्गस्थिताद्याशासितावतारे गंगादिसरिद्भिः पाविते निखिलजनपावने शौनकादिमुनिकृतनिवसातिनैमिषारण्ये आर्य्यावर्ते पुण्यक्षेत्रे अयोध्याख्ये मध्यदेशे श्रीभगवन्मार्त्तण्डकृपापात्रकाल त्रितयज्ञगर्भवराहाचार्य्यादिगणितायां पराध्यादिसंख्यायां श्रीब्रह्मणो द्वितीय परार्द्धस्य द्वितीययामे तृतीयमुहूर्ते श्रीश्वेतवाराहनाम्नि प्रथमकल्पे स्वायंभुव स्वारोचिषोत्तमतामसरैवतचाक्षुषेतिषण्मनूनामतिक्रम्यमाणेसम्प्रतिसप्तमे मन्वन्तरे चतुर्णां युगानां मध्ये त्रेतायुगे षष्ट्यब्दानां मध्ये अमुकसंवत्सरे मार्गशीर्षमासे शुक्लपक्षे पंचम्यां तिथौ अमुकनक्षत्रे अत्रिगोत्रोत्पन्नः वृश्चिकराशिर्जनकवर्म्मा समहिषीकोहं काश्यपगोत्रस्य काश्यपवत्सनैध्रुवेति त्रिप्रवरस्य माध्यंदिनीयशाखिनो यजुर्वेदाध्यायिनः श्रीमद्राजराजेश्वरस्य नाभागवर्म्मणः प्रपौत्राय राज्ञोऽजवर्म्मणः पौत्राय राज्ञो दशरथवर्म्मणः पुत्राय आयुष्मते विष्णु स्वरूपिणे कन्यार्थिने श्रीरामचन्द्रनाम्ने वराय आत्रेयगोत्रस्य आत्रेयशाता तपसाख्येति त्रिप्रवरस्य माध्यंदिनीयशाखिनो यजुर्वेदाध्यायिनः श्रीमद्राजा निमिवर्म्मणः प्रपौत्रीम् मिथिलवर्म्मणः पौत्रीम् जनकवर्म्मणः पुत्रीम् आयुष्मतीं श्रीरूपिणीं वरार्थिनीं सीतानाम्नीं कन्यां शक्त्यलंकृतां बहुयौतुकान्वितां

समस्तफलप्राप्तिकामः पितॄन् पवित्रीकर्तुम् आत्मनश्च श्रीलक्ष्मीनारायणप्रीतये देवाग्निगुरुब्राह्मणसन्निधौ अग्निसाक्षितया सहधर्माचरणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे प्रतिगृह्णातु भवान् ।

सीतां कन्यामिमां राजन् यथाशक्त्युपलंकृताम् ॥
तुभ्यं काश्यपगोत्राय दत्तां राम समाश्रय ॥ १ ॥

इति क्षेपक ।

छन्द–हिमवन्त जिमि गिरिजा महेशहि हरिहि श्री सागरदई ॥
तिमि जनक रामहिं सिय समर्पी विश्व कल कीरति नई ॥
किमि करैं विनय विदेह कीन्ह विदेह मूरति साँवरी ॥ ॥
करि होम विधिवत गाँठि जोरी होन लागीं भाँवरी ॥

दोहा–जयध्वनि बन्दी वेदध्वनि, मंगल गान निशान ॥
सुनि हर्षहिं वर्षहिं विबुध, सुरतरु सुमनसुजान ॥३७२॥

कुँवरि कुँवर कल भाँवरि देहीं * नयन लाभ सब सादर लेहीं ॥
जाइ न वरणि मनोहर जोरी *जोउपमा कछु कहिय सो थोरी॥
राम सीय सुन्दर परिछाहीं * जगमगाहिं मणि खंभन माहीं॥
मनहुमदनरति धरि बहु रूपा * देखहि राम विवाह अनूपा ॥
दरश लालसा सकुच न थोरी * प्रकटत दुरत बहोरि बहोरी ॥
भये मगन सब देखन हारे * जनक समान अपान बिसारे ॥
प्रमुदित मुनिन भाँवरी फेरी * नेग सहित सब रीति निबेरी ॥
राम सीय शिर सिन्दुर देहीं * शोभा कहि न जात विधिकेहीं॥
अरुणपराग जलजभरि नीके * शशिहिभूषिअहिलोभअमीके॥
बहुरि वसिष्ठ दीन अनुशासन * वर दुलहिन बैठे इक आसन ॥

छंद–बैठेवरासन रामजानकि मुदितमन दशरथ भये ॥
तनु पुलकि पुनि पुनि देखि अपने सुकृत सुरतरु फलनये ॥
भरि भुवन रहा उछाह राम विवाह भा सबही कहा ॥
केहिभाँति वरणि सिरात रसना एकमुख मंगल महा॥ ५३ ॥

१ कल्पवृक्षके फूल । २ लालरज । ३ कमल । ४ सर्प । ५ अमृत ।

तब जनक पाइ वसिष्ठ आयसु व्याह साज सँवारिकै ॥
माण्डवी श्रुतिकीर्ति उर्म्मिला कुँवरि लईं हँकारिकै ॥
कुशकेतु कन्या प्रथम जो गुण शील सुख शोभा मईं ॥
सब रीति प्रीति समेत करि सों व्याहि नृप भरतहि दईं ॥ ५४ ॥
जानकी लघु भगिनि जो सुन्दरि शिरोमणि जानिकै ॥
सो जनक दीन्ही व्याहि लषणहि सकल विधि सनमानिकै ॥
ज्यहिंनाम श्रुतिकीरति सुलोचनि सुमुखि सबगुणआगरी ॥
सो दईं रिपुसूदनहि भूपति रूप शील उजागरी ॥ ५५ ॥
अनुरूप वर दुलहिनि परस्पर लखि सकुचि हिय हर्षहीं ॥
सब मुदित सुन्दरता सराहहिं सुमन सुरगण वर्षहीं ॥
सुन्दरी सुन्दर वरण वर सहएक मण्डप राजहीं ॥
जनु जीव अरु चारिउ अवस्था विभुन सहित विराजहीं॥५६॥
दोहा-मुदित अवधपति सकल सुत, वधुन समेत निहारि ॥
जनु पाये महिपाल मणि, क्रियनसहित फलचारि ॥३७३॥
जस रघुवीर व्याह विधि वरणी * सकलकुँवरव्याहेत्यहिकरणी॥
कहि न जाइ कछु दाइज भूरी * रहा कनकमणि मण्डप पूरी ॥
कम्बल वसन विचित्र पटोरे * भाँति भाँति बहु मोल न थोरे॥
गज रथ तुरँग दास अरु दासी * धेनु अलंकृत कामदुहासी ॥
वस्तु अनेक करिय किमिलेखा *कहि न जाइ जानहिं जिनदेखा॥
लोकपाल अवलोकि सिहाने * लीन्हअवधपति सबसुखमाने॥
दीन याचकन जो ज्यहि भावा * उबरा सो जनवासहिआवा ॥
तब करजोरि जनक मृदुवानी * बोले सब बरात सनमानी ॥
छंद-सनमानिसकल बरातसादरदानविनयबड़ायकै ॥
प्रमुदित महामुनि वृन्द वन्दे पूजि प्रेम लड़ायकै ॥
शिरनाइ देव मनाइ सबसन कहत कर संपुट किये ॥
सुरसाधुचाहतभावसिन्धुकितोषजलअंजलि दिये ॥५७॥

१ जनकजीके छोटे भाईकी पुत्री मांडवी । २ भक्ति, तपस्या, सेवा, श्रद्धा, ३ धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष । ४ ऊर्णवस्त्र । ५ रेशमी ।

## क्षेपक ।

## कन्यापक्षे शतानन्दजी ।

### श्लोक ।

वासो यस्य समस्तजीवननिधौ रत्नाकरे भूषणं
यस्यास्ते हृदि कौस्तुभं सुविमलं यस्यास्ति लक्ष्मीर्वशे ॥
वाणी यस्य मुखारविन्दविदिता नन्दः सदा नन्दते
तस्मै लोकविभूषणाय भवते किं देयमस्मद्विधैः ॥ १ ॥

भाषार्थ--हेसम्बन्धीजी ! सम्पूर्ण जल वा प्राणियोंके जीवनकास्थान जो समुद्र तिसमें जिनका वास है और जिनके वक्षस्थलमें निर्मल कौस्तुभमणि है और जिनके लक्ष्मी वशमें हैं, वाणी जिनकी मुखकमलमेंही प्रकटहै, जिनका खड्ग निरंतर आनन्द करताहै, ऐसे लोकोंके आभूषण रूप आपको हमारे सदृश (मनुष्य) क्या देसक्ते हैं अर्थात् आपको हम कुछभी देनेलायक नहीं हैं॥१॥

## वरपक्षे वसिष्ठजी ।

धन्यो मेरुगिरिर्यदेकशिखरे ब्रह्मेन्द्ररुद्रादयः
स्वच्छन्दं निवसन्ति स क्षितितले क्वास्तीति न ज्ञायते ॥
तां धत्ते भुजगाधिपः स च करे शम्भोरभूत्कंकणं
देवोऽसौ वसति त्वदीयहृदये त्वत्तो महान्नापरः ॥ २ ॥

हे सम्बन्धीजी ! पहले तो जिसके एकही शिखरमें ब्रह्मा इन्द्र आदि देवता सुखसे रहतेहैं ऐसा सुमेरु पर्वतही धन्य है । वह इतना बडा पर्वत इस पृथ्वीमें कहां है यह कोई नहीं जानता और इस पृथ्वीको ( जिसमें इतना बडा पर्वत है ) शेषजी भी धारण करते हैं वह शेषजी भी शिवजीके हाथका कंकण हैं और वेही शिवजी आपके हृदयमें वास करते हैं इसकारण आपसे बड़ा और कोईभी नहीं है ॥ २ ॥

## इतिक्षेपक ।

छंद--करजोरि जनक बहोरि बन्धु समेत कोशल रायसों ॥
बोलेमनोहरवचन सानि सनेह लील सुभायसों ॥
सम्बन्धराजन रावरे हम बड़े अब सब विधि भये ॥
यहराज साज समेत सेवक जानिबी विनु गथ लये ॥५८॥
ये दारिका[1] परिचारिका[2] करिपालवी करुणामयी ॥
अपराध क्षमिबो बोलि पठये बहुतहौं ढीठी दयी ॥

१ लड़कियां । २ सेवकिन ।

पुनि भानुकुलभूषण सकल सन्मान विधि समधी किये॥
कहिजातनहिंविनतीपरस्परप्रेमपरिपूरणहिये ॥ ५९ ॥
वृन्दारका गण सुमन वर्षहिं राउ जनवासहि चले॥
दुन्दुभी ध्वनि वेदध्वनि नभ नगर कौतूहल भले ॥
तब सखिन मंगल गान करत मुनीश आयसु पाइकै ॥
दूलह दुलहिनिन सहित सुन्दरि चलीं कुहवरल्याइकै ॥६०॥
दोहा--पुनि पुनि रामहि चितव सिय, सकुचतिमनसकुचैन ॥
हरति मनोहर मीन छवि, प्रेमपियासे नैन ॥ ३७४ ॥
श्यामशरीर स्वभाव सुहावन * शोभा कोटि मनोजलजावन ॥
जावकयुत पदकमल सुहाये * मुनि मनमधुपरहतजहँछाये ॥
पीत पुनीत मनोहर धोती * हरत बालरवि दामिनि ज्योती॥
कलकिंकिणिकटिसूत्र मनोहर * बाहु विशाल विभूषण सोहर ॥
पीत जनेउ महाछबि देई * कर मुद्रिका चोरि चितलेई ॥
सोहत व्याहसाज सब साजे * उर आयत सब भूषण राजे ॥
पीत उपरना काँखा सोती * दुहु आँचरन्हलगे मणिमोती ॥
नयनकमल कलकुंडल काना * बदनसकल सौंदर्य निधाना ॥
सुन्दर भृकुटि मनोहरनासा * भालतिलकशुचिरुचिरानिवासा
सोहत मौर मनोहर माथे * मंगलमय मुक्तामणि गाथे ॥
छंद--गाथे महामणि मोर मंजुल अंग सब चित चोरहीं ॥
पुरनारि सुन्दर वर विलोकहिं निरखि छवि तृणतोरहीं ॥
मणिवसन भूषण वारि आरति करहिं मंगल गावहीं ॥
सुरसुमनवर्षहिंसूतमागधवन्दि सुयशसुनावहीं ॥ ६१ ॥
कुहवरहिं आने कुंवर कुँवारि सुआसिनिन्ह सुखपाइकै ॥
अति प्रीति लौकिक रीतिलागीं करन मंगल गाइकै ॥
लहकौरि गौरि शिखाव रामहिं सीय सन शारदकहैं ॥
रनिवास हास विलास रसवश जनमको फल सब लहैं॥६२॥

१ राजादशरथ । २ देवता । ३ थाप । ४ महाउरसहित । ५ भ्रमर । ६ छातीचौंडी । ७ छोर । ८ स्थान ।
९ रंग रगके अमोल चिन्तामणि ।

निजपाणिमणि महँ देखि प्रतिमूरति स्वरूपनिधानकी ॥
चालतिनभुजवल्ली विलोकति विरहबश भइ जानकी ॥
कौतुक विनोद प्रमोद प्रेम न जाइ कहि जानहिं अली ॥
वरकुँअरिसुन्दरसकलसखिनलिवाइजनवासहिचली ॥६३॥
त्यहिसमय सुनिय अशीश जहँ तहँ नगर नभ आनँदमहा॥
चिरजियहु जोरी चारु चारयउ मुदितमन सबही कहा ॥
योगीन्द्र सिद्ध मुनीश देव विलोकि प्रभु दुन्दुभि हनी ॥
चलेहरषिबरषिप्रसूननिजनिजलोकजयजयजयभनी ॥६४॥

दोहा-सहित बधूटिन कुँवर सब, तब आये पितु पास ॥
शोभा मंगल मोद भरि, उमँग्यउ जनु जनवास ॥ ३७५ ॥

पुनि जेवनार भयउ बहु भाँती * पठये जनक बुलाइ बराती ॥
परत पाँवडे वसन अनूपा *सुतन समेत गवन किय भूपा ॥
सादर सबके पाँव पखारे * यथायोग्य पीठन बैठारे ॥
धोये जनक अवधपति चरणा * शील सनेह जाहि नहिं वरणा॥
बहुरि रामपदपंकज धोये * जे हरहृदय कमलमहँ गोये ॥
तीनो भाइ राम सम जानी * धोये चरण जनक निज पानी॥
आसन उचित सबहि नृपदीन्हें* बोलि सूपकारी सब लीन्हें ॥
सादर लगे परन पनवारे * कनक कील मणिपरण सँवारे॥

दोहा-सूपोदन सुरभीसरपि, सुन्दर स्वादु पुनीत ॥
क्षणमहँ सबके परसिगे, चतुर सुआर विनीत ॥ ३७६ ॥

पंच कौर करि जेवन लागे * गारि गान सुनि अति अनुरागे॥
भाँति अनेक परे पकवाना * सुधा सरिस नहिं जाहिं बखाना
परुसनलगे सुआर सुजाना * व्यंजन विविध नाम को जाना॥
चारि भाँति भोजन विधिगाई * एक एक विधि वरणि न जाई॥
छरस रुचिर व्यंजन बहु जाती * एकएक रस अगणित भाँती ॥
जेंवत देहिं मधुरध्वनि गारी * लैलै नाम पुरुष अरु नारी ॥

१ अंगुली । २ स्त्रियोंसमेत । ३ रसोंईदारोंको । ४ दालभात । ५ गोघृत । ६ भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य ।
७ खट्टा, मीठा, चरपरा, कषाय, कटु, क्षार ।

समयसुहावन गारि बिराजा * हँसतराउ सुनि सहितसमाजा ॥
यहि बिधिसबहीभोजन कीन्हा * आदरसहित आचमन लीन्हा ॥
दोहा-देइ पान पूजे जनक, दशरथ सहित समाज ॥
जनवासे गमने मुदित, सकल भूप शिरताज ॥ ३७७ ॥

अथ क्षेपक ।

( राम कलेवा. )

छंद--भोर भये अपने कुमारको जनक वेगि बुलवाये ॥
सुनिकै पितु सँदेश लक्ष्मीनिधि सखन सहित तहँ आये ॥
सादर किये प्रणाम चरण छुइ लखि बोले मिथिलेशू ॥
गमनहु तात तुरत जनवासे जहँ श्रीअवधनरेशू ॥
बिनय सुनाय राय दशरथसों पाय रजाय सचेतू ॥
आनहु चारिउ राजकुमारन करन कलेऊ हेतू ॥
यह सुनि शीशनाय लक्ष्मीनिधि भरि उर मोद उमंगा ॥
सखनसमेत मंद हँसि गमने चढि चढि चपल तुरंगा ॥
कलनि देखावत हय थिरकावत करत अनेक तमासे ॥
मृदु मुसकात बतात परस्पर पहुँचि गये जनवासे ॥
सखन सहित तहँ उतरि तुरँगते मिथिलापतिके बारे ॥
चारिहु सुत युत अवधराजको सादर जाय जुहारे ॥
अतिसुखनिधिलक्ष्मीनिधिकोलखिसखनसहितसतकारे॥
रघुकुल दीप महीप हाथ गहि निज समीप बैठारे ॥
तेहि छिनसानुजनिरखिरामछबिसखनसहितसुखमाने ॥
लक्ष्मीनिधि मुखदरश पायकै रामहु नैन जुड़ाने ॥
तब श्रीनिधि कर जोरि भूपसों कोमल बैन उचारे ॥
करन कलेऊ हेत पठावो चारिहु राजदुलारे ॥
सुनि मृदुवचन प्रेम रस साने दशरथ मृदु मुसकाने ॥
चारिहु कुँवर बुलाये बेगही बिदा किये सुखसाने ॥

जनक नगरकी साजु तयारी सेवक सब सुख पागे ॥
निज निज रघुवरहि सँवारन लागे लै भूषण वर बागे ॥
रघुनंदन सिर पाग जरकसी लसी त्रिभंगी बाँधी ॥
तिमि मौरसी कुची कलंगी रुचि रुचि पैंजनि साधी ॥

दोहा–वरण सकै को रामको, अनुपम दूलह वेष ॥
जेहि लखि शिव सनकादिको, रहत न तनुहि सरेष ॥

छंद–इमि साजि अनुज सहित रघुनंदन चारौं राजदुलारे ॥
बैठे उमंगन चढ़े तुरंगन अंगन वसन सँवारे ॥
जे रघुवंशी कुँवर लाड़िले प्रभु कहँ प्राणपियारे ॥
चढ़े तुरंग संग तेउ गमने राम रंग मतवारे ॥
रामबालसखि श्रीलक्ष्मीनिधि सखनसहित तेउ सोहैं ॥
चंचल बागे किये तुरंगको बातैं करत हँसोहैं ॥
जगवंदन जेहि नाम जाहिरो रघुनंदनको वाजी ॥
ताको गुण कवि कहँ लौं वरणौं जोहि होत मन राजी ॥
जित रुख पावै तित पहुँचावै छन आवै छन जावै ॥
जमिजमिथमिथमिथरकिभूमिपरगतिनततिनदरशावै ॥
फाँदत चंचल चारौं चौकड़ि चपलहुके चख झाँपै ॥
भरत कुँवरको तुरँग रँगीलो वरणि जाय कहु काँपै ॥
चंपा नाम चाल चटकीली जेहि पर रिपुहन भाये ॥
सब समाजके आगे निरतै मोर कुरंगलजाये ॥
जो कहुँनेकहुँ हाथ उठावत कई हाथ उठि जातो ॥
बार बार चुचुकारि दुलारत ताहू पै न जुड़ातो ॥
लक्खी घोडा लषण लालको बाँको निपट चलाको ॥
उडि उडि जात वायुमंडलको परतन पग महि ताको ॥
तरफराय उड़िजाय परतहै लक्ष्मीनिधि हय पाहीं ॥
उचित विचार हँसे रघुवंशी रामहु मृदु मुसकाहीं ॥

ताकि तुरंगकी चंचलताई लषणकि देखि चढ़ाई ॥
निमिवंशी रघुवंशी सिगरे ठगिसे रहे बिकाई ॥
राम आदि जे कुवरलाड़िले सेउ लखि भरे उछाहैं ॥
रीझि रीझि तहँ लषण लालको बारहिं बार सराहैं ॥
इमि मग होत बिलास विविधविधिविपुलबाजनेबाजे ॥
सुनत नकीब पुकार नगर तिय कढ़ि बैठीं दरवाजे ॥
कोउ तिय निरखिवदनकीसुखमाअतिसुखमहँसोपागी ॥
भरी सनेह देह सुधि नाहीं राम रूप अनुरागी ॥
कोउ तिय देखि अतूला दूल्हा अति सनेह तनुभूला ॥
फूला नैन मैन मन भूला लागि प्रीति को झूला ॥
कोउ घूँघट पट खोलि सुन्दरी माणि मुँदरी लै पानी ॥
देखत दूलह रूप रामको आनँद सिन्धु समानी ॥

दोहा-कोउ सूरति लखि साँवरी, तोरति तृण सुखपाग ॥
माधुरि मूरतिमें पगीं, निजमूरति सुख त्याग ॥

छंद-कोउ रघुनंदन छबि विलोकिकै बोली सुन सखि बैना ॥
राजकुँवर ये करन कलेऊ जात जनकके ऐना ॥
इनको श्रीनिधि गये लिवाई आये चारहु बेटा ॥
रँगभीने रघुवंशी छैला दशरथ राज दुलहेटा ॥
धनि यह भाग्य हमारो प्यारी जिन भरि नैन निहारे ॥
नतु दर्शन दुर्लभ दूलहके रविकुल प्राणपियारे ॥
भाग सोहाग आज भल पायो श्रीमिथिलेशकि बेटी ॥
सुन्दर श्याम माधुरी मूरति जिन जिन भुज भर भेटी ॥
बोली अपर सखी सुन सजनी भली बात बनि आई ॥
हमहुँ चलैं सब जनक महलको हँसिये इन्हैं हँसाई ॥
इमि मृदु बातैं करत परस्पर भई प्रेमवश वामा ॥
सुनत जात मुसकात अनुज युत कृपासिंधु श्रीरामा ॥

द्वार समीप देखि अति सुन्दर मणिमय चौक सँवारे ॥
राजकुँवर रघुवंशिनके तहँ ठाढ भये मतवारे ॥
उत रजाय लहि सियामातुकी नगर सुवासिन नारी ॥
कंचन कलश सजे शिर ऊपर पल्लव दीप सँवारी ॥
गावत मंगल गीत मनोहर करले कंचन थारी ॥
परछन चली हेतु रघुवरको बहु आरती सँवारी ॥
जाय समीप निहारि राम छवि दृग आनँद जल बाढ़ी ॥
छकितरहीं वर वदन विलोकत चकित रहीं तहँ ठाढ़ी ॥
राम रूप रँगि गई रँगीली लखि दूलह सुखसारा ॥
तन मन रह्यो सरेख न काहू को करै मंगलचारा ॥
प्रेम पयोधि मगन सब प्यारी धरि पुनि धीरज भारी ॥
परछन अली भली विध कीन्हीं रोकि विलोचन वारी ॥
लक्ष्मीनिधि तब उतरि तुरँगते चारिउ कुँवर उतारे ॥
पाणिपकरि रघुनंदनजीको भीतर महल सिधारे ॥
जहँ पिकवैनी सब सुखऐनी बैठि सुनैना रानी ॥
इन्द्रानीकी कौन चलावै लखि रति रूप लुभानी ॥
चन्द्रमुखी चहुँ ओर विराजैं कोउ कर चमर चलावै ॥
कोउ सखि देखि रामकी शोभा आरति मंगल गावै ॥
तेहि छन तहाँ गये रघुनंदन मन फंदन वर वेषा ॥
देखत उठीं सकल रनिवासैं रह्यो न तनुहि सरेषा ॥
करि आरती वारि मणि भूषण सादर पाँय पखारे ॥
चारि रंगके चारि सिंहासन चारिउ वर बैठारे ॥
लखि छवि ऐना सासु सुनैना एक न पलक तजैना ॥
भूली चैना बोलि सकैना कहत बनैना बैना ॥
ताकिजकिरहीं तनक नहिं डोलै मगन महा मुदमाहीं ॥
राम रूप रँगि गई रँगीली आँसु बहे दृग जाहीं ॥

इमि तहँ दशा विलोकि सासुकी राम गुणत मन माहीं ॥
काहभयो यह आजु रानिको पूँछत में सकुचाहीं ॥
चतुर सखी चित चरचि रामसों बोली मधुरी वानी ॥
यह तुम्हार गुण है सब लालन और न कछु उर आनी ॥
सुनत वचन यह तुरत धीर धरि जगी सुनैना रानी ॥
बार बार बहु लीन बलैया चूमि कपोलन पानी ॥
माधुरि मूरति साँवलि सूरति की तृण तोरति रानी ॥
रीझि रीझि तहँ राम रूपपै बिनही मोल बिकानी ॥
पनि कर जोरि रामसों रानी बोली अति मृदु भाई ॥
उठहु लाल अब करहु कलेऊ जो जो रुचि हिय होई ॥
यह सुनि सखन समेत उठे तहँ चारिहु राजदुलारे ॥
भरी भाग्य अनुराग सुनैना निजकर पायँ पखारे ॥
रचना अधिक पदकके पीठन बैठारे सब भाई ॥
कंचनथारी मृदुल सुहारी परसी विविध मिठाई ॥
रुचि अनुरूप भूप सुत जेवत पवन डुलावैं सासू ॥
बूझि बूझि रुचि व्यंजन परसैं वरणि न जाय हुलासू ॥
स्वाद सराहि पाय पुनि अँचये सखियन पान खवाये ॥
बैठे पहरि पोसाक सखन युत विविध सुगंध लगाये ॥

दोहा-राज ऐन सब चैन युत, राजै राजकुमार ॥
जिनको हास विलास लखि, लाजहिं लाखन मार ॥

छंद-तेहि औसर सुधिपाय सखीमुख लक्ष्मीनिधिकी नारी ॥
नाम सिद्धि परसिद्ध जासु गुण रूप शील उजियारी ॥
भाग सुहाग भरी सुठि सुंदरि नव यौवन मतवारी ॥
रसिकनरीति प्रीति परवीनी रतिहि लजावनहारी ॥
अतिगुणवान निधानरूपकी सब विधि सुभगसयानी ॥
लक्ष्मीनिधिकी प्राणपियारी निमिकुलकी महारानी ॥

अलबेली सरहज रघुबरकी बडी सनेह शृंगारी ॥
प्रीतम प्रीति निबाहन हारी रामरूप रिझवारी ॥
चंचल चषन चहूँ दिशि चितवति देखनको अतुराई ॥
भरी उमंग संग सखियनलै तुरत राम ढिग आई ॥
वदन चंद अरविंद लियेकर बिहँसत मंदर सोहै ॥
राजकुँवर कर पकडि लाडिली बोली तकि तिरछौं है ॥
यह चितचोर किशोर भूपके बडे चोर तुम प्यारे ॥
सुरति हमारि भुलाय साँवरे सासु समीप सिधारे ॥
उलटी बात कहौ जिन प्यारी आपन दोष दुराई ॥
तुमही रहिउ छिपाय छबीली सुनत हमार अवाई ॥
हम आये तुम महलन भीतर तुमहिन परचो जनाई ॥
भलौ सदन तुमरो है प्यारी जहँ सब जाहिं समाई ॥
सुनत रामके वचन लाडिली बोली मृदु मुसकाई ॥
तुमरे घरकी रीति लालजू यहाँ न चली चलाई ॥
सासु सुनैनाके समीप महँ देत जबाब बनैना ॥
पाणि पकर रघुनंदनजीको गइ लेवाय निज ऐना ॥
चारि सिंहासन दै तहँ आसन भरी हुलासन प्यारी ॥
बारहिं बार निहारि वदन छबि बहु आरती उतारी ॥
मेलि सुकंठ मालती माला वसननि अतर लगायो ॥
अंचरसों मुख पोंछि रामको निजकर पान खवायो ॥
ललित लवंग कपूर संगधारि कोउ सखि पान लगावै ॥
कोउकर पीकदानलिये ठाढी कोउसखि चमर डुलावै ॥
जे निमिराज नेवत सुनिआईं कोटिन राजकुमारी ॥
राम मिलनकी बडी लालसा कहि न सकैं सकुचारी ॥
तिन यह सुन्यौ कि सिद्धिसदन में आये चारहु भाई ॥
तुरतहँ पहुँची सबही प्यारी जानि सखै सुखदाई ॥

देखी राजकुँवारि सब आईं राम दरशकी प्यासी ॥
अति सन्मान कियो सबहीको सिद्धसदन सुखरासी ॥
मणिन मोरपर मोतिन कलँगी अलबेली अति सोहै ॥
राजतियनकी कौन चले है मुनियनको मन मोहै ॥

दोहा-मन लोभा शोभा निरखि, भईं विवश सुकुमारि ॥
चकित छकित सबरहगईं, तनमन दशा बिसारि ॥

छंद-जो तिय मान अनूप रूप निज रही स्वरूप गुमानी ॥
तेहि लखि रामवदनकी सुखमा विनही मोल बिकानी ॥
अतिसुकुमारी राजकुमारी सिद्धि सहित अनुरागी ॥
तहँ प्यारी गारी रघुवरको देन देवावन लागी ॥
एक सखी कह सुनहु लालजी यह स्वरूप कहँ पायो ॥
काननसुन्यो काम अति सुन्दर की तुमको सोइजायो ॥
बोली सिद्धि सुनहु रघुनंदन तुम हमार ननदोई ॥
एक बात तुमसों हम पूछैं लाल न राखहु गोई ॥
होत व्याह सम्बंध सबनको अपने जातिहिमाहीं ॥
निज बहिनी शृंगीऋषिको तुम कैसे दियो बिवाहीं ॥
की उनको मुनीश लैभाग्यो की वोई सँगलागी ॥
एती बात बतावहु लालन तुम रघुवंश अदागी ॥
लषणकह्योयहसुनहुलाड़िलीजोहिविधिजहाँलिखिदीना ॥
तहँ संयोग होतहै ताको व्याह तौ कर्म अधीना ॥
कहँ हम राजकुँवर रघुवंशी कहँ विदेह वैरागी ॥
भयो हमारा व्याह तुम्हारे विधिगति गनैको भागी ॥
औरउ एक हास उर आवै अचरज है सब काहू ॥
तुमतौहौ सिधि वै लक्ष्मीनिधि नारि नारिभो व्याहू ॥
एक सखीकह सुनहु लालजी तुमहि सकहि कोजीती ॥
जाहिर अहै सकल जग माहीं तुमरे घरकी रीती ॥

अति उदार करतूतिदार सब अवध पुरीकी बामा ॥
खीर खाय पैदा सुत करती पतिकर कछु नहिं कामा ॥
सखी वचन सुन तब रघुनंदन बोले मृदु मुसकातैं ॥
आपन चाल छिपावहु प्यारी कहहु आनकी बातैं ॥
कोउ नहिं जन्मे मात पिता बिन बँधी वेदकी नीती ॥
तुमरेतौ मांहिते सब उपजै अस हमरे नाहिं रीती ॥
बोली चन्द्रकला तेहि औसर परम चतुर सुकुमारी ॥
सिद्धि कुँवारिकी लहुरी भगिनी लक्ष्मीनिधि की सारी ॥
लरिकाईते रह्यो लालजी तुम तपसिन सँग माहीं ॥
ये छलछंद फंद कहँ पाये सत्य कहौ हम पाहीं ॥
की मुनि नारिनके सँग सीखे की निज भगिनी पासें ॥
मीठो सीठो स्वाद लालजी बिनचाखे नाहिं भासें ॥
बोले भरत भली कह सजनी तुमहु तौ अबै कुमारी ॥
वर्णहु पुरुष संग की बातें सो कहँ सीखेहु प्यारी ॥
रहे मुनिन सँग ज्ञान सिखनको सो सब सुने सुनाये ॥
कामिनि कामकला अब सीखन हमतुमरे ढिग आये ॥
सिद्धि कह्यो तब सुनहु भरतजी ऐसे तुम न बखानौ ॥
तुमरी तौ गनती साधुनमें लोक बातका जानौ ॥
भरत कह्यो तुम साँचि कहत हौ हम साधू परकाजी ॥
ऐसी सेवा करौं कामिनी जामें हो हम राजी ॥
आये अयन अपूरब योगी अस निज मग गुण लीजै ॥
अधर सुधारसको दै भोजन अतिथी पूजन कीजै ॥
एक सखीकह सुनहु सबै मिलि इनकी एक बड़ाई ॥
ऋषि मख राखन गये कुँवरये तहँ हम अस सुधिपाई ॥
इनको सुन्दर देख कामवश तिया ताड़का आई ॥
सों करतूति नभई लालसों मारेहु तेहि खिसिआई ॥

बोले रिपुहन सुनहु भामिनी नाहक दोष न दीजै ॥
जो करतूति बनी नाहिं उनते सो हमपै भारि लीजै ॥
बिन जाने करतूति सबनकी तुम्हरे घर भो व्याहू ॥
सोउ पछिताव न रही पियारी अब करियेहु समाहू ॥
जाके हित तुम रोष बढ़ावहु सो भाँति करहु उपाई ॥
बैसिन सेवामें तुम्हरे हम हाजिर चारिउ भाई ॥
सुनि वाणी रिपुदवन लालकी बोली कोउ सुकुमारी ॥
कहँ पाई एती चतुराई कहिये लाल बिचारी ॥
कीकहुँमिली नारिगुणआगर कीगणिकनसँग कीन्हो ॥
तीनों भाइन ते तुमरे महँ लखियतु चिह्न नवीनो ॥
रिपुहन कह भल कह्योभामिनी भेदिया भेदहिजाने ॥
गणिका नारिनहूते सौगुण तुम्हैं अधिक हम माने ॥
हमरो तुमरो चिह्न लाड़िली एकै भाँति लखाई ॥
ताते सखी हमारि तुमारी चाही अवशि सगाई ॥
सुनि नव उक्ति युक्तिकीबातैं बोलीसिधि सुकुमारी ॥
सुनिये रसिकराय रघुनंदन आनँदकन्द बिहारी ॥
अति अभिराम कामहू मोहत मूरति देखि तुम्हारी ॥
कैसे बची होंयगी तुमते अवधपुरीकी नारी ॥
योंकहि रही चुपाय सुन्दरी सिद्धि कुँवारि सुखऐना ॥
ताको हाथ पकरि रघुनंदन बोले अति मृदुबैना ॥

दोहा-जस मर्यादा जगतकी, बाँधिदियो करतार ॥
राजा रंक यती सती, करत सोइ व्योहार ॥

छंद-अनुचित उचित विचारि लोग सब तहँ तस राखतभाव॥
तुम तौ अपने कस जानतिहौ सबहीके रस चाव ॥
यह सुनि भरत लषण रिपुसूदन हँसे सकल दै तारी ॥
सिद्धि आदि सब राजकुमारी तेउ अतिभईं सुखारी ॥

ते तुम सबै प्रेमकी मूरति सूरति की बलिहारी ॥
सिद्धि आदि सब राजकुमारी मोहिंप्राणहुते प्यारी ॥
तुमरे हिय अभिलाषआजु जो सो सब भाँति पुजैहौं ॥
लौकिक लाजबचाय लाडिली तुम ते बिलगन ह्वै हौं ॥
हम सब भाँति तुम्हारे साँवलि तुम सब भाँतिहमारी ॥
सत्य सत्य ये सत्य वचन मम मानहु राजकुमारी ॥

दोहा–रघुनंदनके वचन सुनि, खुलगये कपट किंवार ॥
बढ़्यो प्रेम सब तियनके, तनिकहु नहिं संभार ॥

छंद–पुनि धरि धीरज जलीभलीविधि जोरि पंकरुहपानी ॥
सिद्धि आदि सब राजकुमारी बोलीं अति मृदुवानी ॥
धन्य भाग्य हमरे रघुनंदन हमते बड़ कोउ नाहीं ॥
बूड़त रहीं जगतसागरमें राखिलीन्ह गहि बाहीं ॥
प्रति उपकार होत नहिं हमते जस तुम कीन्हेप्यारे ॥
चंद्रसमान होयँ नहिं कबहूँ जुरहिं हजारन तारे ॥
जेहि जेहि योनिकरमबशहमको जनमविधातादेही ॥
तहँ तहँ रसिकराय रघुनंदन तुमहीं मिलहु सनेही ॥
वरु विधि कोटिन करै यातना या तनु छनु छनु छूटै ॥
हमरी तुमरी लगन लाडिले कौनो जन्म न टूटै ॥
सुनि बानी करुणारस सानी रघुवर अंतरजानी ॥
सनमान्यो सबराजकुमारिन कहिकहि कोमलवानी ॥
सबसों बिदा माँगि रघुनंदन अनुज सहित पगधारे ॥
निकसे मानहु सिद्ध महलते चारिचंद्रछबिवारे ॥

दोहा–बिदा सासुसे होय पुनि, आये सब जनवास ॥
बढत छिनहिं छिन जनकपुर, आनँद परमहुलास ॥

इति क्षेपक ।

नितनूतन मंगल पुरमाहीं * निमिषसरिसदिनयामिनिजाहीं

बडे भोर भूपतिमणि जागे * याचक गुणगण गावन लागे ॥
देखि कुँवर वर वधुन समेता * किमिकहिजात मोदमन जेता॥
प्रातक्रियाकरि गे गुरु पाहीं * महाप्रमोद प्रेम मन माहीं ॥
करि प्रणाम पूजा करजोरी * बोले गिरा अमिय जनु बोरी ॥
तुम्हरी कृपा सुनिय मुनि राजा * भयउ आजु मम पूरणकाजा ॥
अब सब विप्र बुलाय गुसाईं * देहु धेनु सब भाँति बनाईं ॥
सुनि गुरु करि महिपाल बड़ाई * पुनि पठये मुनिवृन्द बुलाई ॥
दोहा–वामदेव अरु देवऋषि, वालमीकि जाबालि ॥
आये मुनिवर निकर तब, कौशिकादि तपशालि ॥ ३७८ ॥
दण्डप्रणाम सबहिं नृप कीन्हा * पूजि सप्रेम वरासन दीन्हा ॥
चारिलक्ष वरधेनु मँगाई * कामसुरभि सम शील सुहाई ॥
सबविधिसकलअलंकृतकीन्हीं * मुदित महीप ऋषिनकहँदीन्हीं॥
करतविनय बहु विधि नरनाहू * लहेउ आजु जग जीवनलाहू ॥
पाइ अशीश महीश अनन्दा * लिये बोलि पुनि याचकवृन्दा ॥
कनकवसनमणिहयगजस्यंदन * दियेबूझि रुचिरविकुलनंदन ॥
चले पढत गावत गुण गाथा * जयजयजय दिनकरकुलनाथा॥
इहि विधि राम विवाहउछाहू * सकै न वरणि सहसमुख जाहू ॥
दोहा–बार बार कौशिक चरण, शीशनाइ कह राउ ॥
यह सब सुख मुनिराज तव, कृपाकटाक्ष प्रभाउ ॥ ३७९ ॥
जनक सनेह शील करतूती * नृप सब भाँति सराह विभूती ॥
दिन उठि विदाअवधपतिमाँगा * राखहिं सहितजनकअनुरागा ॥
नितनूतन आदर अधिकाई * दिनप्रति सहस भाँतिपहुनाई ॥
नितनव नगर अनन्द उछाहू * दशरथ गवन सोहाइ न काहू ॥
बहुत दिवस बीते इहि भाँती * जनु सनेह रजु बँधे बराती ॥
कौशिक शतानन्द तब जाई * कही विदेह नृपहि समुझाई ॥
अब दशरथ कहँ आयसु देहू * यद्यपि छाँडि न सकहु सनेहू ॥

भलेहिनाथ कहि सचिव बुलाये * कहिजयजीव शीश तिननाये ॥
दोहा–अवधनाथ चाहत चलन, भीतर करहु जनाव ॥
भये प्रेमवश सचिव सुनि, विप्र सभासद राव ॥ ३८० ॥
पुरवासिन सुनि चली बराता * पूँछत विकल परस्पर बाता ॥
सत्यगवनसुनि सब बिलखाने * मनहुँ साँझसरसिजसकुचाने ॥
जहँ जहँ आवत बसे बराती * तहँ तहँ सीध चला बहुभाँती ॥
विविध भाँति मेवा पकवाना * भोजन साज न जाइ बखाना ॥
भरि भरि बसह अपार कहारा * पठये जनक अनेक सुआरा ॥
तुरँग लाख रथ सहस पचीसा * सकल सँवारे नख अरु शीसा ॥
मत्त सहसदश सिन्धुर साजे * जिनहिं देखि दिशिकुंजर लाजे ॥
कनकवसनमणिभरिभरियाना * महिषी धेनु वस्तु विधिनाना ॥
दोहा–दायज अमित न सकिय कहि, दीन्ह विदेह बहोरि ॥
जो अवलोकत लोकपति, लोकसम्पदा थोरि ॥ ३८१ ॥
सब समाज इहिभाँति बनाई * जनक अवध पुर दीन्ह पठाई ॥
चलिहि बरात सुनत सबरानी * विकलमीनगण जनुलघुपानी ॥
पुनि पुनि सीय गोदकरलेहीं * देइ अशीश शिखावन देहीं ॥
होइहहु संतत पियहि पियारी * चिर अहिवात अशीश हमारी ॥
सासु श्वशुर गुरु सेवा करहू * पतिरुखलखिआयसुअनुसरहू ॥
अतिसनेहवश सखी सयानी * नारिधर्म शिखवहिं मृदुबानी ॥
सादर सकल कुँवरि समुझाई * रानिन बार बार उर लाई ॥
बहुरि बहुरि भेटहिं महतारी * कहहिं विरंचि रची कत नारी ॥
दोहा–त्यहि अवसर भाइन सहित, राम भानुकुल केतु ॥
चले जनक मन्दिर मुदित, विदा करावन हेतु ॥ ३८२ ॥
चारिउ भाइ स्वभाय सुहाये * नगर नारि नर देखन धाये ॥
कोउकहचलनचहतहहिं आजू * कीन्ह विदेह बिदाकर साजू ॥
लेहु नयनभरि रूप निहारी * प्रिय पाहुने भूपसुत चारी ॥

१ बैल । २ हाथी । ३ भैंसी । ४ निरन्तर । ५ सुहाग । ६ आज्ञा । ७ कोमलवचन । ८ हृदय ।

को जानै केहि सुकृत सयानी * नयनअतिथिकीन्हेंविधिआनी ॥
मरण शील जिमि पाव पियूषा * सुरतरुलहै जन्मकर भूषा ॥
पाव नारकी हरिपद जैसे * इनकर दरशन हमकहँ तैसे ॥
निरखि राम शोभा उर धरहू * निजमनफणिमूरतिमणिकरहू॥
इहिविधि सबहिं नयन फल देता * गये कुँवर सब राजनिकेता ॥
दोहा—रूपसिंधु सब बन्धु लखि, हरषि उठीं रनिवासु ॥
करहिं निछावर आरती, महामुदित मन सासु ॥ ३८३ ॥
देखि रामछबि अति अनुरागीं * प्रेमविवश पुनि पुनि पदलागीं॥
रही न लाज प्रीति उर छाई * सहज सनेह वरणि किमिजाई॥
भाइनसहित उबटि अन्हवाये * छरस असन अतिहेतुजिवाँये॥
बोले राम सुअवसर जानी * शील सनेह सकुचमय बानी ॥
राउ अवधपुर चहत सिधाये * बिदा होन हित हमहिं पठाये ॥
मातु मुदित मन आयसु देहू * बालक जानि करबनित नेहू ॥
सुनतवचनविलख्यउरनिवासू * बोलि न सकहिं प्रेम वशसासू ॥
हृदय लगाइ कुँवरिसब लीन्हीं * पतिन सौंपिविनतीअतिकीन्हीं॥
छंद—करिविनय सिय रामहिंसमर्पी जोरि कर पुनि पुनि कहै ॥
बलिजाउँ तात सुजान तुम कहँ विदितगति सबकी अहै ॥
परिवार पुरजन मोहिं राजहिं प्राणप्रिय सिय जानवी ॥
तुलसीसुशीलसनेहलखि निजकिंकरी करिमानवी ॥ ६५ ॥
सो०—तुम परिपूरण काम, ज्ञानशिरोमणि भाव प्रिय ॥
जनगुणगाहक राम, दोषदलन करुणायतन ॥ ३९ ॥
असकहि रहीं चरणगहि रानी * प्रेमपंक जनु गिरा समानी ॥
सुनि सनेह सानी बरबानी * बहुविधि राम सासु सन मानी ॥
राम बिदा माँगत करजोरी * कीन्ह प्रणाम बहोरि बहोरी ॥
पाइ अशीश बहुरि शिरनाई * भाइन सहित चले रघुराई ॥
मंजु मधुर मूरति उर आनी * भई सनेह शिथिल सबरानी ॥

१ पुण्य । २ अमृत । ३ कल्पवृक्ष । ४ । राजाजनकजीके गृह । ५ षट्रसभोजन । ६ सेवकिन । ७ कृपाकेस्थान । ८ वाणी । ९ पुनि पुनि ।

पुनि धीरजधरि कुँवरि हँकारी * बार बार भेटहिं महतारी ॥
पहुँचावहिं फिरमिलहिंबहोरी * बढ़ी परस्पर प्रीति न थोरी ॥
पुनिपुनिमिलतिसखिनबिलगाई * बालवत्स जनु धेनु लवाई ॥
दोहा-प्रेमविवश नर नारि सब, सखिन सहित रनिवास ॥
मानहु कीन्ह विदेहपुर, करुणाविरहनिवास ॥ ३८४ ॥
शुकसारिक[1][2] जानकी जिआये * कनकपिंजरन[3] राखि पढाये ॥
व्याकुल कहहिं कहाँ वैदेही * सुनि धीरज परिहरै न केही ॥
भये विकलखगमृगइहिभाँती * मनुज दशा कैसे कहिजाती ॥
बन्धुसमेत जनक तब आये * प्रेम उमँगि लोचनजल छाये ॥
सीय विलोकि धीरता भागी * रहे कहावत परम विरागी ॥
लीन्ह राउ उर लाइ जानकी * मिटी महा मर्य्याद ज्ञानकी ॥
समुझावत सब सचिव सयाने * कीन्ह विचार अनवसर जाने ॥
बारहिं बार सुता उर लाई * साजि सुन्दर पालकी मँगाई ॥
दोहा-प्रेमविवश परिवार सब, जानि सुलग्न नरेश ॥
कुँवरि चढ़ाई पालकी, सुमिरे सिद्ध गणेश ॥ ३८५ ॥
बहुविधि भूपसुता समुझाई * नारिधर्म कुलरीति शिखाई ॥
दासी दास दिये बहुतेरे * शुचि सेवक जे प्रिय सियकेरे ॥
सीय चलत व्याकुल पुरवासी * होहिं शकुन शुभ मंगलरासी ॥
भूसुर सचिव समेत समाजा * संग चले पहुँचावन राजा ॥
रथ गज वाजि वरातिन साजे * सुनि गहगहे बाजने बाजे ॥
दशरथ विप्र बोलि सब लीन्हें * दान मान परिपूरण कीन्हें ॥
चरणसरोज धूरि धरि शीशा * मुदित महीपतिपाइअशीशा ॥
सुमिरि गजानन कीन्ह पयाना * मंगलमूल शकुन भये नाना ॥
दोहा-सुर प्रसून वर्षहिं हरषि, करहिं अप्सरा गान ॥
चले अवधपति अवधपुर, मुदित बजाइ निशान ॥ ३८६ ॥
नृप करि विनय महाजन फेरे * सादर सकल माँगने[4] टेरे ॥

१ आपसमें । २ तोता और मैनां । ३ सोना । ४ पक्षी

भूषण वसन वाजि गज दीन्हें * प्रेम पोषि ठाढे सब कीन्हें ॥
बार बार विरुदावलि भाखी * फिरे सकल रामहि उर राखी॥
बहुरि बहुरि कौशलपति कहहीं * जनक प्रेमवश फिरा न चहहीं॥
पुनि कह भूपति वचन सुहाये * फिरिय महीप दूरि बडि आये॥
राउ बहोरि उतरि भये ठाढे * प्रेमप्रवाह विलोचन बाढे ॥
तब विदेह बोले कर जोरी * वचनसनेह सुधा जनु बोरी ॥
करौं कवनविधि विनयसुहाई * महाराज मोहिं दीन्ह बड़ाई ॥
दोहा–कोशलपति समधी सजन, सनमाने सब भाँति ॥
मिलन परस्पर विनय अति, प्रीति न हृदय समाति॥३८७॥
मुनिमण्डली जनक शिरनावा * आशिरवाद सबहिंसन पावा ॥
सादर पुनि भेंटे जामाता * रूपशील गुणनिधि सबभ्राता॥
जोरि पंकरुह पाणि सुहाये * बोले वचन प्रेम जनु जाये ॥
राम करौं क्यहि भाँति प्रशंसा * मुनि महेश मनमानस हंसा ॥
करहिं योग योगी जेहिलागी * कोह[1] मोह ममता मद[2] त्यागी ॥
व्यापकब्रह्म अलखअविनाशी * चिदानन्द निर्गुण गुणराशी ॥
मनसमेतज्यहि जान न वानी * तरकिनसकहिंसकलअनुमानी॥
महिमा निगम[3] नेति करिकहहीं * जो तिहुँकाल एकरस रहहीं ॥
दोहा–नयन विषय मोकहँ भयउ, सो समस्त सुखमूल ॥
सबहिं लाभ जगजीव कहँ, भये ईश अनुकूल[4] ॥ ३८८ ॥
सबहिं भाँति मोहिं दीन बड़ाई * निजजनजानि लीन्ह अपनाई॥
होइँ सहसदश शारद शेषा * करहिंकल्प कोटिक भरिलेखा ॥
मोर भाग्य राउर गुणगाथा * कहिनशिराहिंसुनियरघुनाथा॥
मैं कछु कहौं एक बल मोरे * तुम रीझहु सनेह सुठि थोरे ॥
बार बार माँगौं कर जोरे * मन परिहरै चरण जनि मोरे ॥
सुनि वर[5] वचन प्रेमजनु पोषे * पूरण काम राम परितोषे ॥
करि वरविनय श्वसुरसनमाने * पितु कौशिक वसिष्ठ समजाने॥

१ क्रोध । २ गर्व । ३ वेद । ४ प्रसन्न । ५ श्रेष्ठवाणी

विनती बहुरि भरतसन कीन्हीं * मिलिसुप्रेमपुनिआशिषदीन्हीं ॥
दोहा-मिले लषण रिपुसूदनहिं, दीन अशीश महीश ॥
भये परस्पर प्रेमवश, फिरि फिरि नावहिं शीश ॥ २८९ ॥
बार बार करि विनय बड़ाई * रघुपति चले संग सब भाई ॥
जनक गहे कौशिकपद जाई * चरण रेणु शिर नयनन लाई ॥
सुनिय मुनीश दरशफल तोरे * अगमनकछु प्रतीति मनमोरे ॥
जोसुखसुयश लोकपतिचहहीं * करत मनोरथ सकुचत अहहीं ॥
सोसुखसुयशसुलभमोहिंस्वामी * सबविधि तव दर्शन अनुगामी ॥
कीन्हविनय पुनिपुनि शिरनाई * फिरे महीपति आशिष पाई ॥
चली बरात निशान बजाई * मुदित छोट बडसबसमुदाई ॥
रामहिं निरखि ग्राम नर नारी * पाइ नयनफल होहिं सुखारी ॥
दोहा-बीच बीच वरवास करि, मगलोगन सुख देत ॥
अवध समीप पुनीत दिन, पहुँची आय जनेत ॥ २९० ॥
हने निशान पणव बहु बाजे * भेरि शंखध्वनि हय गय गाजे ॥
झाँझ मृदंग डिमडिमी सुहाई * सरसराग बाजै सहनाई ॥
पुरजन आवत अकनि बराता * मुदितसकल पुलकावलिगाता ॥
निज निज सुन्दर सदन सँवारे * हाट बाट चौहट पुर द्वारे ॥
गली सकल अरगजासिंचाई * जहँ तहँ चौके चारु पुराई ॥
बना बजार न जात बखाना * तोरण केतु पताक विताना ॥
सुफलपूगिफल कदलि रसाला * रोपे बकुल कदम्ब तमाला ॥
लगे सुभग तरु परसत धरणी * मणिमय आलबाल कलकरणी ॥
दोहा-विविध भाँति मंगल कलश, गृह गृह रचे सँवारि ॥
सुर ब्रह्मादि सिहाहिं सब, रघुवरपुरी निहारि ॥ २९१ ॥
भूपभवन त्यहि अवसर सोहा * रचना देखि मदन मन मोहा ॥
मंगल शकुन मनोहरताई * ऋधि सिधि सुखसंपदासुहाई ॥
जनु उछाह सब सहज सुहाये * तनु धरि धरि दशरथगृह आये ॥

१ दुर्लभ । २ ढोल । ३ घोडे । ४ हाथी । ५ सुनि । ६ केशरआदि सुगन्धित चीजैं । ७ थलहा ।

देखन हेतु राम वैदेही * कहहु लालसा होइ न केही ॥
यूथयूथमिलिचलींसुवासिनि * निजछविनिदरहिंमदनविलासिनि
सकल सुमंगल सजे आरती * गावहिं जनु बहु वेष भारती ॥
भूपति भवन कुलाहल होई * जाइ न वरणि समय सुख सोई॥
कौसल्यादि राम महतारी * प्रेम विवश तनुदशा बिसारी ॥
दोहा-दिये दान विप्रन विपुल, पूजि गणेश पुरारि ॥
प्रमुदित परम दरिद्र जनु, पाइ पदारथ चारि ॥ ३९२ ॥
प्रेमप्रमोद विवश सब माता * चलहिंनचरणशिथिलसबगाता
रामदरश हित अति अनुरागीं * परिछन साज सजन सबलागीं॥
विविध विधान बाजने बाजे * मंगल मुदित सुमित्रा साजे ॥
हरद दूब दधि पल्लव फूला * पान पूगिफल मंगलमूला ॥
अक्षत अंकुर रोचन लाजा * मंजुलमंजरि तुलसि विराजा ॥
छुहे पुरट घट सहज सुहाये * मदन शकुन जनु नीड बनाये ॥
शकुन सुगंध न जाहिं बखानीं * मंगल सकल सजहिं सब रानी
रचीं आरती विविध विधाना * मुदितकरहिं कलमंगल गाना॥
दोहा-कनकथार भरि मंगलहिं, कमलकरनलिये मात ॥
चलीं मुदित परिछन करन, पुलक पल्लवितगात ॥३९३॥
धूप धूम नभ मेचक भयऊ * सावन घन घमंड जनु छयऊ ॥
सुरतरु सुमन माल सुर वर्षहिं * मनहुँबलाकअवलिमनकर्षहिं॥
मंजुल मणिमय वन्दनवारा * मनहु पाकरिपुचाप सँवारा ॥
प्रकटहिंदुरहिंअटन्हपरभामिनि * चारुचपलजनुदमकहिंदामिनि
दुन्दुभिध्वनि घनगरजहिंघोरा * याचक चातक दादुर मोरा ॥
शुचि सुगन्ध बहु वर्षहिं वारी * सुखीसकललखिपुर नर नारी॥
समय जानि गुरु आयसु दीन्हा * पुरप्रवेश रघुकुलमणि कीन्हा॥
सुमिरिशंभु गिरिजा गण राजा * मुदितमहीपतिसहितसमाजा॥
दोहा-होहिंशकुन वर्षहिं सुमन, सुरदुन्दुभी बजाइ ॥

१ इच्छा । २ रति । ३ सरस्वती । ४ मूँग । ५ सारि । ६ घर । ७ श्याम । ८ बकुला । ९ इन्द्रधनुष । १० मेंढक । ११ पवित्र ।

विबुध वधू नाचहिं मुदित, मंजुल मंगल गाइ ॥ ३९४ ॥
मागध सूत बन्दि नट नागर * गावहिं यश तिहुँलोकउजागर॥
मथध्वनि बिमल वेदवर वानी * दशदिशिसुनियसुमंगलखानी॥
विपुल बाजने बाजन लागे * नभसुर नगर लोग अनुरागे ॥
बने बराती बरणि न जाहीं * महामुदित मन सुखनसमाहीं॥
पुरवासिन तब राउ जुहारे * देखत रामहि भये सुखारे ॥
करहिं निछावरि मणिगणचीरा * वारि विलोचन पुलक शरीरा ॥
आरति करहिं मुदितपुरनारी * हर्षहिं निरखि कुँवरवर चारी ॥
शिबिका सुभग उघारि उघारी * देखिदुलहिनिन्ह होहिंसुखारी॥
दोहा—इहिविधि सबहीं देत सुख, आये राजदुआर ॥
मुदितमातु परिछनि करहिं, वधुन समेत कुमार ॥ ३९५ ॥
करहिं आरती बारहिंबारा * प्रेम प्रमोद लहै को पारा ॥
भूषण मणि पट नानाजाती * करहिं निछावरि अगणित भाँती
वधुन समेत देखि सुत चारी * परमानन्द मगन महतारी ॥
पुनि पुनि सीय रामछबि देखी * मुदितसफल जगजीवनलेखी ॥
सखीसीयमुख पुनिपुनि चाही * गायनकर निज सुकृत सराही॥
वर्षहिंसुमन क्षणहिंक्षण देवा * नाचहिं गावहिं लावहिं सेवा ॥
देखि मनोहर चारचउ जोरी * शारद उपमा सकल ढँढोरी ॥
देत न बनहि निपट लघु लागी * इकटक रहीं रूप अनुरागी ॥
दोहा—निमग नीति कुलरीति करि, अरघ पाँवडे देत ॥
वधुन सहित सुत परछि सब, चलींलिवाय निकेत ॥३९६॥
चारि सिंहासन सहज सुहाये * जनु मनोजनिजहाथ बनाये ॥
तिनपरकुँवरि कुँवर बैठारे * सादर पाँय पुनीत पखारे ॥
धूप दीप नैवेद्य वेद विधि * पूजे वरदुलहिनि मंगलनिधि ॥
बारहिंबार आरती करहीं * व्यंजन चारु चामर शिरढरहीं ॥
वस्तु अनेक निछावरिहोहीं * भरीप्रमोद मातु सब सोहीं ॥

१ प्रवीण । २ पालकी । ३ स्थानको । ४ काम । ५ पंखे । ६ मुरछल । ७ आनंदित

पावा परमतत्त्व जनु योगी * अमृत लहि जनु संतत रोगी ॥
जन्मरंक जनु पारस पावा * अन्धहि लोचन लाभ सुहावा ॥
मूकवदन जस शारद छाई * मानहुँ समरशूर जय पाई ॥
दोहा–यहि सुखते शतकोटि गुण, पावहिं मातु अनंद ॥
भाइन सहित विवाहि घर, आये रघुकुल चंद ॥ ३९७ ॥
लोकरीति जननी करहिं, वर दुलहिनि सकुचाहि ॥
मोद विनोद विलोकि बड़, राम मनहिं मुसुकाहिं ॥ ३९८ ॥
देव पितर पूजे विधिनीकी * पूजी सकल वासना जीकी ॥
सबहिवन्दि माँगहिं वरदाना * भाइन सहित राम कल्याना ॥
अन्तरहित सुर आशिष देहीं * मुदित मातु अंचल भरि लेहीं ॥
भूपतिबोलि वरातिन्ह लीन्हें * यान वसन मणि भूषणदीन्हें ॥
आयसुपाइ राखि उररामहिं * मुदितगयेसबनिजनिजधामहिं ॥
पुर नर नारि सकल पहिराये * घर घर बाजहिं अनँद बधाये ॥
याचकजन याचहिं ज्वइजोई * प्रमुदित राउ देइँ स्वइ सोई ॥
सेवक सकल बजनियां नाना * पूरण किये दान सनमाना ॥
दोहा–देहिं अशीश जुहारि सब, गावहिं गुणगण नाथ ॥
तब गुरु भूसुर सहित गृह, गमन कीन्ह नरनाथ ॥ ३९९ ॥
जो वसिष्ठ अनुशासन दीन्हा * लोक वेद विधि सादर कीन्हा ॥
भूसुर भीर देखि सब रानी * सादर उठीं भाग्य बड जानी ॥
पाँयपखारि सकल अन्हवाये * पूजिभलीविधि भूप ज्यँवाये ॥
आदर दान प्रेम परि तोषे * देत अशीश चले मन तोषे ॥
बहु विधिकीन्ह गाधिसुतपूजा * नाथ मोहिं सम धन्य न दूजा ॥
कीन्ह प्रशंसा भूपति भूरी * रानिन्ह सहित लीन्ह पगधूरी ॥
भीतर भवन दीन्ह वरवासू * मन जुगवत रह नृप रनिवासू ॥
पूजे गुरुपद कमल ब[illegible] * कीन्ह विनय मन प्रीतिनथोरी
दोहा–वधुन समेत कुमार स[illegible] रानिन सहित

१ सदाका रोगी । २ जन्मकादरिद्री । ३ आँखें । ४ गूँगा । ५ माता । ६ विमान । ७ मनमें संतुष्टहोकर । ८ विश्वामित्र । ९ बहुत ।

पुनि पुनि वन्दत गुरुचरण, देत अशीश मुनीश ॥ ४०० ॥
विनय कीन्ह उरअतिअनुरागे * सुत सम्पदा राखि सब आगे ॥
नेग माँगि मुनिनायक लीन्हा * आशिर्वाद बहुत विधिदीन्हा ॥
उरधरि रामहिं सीय समेता * हरषि कीन्ह गुरुगमनलिकेता॥
विप्र वधू कुल वृद्ध बुलाई * चीर चारु भूषण पहिराई ॥
बहुरि बुलाइ सुआसिनि लीन्ही * रुचिविचारि पहिरावन दीन्ही ॥
नेगी नेग योग सब लेहीं * रुचि अनुरूप भूपमणि देहीं ॥
प्रियपाहुने पूज्य जे जाने * भूपति भलीभाँति सनमाने ॥
देव देखि रघुवीर विवाहू * वरषि प्रसून प्रशंसि उछाहू ॥
दोहा—चले निशान बजाइ सुर * निजनिज पुर सुखपाइ ॥
कहत परस्पर रामयश, हर्ष नहृदय समाइ ॥ ४०१ ॥
सब विधि समंदि मुदितनरनाहू * रहा हृदय भरि पूरि उछाहू ॥
जहँ रनिवास तहाँ पगुधारे * सहित वधूटिन कुँवर निहारे ॥
लिये गोद करि मोद समेता * को कहिसकै भयउ सुखजेता ॥
वधू सप्रेम गोद बैठारी * बार बार हिय हर्षि दुलारी ॥
देखि समाज मुदित रनिवासू * सबके उर आनन्द विलासू ॥
कह्यहुभूप जिमि भयउ विवाहू * सुनि सुनि हरषहोतसबकाहू ॥
जनकराज गुण शील बड़ाई * प्रीति रीति सम्पदा सुहाई ॥
बहुविधिभूप भाट जिमि वरणी * रानीसब प्रमुदित सुनिकरणी ॥
दोहा—सुतन समेत नहाइ नृप, बोलि लिये गुरुज्ञाति ॥
भोजन किये अनेक विधि, घरी पाँच गइ राति ॥ ४०२ ॥
मंगल गान करहिं वरभामिनि * भइसुखमूलमनोहर यामिनि ॥
अँचै पान सब काहुन पाये * स्रग सुगन्ध भूषित छविछाये ॥
रामहिं देखि रजायसु पाई * निज निज भवनचले शिरनाई॥
प्रेम प्रमोद विनोद बड़ाई * समय समाज मनोहरताई ॥
कहिनसकहिं श्रुति शारद शेषू * वेद विरंचि महेश गणेशू ॥

१ उत्साह । २ सन्मान । ३ परमानन्द । ४ जातिकेलोगोंके । ५ स्नेह । ६ आनन्द । ७ छीला ।

सोमें कहौं कवन विधि वरणी * भूमि नाग शिर धरै कि धरणी॥
नृपसबभाँति सबहिं सनमानी * कहिमृदु वचन बुलाईं रानी ॥
वधूलरिकिनी परघर आईं * राख्यउनयन पलककी नाईं ॥
दोहा-लरिका श्रमित उनींद वश, शयन करावहु जाइ ॥
असकहिगे विश्राम गृह, रामचरण चितलाइ ॥ ४०३ ॥
भूप वचन सुनि सहजसुहाये * जडितकनकमणिपलँगडसाये॥
सुभग सुरभि पयफेनसमाना * कोमल ललित सुपेती नाना ॥
उपवरहन वर वरणि न जाहीं * स्रगसुगंध मणि मन्दिरमाहीं ॥
रत्नदीप सुठि चारु चँदोवा * कहत न बनै जान जेहिजोवा ॥
सेज रुचिर रचि राम उठाये * प्रेम समेत पलँग पौढ़ाये ॥
आज्ञा पुनि पुनि भाइन दीन्हा *निजनिजसेजशयनतिनकीन्हा॥
देखि श्याम मृदु मंजुल गाता * कहहिं सप्रेम वचन सबमाता ॥
मारग जात भयावनि भारी * क्यहि विधि तात ताड़कामारी॥
दोहा-घोर निशाचर विकटभट, समर गनैं नहिंकाहु ॥
मारे सहित सहाय किमि, खल मारीचसुबाहु ॥ ४०४ ॥
मुनिप्रसाद बलि तात तुम्हारे * ईश अनेक करवरे टारे ॥
मख रखवारी करि दोउ भाई * गुरुप्रसाद सब विद्यापाई ॥
मुनि तियतरी लगत पगधूरी * कीरति रही भुवन भरि पूरी ॥
कमठपीठ पवि कूट कठोरा * नृपसमाज महँ शिवधनु तोरा॥
विश्वविजययश जानकिपाई * आयेभवन ब्याहि सब भाई ॥
सकल अमानुष कर्म तुम्हारे * केवल कौशिक कृपा सुधारे ॥
आजु सफल जग जन्महमारे * देखितात विधुवदन तुम्हारे ॥
जोदिनगये तुमहिं विनु देखे * तेविरंचि जनि पारहिं लेखे ॥
दोहा-राम प्रतोषी मातु सब, कहि विनीत वर बयन ॥
सुमिरि शंभु गुरु विप्रपद, किये नींदवशनयन ॥४०५॥
नींदहु वदन सोह सुठि लोना * मनहुँ साँझ सरसीरुह सोना ॥

१ तकिया। २ चन्दन केशर इत्यादि। ३ महादेव। ४ विघ्न। ५ सन्तुष्ट किया। ६ कमल।

घर घर करहिं जागरण नारी * देहिं परस्पर मंगल गारी ॥
पुरीविराजति राजति रजनी * रानी कहहिं विलोकहु सजनी ॥
सुन्दर वधुन सासु लै सोई * फणिपति जनुशिर मणि उरगोई ॥
प्रात पुनीत काल प्रभु जागे * अरुणचूड वर बोलन लागे ॥
बन्दी मागध गुणगण गाये * पुरजन द्वार जुहारन आये ॥
बन्दि विप्र सुर गुरु पितु माता * पाइ अशीश मुदित सबभ्राता ॥
जननिन सादर वदन निहारे * भूपति संग द्वारपगुधारे ॥

दोहा–कीन्ह शौच सब सहज शुचि, सरित पुनीत नहाइ ॥
प्रातक्रिया करि तात पहँ, आये चारिउ भाइ ॥ ४०६ ॥

भूप विलोकि लिये उरलाई * बैठे हर्षि रजायसु पाई ॥
देखि राम सब सभा जुड़ानी * लोचन लाभ अवधि अनुमानी ॥
पुनि वसिष्ठ मुनिकौशिकआये * सुभग आसनन मुनि बैठाये ॥
सुतनसमेत पूजि पद लागे * निरखि राम दोउ उरअनुरागे ॥
कहहिं वसिष्ठ धर्म इतिहासा * सुनहिं महीप सहित रनिवासा ॥
मुनिमनअगमगाधिसुतकरणी * मुदितवसिष्ठविपुलविधिवरणी ॥
बोले वामदेव सब साँची * कीरतिकलितलोकतिहुँमाँची ॥
सुनि आनन्द भयउ सब काहू * राम लषण उर अधिक उछाहू ॥

दोहा–मंगलमोद उछाह नित, जाहिं दिवस इहि भाँति ॥
उमँगी अवध अनंदभरि, अधिकअधिकअधिकाति ॥ ४०७ ॥

सुदिन सादि करकंकण छोरे * मंगल मोद विनोद न थोरे ॥
[illegible] न्मयँाचहि विधि पाहीं ॥
वि [illegible] रहहीं
दिन दिन सद्गुणभूपा [illegible]
माँगत बिदा राउ अनुरागे * सुतन [illegible]
नाथ सकल सम्पदा [illegible]

१ शोभा । २ रात्रि । ३ मुर्गा । ४ पिताके समीप । ५ विश्वामित्र । ६ सुन्दर । ७ विख्यात । ८ दिन
९ आनन्द । १० क्रीडा । ११ नवीन । १२ माँगहिं ।

करव सदा लरिकन पर छोहू * दर्शन देत रहब मुनि मोहू ॥
असकहि राउ सहितसुतरानी * परेउचरणमुखआवनवानी ॥
दीन्ह अशीश विप्र बहु भाँती * चले न प्रीति रीति कहि जाती ॥
राम सप्रेम संग सब भाई * आयसु पाइ फिरे पहुँचाई ॥

दोहा–रामरूप भूपतिभगति, व्याह उछाह अनन्द ॥
जात सराहत मनहिंमन, मुदित गाधिकुलचन्द ॥ ४०८ ॥

वामदेव रघुकुल गुरुज्ञानी * बहुरि गाधिसुत कथा बखानी ॥
सुनिसुनिसुयश मनहिंमनराऊ * वर्णत आपन पुण्य प्रभाऊ ॥
बहुरे लोग रजायसु भयऊ * सुतन समेत नृपति गृहगयऊ ॥
जहँ तहँ राम व्याह सब गावा * सुयश पुनीत लोक तिहुँछावा ॥
आये व्याहि राम घर जबते * बसे अनन्द अवध सब तबते ॥
प्रभु विवाह जस भयउ उछाहा * सकहिंनवरणिगिराअहिनाहा ॥
कविकुल जीवन पावन जानी * राम सीययश मंगल खानी ॥
त्यहिते मैं कछु कहा बखानी * करण पुनीत हेतु निज वानी ॥

छंद–हरिगीतिका ।

निज गिरा पावन करण कारण रामयश तुलसी कह्यो ॥
रघुवीर चरित अपार वारिधि पार कवि कवनै लह्यो ॥
उपवीत व्याह उछाह मंगल सुनहिं सादर गावहीं ॥
वैदेहि राम प्रसादते जन सर्वदा सुख पावहीं ॥ ६६ ॥
सुनि गाय कहीं गिरीशकन्या धन्य अधिकारी सही ॥
नित प्रीति अनुपम सुनत हरिगुणभक्ति अनुपम ते लही ॥
रघुवीर पद अनुराग जल लोभाग्नि वेगि बुझावई ॥
यह जानि तुलसीदास मन क्रम वचन हरिगुण गावई ॥ ६७ ॥

दोहा–कठिनकाल मलग्रसित तनु, साधन कछुक न होइ ॥
यहविचारि विश्वास करि, हरि सुमिरै बुधि सोइ ॥ ४०९ ॥

१ दया । २ विश्वामित्र । ३ सरस्वती । ४ शेषनाग

सो०-मन हरिपद अनुराग, करहु त्याग नानाकपट ॥
महामोह निशि जाग, सोवत बीते कालबहु ॥ ४० ॥
सिय रघुवीर विवाह, जे सप्रेम गावहिं सुनहिं ॥
तिनकहँ सदा उछाह, मंगलायतन रामयश ॥ ४१ ॥

इति श्रीतुलसीदासविरचिते श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने विमलवैराग्य विज्ञानसंतोषसंपादनो नाम बालकाण्डः प्रथमः सोपानः ॥ १ ॥




KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS.
Shri Venkteshwar Steam Press,
BOMBAY.

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-
खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस, खेतवाड़ी-बंबई.



श्रीमद्रामो विजयते ।

अथ

श्रीयुतगोस्वामितुलसीदासजीकृत-



## सटिप्पण,

# अयोध्याकाण्ड २.

संपूर्ण क्षेपकों सहित.

---

जिसमे

श्रीरामचन्द्रका वनोवास, दशरथ महाराजको रामविरहमे प्राण त्यागना, भरतको ममानेसे घर आना तथा चित्रकूटमें राममिलाप इत्यादि पुण्यप्रद कथा वर्णित हैं ।

यह ग्रन्थ

**पण्डित-ज्वालाप्रसादमिश्रजीकेद्वारा**

शुद्धकराकर,

**खेमराज श्रीकृष्णदासने**

**बंबई**

**निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयमें**

**मुद्रितकर प्रसिद्ध किया ।**

संवत् १९६२, शके १८२७.

---

## ✻ अयोध्याकाण्ड २. ✻

दोहा–मुनिदुर्लभ हरिभक्ति नर, पावहिं विनहिंप्रयास ॥
जे यह कथा निरंतर, सुनहिं मानि विश्वास ॥

लक्ष्मण जानकी सहित श्रीरामचन्द्रजीका माता कौसल्यासे
बिदाहो श्रीगंगापार होना ।





चौ०–जे असि कथा पाय परिहरहीं । केवल ज्ञान हेतु श्रम करहीं ॥
ते जड़ कामधेनु गृहत्यागी । खोजत आक फिरहिं पयलागी ॥

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) यन्त्रालय, खेतवाडी–बंबई.

KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS

Shree Venkateshwar ( Steam ) Press, Khetwadi—BOMBAY.

श्रीः ।

॥ श्रीमद्वेङ्कटेश्वराय नमः ॥

अथ

# रामायणे अयोध्याकाण्डम् ।

श्लोक–वामांके च विभाति भूधरसुता देवापगा मस्तके भाले बालविधुर्गले च गरलं यस्योरसि व्यालराट् ॥ सोय-म्भूतिविभूषणः सुरवरः सर्वाधिपः सर्वदा शर्वः सर्वगतः शिवः शशिनिभः श्रीशंकरः पातु माम् ॥ १ ॥ प्रसन्नतां या न गताभिषेकतस्तथा न मम्लौ वनवासदुःखतः॥ मुखाम्बुजं श्रीरघुनन्दनस्य मे सदास्तु तन्मञ्जुलमङ्गलप्रदम् ॥२॥ नी-लाम्बुजश्यामलकोमलांगं सीतासमारोपितवामभागम् ॥ पाणौमहासायकचारुचापं नमामि रामं रघुवंशनाथम् ॥३॥

श्लोकार्थ–जिनके बाईं ओर पार्वती, मस्तकमें गंगा, माथेपर बालचंद्रमा, गलेमें विष, हृदयमें सर्प-राज सो यह विभूतिसे भूषित देवताओंमें श्रेष्ठ सबके स्वामी सर्वरूपमय सर्वगत अर्थात् सबमें भिन्न और कल्याणरूप चंद्रमाके समान श्वेतवर्ण श्रीशंकर सर्वदा मेरी रक्षाकरैं ॥ १ ॥ जो राज्य प्राप्त होनेसे प्रसन्न और वनवासके दुःखसे मलीन नहीं हुई ऐसी रामचंद्रके मुखाम्बुजकी श्री मुझे सुंदर मंगल देनेवालीहो ॥ २ ॥ नील कमलके समान जिनके कोमल मंजुल अंगहैं जिनके वामभागमें श्रीजानकीजी विराजमान हैं हाथोंमें धनुषबाण धारण किये हैं ऐसे रघुवंशनाथ रामको मैं नम-स्कार करताहूं ॥ ३ ॥

दोहा–श्रीगुरुचरण सरोजरज, निज मन मुकुर सुधारि ॥
वर्णौं रघुवर विमल यश[1], जो दायक फल चारि[2] ॥ १ ॥

जबते राम व्याहि घर आये * नित नव मंगल मोद बधाये ॥
भुवन चारिदश भूधर[3] भारी * सुकृत मेघ वर्षहिं सुखवारी ॥
ऋधि सिधि सम्पति नदी सुहाई * उमँगि अवधअम्बुधि[4]कहँआई ॥
मणिगण पुर नर नारि सुजाती * शुचि अमोल सुंदर सबभाँती ॥
कहि न जाइ कछु नगर विभूती * जनु इतनी विरंचि करतूती ॥

१ निर्मलयश । २ धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष । ३ पर्वत । ४ अयोध्यारूपीसमुद्र

सब बिधि सब पुरलोगसुखारी * रामचन्द्र मुखचन्द्र निहारी ॥
मुदित मातु सब सखी सहेली * फलितबिलोकि मनोरथबेली ॥
रामरूप गुण शील स्वभाऊ * प्रमुदित होहिं देखि मुनिराऊ ॥
दोहा-सबकेउर अभिलाषअस, कहहिं मनाइ महेश ॥
आप अछत युवराज पद, रामहिं देहिं नरेश ॥ २ ॥

अथ क्षेपक ।

"यक दिन विश्वावसु तहाँ, कियो गान गंधर्व ॥
सुनि प्रसन्न ह्वै स्वपुरतेहि, कह्यो रहन हित सर्व ॥ १ ॥
तेहि कह इन्द्र निदेश बिन, मैं न सकत रहि अन्त ॥
कह्यो कैकयी बसत है, हमरे बल सुर कन्त ॥ २ ॥
हमरे आवत रिस करत, अस तुम गयो भुलाय ॥
पठइ पत्रिका बाँच कर, सुनि नृप रहे चुपाय ॥ ३ ॥
मनमें समुझी कैकयी, लिख पठये वच बंक ॥
हमरेउ लागी घात तब, हमहूँ देब कलंक ॥ ४ ॥
लिख पठयो विश्वावसुहि, करयो कहैं नृप जोय ॥
बिदा करैं तब आइयो, समझ बूझ तुम सोय ॥ ५ ॥
वर्ष अठारहकी सिया, सत्ताइसके राम ॥
कीनी मन्न अभिलाष तब, करनो है सुर काम" ॥ ६ ॥

अति आनन्द अवधपुरवासी * भ्रातन सहित देखि सुखरासी ॥
एकबार जानकी समेता * बैठे प्रभु निज रुचिरनिकेता ॥
भुजप्रलंब उर नयन बिशाला * पीत वसन तनु श्यामतमाला ॥
कोटि मनोज देखि छबिमोहा * सीताकर चामर बर सोहा ॥
त्यहि अवसर मुनिनारदआये * सुरहित लागि बिरंचि पठाये ॥
तेजपुंज करतल शुभ बीना * हरि गुणगण गावतलवलीना ॥
देखि राम सहसा उठि धाये * करत दंडवत मुनि उर लाये ॥
सादर निज आसन बैठारे * जनकसुता तब चरण पखारे ॥
त्यहिचरणोदक भवनसिँचावा * जगपावन हरि शीश चढ़ावा ॥

१ प्रसन्न । २ कोटिकामदेव । ३ ब्रह्मा । ४ निधान । ५ हाथ । ६ शीघ्र

सुनुमुनि विषयनिरत जे प्राणी * हम सारिखे देह अभिमानी ॥
तिन कहँ सतसंगति जब होई * करहिं कृपा जापर प्रभु सोई ॥
ता कहँ मुनि नाहिंन भवभागी * ज्यहि बिनुहेतु संत प्रियलागी ॥
तातें नारद मैं बड़भागी * यद्यपि गृह कुटुंब अनुरागी ॥
दोहा—सुनि प्रभु वचन मधुरप्रिय, करिविचार मुनिधीर ॥
परम कृपालु लोकहित, कस न कहो रघुबीर ॥ ३ ॥
कह मुनि तव महिमा रघुराया * मैं जानौं कछु तुम्हरी दाया ॥
वचन कह्यो प्राकृत की नाईं * यामें नाहिं कछु घट्यहु गुसाँई ॥
प्रभु यह तुमहिं सदा बनिआई * निज लघुता जन केरि बड़ाई ॥
सहजस्वभाव प्रणत अनुरागी * नरतनुधरयउ दासहितलागी ॥
माया गुण गो ज्ञान अतीता * अजित नाम सो दासन्हजीता ॥
ज्यहिप्रभुसमअतिशयकोउनाहीं * व्यापकअजसमानसबमाहीं ॥
उदर चराचर मेलि जो सोवा * स्तन पान लागि सोइरोवा ॥
नाम रूप वपु वर्ण न भेदा * अविगत अकल नेति कहवेदा ॥
निर्मम मुक्त निरामय जोई * दशरथ सुत कहि गाइय सोई ॥
जप तप योग यज्ञ व्रत दाना * विमल विराग ज्ञान विज्ञाना ॥
करहिं यत्न मुनि पावहिं कोई * देखा प्रगट भक्त वश सोई ॥
हठ वश शठ बहुसाधन करहीं * भक्तिहीन भवसिंधु न तरहीं ॥
दोहा—जानि सकहु ते जानहु, निर्गुण सगुण स्वरूप ॥
मम हिय पंकज भृंग इव, वसहु राम नर रूप ॥ ४ ॥
ब्रह्म भुवन मैं रह्यो कृपाला * गावत तव गुण दीनदयाला ॥
असि इच्छा उपजी मनमाहीं * देख्यो चरण बहुत दिन नाहीं ॥
यद्यपि प्रभु सर्वत्र समाना * सगुण रूप मोरे मन माना ॥
अवधचलतविरंचिमोहिंजाना * कीन्हीविनय लागि मम काना ॥
प्रभु जानत सब अंतर्यामी * भक्त वछल विनती यह स्वामी ॥
ज्यहिहितलीन मनुजअवतारा * नाथ ताहि अब करिय सँभारा ॥

१ लीन । २ प्रेम । ३ पेट । ४ शरीर

सुनत वचन रघुपति मुसुकाने * सुनि अजहूं विरंचि भय माने ॥
कहेहु तात ब्रह्महिं समुझाई * कछु दिन गये देखिहैं आई ॥
वार वार चरणन शिरनाई * ब्रह्मानंद न हृदय समाई ॥
रामरूप उर धरि मुनि नारद * चले करत गुणगान विशारद ॥
तवरघुपति सीतहि समुझावा * पूर्व कथा सब हेतु सुनावा ॥
सुरहित लागि सो करिय उपाई * जइये वन परिहरि ठकुराई ॥
दोहा--जगसंभव स्थिति प्रलय, जाकी भृकुटि विलास ॥
सो प्रभु यत्न विचारत, केहि विधि निशिचरनास ॥ ५ ॥

इतिक्षेपक ।

एकसमय सबसहित समाजा * राजसभा रघुराज विराजा ॥
सकल सुकृत मूरति नरनाहू * रामसुयशसुनि अतिहिउछाहू॥
नृपसबरहहिं कृपा अभिलाषे * लोकपरहहिं प्रीति रुख राखे ॥
त्रिभुवन तीनिकाल जगमाहीं * भूरिभाग्य दशरथ सम नाहीं ॥
मंगल मूल राम सुत जासू * जोकछु कहिय थोर सबतासू ॥
राउ स्वभाव मुकुर कर लीन्हा * वदनविलोकिमुकुटसमकीन्हा॥
श्रवण समीप भये सितकेशा * मनहुँ चौथपन अस उपदेशा ॥
नृप युवराज राम कहँ देहू * जीवन जन्म सफल करि लेहू ॥
दोहा--अस विचारि उर आनि नृप, सुदिन सुअवसरपाइ ॥
तनु पुलकित मन मुदित अति, गुरुहिं सुनायउ जाइ ॥६॥
कहेउभुवाल सुनियमुनिनायक * भयेराम सबविधि सबलायक॥
सेवक सचिव सकलपुरवासी * जे हमरे अरि मित्र उदासी ॥
सबहिंरामप्रियज्यहिविधिमोहीं * प्रभुअशीश जनुतनुधरिसोहीं ॥
विप्र सहित परिवार गुसाँई * करहिं छोह सब रौरेहि नाईं ॥
जे गुरुचरण रेणु शिर धरहीं * तेजनु सकल विभववशकरहीं॥
मोहि समान अरु भयउ न दूजे * सब पायउँ प्रभु पदरज पूजे॥
अब अभिलाष एकमन मोरे * पूजिहि नाथ अनुग्रह तोरे ॥
मुनि प्रसन्न लखि सहज सनेहू * कहेउ नरेश रजायसु देहू ॥

१ महाराजदशरथ । २ लोक--१४ अतल, वितल, सुतल, तलातल, महातल, रसातल, पाताल, भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यलोकोंके अध्यक्ष । ३ स्वर्ग, मत्यु, पाताल । ४ भूत, भविष्य, वर्तमान ।

दोहा—राजन राउर नाम यश, सब अभिमत दातार ॥
फल अनुगामी महिप मणि, मन अभिलाष तुम्हार ॥ ७ ॥
सब विधि गुरुप्रसन्नजियजानी * बोल्यउ राउ विहँसि मृदुबानी ॥
नाथ राम करिये युगराजू * कहिय कृपाकरि करियसमाजू ॥
मोहिं अछत अस होइ उछाहू * लहहिं लोग सब लोचन लाहू ॥
प्रभु प्रसाद शिव सबै निबाहीं * इहै लालसा यक मनमाहीं ॥
पुनि न शोच तनु रहै कि जाऊ * ज्यहि न होइ पाछे पछिताऊ ॥
सुनि मुनि दशरथवचनसुहाये * मंगलमूल मोद अति पाये ॥
सुनुनृपजासु विमुख पछिताहीं * जासुभजनविन जरनिनजाहीं ॥
भये तुम्हार तनय सो स्वामी * राम पुनीत प्रेम अनुगामी ॥
दोहा—वेगि विलंब न करिय नृप, साजिय सबै समाज ॥
सुदिन सुमंगल तबहिं जब, राम होहिं युवराज ॥ ८ ॥
मुदित महीपति मन्दिर आये * सेवक सचिव सुमन्त बुलाये ॥
कहि जयजीव शीशतिननाये * भूप सुमंगल वचन सुनाये ॥
प्रमुदित मोहिं कहेउ गुरुआजू * रामहिं राज देहु युवराजू ॥
जो पाँचहिं मत लागै नीका * करहु हर्षि हिय रामहिं टीका ॥
मंत्री मुदित सुनत प्रिय बानी * अभिमत बिरव परेउ जनुपानी ॥
विनती सचिव कराहिं करजोरी * जियहु जगतपति वरषकरोरी ॥
जगमंगल भल काज विचारा * वेगहिं नाथ न लाइय बारा ॥
नृपहिं मोदसुनिसचिव सुभाषा * बढ़त विटपजनुलही सुशाखा ॥
दोहा—कहेउ भूप मुनिराज कर, जो जो आयसु होइ ॥
राम राज्य अभिषेकहित, वेगि करहु सोइ सोइ ॥ ९ ॥
हरषि मुनीश कहेउ मृदुबानी * आनहु सकल सुतीरथपानी ॥
औषध मूल फूल फल नाना * कहे नाम गणि मंगल जाना ॥
चामर चर्म्म वसन बहुभाँती * रोम पाटपट अगणित जाती ॥
मणिगण मंगल वस्तु अनेका * जो जग योग भूप अभिषेका ॥

१ तीनिउँ ताप । २ सेवक । ३ प्रसन्नचित्त । ४ जयजीवकही [illegible] ५ वांछित । ६ चमर
७ मृगसिंहचर्म । ८ दुशाला, बनात इत्यादि

वेद विहित कहि सकलविधाना * कहेउ रचहुपुर विविध बिताना ॥
पनँस रसाल पूगीफल केरा * रोपहु बीथिन पुर चहुँ फेरा ॥
रचहु मंजु मणि चौकै चारू * कहेउ बनावन बेगि बजारू ॥
पूजहु गणपति गुरु कुलदेवा * सबविधि करहु भूमिसुरसेवा ॥
दोहा-ध्वज पताक तोरण कलश, सजहु तुरँग रथनाग ॥
शिरधरि मुनिवर वचन सब, निज निज काजहिं लाग ॥ १० ॥
जेहि मुनीश जो आयसु दीन्हा * सो जनु काज प्रथम तेइँ कीन्हा ॥
विप्र साधु सुर पूजत राजा * करत राम हित मंगल काजा ॥
सुनत राम अभिषेक सुहावा * बाजु गहागहँ अवध बधावा ॥
राम सीय तनु शकुन जनाये * फरकहिं मंगल अंग सुहाये ॥
पुलकि सप्रेम परस्पर कहहीं * भरत आगमन सूचक अहहीं ॥
भये बहुत दिन अति अवसेरी * शकुन प्रतीत भेंट प्रिय केरी ॥
भरतसरिस प्रिय को जगमाहीं * यहै शकुन फल दूसर नाहीं ॥
रामहिं बन्धु शोच दिन राती * अंडन्हकमठहृदय ज्यहिभाँती ॥
दोहा-ज्यहि अवसर मंगल परम, सुनि हर्षेउ रनिवास ॥
शोभित लखि विधु बढत जनु, वारिधि बीच विलास ॥ ११ ॥
प्रथमजाइ ज्यहि वचन सुनावा * भूषण वसन भूरि तिन्ह पावा ॥
प्रेम पुलकि तन मन अनुरागी * मंगलसाज सजनसब लागी ॥
चौकै चारु सुमित्रा पूरी * मणिमयविविधभाँतिअतिरूरी ॥
आनँद मगन राम महतारी * दिये दान बहु विप्र हँकारी ॥
पूजेउ ग्रामदेव सुर नागा * कहेउ बहोरि देन बलिभागा ॥
जेहि विधि होइ राम कल्याना * देहु दयाकरि सो वरदाना ॥
गावहिं मंगल कोकिल बयनी * विधुवदनी मृगशावकनयनी ॥
दोहा-रामराज अभिषेक सुनि, हिय हरषी वर नारि ॥
लगीं सुमंगल सजन सब, विधि अनुकूल विचारि ॥ १२ ॥
तब नर नाह वसिष्ठ बुलाये * राम धाम शिख देन पठाये ॥

१ कटहर । २ आँब । ३ सुपारी । ४ ब्राह्मण । ५ गंभीर । ६ चिन्ता । ७ चन्द्रवदनी ।

गुरु आगमन सुनत रघुनाथा * द्वार आइ नायउ पद माथा ॥
सादर अर्घ्य देइ गृह आने * षोडश भाँति पूजि सनमाने ॥
गहे चरण सिय सहित बहोरी * बोले राम कमल कर जोरी ॥
सेवक सदन स्वामि आगमनू * मंगल मूल अमंगल दमनू ॥
यदपिउचितअसबोलिसप्रीती * पठइयनाथ काज असनीती ॥
प्रभुता तजि प्रभु कीन्ह सनेहू * भयउ पुनीत आज मम गेहू ॥
आयसु होय सो करिय गुसाँई * सेवक लहै स्वामि सेवकाई ॥
दोहा—सुनि सनेहसाने वचन, मुनि रघुवरहि प्रशंस ॥
राम कस न तुम कहहु अस, हंसवंश अवतंस ॥ १३ ॥
वर्णि राम गुण शील स्वभाऊ * बोले प्रेम पुलकि मुनिराऊ ॥
भूप सजेउ अभिषेक समाजू * चाहत देन तुमहिं युवराजू ॥
राम करहु सब संयम आजू * जो विधि कुशल निबाहै काजू॥
गुरु शिख देइ राउपहँ गयऊ * राम हृदयअसविस्मयभयऊ ॥
जनमे एक संग सब भाई * भोजन शयन केलि लरिकाई ॥
कर्णवेध उपवीत विवाहा * संग संग सब भयउ उछाहा ॥
विमल वंश यह अनुचित एका * अनुजविहाय बड़ेहि अभिषेका॥
प्रभु सप्रेम पछिताँनि सुहाई * हरहु भरत मनकी कुटिलाई ॥
दोहा—त्यहि अवसर आये लषण, मगन प्रेम आनंद ॥
सनमाने प्रिय वचन कहि, रविकुल कैरवचंद ॥ १४ ॥
बाजहिंबाजन विविध विधाना * पुर प्रमोद नहिं जाइ बखाना ॥
भरतआगमन सकल मनावहिं * आवहिं वेगि नयन फल पावहिं॥
हाट बाट घर गली अथाई * कहहिं परस्पर लोग लुगाई ॥
कालि लग्न भल केतिकबारा * पूजहि विधि अभिलाष हमारा ॥
कनक सिंहासन सीय समेता * बैठहिं राम होइ चित चेता ॥
सकल कहहिंकबहोइहिकाली * विघ्न मनावहिं देव कुचाली ॥
तिनहिंसोहात न अवध बधावा * चोरहि चाँदनि रातिन भावा ॥

१ नाशकर्ता । २ बर । ३ आज्ञा । ४ सूर्यवंश । ५ भूषण । ६ चिन्ता । ७ यज्ञोपवीत ।

शारद बोलि बिनय सुर करहीं * बारहिं बार पाँय लै परहीं ॥
दोहा–बिपति हमारि बिलोकि बडि, मातु करियसोइआज ॥
राम जाहिं बन राज तजि, होइ सकल सुरकाज ॥ १५ ॥
सुनिसुरविनय ठाढिपछिताती *भयउ सरोज बिपिन हिमराती॥
देखि देव पुनि कहहिं बहोरी * मातु तोहिं नहिं थोरिउ खोरी॥
विस्मय हर्ष रहित रघुराऊ * तुव जानहु रघुवीर स्वभाऊ ॥
जीवकर्मवश दुख सुख भागी * जाइय अवध देव हित लागी ॥
बार बार गहि चरण सकोची * चलीविचारिविबुधमतिपोची ॥
ऊंच निवास नीच करतूती * देखि न सकहिं पराइ विभूती॥
आगिल काज विचारि बहोरी * करिहैं चाह कुशल कवि मोरी॥
हर्षि हृदय दशरथ पुर आई * जनु ग्रह दशा दुसह दुखदाई ॥
दोहा–नाम मन्थरा मन्दमति , चेरि कैकयी केरि ॥
अयश पिटारी ताहि करि, गई गिरा मति फेरि ॥ १६ ॥
देखि मन्थरा नगर बनावा * मंगल मंजुल बाजु बधावा ॥
पूँछिसि लोगन्ह काह उछाहू * रामतिलक सुनि भा उरदाहू ॥
करै विचार कुबुद्धि कुजाती * होइ अकाज कवन विधि राती॥
देखिलागि मधु कुटिल किराती *जिमिगँवतकै लेउँ क्यहि भाँती॥
भरतमातु पहँ गइ बिलखानी *काअनमनिहँसिहँसिकहरानी॥
उतर न देइ सो लेइ उसाँसू * नारि चरित करि ढारति आँसू॥
हँसि कह रानि गाल बड तोरे * दीन्ह लषण शिख असमनमोरे॥
तबहुँ न बोलि चेरिबडिपापिनि * छाँडेश्वास कारि जनुसाँपिनि ॥
दोहा–सभय रानि कह कहसि किन, कुशल राम महिपाल ॥
भरत लषण रिपुदमनसुनि, भा कुबरी उरशाल ॥ १७ ॥
कत शिखदेहि हमहिं कोउमाई * गालकरब केहिकर बल पाई ॥
रामहिंछाँडि कुशल केहि आजू * जाहि नरेश देत युवराजू ॥
भाकौशल्याहि विधि अतिदाहिन* देखत गर्व रहत उर नाहिन ॥

१ सम्पदा ।

देखहु कस न जाइ सब शोभा * जो अवलोकि मोर मन क्षोभा॥
पूत विदेश न शोच तुम्हारे * जानतिहौ वश नाहिं हमारे॥
नींद बहुत प्रियसेज तुराई * लखहु न भूप कपट चतुराई॥
सुनिप्रियवचनकुटिलमनजानी * झुकीरानि तब मन अरगानी॥
पुनिअसकबहुँ कहसि घरफोरी * तौ धरि जीह कढ़ावौं तोरी॥
दोहा-काने खोरे कूबरे, कुटिल कुचाली जानि॥
तिय विशेष पुनि चेरि कहि, भरत मातु मुसुकानि॥ १८॥
प्रियवादिनि शिष दीन्हउतोहीं * स्वप्नेहु तोपर कोप न मोहीं॥
सुदिन सुमङ्गलदायक सोई * तोरे कहा फुर जादिन होई॥
ज्येठ स्वामि सेवकलघु भाई * यह दिनकर कुलरीति सदाई॥
राम तिलक जो साँचेहु काली * माँगु देउँ मन भावत आली॥
कौशल्या सम सब महतारी * रामहिं सहज स्वभाव पियारी॥
मोपर करहिं सनेह विशेषा * मैं करि प्रीति परीक्षा देखा॥
जो विधि जन्म देइ करि छोहू * होहिं राम सिय पूत पतोहू॥
प्राणते अधिक राम सिय मोरे * तिनके तिलक क्षोभ कसतोरे॥
दोहा-भरत शपथ तोहिं सत्य कहु, परिहरि कपट दुराव॥
हर्ष समय विस्मय करसि, कारण मोहिं सुनाव॥ १९॥
एकहिबार आश सब पूजी * अब कछु कहब जीह करिदूजी॥
फोरै योग कपार अभागा * भलौ कहत दुख रौरेहु लागा॥
कहइ झूँठ फुर बात बनाई * सो प्रिय तुमहिं करुइ मैंमाई॥
हमहुँ कहब अब ठकुरसुहाती * नाहिंतो मौन रहब दिनराती॥
करिकुरूप विधि परवशकीन्हा * बाचा शाल हमैं तिन्ह दीन्हा॥
कोउ नृप होउ हमैं का हानी * चेरि छाँड़ि अब होब कि रानी॥
जारै योग स्वभाव हमारा * अनभल देखि न जाइ तुम्हारा॥
ताते कछुक बात अनुसारी * क्षमब देवि बड़ चूक हमारी॥
दोहा-गूढ़ कपट प्रियवचन सुनि, तीय अधर बुधि रानि॥

१ नृपति-दशरथ। २ रजाई। ३ सिमिटके चुपहै रही। ४ जिह्वा। ५ छोटा। ६ सन्देह-शोक। ७ अधीर।

सुर मायावश वैरिणिहि, सुहृद जानि पतिआनि ॥ २० ॥
सादर पुनि पुनि पूँछति ओही * शबरी नाद मृगी जनु मोही ॥
तस मतिफिरी अहैजसभावी * रहँसी चोरि घात भलि फावी ॥
तुम पूँछहु मैं कहत डराऊँ * धरेहु मोर घरफोरी नाऊँ ॥
साजि प्रतीतिगढ़िबहुविधिछोली * अवधसाढ़साती जनु बोली ॥
प्रिय सिय राम कहा तुमरानी * रामहिं तुम प्रिय सोफुरबानी ॥
रहेप्रथम अब सो दिन बीते * समय पाइ रिपु होहिं पिरीते ॥
भानु कमलकुल पोषनि हारा * बिनु जल जारि करै सो क्षारा ॥
जर तुम्हारि चह सवतिउपारी * रूँधहुकारि उपाइ बरवारी ॥
दोहा-तुमहिं न शोच सुहाग बल, निज वश जानहु राव ॥
मन मलीन मुँह मीठ नृप, राउर सरल स्वभाव ॥ २१ ॥
चतुर गँभीर राम महतारी * बीच पाइ निज काज सँवारी ॥
पठये भरत भूप ननिऔरे * राममातु मत जानबरौरे ॥
सेवहिंसकल सवति मोहिं नीके * गर्वित भरत मातु बल पीके ॥
शाल तुम्हार कौशिलहिमाई * चतुर कपट नहिं परतलखाई ॥
राजहिं तुम पर प्रीति विशेषी * सवति स्वभाव सकैनहिं देखी ॥
रचि प्रपंच भूपहि अपनाई * राम तिलक हित लग्नधराई ॥
इहिकुल उचित रामकहँ टीका * सबहिं सुहाइ मोहिंसुठिनीका ॥
आगिलबात समुझि डरमोहीं * दैव देव फल सो फिरि ओहीं ॥
दोहा-रचिपचि कोटिक कुटिलपन, कीन्हेसि कपट प्रबोध ॥
कहेसि कथा शतसौतिकर, जाते बढै विरोध ॥ २२ ॥
भावीवश प्रतीति उर आई * पूँछिरानि निज शपथ दिवाई ॥
का पूँछहु तुम अजहुँ न जाना *हितअनहितनिजपशुपहिचाना॥
भये पाखदिन सजतसमाजू * तुम सुधि पायहु मोसनआजू ॥
खाइय पहिरिय राज्य तुम्हारे * सत्य कहे नहिं दोष हमारे ॥
जो असत्य कछु कहब बनाई * तौविधि देइहि मोहिं सजाई ॥

१ मित्र । २ किरातनी । ३ हर्षितहोती भई । ४ शनैश्चरकी दशा ।

रामहिंतिलक कालिजो भयऊ * तुमकहँविपतिबीजाविधिबयऊ॥
रेखा खैंचि कहौं बल भाषी * भामिनि भइउ दूधकी माखी ॥
जोसुत सहित करहु सेवकाई * तोघर रहहु न आन उपाई ॥

दोहा–कद्रू विनतहि दीन दुख, तुमहि कौशला देव ॥
भरत बन्दिगृह सेइहैं, राम लषण कर नेव ॥२३॥

केकयसुता सुनत कटु बानी * कहिनसकैकछुसहमिसुखानी॥
तनु पसेव कदली जनु काँपी * कुबरी दशन जीह तब चापी ॥
कहिकहिकोटिक कपटकहानी * धीरज धरहु प्रबोधिसिरानी ॥
कीन्ह्यासिकठिन पढाय कुपाठू * जिमि न नवै फिर उकठाकाठू॥
फिरा कर्म प्रिय लागु कुचाली * बकिहि सराहत मनहुँ मराली॥
सुन मंथरा बात फुर तोरी * दहिनआँखनित फरकतमोरी॥
दिन प्रति देखौं राति कुसपना * कहौं न तोहिं मोह वश अपना ॥
काह कहौं सखि शुद्धस्वभाऊ * दहिन बाम नहिं जानौं काऊ ॥

दोहा–अपने चलत न आजुलगि, अनभल काहुक कीन्ह ॥
केहिअघ एकहि बार मोहिं, दैव दुसह दुख दीन्ह ॥ २४ ॥

नैहर जन्म भरब बरु जाई * जियत नकरबसवतिसेकाई ॥
अरिवश दैव जिआवै जाही * मरणनीकत्यहिजियबनचाही ॥
दीन वचन कह बहुविधिरानी * सुनिकुबरी तियमाया ठानी ॥
असकसकहहु मानि मन ऊना * सुख सुहाग तुम कहँदिनदूना ॥
जोराउर अस अनभलताका * सो पाइहि यह फल परिपाका ॥

*कश्यप मुनिकी दो स्त्री, तिसमें सर्पोंकी माता कद्रू और गरुड़ पक्षीकी माता विनता सो कद्रूने विनतासे पूँछा कि सूर्यके घोड़ेकी पूँछ कौन रंगकीहै विनताने उत्तर दिया कि, उज्ज्वल कद्रूबोली नहिं श्याम रंगकी है. इसमें दोनोंने प्रति उत्तर करके यह बात ठहराई कि, इसमें जो हारे सो दासी बनके रहै; यह निश्चय करनेके निमित्त दोनों चलीं तहां कद्रूकी आज्ञानुसार सर्प जायके घोड़ोंकी पूछमें लिपटगये तब कद्रूने छलसे विनताको दिखलादिया कि, देखो पूँछका रंग काला है विनता लज्जितहोय दासभाव अंगीकारकर सेवामें रहने लगी ॥

१ तनुमें पसीना चलाहै। २ केला। ३ दांत। ४ बकुली। ५ शत्रुकेवश। ६ दृढकरिके।

जबते कुमति सुनी मैंस्वामिनि * भूख न वासर नींद न यामिनि ॥
पूँछा गुणिह रेखतिन खाँची * भरत भुआल होव यह साँची ॥
भामिनि करहु तौ कहौं उपाऊ * हैं तुम्हरे सेवावश राऊ ॥
दोहा–परौं कूप तव वचन लगि, सकौं पूत पति त्यागि ॥
कहसि मोर दुख देखि बड़, कस न करब हितलागि ॥ २५ ॥
कुबरी करी कुबालि कैकेयी * कपट छुरी उर पाहन टेयी ॥
लखै न रानि निकट दुख कैसे * चरै हरित तृण बलिपशु जैसे ॥
सुनत बात मृदुअंत कठोरी * देति मनहुँ मधु माहुर घोरी ॥
कहै चेरि सुधि अहै कि नाहीं *स्वामिनिकहहुकथामोहिंपाहीं॥
दुइ वरदान भूप सन थाती * माँगहु आजु जुडावहु छाती ॥
सुतहिं राज रामहिं वनवासू * देहु लेहु सब सवति हुलासू ॥
भूपति राम शपथ जब करई * तब माँगहु जेहि वचन नटरई ॥
होइ अकाज आज निशिबीते * वचन मोर प्रिय मानहु जीते ॥
दोहा–बड़ कुघात करि पातकिनि, कहेसि कोप गृह जाहु ॥
काज सँवारहु सजग सब, सहसा जनि पतियाहु ॥२६॥
कुबरिहि रानि प्राण सम जानी * बार बार बड़ि बुद्धि बखानी ॥
तुहि सम हित न मोर संसारा * बहे जात कर भयसि अधारा ॥
जो विधि पुरब मनोरथ काली * करौंतोहिं चखपूतरि आली ॥
बहु विधि चेरिहि आदर देयी * कोप भवन गवनी कैकेयी ॥
विपति बीज वर्षाऋतु चेरी * भुइँ भइ कुमति कैकयी केरी ॥

*एक समय दैत्योंने लड़ाई करके इन्द्रको पराजय किया तब इंद्र राजा दशरथके पास आ इन्हें दैत्योंपर चढ़ा लेगये तहां कैकेयीभीगईरही युद्धमें दशरथके रथका चक्रावलंब टूटगया कैकेयी यह देख रथपरसे उतर अपनी भुजापर चक्रका आधार करलिया जब दशरथ महाराजने दैत्यों को पराजयकर जयपाई तब कैकेयी बोली कि, महाराज! रथमेंसे उतरियो, ज्योंहीं महाराज उतरे और कैकेयीने हाथ खींचलिया कि रथ टूटपड़ा यह समाचार देख दशरथने प्रसन्न होकर कहा कि आज जय तेरी सहायतासे हुई दो वरदान जो तू मांगे सो हम देवैं तब कैकेयी बोली महाराज! यह दोनों वरदान मेरा थाती रख छाँड़िये जब मुझे कार्य होगा तब माँग लूंगी ॥

१ दिन । २ रात्रि । ३ भरत । ४ आनंद । ५ सौगंध-कसम । ६ शीघ्र । ७ आँखकी पुतली ।

पाइ कपट जल अंकुरजामा * वर दोउ दल फल दुख परिणामा ॥
कोप समाज साज सज सोई * राज्यकरतत्थहिकुमतिविगोई ॥
राउर नगर कोलाहल होई * यहकुचाल कछु जान न कोई ॥
दोहा–प्रमुदित पुर नर नारि सब, साजि सुमंगलचार ॥
इक प्रविशहिं इक निकसहीं, भीर भूप दरबार ॥ २७ ॥
बाल सखा सुनि हिय हरषाहीं * मिलि दश पांच राम पहँ जाहीं ॥
प्रभु आदरहिं प्रेम पहिचानी * बूझहिं कुशल क्षेम मृदुवानी ॥
फिरहिं भवन प्रभु आयसुपाई * करत परस्पर राम बड़ाई ॥
को रघुवीर सरिस संसारा * शील सनेह निबाहन हारा ॥
ज्यहिज्यहियोनिकर्मवशभ्रमहीं * तहँ तहँ ईश देहिं यशहमहीं ॥
सेवक हम स्वामी सियनाहू * देउ ईश यह ओर निबाहू ॥
अस अभिलाष नगर सबकाहू * कैकयसुता हृदय अतिदाहू ॥
को न कुसंगति पाइ नशाई * रहै न नीच मते चतुराई ॥
दोहा–साँझ समय सानन्द नृप, गये कैकयी गेह ॥
गमन निठुरता निकट किय, जनु धरि देह सनेह ॥ २८ ॥
कोप भवन सुनि सकुचे राऊ * भय वश आगे परे न पाऊ ॥
सुरपति बसै बाहुबल जाके * नरपतिरहहिं सकलरुखताके ॥
सो सुनि तिय रिसि गये सुखाई * देखहु काम प्रताप बड़ाई ॥
शूलि कुलिश असि अँगवनिहारे * ते रतिनाथ सुमनशर मारे ॥
सभय नरेश प्रियापहँ गयऊ * देखि दशा दुखदारुण भयऊ ॥
भूमि शयन पट मोट पुराना * दिये डारि तन भूषण नाना ॥
कुमतिहि कस कुरूपता फावी * अनअहिवात सूच जनुभावी ॥
जाइ निकट नृप कह मृदुवानी * प्राणप्रिया केहिहेतु रिसानी ॥
छंद–केहि हेतु रानि रिसानि परसतपाणिपतिहिनिवारई ॥
मानहु सरोष भुअंग भामिनि विषमभाँति निहारई ॥
दोउ वासना रसना दशन वर मर्म ठाहर देखई ॥

१ फल । २ प्रसन्नचित्त । ३ इन्द्र । ४ राजा । ५ कामदेव । ६ पुष्पबाण । ७ अशोभित । ८ विधवापन । ९ भवितव्यता

तुलसी नृपति भवितव्यता वश काम कौतुक लेखई ॥ १ ॥
सो०–बार बार कह राव, सुमुखि सुलोचनि पिकवचनि ॥
कारण मोहिं सुनाव, गजगामिनि निज कोपकर ॥ १ ॥
अनहिततोर प्रियाकेहि कीन्हा *केहिदुइशिरकेहियमचहलीन्हा॥
कहु क्यहि रंकहि करौं नरेशू * कहु क्यहि नृपहिनिकारौं देशू॥
सकौं तोर अरि अमरहु मारी * कहा कीट बपुरे नर नारी ॥
जानसि मोर स्वभाव बरोरू * तुममुखममदगचन्द्रचकोरू ॥
प्रिया प्राण सुत सर्वस मोरे * परिजनप्रजा सकल वश तोरे ॥
जो कछु कहौं कपटकरि तोहीं * भामिनि राम शपथशतमोहीं ॥
विहँसि माँगु मनभावति बाता * भूषण साजु मनोहर गाता ॥
घरी कुघरि समुझी जिय देखू * वेगि प्रिया परि हरहु कुवेखू ॥
दोहा–यह सुनिमनगुणिशपथबड़ि, विहँसिउठीमतिमन्द ॥
भूषण सजति बिलोकि मृग, मनहुँ किरातिनि फन्द॥२९॥
पुनि कह राउ सुहृदजियजानी * प्रेमपुलकि मृदु मंजुल वानी ॥
भामिनि भयउ तोरमनभावा * घर घर बजत अनन्द बधावा॥
रामहिं देउँ कालि युवराजू * सजहु सुलोचनि मंगलसाजू ॥
दलकिउठी सुनि वचन कठोरा * जनु छुइगयउ पाक बरतोरा ॥
ऐसी पीर विहँसि तेहि गोई * चोर नारि जिमि प्रगट न रोई॥
लखी न भूप कपट चतुराई * कोटि कुटिल मति गुरूपढाई ॥
यद्यपि नीति निपुण नरनाहू * नारिचरित जलनिधि अवगाहू॥
कपट सनेह बढाइ बहोरी *बोली विहँसि नयन मुखमोरी ॥
दोहा–माँगु माँगु पै कहहु पिय, कबहूँ देहु न लेहु ॥
देन कहउ वरदान दुइ, त्यउ पावत सन्देहु ॥ ३० ॥
जान्यउँ मर्म राउ हँसि कहई * तुमहिंकोहावपरमप्रियअहई ॥
थातीराखि न माँग्यउ काऊ * बिसरि गयोममभोरस्वभाऊ ॥
झूठहि दोष हमहिं जनि देहू * दुइके चारि माँगि किन लेहू ॥

१ दारिदीकी । २ देवता । ३ श्रेष्ठजंघावाली । ४ छिपाई । ५ अथाह । ६ भेद

रघुकुल रीति सदा चलि आई * प्राण जाहिँ बरु वचन न जाई ॥
नहिं असत्यसम पातकपुंजा * गिरिसम होहिंकिकोटिकगुंजा ॥
सत्य मूल सब सुकृत सुहाये * वेद पुराण विदित मुनि गाये ॥
त्यहिपर रामशपथ करिआई * सुकृतसनेह अवधि रघुराई ॥
बात दृढाइ कुमति हँसि बोली * कुमति विहंग कुलह जनु खोली ॥
दोहा—भूप मनोरथ सुभग वन, सुख सुविहंग समाज ॥
भिल्लनि जनु छाँड़न चहत, वचन भयंकर बाज ॥ ३१ ॥
सुनहु प्राणपति भावत जीका * देहु एक वर भरतहिं टीका ॥
दूसर वर माँगौं करजोरी * नाथ मनोरथ पुरवहु मोरी ॥
तापस वेष विशेष उदासी * चौदह वर्ष राम वनवासी ॥
सुनि तिय वचन भूप उर शोकू * शशिकरछुवतविकलजिमिकोकू ॥
गये सहमि कछु कहिनहिंआवा * जनुशचानवनझपटचउलावा ॥
विवरणभयउ निपट महिपालू * दामिनि हनेउमनहुतरुतालू ॥
माथे हाथ मूँदि दोउ लोचन * तनुधरि शोचलागुजनुशोचन ॥
मोर मनोरथ सुरतरु फूला * फरतकरिणिजनुहतेउसमूला ॥
अवध उजारि कीन्ह कैकेयी * दीन्हसिअचलविपतिकैनेयी ॥
दोहा—कवने अवसर का भयउ, गयउ नारि विश्वास ॥
योग सिद्ध फल समय जिमि, यतिहि अविद्या नाश ॥ ३२ ॥
इहि विधि राउ मनहिंमन दहई ॥ देखिकुभाँति कुमतिअसकहई ॥
भरत कि राउर पूत न होहीं * आनेहु मोल बेसाहि कि मोहीं ॥
जो सुनि शरसम लाग तुम्हारे * काहे न बोलहु वचन सँभारे ॥
देहु उतर अस कहहु कि नाहीं * सत्यासिन्धु तुम रघुकुलमाहीं ॥
देन कहेउ वर अब जनिदेहू * तजहु सत्य जग अपयश लेहू ॥
सत्य सराहिं कहेउ वर देना * जान्यहु लेइहि माँगि चबेना ॥
शिबिदधीचिबलिजोकछुभाषा * तनु धनतजेउवचनप्रणराखा ॥

× राजाशिवि जब ९९ यज्ञ करचुके और आगे फिर आरंभ किया तब इन्द्रको भय हुआ कि यह आठ यज्ञ कर मेरा पद लेलेंगे यह शोच अग्निको कपोत और आप बाज बन उनके मार-

१ रत्ती । २ मर्यादा । ३ किरण । ४ चकई—चकवा तथा कोकनद कमल । ५ बाज । ६ बटेर । ७ हथिनी ।

अति कटु वचन कहति कैकेयी * मानहुँ लोन जरे पर देयी ॥
दोहा–धर्म धुरन्धर धीर धरि, नयन उघारे राउ ॥
शिर धुनि लीन्ह उसाँस अति, मारेसि मोहिं कुदाउ ॥ ३३ ॥
आगे दीख जरत रिसि भारी * मनहुँ रोष तरवारि उघारी ॥
मूढ कुबुद्धि धार निठुराई * धरि कुबरी जनु सान बनाई ॥
लखेउ महीप कराल कठोरा * सत्य कि जीवन लेइहि मोरा ॥
बोले राउ कठिन करि छाती * वाणी विनय न ताहि सुहाती ॥
मोरे भरत राम दोउ आँखी * सत्य कहौं करि शंकर साखी ॥
प्रियावचन कस कहसि कुभाँती * रीति प्रतीति प्रीति करि घाती ॥
अवशि दूत मैं पठउब प्राता * ऐहैं बेगि सुनत दोउ भ्राता ॥

नेको चला तब वोह भागाहुआ राजाकी शरणमें गया राजाने उसका वचन सुन बाजको देख यज्ञ शालामें अपनी गोदमें छिपालिया और बाजको निवारण किया. बाज बोला महाराज ! आप यह क्या अनर्थ करते हैं कि, मेरा आहार छीनलिया मैं भूखमें शरीरको छोड आपको पापका भागी करूंगा तब राजाने कहा इसे तो नहीं देंगे इसके पलटेमें जो मांगो सो देंगे बहुत झगड़ेके उपरान्त यह बात ठहरी कि, राजा अपने शरीरका मांस कबूतरकी बराबर तौलदे तो मैं कबूतरको छोड़दूं इसबातसे राजा प्रसन्न होय तुलामें एक ओर कबूतरको बैठाय दूसरी ओर अपने शरीरका मांस काटके चढ़ाने लगे जब सब शरीरका मांस काटके चढाय दिया और वोह बराबर न हुआ तो जभी राजा गलेपर खड्ग चलानेको तैयार हुआ तौ त्योंही विष्णुने अपना दर्शन दे कृतार्थ कर मुक्तिदी

* जब वृत्रासुरके कष्टसे इंद्र देवोंके समेत अतिदुःखी होय विष्णुके पास गये तब उन्होंने उत्तर दिया कि, राजर्षि दधीचिजी नैमिषारण्यमें तपस्या करते हैं उनका हाड़ तुम लोग ले आओ तब उस हाड़से शस्त्र बने उससे यह दैत्य पराजय होगा तब इंद्रने सब देवोंके समेत दधीचि ऋषिके पास जाय निवेदन किया तब ऋषिने अपनी अस्थि देवताओंको दे प्रसन्नतासे शरीर छोडा इन्द्रने अस्थि ले वज्र बनाय दैत्योंका पराजय किया ।

× जब राजा बलि त्रिलोकीके अधीश्वर हुये तब इन्द्रव्याकुलहो विष्णुके पास गये तब भगवान्‌ने कहा धीरज धरो तुम्हारा राज्य हम दिलवादेंगे ऐसा कह अदितिसे जन्मले वामनरूप धारणकर राजाबलिके यज्ञमें गये और राजाको वचनबद्धकर तीनचरणपृथ्वी दान माँगी बलिने जल हाथमें ले संकल्प करदी तब वामनजीने विराटरूप धारणकर दोपगमे ब्रह्मलोकपर्यन्त नाप लिया पुनि राजासे कहा अब एक चरण जो शेष रहा सो लाइये राजाने कहा मेरे पीठ नाप लीजिये महाराज इनसे प्रसन्नहो बोले कि, वर मांगो राजा बलिने यही वर मांगा कि, आपका वामन रूप मेरे द्वारपर खडा रहै ।

सुदिनसाधि सब साज सजाई * देहौं भरतहि राज्य बजाई ॥
दोहा–लोभ न रामहिं राज्य कर, बहुत भरत पर प्रीति ॥
मैं बड़ छोट विचार करि, करत रहेउँ नृप नीति ॥ ३४ ॥
राम शपथ शत कहौं स्वभाऊ * राम मातु मोहिं कहा न काऊ ॥
मैं सब कीन्ह तोहिं बिनु पूँछे * तातें परयउ मनोरथ छूँछे ॥
रिसिपरिहरि अब मंगल साजू * कछु दिन गये भरत युवराजू ॥
एकहि बात मोहिं दुख लागा * वर दूसर असमंजस माँगा ॥
अजहूं हृदय दहत त्यहि आँचा * रिसिपरिहासकिसाँचहुसाँचा ॥
कहु तजि रोष राम अपराधू * सब कोउकहत रामसुठिसाधू ॥
तुमहुँ सराहसि करसि सनेहू * अब सुनि मोहिं परम सन्देहू ॥
जासुस्वभाव अरिहु अनुकूला * सोकिमिकरहि मातुप्रतिकूला ॥
दोहा–प्रिया हास्य रिस परिहरहु, माँगु विचारि विवेक ॥
ज्यहि देखौं अब नयन भरि, भरत राज्य अभिषेक ॥ ३५ ॥
जियै मीन वरु वारि विहीना * मणिविनफणिकजियैदुखदीना ॥
कहौं स्वभाव न छल मन माहीं * जीवन मोर राम विनु नाहीं ॥
समुझि देखु तैं प्रिया प्रवीना * जीवन दशरथ राम अधीना ॥
सुनिमृदुवचनकुमतिअतिजरई * मनहुँ अनल आहुतिघृतपरई ॥
कहहु करहु किन कोटि उपाया * इहाँ न लागिहि राउर माया ॥
देहु कि लेहु अयश करि नाहीं * मोहिं न बहु परपंच सोहाहीं ॥
राम साधु तुव साधु सुजाना * राम मातुतुम भलिपहिंचाना ॥
जस कौशला मोर भलताका * तस फल देउँ उन्हैं करिशाका ॥
दोहा–होत प्रात मुनिवेष धरि, जो न राम वन जाहिं ॥
मोर मरण राउर अयश, नृप समुझहु मनमाहिं ॥ ३६ ॥
असकहिकुटिल भई उठि ठाढ़ी * मानहु रोष तरंगिनि बाढ़ी ॥
पाप पहार प्रगट भइ सोई * भरी क्रोध जल जाइ न जोई ॥
दोउ वर कूल कठिन हठ धारा * भँवर कूबरी वचन प्रचारा ॥

१ हँसी। २ शत्रु। ३ सर्प। ४ अग्नि। ५ छलछन्द।

ढहति भूप रूप तरु मूला * चली विपति वारिधि अनुकूला॥
लखी नरेश बात सब साँची * तियमिसु मीचशीशपरनाँची॥
गहि कर विनय कीन्ह बैठारी *जनिदिनकर कुलहोसिकुठारी॥
माँगु माथ अबहीं देउँ तोहीं *राम विरह जनि मारसि मोहीं ॥
राखु रामकहँ ज्यहित्यहिभाँती * नाहितजारिहिजन्म भरिछाती॥
दोहा–देखी व्याधि असाध्यनृप * परयउ धरणि धुनि माथ ॥
कहत परम आरत वचन, राम राम रघुनाथ ॥ ३७ ॥
व्याकुल राउ शिथिलसबगाता *करिणि कल्पतरुमनहुँनिपाता॥
कण्ठ सूख मुख आव नवानी * जिमि पाठीन दीन विनुपानी ॥
पुनि कह कटु कठोर कैकेयी * मर्म पूछि जनु माहुरदेयी ॥
जो अन्तहु अस करतब रहेऊ * माँगुमाँगु केहिके बल कहेऊ ॥
देइ कि होइ इक संग भुआलू * हँसब ठठाइ फुलाउब गालू॥
दानि कहाउब अरु कृपणाई * चाहिय क्षेम कुशल रौताई ॥
छाँड़हु वचन कि धीरज धरहू * जनि अबलाइव करुणा करहू ॥
तनु तिय तनय धाम धन धरणी * सत्यसिंधु कहँ तृणसमबरणी॥
"दीन दान फिर माँगहु राजा * परिहरि लोक वेदकी लाजा" ॥
दोहा–मर्म बचन सुनि राउ कह, कछुक दोष नाहिं तोर ॥
लाग्यउ मोह पिशाच जनु, काल कहावत मोर ॥ ३८ ॥
चहत न भरत भूपपद भोरे * विधि वश कुमति बसी उर तोरे
सो सब मोर पाप परिणामू * कछु न बसाइ भयोविधिवामू ॥
सुबस बसिहिपुनिअवध सुहाई * सब गुण धाम राम प्रभुताई ॥
करिहैं भाइ सकल सेवकाई *होइहै तिहुँपुर राम बड़ाई ॥
तोर कलंक मोर पछिताऊ * मुयउमेटिनाहिं जाइहि काऊ ॥
अब तोहिं नीक लागु कर सोई * लोचनओट बैठु मुखगोई ॥
जौलौं जियौं कहौं कर जोरी * तौलौं जनि कछु कहसिबहोरी॥
फिरि पछितैहसि अन्त अभागी * मारसि गाय नाहरू लागी ॥

१ दुःखितवचन । २ हथिनी । ३ पाटिनामछली । ४ भूलिहुकर । ५ फल । ६ आँखोंकीआड । ७ छिपाके ।

दोहा—पच्छउराउ कहि कोटि विधि, काहे करसि निदान ॥
कपट चतुर नहिं कहति कछु, जागति मनहुँ मशान ॥३९॥
राम राम रटि विकलभुआलू * जनु विनु पंख विहंग विहालू ॥
हृदय मनाव भोर जनि होई * रामहिं जाइ कहै जनि कोई ॥
उदयकरहुजनिरविरविकुलगुरु * अवध विलोकि शूल होइहिउर॥
भूप प्रीति कैकयि निठुराई * उभय अवधि विधि रचीबनाई ॥
विलपत नृपहिभयउभिनुसारा * वीणा वेणु शंख ध्वनि द्वारा ॥
पढ़हिं भाट गुण गावहिं गायक * सुनत नृपहिलागतजनुसायक॥
मंगल कलश सोहाइ न कैसे * सहगामिनी विभूषण जैसे ॥
त्यहि निशि नींद परीनहिं काहू * राम दरश लालसा उछाहू ॥
"कबहिं उदय रविहोहिं विहाना * देखब नयनन कृपानिधाना ॥
गज आरूढ़ राम सिय संगा * शोभातनु शतकोटि अनंगा ॥
करत मनोरथ रैनि सिरानी * प्रात प्रगट जागे मुनिज्ञानी ॥
दोहा—द्वार भीर सेवक सचिव, कहहिं उदय रवि देखि ॥ त्रयोदश
जागे अजहुँ न अवधपति, कारण कवन विशेषि ॥ ४० ॥
पिछले पहर भूप नित जागा * आजुहमहिंबड़अचरजलागा ॥
जाहु सुमन्त जगावहु जाई * कीजिय काज रजायसु पाई ॥
गे सुमन्त नृप मन्दिर माहीं * देखि भयानक जात डराहीं ॥
धाइखाइ जनु जात न हेरा * मानहुँ विपति विषाद बसेरा ॥
पूछत कोउ न उतर कछु देई * गे ज्यहि भवन भूप कैकेयी ॥
कहि जयजीव बैठि शिरनाई * देखि भूप गति गयउ सुखाई ॥
शोक विकल विवरण महि परेऊ * मानहुँ कमल मूल परिहरेऊ ॥
सचिव सभीत सकहि नहिं पूँछी * बोली अशुभ भरी शुभछूँछी ॥
दोहा—परी न राजहिं नींद निशि, मर्म्म जान जगदीश ॥
राम राम रटि भोर किय, हेतु न कहेउ महीश ॥ ४१ ॥
आनहु रामहिं वेगि बुलाई * समाचार तब पूँछहु आई ॥

चल्यउसुमन्त राउरुख जानी * लखी कुचाल कीन्ह कछुरानी ॥
शोच विवश महि परै न पाऊ * रामहिं बोलि कहहिं का राऊ ॥
उर धरि धीरज गयउ दुआरे * पूँछहि सकल देखि मनमारे ॥
समाधान मन कर सबहीका * गये जहाँ दिनकर कुलटीका ॥
राम सुमंतहि आवत देखा * आदर कीन्ह पिता सम लेखा ॥
निरखि वदन कहि भूप रजाई * रघुकुल दीपहि चले लिवाई ॥
राम कुभाँति सचिव सँग जाहीं * देखि लोग जहँ तहँ बिलखाहीं ॥
दोहा--जाइ दीख रघुवंशमणि, नरपति निपट कुसाज ॥
सहमि परचउ लखि सिंहनहिं, मनहुँ वृद्धगजराज ॥ ४२ ॥
सूखे अधर जरे सब अंगा * मनहुँ दीन मणिहीन भुजंगा ॥
सरुष समीप देखि कैकेयी * मानहुँ मृत्यु घरी गनि लेई ॥
करुणामय रघुनाथ स्वभाऊ * प्रथम दीख दुख सुना नकाऊ॥
तदपि धीर धरि समय बिचारी * पूँछा मधुर वचन महतारी ॥
मोहिकहमातु तात दुखकारण * करियतनज्यहिहोइ निवारण ॥
सुनहु राम सबकारण एहू * राजाहि तुम पर बहुतसनेहू ॥
देन कह्यउ मोहिं दुइ वरदाना * माँगेउ जो कछुमोहिंसुहाना ॥
सो सुनि भयउ भूप उर सोचू * छाँडि न सकहिंतुम्हारसँकोचू ॥
दोहा--सुत सनेह इत वचन उत, संकट पन्यउ नरेश ॥
सकहु तो आयसु शीश धरि, मेटहु कठिन कलेश ॥ ४३ ॥
निधरक बैठि कहत कटुवानी * सुनत कठिनताअतिअकुलानी॥
जीभकमान वचन शरजाना * मनमहीप मृदुलक्षसमाना ॥
जनु कठोरपन धरे शरीरा * सीख धनुष विद्या वरवीरा ॥
सब प्रसंग रघुपतिहि सुनाई * बैठी जनु तनु धरि निठुराई ॥
मनमुसुकाहिं भानुकुलभानू * राम सहज आनन्द निधानू ॥
बोले वचन विगत सब दूषण * मृदु मंजुल जनुवागविभूषण ॥
सुनुजननी सोइ सुत बड़भागी * जो पितु मातु वचनअनुरागी ॥

१ दुःखित होते हैं। २ बूढ़ाहाथी। ३ ओष्ठ। ४ पिता। ५ निशाना। ६ रहित। ७ निर्मल। ८ सरस्वती। ९ शृंगार

तनय मातु पितु पोषणहारा * दुर्लभ जननी यह संसारा ॥
दोहा–मुनिगण मिलन विशेषवन, सबहिं भाँति भलमोर ॥
तेहि महँ पितु आयसु बहुरि, सम्मत जननी तोर ॥४४॥
भरत प्राणप्रिय पावहिंराजू *विधिसबविधिमोहिंसन्मुखआजू
जो नजाहुँ वन ऐस्यहु काजा * प्रथमगणियमोहिंमूढसमाजा ॥
सेवहिं रंड कल्पतरु त्यागी * परिहरि अमियलेहिंविषमाँगी॥
तेउ न पाइ अससमयचुकाहीं * देखु विचारि मातु मन माहीं ॥
अम्ब एक दुख मोहिं विशेखी * निपट विकल नरनायक देखी॥
थोरी बात पितहिं दुखभारी * होतप्रतीति न मोहिं महतारी ॥
राउ धीर गुण उदधि अगाधू * भामोतें कछु बड अपराधू ॥
ताते मोहिं न कहत कछु राऊ * मोरशपथ तोहिंकहुसतिभाऊ॥
दोहा–सहज सरल रघुवर वचन, कुमति कुटिल करि जान ॥
चलै जोंक जिमि वक्र गति, यद्यपि सलिल समान ॥४५॥
रहसी रानि राम रुख पाई * बोली कपट सनेह जनाई ॥
शपथ तुम्हारि भरतके आना * हेतुन दूसर मैं कछु जाना ॥
तुम अपराध योग नहिं ताता * जननी जनक बन्धुसुखदाता ॥
राम सत्य तुम जो कछु कहहू * तुम पितु मातु वचन रत अहहू॥
पितहि बुझाय कहो बलि सोई * चौथे पन अघ अयश न होई ॥
तुमसम सुवन सुकृत जेहिदीन्हें*उचित न तासु निरादर कीन्हें ॥
लागहिं कुमुख वचन शुभ कैसे* मगह गयादिक तीरथ जैसे ॥
रामहिं मातु वचन सब भाये *जिमिसुरसरिगतसलिलसुहाये॥
दोहा–गै मूर्च्छा रामहिं सुमिरि, नृप फिर करवटलीन्ह ॥
सचिव राम आगमन कहि, विनय समयसमकीन्ह ॥४६॥
जब नृप अकनि राम पगुधारे * धरि धीरज तब नयन उघारे ॥
सचिव सँभारि राउ बैठारे * चरण परत नृप राम निहारे ॥
लिहे सनेह विकल उर लाई * गैमणि फणिकबहुरिजिमिपाई॥

१ अमृत । २ शील, शांति, शूरता, दया, उदारता, वैराग्य, ज्ञान इत्यादिगुणोंके समुद्रहैं । ३ पार्ना । ४ हृदयमें हर्षितभई ।

 ५ सुमंतके वचन

रामहिं फिरै रहैं अरनाहू * चला विलोचन नारि प्रवाहू ॥
शोक विकल कछु करै अपारा * हृदय लगावत बारहिं बारा ॥
विधिहिं मनाव राउ मन माहीं * ज्यहिं रघुनाथनकानन जाहीं ॥
सुमिरिमहेशहिं कहहिं निहोरी * विनती सुनहु सदाशिव मोरी॥
आशुतोष तुम औढर दानी * आरत हरहु दीन जन जानी ॥
दोहा-तुम प्रेरक सबके हृदय, सो मति रामहिं देहु ॥
वचन मोर तजि रहहिं घर, परिहरि शील सनेहु ॥ ४७॥
अयश होउ बरु सुयश नशाऊ * नरक परौं बरु सुरपुर जाऊ ॥
सब दुख दुसह सहावहु मोहीं * लोचन ओट राम जनि होहीं॥
असमनगुणत राउ नहिं बोला * पीपर पात सरिस मन डोला॥
रघुपति पितहिं प्रेमवश जानी*पुनि कछुकहउमातुअनुमानी ॥
देश काल अवसर अनुसारी * बोले वचन विनीत विचारी ॥
तात कहौं कछु करौं ढिठाई * अनुचितक्षमबजानिलरिकाई॥
अतिलघुबात लागि दुखपावा* काहुन मोहिं कहि प्रथम जनावा
देखि गुसाँइहिं पुछेउँ माता * सुनि प्रसंग भा शीतल गाता ॥
दोहा-मंगल समय सनेह वश, शोच परिहरिय तात ॥
आयसु देइय हर्षि हिय, कहि पुलके प्रभु गात ॥ ४८ ॥
धन्य जन्म जगतीतल तासू * पितहि प्रमोद चरित सुनि जासू॥
चारि पदारथ करतल ताके* प्रिय पितु मातु प्राणसम जाके॥
आयसु पालि जन्म फल पाई * ऐहौं वेगहि होहु रजाई ॥
बिदा मातुसन आवौं माँगी * चलिहौं वनहिंबहुरि पग लागी॥
अस कहि राम गमन तब कीन्हा * भूपशोकवश उतर न दीन्हा ॥
नगर व्यापि गइ बात सुतीछी * छुवत चढ़ी जनु सब तनु बीछी॥
सुनि भये विकल सकल नरनारी*बेलि विटप जनु लागि दवारी ॥
जो जहँ सुनै धुनै शिर सोई * बड़ विषाद नहिं धीरज होई ॥
दोहा-मुख सूखहिं लोचन स्रवहिं, शोक न हृदयसमाय ॥

मानहुँ करुणारस कटक, उतरी अवध बजाय ॥४९॥

भलि बनाइ बिधि बात बिगारी * जहँ तहँ देहिं कैकयिहि गारी ॥
यहि पापिनिहि बूझि का होऊ * छार भवन पर पावक धरेऊ ॥
निजकर नयन काढ़ि चह दीखा * डारि सुधा विष चाहत चीखा ॥
कुटिल कठोर कुबुद्धि अभागी * भइ रघुवंश वेणु वन आगी ॥
पल्लव बैठि पेड़ इन काटा * सुखमहँ शोक ठाट इन ठाटा ॥
सदा राम इहि प्राण समाना * कारण कवन कुटिलपन ठाना ॥
सत्य कहहिं कवि नारि स्वभाऊ * सब बिधि अगम अगाधदुराऊ ॥
निज प्रतिबिम्ब मुकुर गहिजाई * जानि न जाइ नारि गति भाई ॥

दोहा—का नहिं पावक जारि सकै, का न समुद्र समाइ ॥
का न करै अबला प्रबल, केहि जग काल न खाइ ॥५०॥

का सुनाइ बिधि काह सुनावा * का दिखाइ चह काह दिखावा ॥
एक कहैं भल भूप न कीन्हा * वरविचारि नहिं कुमतिहि दीन्हा ॥
जो हठि भयउ सकल दुखभाजन * अबला बिबश ज्ञान गुण गाजनु ॥
एक धर्म परमिति पहिचाने * भूपति दोष नाहिं देहिं सयाने ॥
शिबि दधीचि हरिचन्द कहानी * एक एक सन कहहिं बखानी ॥
एक भरत कर सम्मत कहहीं * एक उदास मौन है रहहीं ॥
कान मूँद कर रद गहि जीहा * एक कहहिं यह बात अलीहा ॥
सुकृत जाइ अस कहत तुम्हारे * भरत राम कहँ प्राणपियारे ॥

* एक समय वसिष्ठजीने विश्वामित्रसे राजा हरिश्चन्द्रकी बड़ाई की कि, रघुवंशमें ऐसा राजा नहीं हुआ सो विश्वामित्रने राजाकी परीक्षाके अर्थ तपबलसे स्वप्नमें राजासे राज्य भंडार सब संकल्प करालिया और प्रातःकाल जायके कहा कि आपने रात्रिको राज्य हमें संकल्प करादिया परन्तु उसकी दक्षिणा दीजिये और राज्य छोड़िये यह सुन राजाने बिनती किया कि महाराज ! मेरेपास कुछ नहीं है इससे यह ऋण रहैगा हम उद्योग करके भरदेवेंगे ऐसा कह स्त्री पुत्रको ले राज्यछोड़ काशीको चले बाटमें विश्वामित्र ब्राह्मणका रूप धरके जो जो शरीरपोषणार्थ किसी उद्योगसे इनको मिले सो भोजनकी वेला अपनेको मांगलेवैं इसप्रकार कष्ट सहते २ राजा काशीमें आये तब विश्वामित्रने कहा महाराज ! मेरी दक्षिणा दीजिये तब राजाने स्त्री पुत्रको एक ब्राह्मणके हाथ बेच डाला

१ अग्नि । २ डार । ३ शीशा । ४ स्त्री । ५ दशन । ६ जिह्वा । ७ मिथ्या । ८ पुण्य ।

दोहा–चन्द्र स्रवै वरु अनल कण, सुधा होइ विष तूल ॥
स्वप्नेहुँ कबहुँ न करहिं कछु, भरत राम प्रतिकूल ॥ ५१ ॥

एक विधातहिं दूषण देहीं * सुधा दिखाइ दीन्ह विष जेहीं ॥
खरभर नगर सोच सबकाहू * दुसह दाह उर मिटा उछाहू ॥
विप्र वधू कुल मान जठेरी * जे प्रिय परम कैकयी केरी ॥
लगीं देन शिख शील सराही * वचन बाण सम लागहिं ताही ॥
भरत न प्रिय मोहिंरामसमाना * सदाकहहु यह सब जग जाना ॥
करहु राम पर सहज सनेहू * केहि अपराध आजु वन देहू ॥
कबहुँ न कीन्ह सवति अवरेऊ * प्रीति प्रतीति जान सब देशू ॥
कौशल्या अब काह बिगारा * तुम ज्यहिलागि वज्र उर मारा ॥

दोहा–सीय कि पिय सँग परिहरिहि, लषण कि रहिहहिं धाम ॥
भरत कि भूजब राजपुर, नृप कि जियहिं विनुराम ॥ ५२ ॥

असविचारि जिय छाँडहुकोहू * शोक कलंक कोठि जनिहोहू ॥
भरतहिं अवशि देहु युवराजू * कानन कौन रामकर काजू ॥
नाहिंन राम राज्यकरभूखे * धर्म धुरीण विषय रस रूखे ॥
गुरुगृह बसहिं रामतजिगेहू * नृपसन असवर दूसर लेहू ॥
रामसरिस सुत कानन योगू * कहाकहहिं सुनि तुमकहँ लोगू ॥
जो न मानिहौ कहे हमारे * नहिं लागिहि कछु हाथतुम्हारे ॥

वोह धनले विश्वामित्रको दिया शेष जो रहा उसके निमित्त आप श्मशानके अधिकारीके यहां अपनेको प्रतिनिधि किया तब उस मशानाधिकारीने राजाहरिश्चन्द्रको मशान घाटपर कर लेनेको नियत किया वहाँ रहके अपने स्वामीका काम धर्मपूर्वक किया करैं फिर विश्वामित्रने राजा हरिश्चन्द्रके पुत्रको सर्प बन डसा तब उस मुर्देको उसकी माता जलानेके लिये मशानघाटपर आई तब राजाने कहा यहाँ जो कर नियतहै सो दोगी तब फूंकने पाओगी तब स्त्री रोकै बोली कि, महाराज! मैं तुम्हारी भार्य्यां हूं और यह पुत्रहै दैवकी विपरीततासे इसदशाको प्राप्तहूईहूं अब मेरे पास एक कौड़ीभी नहीं हम कहां से देवैं इस बातको सुन राजा हरिश्चन्द्रने कहामैं धर्मका निरादर नहीं करूंगा इससे विना करदिये फूंकने नहीं पावोगी तब रानी दुःखितहो अपने तनुका वस्त्र उतारनेके लिये हाथ बढ़ाने लगी कि त्रिलोकी कांप गई इतनेमें देवताओं सहित विष्णुभगवान् आगये और कुँवर रोहिताश्वको जिवाय अयोध्याके राज्यपर पुनः स्थापित किया अन्तमें सबको मुक्तिदी ॥

१ पीडा। २ राज्यकरहिंगे अर्थात् न करहिंगे। ३ क्रोध। ४ मिटा। ५ उदमें। ६ धर्मकीध्वजाको धारण करनेवाले।

जो परिहास कीन्ह कछु होई * तौ कहि प्रगट जनावहु सोई ॥
उठहु वेगि सोइ करहु उपाई * जेहि विधि शोककलंकनशाई ॥
छंद–ज्यहिभाँति शोक कलंकजाइ उपायकरि कुल पालहू ॥
हठि फेरि रामहिं जातवन जनि बात दूसरि चालहू ॥
जिमिभानुबिनदिनप्राणबिनतनचंद्रबिनाजिमियामिनी ॥
तिमिअवधतुलसीदासप्रभुबिनसमुझुरी जियभामिनी ॥२॥
सो०–सखिनसिखावनदीन्ह, सुनत मधुर परिणाम हित ॥
तेइँकछुकानन कीन्ह, कुटिल प्रबोधी कूबरी ॥ २ ॥
उतर न देइ दुसह रिसरूखी *मृगिहिंचितवजनुबाघिनिभूखी॥
व्याधिअसाधिजानितिनत्यागी * चलींकहतिमतिमन्दअभागी ॥
राज्य करत इहि दैव बिगोई * कीन्ह्यसि असजसकरैनकोई ॥
इहिविधिविलपहिं पुरनरनारी * देहिं कुचालिहि कोटिक गारी॥
जरहिं विषम ज्वर लेहिंउसाँसा* कवनराम बिनु जीवन आसा ॥
विपुल वियोग प्रजा अकुलानी * जिमिजलचरगण सूखतपानी॥
अति विषाद वश लोग लुगाई * गये मातु पहँ रामगुसाँई ॥
मुख प्रसन्न चित चौगुण चाऊ * हृदयशोच जनि राखहिं राऊ ॥
दोहा–नव गयन्द[2] रघुवंशमणि, राज अलान[3] समान ॥
छूटि जान वन गमन सुनि, उर आनँद अधिकान ॥ ५२ ॥
रघुकुलतिलक जोरि दोउ हाथा * मुदित मातु पद नायउ माथा॥
दीन्ह अशीश लाइ उर लीन्हें * भूषण वसन निछावर कीन्हें ॥
बार बार मुख चुंबति माता * नयन नेह जल पुलकित गाता॥
गोद राखि पुनि हृदय लगाये * स्रवत प्रेम रस पयद सुहाये ॥
प्रेम प्रमोद न कछु कहिजाई * रंक धनद पदवी जनु पाई ॥
सादर सुन्दर बदन निहारी * बोली मधुर वचन महतारी ॥
कहहु तात जननी बलिहारी * कबहिं लग्न मुद मंगलकारी ॥
सुकृत[5] शील सुखसीव[6] सुहाई * जन्म लाभ लहिं अवध अघाई॥

१ हँसी। २ नवीनहाथीसम। ३ पैरकीबेड़ी। ४ रत्न। ५ पुण्य। ६ सुखकीमर्यादा।

दोहा–ज्याहि चाहत नर नारि सब, अति आरत इहिभाँति ॥
जिमि चातकि चातक तृषित, वृष्टिशरद्ऋतु स्वाति ॥५४॥

तात जाउँ बलि वेगि अन्हाहू * जो मन भाव मधुर कछुखाहू ॥
पितु समीप तब जायहु भैया * भइ बड़ि बार जाय बलिमैया ॥
मातु वचन सुनि अतिअनुकूला * जनु सनेह सुरतरुके फूला ॥
सुखमकरन्द भरे श्रीमूला * निरखि राममनभँवर न भूला ॥
धर्मधुरीण धर्म्मगति जानी * कहेउ मातुसनअतिमृदुवानी ॥
पिता दीन्ह मोहिं कानन राजू * जहँ सब भाँति मोर बडकाजू ॥
आयसु देहु मुदित मन माता * ज्याहि मुद मंगलकाननजाता ॥
जनि सनेह वश डरपसि भोरे * आनँद मातु अनुग्रहं तोरे ॥

दोहा–वर्ष चारिदश विपिन वासि, करि पितुवचनप्रमान ॥
आय पाँय पुनि देखिहौं, मन जनि करसिमलान ॥५५॥

वचन विनीत मधुर रघुवरके * शर समलाग मातु उरकरके ॥
सहमि सूखि सुनि शीतल वानी * जिमि जवास पर पावस पानी ॥
कहि न जाय कछु हृदय विषादू * जनु सहमे करि केहरि नादू ॥
नयन सलिल तनु थरथर काँपी * माँजा मनहुँ मीन कहँ व्यापी ॥
धरि धीरज सुतवदन निहारी * गद्गद वचन कहति महतारी ॥
तात पितहिं तुम प्राणपियारे * देखिमुदितनित चरिततुम्हारे ॥
राज्य देन कहँ शुभ दिन साधा * कह्यउ जाय वन केहिअपराधा ॥
तात सुनावहु मोहिं निदानू * को दिनकरकुल भयउ कृशानू ॥

दोहा–निरखि राम रुख सचिव सुत, कारण कहेउ बुझाइ ॥
सुनि प्रसंग रहि मूक गति, दशा वरणि नहिं जाइ ॥ ५६ ॥

राखि न सकहिं न कहिसकजाहू * दुहूँ भाँति उर दारुण दाहू ॥
लिखत सुधाकर लिखिगा राहू * विधि गतिवाम सदासबकाहू ॥
धर्म्म सनेह उभयमति घेरी * भइ गति साँप छछुंदरि केरी ॥
राखौं सुतहि होइ अनुरोधू * धर्म्म जाइ अरु बन्धु विरोधू ॥

१ सम्पदाकीमूल । २ कृपा । ३ वन । ४ हाथी । ५ सिंह । ६ कारण ।

कहौं जान वन तौ बड़ि हानी * संकट सोच विकल भइ रानी ॥
बहुरि समुझि तियधर्मसयानी * राम भरत दोउ सुत सम जानी ॥
सरल स्वभाव राम महतारी * बोली वचन धीर धरि भारी ॥
तात जाउँ बलि कीन्हेउ नीका * पितुआयसु सब धर्म्मकटीका ॥
दोहा–राज्य देन कह दीन्ह वन, मोहिं न दुख लवलेश ॥
तुम बिन भरतहि भूपतिहि, प्रजहिं प्रचण्ड कलेश ॥ ५७ ॥
जो केवल पितु आयसु ताता * तौ जनि जाहु जानि बड़ि माता ॥
जो पितु मातु कहेउ वन जाना * तौ कानन शत अवध समाना ॥
पितु वन देव मातु वनदेवी * खग मृग चरण सरोरुह सेवी ॥
अन्तहु उचित नृपहिं वनवासू * वय विलोकि हिय होत हरासू ॥
बड़भागी वन अवध अभागी * जो रघुवंश तिलक तुम त्यागी ॥
जो सुत कहौं संग मोहिं लेहू * तुम्हरे हृदय होइ संदेहू ॥
पुत्र परमप्रिय तुम सबहीके * प्राण प्राणके जीवन जीके ॥
ते तुम कहहु मातु वन जाऊं * मैं सुनि वचन बैठि पछिताऊं ॥
दोहा–यह विचारि नहिं करउँ हठ, झूठ सनेह बढ़ाइ ॥
मानि मातुके नात बलि, सुरति बिसरि जनि जाइ ॥ ५८ ॥

अथ क्षेपक ।

शुक्र सोम रवि धनद यमादिक * रक्षा करहिं तुम्हारि अनादिक ॥
राम दण्डकारण्य निवासी * तुमहिं देहिं ये सब सुखरासी ॥
अग्नि वायु अरु धूम पुनीता * ऋषिमुखच्युतसबमंत्रविनीता ॥
तुमहिं आचमन करत सदाहीं * रक्षा करहिं राम बलि जाहीं ॥
सर्व लोक प्रभु सब जगकारी * विधि ऋषिगणसबजेअसुरारी ॥
वनवासी रघुनंदन तोहीं * पालहिं कृपा करहिं यह मोहीं ॥
ऋतुसागर श्रुति द्विपरु लोका * दिशाआदितुमकाहिंविशोका ॥
करहिं राम अरु नानामंगल * देहिं बहुरि तव मिटहिंअमंगल ॥
यह कहि सुत शिर अक्षत शेषा * जननी कारि कीन्हों शुभ वेषा ॥

१ दुःश शोच ।

चंदनादि सब गंध लगाये * राम माथमहँअति मन भाये ॥
दोहा–बाँध ओषधी भुजनमें, देवी देव मनाय ॥
विदा किये रघुवंश मणि, दशा कही नहिं जाय ॥
इति क्षेपक।

देव पितर सब तुमहिं गुसाँई * राखहिं नयन पलककी नाई ॥
अवधि अम्बु प्रिय परिजनमीना * तुम करुणाकर धर्मधुरीना ॥
असविचारि सोइ करहु उपाई * सबहिं जियत जेहि भेटहुआई ॥
जाहु सुखेन वनहिं बलि जाऊं * करि अनाथ जन परिजनगाऊं॥
सबकर आजु सुकृत फल बीता * भये कराल काल विपरीता ॥
बहु विधिविलपिचरणलपटानी * परम अभागिनि आपुहिजानी॥
दारुण दुसह दाह उर व्यापा * बरणि नजाइ विलाप कलापा ॥
राम उठाइ मातु उर लावा * कहिमृदुवचनबहुतसमुझावा ॥
दोहा–समाचार तेहि समय सुनि, सीय उठी अकुलाय ॥
जाइ सासु पग कमल युग, वन्दि बैठि शिरनाय ॥ ५९ ॥
दीन्ह अशीश सासु मृदुवानी *अति सुकुमारि देखिअकुलानी॥
बैठि नमित मुख शोचति सीता * रूपराशि पति प्रेम पुनीता ॥
चलन चहत वन जीवननाथा * कवन सुकृतसन होइहिंसाथा ॥
की तनु प्राण कि केवल प्राणा * विधि करतबकछुजातनजाना ॥
चारु चरण नख लेखति धरणी * नूपुर मुखर मधुर कवि बरणी॥
मनहुँ प्रेम वश विनती करहीं * हमहिंसीयपदजनिपरिहरहीं॥
मंजु विलोचन मोचति वारी * बोली देखि राम महतारी ॥
तात सुनहु सियअतिसुकुमारी * सासुश्वशुर परिजनहिपियारी॥
दोहा–पिता जनक भूपाल मणि, श्वशुर भानुकुल भान ॥
पति रविकुलकैरवविपिन, विधु गुण रूप निधान ॥६०॥
मैं पुनि पुत्रवधू प्रिय पाई * रूपराशि गुण शील सुहाई ॥
नयनपुतरि इव प्रीति बढाई * राखहुँ प्राण जानकिहिं लाई ॥

१ अवधि जो चौदह बर्षकी सोई पानी। २ और प्रियबन्धु मछलीहैं। ३ कुटुंब। ४ पायल।

कल्पबेलि जिमि बहुविधि लाली * सींचि सनेह सलिल प्रतिपाली ॥
फूलत फलत भयउ विधि वामा * जानि न जाइ काह परिनामा ॥
पलँग पीठ तजि गोद हिंडोरा * सिय न दीन पग अवनि कठोरा ॥
जिवनमूरि जिमि जुगवति रहेऊँ * दीप वाति नहिं टारन कहेऊँ ॥
सो सिय चहति चलन वन साथा * आयसु काह होय रघुनाथा ॥
चन्द्रकिरण रस रसिक चकोरी * रविरुख नयन सकै किमि जोरी ॥
दोहा—करि केहरि निशिचर चरहिं, दुष्ट जंतु वन भूरि ॥
विषवाटिका कि सोह सुत, सुभग सजीवन मूरि ॥ ६१ ॥
वन हित कोल किरातकिशोरी * रची विरंचि विषयरस भोरी ॥
पाहनकृमि जिमि कठिन स्वभाऊ * तिनहिं कलेश न कानन काऊ ॥
की तापस तिय कानन योगू * जिन तप हेतु तजा सब भोगू ॥
सिय वन वसिहि तात केहि भाँती * चित्र लिखित कपि देखि डराती ॥
सुरसरि सुभग वनज वनचारी * डाबर योग कि हंसकुमारी ॥
अस विचारि जस आयसु होई * मैं शिख देउँ जानकिहि सोई ॥
जो सिय भवन रहै कह अम्बा * मो कहँ होय प्राण अवलम्बा ॥
सुनि रघुवीर मातु प्रिय वानी * शील सनेह सुधा जनु सानी ॥
दोहा—कहि प्रियवचन विवेकमय, कीन्ह मातु परितोष ॥
लगे प्रबोधन जानकिहि, प्रगट विपिन गुणदोष ॥ ६२ ॥
मातु समीप कहत सकुचाहीं * बोले समय समुझि मनमाहीं ॥
राजकुमारि शिखावन सुनहू * आनभाँति जिय जनि कछु धरहू ॥
आपन मोर नीक जो चहहू * वचन हमार मानि घर रहहू ॥
आयसु मोर सासु सेवकाई * सब विधि भामिनि भवन भलाई ॥
यहि ते अधिक धर्म नहिं दूजा * सादर सासु श्वशुर पदपूजा ॥
जब जब मातु करिहि सुधि मोरी * होइहि प्रेमविकल मति भोरी ॥
तब तब तुव कहि कथा पुरानी * सुन्दरि समुझायहु मृदुबानी ॥
कहौं स्वभाव शपथ शत मोहीं * सुमुखि मातुहित राखौं तोहीं ॥

१ पुत्री किन्तु षोडश वर्षकी आयु । २ अज्ञान । ३ पत्थरके कीडे ।

दोहा-गुरु श्रुति सम्मत धर्म्म फल, पाइय बिनहिं कलेश ॥
हठ वश सब संकट सहे, गालव नहुष नरेश ॥ ६३ ॥

मैं पुनि करि प्रमाण पितुवानी * वेगिफिरब सुनु सुमुखिसयानी॥
दिवस जात नहिं लागिहि बारा * सुन्दरि शिखवनसुनहुहमारा ॥
जो हठ करहु प्रेमवश बामा * तौ तुम दुख पाउब परिणामा ॥
कानन कठिन भयंकर भारी * घोर घाम हिम वारि बयारी ॥
कुशकंटक मग कंकर नाना * चलब पयादेहि विनुपदत्रांना ॥
चरण कमल मृदुमंजु तुम्हारे * मारग अगम भूमिधर भारे ॥
कन्दर खोह नदी नद नारे * अगम अगाध न जाहिं निहारे ॥
भालु बाघ वृक केहरि नागा * करहिंनाद सुनि धीरज भागा ॥

दोहा-भूमिशयन वल्कल बसन, अशन कंद फल मूल ॥
तेकिसदा सबदिन मिलहिं, समय समय अनुकूल ॥ ६४ ॥

नर अहार रजनीचर करहीं * कपट वेष वन कोटिन धरहीं ॥
लागै अति पहारकर पानी * विपिनविपतिनहिंजातबखानी॥
व्यालकराल विहँग वन घोरा * निशिचर निकरनारिनरचोरा॥
डरपहिं धीर गहन सुधि आये * मृगलोचनितुम भीरुस्वभाये ॥
हंसगमनि तुम नहिं वन योगू * सुनि अपयश देहहिं मोहिंलोगू॥
मानस सलिल सुधा प्रतिपाली * जियकी लवनपयोधिमराली ॥

* गालवऋषिने जब विद्यापढ विश्वामित्रसे कहा कि दक्षिणामाँगो तब विश्वामित्र बोले कि,दक्षिणा न लेंगे इसपर गालवने प्रत्युत्तर कर हठ किया तब विश्वामित्रने इनको हठीजान सहस्र श्यामकर्ण घोडे मांगे। यह सुन गालवऋषि घोड़ेकी खोजमें चले ढूंढते २ तीन राजाओंके यहाँ दो दो सौ घोडे मिले परन्तु उन राजाओंने कहा कि हमारे पुत्र नहीं हैं इससे पुत्रके पलटेमें घोडा देंगे फिर गालवने ययाति राजाके पास जाय एक कन्यामांगी उस कन्याको वर था कि,चाहै जिस्से पुत्र उत्पन्न करले परन्तु वह काँरीही बनीरहै वह कन्या लेजाय तीनों राजाओंको पुत्र उत्पन्न कराय छः सौ घोडे लैके शेषके लिये निराशहो विश्वामित्रके पास जाय निवेदन किया. तब विश्वामित्रने दोसौ घोडेकी कीमत एक पुत्र जान उस कन्यामें दो पुत्र उत्पन्न किये और छः सौ घोडे ले गालवको आशीर्वाद दे बिदा किया ॥

१ अंत। २ जूती। ३ रीछ। ४ भेडिये। ५ सर्प-हाथी। ६ भोजपत्र। ७ भोजन। ८ राक्षस। ९ लवणसमुद्र।

नव रसाल बनविहरण शीला * सोहकिकोकिलबिपिनकरीला॥
रहहु भवनअस हृदय विचारी *चन्द्रवदनि दुख कानन भारी॥
दोहा–सहज सुहृद गुरु स्वामि शिख, जो न करै शिरमानि ॥
सो पछिताइ अघाइ उर, अवशि होइ हितहानि ॥ ६५ ॥
सुनि मृदुवचन मनोहर पियके *लोचननलिन भरे जल सियके॥
शीतल शिख दाहक भइ कैसे * चकइहि शरद चाँदनी जैसे ॥
उतर न आव विकल वैदेही * तजन चहत मोहिं परमसनेही॥
वर वश रोकि विलोचन वारी * धरि धीरज उर अवनिकुमारी ॥
लागि सासुपद कह कर जोरी * क्षमब मातु बड़ अविनयमोरी ॥
दीन प्राणपति मोहिंशिख सोई * जेहिविधि मोर परमहित होई॥
मैं पुनि समुझि दीख मनमाहीं * पियवियोग सम दुखजगनाहीं॥
यहिविधिसिय सासुहिसमुझाई * कहतिपतिहिवरविनयसुनाई ॥
दोहा–प्राणनाथ करुणायतन, सुन्दर सुखद सुजान ॥
तुमविनु रघुकुल कुमुदविधु, सुरपुर नरक समान ॥ ६६ ॥
मातु पिता भगिनी प्रिय भाई * प्रिय परिवार सुहृद समुदाई ॥
सासु श्वशुर गुरु सुजन सहाई * सुठि सुन्दर सुशील सुखदाई ॥
जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते * प्रिय विनु तियहितरणिते ताते॥
तन धन धाम धरणि पुरराजू * पतिविहीन सब शोक समाजू ॥
भोग रोग सम भूषण भारू * यमयातना सरिस संसारू ॥
प्राणनाथ तुम विनु जग माहीं * मोकहँ सुखदकतहुँकोउनाहीं॥
जिय विन देह नदी विन वारी * तैसहिनाथ पुरुष बिन नारी ॥
नाथ सकल सुखसाथ तुम्हारे * शरद विमल विधु वदन निहारे॥
दोहा–खग मृग परिजन नगर बन, बल्कल वसन दुकूल ॥
नाथ साथ सुर सदन सम, पर्णशाल सुखमूल ॥ ६७॥
वनदेवी वनदेव उदारा * करिहैं सासु श्वशुर सम सारा॥

जब शरीरको त्याग जीव धर्मराजके पास जाताहै तो विनदेह दुःख सुख कौन भोगे इसलिये अंगुष्ठ प्रमाण शरीर धर्मराजके यहाँ तयार रहताहै उसीकों "यमयातना" कहते हैं।

कुश किसलय साथरी सुहाई * प्रभु सँग मंजु मनोज तुराई ॥
कन्द मूल फल अमिय अहारू * अवधसौधसतसरिस पहारू ॥
क्षणक्षणप्रभुपदकमल बिलोकी * रहिहौंमुदितदिवसजिमिकोकी ॥
बन दुख नाथ कहेउ बहुतेरे * भय बिषाद परिताप घनेरे ॥
प्रभु बियोग लवलेश समाना * सबमिलि होहिं न कृपानिधाना ॥
असजियजानिसुजानशिरोमणि * लेइय सँग मोहि छाँड़िय जनि ॥
बिनती बहुत करौं का स्वामी * करुणामय उर अन्तर्यामी ॥
दोहा—राखिय अवध जो अवधि लगि, रहत न जानिय प्रान ॥
दीनबन्धु सुन्दर सुखद, शील सनेह निधान ॥ ६८ ॥
मोहि मग चलत न होइहि हारी * क्षण क्षण चरणसरोज निहारी ॥
सबहिं भाँति पिय सेवा करिहौं * मारगजनितसकलश्रमहरिहौं ॥
पाँव पखारि बैठि तरु छाहीं * करिहौं बाउ मुदित मनमाहीं ॥
श्रमकण सहित श्याम तनु देखे * का दुख समय प्राणपति पेखे ॥
सम महि तृण तरु पल्लव डासी * पाँय पलोटिहि सब निशि दासी ॥
बार बार मृदु मूरति जोही * लागिहि ताप बयारि न मोही ॥
को प्रभु सँग मोहिं चितवनहारा * सिंहवधुहिं जिमि शशक सियारा ॥
मैं सुकुमारि नाथ बन योगू * तुमहिं उचित तप मोकहँ भोगू ॥
दोहा—ऐसहु वचन कठोर सुनि, जो न हृदय बिलगान ॥
तो प्रभु विषमवियोगदुख, सहिहैं पामर प्रान ॥६९॥
असकहिसीय विकलभइभारी * वचन वियोग न सकी सँभारी ॥
देखि दशा रघुपति जिय जाना * हठराखे राखिहि नहिं प्राना ॥
कहेउ कृपालु भानुकुल नाथा * परिहरिशोच चलहुवनसाथा ॥
नाहिं विषादकर अवसर आजू * वेगि करहु वन गमन समाजू ॥
कहिप्रियवचनप्रियहि समुझाई * लगे मातु पद आशिष पाई ॥
वेगि प्रजा दुख मेटहु आई * जननी निठुर बिसरिजनिजाई ॥
फिरिहिदशाविधिबहुरिकिमोरी * देखिहौं नयन मनोहर जोरी ॥

सुदिन सुघरी तात कब होई * जननी जियत बदन बिधु जोई ॥
दोहा—बहुरि बच्छ कहि लाल कहि, रघुपति रघुबर तात ॥
कबहिं बुलाय लगाय उर, हरषि निरखिहौं गात ॥ ७० ॥
लखि सनेह कातरि महतारी * बचन न आव बिकल भइ भारी ॥
राम प्रबोध कीन्ह बिधि नाना * समय सनेह न जाइ बखाना ॥
तब जानकी सासु पग लागी * सुनिय मातु मैं परम अभागी ॥
सेवा समय दैव बन दीन्हा * मोर मनोरथ सफल न कीन्हा ॥
तजब छोभ जनि छाँड़िय छोहू * कर्म्म कठिन कछु दोष न मोहू ॥
सुनि सिय बचन सासु अकुलानी * दशा कवन बिधि कहौं बखानी ॥
बारहिंबार लाइ उर लीन्ही * धरि धीरज शिष आशिष दीन्ही ॥
अचल होउ अहिवात तुम्हारा * जबलगि गंग यमुन जलधारा ॥
दोहा—सीतहिं सासु अशीष शिख, दीन्ह अनेक प्रकार ॥
चली नाइ पदपद्म शिर, अति हित बारहिंबार ॥ ७१ ॥
समाचार जब लक्ष्मण पाये * व्याकुल बिलखि बदन उठि धाये ॥
कम्प पुलक तनु नयन सनीरा * गहे चरण अति प्रेम अधीरा ॥
कहि न सकत कछु चितवत ठाढ़े * मीन दीन जनु जलते काढ़े ॥
शोच हृदय बिधिका होनिहारा * सब सुख सुकृत सिरान हमारा ॥
मोकहँ काह कहब रघुनाथा * राखिहैं भवन कि लेहहिं साथा ॥
राम बिलोकि बन्धु कर जोरे * देह गेह सब तृण सम तोरे ॥
बोले बचन राम नयनागर * शील सनेह सरल सुखसागर ॥
तात प्रेमवश जनि कदराहू * समुझि हृदय परिणाम उछाहू ॥
दोहा—मातु पिता गुरु स्वामि शिख, शिरधरि करहिं सुभाय ॥
लहेउ लाभ तिन जन्मके, नतरु जन्म जग जाय ॥ ७२ ॥
अस जिय जानि सुनहु शिखभाई * करो मातु पितु पद सेवकाई ॥
भवन भरत रिपुसूदन नाहीं * राउ वृद्ध मम दुख मन माहीं ॥
मैं बन जाउँ तुमहिं लै साथा * होइहि सबबिधि अवध अनाथा ॥

गुरु पितु मातु प्रजा परिवारा * सबकहँ परै दुसह दुख भारा ॥
रहहु करहु सब कर परितोषू * नतरु तात होइहि बड़ दोषू ॥
जासु राज्य प्रिय प्रजा दुखारी * सोनृप अवशिनरकअधिकारी ॥
रहहु तात असनीति विचारी * सुनतलषण भये व्याकुलभारी ॥
सियरे वचन सूखि गे कैसे * परसत तुहिन तामरस जैसे ॥
दोहा–उतर न आवत प्रेमवश, गहे चरण अकुलाइ ॥
नाथ दास मैं स्वामि तुम, तजहु तौ कहा बसाइ ॥ ७३ ॥
दीन्ह मोहिं शिख नीक गुसाँई * लागत अगम अपनि कदराई ॥
नरवर धीर धर्म्मधुर धारी * निगम नीतिके ते अधिकारी ॥
मैं शिशु प्रभु सनेह प्रतिपाला * मन्दर मेरु कि लेइँ मराला ॥
गुरु पितु मातु न जानों काहू * कहौं स्वभाव नाथ पतियाहू ॥
जहँ लगि जगत सनेह सगाई * प्रीति प्रतीति निगम निजगाई ॥
मोरे सबै एक तुम स्वामी * दीनबन्धु उर अन्तर्यामी ॥
धर्म नीति उपदेशिय ताही * कीरति भूति सुगति प्रियजाही ॥
मन क्रम वचन चरणरति होई * कृपासिन्धु परिहरिय किसोई ॥
दोहा–करुणासिन्धु सुबन्धुके, सुनि मृदुवचन विनीत ॥
समुझाये उर लाइ प्रभु, जानि सनेह सभीत ॥ ७४ ॥
माँगहु बिदा मातु सन जाई * आवहु वेगि चलहु वन भाई ॥
मुदित भये सुनि रघुवरवानी * भयउ लाभबड़ मिटी गलानी ॥
हर्षित हृदय मातु पहँ आये * मनहुँ अन्ध फिरि लोचनपाये ॥
जाइ जननिपद नायउ माथा * मन रघुनंदन जानकि साथा ॥
पूँछेउ मातु मलिन मन देखी * लषणकहेउ सब कथाविशेषी ॥
गई सहमि सुनि वचन कठोरा * मृगी देखि जनु दव चहुँओरा ॥
लषण लखेउ भा अनरथ आजू * ये सनेह वश करब अकाजू ॥
माँगत बिदा समय सकुचाहीं * जानसंग विधि कहहिं कि नाहीं ॥
दोहा–समुझि सुमित्रा रामसिय, रूप सुशील स्वभाव ॥

१ सेवा । २ ठंढे । ३ पाला । ४ कमल । ५ श्रेष्ठ । ६ मन्दराचल पर्वत इत्यादि । ७ हंस । ८ सम्पदा ।

नृपसनेह लखि धुनेउ शिर, पापिन दीन्ह ५ दाँव ॥ ७५ ॥
धीरज धरेउ कुअवसर जानी * सहज सुहृद बोली मृदुवानी ॥
तात तुम्हार मातु वैदेही * पिता राम सब भाँति सनेही ॥
अवध तहाँ जहँ रामनिवासू * तहाँ दिवस जहँ भानु प्रकाशू ॥
जोपै राम सीय वन जाहीं * अवध तुम्हार काज कछु नाहीं ॥
गुरु पितु मातु बन्धु सुरसाईं * सेइय सकल प्राणकी नाईं ॥
राम प्राण प्रिय जीवन जीके * स्वारथ रहित सखा सबहीके ॥
पूजनीय प्रिय परम जहाँते * मानिह सकल रामके नाते ॥
अस जिय जानि संग वन जाहू * लेहु तात जग जीवन लाहू ॥
दोहा–भूरिभाग्य भाजन भयउ, मोहिं समेत बलिजाउँ ॥
जो तुम्हरे मन छाँड़ि छल, कीन्ह राम पद ठाउँ ॥ ७६ ॥
पुत्रवती युवती जग सोई * रघुवर भक्त जासु सुत होई ॥
नतरु बाँझ भलि वादिबियानी * रामविमुख सुतते हितहानी ॥
तुम्हरेहि भाग्य राम वन जाहीं * दूसर हेतु तात कछु नाहीं ॥
सकल सुकृतकरफल सुत येहू * राम सीय पदसहज सनेहू ॥
राग रोष ईर्षा मद मोहू * जनि स्वप्नेहु इनके वश होहू ॥
सकल प्रकार विकार विहाई * मन क्रम वचन करेउ सेवकाई
तुम कहँ वन सब भाँति सुपासू * सँग पितु मातु राम सियजासू ॥
ज्यहि न राम वन लहहिं कलेशू * सुत सोइकरेउ मोर उपदेशू ॥
छंद–उपदेश यहि जेहि तात तुम ते राम सिय सुख पावहीं ॥
पितु मातु प्रिय परिवार पुर सुख सुरति वन बिसरावहीं ॥
तुलसी सुतहि शिख देइ आयसु देइ पुनि आशिष दई ॥
रति होउ अविरलअमल सिय रघुवीर पद नित नित नई ३॥
सो०–मातुचरण शिरनाइ, चले तुरत शंकित हिये ॥
वागुरि विषम तुराइ, मनहुँ भागु मृग भाग वश॥ ३ ॥
गये लषण जहँ जानकिनाथा * भे मन मुदितपाइ प्रिय साथा॥

१ भीति । २ अचल । ३ निर्मल । ४ जाल । ५ हरिण ।

गुरु पितु मातु प्रजा परिवारा * सबकहँ परै दुसह दुख भारा ॥
रहहु करहु सब कर परितोषू * नतरु तात होइहि बड़ दोषू ॥
जासु राज्य प्रिय प्रजा दुखारी * सोनृप अवशिनरकअधिकारी ॥
रहहु तात असनीति विचारी * सुनतलषण भये व्याकुलभारी॥
सियरे वचन सूखि गे कैसे * परसत तुहिन तामरस जैसे ॥
दोहा—उतर न आवत प्रेमवश, गहे चरण अकुलाइ ॥
नाथ दास मैं स्वामि तुम, तजहु तौ कहा बसाइ ॥ ७३ ॥
दीन्ह मोहिं सिख नीकि गुसाँई * लागत अगम अपनि कदराई ॥
नरवर धीर धर्म्मधुर धारी * निगम नीतिके ते अधिकारी ॥
मैं शिशु प्रभु सनेह प्रतिपाला * मन्दर मेरु कि लेइँ मराला ॥
गुरु पितु मातु न जानों काहू * कहौं स्वभाव नाथ पतियाहू ॥
जहँ लगि जगत सनेह सगाई * प्रीति प्रतीति निगम निजगाई॥
मोरे सबै एक तुम स्वामी * दीनबन्धु उर अन्तर्यामी ॥
धर्म नीति उपदेशिय ताही * कीरति भूति सुगति प्रियजाही॥
मन क्रम वचन चरणरति होई * कृपासिन्धु परिहरिय किसोई ॥
दोहा—करुणासिन्धु सुबन्धुके, सुनि मृदुवचन विनीत ॥
समुझाये उर लाइ प्रभु, जानि सनेह सभीत ॥ ७४ ॥
माँगहु विदा मातु सन जाई * आवहु वेगि चलहु वन भाई ॥
मुदित भये सुनि रघुवरवानी * भयउ लाभवड़ मिटी गलानी ॥
हर्षित हृदय मातु पहँ आये * मनहुँ अन्ध फिरि लोचनपाये ॥
जाइ जननिपद नायउ माथा * मन रघुनंदन जानकि साथा ॥
पूँछेउ मातु मलिन मन देखी * लषणकहेउ सब कथाविशेषी ॥
गई सहमि सुनि वचन कठोरा * मृगी देखि जनु दव चहुँओरा ॥
लषण लखेउ भा अनरथ आजू * ये सनेह वश करब अकाजू ॥
माँगत विदा समय सकुचाहीं * जानसंग विधि कहहिं कि नाहीं॥
दोहा—समुझि सुमित्रा रामसिय, रूप सुशील स्वभाव ॥

१ सेवा । २ ठंडे । ३ पाला । ४ कमल । ५ श्रेष्ठ । ६ मन्दराचल पर्वत इत्यादि । ७ हंस । ८ सम्पदा ।

नृपसनेह लखि धुनेउ शिर, पापिन दीन्ह कुदाँव ॥ ७५ ॥
धीरज धरेउ कुअवसर जानी * सहज सुहृद बोली मृदुबानी ॥
तात तुम्हार मातु बैदेही * पिता राम सब भाँति सनेही ॥
अवध तहाँ जहँ रामनिवासू * तहाँ दिवस जहँ भानु प्रकाशू ॥
जोपै राम सीय बन जाहीं * अवध तुम्हार काज कछु नाहीं ॥
गुरु पितु मातु बन्धु सुरसाईं * सेइय सकल प्राणकी नाईं ॥
राम प्राण प्रिय जीवन जीके * स्वारथ रहित सखा सबहीके ॥
पूजनीय प्रिय परम जहाँते * मानिह सकल रामके नाते ॥
अस जिय जानि संग बन जाहू * लेहु तात जग जीवन लाहू ॥
दोहा–भूरिभाग्य भाजन भयउ, मोहिं समेत बलिजाउँ ॥
जो तुम्हरे मन छाँड़ि छल, कीन्ह राम पद ठाउँ ॥ ७६ ॥
पुत्रवती युवती जग सोई * रघुवर भक्त जासु सुत होई ॥
नतरु बाँझ भलि वादिबियानी * रामविमुख सुतते हितहानी ॥
तुम्हरेहि भाग्य राम बन जाहीं * दूसर हेतु तात कछु नाहीं ॥
सकल सुकृतकरफल सुत येहू * राम सीय पदसहज सनेहू ॥
राग रोष ईर्षा मद मोहू * जानि स्वप्नेहु इनके वश होहू ॥
सकल प्रकार विकार विहाई * मन क्रम वचन करेउसेवकाई
तुम कहँ बन सब भाँति सुपासू * सँग पितु मातु राम सियजासू ॥
ज्यहि न राम बन लहहिं कलेशू * सुत सोइकरेउ मोर उपदेशू ॥
छंद–उपदेश यहि जेहि तात तुम ते राम सिय सुख पावहीं ॥
पितु मातु प्रिय परिवार पुर सुख सुरति बन बिसरावहीं ॥
तुलसी सुतहि शिख देइ आयसु देइ पुनि आशिष दई ॥
रति होउ अविरलअमल सिय रघुवीर पद नित नित नई ३ ॥
सो०–मातुचरण शिरनाइ, चले तुरत शंकित हिये ॥
वागुरि विषम तुराइ, मनहुँ भागु मृग भाग वश ॥ २ ॥
गये लषण जहँ जानकिनाथा * भे मन मुदितपाइ प्रिय साथा ॥

१ प्रीति । २ अचल । ३ निर्मल । ४ जाल । ५ हरिण ।

बन्दिरामसिय चरण सुहाये * चलेसंग नृप मन्दिर आये ॥
कहहिं परस्पर पुर नर नारी * भलि बनाइ विधि बात बिगारी ॥
तनु कृश मन दुख बदनमलीना * विकल मनहुँ माखी मधु छीना ॥
करमींजहिं शिरधुनि पछिताहीं * जनु बिनु पंख विहँग अकुलाहीं ॥
भइ बड़ि भीर भूप दरबारा * बरणि न जाइ विषाद अपारा ॥
सचिव उठाइ राउ बैठारे * कहि प्रिय वचन राम पगु धारे ॥
सिय समेत दोउ तनय निहारी * व्याकुल भयउ भूमिपति भारी ॥
दोहा—सीय सहित सुत सुभग दोउ, लखि देखि अकुलाइ ॥
बारहिंबार सनेह बश, राउ लिये उरलाइ ॥ ७७ ॥
सकै न बोलि विकल नरनाहू * शोक विकल उर दारुण दाहू ॥
नाइ शीश पद अति अनुरागा * उठि रघुनाथ बिदा तब माँगा ॥
पितु आशीशआयसु मोहिं दीजै * हर्ष समय बिस्मय कत कीजै ॥
तात किये प्रिय प्रेम प्रमादू * यश जग जाइ होइ अपवादू ॥
सुनि सनेहबश उठि नरनाहू * बैठारे रघुपति गहि बाहू ॥
सुनहुतात तुमकहँ मुनिकहहीं * राम चराचर नायक अहहीं ॥
शुभ अरु अशुभ कर्म अनुहारी * ईश देइ फल हृदय विचारी ॥
करै जो कर्म पाव फल सोई * निगम नीति असकह सबकोई ॥
दोहा—और करै अपराध कोई, और पाव फल भोग ॥
अति विचित्र भगवन्तगति, को जग जाने योग ॥ ७८ ॥
राउ राम राखन हित लागी * बहुत उपाय कीन्ह छलत्यागी ॥
लखेउ राम रुख रहत न जाने * धर्म धुरंधर धीर सयाने ॥
तब नृप सीय लाइ उर लीनी * अतिहितबहुतभाँतिशिखदीनी ॥
कहि बनके दुख दुसह सुनाये * सासु श्वशुरपितुसुखसमुझाये ॥
सियमन रामचरण अनुरागा * घर न सुगमवनअगमनलागा ॥
औरों सबहिं सीय समुझाई * कहिकहिविपिनविपतिअधिकाई
सचिव नारि गुरुनारि सयानी * सहित सनेह कहहिं मृदुवानी ॥

१ राजादशरथ । २ अनुचित । ३ निन्दा ।

तुमकहँ तौ न दीन्ह वनवासू * करहुजोकहहिंश्वशुरगुरुसासू॥
दोहा-शिष शीतल हित मधुर मृदु, सुनि सीतहि न सुहानि ॥
शरदचन्द्र चाँदनि लगत, जनु चकई अकुलानि ॥७९॥
सीय सकुच वश उतर न देई * सो सुनि तमकि उठी कैकेई ॥
मुनिपट भूषण भाजन आनी * आगे धारि बोली मृदुवानी ॥
नृपहि प्राणप्रिय तुम रघुवीरा * शील सनेह न छाँडहि भीरा ॥
सुकृत सुयश परलोक नशाऊ * तुमहिं जान वन कहहिनराऊ॥
अस विचारि सोइकरो जुभावा *रामजननिशिखसुनिसुखपावा॥
भूपहिं वचन बाण सम लागे * करहिं न प्राण पयान अभागे ॥
शोक विकल मूर्च्छित नरनाहू * काह करिय कछु सूझनकाहू ॥
राम तुरत मुनि वेष बनाई * चले जनक जननी शिरनाई ॥
दोहा-सजि वनसाज समाज सब, वनिता बन्धु समेत ॥
वन्दि विप्र गुरु चरण प्रभु, चले करि सबहिं अचेत ॥८०॥
निकसि वसिष्ठ द्वार भये ठाढे * देखे लोग विरह दव डाढे ॥
कहि प्रियवचन सबहिंसमुझाये * विप्रवृन्द रघुवीर बुलाये ॥
गुरुसन कहि वर्षासन दीन्हें * आदर दान विनय बहु कीन्हें॥
याचक दान मान सन्तोषे * मीत पुनीत प्रेम परितोषे ॥
दासी दास बुलाइ बहोरी * गुरुहिं सौंपि बोले कर जोरी ॥
सब कर सार सँभार गुसाँई * करब जनक जननीकी नाईं ॥
बारहिं बार जोरि युगपानी * कहत राम सबसन मृदुवानी ॥
सोइ सब भाँति मोराहितकारी * जेहिते रहैं भुआल सुखारी ॥
दोहा-मातु सकल मोरे विरह, जेहि न होहिं दुख दीन ॥
सो उपाय तुम करब सब, पुरजन परम प्रवीन ॥ ८१ ॥
इहि विधि रामसबहिं समुझावा * गुरु पद पद्म हर्षि शिरनावा ॥
गणपति गौरि गिरीश मनाई * चले अशीश पाइ रघुराई ॥
राम चलत अति भयो विषादू * सुनि नजाइ पुर आरतनादू ॥

१श्री जानकीजी । २ भाई लक्ष्मणजी । ३ ब्राह्मणोंकेझुण्ड । ४ एकएक वर्षका भोजन । ५ दोनों हाथ ।

कुशकुनलैक अवध अति शोकू * हर्ष विषाद विवश सुरलोकू ॥
गे मूर्च्छा तब भूपति जागे * बोलि सुमन्त कहन असलागे॥
राम चले वन प्राण न जाहीं *केहि सुख लागि रहे तनुमाहीं॥
इहि ते कवन व्यथा बलवाना * जोदुखपाइ तजहिं तनु प्राना ॥
पुनि धरि धीर कहहिं नरनाहू * लै रथ संग सखा तुम जाहू ॥
दोहा-सुठि सुकुमार कुमार दोउ, जनकसुता सुकुमारि ॥
रथ चढाइ देखराइ वन, फिरहु गये दिन चारि ॥८२॥
जो नहिं फिरहिं धीर दोउ भाई * सत्यासिन्धु दृढ व्रत रघुराई ॥
तौ तुम विनय करहु कर जोरी *फेरिय प्रभु मिथिलेशकिशोरी ॥
जब सिय कानन देखि डराई * कहेउ मोर शिख अवसरपाई ॥
सासु श्वशुर अस कहेउ सँदेशू * पुत्रि फिरिय वन बहुत कलेशू ॥
पितु गृह कबहुँ कबहुँ ससुरारी * रहेउ जहाँ रुचि होइ तुम्हारी ॥
इहिविधि करेहु उपाय कदंबा * फिरइ तो होइ प्राण अवलंबा ॥
नाहिं तो मोर मरण परिणामा * कछु न बसाइ भयो विधिबामा॥
असकहि मूर्च्छि परेउ महिराऊ* रामलषणसिय आनिदिखाऊ ॥
दोहा-पाय रजायसु नाइशिर, रथ अति रुचिर बनाय ॥
गयउ जहाँ बाहर नगर, सीय सहित दोउ भाय ॥ ८३ ॥
तब सुमन्त नृप वचन सुनाये * करि विनती रथ राम चढाये ॥
चढ़ि रथ सीय सहित दोउभाई * चले हृदय अवधहि शिरनाई ॥
चलत राम लखि अवध अनाथा * विकल लोग लागे सबसाथा ॥
कृपासिंधु बहुविधि समुझावहिं * फिरहिंप्रेमवशपुनिफिरिआवहिं
लागत अवध भयानक भारी * मानहुँ कालराति अँधियारी ॥
घोर जन्तु सम पुरनरनारी * डरपहिं एकहि एक निहारी ॥
घर मशान परिजन जनु भूता * सुतहित मीत मनहुँ यमदूता ॥
बागन विटप बेलि कुम्हिलाहीं * सरित सरोवर देखि नजाहीं ॥
दोहा-हय गय कोटिक केलि मृग, पुर पशु चातक मोर ॥

१ सहारा। २ सुंदर। ३ घोडे। ४ हाथी।

पिक रथांग शुक शारिका, सारस हंस चकोर ॥ ८४ ॥

राम वियोग विकल सब ठाढ़े * जहँतहँमनहुँचित्रलिखिकाढ़े ॥
नगर सकल बन गहबर भारी * खगमृगविकलसकलनरनारी ॥
विधि कैकयी किरातिनि कीन्ही * जेहिंदवदुसहदशहुँदिशिदीन्ही ॥
सहि न सकै रघुवर बिरहागी * चले लोग सब व्याकुल भागी ॥
सबहिं विचार कीन्ह मन माहीं * राम लषण सिय बिनुसुखनाहीं ॥
जहाँ राम तहँ सकल समाजू * बिनु रघुवीर अवधकेहिकाजू ॥
चले साथ अस मंत्र दृढ़ाई * सुर दुर्लभ सुखसदन बिहाई ॥
रामचरण पंकज प्रिय जिनहीं * विषय भोगवश करें कितिनहीं ॥

दोहा—बालक वृद्ध बिहाइ गृह, लगे लोग सब साथ ॥
तमसा तीर निवास किय, प्रथमदिवस रघुनाथ ॥ ८५ ॥

रघुपति प्रजा प्रेमवश देखी * सदय हृदय दुखभयउविशेषी ॥
करुणामय रघुनाथ गुसाँई * वेगि पाइ यह पीर पराई ॥
कहि सप्रेम मृदुवचन सुहाये * बहु विधि राम लोग समुझाये ॥
किये धर्म उपदेश घनेरे * लोग प्रेमवश फिरहिं न फेरे ॥
शील सनेह छाँडि नहिं जाई * असमंजस वश भये रघुराई ॥
लोक शोक श्रमवश गये सोई * कछुक देव माया मति मोई ॥
जबहिं यामयुग यामिनि बीती * राम सचिव सन कहेउसप्रीती ॥
खोजमारि रथ हाँकहु ताता * आन उपाय बनहि नहिं बाता ॥

दोहा—राम लषण सिय यान चढ़ि, शंभुचरण शिरनाइ ॥
सचिव चलायउ तुरत रथ, इत उत खोज दुराइ ॥ ८६ ॥

जागे सकल लोग भये भोरू * गये रघुवीर भयो अति शोरू ॥
रथकरखोज कतहुँ नहिं पावहिं * रामरामकहिचहुँदिशिधावहिं ॥
मनहुँ वारिनिधि बूड़ जहाजू * भयउ विकलजनुवणिकसमाजू
एकहिं एक देहिं उपदेशू * तजेउ राम हम जानि कलेशू ॥
निन्दहिं आपु सराहहिं मीना * धृक जीवन रघुवीर विहीना ॥

१ कोयल। २ चकई-चकवा किन्तु सारसको कहते हैं। ३ वियोगकी अग्नि तेजमय। ४ पर। ५ दिन। ६ दयावान्।
७ द्विविधा। ८ दोपहररात्रि। ९ समुद्र।

जोपै प्रिय वियोग विधि कीन्हा * तौ कस मरण न माँगे दीन्हा ॥
इहिविधि करत प्रलाप कलापा * आये अवध भरे परितापा ॥
विषम वियोग न जाइ बखाना * अवधि आश राखहिं सबप्राना ॥
दोहा-रामदरश हित नेम व्रत, लगे करन नर नारि ॥
मनहुँ कोक कोकी कमल, दीन विहीनतमारि ॥ ८७ ॥
सीतासचिव सहित दोउभाई * शृंगबेर पुर पहुँचे जाई ॥
उतरे राम देवसरि देखी * कीन्ह दण्डवत हर्ष विशेषी ॥
लषणसचिवसियकीन्हप्रणामा * सबहिंसहितसुखपायउरामा ॥
गंग सकल मुद मंगल मूला * सबसुखकरानि हरनिसबशूला ॥
कहि कहि कोटिक कथा प्रसंगा * राम विलोकत गंग तरंगा ॥
सचिवहिंअनुजहिप्रियहिंसुनाई * विबुधनदीमहिमा अधिकाई ॥
मज्जन कीन्ह पन्थश्रमगयऊ *शुचिजलपियतमुदितमनभयऊ
सुमिरत जाहि मिटहिं भवभारू *तहिश्रमयहलौकिकव्यवहारू॥
दोहा-शुद्ध सच्चिदानन्दमय, राम भानुकुलकेतु ॥
चरित करत नर अनुहरत, संसृतिसागर सेतु ॥ ८८ ॥
यह सुधि गुह निषाद जब पाई *मुदित लिये प्रिय बंधु बुलाई॥
लै फल मूल भेट भरि भारा *मिलन चल्यो हिय हर्ष अपारा॥
करि दण्डवत भेट धरि आगे *प्रभुहि विलोकत अति अनुरागे॥
सहज सनेह विवश रघुराई * पूछेउ कुशल निकट बैठाई ॥
नाथ कुशल पदपंकज देखे * भयउँ भाग्यभाजन जनलेखे ॥
देव धरणि धन धाम तुम्हारा * मैं जन नीच सहितपरिवारा ॥
कृपा करिय पुर धारिय पाऊ *थापिय जन सब लोग सिहाऊ ॥
कहेउ सत्य सब सखासुजाना * मोहिं दीन्ह पितु आयसु आना॥
दोहा-वर्ष चारिदश वास वन, मुनि व्रत वेष अहार ॥
ग्राम वास नहिं उचित सुनि, गुहहि भयो दुखभार ॥ ८९ ॥
राम लषण सियरूप निहारी * कहहिं सप्रेम नगर नर नारी ॥

१ दुःख । २ श्रीसूर्य्यनारायण । ३ संसारकागार । ४ शुद्ध और सत्य चैतन्य आनन्दकारूप । ५ देवत ।

ते पितु मातु कहहु सखि कैसे * जिन पठये वन बालक ऐसे ॥
एक कहहिं भूपति भल कीन्हा * लोचन लाहु हमहिंजिन्हदीन्हा
तब निषादपति उर अनुमाना * तरुशिंशुपा मनोहर जाना ॥
लै रघुनाथहिं ठौर बतावा * कहेउ राम सब भाँति सुहावा ॥
पुरजन करि जुहारि गृह आये * रघुबर सन्ध्या करन सिधाये ॥
गुह सँवारि साथरी बनाई *कुशकिसलय मृदुपरमसुहाई ॥
शुचि फल फूल मृदुलमधुजानी * दोना भरि भरि राखेसिआनी ॥
दोहा–सिय सुमंत भ्राता सहित, कन्द मूल फल खाइ ॥
शयन कीन्ह रघुवंशमणि, पाँय पलोटत भाइ ॥ ९० ॥
उठे लषण प्रभु सोवत जानी * कहि सचिवहिं सोवनमृदुवानी॥
कछुक दूरि सजि बाण शरासन * जागन लगे बैठि वीरासन ॥
गुह बुलाइ पाहरू प्रतीती * ठाँव ठाँव राखे अति प्रीती ॥
आप लषण पहँ बैठेउ जाई * कटि भाथी शर चाप चढ़ाई ॥
सोवति प्रभुहिं निहारि निषादा * भयउ प्रेमवश हृदय विषादा ॥
तनु पुलकित लोचनजलबहई * वचन सप्रेम लषण सन कहई ॥
भूपति भवन सुसहज सुहावा *सुरपति सदन न पटतर आवा॥
मणिमय रचित चारु चौबारे * जनु रतिपति निज हाथ सँवारे॥
दोहा–शुचि सुविचित्र सुभोगमय, सुमन सुगन्ध सुवास ॥
पलँग मंजु मणि दीप जहँ, सब विधि सकल सुपास ॥ ९१॥
विविध वसन उपधान तुराई * क्षीरफेन मृदु विशद सुहाई ॥
तहँ सियराम शयन नित करहीं * निजछबि रतिमनोजमदहरहीं॥
ते सिय राम साथरी सोये *श्रमितवसन विन जाहिं न जोये॥
मातु पिता परिजन पुरवासी * सखासुशील दास अरु दासी ॥
जुगवहिं जिनहिं प्राणकी नाईं * महि सोवत सो रामगुसाईं ॥
पिता जनक जगविदितप्रभाऊ * श्वशुर सुरेश सखा रघुराऊ ॥
रामचन्द्र पति सो वैदेही * महि सोवत विधि वाम न केही॥

१. शिशिपा वृक्ष । २. कोमल पत्ता । ३. तरकस । ४ उपमामें । ५. कामदेव । ६ पवित्र ।
७ सुन्दर । ८ तकिया । ९. रजाई ।

सिय रघुवीर कि कानन योगू * कर्म प्रधान सत्य कह लोगू ॥
दोहा--केकयिनन्दिनिमन्दमति, कठिन कुटिल प्रण कीन्ह ॥
जेहि रघुनन्दन जानकिहि, सुख अवसर दुखदीन्ह ॥ ९२ ॥
भइदिनकरकुल विटप कुठारी * कुमति कीन्ह सबविश्वदुखारी ॥
राम सीय महि शयन निहारी * भयउ विषाद निषादहिभारी ॥
बोले लषण मधुर मृदु बानी * ज्ञान विराग भक्ति रससानी ॥
कोउनकाहु दुख सुख करदाता * निज कृत कर्म भोगसबभ्राता ॥
योगवियोग भोग भल मन्दा * हित अनहित मध्यमभ्रमफंदा ॥
जन्म मरण जहँ लगिजगजालू * सम्पति विपति कर्म अरुकालू ॥
धरणि धाम धन पुर परिवारू * स्वर्ग नरक जहँलगिव्यवहारू ॥
देखिय सुनियगुनियमनमाहीं * मोह मूल परमारथ नाहीं ॥
दोहा--स्वप्न होइ भिखारिनृप, रंक नाकपति होइ ॥
जागे लाभ न हानि कछु, तिमि प्रपंच जग जोइ ॥ ९३ ॥
अस विचारि नहिंकीजिय रोषू * वादिकाहु नहिं दीजिय दोषू ॥
मोह निशा सब सोवनिहारा * देखहिं स्वप्न अनेक प्रकारा ॥
इहि जगयामिनि जागहिंयोगी * परमारथी प्रपंच वियोगी ॥
जानिय तबहिं जीव जगजागा * जबसब विषय विलास विरागा ॥
होइ विवेक मोह भ्रम भागा * तब रघुवीर चरण अनुरागा ॥
सखा परम परमारथ एहू * मन क्रम वचन रामपद नेहू ॥
राम ब्रह्म परमारथ रूपा * अविगत अलख अनादि अनूपा ॥
सकल विकार रहित गत भेदा * कहिनितनेति निरूपहिंवेदा ॥
दोहा--भक्त भूमि भूसुर सुरभि, सुर हित लागि कृपाल ॥
करत चरित धरि मनुज तनु, सुनत मिटै जग जाल ॥ ९४ ॥
सखासमुझिअस परिहरि मोहू * सिय रघुवीर चरणरति होहू ॥
कहत रामगुण भा भिनुसारा * जागे जगमंगल दातारा ॥
सकल शौच करि राम अन्हाये * शुचि सुजान वट क्षीर मँगाये ॥

१ दरिद्री । २ स्वर्गपति । ३ जगतरूपीरात्रि । ४ मोक्षरूप । ५ जिनकी गति जाननेमें नहीं आने । ६ अर्थात् देखनेमें नहीं आने । ७ जिनका आदि अन्त मध्य नहीं ।

अनुज सहित शिर जटा बनाये * देखि सुमन्त नयन जल छाये॥
हृदय दाह अति वदन मलीना * कह कर जोरि वचन अतिदीना॥
नाथ कहेउ अस कोसलनाथा * लै रथ जाहु रामके साथा॥
बन दिखाइ सुरसरि अन्हवाई * आनेहु बेगि फेरि दोउ भाई॥
लषण राम सिय आन्यहु फेरी * संशय सकल सकोच निबेरी॥
दोहा—नृप अस कहेउ गुसाँइँ जस, कहियकरौंबलिसोइ॥
करि विनती पाँयन परेउ, दीन बाल जिमि रोइ॥ ९५॥
तात कृपा करि कीजिय सोई * जाते अवध अनाथ न होई॥
मंत्रिहि राम उठाइ प्रबोधा * तात धर्म मगु तुम सब शोधा॥
शिवि दधीचि हरिचन्द्र नरेशा * सहे धर्महित कोटि कलेशा॥
रन्तिदेव बलि भूप सुजाना * धर्म धरेउ सहि संकटनाना॥
धर्म न दूसर सत्य समाना * आगम निगम पुराण बखाना॥
मैं सोइ धर्म सुलभ करि पावा * तजे सो तिहुँपुर अपयशछावा॥
सम्भावित कहँ अपयश लाहू * मरण कोटिसम दारुण दाहू॥
तुमसन तात बहुत का कहऊं * दिये उतर फिरि पातकलहऊं॥
दोहा—पितु पद गहि कहि कोटि विधि, विनय करब कर जोरि॥
चिन्ता कवनिहुँ बातकी, तात करिय जनि मोरि॥ ९६॥
तुम पुनि पितु समान हितमोरे * विनती करौं तात कर जोरे॥
सब विधि सोइ करतव्यतुम्हारे * दुख न पाव नृप शोचहमारे॥
सुनि रघुनाथ सचिव संवादू * भयउसपरिजनविकलनिषादू॥
पुनि कछु लषण कही कटुवानी * प्रभु बरजे बड़ अनुचित जानी॥
सकुचि राम निज शपथदिवाई * लषण सँदेश कहबजनि जाई॥
कह सुमन्त पुनि भूप सँदेशू * सहिनसकहिंसियविपिनकलेशू॥
जेहिविधिअवध आवफिरिसीया * सोइ रघुनाथ तुमहिं करणीया॥
नतरु निपट अबलंब विहीना * मैं न जियब जिमिजलबिनुमीना।
दोहा—मैके ससुरे सकल सुख, जबहिं जहाँ मन मान॥

१ गंगाजी। २ सभाके बैठनेवाले सुकर्मी पुरुष। ३ कुटुंबसहित। ४ वन। ५ सहारा।

तव तहँ रहब सुखेन सिय, जब लगि विपति विहान ॥९७॥
विनती कीन्ह भूप जेहि भाँती * आरतिप्रीति न सो कहिजाती॥
पितु सँदेश सुनि कृपानिधाना *सियहिंदीन्हशिषकोटिविधाना॥
सासु श्वशुर गुरु प्रिय परिवारू * फिरहुतोसवकर मिटै खँभारू॥
सुनि पतिवचन कहति वैदेही * सुनहु प्राणपति परमसनेही ॥
प्रभु करुणामय परमविवेकी * तनुतजिछाँहरहतकिमि छेकी॥
प्रभा जाइ कहँ भानु विहाई * कहँ चन्द्रिका चन्द्र तजि जाई॥
पतिहि प्रेममय विनय सुनाई * कहत सचिव सन गिरा सुहाई॥
तुम पितुश्वशुरसरिसहितकारी * उतर देउँ फिर अनुचित भारी॥
दोहा--आरतवशसन्मुख भयउँ, विलग न मानव तात ॥
आरजसुत पदकमल विनु, वादि जहाँ लग नात ॥ ९८ ॥
पितुहि विभव विलास मैं दीठा * नृपमणिमुकुटमिलत पदपीठा॥
सुखनिधान असु पितु गृहमोरे * पतिविहीन मन भाव न मोरे ॥
श्वशुर चक्रवै कोशलराऊ * भुवन चारिदश प्रगट प्रभाऊ ॥
आगे होइ ज्यहि सुरपति लेई * अर्द्ध सिंहासन आसन देई ॥
श्वशुर एतादृश अवधनिवासू * प्रिय परिवार मातु सम सासू ॥
विनु रघुपति पद पद्म परागा * मोहिंकोउसपनेहुँसुखदनलागा
अगमपन्थ वन भूमि पहारा * करि केहरि सरसरितअपारा ॥
कोल्ह किरात कुरंग विहंगा * मोहिं सबसुखद प्राणपतिसंगा॥
दोहा--सासु श्वशुर सन मोरि हुति, विनय करव परिपाँय ॥
मोर शोच जनि करिय कछु, मैं वन सुखी स्वभाय ॥ ९९ ॥
प्राणनाथ प्रिय देवर साथा * वीर धुरीण धरे धनु भाथा ॥
नहिं मगुश्रमभ्रमदुख मनमोरे *मोहिंलगिशोचकरियजनिभोरे॥
सुनि सुमन्त सियशीतल वानी *भये विकलजनुफणिमणिहानी॥
नयन न सूझ सुनै नहिं काना *कहि नसकै कछुअतिअकुलाना॥
राम प्रबोध कीन्ह बहु भाँती * तदपि होइ नहिं शीतलछाती ॥

१ दुःख । २ किरणें । ३ मिथ्या । ४ सम्पदा ।

यत्न अनेक साथ हित कीन्हा * उचित उतर रघुनन्दन दीन्हा ॥
मेटि जाय नहिं रामरजाई * कठिनकर्मगति कछु न बसाई ॥
राम लषण सिय पद शिरनाई * फिरे वणिक जिमि मूर गँवाई ॥
दोहा–रथ हाँके हय रामतन, हेरि हेरि हिहनाहिं ॥
देखि निषाद विषादवश, शिर धुनि २ पछिताहि ॥ १०० ॥
जासु वियोग विकल पशु ऐसे * प्रजा मातु पितु जीवहिं कैसे ॥
बरबस राम सुमन्त पठाये * सुरसरि तीर आपु चलि आये ॥
माँगी नाव न केवट आना * कहै तुम्हार मर्म मैं जाना ॥
चरणकमल रज कहँ सब कहई * मानुष करणि मूरि कछु अहई ॥
छुवत शिला भइ नारि सुहाई * पाहन तेन काठ कठिनाई ॥
तरणिउ मुनिघरनी होइ जाई * बाट परै मोरि नाव उड़ाई ॥
यहि प्रतिपालौं सब परिवारू * नहिं जानौं कछु और कबारू ॥
जो प्रभु अवशि पारगा चहहू * तौ पदपद्म पखारन कहहू ॥
छंद–पदपद्म धोइ चढ़ाइ नाव न नाथ उतराई चहौं ।
मोहिं राम राउरि आनि दशरथ शपथ सब साँची कहौं ॥
बरु तीर मारहिं लषण पै जबलगि न पाँव पखारिहौं ।
तबलगि न तुलसीदास नाथ कृपालु पार उतारिहौं ॥ ४ ॥
सो०–सुनि केवटके बयन, प्रेम लपेटे अटपटे ॥
बिहँसे करुणाअयन, चितै जानकी लषण तन ॥ ४ ॥
कृपासिंधु बोले मुसुकाई * सोइ करहु जेहि नाव न जाई ॥
वेगि आनि जल पाँव पखारू * होतविलम्ब उतारहु पारू ॥
जासु नाम सुमिरत यक बारा * उतरहिं नर भवसिंधु अपारा ॥
सो कृपालु केवटहि निहोरा * जे किय जग तिहुँ पगतें थोरा ॥
पदनख निरखि देवसरि हरषी * सुनिप्रभु वचन मोहमतिकरषी ॥
केवट राम रजायसु पावा * पाणि कठवता भरि लै आवा ॥
अति आनन्द उमँगि अनुरागा * चरण सरोज पखारन लागा ॥

१ सौदागर । २ जमा । ३ अश्व । ४ हठकरकै । ५ श्रीगंगाजीके तट । ६ मल्लाह । ७ भेद । ८ पत्थर अर्थात् अहल्या गौतमकी नारि । ९ नाव । १० अहल्या ।

बर्षि सुमन सुर सकलसिहाहीं * इहि सम पुण्य पुंज कोउ नाहीं॥
दोहा-पद पखारि जल पान करि, आपु सहित परिवार ॥
पितर पार करि प्रभुहि पुनि, मुदित गयो लै पार ॥ १०१ ॥
उतरि ठाढ़ भये सुरसरि रेता * सीय राम गुह लषण समेता ॥
केवट उतरि दण्डवत कीन्हा *प्रभुसकुचे कछु यहि नहिं दीन्हा
पिय हियकी सिय जाननहारी *मणि मुंदरी मनमुदित उतारी॥
कहेउ कृपालु लेहु उतराई * केवट चरण गहेउ अकुलाई ॥
नाथ आजु हम काह न पावा * मिटे दोष दुख दारिद दावा ॥
अमित काल मैं कीन्ह मजूरी *आजु दीन्ह विधि सबभारिपूरी॥
अब कछु नाथ न चाहिय मोरे * दीन दयालु अनुग्रह तोरे ॥
फिरति बार जो कछु मुहिं देवा * सो प्रसाद मैं शिर धरि लेवा ॥
दोहा-बहुत कीन्ह हठ लषण प्रभु, नहिं कछु केवट लेय ॥
बिदा कीन्ह करुणायतन, भक्ति विमल वर देय ॥ १०२ ॥
तब मज्जन करि रघुकुलनाथा * पूजि पारथी नायउ माथा ॥
सिय सुरसरिहि कहा करजोरी * मातुमनोरथ पुरवहु मोरी ॥
पति देवर संग कुशल बहोरी * आइ करौं जेहि पूजा तोरी ॥
सुनि सिय विनय प्रेमरससानी *भइ तब विमल वारि वर वानी॥
सुनु रघुवीर प्रिया वैदेही * तव प्रभाव जगविदित नकेही॥
लोकप होहिं विलोकत तोरे *तोहिं सेवहिंसबसिधिकरजोरे ॥
तुमजोहमहिंबडि विनयसुनाई * कृपा कीन्ह मोहिं दीनबडाई ॥
तदपि देवि मैं देव अशीशा * सफल होनहितनिजवागीशा ॥
दोहा-प्राणनाथ देवर सहित, कुशल कोशला आइ ॥
पूजहि सब मन कामना, सुयश रहहि जगछाइ ॥ १०३ ॥
गंग वचन सुनि मंगल मूला * मुदितसीय सुरसरि अनुकूला॥
तब प्रभु गुहहि कहा घर जाहू * सुनत सूखमुख भा उर दाहू ॥
दीन वचन गुह कह करजोरी *विनयसुनियरघुकुलमणि मोरी॥

१ फूल । २ निर्मल । ३ स्नान । ४ ऐश्वर्य । ५ लोकपाल-राजा । ६ वाणी ।

नाथ साथ रहि पंथ दिखाई * करि दिन चारि चरणसेवकाई ॥
जेहि वन जाइ रहब रघुराई * पर्णकुटी मैं करब सुहाई ॥
तब मोकहँ जस देब रजाई * सो करिहौं रघुवीर दुहाई ॥
सहज सनेह राम लखि तासू * संग लीन्ह गुह हृदय हुलासू ॥
पुनि गुहज्ञाति बोलि सबलीन्हें * करि परितोष बिदा सब कीन्हें ॥

दोहा–तब गणपति शिव सुमिरि प्रभु, नाइ सुरसरिहिं माथ ॥
सखा अनुज सिय सहित वन, गमन कीन्ह रघुनाथ॥१०४॥

त्यहि दिनभयउ बिटपतरवासू * लषण सखा सब कीन्हसुपासू ॥
प्रात प्रातकृत करि रघुराई * तीरथराज दीख प्रभुजाई ॥
सचिव सत्य श्रद्धा प्रियनारी * माधव सरिस मीत हितकारी॥
चारि पदारथ भरो भँडारू * पुण्य प्रदेश देश अति चारू ॥
क्षेत्र अगम गढ़ गाढ़ सुहावा * स्वप्नेहुँ जिन्ह प्रतिपक्षनपावा ॥
सैन सकल तीरथ वर वीरा * कलष अनीक दलन रणधीरा॥
संगम सिंहासन सुठि सोहा * छत्र अक्षयवट मुनिमनसोहा ॥
चमर यमुन जल गंग तरंगा * देखि होहिं दुख दारिद भंगा ॥

दोहा–सेवहिं सुकृती साधु शुचि, पावहिं सब मन काम ॥
बन्दी वेद पुराण गण, कहहिं विमल गुण ग्राम ॥ १०५ ॥

को कहि सकै प्रयाग प्रभाऊ * कलुष पुंज कुंजर मृगराऊ ॥
अस तीरथपति देखि सुहावा * सुखसागर रघुवर सुख पावा ॥
कहिसियअनुजहिसखहिसुनाई * श्रीमुख तीरथराज बड़ाई ॥
करि प्रणाम देखत वन बागा * कहत महातम अतिअनुरागा ॥
इहिविधि आइ विलोकेउ वेनी * सुमिरतसकल सुमंगल देनी ॥
मुदित नहाइ कीन्ह शिव सेवा * पूजि यथाविधि तीरथ देवा ॥
तब प्रभु भरद्वाज पहँ आये * करत दण्डवत मुनि उर लाये ॥
मुनि मनमोद न कछु कहिजाई * ब्रह्मानंद राशि जनु पाई ॥

दोहा–दीन्ह अशीश मुनीश उर, अति आनँद अस जानि ॥

१ मार्ग । २ आज्ञा । ३ आदर-सन्मान । ४ प्रयागराज । ५ भाट । ६ सम्पूर्णपाप-मत्तहाथी सरीखेके नाश करनेको सिंह ।

लोचनगोचर सुकृत फल³, मनहुँ किये विधिआनि ॥ १०६ ॥

कुशल प्रश्न करि आसन दीन्हा * पूजि प्रेम परिपूरण कीन्हा ॥
कन्द मूल फल अंकुर नीके * दियेआनि मुनिमनहुँअमीके ॥
सीय लषण जनसहितसुहाये * अति रुचिराम मूलफलखाये ॥
भये विगत श्रम राम सुखारे * भरद्वाज मृदु वचन उचारे ॥
आजु सफल तप तीरथ त्यागू * आजु सफल जप योगविरागू ॥
सफल सकल शुभसाधन साजू * राम तुमहिं अवलोकत आजू ॥
लाभ अवधि सुखअवधिनदूजी * तुम्हरे दरश आश सब पूजी ॥
अब करिकृपा देहु वर येहू * निजपदसरसिज सहजसनेहू ॥

दोहा—कर्म वचन मन छाँडि छल, जबलगि जन न तुम्हार ॥
तबलगि सुख स्वप्नेहुँ नहीं, कियेकोटि उपचार ॥ १०७ ॥

सुनि मुनि वचन राम सकुचाने * भाव भक्ति आनन्द अघाने ॥
तब रघुबर मुनि सुयशसुहावा * कोटिभाँतिकहिसबहिंसुनावा ॥
सो बड़ सो सब गुणगण गेहू * ज्यहि मुनीश तुम आदरदेहू ॥
मुनि रघुवीर परस्पर नवहीं * वचन अगोचरसुखअनुभवहीं ॥
यह सुधि पाइ प्रयाग निवासी * बटुँ तापस मुनिसिद्धिउदासी ॥
भरद्वाज आश्रम सब आये * देखन दशरथसुवन सुहाये ॥
राम प्रणाम कीन्ह सब काहू * मुदित भये लहि लोचन लाहू ॥
देहिं अशीश परम सुख पाई * फिरे सराहत सुन्दरताई ॥

दोहा—राम कीन्ह विश्राम निशि, प्रात प्रयाग अन्हाइ ॥
चले सहित सिय लषण जन, मुदित मुनिहिं शिरनाइ॥ १०८॥

राम सप्रेम कह्यो मुनि पाहीं * नाथकहहु हमकेहिमगजाहीं ॥
सुनिमुनिविहँसिरामसनकहहीं *सुगमसकलमगतुमकहँअहहीं॥
साथ लागि मुनि शिष्य बुलाये * सुनिमन मुदितपचाशकआये॥
सबहिं राम पद प्रेम अपारा * सबहिं कहहिंमगदीखहमारा ॥
मुनि बटु चारि संग तब दीन्हें * जिनबहुजन्मसुकृतफलकीन्हें॥

१ नेत्र । २ सन्मुख—पलक । ३ पुण्य । ४ ब्रह्मा । ५ अमृतगर्भित मीठे । ६ उपाय । ७ ब्रह्मचारी ।

करिप्रणाम मुनि आयसु पाई * प्रमुदित हृदय चले रघुराई ॥
ग्राम निकट जब निसरहिं जाई * देखहिं दरश नारि नर धाई ॥
होहिं सनाथ जन्मफल पाई * फिरहिं दुखित मनसंग पठाई॥

दोहा—बिदा कीन्ह बहु विनय करि, फिरे पाइ मन काम ॥
उतरि नहाये यमुन जल, जो शरीर समश्याम ॥१०९॥

सुनत तीर वासी नर नारी * धाये निज निज काज बिसारी॥
लषण राम सिय सुन्दरताई * देखि करहिं निजभाग्य बड़ाई॥
अति लालसा सबहिं मन माहीं * नाम ग्राम पूछत सकुचाहीं ॥
जे तिन्ह महँ वय वृद्ध सयाने * तिन्हकरि युक्ति रामपहिचाने॥
सकल कथाकहि तिनहिं सुनाई * वनहिं चले पितु आयसुपाई ॥
सुनि सविषादसकल पछिताहीं * रानी राउ कीन्ह भल नाहीं ॥
त्यहि अवसर तापस इक आवा * तेजपुंज लघु बयस सुहावा ॥
कवि अलखित गति वेष विरागी * मन क्रम वचन राम अनुरागी॥

दोहा—सजल नयन तनु पुलकि निज, इष्टदेव पहिचानि ॥
परेउ धरणि तल दंड जिमि, दशा न जाइ बखानि ॥११०॥

राम सप्रेम पुलकि उर लावा * परमरंक जनु पारस पावा ॥
मनहुँ प्रेम परमारथ दोऊ * मिलत धरे तनु कह सब कोऊ॥
बहुरि लषण पाँयन सो लागा * लीन्ह उठाय उमँगि अनुरागा॥
पुनि सियचरण धूरि धरि शीशा * जननि जानि सुत दीन अशीशा
कीन्ह निषाद दण्डवत तेहीं * मिले मुदित लखि राम सनेहीं॥
पियत नयन पुट रूप पियूषा[1] * मुदित सुअशन[2]पाइ जिमिभूखा
"पुनि प्रभुपद सरोज शिरनावा * देखि प्रीति रघुवर मन भावा ॥
उर धरि धीर रजायसु पाई * चले मुदित मन अति हरषाई॥"
राम लषण सिय रूप निहारी * शोच सनेह विकल नरनारी ॥
ते पितु मातु कहौ सखि कैसे * जिन पठये वन बालक ऐसे ॥

१ अमृत । २ भोजन ।

अथ क्षेपक ।

देखुरी किशोर दोय भूपति कुल तिलक कोय मंद इन्दु लाग ए मुखारविन्द हेरे ॥ मुनिपट श्यामल शरीर नाशति भव विषमपीर कीन्हें मृदु मंद हँसनि काम कोटि चेरे ॥ कीन्हे तनु सुरति त्याग निरखत मुख सानुराग एतो वह सुरनि भाग जस खग मृग केरे ॥ लोचनयुग पल बिसारि चितवत मग ग्राम नारि अतिहित जोइ जाहि ताहि कहत मंत्र टेरे ॥ प्रफुलित सोउ रहति जाय जीवन फल सहज पाय सोच सकुच भवन ढहेउ प्रेम सलिल प्रेरे ॥ भाषति भारि दृगनि वारि नीके इन धरूं सम्हारि सूरज तम सकल झारि कमल नयन फेरे ॥ इति क्षेपक ।

दोहा–तब रघुवीर अनेक विधि, सखहिं शिखावन दीन्ह ॥
राम रजायसु शीश धरि, गवन भवन तिन्ह कीन्ह॥ १११॥

पुनि सिय राम लषण कर जोरी * यमुनहि कीन्ह प्रणाम बहोरी ॥
गवने सीय सहित दोउ भाई * रवितनया कर करत बड़ाई ॥
पथिक अनेक मिलहिंमगुजाता* कहहिं सप्रेम देखि दोउ भ्राता॥
राज सुलक्षण अंग तुम्हारे * देखि शोच हिय होत हमारे ॥
मारग चलहु पयादेहि पाँये * ज्योतिष झूठ हमारेहि भाये ॥
अगमपन्थ गिरि कानन भारी * तेहि महँ साथ नारि सुकुमारी॥
करि केहरि वन जाहिं न जोई *हमसँग चलहिं जो आयसु होई॥
जाव जहाँलगि तहँ पहुँचाई * फिरब बहोरि तुमहिं शिरनाई॥

दोहा–इहिविधि बूझहिं प्रेमवश, पुलक गात जल नैन ॥
कृपासिंधु फेरहिं तिनहिं, करि विनती मृदु बैन ॥ ११२ ॥

जेहि पुर ग्राम बसहिं मगु माहीं * तिनहिं नाग सुर नगर सिहाहीं॥
केहि सुकृती केहि घरी बसाये * धन्य पुण्यमय परम सुहाये ॥
जहँ जहँ राम चरण चलि जाहीं * तेहि समान अमरावति नाहीं ॥

१ गृह । २ श्रीयमुनाजी । ३ बटोही । ४ पर्वत । ५ वन । ६ हाथी ।

पुण्यपुंज मगु निकट निवासी * तिनहिं सराहत सुरपुर वासी ॥
जेभरिनयन विलोकहिं रामहिं * सीतालषणसहितघनश्यामहिं॥
जेहि सर सरित राम अवगाहहिं * तिनहिं देवसर सरितसराहहिं॥
जेहि तरु तर प्रभु बैठहिं जाई * करहिं कल्पतरु तासु बड़ाई ॥
परशि रामपद पद्म परागा * मानति भूरि भूमि निज भागा ॥
दोहा–छाँह करहिं घन[१] विबुध गण, वर्षहिं सुमन सिहाहिं ॥
देखन गिरि वन विहँग मृग, राम चले मग जाहिं ॥ ११३ ॥
सीता लषण सहित रघुराई * गाँव निकट जब निसरहिंजाई ॥
सुनि सब बाल वृद्ध नर नारी * चलहिं तुरत गृहकाज बिसारी॥
राम लषण सिय रूप निहारी * पाइ नयन फल होहिं सुखारी ॥
सजलनयन अति पुलकशरीरा * सब भये मगन देखि दोउवीरा॥
वरणि नजाय दशा तिन्ह केरी * लही रंक जनु सुरमणि ढेरी ॥
एकहिं एक बोलि शिष देहीं * लोचन लाहु लेहु क्षण एहीं ॥
रामहिं देखि एक अनुरागे * चितवत चलजात सँगलागे ॥
एक नयन मग छवि उर आनी * होहिंशिथिल तनु मानसवानी॥
दोहा–एक देखि वट[३] छाँह भलि, डासि मृदुल[२] तृण पात ॥
कहहिं गँवाइय क्षणक श्रम, गमनब अबहिं कि प्रात॥११४॥
एक कलश भरि आनहिं पानी * अँचइय नाथ कहहिं मृदुवानी॥
सुनि प्रिय वचन प्रीति अस देखी * राम कृपालु सुशील विशेषी॥
जानी सीय श्रमित मन माहीं * घरिकविलम्बकीन्ह वट छाहीं ॥
मुदित नारि नर देखहिं शोभा * रूप अनूप देखि मन लोभा ॥
इकटक सब सोहहिं चहुँ ओरा * रामचन्द्र मुखचन्द्र चकोरा ॥
तरुण तमाल बरण तनु सोहा * देखत काम कोटि मन मोहा ॥
दामिनि वरण लषण सुठिनीके * नख शिख सुभगभावते जीके ॥
मुनिपट[५] कटिन्ह कसे तूणीरा * सोहत कर कमलन्ह धनु तीरा॥
दोहा–जटा मुकुट शीशन सुभग, उर भुज नयन विशाल ॥

१ मेघ। २ कोमल। ३ बरगद। ४ जिसकी उपमा देने योग्य दूसरा न हो। ५ भोजपत्र।

शरदपर्व विधु वदन वर, लसत स्वेदकणजाल ॥ ११५ ॥
वरणि न जाइ मनोहर जोरी * शोभा अमित मोरि मति थोरी॥
राम लषण सिय सुन्दरताई *सब चितवहिं मन बुधिचितलाई
थके नारि नर प्रेम पियासे * मनहुँ मृगी मृग देखि दियासे ॥
सीय समीपग्रामतिय जाहीं * पूँछत अति सनेह सकुचाहीं ॥
बार बार सब लागहि पाये * कहहिं वचन मृदु सरलसुहाये ॥
राजकुमारि विनय हम करहीं * तियस्वभाव कछु पूंछतडरहीं॥
स्वामिनि अविनय क्षमबहमारी * विलग न मानवजानि गँवारी ॥
राजकुँवर दोउ सहज सलोने * इनते लहि द्युति मरकत सोने ॥
दोहा--श्यामल गौर किशोर वर, सुन्दर सुखमाऐन ॥
शरद शर्वरी नाथ मुख, शरद सरोरुह नैन ॥ ११६ ॥
कोटि मनोज लजावनिहारे * सुमुखि कहहु को अहहिंतुम्हारे
सुनि सनेहमय मंजुल बानी *सकुचिसीय मनमहँमुसुकानी॥
तिनहिंविलोकिविलोकेउधरणी * दुहुँसकोचसकुचितवरवरणी ॥
सकुचि सप्रेम बाल मृगनयनी * बोली मधुर वचन पिकबयनी ॥
सहज स्वभाव सुभग तनुगोरे * नाम लषण लघु देवर मोरे ॥
"श्याम वरण विशाल भुजनैना * अति सुन्दर बोलनि मृदुवैना ॥"
वहुरि वदन विधु अंचल ढाँकी * पिय तन चितै दृष्टि करि बाँकी॥
खंजनमंजु तिरीछे नयननि * निजपतिकह्योतिनहिंसियसयननि
भईं मुदित सब ग्रामँबधूटी * रंकन्ह रतन राशि जनु लूटी ॥
दोहा--अति सप्रेम सिय पाँय परि, बहु विधि देहिं अशीश ॥
सदा सुहागिनि रहहु तुम, जबलगि महिअहिशीश॥ ११७॥
पार्वती सम पति प्रिय होहू * देवि न हमपर छाँडब छोहू ॥
पुनि पुनि विनय करहिंकरजोरी * जो यहि मारग फिरियबहोरी॥
दरशन देव जानि निजदासी * लखी सीय सब प्रेमपियासी ॥
मधुर वचन कहि कहि परितोषी* जनु कुमुदिनी कौमुदी पोषी ॥

१ शरदऋतुकी पूर्णमासीकी रात्रिका चन्द्रमा ऐसा निर्मल मुख । २ शोभित । ३ पसीनेके कण । ४ बहुत ।
५ मधुर-पवित्र । ६ देखि । ७ ग्रामस्त्री ।

तबहिं लषण रघुवर रुख जानी * पूँछेउ मग लोगन मृदुवानी ॥
सुनत नारि नर भये दुखारी * पुलकित अंग विलोचन वारी ॥
मिटा मोद मन भयउ मलीने * विधि निधिदीन्ह लीन्हजनुछीने
समुझि कर्मगति धीरजकीन्हा * शोधिसुगममगुतिन्हकहिदीन्हा
दोहा–लषण जानकी सहित बन, गमन कीन्ह रघुनाथ ॥
फेरे सब प्रियवचन कहि, लिये लाइ मन साथ ॥११८॥

अथ क्षेपक–भैरवी ।

पथिक मोहिनियां डारे जात ॥ बिहँसत मंद विलोकतजेहि तनु प्राणन सहित बिकात ॥ तजत निमेष विशेष नयनयुग दरशत श्यामलगात ॥ अधरन स्रवत मधुर वचनामृत क्यों एश्रवण अघात ॥ धरणी रहतसकुच उर पगपग परशिचरण जलजात ॥ इनहिं रह्यो वनवास योग सखि विधितें कहा बसात ॥ मनसहु अगम कि मिलहिं बहुरि यह निमिष भेंटके नात ॥ एजड़ प्राण अपान विगत सँग अजहुँ नलागे जात ॥ करतल खोइ सहज चिन्तामणि अन्त रहहि पछितात॥बहुरि कहा करणी फल भोगत सूरज निज जलजात॥

इति क्षेपक ।

फिरत नारि नर अति पछिताहीं* दैवहि दोष देहिं मन माहीं ॥
सहित विषाद परस्पर कहहीं * विधि करतब सब उलटे अहहीं॥
निपट निरंकुश निठुर निशंकू *ज्यहिं शशि कीन्ह सरुजसकलंकू
रूख कल्पतरु सागर खारा * तेइ पठये वन राजकुमारा ॥
जो पै इनहिं दीन्ह वनवासू * कीन्हवादि विधि भोग विलासू॥
ये विचरहिं मगु विनु पदत्राना * रचेउ वादि विधि वाहन नाना ॥
ये महिपरहिं डासि कुश पाता * सुभग सेज कत कीन्ह विधाता॥
तरुतर वास इनहिं विधिदीन्हा * धवलधाम रचि कतश्रम कीन्हा
दोहा–जो ये मुनिपट धर जटिल, सुन्दर सुठि सुकुमार ॥

१ नेत्र । २ आनंद । ३ स्वतंत्र । ४ सरोग । ५ जूती ।

विविध भाँति भूषण वसन, वादि किये करतार ॥११९॥

जो ये कन्द मूल फल खाहीं * वादि सुधादि अशन जगमाहीं॥
एक कहहिं यह सहज सुहाये * आपु प्रकट भये विधिनबनाये॥
जहँ लगि वेद कहैं विधि करणी * श्रवण नयन मन गोचरवरणी॥
देखेउ खोजि भुवन दशचारी * कहँ असपुरुष कहाँआसिनारी॥
इनहिं देखि विधि मन अनुरागा * पटुतर योग बनावन लागा ॥
कीन्ह बहुत श्रम एक न आये * तेहि इरषा वन आनि दुराये ॥
एक कहहिं हम बहुतनजानाहिं * आपुहिपरमधन्यकरिमानाहिं॥
ते पुनि पुण्य पुंज हम लेखे * जे देखत देखिहिं जिन्ह देखे ॥

दोहा-इहि विधि कहि कहि वचनप्रिय, लेहिंनयनभरिनीर ॥
किमि चलिहैं मारग अगम, सुठि सुकुमार शरीर ॥१२०॥

नारि सनेह विकल सब होहीं * चकई साँझसमयाजिमिसोहीं ॥
मृदु पद कमलकठिनमगजानी * गहबरि हृदय कहहिंमृदुवानी॥
परसत मृदुल चरणअरुणारे *सकुचतिमहिजिमिहृदयहमारे॥
जो जगदीश इनहिं वनदीन्हा * कसनसुमनमयमारगकीन्हा ॥
जो माँगे पाइय विधि पाहीं * राखियसखिइन्ह आँखिन्हमाहीं
जे नर नारि न अवसर आये * ते सिय राम न देखन पाये ॥
सुनि स्वरूप पूँछहिं अकुलाई * अबलगि गये कहाँ दोउभाई ॥
समरथ धाइ विलोकहिं जाई * प्रमुदितफिरहिंनयनफलपाई ॥

दोहा-अबला बालक वृद्धजन, करमींजहिं पछिताहिं ॥
होहिं प्रेमवश लोग इमि, राम जहाँ जहँ जाहिं ॥ १२१ ॥

गाँव गाँव अस होहिं अनन्दा * देखि भानुकुल कैरव चन्दा ॥
जे कछु समाचार सुनि पावहिं * ते नृप रानिहिं दोष लगावहिं ॥
एककहहिं अति भलनरनाहू * दीन्हहमहिंजिन्हलोचनलाहू ॥
कहहिं परस्पर लोग लुगाई * बातैं सरल सनेह सुहाई ॥
ते पितु मातु धन्य जे जाये * धन्य सो नगर जहाँते आये ॥

१ भोजन । २ कान । ३ स्त्री । ४ कुमुदिनी । ५ सीधी ।

धन्य सो शैल देश वन गाऊं * जहँ जहँ जाहिं धन्य सो ठाऊं॥
सुखपाये विरंचि रचि तेही * ये जिन्हके सब भाँतिसनेही ॥
राम लषण सिय कथा सुहाई * रही सकल मग कानन छाई ॥
दोहा–इहिविधि रघुकुल कमल रवि, मगलोगन्ह सुखदेत ॥
जाहिं चले देखत विपिन, सिय सौमित्र समेत ॥ १२२ ॥
आगे राम लषण पुनि पाछे * तापस वेष विराजत काछे ॥
उभय मध्य सिय शोभति कैसी * ब्रह्मजीव बिच माया जैसी ॥
बहुरि कहौं छविजस मन वसई * जनु मधु मदनमध्यरतिलसई॥
उपमा बहुरि कहौं जिय जोही * जनुबुधविधुबिचरोहिणिसोही॥
प्रभुपद रेख बीच बिच सीता * धरहिं चरणमगचलहिंसभीता॥
सीय राम पद अंक बराये * लषण चलहिं मगदाहिनबाँये ॥
राम लषण सिय प्रीति सुहाई * वचनअगोचरकिमिकहिजाई ॥
खग मृग मगन देखि छविहोहीं * लिये चोर चित राम बटोहीं ॥
दोहा–जिन्ह जिन्ह देखे पथिकप्रिय, सीयसहित दोउ भाइ ॥
भव मग अगम अनन्द तेहि, विनु श्रम रहे सिराइ ॥१२३॥
अजहुँ जासु उर स्वप्नेहुँ काऊ * बसहिं रामसिय लषणबटाऊ ॥
राम धाम पथ जाइहि सोई * जो पदपाव कबहिं मुनि कोई ॥
तब रघुवीर श्रमित सिय जानी * देखि निकट वट शीतलपानी ॥
तहँवसि कन्द मूल फल खाई * प्रात अन्हाइ चले रघुराई ॥
देखत वन सर शैल सुहाये * वाल्मीकि आश्रम प्रभु आये ॥
राम देखि मुनिवास सुहावन * सुन्दरगिरि काननजलपावन ॥
सरन सरोज विटप वन फूले * गुंजत मंजु मधुपरस भूले ॥
खग मृगविपुल कुलाहल करहीं * रहित वैर प्रमुदित मनचरहीं ॥
दोहा–शुचि सुन्दर आश्रम निरखि, हर्षे राजिवनैन ॥
सुनि रघुवर आगमन मुनि, आगे आये लैन ॥ १२४ ॥
मुनि कहँ राम दण्डवत कीन्हा * आशिर्वाद विप्र वर दीन्हा ॥

१ पर्वत । २ ब्रह्मा । ३ लक्ष्मणजी । ४ वसन्त । ५ कामदेव । ६ वचनोंसे परे । ७ तालाबोंमेंकमल । ८ वनमें वृक्षफूलेहुयेहैं । ९ भ्रमर ।

देखि राम छबि नयन जुडाने * करि सन्मान आश्रमहिं आने ॥
तब मुनि आसन दिये सुहाये * मुनिवर अतिथिप्राणप्रियपाये ॥
कन्द मूल फल मधुर मँगाये * सिय सौमित्र राम फल खाये ॥
वाल्मीकि मन आनँद भारी * मंगल मूरति नयन निहारी ॥
तब कर कमल जोरि रघुराई * बोले वचन श्रवण सुखदाई ॥
तुम त्रिकालदरशी मुनिनाथा * विश्वबंदरजिमितुम्हरे हाथा ॥
असकहिसबप्रभुकथाबखानी * जेहि जेहिभाँतिदीन्ह बन रानी॥
दोहा–तात वचन पुनि मातु मत, भाइ भरत अस राउ ॥
मोकहँदरशतुम्हारप्रभु, सबममपुण्य प्रभाउ ॥ १२५ ॥
देखि पाँय मुनिराय तुम्हारे * भये सुकृत सब सफल हमारे॥
अब जहँ राउर आयसु होई * मुनि उद्वेग न पावहिं कोई ॥
मुनि तापस जिनते दुख लहहीं * ते नरेश बिनु पावक दहहीं ॥
मंगलमूल विप्र परितोषू * दहै कोटि कुल भूसुर रोषू ॥
अस जियजानि कहियसोठाऊं * सिय सौमित्र सहिततहँ जाऊं॥
तहँ रचि रुचिर पर्ण तृणशाला * वास करौं कछु काल कृपाला ॥
सहजसरल सुनि रघुबरबानी * साधु साधु बोले मुनिज्ञानी ॥
कसन कहहु अस रघुकुल केतू * तुम पालक सन्तत श्रुतिसेतू ॥
छंद–श्रुति सेतु पालक राम तुम जगदीश माया जानकी ॥
जो सृजति जगपालति हरति रुख पाइ कृपानिधानकी ॥
जो सहस शीश अहीश महिधर लषण सचराचर धनी ॥
सुरकाजहित नरराज तनुधरि चल्यहुमर्दन खल अनी ॥५॥
सो०–राम स्वरूप तुम्हार, वचन अगोचर बुद्धिवर ॥
अविगति अकथ अपार, नेति नेति नित निगमकह ॥ ५ ॥
जगपेखन तुम देखन हारे * विधि हरिशम्भु नचावन हारे ॥
तेउनहिं जानहिं मर्म्म तुम्हारा * और तुमहिं को जाननहारा ॥
सोजानै जेहि देहु जनाई * जानत तुमहिं तुमहिं हैजाई ॥

१ संसारबेर । २ क्रोध । ३ वेदकी मर्यादाके पालनकर्त्ता । ४ आदिशक्ति । ५ स्वामी किन्तु सैन्य ।
६ किसीके जाननेकी गति नहीं है ।

तुम्हरी कृपा तुमहि रघुनन्दन * जानत भक्त भक्त उर चन्दन ॥
चिदानन्द मय देह तुम्हारी * विगत विकार जान अधिकारी ॥
नरतनु धरेहु सन्त सुर काजा * कहहु करहु जस प्राकृत राजा ॥
राम देखि सुनि चरित तुम्हारे * जड़ मोहहिं बुध होहिं सुखारे ॥
तुम जो कहहु करहु सब साँचा * जसकाछिय तसचाहिय नाँचा ॥
दोहा-पुँछयउ मोहिं कि रहहुँ कहँ, मैं कहते सकुचाउँ ॥
जहँ न होउ तहँ देहुँ कहि, तुमहिं दिखावौं ठाउँ ॥ १२६ ॥
सुनि मुनि वचन प्रेम रस साने * सकुचि राम मनमहँ मुसुकाने
वाल्मीकि हँसि कहहिं बहोरी * वाणी मधुर अमिय रस बोरी ॥
सुनहु राम अब कहौं निकेता * बसहुजहाँ सिय लषण समेता ॥
जिनके श्रवण समुद्र समाना * कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना ॥
भरहिं निरन्तर होहिं न पूरे * तिनके हिये सदन तव रूरे ॥
लोचन चातक जिन करि राखे * रहहिं दरशजलधर अभिलाषे ॥
निदरहिंसिंधु सरित सरवारी * रूप बिन्दु लहि होहिं सुखारी ॥
तिनके हृदय सदन सुखदायक * वसहुलषणासियसहरघुनायक ॥
दोहा-यश तुम्हार मानस विमल, हंसनि जीहा जासु ॥
मुक्ताहल गुण गण चुगहिं, वसहु राम हिय तासु ॥ १२७ ॥
प्रभुप्रसादशुचि सुभग सुवासा * सादर जासु लहै नित नाशा ॥
तुमहिं निवेदित भोजन करहीं * प्रभु प्रसाद पट भूषण धरहीं ॥
शीशनवहिं सुर गुरु द्विज देखी * प्रीतिसहितकरिविनयविशेखी ॥
कर नित करहिं राम पद पूजा * राम भरोस हृदय नहिं दूजा ॥
चरण राम तीरथ चलि जाहीं * राम वसहु तिनके मन माहीं ॥
मंत्रराज नित जपहि तुम्हारा * पूजहिं तुमहिं सहित परिवारा ॥
तर्प्पण होम करहिं विधिनाना * विप्र जेवाइ देहिं बहुदाना ॥
तुमतेअधिक गुरुहिजिय जानी * सकल भाव सेवहिं सनमानी ॥
दोहा-सब कर माँगहिं एक फल, रामचरण रति होउ ॥

१ स्थान । २ अनेक नदियाँ । ३ सुन्दर । ४ मेघ । ५ देवता । ६ ब्राह्मण । ७ हाथ । ८ ओम् । ९ भीति ।

तिनके मन मन्दिर वसहु, सिय रघुनंदन दोउ ॥ १२८ ॥
कामक्रोध मद मान न मोहा * लोभ न क्षोभ न राग न द्रोहा॥
जिनके कपट दम्भनहिं माया * तिनके हृदय बसहु रघुराया ॥
सबके प्रिय सबके हितकारी * दुख सुख सरिस प्रशंसा गारी॥
कहहिं सत्य प्रियवचन विचारी * जागत सोवत शरण तुम्हारी॥
तुमहिं छाँडि गति दूसरि नाहीं * राम बसहु तिनके उर माहीं ॥
जननी सम जानहिं परनारी * धन पराय विषते विष भारी ॥
जे हर्षहिं पर सम्पति देखी * दुखित होहिं पर विपति विशेषी॥
जिनहिं राम तुम प्राणपियारे * तिनके उर शुभ सदन तुम्हारे॥
दोहा-स्वामि सखा पितु मातु गुरु, जिनके सब तुम तात ॥
तिनके मन मन्दिर वसहु, सीय सहित दोउ भ्रात ॥१२९॥
अवगुण तजि सबकेगुण गहहीं * विप्र धेनु हित संकट सहहीं ॥
नीति निपुण जिनकी जगलीका * घर तुम्हार तिनके मन नीका ॥
गुण तुम्हार समुझहिं निजदोसू * जेहिं सब भाँति तुम्हारभरोसू॥
राम भक्त प्रिय लागहिं जेही * तेहि उर बसहु सहित वैदेही ॥
जाति पाँति धन धर्म्म बड़ाई * प्रिय परिवार सदन समुदाई ॥
सब तजि तुमहिं रहै लवलाई * ताके हृदय वसहु रघुराई ॥
स्वर्ग्ग नरक अपवर्ग्ग समाना * जहँ तहँ दीख धरे धनु बाना ॥
मन क्रम वचन जो राउर चेरा * राम करहु ताके उर डेरा ॥
दोहा-जाहि न चाहिय कबहुँ कछु, तुम सन सहज सनेह ॥
वसहु निरन्तर तासु उर, सो राउर निज गेह ॥ १३० ॥
इहिविधि मुनिवर ठाम दिखाये * वचन सप्रेम राम मन भाये ॥
कह मुनिसुनहुभानुकुलनायक * आश्रमकहौंसमयसुखदायक॥
चित्रकूट गिरि करहु निवासू * तहँ तुम्हार सबभाँति सुपासू ॥
शैल सुहावन कानन चारू * करि केहरि मृग विहँगविहारू॥
नदी पुनीत पुराण बखानी * अत्रितीय निज तप बल आनी॥

१. माताके तुल्य । २. जानकीजी ।

सुरसरि धार नाम मन्दाकिनि * जोसब पातक पोतक डाकिनि॥
अत्रि आदि मुनिवर तहँ बसहीं*करहिं योग जप तप तनुकसहीं॥
चलहु सकल श्रम सब कर हरहू* राम देहु गौरव गिरिवरहू॥
दोहा–चित्रकूट महिमा अमित, कही महामुनि गाय॥
आइ अन्हाने सरित वर, सीय सहित दोउ भाय॥ १३१॥
रघुवर कहेउ लषण भल घाटू * करहुकतहुँ अब ठाहर ठाटू॥
लषण दीखपयं उतर करारा*चहुँदिशिफिरयोधनुषजिमिनारा
नदी पनच शर शम दम दाना * सकलकलुषकलिसाउजनाना॥
चित्रकूट जनु अचल अहेरी * चूक न घात मारु मुठभेरी॥
असकहि लषण ठाँव दिखरावा * थलविलोकिरघुपतिसुखपावा॥
रमेउ राम मन देवन जाना * चले सहित सुरपतिपरधाना॥
कोल्ह किरात वेष धरि आये * रच्यो पर्ण तृण सदन सुहाये॥
वरणि नजाइँ मंजु दुइ शाला * एक ललित लघु एक विशाला॥
दोहा–लषण जानकी सहित प्रभु, राजत पर्ण निकेत॥
सोह मदन मुनि वेष जनु, रति ऋतुराज समेत॥ १३२॥
अमर नाग किन्नर दिगपाला * चित्रकूट आये तेहि काला॥
राम प्रणाम कीन्ह सबकाहू * मुदित देवलहि लोचनलाहू॥
वरषि सुमन कह देव समाजू * नाथ सनाथ भये हम आजू॥
करि विनती दुख दुसह सुनाये * हर्षित निज निज गेह सिधाये॥
चित्रकूट रघुनन्दन छाये * समाचारसुनि सुनि मुनिआये॥
आवत देखि मुदित मुनि वृन्दा * कीन्ह दण्डवत रघुकुलचन्दा॥
मुनि रघुवरहिं लाइ उर लेहीं * सफल होनहित आशिषदेहीं॥
सिय सौमित्रि राम छवि देखहिं *साधनसकलसफलकरिलेखहिं॥
दोहा–यथायोग्य सन्मानि प्रभु, विदा किये मुनिवृन्द॥
करहिं योग जप यज्ञ तप, निज आश्रमस्वच्छन्द॥ १३३॥
यह सुधि कोल किरातन पाई * हरषे जनु नवनिधि घर आई॥

१ बर्छोको। २ मान्य। ३ सामान। ४ पयस्विनीनदी। ५ चिल्ला। ६ बाण। ७ पाप।

कन्द मूल फल भरि भरि दोना * चले रंक जनु लूटन सोना ॥
तिन्ह महँ जिन्ह देखे दोउ भ्राता * और तिनहिं पूँछहिं मगु जाता ॥
कहत सुनत रघुबीर निकाई * आय सबन देखे रघुराई ॥
करहिं जो हारि भेंट धरि आगे * प्रभुहिं बिलोकत अति अनुरागे
चित्र लिखे जनु जहँ तहँ ठाढे * पुलक शरीर नयन जल बाढे ॥
राम सनेह मगन सब जाने * कहि प्रियवचन सकल सनमाने
प्रभुहिं जोहारि बहोरि बहोरी * वचन बिनीत कहहिं कर जोरी॥

दोहा--अब हम नाथ सनाथ सब, भये देखि प्रभु पाँय ॥
भाग्य हमारे आगमन, राउर कोशलराय ॥ १३४ ॥

धन्यभूमि वन पन्थ पहारा * जहँ जहँ नाथ पाँव तुम धारा ॥
धन्य विहँगमृग कानन चारी * सफलजन्म भयेतुमहिं निहारी॥
हम सब धन्य सहित परिवारा * देखि नयनभरि दरश तुम्हारा॥
कीन्ह वास भल ठाँव विचारी * इहाँ सकल ऋतु रहब सुखारी॥
हम सब भाँति करब सेवकाई * करि[1] केहरि[2] अहि[3] बाघ बराई ॥
वनबेहड़ गिरि कन्दर खोहा * सब हमार प्रभु पग पग जोहा ॥
तहँ तहँ तुमहिं अहेर खेलाउब * सर निर्झर सब ठाँव दिखाउब॥
हम सेवक परिवार समेता * नाथ न सकुचब आयसु देता ॥

दोहा--वेद वचन मुनि मन अगम, ते प्रभु करुणाऐन ॥
वचन किरातनके सुनत, जिमि पितु बालक बैन ॥ १३५ ॥

रामहिं केवल प्रेम पियारा * जानि लेहु जो जाननिहारा ॥
राम सकल वनचर परितोषे * कहि मृदुवचन प्रेम परिपोषे ॥
बिदा किये शिरनाय सिधाये * प्रभु गुण कहत सुनतघरआये॥
यहिविधि सीय सहित दोउभाई * बसहिंविपिनसुरमुनिसुखदाई॥
जबते आइ रहे रघुनायक * तबते भो वन मंगलदायक ॥
फूलहिं फलहिं विटप विधिनाना * मंजु ललित वर बेलि विताना[4] ॥
सुरतरु सरिस स्वभाव सुहाये * मनहुँ विबुध वनपरिहरिआये ॥

१ हाथी। २ सिंह। ३ सर्प। ४ चँदोये।

गुंजत मंजुल मधुकर श्रेनी * त्रिविध बयारि बहै सुखदेनी ॥
दोहा—नीलकण्ठ कलकण्ठ शुक, चातक चक्र चकोर ॥
भाँति भाँति बोलहिं विहँग, श्रवण सुखद चितचोर॥१३६॥
करि केहरि कपि कोल कुरंगा * विगत वैर विहरहिं इक संगा ॥
फिरत अहेर राम छवि देखी * होहिं मुदित मृगवृन्द विशेखी॥
विबुध विपिनजहँलग जगमाहीं * देखि राम वन सकल सिहाहीं॥
सुरसरिसरस्वतिदिनकरकन्या* मेकलसुता गोदावरि धन्या ॥
सब सरि सिन्धु नदी नद नाना * मन्दाकिनिकर करहिंबखाना॥
उदय अस्त गिरिवर कैलासू * मन्दर मेरु सकल सुर वासू ॥
शैल हिमाचल आदिक जेते * चित्रकूट यश गावहिं तेते ॥
विन्ध्य मुदित मन सुखनसमाई* बिनु श्रम विपुल बड़ाई पाई ॥
दोहा—चित्रकूटके विहँग मृग, बेलि विटप तृण जाति ॥
पुण्य पुंज सब धन्य अस, कहहिं देव दिनराति ॥ १३७ ॥
नयनवन्त रघुपतिहि विलोकी * पाइ जन्म फल होहिंविशोकी॥
परशि चरणरज अचर सुखारी * भये परमपदके अधिकारी ॥
सो वन शैल सुभाय सुहावन * मंगलमय अतिपावन पावन ॥
महिमा कहौं कवन विधितासू * सुखसागर जहँ कीन्ह निवासू॥
पयपयोधि तजि अवध विहाई * जहँ सिय राम लषण रहे आई॥
कहिनसकहिंसुखभाजसकानन* जोशतसहसहोहिंसहसानन ॥
सो मैं वरणि सकौं विधि केहीं * डाबर कमठ कि मन्दरलेहीं ॥
सेवहिं लषण कर्म मन वानी * जाइ न शील सनेह बखानी ॥
दोहा—क्षणक्षण सिय लखि रामपद, जानि आपु पर नेह ॥
कहत लषण स्वप्ने न चित, बन्धु मातु पितु गेह ॥१३८॥
रामसंग सिय रहहिं सुखारी* पुर परिजन गृहसुरतिबिसारी॥
क्षण क्षणपियविधुवदननिहारी * प्रमुदितमनहुचकोरकुमारी ॥
नाह नेह नित बढत विलोकी * हर्षितरहतदिवसजिमिकोकी॥

१ कोकिल । २ सुअर । ३ हरिण । ४ नर्मदा । ५ एकलक्ष । ६ शेषनाग । ५ गड्ढा । ८ कछुआ । ९ मन्दराचल पर्वत। १० चंद्र

सिय मन रामचरण अनुरागा * अवधसहससम वनप्रियलागा॥
पर्णकुटी प्रिय प्रीतम संगा * प्रिय परिवार कुरंग[1] विहंगा[2] ॥
सासुश्वशुरसममुनितियमुनिवर * अशनअमियसमकन्दमूलफर
नाथ साथ साथरी सुहाई * मयनशयनशतसमसुखदाई ॥
लोकप[3] होहिं विलोकत जासू * तेहि किमिमोहै विषयविलासू॥
दोहा—सुमिरत रामहिं तजहिं जन, तृणसम विषय विलासु ॥
रामप्रिया जगजननि सिय, कछु न आचरज तासु॥१३९॥
सीयलषणजेहिविधिसुखलहहीं * सोइ रघुनाथ करैं जोइ कहहीं ॥
कहहिं पुरातन कथा कहानी *सुनहिंलषणसियअतिसुखमानी
जबजब रामअवध सुधिकरहीं * तब तब वारि विलोचन भरहीं॥
सुमिरि मातु पितु परिजनभाई* भरत सनेह शील सेवकाई ॥
कृपासिंधु प्रभु होहिं दुखारी * धीरज धरहिं कुसमय विचारी॥
लखिसियलषणविकलहैजाहीं *जिमिपुरुषहिंअनुसरपरिछाहीं॥
प्रियाबन्धु गति लखिरघुनन्दन * धीर कृपालु भक्तउर चन्दन ॥
लगे कहन कछु कथा पुनीता * सुनि सुखलहहिंलषणअरुसीता
दोहा—राम लषण सीता सहित, सोहत पर्ण निकेत ॥
जिमि वसि वासव[4] अमरपुर, शची जयन्त समेत ॥ १४० ॥
जुगवहिंप्रभुसियअनुजहिंकैसे * पलक विलोचन गोलक जैसे ॥
सेवहिं लषण सीय रघुवीरहिं * जिमि अविवेकीपुरुष शरीरहिं ॥
इहिविधि प्रभुवनवसहिंसुखारी * खगमृगसुरतापसहितकारी ॥
कहेउँ राम वन गवन सुहावा *सुनहुसुमन्तअवधजिमिआवा ॥
फिरेउ निषाद प्रभुहि पहुँचाई * सचिव सहित रथ देखेउ आई॥
मंत्री विकल विलोकि निषादू * कहिनसकहिंजसभयउविषादू ॥
राम राम सिय लषण पुकारी * परेउधरणितलव्याकुलभारी॥
देखिदखिनादिशिहय[5]हिहिनाहीं * जिमिबिनुपंखविहँग[6]अकुलाहीं ॥
दोहा—नहिं तृण चरहिं न पियहिं जल, मोचत लोचनवारि[7] ॥

१ मृग । २ पक्षी । ३ आठौं दिक्पाल—वरुण, वायु, कुबेर, महादेव, इन्द्र, अग्नि, धर्मराज, निर्ऋति । ४ इन्द्र । ५ अश्व । ६ पक्षी । ७ जल ।

व्याकुल भयउ निषादपति, रघुबर बाजि निहारि ॥ १४१ ॥
धरि धीरज तब कहहिं निषादू * अब सुमन्त्र परिहरहु विषादू ॥
तुम पण्डित परमारथ ज्ञाता * धरहु धीर लखि वाम विधाता ॥
विविधकथाकहिकहि मृदुबानी * रथ बैठारे बरबस आनी ॥
शोकशिथिलरथसकहिनहाँकी * रघुवर विरह पीर उर बाँकी ॥
तरफराहिं मग चलहिं नघोरे * वनमृग मनहु आनि रथ जोरे ॥
अटकिपरहिंफिरिचितवहिंपीछे * राम वियोग विकल दुख तीछे॥
जो कह राम लषण वैदेही * हिकरि २ हय हेरहिं तेही ॥
बाजिविरहगतिकिमिकहिजाती * बिनुमणिफणीविकलजोहिभाँती
दोहा—भये निषाद विषाद वश, देखत सचिव तुरंग ॥
बोलि सुसेवक चारितव, दिये सारथी संग ॥१४२॥
गुह सारथिहि फिरेउ पहुँचाई * विरह विषाद वरणि नहिंजाई॥
चले अवध लै रथहि निषादा * होत क्षणहि क्षण मगन विषादा
शोच सुमन्त्र विकल दुखदीना * धिक जीवन रघुवीर विहीना ॥
रहहिं न अन्तहु अधम शरीरू * यश न लहेउ बिछुरत रघुवीरू॥
भये अयश अघभाजन प्राना * कौन हेतु नहिं करत पयाना ॥
अहह मन्दमति अवसर चूका * अजहुँ न हृदयहोत दुइ टूका ॥
मींजि हाथ शिर धुनि पछिताई * मनहु कृपण धनराशिगँवाई ॥
विरद बाँधि वर वीर कहाई * चले समर जनु सुभट पराई ॥
दोहा—विप्र विवेकी वेदविद, सम्मत साधु सुजाति ॥
जिमि धोखे मदपान करि, सचिव शोच त्यहि भाँति॥१४३॥
जिमिकुलीनतियसाधुसयानी * पतिदेवता कर्म्म मन बानी ॥
रहै कर्म्मवश परिहरि नाहू *सचिवहृदय तिमि दारुण दाहू॥
लोचन सजल दृष्टि भइ थोरी * सुनै न श्रवण विकलमति भोरी
सूखहिं अधर लागि मुहँ लाटी *जिय न जाइ उरअवध कपाटी॥
विवरण भयउ न जाइ निहारी * मारेसि मनहुँ पिता महतारी ॥

हानिगलानिविपुल मन व्यापी * यमपुरपन्थ शोच जिमि पापी॥
वचन न आव हृदय पछिताई * अवध काह मैं कहिहौं जाई ॥
रामरहित रथ देखिहि जोई * सकुचिहि मोहिं विलोकतसोई॥
दोहा--धाइ पूँछिहहिं मोहिं जब, विकल नगर नर नारि ॥
उतर देब मैं सबहिं तब, हृदय वज्र बैठारि ॥१४४॥
पुछिहहिं दीन दुखित सब माता*कहब काह मैं तिनहिं विधाता ॥
पुछिहहिं जबहिं लषण महतारी*कहिहौं कौन सँदेश सुखारी ॥
रामजननि जब आइहि धाई *सुमिरि वत्स जिमि धेनु लवाई॥
पूँछत उतर देब मैं तेही * गे वन राम लषण वैदेही ॥
जेइ पूँछिहि तेहि उत्तर देवा *जाइ अवध अब यह सुख लेवा॥
पूँछहिं जबहिं राउ दुखदीना * जीवन जासु राम आधीना ॥
देहौं उतर कवन मुँह लाई * आयउँ कुशल कुँवर पहुँचाई ॥
सुनत लषण सिय राम सँदेशू * तृण इव तनु परिहरब नरेशू ॥
दोहा-हृदय न विदरत पंक जिमि, बिछुरत प्रीतम नीर ॥
जानत हौं मोहिं दीन्ह विधि, यमयातना शरीर ॥ १४५ ॥
इहिविधि करत पन्थ पछितावा * तमसा तीर तुरत रथ आवा ॥
विदा किये करिबिनय निषादू * फिरे पाँय परि विकल विषादू॥
पैठत नगर सचिव सकुचाई * जनु मारेसि गुरु ब्राह्मण गाई ॥
बैठि विटप तर दिवस गँवावा * साँझसमय तेइँ अवसर पावा॥
अवध प्रवेश कीन्ह अँधिआरे * पैठभवन रथ राखि दुआरे ॥
जिन्हजिन्हसमाचार सुनिपाये * भूपद्वार रथ देखन आये ॥
रथपहिंचानि विकल लखिघोरे * गरहिं गात जिमि आतप बोरे॥
नगर नारि नर व्याकुल कैसे * निघटत नीरे मीन गण जैसे ॥
दोहा-सचिवआगमन सुनत सब, विकलभयो रनिवास ॥
भवन भयंकर लाग तेहिं, मानहुँ प्रेतनिवास॥ १४६ ॥
अति आरत सब पूँछहिं रानी * उतर न आव विकलभइ वानी॥

१ पाला। २ पानी। ३ घर। ४ दुःखित।

सुनै न श्रवण नयन नहिं सूझा * कहहु कहाँ नृप जेहि तेहि बूझा॥
दासिन्ह दीख सचिव विकलाई * कौशल्या गृह गई लिवाई॥
जाइ सुमंत्र दीख कस राजा * अमिय रहित जनु चन्द्रविराजा
अशन न शयन विभूषण हीना * परेउ भूमितल निपट मलीना॥
लेइ उसाँस शोच यहि भाँती * सुरपुरते जनु खस्यो ययाती॥
लेत शोच भरि क्षण क्षण छाती * जनु जरि पंख परेउ सम्पाती॥
"को कहि सकै भूप विकलाई * रघुवरविरह अधिक अधिकाई"॥
राम राम कहि राम सनेही * पुनि कह राम लषण वैदेही॥
दोहा-देखि सचिव जय जीव कहि, कीन्हेसि दण्ड प्रणाम॥
सुनत उठे व्याकुल नृपति, कहँ सुमंत्र कहँ राम॥१४७॥
भूप सुमंत्र लीन्ह उर लाई * बूझत कछु अधार जनु पाई॥
सहित सनेह निकट बैठारी * पूंछत राउ नयन भरि वारी॥
राम कुशल कहु सखा सनेही * कहँ रघुनाथ लषण वैदेही॥
आनेहु फेरि कि वनहिं सिधाये * सुनत सचिव लोचनजलछाये॥
शोक विकल पुनि पूंछ नरेशू * कहु सिय राम लषण संदेशू॥
राम रूप गुण शील स्वभाऊ * सुमिरिसुमिरि उर शोचतराऊ॥
राज्य सुनाइ दीन्ह वनवासू * सुनि मन भयउ न हर्ष हरासू॥
सो सुत विछुरत गये न प्राना * को पापी जग मोहिं समाना॥
दोहा-सखा राम सिय लषण जहँ, तहाँ मोहिं पहुँचाउ॥
नाहिंत चाहत चलन अब, प्राण कहौं सतभाउ॥ १४८॥
पुनि पुनि पूंछत मंत्रिहि राऊ * प्रीतम सुवन सदेश सुनाऊ॥

*ययातिराजा यज्ञादि कर्मका आचरण करके सदेह इन्द्रपदकी प्रार्थना कर इन्द्रलोकको गये तब इंद्र आगेसे आय इनका सत्कारकर लेजाय सिंहासनपर बैठाय छलसहित बहुत बड़ाईकर इनसे पूँछा कि राजा कहो तुमने कैसे २ धर्म किये हैं कि जिनके प्रतापसे मेरे पदको प्राप्त हुए. तब राजाने अपने पुण्यको बहुत बड़ाईके साथ इंद्रको सुनाया और ज्यों ज्यों सुनातेथे त्यों त्यों पुण्य क्षीण होता था जब कहते २ समस्त पुण्य क्षीण होगया तब इंद्रकी आज्ञासे देवताओंने ययातिको स्वर्ग से ढकेलदिया॥

१ सुधा। २ भोजन। ३ नींद। ४ जानकीजी। ५ शोच। ६ बार बार। ७ श्रीरामचन्द्र-लक्ष्मण।

सुनहु सखा सोइ करिय उपाऊ * राम लषण सिय बेगि दिखाऊ॥
सचिव धीर धरि कहि मृदुबानी * महाराज तुम पण्डित ज्ञानी ॥
वीर सुधीर धुरन्धर देवा * साधु समाज सदा तुम सेवा ॥
जन्म मरण सब दुख सुखभोगा * हानिलाभ प्रियमिलनवियोगा ॥
काल कर्म्मवश होहिं गुसाईं * बरबस राति दिवसकी नाईं ॥
सुख हर्षहिं जड़ दुख बिलखाहीं * दोउ सम धीर धरहिं मनमाहीं॥
धीरज धरहु विवेक विचारी * छाँड़िय शोच सकल हितकारी॥
दोहा–प्रथम वास तमसा भयउ, दूसर सुरसरि तीर ॥
अन्हाय रहे जलपान करि, सिय समेत दोउ वीर ॥ १४९ ॥
केवट कीन बहुत सेवकाई * सो यामिनि शृंगवेर गँवाई ॥
होत प्रात बटक्षीर मँगावा * जटा मुकुट निज शीशबनावा ॥
रामसखाँ तब नाव मँगाई * प्रिया चढ़ाइ चढ़े रघुराई ॥
लषण धरे धनु बाण बनाई * आपु चढ़े प्रभु आयसु पाई ॥
विकल विलोकि मोहिं रघुवीरा * बोले मधुर वचन धरि धीरा ॥
तात प्रणाम तात सन कहेऊ * बार बार पदपंकज गहेऊ ॥
करब पाँय परि विनय बहोरी * तात करिय जनि चिन्तामोरी ॥
वन मग मंगल कुशल हमारे * कृपा अनुग्रह पुण्य तुम्हारे ॥

हरिगीतिका–छंद ।

तुम्हरे अनुग्रह तात कानन जात सब सुख पाइहौं ।
प्रतिपालि आयसु कुशल देखन पाँय पुनि फिरि आइहौं ॥
जननी सकल परितोष परि परि पाँय करि बिनती घनी ।
तुलसी करेहु सोइ यत्न जेहि विधि कुशल रह कोशलधनी॥६॥

सोरठा–गुरुसन कहब सँदेश, बार बार पद पद्म गहि ॥
करब सोइ उपदेश, जेहि न शोच मोहिं अवधपति ॥ ६ ॥
पुरजन परिजन सकल निहोरी * तात सुनायहु विनती मोरी ॥
सोइ सब भाँति मोर हितकारी * जाते रह नरनाह सुखारी ॥

१ बरगदकादूध । २. निषादपति गुह । ३ आज्ञा । ४ चरणकमल ।

कहब सँदेश भरतके आये * नीति न तजब राज्य पद पाये॥
पालहु प्रजहिं कर्म मन बानी * सेवहु मातु सकल समजानी ॥
और निबाहब भायप भाई * करि पितु मातुसुजन सेवकाई॥
तात भाँति तेहि राखब राऊ * सोच मोर जेहि करहिं नकाऊ॥
लषण कहेउ कछु बचन कठोरा * बरजि राम पुनि मोहिंनिहोरा॥
बारबार निज शपथ दिवाई * कहब न तात लषण लरिकाई॥
दोहा–कहि प्रणाम कछु कहन लिय, सिय भइ शिथिल सनेह ॥
थकित वचन लोचन सजल, पुलक पल्लवित देह ॥१५०॥
तेहि अवसर रघुवर रुख पाई * केवट पारहि नाव चलाई ॥
रघुकुल तिलक चले इहि भाँती * देखेउँ ठाढ कुलिश धरि छाती॥
मैं आपन किमि कहब कलेशू * जियत फिरेउँ लै राम सँदेशू ॥
असकहिसचिववचनरहिगयऊ *हानि गलानि शोच वश भयऊ॥
सुनत सुमंत्र वचन नरनाहू * परेउ धरणि उर दारुणदाहू ॥
तलफत विषम मोह मन मापा * माजा मनहुँ मीनं कहँ व्यापा॥
करि विलाप सब रोवहिं रानी * महाविपतिकिमिजाइबखानी ॥
सुनि विलाप दुखहूँ दुख लागा * धीरजहू कर धीरज भागा ॥
दोहा–भयहु कुलाहल अवधअति, सुनि नृप राउर शोर ॥
विपुल विहँग[3] वन परयउनिशि, मानहुकुलिशकठोर ॥१५१॥
प्राण कण्ठ गत भयउ भुआलू * मणिविहीनजिमिव्याकुलव्यालू
इन्द्रियसकल विकल भइंभारी * जनुंसर सरसिज वनविनुवारी ॥
कौशल्या नृप दीख मलाना * रविकुलरवि अथये जियजाना॥
उर धरि धीर राम महतारी * बोली वचन समय अनुहारी ॥
नाथ समुझिमनकरियविचारू * राम वियोग पयोधि अपारू ॥
कर्णधार तुम अवधि जहाजू * चढेउ सकलप्रियवणिकसमाजू
धीरज धरिय तो पाइय पारू * नाहिंतबूडहि सब परिवारू ॥
जोंजियधरिय विनयपियमोरी * राम लषण सियामिलव बहोरी॥

१ वर्षाके पानीका फेना । २ मछली । ३ पक्षी । ४ बज्र । ५ सर्प । ६ ताल । ७ कमल । ८ मर्य्यादा चौदह वर्षकी ।

दोहा-प्रिया वचन मृदु सुनत नृप, चितयउ आँखि उघारि ॥
तलफत मीन मलीन जनु, सींचत शीतल वारि ॥ १५२ ॥
धरि धीरज उठि बैठु भुआलू * कहु सुमंत्र कहँ राम कृपालू ॥
कहाँ लषण कहँ राम सनेही * कहँ प्रिय पुत्र वधू वैदेही ॥
विलपत राउ विकल बहु भाँती * भइयुग सरिस सिराति न राती
तापस अन्ध शाप सुधि आई * कौशल्यहि सब कथा सुनाई ॥

अथ क्षेपक ।

एक समय सुन प्रिया सयानी * मृगयाकी मेरे मन आनी ॥
सब मृगया कर साज सजाई * गयउ वनहि सँग सेन सुहाई ॥
रैनि समय बेतस वन तीरा * बैठे सरवर तट मतिधीरा ॥
ताही समय लिये घट करमें * सरवन आयो जल हित सरमें ॥
तूँबा जलमें जबहिं डुबायो * भयो शब्द मेरे मन आयो ॥
जान्यो मृग तव धनुष सँभारा * लक्ष्य वेध कर तेहि उर मारा ॥
लागेउ हिये शब्द हा कीन्हो * यह मानुष मैंने तब चीन्हो ॥
गयउ निकट तबलख दुख पायो * शरवन मोसे वचन सुनायो ॥
शोच करहु मति नृपतिहमारी * जो मैं कहहुँ करहु यहि वारी ॥
मैं शरवन सेवहिं पितु माता * नयनाविहीन दोउ सुखदाता ॥
तिन्हैं तृषाने आन सतायो * लेन हेत जलको हौं आयो ॥
दोहा-सो तुमने अज्ञानसे, नृप मोहिं मारेहु बान ॥
सो खैंचहु अब देहसे, निकसन चाहत प्रान ॥ १५३ ॥
अरु तुम मन शंका मत मानो * ब्राह्मण वंश नहीं मैं जानो ॥
पर यक बात हिये तुम लावहु * मातापिता निकटचलि जावहु ॥
तिनको हितसों नीर पियाई * पाछे कहियो सब समझाई ॥
करहिं न शोच करहु उपदेशा * सत्यसन्ध रघुवंश नरेशा ॥
अब तुम दीजै बाण निकारी * सुन दशरथ दुःखित भयेभारी ॥
हियसे जबहिं निकारो बाना * ओं ओं कह छाँड़िहु प्राना ॥

नृप दशरथ घट लियो उठाई * तिनके मात पिता ढिग जाई ॥
प्यावन लगे नीर विनु बानी * तब बोले दम्पति दुख मानी ॥
दोहा-पुत्र न बोलत आज तुम, हमसे सुन्दर बैन ॥
कारण कौन सो कहहु तुम, जासों हो जिय चैन ॥ १५४ ॥
बिन बोले हम पियहिं न नीरा * सुन भये दशरथ अधिकअधीरा
सुनि वृत्तान्त पुनि दियो सुनाई * परे धरणि दोऊ अकुलाई ॥
पुत्र पुत्र कहि रोवन लागे * मोसे कहने लगे अभागे ॥
जहाँ पुत्र तहँ देउ दिखाई * तब मैं तिनको गयउँ लिवाई ॥
पुत्र उठाय गोद महतारी * रोवन लगी शब्द कर भारी ॥
पुनि दोउन यह बात सुनाई * दीजै नृपति चिता बनवाई ॥
सुन मैंने रच दीन्ह बनाई * बैठे पुत्र गोद दोउ जाई ॥
योगअग्निसे निज तनु जारा * मरण समय असवचनउचारा॥
दोहा-जिमि हम पुत्र वियोग में, दशरथ त्यागैं प्रान ॥
तैसेही तनु तजहु तुम, मानहु वचन प्रमान ॥ १५५ ॥
अस कह तापस गये सुरलोका * मेरे मन छायो अति शोका ॥
पुनि मैं निजमन कीन्ह विचारा * विनु समझे ऋषि वचनउचारा॥
पुत्र नहीं कोउ गेह हमारे *किमित्यागहिंतनुवचनतुम्हारे॥
शोच विहाय गेह में आयो * अब तक तुमको नहीं सुनायो ॥
साँच भई वह अब सब बाता * गये वन सीय राम सँग भ्राता ॥
प्राणपियारे वनहिं सिधारे * अब तक प्राण न गये हमारे ॥
अब सुख कौन मिलै जग माहीं * जेहिते प्राण न तनुते जाहीं ॥
राम लषण सिय कानन जाहीं * अब तक प्राण रहे तनु माहीं ॥
दोहा-प्रिय शरवन की कथासे, अब मोहिं रह्यो न धीर ॥
पुत्र विना जे नाहिं जिये, धन धन ते नरवीर ॥ १५६ ॥
इति क्षेपक ।

१ शरीर । २ विरह दुःख । ३ घर । ४ वन

मयउ विकल वर्णत इतिहासा * रामरहित धिक जीवन श्वासा ॥
सो तनु राखि करब मैं काहा * जेइ न प्रेम पन मोर निवाहा ॥
हा रघुनन्दन प्राण पिरीते * तुमबिनु जियतबहुतादिनबीते॥
हा जानकी लषण हा रघुवर *हापितुहितचितचातकजलधर ॥
दोहा-राम राम कहि राम कहि, राम राम कहि राम ॥
तनु परिहरि रघुवर विरह, राउ गये सुरधाम ॥१५७॥
जियन मरण फल दशरथ पावा * अण्ड अनेक अमलयशछावा॥
जियतराम विधुवदन निहारी * रामविरह मरि मरण सँवारी ॥
शोक विकल सब रोवहिं रानी * रूप शील बल तेज बखानी ॥
करहिं विलाप अनेक प्रकारा * परहिं भूमितल बारहिं बारा ॥
बिलपहिं विकलदासअरुदासी *घर घर रुदन करहिं पुरवासी ॥
अथयउ आजु भानुकुल भानू * धर्म अवधि गुण रूप निधानू ॥
गारी सकल कैकयिहि देहीं * नयनविहीन कीन्ह जग जेहीं ॥
इहिविधि बिलपत रैनि विहानी * आये सकल महामुनि ज्ञानी ॥
दोहा-तब वासिष्ठ मुनि समय सम, कहि अनेक इतिहास ॥
शोक निवारेउ सकलकर, निज विज्ञान प्रकाश ॥१५८॥

अथ क्षेपक।

* वासिष्ठजी बोले-हे कौशल्ये! क्या तौ हम और क्या तुम, यह सुख तथा दुःखकाभोग सबहीके अर्थ अवश्यहै, अन्तमें सबहीको मृत्यु है तौ फिर तुम क्यों शोक करती हो? हम प्राचीन राजाओंका इतिहास कहते हैं; सो तुम सुनो जिस्से तुम्हारा शोक दूर होगा, जो राजाओंके चरित्रोंको सुनतेहैं-उनकी आयुकी वृद्धि होतीहै और शुभग्रहोंका संचार होताहै। अविक्षितिके पुत्र राजा मरुत बड़े भाग्यवान्थे इन्द्रादिक सम्पूर्ण देवता बृहस्पतिको साथ ले उनके यज्ञमें आये थे राजाने कीर्त्तिमें इंद्रकोभी जीताथा, बृहस्पति और इन्द्रकी प्रीतिके अर्थ इस राजाकी यज्ञक्रियाके सम्पादन करनेको स्वीकारकर उस कार्यको सम्वर्तने निर्वाह किया था। उनके राज्यमें पृथ्वी विनाही कर्षण ( जोतना ) के धान्य को उत्पन्न करतीथी, उनके यज्ञमें विश्वेदेवा सभासद थे, साध्य और मरुद्गण

१ पपीहा। २ बादल। ३ अनेकब्रह्माण्ड। ४ निर्मल। ५ चन्द्रवदन। ६ महाराज दशरथ।

चारों ओरसे रक्षा करनेवाले थे; देवता उस यज्ञमें सोमरसका पानकर अत्यन्त तृप्तहुए थे और उस राजाने देवता, मनुष्य, गंधर्वोंको इतनी दक्षिणा दी थी कि जिसको वे उठा नहींसकेथे ! हे कौशल्ये ! वह राजा तुमसे बहुत धार्मिक और ज्ञानी तथा वैराग्ययुक्त थे जब वहभी मृत्युको प्राप्तहुए तो तुम इन राजाका शोक क्यों करतीहो । उतथिके पुत्र सुहोत्रभी मृत्युको प्राप्तहुए जिनके राज्यमें इन्द्रने एक वर्षतक सुवर्णकी वर्षा करीथी, वसुमति यथार्थ नामसे उनके राज्यमें थी, सारी नदियें सुवर्णवाहिनी थीं और नदियोंमें इन्द्रने सुवर्णहीके नक्र कच्छपादि उत्पन्न कर दिये थे, राजासुहोत्र यह देख विस्मयको प्राप्त हो उन सब नक्रादिकोंको ग्रहणकर कुरु जांगल देशमें रखकै यज्ञमें सब ब्राह्मणोंको दान कर दिया था वेभी तो मरे ॥ अङ्गदेशके राजाने यज्ञ करकै दशलाख श्वेतवर्णवाले घोड़े, दशलाख सुवर्णसे शोभित कन्या, दिग्गजोंके समान दशलक्ष हाथी, सुवर्णकी मालाओंसे भूषित एककोटि ( करोड़ ) वृषभ और हजार गौ दक्षिणामें दीथीं इस बृहद्रथराजाके विष्णुपद नाम वाले पर्वमें यज्ञ करनेसे इन्द्र और ब्राह्मण सोमपान करनेसे उन्मत्त होगये थे, इसी प्रकार इस अंगदेशाधिपति राजा बृहद्रथने सौ यज्ञकरे इस राजाने जो यज्ञ में धनदियाथा उतने धनको दान देनेवाला आजतक कोई राजा नहीं हुआ जब वहभी कालके वश हुये तो तुम राजा दशरथका वृथा शोक क्यों करतीहो ॥ और राजा शिबि जिन्होंने रथमें इकलेही बैठकर सारे भूमंडलको जीताथा और फिर यज्ञमें अपना सर्वस्व दान कर दियाथा जब ऐसे २ राजाभी मृत्युके अधीन हुए तो तुम राजा दशरथका शोक क्यों करती हो । बड़े ऐश्वर्यवाले शकुन्तलाके पुत्र भरतने यमुनाके किनारे तीनसौ और सरस्वतीके तटपर बीस तथा गंगाके किनारेमें चौदह, इस प्रकार हजार अश्वमेध यज्ञ और सौ राजसूय यज्ञ किये थे उस समय उनके समान और कोई दूसरा राजा न था, राजाभरतने यज्ञवेदीका विस्तार और असंख्यों घोड़ोंको बाँधकर महर्षि कण्वको हजारपद्म द्रव्य सहित घोड़े दान कर दिये थे, हे कौशल्ये ! वेभी तो कालका ग्रास हुए तो तुम दशरथका वृथा शोक क्यों करती हो ॥ एक समय राजा भगीरथ एकान्त स्थानमें बैठेथे और उन राजाकी गोदमें गंगा विराजमानथीं इसीकारण गंगाका नाम 'उर्वशी' हुआ गंगाने राजा भगीरथको पिताके सदृश मानाथा इसी कारण आजतक गंगाका नाम ' भागीरथी ' प्रसिद्ध है, उन्हीं राजा भगीरथने यज्ञमें सुवर्णसे शोभायमान दशलक्ष कन्या दक्षिणामें दीथीं· वह कन्याओंका

समूह चार चार घोडेवाले रथों में स्थितथा, एक २ रथके पीछे सुवर्णकी माला ओंसे भूषित सौ २ हाथी, एक २ हाथीके पीछे सौ २ गौ, प्रत्येक गौके पीछे हजार२ मेष (मेंढ़े) और बकरी दानमें दीथी जब वेभी कालके मुखमें गये तौ दशरथके प्रति तुम्हारा शोक करना वृथा है ॥ राजादिलीपने भी यज्ञ करके धन तथा रत्नोंसे परिपूर्ण पृथ्वी दान करदीथी, उनके पुरोहितने प्रत्येक यज्ञमें हजार २ हाथियोंकी दक्षिणाली थी और यज्ञमें सुवर्णके यूप ( खम्भ ) गाड़े गयेथे. इन्द्रादिक सम्पूर्ण देवता यज्ञकी सुवर्णभूमिमें स्थितथे, गन्धर्व नृत्य करतेथे और गन्धर्वोंके राजा विश्वावसु गान कर रहेथे, जिन्होंने राजा दिलीप को आँखोंसे देखाभी था वेभी तौ स्वर्गगामी हुए जब ऐसे २ पुण्यात्माराजाभी कालका कलेवा हुए तौ तुम दशरथका शोक वृथा क्यों करोहो ॥ राजा युवनाश्वके पुत्र मान्धाताने एक दिनमें सारी पृथ्वीको जीताथा, अङ्गार, मरुत, असित, गय, अङ्ग और बृहद्रथको भी जीताथा, अंगारके साथ युद्धमें इनके धनुष की टंकारसे मानो आकाशमण्डल विदीर्ण होताथा और सूर्यके उदयसे अस्त पर्यंत पृथ्वीको जीताथा इन राजाने सौ अश्वमेध और सौ राजसूय यज्ञ किये थे; ब्राह्मणोंको दश योजन लम्बा और एक योजन चौड़ा सुवर्णका मत्स्य दक्षिणामें दियाथा जब वेभी मृत्युकेही अधीन हुए तो तुम वृथा शोक मतकरो ॥ नहुषके पुत्र राजाययाति एकही स्थानमें बैठकर बलसे युगकीलकको फेंकते थे, वह कीलक जितनी दूर जाकर गिरताथा अपने स्थानसे उतनीही दूरतक यज्ञकी वेदी बनातेथे, उस कीलकका नाम शम्यापात है राजा ययातिने शत प्रधान यज्ञ और सौ वाजपेय यज्ञ कर सुवर्ण के तीन पर्वत दान करके ब्राह्मणोंको, तृप्त कराथा और दैत्यों के समूहको युद्धमें मारकर यदु द्रुह्यु आदि अपने पुत्रोंको पृथ्वीको देकर पुरूको राज्यतिलक कर स्त्री सहित वनको गये, जब वेभी मरे तौ तुम राजाका शोक क्यों करती हो ॥ राजा नाभागके पुत्र अम्बरीष अपनी प्रजामें बहुत प्रीति रखतेथे, उन्हों ने यज्ञमें स्थित दशलक्ष राजाओंको ब्राह्मणोंकी सेवामें नियुक्त करदियाथा वे सब राजा ब्राह्मणोंको दक्षिणामें दियेथे जब वोह भी मृत्युवश हुए तो तुम अपने पति दशरथका शोक क्यों करती हो ॥ कौशल्ये! राजाशशिबिन्दुके दशलाख पुत्र थे, एक २ पुत्रको सौ २ कन्या विवाहीथीं प्रत्येक कन्याके पीछे सौ २ हाथीथे, एक हस्तीके पीछे शत २ रथ, एक २ रथके पीछे सुवर्णके आभूषण युक्त सौ २ घोड़े प्रत्येक घोड़ेके पीछे सौ २ गौ एक २ गौ

के पीछे सौ २ मेंढे और बकरी दायजमें आई थीं, राजाशशिबिन्दुने वह सब यज्ञमें दान करदियाथा जब वेभी कालके गालमें गये तौ तुम्हारा शोक वृथाहै॥ हे कौशल्ये ! अमूर्त्तरयाके पुत्र राजागयने सौ वर्ष पर्यन्त होमसे बचीहुई वस्तु का भोजन कराथा, अग्नि आहुतिओंसे प्रसन्न हो वर देनेको तय्यार हुए-तबराजा ने यही वर माँगा कि आपकी कृपासे मेरी धर्ममें श्रद्धा, सत्यमें प्रेम और निरन्तर दान करनेसेभी धनका नाश नहींहो अग्निने प्रसन्न होकर कहा ऐसाही होगा. इन राजाने हजार वर्ष पर्यन्त-दर्श, पौर्णमास, चातुर्मास तथा अश्वमेधयज्ञ करेथे, इन्होंने स्वाहासे देवगण, स्वधासे पितृगण, इच्छानुसार साधनोंसे सभी गणोंको तृप्त किया था, अश्वमेधयज्ञमें बीस व्याम चौडी और दशव्याम लंबी सुवर्णमय पृथ्वी ब्राह्मणोंको दक्षिणामें दीथी, गंगाकी वालुकाके जितने कणहोते हैं उतनीही गौदान कर ब्राह्मणोंको दीथीं. ऐसे २ राजाभी तौ एक दिन मरही गये तौ तुम्हारा शोक करना सब वृथा है ॥ और हे कौशल्ये ! जब इसी इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न हुए राजा सगर जिनकी कीर्त्ति आकाशतक छारही है वेभी मरही गये तौ तुम वृथा शोक क्यों करती हो ॥ और भी सुनो, राजावेणु के पुत्र राजा पृथुको सब महर्षियोंने इकट्ठे होकर दण्डकवनमें राज्यतिलक कियाथा वह राजा सब जगह अत्यन्त विख्यात राजा हुए इसी कारण उनका 'पृथु' नाम हुआ, वह राजा क्षत (नाश) से त्राण (रक्षा) करतेथे इस कारण 'क्षत्रि' नाम उनमेंही चारितार्थ हो रहाथा, वह प्रजाको आनन्द देते थे इस कारण राजा शब्द उन्हींमें घटताथा, उनके राज्यमें पृथ्वी बिनाही कर्षणके धान्योंको उत्पन्न करनेवाली और बहुतसे फूल फलोंको उत्पन्न करनेवालीथी प्रत्येक पत्रमें मधु उत्पन्न होताथा, संपूर्ण प्रजा रोगरहित और निर्भयथी, जबराजा जलमें चलते थे तब नदी, समुद्र स्थिर हो जातेथे. उन राजाने अश्वमेध यज्ञमें इकीस सुवर्णके पर्वत दान कियेथे, वेभी मृत्युहीके अधीनहुए तौ तुम्हारा राजा दशरथके प्रति शोक करना वृथा है ॥

**इति क्षेपक ।**

**तेल नाव भरि नृप तनु राखा * दूत बुलाइ बहुरि अस भाषा ॥**
**धावहु वेगि भरत पहँ जाहू * नृपसुधिकतहुँकहहुजनिकाहू ॥**
**इतनै कहेउ भरत सन जाई * गुरु बुलाइ पठये दोउ भाई ॥**
**सुनि मुनि आयसु धावन धाये * चले वेगि वर वाजि लजाये ॥**

अनरथ अवध अरंभेउ जबते * कुशकुन होहिंभरतकहँतबते ॥
देखहिं राति भयानक सपना *जागि करहिं बहु कोटिकलपना॥
विप्र जेवाइँ देहिं बहु दाना *शिवअभिषेककरहिंविधिनाना॥
माँगहिं हृदय महेश मनाई * कुशलमातुपितु परिजनभाई ॥
दोहा–इहि विधि शोचत भरत मन, धावन पहुँचे जाइ ॥
गुरु अनुशासन श्रवण सुनि, चले गणेश मनाइ ॥१५९॥
चले समीर वेग हय हाँके * लाँघत सरित शैल वन बाँके ॥
हृदय शोच बड़ कछु न सुहाई * अस जानहिं जिय जाउँ उड़ाई॥
एक निमेष वर्ष सम जाई *इहिविधिभरत अवधनियराई ॥
अशकुन होहिं नगर पैठारा * रटहिं कुभाँति कुखेत करारा ॥
खर शृगाल बोलहिं प्रतिकूला * सुनि सुनि होहिं भरतउर शूला॥
श्रीहत सर सरिता वन बागा * नगर विशेष भयावन लागा ॥
खग मृग हय गय जाहिन जोये * राम वियोग कुरोग विगोये ॥
नगर नारि नर निपट दुखारी * मनहुँ सबनि सब सम्पतिहारी॥
दोहा–पुरजन मिलहिं न कहहिं कछु, गवहिंजुहारहिंजाहिं ॥
भरत कुशल नहिं पूछि सक, भाविषादमनमाहिं ॥१६०॥
हाटबाट नहिं जाइ निहारी * जनुपुरदशदिशि लागिदवारी ॥
आवतसुत सुनिकैकयनन्दिनि * हरषीरविकुल जलरुहचंदिनि॥
सजि आरती मुदित उठिधाई * द्वारहिं भेटि भवन लै आई ॥
भरत दुखित परिवार निहारा * मानहुँ तुहिन वनज वन मारा॥
कैकेयी हर्षित इहि भाँती * मनहुँ मुदित दवलाइ किराती॥
सुतहि सशोच देखि मन मारे * पूछति नैहर कुशल हमारे ॥
सकल कुशलकहभरत सुनाई * पूछी निजकुलकुशलभलाई ॥
कहु कहँ तात कहाँ सब माता * कहँसियरामलषणप्रियभ्राता ॥
दोहा–सुनि सुत वचन सनेह मय, कपट नीर भरिनैन ॥
भरत श्रवण मन शूल सम, पापिनि बोली बैन ॥१६१॥

[1] विचार । [2] गुजन । [3] पवनकेवेगसम । [4] कालकौवे । [5] गदहा । [6] सियार–जम्बुक । [7] तालाब
[8] नदियों । [9] अग्नि । [10] भीलनी ।

तात बात मैं सकल सँवारी * भइ मंथरा सहाय विचारी ॥
कछुक काज विधि बीच बिगारेउ * भूपति सुरपति पुर पगु धारेउ ॥
सुनत भरत भयो विवश विषादा * जनु सहमेउ करि केहरिनादा ॥
तात तात हा तात पुकारी * परेउ भूमितल व्याकुल भारी ॥
चलत न देखन पायउँ तोहीं * तात न रामहिं सौंपेउ मोहीं ॥
बहुरि धीर धरि उठे सँभारी * कहु पितु मरण हेतु महतारी ॥
सुनि सुतवचन कहति कैकेई * मर्म पाछि जनु माहुर देई ॥
आदिहि ते सब आपनि करणी * कुटिल कठोर मुदित मन वरणी ॥
दोहा—भरतहि बिसरेउ पितुमरण, सुनत राम बनगौन ॥
हेतु अपन पुनि जान जिय, थकित रहे धरि मौन ॥१६२॥
विकल विलोकि सुतहि समुझावति * मनहुँ जरे पर लोन लगावति ॥
तात राउ नहिं शोचन योगू * बड़इ सुकृत यश कीन्हेउ भोगू ॥
जीवत सकल जन्म फल पाये * अन्त अमरपति सदन सिधाये ॥
अस अनुमानि शोच परिहरहू * सहित समाज राज पुर करहू ॥
सुनि सुठि सहमेउ राजकुमारा * पाके क्षत जनु लाग अँगारा ॥
धीरज धरि भरि लेहिं उसाँसा * पापिनि सबहि भाँति कुलनाशा ॥
जो पै कुरुचि रही असि तोहीं * जनमत काहे न मारेसि मोहीं ॥
पेड़ काटि तैं पल्लव सींचा * मीन जियन हित वारि उलीचा ॥
दोहा—हंस वंश दशरथ जनक, राम लषण से भाय ॥
जननी तू जननी भई, विधि सन कछु न बसाय ॥ १६३ ॥
जबतैं कुमति कुमत मन ठयऊ * खंड खंड होइ हृदय न गयऊ ॥
वर माँगत मन भइ नहिं पीरा * जरि न जीह मुँह परे न कीरा ॥
भूप प्रतीति तोरि किमि कीन्ही * मरणकाल विधि मति हर लीन्ही ॥
विधिहु न नारि हृदय गति जानी * सकल कपट अघ अवगुण खानी ॥
सरल सुशील धर्मरत राऊ * सो किमि जानहि तीय स्वभाऊ ॥
अस को जीव जन्तु जग माहीं * जेहि रघुनाथ प्राण प्रिय नाहीं ॥

१ पावकछीलकर । २ कारण । ३ पुण्यकार्य । ४ डरपत । ५ घाव । ६ पिता । ७ ब्रह्मा

मे अति राम अहित तेउ तोहीं *कोतू अहसि सत्य कहु मोहीं ॥
जोहसि सोहसि मुँह मसि लाई * आँखि ओट उठि बैठहुजाई ॥
दोहा-रामविरोधी हृदय ते, प्रगट कीन्ह विधि मोहिं ॥
मो समान को पातकी, बादि कहौं कछुतोहिं ॥१६४॥
सुनि शत्रुघ्न मातु कुटिलाई * जरहिं गातरिसिकछु नबसाई॥
त्यहिअवसर कुबरी तहँ आई * वसन विभूषण विविध बनाई ॥
लखि रिसभरेउलषणलघुभाई * बरत अनल घृत आहुति पाई ॥
हुमुकि लात तकि कूबर मारा * परिमुँहभरिमहिकरतपुकारा ॥
कूबर टूटेउ फूट कपारू * दलितदशनमुखरुधिरप्रचारू ॥
अहह दैव मैं काह नशावा * करत नीक फल अनइस पावा॥
सुनिरिपुहनलखिनखशिखखोटी *लगेघसीटन धरि धरि झोटी ॥
भरत दयानिधि दीन्ह छुडाई * कौशल्या पहँगे दोउ भाई ॥
दोहा-मलिन वसन विवरण विकल, कृश शरीर दुख भार ॥
कनक कमल वर वेलि वन, मानहुँ हनी तुषार ॥१६५॥
भरतहिं देखि मातु उठि धाई * मूर्च्छित अवनि परीअकुलाई ॥
देखतभरत विकल भये भारी * परे चरण तनु दशा बिसारी ॥
मातु तात कहँ देहु दिखाई * कहँ सिय रामलषणदोउ भाई॥
कैकयि कत जनमी जग माँझा * जो जनमी तो भइ किनबाँझा ॥
कुलकलंकजोहि जनमेउ मोहीं * अपयश भाजन प्रियजनद्रोही॥
कोत्रिभुवनमोहिंसारिसअभागी * गतिअसितोरिमातुजेहिलागी ॥
पितु सुरपुर वन रघुकुलकेतू * मैं केवल सब अनरथ हेतू ॥
धिक मोहिंभयउवेणु वनआगी * दुसह दाह दुख दूषण भागी ॥
दोहा-मातु भरतके वचन मृदु, सुनि पुनि उठी सँभारि ॥
लिये उठाइ लगाइउर, लोचन मोचति वारि ॥१६६॥
सरल स्वभाय मातु उर लाये * अतिहितमनहुरामफिरिआये॥
भेटेउ बहुरि लषण लघु भाई * शोक सनेह न हृदय समाई ॥

१ अग्नि। २ शत्रुघ्न। ३ पाला। ४ पृथ्वी। ५ बेंशवन। ६ नयनोंसे अश्रुपातकरते।

देखि स्वभाव कहत सब कोई * राम मातु अस काहे न होई ॥
माता भरत गोद बैठारे * आँसु पोंछि मृदु वचन उचारे ॥
अजहुँ वत्स बलि धीरज धरहू *कुसमय समुझि शोक परिहरहू॥
जनि मानहु जिय हानि गलानी*कालकर्म्मगति अघटितजानी ॥
काहुहि दोष देहु जनि ताता *भामोहिंसबविधिवामविधाता ॥
जो ऐसेहु दुख मोहिं जियावा * अजहुँ को जानै का तेहि भावा॥
दोहा-पितु आयसु भूषण वसन, तात तजे रघुवीर॥
विस्मय हर्ष न हृदय कछु, पहिरे वल्कल चीर ॥ १६७ ॥
मुखप्रसन्न मन राग न रोषू * सबकर सबविधि करि परितोषू॥
चलेविपिन सुनि सिय सँगलागी* रही न रामचरण अनुरागी ॥
सुनतहिं लषण चले लगिसाथा * रहे न यतन किये रघुनाथा ॥
तब रघुपति सबही शिरनाई * चले संग सिय अरु लघु भाई॥
राम लषण सिय बनहिं सिधाये * गई न संग न प्राणपठाये ॥
यह सब भा इन आँखिन आगे * तउ न तजत तनु जीव अभागे॥
मोहिं न लाज निजनेह निहारी * राम सरिस सुत मैं महतारी ॥
जिये मरे भल भूपति जाना * मोर हृदय शतकुलिशसमाना॥
दोहा-कौशल्याके वचन सुनि, भरत सहित रनिवास ॥
व्याकुल विलपत राजगृह, मानहुँ शोकनिवास ॥ १६८॥
विलपहिंविकलभरतदोउभाई * कौशल्या लिय हृदय लगाई ॥
भाँति अनेक भरत समुझाये * कहि विवेक वर वचन सुनाये॥
भरतहु मातु सकल समुझाई * कहि पुराण श्रुति कथा सुनाई॥
छलविहीन शुचि सरल सुवानी * बोले भरत जोरि युग पानी ॥
जे अघ मातु पिता गुरु मारे * गाइ गोठ महि सुरपुर जारे ॥
जे अघ तिय बालकवधकीन्हें * मीत महीपति माहुर दीन्हें ॥
जे पातक उपपातक अहहीं *कर्म्म वचन मन भव कविकहहीं॥
ते पातक मोहिं होउ विधाता * जो यह होइ मोर मत माता ॥

१ उलटा । २ भोजपत्र । ३ मीति । ४ कोध । ५ समाधान । ६ वन । ७ सीधी ।

दोहा-जे परिहरि हरि हर चरण, भजहिं भूतगण घोर ॥
तिनकी गति मोहिं देउ विधि, जो जननी मत मोर ॥ १६९ ॥
बेचहिं वेद धर्म्म दुहि लेहीं * पिशुन[1] पराव पाप कहि देहीं ॥
कपटी कुटिल कलह प्रिय क्रोधी * वेदविदूषक[2] विश्व विरोधी ॥
लोभी लम्पट[3] लोल लबारा * जे ताकहिं परधन परदारा ॥
पावउँ मैं तिनकी गति घोरा * जो जननी यह सम्मत मोरा ॥
जे नहिं साधु संग अनुरागे * परमारथ पथ विमुख अभागे ॥
जे न भजहिं हरि नरतनु पाई * जिनहिं न हरि हर सुयशसुहाई
ताजि श्रुतिपन्थ वाम[4]पथ चलहीं * वंचक[5] विरंचि वेशजगछलहीं ॥
तिन्हकी गति शंकरमोहिं देऊ * जननी जो यह जानौं भेऊ ॥
"छन्द-मन वचन कर्म्म कृपायतनकर दास मैं सुनु मातुरी ॥
उर बसत राम सुजान जानत प्रीति अरु छल चातुरी ॥
अस कहत लोचन बहत जल तनु पुलक नख लेखत मही ॥
हिय लाय लिये बहोरि जननी जानि प्रभुपद रत सही" ॥
दोहा-मातु भरतके वचन सुनि, साँचे सरल स्वभाय ॥
कहत राम प्रिय तात तुम, सदा वचन मन काय ॥१७०॥
राम प्राण ते प्राण तुम्हारे * तुम रघुपतिहि प्राण ते प्यारे ॥
विधु[6] विष चुवै स्रवै हिम आगी * होइ वारिचर[8] वारि विरागी ॥
भये ज्ञान वरु मिटै न मोहू * तुम रामहिं प्रतिकूल न होहू ॥
मत तुम्हार अस जो जग कहहीं * सो स्वप्नेहु सुख सुगति न लहहीं
अस कहि मातु भरत हिय लाये * थनपय स्रवहिं नयनजल छाये
करत विलाप विपुल यहिभाँती * बैठे बीति गई सब राती ॥
वामदेव वसिष्ठ मुनि आये * सचिव महाजन सकल बुलाये ॥
मुनि बहु भाँति भरत उपदेशे * कहि परमारथ वचन सुदेशे ॥
दोहा-तात हृदय धीरज धरहु, करहु जो अवसर आज ॥
उठे भरत गुरु वचन सुनि, करन लग्यउ सबकाज ॥ १७१ ॥

१ चुगलखोर। २ वेदोंमें दोष निकालने वाले। ३ कामी। ४ टेढा, कल्पित मार्ग। ५ ठग। ६ चन्द्र। ७ पाला। ८ मछली।

नृप तनु वेदविहित अन्हवावा * परम विचित्र विमान बनावा ॥
गहि पद भरत मातु सब राखीं * रहीं राम दर्शन अभिलाषीं ॥
चन्दन अगर भार बहु ल्याये * अमित अनेक सुगन्ध सुहाये॥
सरयु तीर रचि चिता बनाई * जनु सुरपुर सोपान सुहाई ॥
यहिविधि दाहक्रिया सबकीन्हीं *विधिवतन्हायतिलांजलिदीन्हीं॥
शोधि स्मृति सब वेद पुराना * कीन्ह भरत दशगात्र विधाना॥
जहँ जस मुनिवरआयसुदीन्हा * तहँतससहसभाँति सबकीन्हा॥
भये विशुद्ध दिये सब दाना * धेनु बाजि गज वाहन नाना ॥
दोहा–सिंहासन भूषण वसन, अन्न धरणि धन धाम ॥
दिये भरत लहि भूमिसुर, भे परीपूरण काम ॥ १७२ ॥
पितुहितभरतकीन्हजसकरणी * सो मुख लाख जाइनहिंवरणी॥
सुदिन शोधि मुनिवर तहँ आये * सकल महाजन सचिवबुलाये॥
बैठे राजसभा सब जाई * पठये बोलि भरत दोउ भाई ॥
भरत वसिष्ठ निकट बैठारे * नीति धर्म्ममय वचन उचारे ॥
प्रथम कथा सब मुनिवर वरणी * कैकेयि कठिन कीन्हजसकरणी
भूप धर्म्म व्रत सत्य सराहा *ज्यहि तनुपरिहरि प्रेमनिबाहा ॥
कहत रामगुण शीलस्वभाऊ * सजल नयन पुलके मुनिराऊ॥
बहुरि लषण सिय प्रीति बखानी * शोक सनेह मगन मुनिज्ञानी॥
दोहा– सुनहु भरत भावी प्रबल, विलखि कहेउ मुनिनाथ ॥
हानि लाभ जीवन मरण, यश अपयश विधिहाथ ॥ १७३॥
अस विचारि केहि दीजिय दोषू * व्यर्थ काहि पर कीजिय रोषू ॥
तात विचार करहु मन माहीं * शोच योग दशरथ नृप नाहीं ॥
शोचिय विप्र जो वेद विहीना * तजिनिजधर्मविषयलवलीना ॥
शोचिय नृपति जो नीतिनजाना* जेहिं न प्रजाप्रियप्राणसमाना॥
शोचिय वैश्य कृपण धनवानू *जोनअतिथिशिवभक्तिसुजानू ॥
शोचिय शूद्र विप्र अपमानी * मुखर मानप्रिय ज्ञान गुमानी ॥

१ वेदानुकूल । २ अत्यन्तसुंदर । ३ सिढ़ी । ४ विशेषकरके शुद्ध । ५ ब्राह्मण । ६ मंत्री । ७ वाचाल ।

शोचिय पुनि पतिवंचक नारी * कुटिल कलह प्रियइच्छाचारी॥
शोचिय बटु निज व्रत परिहरई *जो नहिं गुरु आयसु अनुसरई॥
दोहा–शोचिय गृही जो मोहवश, करै धर्म्मपथ त्याग ॥
शोचिय यती प्रपंचरत, विगत विवेक विराग ॥ १७४ ॥
वैखानस सोइ शोचन योगू * तप विहाय जेहि भावै भोगू ॥
शोचिय पिशुन अकारण क्रोधी * जननि जनक गुरुबन्धुविरोधी॥
सब विधि शोचिय पर अपकारी * निज तनु पोषक निर्दय भारी ॥
शोचनीय सबही विधि सोई * जो न छाँडि छल हरिजनहोई॥
शोचनीय नहिं कोशलराऊ * भुवन चारिदश प्रगट प्रभाऊ ॥
भयउ न अहै न अब होनिहारा * भूप भरत जस पिता तुम्हारा॥
विधिहरिहरसुरपतिदिशिनाथा * वर्णहिं सब दशरथ गुणगाथा ॥
तीनिकाल त्रिभुवन जग माहीं * भूरिभाग्य दशरथ समनाहीं ॥
दोहा–कहहु तात केहि भाँति कोउ, करहिं बड़ाई तासु ॥
राम लषण तुम शत्रुहन, सरिस सुवनसुतजासु ॥ १७५ ॥
सब प्रकार भूपति बड़भागी*बादि विषाद करिय तेहिलागी ॥
यह सुनि समुझिशोचपरिहरहू * शिर धरि राज रजायसु करहू ॥
राव राजपद तुम कहँ दीन्हा * पितावचन फुर चाहिय कीन्हा॥
तजे राम जेहि वचनहिं लागी * तनु परिहरेउ राम विरहागी ॥
नृपहि वचन प्रियनहिंप्रियप्राना* करहु तात पितु वचन प्रमाना॥
करहु शीश धरि भूप रजाई * है तुम कहँ सब भाँतिभलाई ॥
परशुराम पितु आज्ञा राखी * मारी मातु लोक सब साखी ॥
तनय ययातिहि यौवन दयऊ*पितु आज्ञा अघ अयश न भयऊ

* शुक्राचार्यकी पुत्री देवयानी और वृषपर्वाकी पुत्री शर्मिष्ठा एकसमय स्नान करनेको गई तब शर्मिष्ठाने भूलसे देवयानीका वस्त्र पहरलिया तब देवयानी क्रोधितहो शर्मिष्ठासे लड़पड़ी और शुक्राचार्यसे आयके कहा तब शुक्राचार्यने वृषपर्वासे उराहनादिया कि तेरीपुत्रीने वादविवाद किया तब वृषपर्वाने निवेदन किया जिसमें देवयानी प्रसन्नहोय सो किया चाहिये शुक्राचार्यने कहा कि,वह चाहती है कि शर्मिष्ठा मेरी दासी होय तब वृषपर्वाने हजार दासी समेत शर्मिष्ठाको देवयानीके भृत्यपनमें भेजदिया जब देवयानी ययाति राजाको शापवश ब्याहीगई शर्मिष्ठाभी देव-

१ पतिसे कपट करनेवाली स्त्री । २ संसारमें प्रीति करनेवाला ।

दोहा–अनुचित उचित विचार तजि, जे पालहिं पितुबैन ॥
ते भाजन सुख सुयशके, बसहिं अमरपतिऐन ॥ १७६ ॥
अवशि नरेश वचन फुर करहू * पालहु प्रजा शोक परिहरहू ॥
सुरपुर नृप पाइहि परितोषू * तुमकहँसुकृतसुयश नहिंदोषू ॥
वेदविहित सम्मत सबहीका * जेहिं पितु देइ सो पावै टीका ॥
करहु राज्य परिहरहु गलानी * मानहु मोर वचन हित जानी॥
सुनि सुख लहब राम वैदेही * अनुचित कहब न पंडित केही॥
कौशल्यादि सकल महतारी * तेउ प्रजा सुख होहिं सुखारी ॥
मर्म तुम्हार राम सब जानहिं *सोसबविधितुमसनभलमानहिं॥
सौंपेहु राज्य रामके आये * सेवा करेहु सनेह सुहाये ॥
दोहा–कीजियगुरुआयसुअवशि, कहहिंसचिवकरजोरि ॥
रघुपति आये उचित जस, तब तस करब बहोरि ॥१७७॥
कौशल्या धरि धीरज कहई * पुत्र पिता गुरु आयसु अहई ॥
सो आदरिय करिय हितमानी * तजिय विषाद कालगतिजानी॥
वन रघुपति सुरपुर नरनाहू * तुम इहि भाँति तात कदराहू ॥
परिजन प्रजा सचिव कह अंबा * तुमही सुत सबकर अवलंबा ॥
लखि विधिवाम काल कठिनाई * धीरज धरहु मातु बलिजाई ॥
शिर धरि गुरु आयसु अनुसरहू * प्रजापालि पुरजन दुखहरहू ॥
गुरुके वचन सचिवअभिनन्दन*सुनत भरतहियहितजनुचन्दन॥

यानीके संग गई सो कहीं एकदिन राजाको शर्मिष्ठाके संग विहार करते जान देवयानीने क्रोधकर पितासे जाय कहा· तब शुक्राचार्यने ययातिको शाप दिया कि, तू अभी वृद्ध हो जायगा यह सुन राजाने शुक्रजीकी बडी विनय करी कि, महाराज ! अभी विषय वासनासे मेरी तृप्ति नहीं हुई फिर दयाकर शुक्रजी बोले कि तुम अपने पुत्रोंसे युवा माँगलो और अपनी बुढाई उन्हें दे दो तब राजाने देवयानीके पुत्र यदु आदि तीनोंसे युवावस्था मांगी परन्तु उन्होंने नदी इससे उन्हें शाप दिया कि तुम्हारे वंशमें राज्यका अधिकारी कोई नहोगा फिर शर्मिष्ठाके दोनों पुत्रोंसे याचनाकरी तिनमें छोटे पुत्रने पिताकी आज्ञा मान अपनी युवावस्था देदी और आशीर्वाद पाया तभीसे राज्याधिकारीहो उनके वंशके लोग पुरुवंशी कहलाये ॥

१ आज्ञा । २ मंत्रीके आनंद देनेवाले ।

सुनी बहोरि मातु मृदुवानी * शील सनेह सरल रस सानी ॥
छंद–सानी सरल रस मातु वानी सुनि भरत व्याकुलभये ।
लोचन सरोरुहं स्रवत सींचत विरह उर अंकुरनये ॥
सोदशा देखत समय तेहि बिसरी सबहिं सुधिदेहकी ।
तुलसी सराहत सकल सादर सीम सहज सनेहकी ॥
सो०–भरत कमल करजोरि, धर्म्म धुरंधर धीरधरि ॥
वचन अमिय जनु बोरि, देत उचित उत्तर सबहिं ॥ ७ ॥
मोहिं उपदेश दीन्ह गुरु नीका * प्रजा सचिव सम्मत सबहीका॥
मातु उचित पुनि आयसुदीन्हा*अवशिशीशधरिचाहियकीन्हा ॥
गुरु पितुमातुस्वामि हितवानी *सुनिमनमुदितकरियभलजानी ॥
उचितकिअनुचितकियेविचारू* धर्म्मजाइ शिर पातकभारू ॥
तुम तौ देहु सरल शिख सोई * जो आचरत मोरहित होई ॥
यद्यपि यह समुझत हौं नीके * तदपि होत परितोष न जीके ॥
अब तुम विनय मोरि सुनिलेहू *मोहिं अनुहरत शिखावन देहू ॥
उत्तर देउँ क्षमब अपराधू * दुखित दोषगुणगणहिं न साधू॥
दोहा–पितु सुरपुरवनरामसिय, करन कहहु मोहिं राज ॥
यहिते मानहु मोर हित, कै आपन बड़ काज ॥ १७८ ॥
हित हमार सियपति सेवकाई * सो हरि लीन मातु कुटिलाई ॥
मैं अनुमानि दीख मन माहीं * आन उपाय मोरहित नाहीं ॥
शोकसमाज राज क्यहि लेखे * लषण राम सिय पद विनु देखे॥
वादि वसन विनु भूषण भारू * वादिविरति विनु ब्रह्म विचारू॥
सरुज शरीर वादि सब भोगा * विनु हरिभक्ति जाय जप योगा॥
जाय देह विनु जीव सुखाई* वादि मोर सब विनु रघुराई ॥
जाउँ रामपहँ आयसु देहू * एकहिं आँक मोर हित येहू ॥
मोहिं नृपकरि आपनभलचहहू* सो सनेह जड़तावश कहहू ॥
दोहा–कैकेयी सुत कुटिलमति, राम विमुख गतलाज ॥

१ पुनि । २ मीठे वचन । ३ सीधी । ४ कमल । ५ मर्यादा । ६ सीधी शिक्षा । ७ संतोष ।
८ अनुसार । ९ वैराग्य । १० रोगवशशरीर ।

तुम चाहत सुख मोहवश, मोहिंसे अधमके राज ॥१७९॥
कहौं साँच सब सुनि पतियाहू * चाहिय धर्म्म शील नरनाहू ॥
मोहिं राज्य हठि देहहु जबहीं * रसा[1] रसातल[2] जाइहि तबहीं ॥
मोहिं समानको पापनिवासी * जेहि लगि सीय राम वनवासी॥
राव राम कहँ कानन[3] दीन्हा * विछुरत गहन अमरपुरकीन्हा ॥
मैं शठ सब अनरथ कर हेतू * बैठि बात सब सुनउँ सचेतू ॥
बिनु रघुवीर विलोकिय वासू * रहे प्राण सहि जग उपहासू ॥
राम पुनीत विषय रस रूखे * लोलुप भूमि भोगके भूखे ॥
कहँ लगि कहउँ हृदय कठिनाई * निदरि कुलिश जेहि लहीबड़ाई॥
दोहा-कारण ते कारज कठिन, होय दोष नहिं मोर ॥
कुलिश अस्थिते उपलते, लोह कराल कठोर ॥१८०॥
कैकयी भव तनु अनुरागे * पामर प्राण न जाहिं अभागे ॥
जोप्रिय विरह प्राण प्रिय लागे * देखब सुनब बहुत अब आगे ॥
लषण राम सिय कहँ वन दीन्हा * पठय अमरपुरपतिहितकीन्हा॥
लीन्ह विधवपन अपयश आपू * दीन्हेउ प्रजहिं शोक सन्तापू ॥
मोहिं दीन्ह सुख सुयश सुराजू * कीन्ह कैकयी सब कर काजू ॥
इहिते मोर कहा अब नीका * तेहि पर देन कहहु तुमटीका ॥
कैकयि जठर जन्मि जग माहीं * यहिमोहिंकहकछुअनुचितनाहीं
मोरि बात सब विधिहि बनाई * प्रजा पंच कत करहु सहाई ॥
दोहा-ग्रह गृहीत पुनि वात[8] वश, तेहि पुनि बीछी मार ॥
ताहि पियाई वारुणी[9], कहहु कवन उपचार[10] ॥ १८१ ॥
कैकयि सुवन योग जग जोई * चतुर विरंचि रचेउ मोहिं सोई॥
दशरथतनय रामलघु भाई * दीन्ह मोहिं विधि वादि[4] बडाई॥
तुम सब कहहु कढ़ावन टीका * राय राज्य सबही कहँ नीका ॥
उतर देउँ केहि विधि केहिकेही * कहहु सुखेन यथा रुचि जेही॥
मोहिं कुमातु समेत विहाई * कहहु कहिहिको कीन्ह भलाई॥

१ पृथ्वी । २ पाताल । ३ बन । ४ मिथ्यावादं । ५ वज्र । ६ हड्डी । ७ पत्थर । ८ सन्निपात । ९ मदिरा । १० उपाय ।

मोहिं बिनु को सचराचर माहीं * जेहि सिय राम प्राणप्रियनाहीं॥
परमहानि सब कहँ बड़ लाहू * अदिन मोर नहिं दूषण काहू ॥
संशय शील प्रेमवश अहहू * सबै उचित अब जो कछु कहहू॥
दोहा-राममातु सुठि सरल चित, मोपर प्रेम विशेषि ॥
कहहिं स्वभाव सनेहवश, मोरि दीनता देखि ॥ १८२॥
गुरु विवेक सागर जग जाना * जिनहिं विश्वकर बदर समाना॥
मोकहँतिलकसाज साजि सोऊ *भाविधिविमुखविमुखसबकोऊ॥
परिहरि राम सीय जग माहीं * को नहिं कहहि मोर मत नाहीं॥
सो मैं सुनब सहब सुखमानी * अन्तहु कीच तहाँ जहँ पानी ॥
डर नमोहिंजगकहिहिंकि पोचू * परलोकहु कर नाहिंन सोचू ॥
एकै वड़ उर दुसह दवारी *मोहिलगिभे सिय राम दुखारी॥
जीवनलाहु लषण भलपावा * सब तजि रामचरण मनलावा॥
मोर जन्म रघुवर वन लागी * झूठ कहौं पछिताउँ अभागी ॥
दोहा--आपनि दारुण दीनता, सबहिं कहेउँ समुझाय ॥
देखे विन रघुवीर पद, जियकी जरनि न जाय ॥ १८३ ॥
आन उपाय मोहिं नहिं सूझा * को जियकी रघुवरविनबूझा ॥
एकहि आँक इहै मन माहीं * प्रातकाल चलिहौं प्रभु पाहीं ॥
यद्यपि मैं अनभल अपराधी * भइ मोहिं कारण सकलउपाधी॥
तदपिशरण सन्मुखमोहिंदेखी * क्षमि सब करिहहिं कृपाविशेषी॥
शील सकुच सुठिसरलस्वभाऊ * कृपासनेह सदन रघुराऊ ॥
अरिहुक अनभल कीन्ह नरामा * मैं शिशु सेवक यद्यपि वामा ॥
तुम पै पाँच मोर भल मानी * आयसु आशिष देहु सुवानी ॥
ज्यहि सुनिविनयमोहिंजनजानी* आवहिंबहुरिराम रजधानी ॥
दोहा-यद्यपि जन्म कुमातुते, मैं शठ सदा सदोष ॥
आपन जानि न त्यागि हैं, मोहिं रघुवीर भरोस ॥१८४
भरत वचन सबकहँ प्रियलागे * रामसनेह सुधा जनु पागे ॥

१ चल अचल । २ लाभ । ३ ज्ञान । ४ बेर । ५ छोटा । ६ । ७ । शत्रु । ८ टेढ़ा । ९ अमृत ।

लोग वियोग विषम दुखदागे * मंत्र सजीव सुनत जनु जागे ॥
मातु सचिव गुरु पुर नर नारी * सकल सनेह विकल भेमारी ॥
भरतहिं कहहिं सराहि सराही * राम प्रेम मूरति तनु आही ॥
तात भरत अस काहेनकहहू * प्राण समान रामप्रिय अहहू ॥
जो पामर आपनि जड़ताई * तुमहिं सुगाइ मातु कुटिलाई ॥
सो शठ कोटिन पुरुष समेता * वसहि कल्पशत नरकनिकेता ॥
अहि अघ अवगुणमाणिनहिंगहई * हरै गरल दुख दारिद दहई ॥
दोहा--अवशि चलिय वन राम जहँ, भरतमंत्र भल कीन्ह ॥
शोकसिन्धु बूड़त सबहिं, तुम अवलम्बनदीन्ह ॥१८५॥
भासबके मनमोद न थोरा * जनुघनध्वनिसुनिचातकमोरा ॥
चलब प्रात लखि निर्णय नीके * भरत प्राणप्रिय भे सबहीके ॥
मुनिहिं वन्दि भरतहि शिरनाई * चले सकल घर विदाकराई ॥
धन्य भरत जीवन जगमाहीं * शील सनेह सराहत जाहीं ॥
कहहिं परस्पर भा बड काजू * सकल चलै कर साजहिंसाजू ॥
जेहि राखहिं घर रहु रखवारी * सो जानै जनु गरदन मारी ॥
कोउकहरहनकहिय नहिं काहू * को न चहै जगजीवन लाहू ॥
दोहा--जरै सुसम्पति सदनसुख, सुहृद मातु पितु भाइ ॥
सन्मुख होत जो रामपद, करै नसहजसहाइ ॥ १८६ ॥
घर घर वाहन साजहिं नाना * हर्षहिं हृदय प्रभात पयाना ॥
भरत जाइ घर कीन्ह विचारू * नगर वाजि गज भवन भँडारू ॥
सम्पति सब रघुपति कै आही * जो विनु यत्न चलौं तजिताही ॥
तौ परिणाम न मोरि भलाई * आप शिरोमणि साइँ दुहाई ॥
करहिं स्वामिहित सेवक सोई * दूषण कोटि देइ किन कोई ॥
अस विचारि शुचि सेवक बोले * जे स्वपन्यहु निजधर्म नडोले ॥
कहि सब मर्म धर्म सब भाषा * जो जेहि लायक सो तहँ राखा ॥
करि सब यत्न राखि रखवारे * राम मातु पहँ भरत सिधारे ॥

दोहा—आरत जननी जानि सब, भरत सनेह सुजान ॥
कहेउ सजावन पालकी, सुखद सुखासन यान ॥ १८७ ॥
चकचकाई इव पुर नरनारी * चलव प्रात उर आनँद भारी ॥
जागत सब निशि भयउ विहाना * भरत बुलाये सचिव सुजाना ॥
कहेउ लेहु सब तिलक समाजू * वनहिं देव मुनि रामहिं राजू ॥
वेगि चलहु मुनि सचिव जोहारे * तुरत तुरँग रथ नाग सँवारे ॥
अरुन्धती अरु अग्निसमाजू * रथ चढ़ि चले प्रथम मुनिराजू ॥
विप्रवृन्द चढ़ि वाहन नाना * चले सकल तप तेजनिधाना ॥
नगर लोग सब साजि साजि याना * चित्रकूट कहँ कीन्हपयाना ॥
शिविका सुभग न जाइँ बखानी * चढ़ि चढ़ि चलत भईंसबरानी ॥
दोहा—सौंपि नगर शुचि सेवकन्ह, सादर सबहिं चलाइ ॥
सुमिरि राम सिय चरण तब, चले भरत दोउ भाइ ॥ १८८ ॥
राम दरश हित सब नरनारी * जनु करि करिणिं चले तकिवारी
वन सिय राम समुझि मनमाहीं * सानुज भरत पयादेहि जाहीं ॥
देखि सनेह लोग अनुरागे * उतरि चले हय गजरथत्यागे ॥
जाइ समीप राखि निज डोली * राम मातु मृदुवाणी बोली ॥
तातचढ़हु रथ बलि महतारी * होइहि प्रिय परिवार दुखारी ॥
तुम्हरे चलत चलिहि सब लोगू * सकल शोककृश नहिंमगयोगू ॥
शिर धरि वचन चरणशिरनाई * रथ चढ़ि चलत भये दोउभाई ॥
तमसा प्रथम दिवस करिवासू * दूसर गोमति तीर निवासू ॥
दोहा—पय अहार फल अशन इक, निशि भोजन सबलोग ॥
करत राम हित नेम व्रत, परिहरि भूषण भोग ॥ १८९ ॥
सई तीर बसि चले बिहाने * शृंगवेर पुर सब नियराने ॥
समाचार सब सुने निषादा * हृदय विचार करै सविषादा ॥
कारण कवन भरत वन जाहीं * है कछु कपट भाव मन माहीं ॥
जो पै जिय न होति कुटिलाई * तौ कत लीन्ह संग कटकाई ॥

१ वसिष्ठजीकी स्त्री । २ विशेषरथ । ३ पालकी । ४ हाथी । ५ हथिनी । ६ जल । ७ सहितभाई शत्रुघ्नके

जानहिं सानुज रामहिं मारी * करौं अकण्टक राज्य सुखारी ॥
भरत न राज्यनीति उर आनी * तब कलंक अब जीवनहानी ॥
सकल सुरासुर जुरहिं जुझारा * रामहिं समर न जीतनिहारा ॥
का आश्चर्य भरत असकरहीं * नाहिं विषबेलि अमियफल फरहीं

दोहा—अस विचारि गुह ज्ञातिसन, कहेउ सजग सब होहु ॥
हथवासहु बोरहुतरणि, कीजिय घाटारोहु ॥ १९० ॥

होइ सजग सब रोकहु घाटा * ठाटहु सकल मरण के ठाटा ॥
सन्मुख लोह भरतसन लेहू * जियत न सुरसरि उतरनदेहू ॥
समर मरण पुनि सुरसरि तीरा * रामकाज क्षणभंगु शरीरा ॥
भरत भाइ नृप मैं जन नीचू * बड़े भाग्य अस पाइय मीचू ॥
स्वामिकाज करिहौं रण रारी * लेइहौं सुयश भुवन दशचारी ॥
तजहुँ प्राण रघुनाथ निहोरे * दुहूँ हाथ मुद मोदक मोरे ॥
साधु समाज न जाकर लेखा * रामभक्त महँ जासु न रेखा ॥
जाय जियतजग सो महिभारू * जननी यौवन विटप कुठारू ॥

दोहा—विगतविषादनिषादपति, सबहिं बढ़ाय उछाह ॥
सुमिरि राम माँगेउ तुरत, तरकस धनुष सनाह ॥ १९१ ॥

वेगहि भाइहु सजहु सँजोऊ * सुनि रजाय कदराय न कोऊ ॥
भले नाथ सब कहहिं सहर्षा * एकहिं एक बढ़ावहिं कर्षा ॥
चले निषाद जुहारि जुहारी * शूर सकल रण रुचै सुरारी ॥
सुमिरि रामपदपंकज पनहीं * माथा बाँधि चढ़ावहिं धनुहीं ॥
अँगिरि पहिरि कुंडि शिर धरहीं * फरसाबाँस शेल सम करहीं ॥
एक कुशल अति ओड़[11] न खाँड़े[12] * कूदहिंगगन मनहुँ क्षिति[13]छाँड़े ॥
निजनिज साज समाज बनाई * गुहरावतहिं जुहारहिं जाई ॥
देखि सुभट सब लायक जाने * लैलैनाम सकल सनमाने ॥

दोहा—भाइहु लावहु धोख जनि, आजु काज बड़ मोहु ॥
सुनि सरोष बोले सुभट, वीर अधीर न होहु ॥ १९२ ॥

१ अपनेजातिवाले । २ पतवार । ३ गंगाजी । ४ आनन्दके लड्डू । ५ बोझ । ६ वृक्ष । ७ युद्धकासाज
८ तरकस । ९ बक्तर । १० दुधारा खांडा—सांग । ११ ढाल । १२ तरवार । १३ पृथ्वी ।

रामप्रताप नाथ बल तोरे * करहिंकटक विनुभट विनुघोरे॥
जियत पाँव नहिं पीछे धरहीं * रुण्ड मुण्डमय मेदिनिकरहीं ॥
दीख निषादनाथ भल टोलू * कहेउ बजाउ जुझाऊ ढोलू ॥
इतना कहत छींक भइ बाँये * कहेउशकुनियन्ह खेत सुहाये ॥
बूढ एक कह शकुन विचारी * भरतहि मिलिय नहोइहिरारी॥
रामहिं भरत मनावन जाहीं * शकुन कहै अस विग्रह नाहीं ॥
सुनि गुह कहै नीक कह बूढा * सहसा करि पछिताहिं विमूढा॥
भरत स्वभाव शील विनु बूझे * बडिहित हानिजानिविनु जूझे॥
दोहा–गहहु घाट भट सिमिटिसब, लेउँ मर्म्म मिलि जाइ ॥
बूझि मित्र अरि मध्यगति, तब तस करब उपाइ ॥१९३॥
लखब सनेह सुभाय सुहाये * वैर प्रीति नहिं दुरत दुराये ॥
अस कहि भेट सँजोवन लागे * कन्द मूल फल खग[2] मृग[3] माँगे॥
मीन[4] पीन पाठीन पुराने * भरि भरि भार कहारन आने ॥
सकलसाजसजिमिलनसिधाये * मंगलमूल शकुन शुभ पाये ॥
देखि दूरि ते कहि निज नामू * कीन्ह मुनीशहि दण्ड प्रणामू ॥
जानि राम प्रिय दीन्ह अशीशा * भरतहिं कहेउ बुझाय मुनीशा॥
रामसखा सुनि स्यन्दन[5] त्यागा * चले उतरि उमँगत अनुरागा ॥
गाँव जाति गुह नाँव सुनाई * कीन्ह जुहारि माथ महिलाई ॥
दोहा–करत दण्डवत देखि तेहि, भरत लीन्ह उर लाइ ॥
मनहु लषण सन भेट भइ, प्रेम न हृदय समाइ ॥ १९४ ॥
भेंटउ भरत ताहि अति प्रीती * लोग सिहाहिं प्रेम कै रीती ॥
धन्य धन्य[1] ध्वनि मंगलमूला * सुरसराहि तेहि वर्षहिं फूला ॥
लोग वेद सब भाँतिहि नीचा * जासु छाँह छुइ लेइय सींचा ॥
तेहिं भरि अंक राम लघुभ्राता * मिलत पुलक परिपूरित गाता ॥
राम राम कहि जे जमुहाहीं * तिनहिं न पाप पुंज समुहाहीं ॥
इहि तौ राम लाय उर लीन्हा * कुल समेत जग पावनकीन्हा ॥

१ एकत्र । २ पक्षी । ३ हरिण । ४ मछली । ५ रथ । ६ भीति ।

कर्मनाश जल सुरसरि परई * तेहि को कहहु शीश नहिं धरई॥
उलटा नाम जपत जग जाना * वाल्मीकि भे ब्रह्म समाना ॥
दोहा-श्वपच शबर खल यवन जड़, पामर कोल्ह किरात ॥
राम कहत पावन परम, होत भुवन विख्यात ॥१९५॥
नहिं अचरज युगयुग चलिआई * केहि न दीन रघुवीर बड़ाई ॥
रामनाम महिमा सुर कहहीं *सुनिसुनिअवधलोकसुखलहहीं॥
रामसखहिं मिलि भरत सप्रेमा* पूँछहि कुशल सुमंगल क्षेमा ॥
देखि भरत कर शील सनेहू * भानिषाद तेहि समय विदेहूं ॥
सकुचि सनेह मोदमन बाढ़ा * भरतहिंचितवत इकटकठाढा॥
धरिधीरज पदवन्दि बहोरी * विनय सप्रेम करतकरजोरी ॥
कुशल मूल पद पंकज पेखी * मैं तिहँकालकुशलनिजदेखी ॥
अब प्रभु परमअनुग्रह तोरे * सहित कोटिकुल मंगलमोरे ॥
दोहा-समुझि मोरि करतूति कुल, प्रभु महिमा जिय जोइ ॥
जो न भजै रघुवीरपद, जग विधि वंचक सोइ ॥ १९६ ॥
कपटीकायँर कुमति कुजाती * लोक वेद बाहर सब भाँती ॥
राम कीन्ह आपन जबहीं ते * भयउँ भुवन भूषण तबहीं ते ॥
देखि प्रीति सुनि विनय सुहाई * मिले बहोरि लषण लघुभाई ॥
कहि निषाद निज नाम सुवानी * सादर सकल जुहारी रानी ॥
जानि लषणसम देहिं अशीशा * जियहु सुखी सौलाख बरीशा ॥
निरखि निषाद नगर नर नारी * भये सुखी जनु लषणनिहारी ॥
कहहिं लहेउ यह जीवन लाहू * भेंटेउ राम भाइ भरि बाहू ॥
सुनि निषाद निज भाग्य बड़ाई *प्रमुदित मन लै चले डालिवाई॥
दोहा-सनकारे सेवक सकल, चले स्वामि रुखपाइ ॥
घर तरुतर सर बाग वन, वास बनायउ जाइ ॥ १९७ ॥
शृंगवेर पुर भरत दीख जब * भे सनेहवशअंग शिथिलतब ॥
सोहित दिये निषादहिं लागू * जनु तनुधरे विनय अनुरागू ॥

१ पवित्र । २ आनन्दमें देहकी सुधि न रही । ३ डरपोक । ४ मन्दमति ।

इहिविधि भरत सेन सब संगा * दीख जाइ जगपावनि गंगा ॥
रामघाट कहँ कीन्ह प्रणामा * भा मन मग्न मिले जनु रामा ॥
करहिं प्रणाम नगर नर नारी * मुदित ब्रह्ममय बारि निहारी ॥
करि मज्जन माँगहिं करजोरी * रामचन्द्र पदप्रीति न थोरी ॥
भरत कहेउ सुरसरि तव रेनू * सकल सुखद सेवक सुरधेनू ॥
जोरि पाणि वर माँगौं एहू * सीय रामपद सहज सनेहू ॥

दोहा—इहि विधि मज्जन भरत करि, गुरु अनुशासन पाइ ॥
मातु नहानी जानि सब, डेरा चले लिवाइ ॥ १९८ ॥

जहँ तहँ लोगन्ह डेरा कीन्हा * भरत शोध सबहींकरलीन्हा ॥
गुरु सेवा करि आयसु पाई * राम मातु पहँ गे दोउ भाई ॥
चरण चापि कहि कहि मृदुबानी * जननी सकल भरत सनमानी ॥
भाइहि सौंपि मातु सेवकाई * आप निषादहि लीन्ह बुलाई ॥
चले सखा करसों कर जोरे * शिथिल शरीर सनेह न थोरे ॥
पूँछत सखहिं सो ठाँव देखाऊ * नेकु नयन मन जरनि जुड़ाऊ ॥
जहँ सियराम लषणनिशिसोये * कहत भरे जल लोचन कोये ॥
भरत वचन सुनि भयउ विषादू * तुरत तहाँ लै गयउ निषादू ॥

दोहा—जहँ शिंशुपा पुनीत तरु, रघुवर किय विश्राम ॥
अति सनेह सादर भरत, कीन्हेउ दण्ड प्रणाम ॥ १९९ ॥

कुश साथरी निहारि सुहाई * कीन्ह प्रणाम प्रदक्षिण लाई ॥
चरण रेख रज आँखिन लाई * बनै न कहत प्रीति अधिकाई ॥
कनकबिन्दु दुइ चारिक देखे * राखे शीश सीय सम लेखे ॥
सजल विलोचन हृदय गलानी * कहत सखासनवचनसुबानी ॥
श्रीहत सीय विरह द्युति हीना * यथा अवध नरनारि मलीना ॥
पिताजनक देउँ पटतर केही * करतल भोग योग जग जेही ॥
श्वशुर भानुकुल भानु भुआलू * जेहि सिहातअमरावतिपालू ॥
प्राणनाथ रघुनाथ गुसाँई * जो बडहोत सो राम बडाई ॥

१ कामधेनु—गाय। २ हाथ। ३ स्नान। ४ आज्ञा। ५ शिंशपाका वृक्ष। ६ परिक्रमा। ७ कांति। ८ इन्द्र।

दोहा–पति देवता सुतीय मणि, सीय साथरी देखि ॥
बिहरत हृदय न हहरि हर, पबितें कठिन बिशेषि ॥२००॥
लालन योग लखन लघु लोने * भे न भाइ अस अहहिं न होने ॥
पुरजन प्रिय पितु मातु दुलारे * सिय रघुबीरहि प्राणपियारे ॥
मृदुमूरति सुकुमार स्वभाऊ * तात बायु तनु लाग न काऊ ॥
ते बन सहहिं बिपति सब भाँती * निदरे कोटि कुलिश यह छाती ॥
राम जनमि जग कीन्ह उजागर * रूप शील सुख सब गुणसागर ॥
पुरजन परिजन गुरु पितु माता * राम स्वभाव सबहिं सुखदाता ॥
बैरिउ राम बड़ाई करहीं * बोलनि मिलनि बिनय मन हरहीं ॥
शारद कोटि कोटि शत शेषा * करि न सकहिं प्रभु गुणगण लेखा ॥
दोहा–सुखस्वरूप रघुबंश मणि, मंगल मोद निधान ॥
ते सोवत कुश डासि महि, विधिगति अतिबलवान ॥२०१॥
राम सुना दुख कान न काऊ * जीवनतरु जिमि जुगवहिं राऊ ॥
पलक नयन फणि मणि जेहि भाँती * जुगवहिं जननि सकल दिन राती ॥
ते अब फिरत बिपिन पदचारी * कन्द मूल फल फूल अहारी ॥
धिक कैकयी अमंगल मूला * भइसि प्राण प्रीतम प्रतिकूला ॥
मैं धिक धिक अघ उदधि अभागी * सब उत्पात भयउ जेहि लागी ॥
कुल कलंक करि सृजेउ विधाता * साइँद्रोह मोहिं कीन्ह कुमाता ॥
सुनि सप्रेम समुझाव निषादू * नाथ करिय कत बादि विषादू ॥
राम तुमहिं प्रिय तुम प्रिय रामहिं * यह निर्दोष दोष विधि वामहिं ॥
छंद–विधि वामकी करणी कठिन जेहि मातु कीन्ही बावरी ।
तेहि राति पुनि पुनि करहिं प्रभु सादर सराहन रावरी ॥
तुलसी न तुम सों राम प्रीतम कहत हौं सौंहैं किये ।
परिणाम मंगल जानि अपने आनिये धीरज हिये ॥ ९ ॥
सोरठा–अन्तर्यामी राम, सकुच सप्रेम कृपायतन ॥
चलिय करिय विश्राम, यह विचार दृढ़ आनि मन ॥ ९ ॥

१ वज्र । २ सुन्दर । ३ कुटुम्ब । ४ सजीवनवृक्ष । ५ पापोंकासमुद्र

सखा वचन सुनि उरधरि धीरा * बास चले सुमिरत रघुवीरा ॥
यह सुधि पाइ नगर नर नारी * चले विलोकन आरत भारी ॥
प्रदक्षिणहिं करि करहिं प्रणामा * देहिं कैकयिहि खोरि निकामा॥
भरिभरि वारि विलोचन लेहीं * वाम विधातहि दूषण देहीं ॥
एक सराहहिं भरत सनेहू * कोउ कह नृपति निबाहेउनेहू॥
निन्दहिं आपु सराहि निषादहि * कोकहिसकै विमोह विषादहि॥
इहि विधि राति लोग सब जागा * भा भिनुसार उतारा लागा ॥
गुरुहि सुनाव चढाइ सुहाई * नई नाव सब मातु चढ़ाई ॥
दण्ड चारि महँ भे सब पारा *उतरि भरत तब सबहिं सँभारा॥

दोहा-प्रातक्रिया करि मातुपद, वन्दि गुरुहिं शिरनाइ ॥
आगे किये निषाद गण, दीन्हेउ कटक चलाइ ॥ २०२ ॥

किये निषाद नाथ अगुआई * मातु पालकी सकल चलाई ॥
साथ बुलाइ भाइ लघु दीन्हा * विप्रन सहित गमन गुरु कीन्हा
आप सुरसरिहिं कीन्ह प्रणामू *सुमिरे लषण सहित सिय रामू॥
गमने भरत पयादेहि पाये * कोतल संग जाहिं डोरि आये ॥
कहहिं सुसेवक बारहिं बारा * होइय नाथ अश्व असवारा ॥
राम पयादेहि पाँव सिधाये * हम कहँ रथ गज वाजि बनाये ॥
शिर भर जाउँ उचितअसमोरा * सबते सेवक धर्म कठोरा ॥
देखि भरत गति सुनि मृदुवानी * सब सेवकगण करहिं गलानी ॥

दोहा-भरत तीसरे पहर कहँ, कीन्ह प्रवेश प्रयाग ॥
कहत राम सिय राम सिय, उमँगि उमँगि अनुराग ॥२०३॥

झलका झलकत पाँयन कैसे * पंकज कोश ओस कण जैसे ॥
भरत पयादेहि आये आजू * भयेदुखितसुनिसकलसमाजू ॥
खबरि लीन्ह सब लोग अन्हाये * कीन्ह प्रणाम त्रिवेणी आये ॥
सविधि सितासित नीर अन्हाने * दिये दान महिसुर सन्माने ॥
देखत श्यामल धवल हिलोरे * पुलकि शरीर भरत करजोरे ॥

१ नेत्र । २ घोड़े । ३ कमलकेपत्ते । ४ सितकही उज्ज्वलजल गंगाजीका और असित कही श्याम जल यमुनाजीका ।

सकल कामप्रद तीरथराऊ * वेद विदित जग प्रगट प्रभाऊ ॥
माँगौ भीख त्यागि निजधरमू * आरत काह न करहिं कुकरमू ॥
अस जिय जानि सुजानि सुदानी * सफल करो जग याचकबानी ॥
दोहा--अर्थ न धर्म न काम रुचि, गति न चहौं निर्वान ॥
जन्म जन्म रति रामपद, यह वरदान न आन ॥ २०४ ॥
जानहिं राम कुटिल करि मोही * लोग कहैं गुरु साहब द्रोही ॥
सीता राम चरण रति मोरे * अनुदिन बढ़ै अनुग्रह तोरे ॥
जलद जन्म भरि सुरति बिसारे * याचत जल पवि पाहन डारे ॥
चातक रटनि घटे घटिजाई * बढ़े प्रेम सब भाँति भलाई ॥
कनकहि बान चढ़ै जिमिदाहे * तिमि प्रीतम पद नेम निबाहे ॥
भरत वचन सुनि माँझ त्रिवेनी * भइ मृदुवाणि सुमंगल देनी ॥
तात भरत तुम सब विधि साधू * रामचरन अनुराग अगाधू ॥
वादिगलानि करहु मन माहीं * तुमसमरामहिं प्रियकोउनाहीं ॥
दोहा--तनु पुलके हिय हर्ष सुनि, वेणि वचन अनुकूल ॥
भरतधन्य कहि धन्य कहि, नभ सुर वर्षहिं फूल ॥२०५॥
प्रमुदित तीरथराज निवासी * वैखानस बटु गृही उदासी ॥
कहहिं परस्पर मिलि दश पाँचा * भरत सनेह शील शुचि साँचा ॥
सुनत राम गुण ग्राम सुहाये * भरद्वाज मुनिवर पहँ आये ॥
दण्ड प्रणाम करत मुनिदेखे * मूरतिवन्त भाग्य निज लेखे ॥
धाइ उठाइ लाइ उर लीन्हें * दीन्ह अशीश कृतारथ कीन्हें ॥
आसन दीन्ह नाइशिर बैठे * चहत सकुचिगृहजनुभजिपैठे ॥
मुनि पूँछहिं कछु यह बडशोचू * बोले ऋषि लखि शीलसँकोचू ॥
सुनहु भरत हम सब सुधिपाई * विधि करतब पर कछुनबसाई ॥
दोहा-- तुम गलानि जिय जनि करहु, समुझि मातुकरतूति ॥
तात कैकयिहि दोष नहिं, गई गिरा मति धूति ॥२०६॥
यहउ कहत भल कहहिन कोऊ * लोक वेद बुध सम्मत दोऊ ॥

१ मोक्षपद । २ प्रीति । ३ नितमति । ४ मेघ । ५ सोना । ६ शोभा । ७ वानप्रस्थ ।

तात तुम्हार विमलयश गाई * पाइहि लोकहु वेद बड़ाई ॥
लोक वेद सम्मत सब कहई * ज्यहि पितु राज्यदेइ सोलहई ॥
राउ सत्यव्रत तुमहिं बुलाई * देत राज्य सुख धर्म्म बड़ाई ॥
राम गवन वन अनरथ मूला * जो सुनि सकल विश्व भइशूला॥
सो भावीवश रानि अयानी * करिकुचालि अन्तहुपछितानी॥
तहँउँ तुम्हार अल्प अपराधू * कहै सो अधम अयान असाधू॥
करतेहु राज्य तुमहिं नहिं दोषू * रामहि होत सुनत सन्तोषू ॥
दोहा—अब अति कीन्हेउ भरत भल, तुमहिं उचितमतएहु ॥
सकल सुमंगल मूल जग, रघुवर चरण सनेहु ॥ २०७ ॥
सो तुम्हार धन जीवन प्राना * भूरिभाग्य को तुमहिं समाना ॥
यह तुम्हार आचरज न ताता * दशरथ सुवन राम लघु भ्राता॥
सुनहु भरत रघुपति मन माहीं * प्रेमपात्र तुम सम कोउ नाहीं ॥
लषण राम सीतहिं अति प्रीती * निशि सब तुमहिं सराहतबीती॥
जाना मर्म्म अन्हात प्रयागा * मगन होहिं तुम्हरे अनुरागा ॥
तुम पर अस सनेह रघुवरके * सुख जीवनजगजसजड़नरके ॥
यह न अधिक रघुवीर बड़ाई * प्रणत कुटुंबपाल रघुराई ॥
तुम तौ करत मोर मत एहू * धरेउ देह जनु राम सनेहू ॥
दोहा—तुम कहँ भरत कलंक यह, हम सबकहँ उपदेश ॥
रामभक्ति रस सिद्धि हित, भा यहि समय गणेश ॥२०८॥
नवविधु विमल तात यश तोरा * रघुवर किंकर कुमुद चकोरा ॥
उदय सदा अथइय कबहूँना * घटिहिनजगनभदिनदिनदूना॥
कोकविलोक प्रीति अतिकरहीं * प्रभुप्रतापरविछबिहिनहरहीं ॥
निशिदिन सुखद सदासबकाहू * ग्रसिहि न कैकेयि करतबराहू॥
पूरण राम सुप्रेम पियूषा * गुरु अपमान दोष नहिं दूषा ॥
रामभक्ति अब अमिय अघाहू * कीन्हेउ सुलभ सुधा वसुधाहू॥
भूप भगीरथ सुरसरि आनी * सुमिरे सकल सुमंगल खानी ॥

दशरथ गुणगण वरणि न जाहीं * अधिक काह जेहि सम जगमाहीं
दोहा–जासु सनेह सकोचवश, राम प्रगट भे आय ॥
जे हर हिय नयनन कबहुँ, निरखे नाहिं अघाय ॥ २०९ ॥
कीरति विधु तुम कीन्ह अनूपा * जहँ बस राम प्रेम मृग रूपा ॥
तात गलानि करहु जिय जाये * डरहु दरिद्रहिं पारस पाये ॥
सुनहु भरत हम झूंठ न कहहीं * उदासीन तापस बन रहहीं ॥
सब साधनकर सफलसुहावा * लषण राम सिय दरशन पावा ॥
तेहि फलकरफल दरश तुम्हारा * सहित प्रयाग सुभाग्य हमारा ॥
भरत धन्य तुम जगयश लयऊ *कहिअस प्रेममगन मुनिभयऊ ॥
सुनि मुनि वचन सभासद हरषे * साधु सराहि सुमन सुर वरषे ॥
धन्य धन्य ध्वनि गगन प्रयागा *सुनि सुनिभरतमगनअनुरागा ॥
दोहा–पुलक गात हिय राम सिय, सजल सरोरुह नैन ॥
करि प्रणाम मुनि मंडलिहि, बोले गद्गद बैन ॥ २१० ॥
मुनि समाज अरु तीरथराजू *साँचेहु शपथ अघाइ अकाजू ॥
यहि थल जो कछुकहिय बनाई *तेहि समनहिंकछुअघअधमाई ॥
तुम सर्वज्ञ कहौं सतिभाऊ * उर अन्तर्यामी रघुराऊ ॥
मोहिं न मातु करतबकर शोचू *नहिं दुख जिय जगजानहिंपोचू ॥
नाहिंन डर बिगरहि परलोकू * पितहु मरे कर नाहिंन शोकू ॥
सुकृत सुयश भरि भुवन सुहाये * लक्ष्मण रामसरिस सुतपाये ॥
राम विरह तजि तनु क्षणभंगू * भूपशोच कर कवन प्रसंगू ॥
रामलषण सिय बिनु पगपनहीं * करिमुनिवेष फिरहिं वनवनहीं ॥
दोहा–अजिन[1] वसन फल अशन महि, शयन डासिकुशपात ॥
बसि तरुतर नित सहत दुख, हिम तप[2] वरषा बात[3] ॥ २११ ॥
यह दुख दाह दहै नित छाती * भूख न वासर नींद न राती ॥
यहि कुरोग कर ओषधि नाहीं * शोधेउ सकल विश्व मनमाहीं ॥
मातु कुमति बढई अघ मूला * तेहि हमार हित कीन्ह वसूला ॥

१ मृगचर्म भोजपत्र इत्यादि । २ घाम । ३ पवन ।

कलि कुकाठ गढ कीन्ह कुयंत्रू * गाड़ि अवध पढि कठिन कुमंत्रू॥
मुहिंलागि यह कुठाट जोहिं ठाटा * घालिसि सब जग बारहबाटा ॥
मिटै कुयोग राम फिरि आये * बसहिअवध नहिं आन उपाये ॥
भरतवचन सुनि मुनि सुखपाई * सबहिं कीन्ह बहु भाँति बड़ाई ॥
तात करहु जनि शोच विशेषी * सब दुख मिटिहि रामपद देखी॥
दोहा--करिप्रबोध मुनिवर कहेउ, अतिथि प्राण प्रियहोहु ॥
कन्द मूल फल फूल हम, देहिं लेहु करि छोहु ॥२१२॥
सुनि मुनि वचनभरतहियशोचू, भगउकुअवसर कठिनसकोचू ॥
जानि गरुअ गुरु गिरा बहोरी * चरणवन्दिबोले करजोरी ॥
शिरधरि आयसुकरियतुम्हारा * परमधर्म्म यह नाथ हमारा ॥
भरत वचन मुनिबर मनभाये *शुचिसेवक शिष निकट बुलाये ॥
चाहिय कीन्ह भरत पहुनाई * कन्द मूल फल आनहु जाई ॥
भले नाथ कहि तिन्ह शिरनाये *प्रमुदित निजनिजकाज सिधाये॥
मुनिहिं शोच पाहुन बड़नेवता * तस पूजा चाहिय जस देवता ॥
सुनि ऋधिसिधि अणिमादिकआई *आयसु होय सो करैं गुसाईं ॥
दोहा--रामविरह व्याकुल भरत, सानुज सकल समाज ॥
पहुनाई करि हरहु श्रम, कहेउ मुदित मुनिराज ॥ २१३ ॥
ऋधि सिधि शिरधरि मुनिवरबानी * बडभागिनि आपुहिअनुमानी
कहहिं परस्पर सिधि समुदाई * अतुलितअतिथिरामलघुभाई॥
मुनिपदवन्दिकरिय सोइ आजू * होइसुखी सब राज समाजू ॥
असकहि रुचिर रचे गृहनाना * जोविलोकिबिलखाहिंविमाना॥
भोग विभूति भूरि भरि राखे * देखत जिनहिं अमर अभिलाषे
दासी दास साज सब लीन्हें * जुगवत रहहिंमनहिंमनदीन्हें ॥
सबसमाज सजि सिधिपलमाहीं *जोसुखस्वपन्यहुँ सुरपुरनाहीं ॥
प्रथमहिं वास दिये सब केहीं * सुन्दर सुखद यथारुचि जेहीं ॥
दोहा--बहुरि सपरिजन भरतकहँ, ऋषि आयसु अस दीन्ह ॥

१ कल्पितबातें । २ कृपाकरके । ३ देवता । ४ साथियोंसमेत ।

विधि विस्मयदायक विभव, मुनिवर तपबल कीन्ह ॥२१४॥
मुनि प्रभाव जब भरत बिलोका * सब लघु लगे लोकपति लोका॥
सुख समाज नहिं जाइ बखानी * देखत बिरति बिसारहिं ज्ञानी ॥
आसन शयन सुवसन बिताना * वन वाटिका विहँग मृग नाना ॥
सुरभि फूलफल अमिय समाना * बिमलजलाशयविविधविधाना॥
अशन पान शुचि अमितअमीसे * देख लोक सकुचात जमीसे ॥
सुर सुरभी सुरतरु सबहीके * लखि अभिलाष सुरेश शचीके॥
ऋतु वसन्त बह त्रिविध बयारी * सब कहँ सुलभ पदारथ चारी॥
स्रक चन्दन वनितादिक भोगा * देखि हर्ष विस्मय सब लोगा ॥
दोहा–सम्पति चकई भरत चक, मुनि आयसु खेलवार ॥
त्यहि निशि आश्रम पींजरा, राखे भा भिनुसार॥ २१५ ॥
कीन्ह निमज्जन तीरथराजा * नाइ मुनिहि शिरसहितसमाजा
ऋषि आयसु अशीष शिरराखी * करि दण्डवत विनय बहु भाखी॥
पथ गति कुशल साथ सब लीन्हें * चले चित्रकूटहि चित दीन्हें ॥
रामसखा कर दीन्हें लागू * चलत देह धरि जनु अनुरागू॥
नहिं पदत्राण शीश नहिं छाया * प्रेम नेम व्रत धर्म्म अमाया ॥
लषण राम सिय पन्थ कहानी * पूँछत सखहि कहत मृदुबानी॥
राम वास थल विटप बिलोके * उरअनुराग रहत नहिं रोके ॥
देखि दशा सुरवर्षहिं फूला * भइमृदु महि मगु मंगल मूला॥
दोहा–किये जाहिं छाया जलद, सुखद बहत वर वात ॥
तस मग भयउ न रामकहँ, जसभा भरतहिजात ॥२१६ ॥
जड चेतन मग जीव घनेरे * जे चितये प्रभु जिन्ह प्रभु हेरे॥
ते सब भये परमपद योगू * भरत दरश भेषज भव रोगू ॥
यह बडि बात भरत की नाहीं * सुमिरत जिनहिं राम मनमाहीं ॥
वारेक राम कहत जग जेऊ * होत तरण तारण नर तेऊ ॥
भरत रामप्रिय पुनि लघुभ्राता * कस न होइ मगु मंगलदाता ॥
सिद्धिसाधुमुनिवर असकहहीं * भरतहिं निरखिहर्षहिय लहहीं॥

१ ऐश्वर्य । २ वैराग्य । ३ सुगन्ध मधु । ४ भोजन । ५ इन्द्र-इन्द्राणी । ६ रत्नफूलोंकी माला । ७ बहे लिया
८ निषाद । ९ कोमल । १० पृथ्वी । ११ ओषधि ।

देखि प्रभाव सुरेशहि शोचू * जगभल भलहिं पोचकहँ पोचू ॥
गुरु सन कहेउ करहु प्रभु सोई * रामहि भरतहि भेंट न होई ॥
दोहा–राम सकोची प्रेमवश, भरत सप्रेम पयोधि ॥
बनी बात बिगरन चहत, करिय यतन छल शोधि ॥२१७॥

वचन सुनत सुरगुरु मुसुकाने * सहसनयन विनु लोचन जाने ॥
कह गुरु वादि क्षोभ छल छाँडू * इहाँ कपट करि होइय भाँडू ॥
मायापति सेवक सन माया * करियत उलटि परै सुरराया ॥
तबकछु कीन्ह रामरुख जानी * अब कुचाल करि होइहि हानी ॥
सुनु सुरेश रघुनाथ स्वभाऊ * निज अपराध रिसाहिं न काऊ ॥
जो अपराध भक्त कर करई * राम रोष पावक सो जरई ॥
लोकहुँ वेद विदित इतिहासा * यह महिमा जानहिं दुर्वासा ॥
भरत सरिस को रामसनेही * जग जपु राम राम जपु जेही ॥
दोहा–मनहुँ न आनिय अमरपति, रघुपति भक्त अकाज ॥
अयशलोक परलोकदुख, दिनदिन शोक समाज ॥२१८॥
सुनु सुरेश उपदेश हमारा * रामहिं सेवक परमपियारा ॥
मानत सुख सेवक सेवकाई * सेवक वैर वैर अधिकाई ॥

---

* राजा अम्बरीषका यह नियम था कि एकादशीको व्रत करके द्वादशीमें ब्राह्मण जिवाय पारण करते थे एकसमय दुर्वासाऋषि न्योता मान स्नान करने गये और द्वादशी थोड़ी रहगई व्यतीत कालजान राजाने ब्राह्मणोंसे कहकर चरणामृत ले पारण किया तिसके उपरान्त दुर्वासाऋषि आये राजाको चरणामृत लिये जान कोपकर एक जटा पटकी उससे कृत्या नाम राक्षसी प्रगट हो राजाको मारनेचली इधर राजा कंपायमान हो पृथ्वीपर गिरा उधर ऋषि दुर्वासाके ऊपर सुदर्शन चक्र भगवान्‌का चला तब उसके भयसे ऋषि भागे अब आगे ऋषि पीछे चक्र घूमते २ सब देवतोंकी शरणमें गये परन्तु किसीने शरण नहीं दिया तब विष्णुने आर्त्त वचन सुन इनसे कहा कि तुम राजाहीकी शरणमें जाओ वही तुम्हारी रक्षा करैगा तब दुर्वासा ऋषि निराश होय अंबरीषके शरणमें आये और राजा उसी प्रकार व्याकुलहो पृथ्वीमें पड़ा रहा राजा इनको आते देख आगे जाय इनको आदरपूर्वक ले आये और सुदर्शनचक्रको निवारण किया तब विष्णुभगवान्‌ने अम्ब-रीषको निर्दोषी जान दुर्वासाके शापको आप अंगीकार किया और राजाने दुर्वासाऋषिको भोजन खवाय अत्यन्त प्रीतिसे आदरपूर्वक बिदा किया ॥

१ इन्द्र । २ बृहस्पति । ३ विडम्बना ।

यद्यपि सम नहिं राग न रोषू * गहहिं न पाप पुण्य गुण दोषू ॥
कर्म्मप्रधान विश्व करि राखा * जो जस करै सो तसफलचाखा ॥
तदपि करहिं समविषम विहारा * भक्त अभक्त हृदय अनुसारा ॥
अगुण अलेख अमान एकरस * राम सगुण भये भक्त प्रेमवश ॥
रामसदा सेवक रुचि राखी * वेद पुराण साधु सुर साखी ॥
अस जिय जानि तजहु कुटिलाई * करहु भरत पद प्रीति सुहाई ॥
दोहा—रामभक्त परहित निरत, परदुख दुखी दयाल ॥
भक्तशिरोमणि भरतसे, जनि डरपहु सुरपाल ॥ २१९ ॥
सत्यासिन्धु प्रभु सुर हितकारी * भरत राम आयसु अनुसारी ॥
स्वारथ विवश विकल तुमहोहू * भरत दोष नहिं राउर मोहू ॥
सुनि सुरवर सुरगुरु वर बानी * भा प्रबोध मन मिटी गलानी ॥
वर्षि प्रसून हर्षि सुरराऊ * लगे सराहन भरत स्वभाऊ ॥
इहि विधि भरत चले मगुजाहीं * दशा देखि मुनि सिद्ध सिहाहीं ॥
जबहिं राम कहि लेहिं उसाँसा * उमँगत प्रेम मनहु चहुँ पासा ॥
द्रवहिं वचन सुनि कुलिश पषाना * पुरजन प्रेम न जाइ बखाना ॥
बीच वास करि यमुनहिं आये * निरखि नीर लोचन जलछाये ॥
दोहा—रघुवर वर्ण विलोकि वर, वारि समेत समाज ॥
होत विरह वारिधि मगन, चढ़े विवेक जहाज ॥ २२० ॥
यमुन तीर तेहि दिनकर वासू * भयउ समयसम सबहिं सुपासू ॥
रातिहि घाट घाटकीतरणी * आईं अगणित जाइँ न वरणी ॥
प्रात पार भे एकहि खेवा * तोषे राम सखाकरि सेवा ॥
चले अन्हाइ नदिहि शिरनाई * साथ निषाद नाथ लघु भाई ॥
आगे मुनिवर वाहन आछे * राज समाज जाइ सब पाछे ॥
तेहि पाछे दोउ बन्धु पयादे * भूषण वसन वेष सुठि सादे ॥
सेवक सुहृद सचिव सुतसाथा * सुमिरत लषण सीय रघुनाथा ॥
जहँ तहँ राम वास विश्रामा * तहँ तहँ करहिं सप्रेम प्रणामा ॥

१ पिघलतेहैं । २ वज्र । ३ पत्थर । ४ नौका ।

दोहा-मगु वासी नर नारि सुनि, धाम काम तजि धाइ ॥
देखि स्वरूप सनेह वश, मुदित जन्म फल पाइ ॥ २२१ ॥
कहहिं सप्रेम एक इक पाहीं * रामलषण सखि होहिंकिनाहीं॥
वयं वपु वर्ण रूप स्वइ आली * शील सनेह सरिस समचाली ॥
वेष न सो सखि सीय न संगा * आगे अनीं चली चतुरंगा ॥
नहिं प्रसन्न मुख मानस खेदा * सखि सन्देह होत इहि भेदा ॥
तासु तर्क तियगण मनमानी *कहहिंसकलतोहिंसमनसयानी॥
तेहि सराहि वाणी फुर पूजी * बोली मधुर वचन तिय दूजी ॥
कहि सप्रेम सब कथा प्रसंगू * जेहि विधि राम राजरस भंगू॥
भरतहि बहुरि सराहन लागी * शील सनेह स्वभाव सुभागी ॥
दोहा-चलत पयादे खात फल, पिता दीन्ह तजि राज ॥
जात मनावन रघुवरहिं, भरत सरिस को आज ॥ २२२ ॥
भायप भक्ति भरत आचरणू * कहत सुनत दुख दूषण हरणू ॥
जो कछु कहिय थोर सखि सोई * रामबंधु अस काहेन होई ॥
हम सब सानुज भरतहि देखे * भये धन्य युवती जन लेखे ॥
सुनि गुणि देखि दशा पछिताहीं* कैकयि जननियोग सुत नाहीं॥
कोउ कह दूषण रानिहु नाहिन * विधि सबभाँतिहमाहिंजोदाहिन
कहँ हम लोग वेद विधि हीनी * लघु कुल तिय करतूतिमलीनी
बसहिं कुदेश कुगाँव कुठामा *कहँ यह दरश पुण्य परिणामा॥
अस अनन्द अचरज प्रतिग्रामा* जनु मरुभूमि कल्पतरुजामा ॥
दोहा-भरत दरश देखत खुलेहु, मगु लोगन्ह कर भाग ॥
जनु सिंहलवासिन्ह भयउ, विधि वश सुलभ प्रयाग॥२२३॥
निज गुण सहित राम गुण गाथा*सुनत जाहिं सुमिरतरघुनाथा॥
तीरथ मुनि आश्रम सुरधामा *निरखिनिमज्जहिंकरहिंप्रणामा॥
मनहीं मन माँगहिं वरयेहू * सीय राम पद पद्म सनेहू ॥
मिलहिं किरात कोल्ह वनवासी* वैखानस बटु यती उदासी ॥

१ अवस्था। २ देह। ३ सेना। ४ रथारूढ, गजारूढ, अश्वारूढ, पदाति।

करि प्रणाम पूँछहिं जेहि तेही * केहि बन राम लषण वैदेही ॥
ते प्रभु समाचार सब कहहीं * भरतहिं देखि जन्म फल लहहीं ॥
जे जन कहहिं कुशल हम देखे * ते प्रिय राम लषण सम पेखे ॥
इहि विधि बूझत सबहिं सुबानी * सुनत राम बन बास कहानी ॥
दोहा—तेहि बासर बसि प्रातही, चले सुमिरि रघुनाथ ॥
राम दरशकी लालसा, भरत सरिस सबसाथ ॥ २२४ ॥

**मंगल शकुन होहिं सब काहू * फरकहिं सुखद विलोचन[1] बाहू ॥**
**भरतहिं सहित समाज उछाहू * मिलिहहिं राम मिटहिं दुखदाहू ॥**
**करत मनोरथ जस जियजाके * जाहिं सनेह सुरा सब छाके[2] ॥**
**शिथिल अंगपगडगमग डोलहिं * विह्वल वचन प्रेमवश बोलहिं ॥**
**रामसखा तेहि समय देखावा * शैल शिरोमणि सहज सुहावा ॥**
**जासु समीप सरित पय[3] तीरा * सीय समेत बसहिं दोउ वीरा ॥**
**देखि करहिं सब दण्डप्रणामा * कहिं जय जानकिजीवनरामा ॥**
**प्रेममगन अस राजसमाजू * जनु फिरि अवध चले रघुराजू ॥**
**दोहा—भरत प्रेम त्यहि समय जस, तस कहि सकै न शेषु ॥**
**कविहि अगम जिमि ब्रह्म सुख, अहमम मलिन जनेषु ॥ २२५ ॥**
**सकल सनेह शिथिल रघुवरके * गये कोश दुइ दिनकर ढरके ॥**
**जल थल देखि बसे निशि बीते[4] * कीन्ह गमन रघुनाथ पिरीते ॥**
**वहाँ राम रजनी अवशेषा * जागी सीय स्वप्न अस देखा ॥**
**सहित समाज भरत जनु आये * नाथ वियोग ताप तनु ताये ॥**
**सकल मलिन मन दीन दुखारी * देखी सासु आन अनुहारी ॥**
**सुनि सिय स्वप्न भरे जल लोचन * भये शोच वश शोचविमोचन ॥**
**लषण स्वप्न यह नीक न होई * कठिन कुचाह सुनाइहि कोई ॥**
**अस कहि बन्धु समेत अन्हाने * पूजि पुरारि साधु सनमाने ॥**
**छंद—सन्मानि सुर मुनि वन्दि बैठे उतर दिशि देखत भये ॥**
**नभ धूरि खग मृग भूरि भागे विकल प्रभु आश्रमगये ॥**

१ नेत्र । २ स्नेहरूपी मदिरासे छके । ३ पयस्विनीनदी । ४ रात्रिव्यतीतहोनेपर ।

तुलसी उठि अवलोकि कारण काह चित चकित रहे ॥
सब समाचार किरात कोल्हन आइ तेहि अवसर कहे ॥ १० ॥
सो०—सुनत सुमंगल बैन, मन प्रमोद तनु पुलक भर ॥
शरद सरोरुह नैन, तुलसी भरे सनेह जल ॥ ९ ॥
बहुरि शोचवश भे सियरमन * कारण कवन भरत आगमन ॥
एक आइ अस कहा बहोरी * सेन संग चतुरंग न थोरी ॥
सो सुनि रामहिं भा अतिशोचू * इत पितु वच उत बन्धु सँकोचू ॥
भरत स्वभाव समुझि मनमाहीं * प्रभु चित हितथितिपावतनाहीं ॥
समाधान तब भा यह जाने * भरत कहे महँ साधु सयाने ॥
लषणलख्यउ प्रभु हृदयखँभारू * कहतसमयसम नीतिविचारू ॥
बिनु पूँछे कछु कहउँ गुसाँईं * सेवक समय न ढीठ ढिठाईं ॥
तुम सर्वज्ञ शिरोमणि स्वामी * आपनि समुझि कहौं अनुगामी ॥
दोहा—नाथ सुहृद सुठि सरल चित, शील सनेह निधान ॥
सब पर प्रीति प्रतीति जिय, जानिय आपु समान ॥२२६॥
विषयी जीव पाइ प्रभुताई * मूढ़ मोहवश होहिं जनाई ॥
भरत नीतिरत साधु सुजाना * प्रभु पद प्रेम सकल जगजाना ॥
तेऊ आज राज्यपद पाई * चले धर्म्म मर्य्याद मिटाई ॥
कुटिल कुबन्धु कुअवसरताकी * जानि राम वनवास एकाकी ॥
करि कुमंत्र मन साजि समाजू * आये करन अकण्टक राजू ॥
कोटि प्रकार कल्पि कुटिलाई * आये दल बटोरि दोउ भाई ॥
जो जिय होति न कपट कुचाली * केहि सुहात रथ वाजि गजाली ॥
भरतहिं दोष देइ को जाये * जग बौराइ राज्यपद पाये ॥
दोहा—शशि गुरु तियगामी नहुष, चढ़े भूमिसुर यान ॥

* चंद्रमाके गुरु बृहस्पति तिनकी स्त्री तारा उसने कामके वश मोहित होय चंद्रमासे कहा कि मेरे संग भोग करो तब चंद्र गुरुपत्नीका विचार कछु मनमें न लाये और उसके साथ भोग किया जब वह गर्भवती हुई और पुत्र भया जिसका बुध नाम है तब बृहस्पति बुधका नामकरण करनेको

१ आनन्द । २ घबराहट । ३ सर्वकेमनोकीगतिजाननहार । ४ सेवक ।

लोक बेद तें बिमुख भा, अधम न बेणु समान ॥ २२९ ॥
सहसबाहु सुरनाथ त्रिसंकू * केहि न राजमद दीन्ह कलंकू ॥

उठे उससमय चन्द्रमाने जायके कहा कि, महाराज ! यह पुत्र मेरा है मुझको दीजिये यह जब सब समाचार गुरुको सुनाया तब बृहस्पति बोले कि नहीं मुझसे है और यह हमारा है इससे पुत्रका अधिकारी मैं हूं इससे दोनों प्रत्युत्तर करने लगे फिर देवतोंने इसकी पंचायतकर पुत्रको चन्द्रमा-को दिलादिया ।

४ राजानहुष चंद्रवंशी और राजधानी प्रतिष्ठानपुरमें बड़े धर्मात्मा प्रतापी राजा भये एक समय जब इंद्र वृत्रासुरकी हत्याके भयसे भागकर मानस सरोवरमें जाय छिपे तब इन्द्रपद खाली देख बृहस्पति महाराज राज्यप्रबन्धके निमित्त राजानहुषको बुलाय इंद्रपदपै स्थापन किया । तब राजा बड़े यश प्रतापके साथ इंद्रपदका राज्यभोग करने लगे. किसीसमय इनको राज्यमदसे यह नीच कांक्षा उत्पन्न भई कि मैंने इन्द्रपद पायके क्या किया जो इंद्राणीके साथ भोग न किया ऐसा विचार कर इंद्राणीसे यह संदेश कहला भेजा तब इंद्राणी अतिव्याकुलहुई पीछे यह बात ठहरी कि राजा ब्राह्मणोंको कहार बनाय यानपर बैठके आवे तो हम उनके संग भोग करें यह बात सुन कामके वश उठकरके सप्तऋषियोंसे राजाने कहा कि महाराज ! आप थोड़ा परिश्रम करें तो हमें इन्द्राणी प्राप्त हो ऐसा कह यानपर बैठा पंथमें यह ऋषि सत्यमार्गी धीरे धीरे नीचे देख पैरधरें और राजा कामके वश ऊपरसे सर्प सर्प अर्थात् जलदी २ चलो कहै तब तो सप्तऋषियोंने क्रोधित होय विमान पटक शापदिया कि अयराजा ! कामवश तेरीबुद्धि भ्रष्ट होगई इससे तू मृत्युलोकमें जाकर सर्पहो तब राजा मृत्युलोकमें आय सर्प भया जिसे युधिष्ठिरने उद्धार किया ।

१ राजावेणु अपनी लड़काईसे बड़ा क्रूरथा और अनेक तरहके उपद्रव प्रतिदिन किया करे इससे प्रजाको दुःखी देख वेणुके पिता अंगराजाको बड़ा क्लेशहुआ पश्चात् अंगराजाके मरनेपर जब यह राज्यका अधिकारी हुआ तब तो इसने यह आज्ञादी कि कोई शास्त्र पुराण वेदको नमाने उसके बदलेमें सब कोई मेरा गुणगान करे और परमेश्वर मुझको माने और जो कोई मेरी आज्ञामानेगा सो दण्डके योग्य होगा इसबातके प्रचलित होनेसे सुर मुनि प्रजाअधिक दुःखी हुई फिर एकस-मय ऋषिलोग आपसमें विचार करने लगे कि राजाके पास इस विषयमें कुछ बात चीत करनी चाहिये ऐसा शोचके ऋषियोंने आयके राजाको बहुत ज्ञानउपदेश किया परन्तुउसके चित्तमें कुछभी न आया और यही उत्तर दिया कि, तुम अज्ञानीहो तब ऋषियोंने क्रोधसे शापदेके मारडाला पुनि ऋषियोंने राजगद्दी भ्रष्ट जानके उसके शरीरको मथा प्रथम जांघमेंसे एक काला पुरुष निकला उसको पापरूप ठहराया फिर भुजामेंसे पृथु निकले तब उन्हें धर्मका अवतार जानके राजगद्दी दिया सो राजा पृथु बड़े धर्मात्मा नामी राजा भये और काला मनुष्य जो प्रथम निकला उसे दक्षिणका राज्य-दिया उसीकी सन्तान निषाद कहलाई ।

२ सहस्रबाहु क्षत्रियराजा महादेवके प्रसादसे बड़ा बली हुआ एकसमय सेना संग लेकर अहेर खेलने गया वहाँ प्यासा हो दूतको भेजा कि,यहाँ किसीका स्थान होय तो जल लाओ दूत सो जाता

भरत कीन्ह यह उचित उपाऊ * रिपु रण रंच न राखब काऊ ॥
एक कीन्ह नहिं भरत भलाई * निदरे राम जानि असहाई ॥
समुझि परिहि सो आज बिशेषी * समर सरोष रामरुख देखी ॥
इतना कहत नीति रस भूला * रणरस बिटपफूल जिमिफूला ॥
प्रभुपदवन्दि शीश रजराखी * बोले सत्य सहज बल भाखी ॥
अनुचित नाथ न मानब मोरा * भरत हमहिं उपचार नथोरा ॥
कहँ लगि सहियरहियमनमारे * नाथ साथ धनु हाथ हमारे ॥

हुआ जमदग्निके पास जाय उनसे कहा कि राजा प्यासे हैं तब ऋषि बोले राजाको बुला लाओ यहां भोजनकर श्रम दूरकर चले जायँगे तब दूत राजासे जाय ऋषिके वचन कहने लगा राजा राज्यमदसे बोले कि इतना भोजन ऋषि कहाँसे पावैगा कि सेनासमेत मेरी तृप्ति होगी इस बातको दूतद्वारा ऋषि सुनके बोले कि इसका शोच तुम्हारे राजा कुछ न करैं आज मेरे अतिथि होयँ. तब राजा सेनासहित ऋषिके स्थानमें गये और ऋषिने कामधेनुके प्रसादसे राजाकी पहुनाईकरी तब सहस्रबाहुने ऋषिसे पूंछा इतना सामान क्षणमात्रमें आपने कैसे करलिया तब ऋषिने कहा महाराज ! मेरे यहां कामधेनु है तब राजाने कहा वह कामधेनु मुझको दीजिये इस बातको सुनके ऋषिने बहुत उदास होय निवेदन किया परंतु राजाने नहीं माना और आज्ञा दिया कि कामधेनुको खोललेचलो और ऋषिका वचन मतसुनो तब कामधेनुसे म्लेच्छ पैदा हुये उनसे और राजासे लड़ाई होने लगी फिर क्रोधमें आकर सहस्रबाहुने जमदग्निका शिरकाटडाला और रेणुकाको भी घायल किया गऊ भाग इंद्रलोकको गई यह समाचार सुन परशुराम आये पिताको मरा देख माताके संतोषके निमित्त प्रण किया कि पृथ्वीपर क्षत्रीका बीज न रक्खेंगे ऐसा कह सहस्रबाहुको जायमारा इक्कीसबार पृथ्वी क्षत्रियोंसे रहित करी इंद्रकी कथा लिखचुके हैं।

१ राजा त्रिशंकुको राज्यमदसे यह इच्छा हुई कि हम ऐसा यज्ञकरैं कि, सदेह स्वर्गको जाँय ऐसा विचार वसिष्ठजीसे जाय कहा तब वसिष्ठजीने अभिमानी जान कहा कि, ऐसी शास्त्रकी मर्यादा नहीं फिर वसिष्ठजी के पुत्रोंसे राजाने कहा उन्होंने गुरुके वचनोंमें अविश्वासी देख शाप दिया कि, तू चांडाल हो पिता पुत्रोंमें द्वेष किया चाहता है। तब यह राजा शापवश चांडालहो विश्वामित्रकी शरणमें गया उन्होंने इस्से यज्ञ प्रारंभ करवाया यह समाचार देख वसिष्ठादि सब ऋषि-देवता मिलके यज्ञविध्वंस करने लगे तब विश्वामित्रने तपबलसे ऋषि और देवता नये उत्पन्न किये और यज्ञको पूराकर त्रिशंकुको आज्ञादिया कि सदेह स्वर्गको चला जा. त्रिशंकु स्वर्गमें चल गया तब वहाँसे देवतोंने नीचे ढकेला और वह उलटा होय नीचेको गिरने लगा विश्वामित्रने तपबलसे अधरमें स्थिर कर दिया सो त्रिशंकु तारा विदित है और उसके मुँहसे जो लार टपकी सो कर्म नाशा नदी हुई जो बनारस बिहारके बीच बहतीहै और शास्त्रमें उसका पानी छूना वर्जित है कोई ऐसाभी कहते हैं कि, गुरु और गुरुपुत्रोंकी आज्ञा न माननेसे और एक समय वसिष्ठजीकी गऊको ताडनकरनेसे इन तीनों पापसे इसराजाके माथेमें तीन सींग होगये इससे त्रिशंकु नाम पड़ा

दोहा-क्षत्रियजाति रघुकुल जनम, राम अनुज जग जान ॥
लातहु मारे चढ़त शिर, नीचको धूरि समान ॥ २२८ ॥
उठि करजोरि रजायसु माँगा * मनहुँ वीररस सोवत जागा ॥
बाँधिजटाशिरकसिकटि भाथा * साजि शरासन सायक हाथा ॥
आजु रामसेवक यश लेऊँ * भरतहि समर शिखावन देऊँ ॥
राम निरादर कर फल पाई * सोवहु समरसेज दोउ भाई ॥
आइ बना भल सकल समाजू * प्रगट करौं रिस पाछिल आजू ॥
जिमि करि निकर दलै मृगराजू * लेइ लपेटि लवा जिमि बाजू ॥
तैसहि भरतहिं सेन समेता * सानुज निदरि निपातौं खेता ॥
जो सहाय कर शंकर आई * तदपि हतौं रण राम दुहाई ॥
दोहा-अति सरोष माखे लषण, लखि सुनि शपथ प्रमाण ॥
सभय विलोकत लोकपति, चाहत भभरि भगान ॥ २२९ ॥
जग भै मगन गगन भै बानी * लषण बाहुबल विपुल बखानी ॥
तात प्रताप प्रभाव तुम्हारा * को कहि सकै कोजाननिहारा ॥
अनुचित उचित काजकछुहोई * समुझि करियभलकहसबकोई ॥
सहसाकरि पाछे पछिताहीं * कहहिं वेद बुध ते बुध नाहीं ॥
सुनि सुरवचन लषण सकुचाने * राम सीय सादर सनमाने ॥
कही तात तुम नीति सुहाई * सबते कठिन राजमद भाई ॥
जो अँचवत मातहि नृप तेई * नाहिंन साधु सभा जिनसेयी ॥
सुनहु लषण भल भरतसरीखा * विधि प्रपंच महँ सुना नदीखा ॥
दोहा-भरतहिं होइ न राजमद, विधि हरि हर पद पाइ ॥
कबहुँ कि काँजी सीकरन्हि, क्षीरसिंधु विनशाइ ॥ २३० ॥
तिमिर[10] तरुण[11]तरणिहिसकगिलई * गगन मगनमगु मेघहि मिलई ॥
गो पद जल बूड़हिं घटयोनी[12] * सहज क्षमा बरु छाँडिहिक्षोनी ॥
मशक फूंक बरु मेरु उड़ाई * होइ न नृपमद भरतहि भाई ॥
लषण तुम्हार शपथ[13] पितुआना * शुचि सुबंधु नहिं भरतसमाना ॥

१ तरकस । २ धनुप । ३ हाथियोंके झुंड । ४ सिंह । ५ बटेर । ६ बावला । ७ सुशील । ८ ब्रह्माकीसृष्टि । ९. मत्राके वर्तनके धोवनके बूँद । १० अंधकार । ११ दोपहरके सूर्य । १२ अगस्त्यमुनि । १३ गोंगधा।

सगुण क्षीर अवगुण जलताता * मिलै रचै परपंच विधाता ॥
भरत हंस रविवंश तड़ागा * जनमिकीन्ह गुणदोष विभागा॥
गहिगुण पय तजि अवगुणबारी * निजयशजगत कीन्हउजियारी
कहत भरत गुण शील स्वभाऊ * प्रेम पयोधि मगन रघुराऊ ॥
दोहा—सुनि रघुवर वाणी विबुध, देखि भरत पर हेतु ॥
लगे सराहन सहसमुख, प्रभुको कृपानिकेतु ॥ २३१ ॥
जो न होत जग जन्म भरतको * सकलधर्मधुर धरणिधरतको॥
कविकुलअगमभरत गुणगाथा * कोजानै तुम बिन रघुनाथा ॥
लषण राम सिय सुनि सुरबानी * अतिसुखलहेउ नजाइबखानी॥
इहाँ भरत सब सहित सुहाये * मंदाकिनी पुनीत अन्हाये ॥
सरित समीप राखि सब लोगा * माँगि मातु गुरुसचिव नियोगा॥
चले भरत जहँ सिय रघुराई * साथ निषाद नाथ लघुभाई ॥
समुझि मातु करतब सकुचाहीं * करत कतर्क कोटि मनमाहीं ॥
राम लषण सिय सुनि ममनाऊं *उठिजनि अनतजाहिंतजिठाऊं॥
दोहा—मातुमते महँ जानि मोहिं, जो कछु कहहिं सो थोर ॥
अघ अवगुण तजि आदरहिं, समुझि आपनी ओर ॥२३२॥
जो परिहरहिं मलिनमन जानी * जो सन्मानहिं सेवक मानी ॥
मोरे शरण रामकी पनही * राम सुस्वामि दोष सबजनही॥
जग यश भाजन चातक मीना * नेम प्रेम निज निपुण नवीना ॥
अस मन गुणत चले मगजाता * सकुचिसनेहशिथिलसबगाता॥
फेरति मनहुँ मातु कृत खोरी * चलत भक्तिबल धीरज धोरी ॥
जबसमुझहिं रघुनाथ स्वभाऊ * तब पथ परत उतानलपाऊ ॥
भरत दशा तेहि अवसर कैसी *जल प्रवाह जलअलिगतिजैसी॥
देखि भरत कर शोच सनेहू * भा निषाद त्यहि समयविदेहू ॥
दोहा—लगे होन मंगल शकुन, सुनि गुणि कहत निषाद ॥
मिटिहि शोच होइहि हरष, पुनि परिणाम विषाद ॥२३३॥

१ दीप। २ भ्रमर।

सेवक वचन सत्य सब जाने * आश्रम निकट जाय नियराने ॥
भरत दीख बन सैल समाजू * मुदित क्षुधित जनु पाइ सुनाजू ॥
ईतिभीति जनु प्रजा दुखारी * त्रिविध ताप पीड़ित ग्रह मारी ॥
जाइ सुराज सुदेश सुखारी * भइ भरत गति तेहि अनुहारी ॥
राम वास वन सम्पति भ्राजा * सुखी प्रजा जनु पाइ सुराजा ॥
सचिव विराग विवेक नरेशा * विपिन सुहावन पावन देशू ॥
भट यमनियम शैल रजधानी * शान्ति सुमतिशुचिसुन्दररानी ॥
सकल अंग सम्पन्न सुराऊ * रामचरण आश्रितचितचाऊ ॥
दोहा—जीति मोह महिपालदल, सहित विवेक भुआल ॥
करत अकण्टक राज्यपुर, सुख सम्पदा सुकाल ॥ २३४ ॥
वन प्रदेश मुनि वास घनेरे * जनु पुर नगर गाँव गण खेरे ॥
विपुल विचित्र विहँग मृगनाना * प्रजा समाज न जाइ बखाना ॥
खरहा करि हरि बाघ बराहा * देखि महिष वृष साज सराहा ॥
वैर विहाइ चरहिं इक संगा * जहँ तहँ मनहुँ सेन चतुरंगा ॥
झरना झरहिं मत्तगजगाजहिं * मनहुँनिसानविविधविधिबाजहिं
चकचकोरचातकशुकपिकगन * कूजत मंजु मराल मुदित मन ॥
अलिगण गावत नाचतमोरा * जनु सुराज मंगल चहुँ ओरा ॥
वेलि विटप तृण सफल सफूला * सब समाज मुद मंगल मूला ॥
दोहा—राम शैल शोभा निरखि, भरत हृदय अतिप्रेम
तापस नृप फल पाइ जिमि, सुखी सिराने नेम ॥ २३५ ॥
तब केवट ऊँचे चढ़ि जाई * कहा भरत सन भुजा उठाई ॥
नाथ देखु यह विटप विशाला * पाकर जम्बु[१०] रसाल[११] तमाला[१२] ॥
तिन तरुवरन्ह मध्य बट सोहा * मंजु विशाल देखि मनमोहा ॥
नील सघन पल्लव फल लाला * अविचलछाँहसुखदसबकाला ॥
मानहुँ तिमिर अरुणमयराशी * विरचीविधिसकेलिसुखमासी ॥
तेहि तरु सरितसमीप गुसाँई * रघुवर पर्णकुटी तहँ छाई ॥

१ अतिवृष्टि अनावृष्टि इत्यादि भय । २ चौगड़ा । ३ हाथी । ४ सिंह । ५ सूकर । ६ भैंसा । ७ भेड़ । ८ भ्रमरगण ।
९ पिलखन । १० जामुन । ११ आँब । १२ आबनूस ।

तुलसी तरुवर विविध सुहाये * कहुँसियपियकहुँलषणलगाये ॥
वटछाया वेदिका बनाई * सिय निज पाणि सरोज सुहाई॥
दोहा-जहँ बैठे मुनिगण सहित, नित सिय राम सुजान ॥
सुनहिं कथा इतिहास सब, आगम निगम पुरान ॥ २३६ ॥
सखा वचन सुनिविटप निहारी *उमँग्यउ भरत विलोचन वारी॥
करत प्रणाम चले दोउ भाई * कहत प्रीति शारद सकुचाई ॥
हर्षहिं निरखि राम पद अंका * मानहुँ पारस पायहु रंका ॥
रजशिरधरिहियनयनलगावहिं *रघुवरमिलनसरिससुखपावहिं।
देखि भरतगति अकथ अतीवा * प्रेम मगन मृग खग जड़जीवा ॥
सबहिं सनेह विवश मग भूला * कहि सुपंथ सुर वर्षहिं फूला ॥
निरखि सिद्ध साधक अनुरागे * सहज सनेह सराहन लागे ॥
होत न भूतल भाव भरतको * अचरसचरचरअचरकरतको ॥
दोहा-प्रेम अमिय मन्दिर विरह, भरत पयोधि गँभीर ॥
माथि प्रगटे सुर साधु हित, कृपासिन्धु रघुवीर ॥ २३७ ॥
सखा समेत मनोहर जोटा * लखेउ न लषणसघनवनओटा॥
भरत दीख प्रभु आश्रम पावन * सकल सुमंगल सदन सुहावन
करत प्रवेश मिटा दुख दावा * जनु योगी परमारथ पावा ॥
देखे लषण भरत प्रभु आगे * पूँछत वचन कहत अनुरागे ॥
शीश जटा कहि मुनि पट बाँधे *तूण कसे कर शर धनु काँधे ॥
वेदी पर मुनि साधु समाजू * सीय सहित राजत रघुराजू ॥
वल्कल वसन जटिल तनु श्यामा* जनुमुनिवेषकीन्हरतिकामा ॥
करकमलन धनु सायक फेरत * जी की जरनि हरत हँसि हेरत
दोहा-लसत मंजु मुनिमण्डली, मध्य सीय रघुनंद ॥
ज्ञानसभा जनु तनु धरे, भक्ति सच्चिदानंद ॥ २३८॥
सानुज सखा समेत मगन मन * बिसरे हर्ष शोक सुख दुखगन॥
पाहि नाथ कहि पाहि गुसाँई * भूतल परे लकुटकी नाँई ॥

वचन सप्रेम लषण पहिंचाने * करत प्रणाम भरत जियजानी ॥
बंधु सनेह सरस यहि ओरा * उत साहिब सेवा बरजोरा ॥
मिलि नजाइ नहिं गुदरत बनई * सुकवि लषण मनकीगति भनई ॥
रहे राखि सेवा पर भारू * चढीचंग जनु खैंच खिलारू ॥
कहत सप्रेम नाइ महिमाथा * भरत प्रणाम करत रघुनाथा ॥
उठे राम सुनि प्रेम अधीरा * कहुँ पट कहुँ निषंग धनु तीरा ॥
दोहा–बरबश लिये उठाइ उर, लाये कृपानिधान ॥
भरत रामकी मिलन लखि, बिसरे सबहिं अपान ॥ २३९ ॥
मिलन प्रीति किमि जाइ बखानी * कविकुल अगम कर्ममनबानी ॥
परम प्रेम पूरण दोउ भाई * मनबुधि चित अहमिति बिसराई
कहहु सुप्रेम प्रगट को करई * केहिछाया कविमति अनुसरई ॥
कविहिं अर्थ आखर बल साँचा * अनुहर ताल गतिहि नटनाचा ॥
अगम सनेह भरत रघुवरको * जहँनजाइमन विधिहरि हरको ॥
सो मैं बरणि कहौं केहि भाँती * बाजु सुराग कि गाँडरिताँती ॥
मिलनिविलोकिभरतरघुवरकी * सुरगण सभय धुकधुकीधरकी ॥
समुझाये सुरगुरु जड जागे * बरषि प्रसून प्रशंसन लागे ॥
दोहा–मिलि सप्रेम रिपुसूदनहिं, केवट भेंटे राम ॥
भूरिभाग्य भेंटे भरत, लक्ष्मण करत प्रणाम ॥२४०॥
भेंटेउ लषण ललकि लघुभाई * बहुरि निषाद लीन्ह उरलाई ॥
पुनि मुनिगण दोउ भाइन वन्दे * अभिमत आशिष पाइ अनन्दे ॥
सानुज भरत उमँगि अनुरागा * धरिशिर सियपद पद्म परागा ॥
पुनि पुनि करत प्रणाम उठाये * सियकर कमल परशि बैठाये ॥
सीय अशीश दीन्ह मनमाहीं * मगन सनेह देह सुधि नाहीं ॥
सबविधि सानुकूल लखिसीता * मे अशोच उर अपडर बीता ॥
कोउ कछु कहै न कोउ कछुपूछा * प्रेम भरामन निजगति छूछा ॥
तेहि अवसर केवट धीरज धरि * जोरि पाणि बिनवत प्रणामकरि ॥

१ सेवामें।चित्तास्थिररहो। २ पतंग। ३ तरकस। ४ अनुसार। ५ रुईधुनकनेकी तांति। ६ बृहस्पति। ७ पुष्प। ८ मनभावनी।

दोहा-नाथ साथ मुनिनाथके, मातु सकल पुरलोग ॥
सेवक सेनप सचिव सब, आये विकल वियोग ॥ २४१ ॥

शील सिन्धु सुनि गुरु आगमनू * सीय समीप राखि रिपुदमनू ॥
चले सवेग राम तेहि काला * धीर धर्म्म धुर दीनदयाला ॥
गुरुहिं देखि सानुज अनुरागे * दण्ड प्रणाम करन प्रभु लागे ॥
मुनिवर धाइ लिये उर लाई * प्रेम उमँगि भेंटे दोउ भाई ॥
प्रेम पुलकि केवट कहि नामू * कीन्ह दूरिते दण्ड प्रणामू ॥
रामसखा ऋषि बरबश भेंटे * जनु महिलुटत सनेह समेटे ॥
रघुपति भक्ति सुमंगल मूला * नभ सराहि सुर वर्षहिं फूला ॥
इहिसम निपट नीचकोउनाहीं * बड़ बसिष्ठ सम को जगमाहीं ॥

दोहा-जेहि लखि लषणहुँते अधिक, मिलेउ मुदित मुनिराउ ॥
सो सीतापति भजनको, प्रगट प्रताप प्रभाउ ॥ २४२ ॥

आरत लोग राम सब जाना * करुणाकर सुजान भगवाना ॥
जो जेहि भाँति रहा अभिलाषी * तेहि तेहिकी तैसी रुचि राखी ॥
सानुज मिलि पलमहँ सबकाहू * कीन्ह दूरि दुख दारुण दाहू ॥
यह बडि बात रामकै नाहीं * जिमि घट कोटि एक रविछाहीं ॥
मिलि केवटहिं उमँगि अनुरागा * पुरजन सकल सराहहिं भागा ॥
देखी राम दुखित महतारी * जनु सुबेलि अवली हिम मारी ॥
प्रथम राम भेंटे कैकेयी * सरल स्वभाव भक्तिमति भेई ॥
पग परि कीन्ह प्रबोध बहोरी * कालकर्म्मविधि शिरधरिखोरी ॥

दोहा-भेंटी रघुपति मातु सब, करि प्रबोध परितोष ॥
अम्ब ईश आधीन जग, काहुन देइय दोष ॥ २४३ ॥

गुरुतिय पद बन्दे दोउ भाई * सहित विप्र तिय जे सँग आई ॥
गंग गौरि सम सब सन्मानी * देहिं अशीश मुदित मृदुबानी ॥
गहि पद लगे सुमित्रा अंका * जनु भेंटी सम्पति अतिरंका ॥
पुनि जननी चरणन दोउ भ्राता * परे प्रेम व्याकुल सब गाता ॥

१ वासिष्ठके।

अति अनुराग अम्ब उरलाये * नयन सनेह सलिल अन्हवाये॥
तेहि अवसर कर हर्ष विषादू *किमिकवि कहै मूक जिमिस्वादू
मिलि जननिहिं सानुजरघुराऊ * गुरुसन कहेउ कि धारिय पाऊ
पुरजन पाइ मुनीश नियोगू * जल थल तकि तकि उतरे लोगू॥
दोहा—महिसुर मंत्री मातु गुरु, गने लोग लिये साथ ॥
पावन आश्रम गमन किय, भरत लषण रघुनाथ ॥ २४४॥
सीय आइ मुनिवर पग लागी * उचित अशीश लही मन माँगी
गुरुपत्निहिंमुनितियन्ह समेता * मिलि सप्रेम कहि जाइ न जेता॥
वन्दि वन्दि पद सियसब हीके * आशिष वचन लहे प्रिय जीके॥
सासु सकल जब सीय निहारी * मूँदेउ नयन सहमि सुकुमारी॥
परी वधिक वश मनहुँ मराली * काह कीन्ह करतार कुचाली ॥
तिन्ह सिय निरखिनिपटदुखपावा*सो सब सहिय जो दैवसहावा॥
जनकसुता तब उर धरि धीरा * नील नलिन लोचन भरिनीरा ॥
मिली सकल सासुन्ह शिरनाई *त्यहि अवसर करुणा महिछाई॥
दोहा—लागि लागि पग सबनि सिय, भेटति अति अनुराग ॥
हृदय अशीशहिं प्रेमवश, रहिहौ भरी सुहाग ॥ २४५ ॥
विकल सनेह सीय सब रानी * बैठन सबहिं कहेउ गुरुज्ञानी ॥
प्रथम कही जगगति मुनिनाथा * कहे कछुक परमारथ गाथा ॥
नृपकर सुरपुर गमन सुनावा * सुनि रघुनाथ दुसह दुख पावा॥
मरण हेतु निजनेह विचारी*भे अतिविकल धीरधुरधारी ॥
कुलिश कठोर सुनत कटुवानी * विलपत लषण सीयसबरानी ॥
शोक विकलअतिसकलसमाजू* मानहुँ राज अकाजेउ आजू ॥
मुनिवर बहुरि राम समुझाये * सह समाज सुरसरित अन्हाये॥
व्रत निरम्बु त्यहि दिन प्रभुकीन्हा*मुनिहुँ कहे जल काहु न लीन्हा
दोहा—भोर भये रघुनंदनहिं, जो मुनि अयासु दीन्ह ॥
श्रद्धा भक्ति समेत प्रभु, सो सब सादर कीन्ह ॥२४६॥

१. निर्मल।

करि पितुक्रिया बेद जस बरणी * भे पुनीत पातक तम तरणी ॥
जासु नाम पावक अघतूला * सुमिरत सकल सुमंगल मूला ॥
शुद्ध सो भये साधु सम्मत अस * तीरथ आवाहन सुरसरि जस ॥
शुद्ध भये दुइ बासर बीते * बोले गुरुसन राम पिरीते ॥
नाथ लोग सब निपट दुखारी * कन्द मूल फल अम्बु अहारी ॥
सानुज भरत सचिव सब माता * देखि मोहिं पल जिमियुगजाता॥
सब समेत पुरधारिय पाऊ * आपु इहाँ अमरावति राऊ ॥
बहुत कहेउँ सब कियउँ ढिठाई * उचितहोइ तस करिय गुसाँई॥
दोहा—धर्म सेतु करुणायतन, कस न कहहु अस राम ॥
लोग दुखित दिन दुइ दरश, देखि लहहिं विश्राम ॥२४७॥
रामवचन सुनि सभय समाजू *जनुजलनिधिमहँ विकलजहाजू॥
सुनि मुनि गिरा सुमंगल मूला * भयउ मनहुँ मारुत अनुकूला ॥
पावन पय तिहुँ काल अन्हाहीं *ज्यहिविलोकिअघओघनशाहीं॥
मंगलमूरति लोचन भरि भरि * निरखहिंहर्षि दण्डवतकरिकरि
रामशैल बन देखन जाहीं * जहँसुखसकलकतहुँदुखनाहीं॥
झरना झरहिं सुधा सम बारी * त्रिविध ताप हर त्रिविधबयारी॥
विटपबेलि तृण अगणित जाती * फल प्रसून पल्लव बहु भाँती ॥
सुन्दरशिला सुखद तरुछाहीं *जाइबरणि छवि बन केहिपाहीं ॥
दोहा—सरित सरोरुह जल विहँग, कूजत गुंजत भृंग ॥
बैर विगत विहरत विपिन, मृग विहंग बहुरंग ॥ २४८ ॥
कोल किरात भिल्ल बनवासी *मधु शुचि सुंदरस्वादु सुधासी॥
भरि भरि पर्णपुटी रचि रूरी * कन्द मूल फल अंकुर जूरी ॥
सबहिं देहिं करि विनयप्रणामा * कहिकहि स्वादभेदगुणनामा॥
देहिं लोग बहु मोल न लेहीं * फेरत राम दोहाई देहीं ॥
कहहिं सनेह मगन मृदुबानी * मानत साधु प्रेम पहिचानी ॥
तुम सुकृती हम नीच निषादा * पावा दर्शन राम प्रसादा ॥

१ आग्नि । २ पापरूपीरुई । ३ पानी । ४ समुद्र । ५ पाप । ६ फूल । ७ पत्ते । ८ पत्तोंकादोना । ९ पुण्यात्मा ।

हमहिं अगमअतिदरशतुम्हारा * जस मरुधरणि देवसरि धारा ॥
राम कृपालु निषाद नेवाजा * परिजन प्रजा चहियजसराजा॥
दोहा–यह जिय जानि सकोच्च तजि, करिय छोह लखि नेहु ॥
हमहिं कृतारथ करन लगि, फल तृण अंकुर लेहु ॥ २४९ ॥
तुम प्रिय पाहुन बन पगु धारे * सेवा योग्य न भाग्य हमारे ॥
देव कहा हम तुमहिं गुसाँई * ईंधन पात किरात मिताई ॥
यह हमार अति बड़ि सेवकाई * लेहिं न बासन बसन चुराई ॥
हम जड़जीव जीवगणघाती * कुटिल कुचालीकुमतिकुजाती॥
पाप करत निशिवासर जाहीं * नहिं कटिपट नहिं पेटअघाहीं॥
स्वपनेहुँधर्म्म बुद्धि कस काऊ * यह रघुनन्दन दरश प्रभाऊ ॥
जब ते प्रभुपद पद्म निहारे * मिटे दुसह दुख दोष हमारे ॥
वचन सुनत पुरजन अनुरागे * तिन्हके भाग्य सराहन लागे ॥
छंद–लागे सराहन भाग्य सब अनुराग वचन सुनावहीं ॥
बोलनि मिलनि सिय राम चरण सनेह लखि सुख पावहीं॥
नर नारि निदरहिं नेह निज सुनि कोल भिल्लनकी गिरा ॥
तुलसी कृपा रघुवंशमणिकी लोह लै नौका तरा ॥ ११ ॥
सो०–विहरहिं वन चहुँ ओर, प्रतिदिन प्रमुदित लोग सब ॥
जल जिमि दादुर मोर, भये पीन पावस प्रथम ॥ १० ॥
पुरनर नारि मगन अति प्रीती * वासर जाहिं पलक समबीती ॥
सीय सासु प्रति वेष बनाई * सादर करहिं सरिस सेवकाई ॥
लखा न मर्म राम विनु काहू * माया सब सिय मायानाहू ॥
सीयसासु सेवा वश कीन्हीं * तिन्हलहि सुखजियआशिषदीन्हीं॥
लखिसियसहितसरलदोउभाई * कुटिल रानि पछिताइ अघाई ॥
अब जिय माहि याचति कैकेई * महिं न बीच विधिमीचनदेई ॥
लोकहु वेद विदित कवि कहहीं * राम विमुखथलनरकनलहहीं॥
यह संशय सबके मन माहीं * राम गमनविधिअवधकिनाहीं॥

१ दुर्लभ । २ मारवाडकीपृथ्वी । ३ गंगाजीकीधारा ।

दोहा–निशि न नींद नहिं भूख दिन, भरत विकल शुचिशोच ॥
नीच कीच बिच मगन जस, मीनहिं सलिलसकोच ॥२५०॥
कीन्ह मातु मिस काल कुचाली * ईतिभीति जस पाकत शाली ॥
केहि विधि होइ राम अभिषेकू *मोहिं अब फुरत उपाय न एकू ॥
अवशिफिरहिं गुरुआयसुमानी* पुनिपुनि कहबराम रुचिजानी॥
मातु कहे बहुरहिं रघुराऊ * राम जननि हठ करबकिकाऊ॥
मो अनुचर कर केतिक बाता *त्यहिमहँकुसमयवामविधाता॥
जो हठ करौं तो निपट कुकर्म्मू * हरगिरि ते गुरु सेवक धर्म्मू ॥
एकौ युक्ति न मन ठहरानी * शोचत भरतहिं रैनि बिहानी ॥
प्रात अन्हाइ प्रभुहि शिरनाई * बैठत पठये ऋषय बुलाई ॥
दोहा–गुरुपद कमल प्रणाम करि, बैठे आयसु पाइ ॥
विप्र महाजन सचिव सब, जुरे सभासद आइ ॥ २५१ ॥
बोले मुनिवर समय समाना * सुनहु सभासद भरतसुजाना॥
धर्म्म धुरीण भानुकुल भानू * राजा राम स्ववश भगवानू ॥
सत्यसिंधु पालक श्रुतिसेतू * राम जन्म जग मंगल हेतू ॥
गुरु पितु मातु वचन अनुसारी * खल दल दलन देव हितकारी ॥
नीति प्रीति परमारथ स्वारथ * कोउ न रामसमजानयथारथ॥
विधिहरिहरशशिरविदिशिपाला*माया जीव कर्म कलिकाला ॥
अहिप महिप जहँलगि प्रभुताई* योगसिद्धि निगमागम गाई ॥
करि विचार जिय देखहु नीके * रामरजाय शीश सबहीके ॥
दोहा–राखे रामरजाय रुख, हम सब कर हित होइ ॥
समुझि सयाने करहु अब, सब मिलि सम्मत सोइ ॥२५२॥
सब कहँ सुखद राम अभिषेकू * मंगल मूल मोद मग येकू ॥
जेहि विधि अवध चलहिंरघुराई * कहहु समुझि सोइ करै उपाई॥
सब सादर सुनि मुनिवर वानी * नय परमारथ स्वारथ सानी ॥
उतर न आव लोग रे भोरे * तब शिरनाय भरत कर जोरे ॥

१ शेष । २ राजा–ब्राह्मण–शेषनाग । ३ वेद-शास्त्र ।

भानुवंश भे भूप घनेरे * अधिक एक ते एक बडेरे ॥
जन्महेतु सब कहँ पितु माता * कर्म्म शुभाशुभ देइ विधाता ॥
दलिदुख सजै सकल कल्याना * अस आशीश राउर जगजाना ॥
सो गुसाइँ विधिगति जेइ छेकी * सकै को टारि टेक जो टेकी ॥
दोहा–बूझिय मोहिं उपाय अब, सो सब मोर अभाग ॥
सुनि सनेहमय वचन गुरु, उर उपजा अनुराग ॥२५३॥
तात बात फुर राम कृपाहीं * राम विमुख सुखस्वपन्यहुनाहीं
सकुचौं तात कहत इकबाता * अर्ध तजहिं बुधसरवसजाता ॥
तुम कानन गमनहु द्वउ भाई * फेरिय लषण सीयरघुराई ॥
सुनि शुभ वचन हर्षदोउ भ्राता * भे प्रमोद परिपूरण गाता ॥
मन प्रसन्न तनु तेज विराजा * जनुजिय राउ राम भे राजा ॥
बहुत लाभ लोगन्ह लघु हानी * समदुखसुख सब रोवहिं रानी ॥
कहहिं भरतमुनि कहासोकीन्हें * फलजगजीवनअभिमतदीन्हें ॥
कानन करउँ जन्मभरि बासू * इहिते अधिक न मोर सुपासू ॥
दोहा–अन्तर्यामी राम सिय, तुम सर्वज्ञ सुजान ॥
जो फुर कहहुँ तो नाथनिज, कीजियवचनप्रमाण ॥२५४॥
भरत वचन सुनि देखि सनेहू * सभासहित मुनिभयउ विदेहू ॥
भरत महा महिमा जलरासी * मुनिमतितीरठाढिअबलासी ॥
गा चह पार यत्न बहुहेरा * पावति नाव न वोहित बेरा ॥
और करहि को भरत बड़ाई * सरसिसीपकिमिसिन्धुसमाई ॥
भरत मुनिहिं मन भीतर पाये * सहित समाज रामपहँ आये ॥
प्रभु प्रणाम करि दीन्हसुआसन * बैठे सब मुनि सुनि अनुशासन ॥
बोले मुनिवर वचन विचारी * देश काल अवसर अनुहारी ॥
सुनहु राम सर्वज्ञ सुजाना * धर्म्मनीति गुण ज्ञान निधाना ॥
दोहा–सबके उर अन्तर बसहु, जानहु भाव कुभाव ॥
पुरजन जननी भरतहित, होइ सो करिय उपाव ॥२५५॥

१ वांछितफल । २ वनमें । ३ समुद्र । ४ स्त्री । ५ जहाज ।

आरत कहहिं विचारि न काऊ * सूझ जुआरिहि आपन दाऊ ॥
सुनि मुनि वचन कहत रघुराऊ * नाथ तुम्हारेहि हाथ उपाऊ ॥
सब कर हित रुख राउर राखे * आयसु किये मुदित फुर भाषे॥
प्रथम जो आयसु मोकहँ होई * माथे मानि करौं शिर सोई ॥
पुनि जेहि कहँ जस होब रजाई * सोसब भाँति करिहि सेवकाई॥
कह मुनि राम सत्य तुम भाषा * भरत सनेह विचार न राखा ॥
त्यहिते कहौं बहोरि बहोरी * भरतभक्तिभइममभतिभोरी ॥
मोरे जान भरत रुचि राखी * जोकीजियसो शुभ शिवसाखी॥
दोहा-भरत विनय सादर सुनिय, करियविचार बहोरि ॥
करब साधुमत लोकमत, नृप नय निगम निचोरि ॥२५६॥
गुरु अनुराग भरत पर देखी * राम हृदय आनन्द विशेषी ॥
भरतहिं धर्मधुरन्धर जानी * निज सेवक तनु मानस बानी॥
बोले गुरु आयसु अनुकूला * वचन मंजु मृदु मंगल मूला ॥
नाथ शपथ पितुचरण दोहाई * भयउ न भुवन भरत समभाई॥
जे गुरुपद अम्बुज अनुरागी * ते लोकहु वेदहु बडभागी ॥
राउर जापर अस अनुरागू * को कहिसकै भरत सम भागू॥
लखि लघु बन्धु बुद्धि सकुचाई * करत बदन पर भरत बड़ाई ॥
भरत कहहिं सो किये भलाई * असकहि राम रहे अरगाई ॥
दोहा-तब मुनि बोले भरत सन, सब सँकोच तजि तात ॥
कृपासिन्धु प्रियबन्धु सन, कहहु हृदयकी बात ॥२५७॥
सुनि मुनि वचन रामरुख पाई * गुरु साहब अनुकूल अघाई ॥
लखि अपने शिर सबछरभारू * कहि न सकैं कछु करैं विचारू॥
पुलक शरीर सभामें ठाढे * नीरज नयन नेह जल बाढे ॥
कहब मोर मुनिनाथ निबाहा * यहिते अधिक कहौं मैं काहा ॥
मैं जानौं निजनाथ स्वभाऊ * अपराधिहु पर कोह न काऊ ॥
मोपर कृपा सनेह विशेषी * खेलत खुनस कबहुँ नहिं देखी॥

१ वेद । २ प्रीति । ३ पवित्रवचन । ४ चुप । ५ कमलनेत्र । ६ क्रोध ।

शिशुपनते परिहरेउ न संगू * कबहुँ न कीन्ह मोर मन भंगू ॥
मैं प्रभु कृपा रीति जिय जोही * हारेहु खेल जितायउ मोही ॥
दोहा—महूं सनेह सकोचवश, सन्मुख कहेउँ न बयन ॥
दर्शन तृप्ति न आजुलगि, प्रेम पियासे नयन ॥ २५८ ॥
विधि नसकेउ सहि मोर दुलारा * नीच बीच जननी मिस पारा ॥
इहौ कहत मोहिं आजु नशोभा *आपुन समुझिसाधु शुचिकोभा॥
मातु मन्द मैं साधु सुचाली *उर अस आनत कोटि कुचाली॥
फरै कि कोदव बालि सुशाली * मुक्ता खवैं कि शंबुक ताली ॥
स्वप्नेहु दोष कलेश न काहू * मोर अभाग उदधि अवगाहू ॥
विनु समुझे निज अघ परिपाकू * जारेउँ जाइजननिकहकाकू ॥
हृदय हेरि हारेउँ सब ओरा * एकहिभाँतिभलहिभलमोरा ॥
गुरु गुसाइँ साहब सिय रामू * लागत मोहिं नीक परिणामू ॥
दोहा—साधु सभा प्रभु गुरु निकट, कहौं सुथल सति भाउ ॥
प्रेमप्रपंच कि झूठ फुर, जानहिं मुनि रघुराउ ॥ २५९॥
भूपति मरण प्रेम प्रण राखी * जननीकुमतिजगतसबसाखी ॥
देखि न जाहिं विकल महतारी * जरहिं दुसहज्वर पुरनरनारी॥
मोंहि सकल अनरथ कर मूला * सो सुनिसमुझिसहौंसबशूला ॥
सुनि वन गमन कीन्ह रघुनाथा* करिमुनिवेष लषणसियसाथा ॥
विनु पनही अरु प्यादेहि पाये * शंकर साखि रह्यौं इहिघाये ॥
बहुरि निहारि निषाद सनेहू * कुलिश कठिन उरभयउनवेहू ॥
अबसब आँखि न देखेउँ आई * जियत जीव जड़ सबै सहाई ॥
जिनहिंनिरखि मगसाँपिनिबीछी* तजहिंविषमविषतामतितीछी॥
दोहा—ते रघुनन्दन लषण सिय, अनहित लागे जाहि ॥
तासु तनय तजि दुसह दुख, दैव सहावै काहि ॥ २६० ॥
सुनि अति विकल भरत वरवानी*आरति प्रीति विनयनयसानी ॥
शोक मगनसब सभाखँभारू * मनहुँकमल वन परेउ तुषारू ॥

१ चावल—धान। २ मोती। ३ सीपी। ४ गहरासमुद्र। ५ कठोरवचन

कहि अनेक विधि कथा पुरानी * भरत प्रबोध कीन्ह मुनि ज्ञानी ॥
बोले उचित वचन रघुनन्दू * दिनकर कुल कैरववनचन्दू ॥
तात जाय जनि करहु गलानी * ईश अधीन जीवगति जानी ॥
तीनकाल त्रिभुवन मत मोरे * पुण्यश्लोक[1] तात कर तोरे ॥
उर आनत तुम पर कुटिलाई * जाइ लोक परलोक नशाई ॥
दोष देहिं जननिहिं जड तेई * जिन्ह गुरु साधु सभा नहिं सेई ॥
दोहा–मिटिहहिं पाप प्रपंच[2] सब, अखिल अमंगल भार ॥
लोक सुयश परलोक सुख, सुमिरत नाम तुम्हार ॥ २६१ ॥
कहौं स्वभाव सत्य शिव साखी * भरत भूमि रह राउरि राखी ॥
तात कुतर्क करहु जिय जाये * वैर प्रेम नहिं दुरै दुराये ॥
मुनिगण निकट विहंगम जाहीं * बाधक वधिक विलोकि पराहीं ॥
हित अनहित पशु पक्षिउ जाना * मानुष तनु गुण ज्ञान विधाना ॥
तात तुमहिं मैं जानौं नीके * करौं कहा असमंजस[4] जीके ॥
राख्यउ राउ सत्य मोहिं त्यागी * तनु परिहरेउ प्रेम प्रणलागी ॥
तासुवचन मेटत मनशोचू * तेहि ते अधिकतुम्हारसकोचू ॥
तापर गुरु मोहिं आयसु दीन्हा * अवशिजोकहहुचहौंसोकीन्हा ॥
दोहा–मन प्रसन्न करि सकुच तजि, कहहु करौं सो आज ॥
सत्यसिन्धु रघुवर वचन, सुनि भा सुखी समाज ॥ २६२ ॥
सुरगण सहित सभय सुरराजू * शोचहिं चाहत होन अकाजू ॥
करत विचार बनत कछु नाहीं * रामशरण सबगे मनमाहीं ॥
बहुरि विचार परस्पर कहहीं * रघुवर भक्त भक्ति वश अहहीं ॥
सुधि करि अम्बरीष दुर्वासा * भैसुर सुरपति निपट निरासा ॥
सहे सुरन्ह बहुकाल विषादा * नरहरि किये प्रगट प्रहलादा ॥
लगि लगिकानकहहिं धुनिमाथा * अबसुरकाज भरतके हाथा ॥
आन उपाय न देखिय देवा * मानत राम सुसेवक सेवा ॥
हिय सप्रेम सेवहिं सब भरतहिं * निजगुणशीलरामवशकरतहिं ॥

१ पुण्यात्मा भगवान् । २ नानाप्रकारके पाप--माया । ३ सम्पूर्ण विश्व । ४ दुविधा

दोहा–सुनि सुरमत सुरगुरु कहेउ, भल तुम्हार बड़ भाग ॥
सकल सुमंगल मूल जग, भरत चरण अनुराग ॥ २६३ ॥
सीतापतिसेवक सेवकाई * कामधेनु शत सरित सुहाई ॥
भरत भक्ति तुम्हरे मन आई * तजहु शोच विधि बातबनाई॥
देखु देवपति भरत प्रभाऊ * सहज स्वभाव विवशरघुराऊ ॥
मन थिर करहु देव डर नाहीं * भरतहि जानि राम परिछाहीं ॥
सुनिसुरगुरु सुर सम्मत शोचू * अन्तर्यामी प्रभुहि सँकोचू ॥
निज शिर भार भरत जियजानी*करतकोटिविधि उरअनुमानी ॥
करि विचार मन दीन्हेउ टीका * राम रजायसु आपन नीका ॥
निज प्रण तजि राखेउ प्रणमोरा * छोह सनेह कीन्ह नहिं थोरा ॥
दोहा–कीन्ह अनुग्रह अमित अति, सब विधि सीतानाथ ॥
करि प्रणाम बोले भरत, जोरि जलज युगहाथ॥ २६४ ॥
कहउँ कहावउँ का अब स्वामी * कृपा अम्बुनिधि अन्तर्यामी ॥
गुरु प्रसन्न साहब अनुकूला * मिटीमलिनमनकल्पितशूला ॥
अपडरडरउँ न शोच समूले * रविहि न दोष देव दिशि भूले ॥
मोर अभाग मातु कुटिलाई * विधिगतिविषमकालकठिनाई॥
पाँवरोपि सबमिलि मोहिंघाला * प्रणतपाल प्रण आपन पाला ॥
यह नइ रीति न राउरि होई * लोकहु वेद विदित नहिं गोई ॥
जग अनभल भल एक गुसाँई * कहियहोइ भलकासु भलाई ॥
देव देवतरु सरिस स्वभाऊ * सम्मुखविमुखनकाहुहि काऊ ॥
दोहा–जाइनिकट पहिंचानि तरु, छाँह शमन सब शोच ॥
माँगत अभिमत पाव फल, राउ रंक भल पोच ॥ २६५ ॥
लखि सब विधिगुरुस्वामिसनेहू * मिटेउ क्षोभ नहिं मन संदेहू ॥
अब करुणाकर कीजियसोई * जनहितप्रभुचित क्षोभ नहोई ॥
जो सेवक साहब संकोची * निजहित चहैतासुमतिपोची ॥
सेवक हित साहब सेवकाई * करै सकल सुख लोभ बिहाई ॥

१ देवतोंका मत । २ बृहस्पति । ३ कृपा । ४ कमलरूप दोनों हाथ । ५ संपूर्ण । ६ कल्पवृक्ष । ७ नीच

स्वारथ नाथ फिरे सबहीका * किये रजाइ कोटिविधि नीका ॥
यह स्वारथ परमारथ सारू *सकलसुकृतफलसुगतिशृँगारू॥
देव एक विनती सुनि मोरी * उचित होइ तस करब बहोरी ॥
तिलक समाजसाजिसबआना *करिय सफल प्रभु जोमनमाना॥
दोहा—सानुज पठइय मोहिं बन, कीजिय सबहिं सनाथ ॥
नातरु फेरिय बन्धु दोउ, नाथ चलौं मैं साथ ॥ २६६ ॥
नतरु जाहिंबन तीनिउ भाई * बहुरिय सीय सहित रघुराई ॥
जेहिविधि प्रभु प्रसन्न मन होई * करुणासागर कीजिय सोई ॥
देवदीन्ह सब मोपर भारू * मोरे नीति न धर्म विचारू ॥
कहौं वचन सब स्वारथ हेतू * रहत न आरतके चित चेतू॥
उतरदेइ सुनि स्वामि रजाई * सो सेवक लखि लाज लजाई ॥
अस मैं अवगुण उदधि अगाधू * स्वामि सनेह सराहत साधू ॥
अब कृपालु मोहिं सोमत भावा *सकुच स्वामि मन जाइनपावा॥
प्रभु पद शपथ कहौं सति भाऊ * जग मंगल हित एक उपाऊ ॥
दोहा—प्रभु प्रसन्न मन सकुच तजि, जो जेहि आयसु देव ॥
सो शिर धरि धरि करहिं सब, मिटहिं अनट अवरेब॥२६७॥
भरतवचन शुचि सुनि हियहर्षे * साधु सराहि सुमन सुर वर्षे ॥
असमंजस वश अवधनिवासी * प्रमुदित मन तापसवनवासी ॥
चुपरहिगे रघुनाथ सकोची * प्रभुगति देखि सभासबशोची॥
जनक दूत तेहि अवसर आवा * मुनि वसिष्ठ सुनि वेगिबुलावा ॥
करि प्रणाम तिन राम निहारे *भेष देखि भे निपट दुखारे ॥
दूतहिं मुनिवर पूँछी बाता * कहहु विदेह भूप कुशलाता ॥
सुनि सकुचाइ नाइ महि माथा * बोले चरबर जोरे हाथा ॥
बूझब राउर सादर साईं * कुशल हेतु सो भयउ गुसाईं ॥
दोहा—नाहित कोशलनाथके, साथ कुशल गै नाथ ॥
मिथिला अवध विशेषते, जग सब भयउ अनाथ ॥२६८॥

१ पुष्प । २ रामजनकजी । ३ पावन । ४ दशरथ । ५ जनकपुरी । ६ स्वामीहीन ।

कोशलपतिगतिसुनिजनकौरा * भेसब लोग शोचवश बौरा ॥
जेहि देखा तेहि समय विदेहू * नाम सत्य अस लाग नकेहू ॥
नारि कुचालि सुनत महिपाले * सूझ न कछुजसमणिबिनुब्याले
भरत राज्य रघुवर वनवासू * भामिथिलेशहि हृदय हरासू ॥
नृप बूझे बुध सचिव समाजू * कहहुविचारि उचितकाआजू ॥
समुझि अवध असमंजस दोऊ*चलियकिरहियनकहकछुकोऊ॥
नृपति धीर धरि हृदय विचारी * पठये अवध चतुर चरचारी ॥
बूझि भरत गति भाउ कुभाऊ * आयहु वेगि न होइलखाऊ ॥
दोहा—गये अवधचर भरतगति, बूझि देखि करतूति ॥
चले चित्रकूटहि भरत, चार चले तिरहूति ॥२६९॥
दूतन आइ भरतकी करणी *जनकसमाज यथामतिवरणी ॥
सुनिगुरुपुरजनसचिवमहीपति * भेसबशोच सनेह विकलमति॥
धरि धीरज करि भरत बड़ाई * लिये सुभट साहनी बुलाई ॥
घर पुर देश राखि रखवारे * हय गज रथ बहु यान सँवारे ॥
दुघड़ी साधि चले ततकाला *कियविश्राम न मगु महिपाला॥
भोरहिं आजु नहाइ प्रयागा * चले यमुनउतरन सब लागा ॥
खबरि लेन हम पठये नाथा *तिन्हकहिअसमहिनायउमाथा॥
साथ किरात छसातक दीन्हें * मुनिवर तुरत बिदा चरकीन्हें ॥
दोहा—सुनत जनक आगमन सब, हर्षेउ अवध समाज ॥
रघुनन्दनहिं सकोच सब, शोच विवश सुरराज ॥२७०॥
गरइ गलानि कुटिल कैकेयी * काहि कहै क्यहि दूषण देई ॥
अस मन आनि मुदित नरनारी * भयउ बहोरि रहब दिनचारी॥
इहि प्रकार गत वासर सोऊ * प्रात अन्हान लगे सब कोऊ ॥
करि मज्जन पूजहिं नरनारी * गणपति गौरि पुरारि तमारी ॥
रमा रमणपद वन्दि बहोरी * विनवहिं अंचल अंजलि जोरी॥
राजा राम जानकी रानी * आनँद अवधि अवध रजधानी॥

१ मिथिलापुर । २ सेनापति । ३ महादेव । ४ सूर्यनारायण

सुबसबसौंफिरि सहित समाजा * भरतहि राम करैं युवराजा ॥
इहि सुख सुधा सींचि सब काहू * देव देहु जगजीवन लाहू ॥
दोहा–गुरु समाज भाइन सहित, राम राज पुरहोउ ॥
अछत राम राजा अवध, मरिय माँगु सब काउ ॥ २७१ ॥
सुनि सनेहमय पुरजन बानी * निंदहिं योग विरति मुनि ज्ञानी॥
इहिविधिनित्यकर्मकरिपुरजन * रामहिं कराहिं प्रणाम पुलकितन
ऊंच नीच मध्यम नर नारी * लहैं दरश निज निज अनुहारी॥
सावधान सबहीं सन्मानहिं * सकल सराहत कृपानिधानहिं॥
लरिकाहींते रघुवर बानी * पालत प्रीति रीति पहिंचानी ॥
शील सकोच सिन्धु रघुराऊ * सुमुखसुलोचनसरलस्वभाऊ ॥
कहत राम गुण गण अनुरागे * सब निज भाग्य सराहन लागे॥
हम सब पुण्यपुंज जग थोरे * जिनहिं राम जानत करिमोरे॥
दोहा–प्रेम मगन तेहिं समय सब, सुनि आवत मिथिलेश ॥
सहित सभा संभ्रम उठे, रविकुल कमल दिनेश ॥ २७२॥
आगे गमन कीन्ह रघुनाथा * भाइ सचिव गुरु पुरजनसाथा॥
गिरिवरदीख जनक नृप जबहीं * करि प्रणाम त्यागा रथ तबहीं॥
रामदरश लालसा उछाहू * पथ श्रम लेश कलेश न काहू ॥
मन तहँ जहँ रघुवर वैदेही * विनुमनतनदुख सुख सुधिकेही
आवत जनक चले इहिभाँती * सहित सनेह प्रेम मदमाती ॥
आये निकट देखि अनुरागे * सादर मिलन परस्पर लागे ॥
लगे जनक मुनिगणपदवन्दन * ऋषिनप्रणामकीन्ह रघुनन्दन॥
भाइनसहितरामामिलिराजहिं * चले लवाय समेत समाजहिं॥
दोहा–आश्रम सागर शान्तरस, पूरण पावन पाथ ॥
सैन मनहुँ करुणा सरित, लिये जात रघुनाथ ॥ २७३ ॥
बोरति ज्ञान विराग करारे * वचन सशोक मिलत नदिनारे॥
शोच उसाँस समीर तरंगा * धीरज तट तरुवर कर भंगा ॥

विषम विषाद तुरावति धारा * भय भ्रम भँवरावर्त अपारा ॥
केवट बुध विद्या बड़िनावा * सकहि न खेइ ऐक नहिं आवा
वनचर कोल किरात बिचारे * थके बिलोकि पथिकहियहारे ॥
आश्रम उदधि मिली जब जाई * मनहुँ उठेउ अंबुधि अकुलाई ॥
शोक विकल दोउ राज समाजा * रहा न ज्ञान न धीरज लाजा ॥
भूप रूप गुण शील सराहीं * शोचहिं शोक सिन्धु अवगाहीं॥
छंद–अवगाहि शोक समुद्र शोचहिं नारि नर व्याकुल महा ॥
दै दोष सकल सरोष बोलहिं वामविधि कीन्हौं कहा ॥
सुर सिद्ध तापस योगिजन मुनि दशा देखी विदेहकी ॥
तुलसी न समरथ कोउ जो तरिसकै सरित सनेहकी ॥
सो०–किये अमित उपदेश, जहँ तहँ लोगन मुनिवरन ॥
धीरज धरिय नरेश, कह्यउ वसिष्ठ विदेहसन ॥ ११ ॥
जासु ज्ञान रविभवनिशि नाशा * वचनकिरणमुनिकमलविकाशा
तहिकि मोह महिमा नियराई * यह सिय राम सनेह बड़ाई ॥
विषयी साधक सिद्ध सयाने * त्रिविधजीव जग वेद बखाने ॥
राम सनेह सरस मन जासू * साधु सभा बड़ आदर तासू ॥
सोह न राम प्रेम विनु ज्ञाना *कर्णधार विनु जिमि जलयाना ॥
मुनि बहु विधि विदेह समुझाये * रामघाट सब लोग अन्हाये ॥
सकल शोक संकुल नर नारी * सो वासर बीत्यउ विनु वारी ॥
पशु खगमृगनि कीन्ह अहारा* प्रिय परिजन करकवनविचारा॥
दोहा–दोउ समाज निमिराज रघु, राज नहाने प्रात ॥
बैठे सब वट विटप तर, मन मलीन कृश गात ॥ २७४ ॥
जे महिसुर दशरथ पुरवासी * जे मिथिलापति नगर निवासी॥
हंसवंशगुरु जनकपुरोधा *जिन्ह जगमग परमारथ शोधा॥
लगे कहन उपदेश अनेका * सहित धर्म नय विरतिविवेका॥
कौशिक कहिकहि कथा पुरानी * समुझाई सब सभासुवानी ॥

१ माझ--केवट । २ सूर्यवंशगुरुवसिष्ठमुनि । ३ शतानन्द । ४ विश्वामित्र

तब रघुनाथ कौशिकहि कह्यऊ * नाथकालि जल बिनु सबरह्यऊ ॥
मुनिकह उचित कहत रघुराई * गयउ बीति दिन पहर अढाई ॥
ऋषिरुखलखिकहतिरहुतिराजू[1] * इहाँउचित नहिंअशन[2]अनाजू ॥
कहा भूप भल सबहिं सोहाना * पाय रजायसु चले नहाना ॥
दोहा—त्यहिअवसर फल फूलदल, मूल अनेक प्रकार ॥
लै आये वनचर विपुल, भरि भरि काँवरि भार ॥ २७५ ॥
कामद भो गिरि राम प्रसादा * अवलोकत अपहरत विषादा ॥
सर सरिता वन भूमि विभागा * जनु उमँगत आनँद अनुरागा ॥
बेलि विटप सब सफल सफूला * बोलत खग मृग अलिअनुकूला ॥
त्यहिअवसरवनअधिकउछाहू * त्रिविध समीर सुखदसबकाहू ॥
जाइ न वरणि मनोहरताई * जनुमहि करति जनक पहुनाई ॥
तब सब लोग नहाइ नहाई * राम जनक मुनि आयसु पाई ॥
देखि देखि तरुवर अनुरागे * जहँ तहँ पुरजन उतरन लागे ॥
दलफल फूल कन्दविधिनाना * पावन सुन्दर सुधा समाना ॥
दोहा—सादर सब कहँ राम गुरु, पठये भरि भरिभार ॥
पूजि पितर सुर अतिथि गुरु, लगे करन फलहार ॥ २७६ ॥
इहिविधि वासर बीते चारी * राम निरखि नर नारि सुखारी ॥
दुहुँ समाजअसरुचिमनमाहीं * बिनुसिय राम फिरबभलनाहीं ॥
सीता राम संग वनवासू * कोटि अमरपुर सरिस सुपासू ॥
परिहरि[3]लषण राम वैदेही * ज्यहि घर भाव वाम विधि तेही ॥
दाहिन दैव होइ जब सबहीं * राम समीप बसिय वन तबहीं ॥
मन्दाकिनि मज्जन तिहुँकाला * राम दरश मुद[4] मंगल माला ॥
अटन रामगिरिवनतापसथल * अशन[5]अमियसमकन्दमूलफल ॥
सुखसमेत संवत दुइ साता * पल सम होहिं न जानिय जाता ॥
दोहा—इहि सुखयोग न लोग सब, कहहिं कहाँ अस भाग ॥
सहज स्वभाव समाज दुहुँ, रामचरण अनुराग ॥ २७७ ॥

१ राजाजनक । २ भोजन । ३ त्यागकर । ४ प्रसन्नताका समूह । ५ भोजन अमृततुल्य । ६ भीति ।

इहिविधि सकल मनोरथकरहीं * वचन सप्रेमसुनत मन हरहीं ॥
सीय मातु तिहि समय पठाईं * दासी देखि सुअवसर आईं ॥
सावकाश सुनि सब सिय सासू * आई जनक राज रनिवासू ॥
कौशल्या सादर सन्मानीं * आसनदीन्हसमयसमआनीं ॥
शील सनेह सरस दुहुँ ओरा * द्रवहिं देखसुनि कुलिशकठोरा॥
पुलकाशिथिल तनुवारिविलोचन* महिनखलिखनलगींसबशोचन
सब सिय राम प्रेमकी मूरति * जनु करुणाबहु रूप बिसूरति ॥
सीय मातु कह विधि बुधिबाँकी * जो पयफेनु फोरि पविटाँकी॥

दोहा–सुनिय सुधा देखिय गरल, सब करतूति कराल ॥
जहँ तहँ काक उलूक बक, मानस सुकृत मराल ॥ २७८ ॥

सुनि सशोच कह देवि सुमित्रा* विधिगतिअति विपरीतविचित्रा
जो सृजि पालै हरै बहोरी * बालकेलिसम विधिमतिभोरी ॥
कौशल्या कह दोष न काहू *कर्म्मविवशदुखसुख क्षति लाहू॥
कठिन कर्म गति जानविधाता * सोशुभ अशुभकर्म्मफलदाता॥
ईश रजाइ शीश सबहीके *उतपतिथितिलयविषअमीके ॥
देवि मोहवश शोचियवादी * विधि प्रपंच अस अचल अनादी
भूपति जियब मरब उर आनी *शोचियसखिलखिनिजहितहानी
सीय मातु कह सत्य सुवानी * सुकृती अवधि अवधपतिरानी॥

दोहा–लषण राम सिय जाहिं बन, भलपरिणाम नपोच ॥
गहबरि हिय कह कौशला, मोहिं भरतकर शोच ॥२७९॥

ईश प्रसाद अशीश तुम्हारी * सुत सुतवधू देवसरि वारी ॥
राम शपथ मैं कीन्ह न काऊ * सोकरि सखी कहौं सतिभाऊ॥
भरत शील गुण विनय बड़ाई * भायप भक्ति भरोस भलाई ॥
कहत शारदहु कै मति हीचे * सागर सीप कि जाहिं उलीचे ॥
जानौं सदा भरत कुलदीपा * बार बार म्वहिं कहेउ महीपा ॥
कसे कनक मणि पारस पाये * पुरुष परखिये समय स्वभाये ॥

१ पिघलतेहैं। २ वज्र पत्थर। ३ सुनयना। ४ टेढी। ५ वज्रकीटाँकी। ६ उलटी। ७ हानि। ८ लाभ।

अनुचितआजु कहव अस मोरा* शोक सनेह सयानप थोरा ॥
सुनि सुरसरि सम पावनिवानी * भई सनेह विकल सबरानी ॥
दोहा–कौशल्या कह धीरधारि, सुनहु देवि मिथिलेशि ॥
को विवेकनिधि वल्लभहि, तुमहिं सकै उपदेशि ॥ २८० ॥
रानि रायसन अवसर पाई * आपनि भाँति कहबसमुझाई ॥
राखियलषण भरत गवनेहिंवन * जो यह मत मानै महीपमन ॥
तौ भल यतन करब सुविचारी * मोरे शोच भरत कर भारी ॥
गूढ सनेह भरत मन माहीं * रहे नीक मोहिं लागत नाहीं ॥
लखिस्वभाव सुनिसरलसुवानी * सबभईं मगनकरुणरससानी ॥
नभप्रसून झरि धन्य धन्यधुनि * शिथिल सनेह सिद्धयोगीमुनि॥
सबरनिवास थकितलखिरहाऊ * तब धरि धीर सुमित्राकहाऊ ॥
देवि दण्डयुग यामिनि बीती * राम मातु सुनि उठी सप्रीती ॥
दोहा–वेगि पाँय धारिय थलहि, कह सनेह सतिभाय ॥
हमरे तौ अब ईशगति, कै मिथिलेश सहाय ॥ २८१ ॥
लखि सनेह सुनिवचन विनीता* जनकप्रिया गहि पाँव पुनीता ॥
देवि उचित असविनयतुम्हारी * दशरथ घरनि राम महतारी ॥
प्रभु अपने नीचहु आदरहीं * अग्नि धूम गिरि शिर तृण धरहीं
सेवक राउ कर्म मन वानी * सदा सहाय महेश भवानी ॥
रौरे अंग योग जग कोहै * दीप सहाय कि दिनकर सोहै ॥
राम जायवन करि सुरकाजू * अचलअवधपुर करिहहिं राजू॥
अमर नाग नर राम बाहुबल * सुख बसिहहिंअपनेअपने थल॥
यह सबयाज्ञबल्क्य कहि राखा * देवि नहोइ मृषा मुनि भाषा ॥
दोहा–असकहि पगु परि प्रेम अति, सियहित विनय सुनाइ ॥
सिय समेत सिय मातु तब, चली सुआयसु पाइ ॥२८२॥
प्रिय परिजनहिं मिली वैदेही * जो ज्यहि योग भाँति तसतेही॥
तापस वेष जानकिहि देखी * भेसब विकल विषाद विशेषी ॥

१ ज्ञानके समुद्र। २ प्रिया। ३ आकाशसे पुष्पोंकी वर्षा। ४ दोपहर रात्रि।

जनक राम गुरु आयसु पाई * चले थलहि सिय देखीआई ॥
लीन्ह लाइ उर जनक जानकी * पाहुनि पावनि प्रेम प्रानकी ॥
उर उमँग्यउ अम्बुधि अनुरागू * भयहु भूप मन मनहुँ प्रयागू ॥
सिय सनेह वट बाढ़त जोहा * तापर राम प्रेम शिशु सोहा ॥
चिरंजीविमुनिज्ञानविकलजनु * बूडत लह्यउ बाल अवलम्बनु ॥
मोह मगन मति नहिं विदेहकी * महिमा सिय रघुवर सनेहकी ॥
दोहा-सिय पितु मातु सनेह वश, विकल न सके सँभारि ॥
धरणिसुता धीरज धरयउ, समय सुधर्म विचारि ॥२८३॥
तापस वेष जनक सिय देखी * भयउ प्रेम परितोष विशेषी ॥
पुत्रि पवित्र किये कुल दोऊ * सुयशधवलजग कह सब कोऊ ॥
जिमि सुरसरिकीरतिसरितोरी * गवन कीन्हविधि अण्डकरोरी ॥
गंग अवनि थल तीनि बड़ेरे * इहिकिय साधु समाज घनेरे ॥
पितुकहसत्य सनेह सुवानी * सीयसकुचिमन मनहुँसमानी ॥
पुनि पितु मातु लीन्ह उरलाई *शिख आशिष हित दीन्ह सुहाई
कहति नसीय सकुच मन माहीं *इहां बसब रजनी भलनाहीं ॥
लखि रुख रानि जनायउ राऊ * हृदय सराहत शील स्वभाऊ ॥
दोहा-बार बार मिलि भेंटि सिय, बिदा कीन्ह सनमानि ॥
कही समय सम भरत गति, रानि सुअवसर जानि ॥२८४॥
सुनि भूपाल भरत व्यवहारू *सो न सुगन्ध सुधा शशि सारू ॥
मूँदे सजल नयन पुलके तन * सुयशसराहन लगे मुदितमन ॥
सावधान सुनु सुमुखि सुलोचनि*भरतकथा भवबन्धविमोचनि ॥
धर्मराज नय ब्रह्म विचारू * यहां यथामति मोर प्रचारू ॥
सोमति मोरि भरत महिमाहीं * कहौं काह छलि छुअति नछाहीं
विधिगणपतिअहिपतिशिवशारद*कविकोविदबुधबुद्धिविशारद ॥
भरत चरित कीरति करतूती* धर्मशीलगुण विमल विभूती ॥
समुझत सुनत सुखद सबकाहू*शुचिसुरसरिरुचिनिदरिसुधाहू ॥

१ मार्कण्डेय । २ जानकीजी । ३ उज्ज्वल । ४ संसारको नाशकरनहोरी । ५ वेदान्तशास्त्र । ६ विचार । ७ शेष । ८ प्रवीण ।

दोहा-निरवधि गुण निरुपम पुरुष, भरत भरत सम जानि ॥
कहिय सुमेरु सुमेरुसम, कविकुल मति सकुचानि ॥२८५॥
अगम सबहि बर्णत बर बरणी * जिमिजलहीनमीनगण धरणी॥
भरत अमित महिमा सुनुरानी * जानहिं राम न सकहिं बखानी॥
बरणि सप्रेम भरत सतभाऊ * तियाजियकीरुचिलखिकहराऊ
बहुरहिं लषण भरत बन जाहीं * सबकर भल सबके मनमाहीं ॥
देवि परन्तु भरत रघुबरकी * प्रीति प्रतीति जाइनहिं तरकी॥
भरत सनेह अवधि ममताके * यद्यपि राम सींव समताके ॥
परमारथ स्वारथ सुखसारे * भरत न स्वप्नेहुँ मनहुँ निहारे ॥
साधन सिद्ध रामपद नेहू * मोहिं लखि परतभरतमतयेहू॥
दोहा-भोरेहु भरत न पेलिहहिं, मनमहँ राम रजाय ॥
करिय न शोच सनेह वश, कहेउ भूपबिलखाय ॥२८६॥
राम भरत गुण कहत सप्रीती *निशिदम्पतिहिपलकसमबीती॥
राज समाज प्रात युग जागे * न्हाइ न्हाइ सुर पूजन लागे ॥
गे नहाइ गुरुपहँ रघुराई * वन्दि चरण बोले रुखपाई ॥
नाथ भरत पुरजन महतारी * शोच विकल वनवास दुखारी ॥
सहित समाज राउ मिथिलेशू * बहुत दिवस भे सहत कलेशू ॥
उचित होय सो कीजिय नाथा * हित सबहीकर रौरे हाथा ॥
असकहि अति सकुचे रघुराऊ *मुनि पुलके लखिशीलस्वभाऊ॥
तुमबिनु राम सकलसुखसाजा * नरक सरिस दुहुँराजसमाजा ॥
दोहा-प्राण प्राणके जीवके, जिय सुखके सुख राम ॥
तुम तजि तात सोहात गृह, जिनहिंतिनहिंविधिबाम ॥२८७॥
सो सुख कर्म धर्म जरि जाऊ * जहँ न राम पदपंकज भाऊ ॥
योग कुयोग ज्ञान अज्ञानू * जहँ न राम प्रेम परधानू ॥
तुम बिन दुखी सुखी तुमतेहीं *तुमजानहु जिय जो जेहि केहीं॥
राउर आयसु शिर सबहीके * विदित कृपालुहिं गति सबनीके

१ मर्यादारहित । २ उपमारहित । ३ प्राण, अपान, उदान, व्यान, समान ।

आपु आश्रमहिं धारिय पाऊ * भये सनेह शिथिल मुनिराऊ ॥
करि प्रणाम तब रामसिधाये * ऋषि धरिधीर जनकपहँआये ॥
रामवचन गुरु नृपहि सुनाये * शील सनेह स्वभाव सुहाये ॥
महाराज अब कीजिय सोई * सबकर धर्म सहित हित होई ॥
दोहा-ज्ञान निधान सुजान शुचि, धर्म धीर नरपाल ॥
तुमविनु असमंजस शमन, को समर्थ इहिकाल ॥ २८८ ॥
सुनि मुनिवचनजनक अनुरागे * लखि गति ज्ञान विराग विरागे॥
शिथिल सनेह गुणतमनमाहीं * आये इहाँ कीन्ह भलनाहीं ॥
रामहिं राय कहेउ वनजाना * कीन्ह आपु प्रिय प्रेम प्रमाना ॥
हम अब वनते वनहिं पठाई * प्रमुदित फिरब विवेक बढ़ाई ॥
तापस मुनि महि सुरगति देखी * भये प्रेमवश विकल विशेषी ॥
समय समुझि धरिधीरज राजा * चले भरत पहँ सहित समाजा ॥
भरत आय आगे है लीन्हा * अवसरसरिससुआसनदीन्हा ॥
तात भरत कह तिरहुति राऊ * तुमहिं विदित रघुवीर स्वभाऊ॥
दोहा-राम सत्यव्रत धर्मरत, सबकर शील सनेहु ॥
संकट सहत सकोच वश, करिय जो आयसु देहु ॥२८९ ॥
सुनि तनुपुलकि नयनभरिवारी * बोले भरत धीर धरि भारी ॥
प्रभु प्रिय पूज्य पितासम आपू *कुलगुरु समहित माय न बापू॥
कौशिकादिमुनिसचिवसमाजू * ज्ञान अंबुनिधि आपुन आजू ॥
शिशु सेवक आयसु अनुगामी * जानि मोहिं शिखदेइयस्वामी॥
इहि समाज थल बूझब राउर * मन मलीन मैं बोलब बाउर ॥
छोटे वदन कहौं बड़िबाता * क्षमब तात लखिवामविधाता॥
आगम निगम प्रसिद्ध पुराना * सेवा धर्म कठिन जग जाना ॥
स्वामि धर्म स्वारथहि विरोधू * बधिर अन्ध प्रेमहि न प्रबोधू ॥
दोहा-राखिरामरुख धर्म्म व्रत, पराधीनम्वहिं जान ॥
सबके सम्मत सर्वहित, करिय प्रेम पहिचान ॥२९०॥

१ त्रिकालज्ञ। २ ज्ञानके समुद्र।

भरतवचन सुनि देखि स्वभाऊ * सहित समाज सराहत राऊ ॥
सुगम अगम मृदु मंजु कठोरे * अर्थ अमित अति आखर थोरे ॥
ज्यों मुख मुकुर मुकुर निज पाणी * गहि न जाय अस अद्भुत वाणी ॥
भूप भरत मुनि साधु समाजू * गे जहँ विबुध कुमुद द्विजराजू ॥
सुनि सुधि शोच विकल सब लोगा * मनहुँ मीनगण नवजल योगा ॥
देव प्रथम कुलगुरु मति देखी * निरखि विदेह सनेह विशेषी ॥
रामभक्ति मय भरत निहारे * सुर स्वारथी हहरि हियहारे ॥
सब कह राम प्रेम मय पेखा * भये अलेख शोच वश लेखा ॥
दोहा–राम सनेह सकोच वश, कह सशोच सुरराज ॥
रचहु प्रपंचहि पंच मिलि, नाहिंत भयउ अकाज ॥ २९१ ॥
सुरन सुमिरि शारदा सराही * देवि देव शरणागत पाही ॥
फेरि भरत मति करि निज माया * पाल विबुध कुल करि छल छाया ॥
विबुध विनय सुनि देवि सयानी * बोली सुर स्वारथ जड़ जानी ॥
मोसन कहहु भरत मति फेरू * लोचन सहस न सूझ सुमेरू ॥
विधि हरि हर माया बडि भारी * सो न भरत मति सकै निहारी ॥
सो मति मोहिं कहत करभोरी * चाँदिनि कराकि चन्द्रकर चोरी ॥
भरत हृदय सिय राम निवासू * तहँ कि तिमिर जहँ तरणि प्रकासू
असकहि शारद गइ विधि लोका * विबुध विकल निशि मानहुँ कोका ॥
दोहा–सुर स्वारथी मलीन मन, कीन्ह कुमंत्र कुठाट ॥
रचि प्रपंच माया प्रबल, भय भ्रम आर्त्त उचाट ॥ २९२ ॥
करि कुचाल शोचत सुरराज * भरत हाथ सब काज अकाजू ॥
गये जनक रघुनाथ समीपा * सनमाने सब रघुकुल दीपा ॥
समयसमाज धर्म अविरोधा * बोले तब रघुवंश पुरोधा ॥
जनक भरत सम्बाद सुनाई * भरत कहावति कही सुहाई ॥
तात राम जस आयसु देहू * सो सब करै मोर मत येहू ॥
सुनि रघुनाथ जोरि युगपाणी * बोले सत्य सरस मृदुवानी ॥

१ श्रीरामचन्द्र चन्द्र । २ अन्धकार । ३ सूर्यनारायण । ४ चकई-चकवा । ५ वासिष्ठजी

विद्यमान आपुन मिथिलेशू * मोर कहा सब भाँति भदेशू ॥
राउरराय रजायसु होई * राउरि शपथ सही शिर सोई ॥
दोहा-रामशपथ सुनि मुनि जनक, सकुचे सभा समेत ॥
सकल विलोकहिं भरत मुख, बनै न उत्तर देत ॥ २९३ ॥
सभा सकुच वश भरत निहारी * रामबन्धु धारि धीरज भारी ॥
कुसमय देखि सनेह सँभारा * बढ़तविन्ध्य जिमि घटज निवारा
शोक कनक लोचन मति क्षोनी * हरी विमल गुण गण जग योनी
भरत विवेक वराह विशाला * अनायास उघरे तेहिं काला ॥
करि प्रणाम सब कहँ करजोरी * राम राउ गुरु साधु निहोरी ॥
क्षमब आजुअति अनुचितमोरा * कहउँ वदन मृदुवचनकठोरा ॥
हिय सुमिरि[1] शारदा सुहाई * मानसते मुख पंकज आई ॥
विमल विवेक धर्मनयसाली * भरत भारती मंजु मराली ॥
दोहा-निरखि विवेक विलोचनहिं, शिथिल सनेह समाज ॥
करि प्रणाम बोले भरत, सुमिरि सीय रघुराज ॥ २९४ ॥
प्रभुपितु मातु सुहृद गुरुस्वामी * पूज्य परमहित अन्तर्यामी ॥
सरल सुसाहब शील निधानू * प्रणतपाल सर्वज्ञ सुजानू ॥
समरथ शरणागत हितकारी * गुणग्राहक अवगुण अघहारी ॥
स्वामि गुसाँइहिं सदृश गुसाँई * मोहिं समान मैं स्वामिदुहाई ॥
प्रभु पितु वचन मोहवश पेली * आयउँ इहाँ समाज सकेली ॥
जगभल पोच ऊंच अरु नीचू * अमी अमरपद माहुर मीचू ॥
रामरजाइ मेटि मन माहीं * देखा सुना कतहुँ कोउ नाहीं ॥
सो मैं सब विधि कीन्ह ढिठाई * प्रभु मानी सनेह सेवकाई ॥
दोहा-कृपा भलाई आपनी, नाथ कीन्ह भल मोर ॥
दूषण भे भूषण सरिस, सुयश चारु चहुँ ओर ॥ २९५ ॥
राउरि नीति सुवाणि बड़ाई * जगत विदित निगमागमगाई ॥
क्रूरकुटिलखल कुमति कलंकी * नीच निशील निरीश निशंकी ॥

[1] वाणी-सरस्वती ।

तेउ सुनि शरण सामुहे आये * सुकृत प्रणाम किये अपनाये ॥
देखि दोष कबहुँन उर आने *सुनि गुण साधु समाज बखाने॥
को साहेब सेवकहि नेवाजी * आपुसमान साज सब साजी॥
निजकरतूतिन समुझिय सपने * सेवक सकुच शोच उर अपने॥
सो गुसाँइ नहिं दूसर कोपी * भुजा उठाय कहौं प्रणरोपी ॥
पशु नाचत शुक पाठ प्रवीना * गुण गति नट पाठक आधीना ॥
दोहा—सो सुधारि सन्मानि जन, किये साधु शिर मोर ॥
को कृपालु बिनु पालिहै, विरुदावलि बरजोर ॥ २९६ ॥
शोक सनेह कि बाल स्वभाये * आयसु लाइ रजायसु पाये ॥
तबहुँ कृपालु हेरि निज ओरा *सबहिं भाँति भल मानेहु मोरा॥
देखेउँ पाँइ सुमंगल मूला * जानेउँ स्वामि सहज अनुकूला
बड़े समाज विलोकेउँ भागू * बडी चूक साहब अनुरागू ॥
कृपाअनुग्रह अंग अघाई *कीन्ह कृपानिधि सब अधिकाई
राखा मोर दुलार गुसाँई * अपने शील स्वभाव भलाई ॥
नाथ निपट मैं कीन्ह ढिठाई * स्वामि समाज सकोच विहाई ॥
अविनय विनय यथारुचिवानी * क्षमिय देवि अति आरतिजानी॥
दोहा—सुहृद सुजान सुसाहिबहि, बहुत कहब बड़ि खोरि ॥
आयसु देइय देव अब, सबै सुधारिय मोरि ॥ २९७ ॥
प्रभुपद पद्म पराग दुहाई * सत्य सुकृत सुखसीम सुहाई ॥
सो करि कहौं हिये अपनेकी * रुचि जागत सोवत सपनेकी ॥
सहज सनेह स्वामि सेवकाई * स्वारथ छल फलचारि विहाई ॥
आज्ञा सम न सुसाहिब सेवा * सो प्रसाद जन पावै देवा ॥
असकहि प्रेम विवश भेभारी * पुलक शरीर विलोचन वारी ॥
प्रभुपद कमल गहे अकुलाई * समय सनेह न सो कहिजाई ॥
कृपासिन्धु सनमानि सुवाणी * बैठाये समीप गहि पाणी ॥
भरत विनय सुनि देखिस्वभाऊ * शिथिल सनेह सभा रघुराऊ ॥

१ नेत्र । २ जल ।

छंद-रघुराउशिथिलसनेहसाधु समाजमुनिमिथिलाधनी ॥
मनमहँ सराहत भरत भायप भक्तिकी महिमा घनी ॥
भरतहिं प्रशंसत विबुध वर्षतसुमन मानसमालिनसे ॥
तुलसीविकलसबलोग सुनि सकुचे निशागम नलिनसे ॥१३
सो०-देखि दुखारी दीन, दुहुँ समाज नर नारि सब ॥
मघवा महामलीन, मुये मारि मंगल चहत ॥१२॥
कपट कुचालि सीम सुरराजू * पर अकाज प्रिय आपनकाजू ॥
काक समान पाकरिपु रीती * छली मलीन न कतहुँ प्रतीती ॥
प्रथम कुमतिकरिकपटसकेला * सो उच्चाट सबके शिरमेला ॥
सुरमाया सब लोग विमोहे * राम प्रेम अतिशय न बिछोहे॥
भे उच्चाट सब मनथिरनाहीं * क्षणवनरुचिक्षणसदनसुहाहीं॥
दुविध मनोगति प्रजा दुखारी * सरित सिंधु संगम जिमिवारी॥
उचित कतहुँ परितोष नलहहीं * एकएकसन मर्म न कहहीं ॥
लखिहियहँसिकहकृपानिधानू * सरित श्वान मघवा करवानू ॥
दोहा-भरत जनक मुनिगण सचिव, साधु सचेत विहाय ॥
लगी देवमाया सबहिं, यथायोग्य जन पाइ ॥ २९८ ॥
कृपासिन्धु लखि लोग दुखारे * निज सनेह सुरपति छल भारे॥
सभा राउ गुरु महिसुर मंत्री * भरत भक्ति सबकी मति यंत्री॥
रामहिं चितवत चित्र लिखेसे * सकुचत बोलत वचन शिखेसे॥
भरत प्रीति नित विनय बड़ाई * सुनत सुखद वर्णत कठिनाई ॥
जासु विलोकि भक्तिलवलेशू * प्रेम मगन मुनिगण मिथिलेशू॥
महिमा तासुकहै किमितुलसी *भक्तिप्रभावसुमति हियहुलसी॥
आपु छोट महिमा बड़िजानी * कविकुलकानि मानि सकुचानी॥
कहिनसकतिगुणरुचिअधिकाई* मतिगति बाल वचनकी नाई ॥
दोहा-भरत विमलयश विमलविधु, सुमति चकोरकुमारि ॥
उदित विमल जन हृदय नभ, इकटक रही निहारि ॥२९९॥

१ रात्रि । २ कमल । ३ इन्द्र । ४ वासव । ५ संतोष । ६ भेद । ७ निर्मल चन्द्र ।

भरतसनेहसुभाव न सुगम निगमहू * लघुमति चापलता कविक्षमहू ॥
कहत सुनतसतिभावभरतको * सीय राम पद होइ न रतको ॥
सुमिरतभरतहिं प्रेमरामको *ज्यहिनसुलभत्यहिसमनवामको
देखि दयालु दशा सबहीकी *राम सुजान जानि जनजीकी ॥
धर्मधुरीण धीर नयनागर * सत्य सनेह शील सुखसागर ॥
देशकाल लखि समय समाजू * नीति प्रीति पालक रघुराजू ॥
बोले वचन बाणि सरबससे * हितपरिणामसुनतशशिरससे॥
तात भरत तुम धर्मधुरीणा * लोक वेद विधि परम प्रवीणा ॥
दोहा-कर्म्म वचन मानस विमल, तुम समान तुम तात ॥
गुरु समाज लघुबन्धु गुण,कुसमयकिमिकहिजात॥२००॥
जानहु तात तरणि कुलरीती * सत्यसिंधु पितु कीरति प्रीती ॥
समय समाजलाजगुरुजनकी * उदासीन हितअनहितमनकी॥
तुमहिं विदितसबहीकर मरमू * आपन मोर परमहित धरमू ॥
मोहिं सब भाँति भरोस तुम्हारा* तदपि कहौं अवसर अनुसारा॥
तात तात विनु बात हमारी * केवल कुलगुरु कृपा तुम्हारी ॥
नतरु प्रजा पुरजन परिवारू *हमहिं सहित सब होत दुखारू॥
जो विनु अवसर अथवदिनेशू * जगकेहि कहौ न होइ कलेशू ॥
तस उत्पात तात विधि कीन्हा*मुनि मिथिलेश राखि सब लीन्हा
दोहा-राज काज सब लाजपति, धर्म धरणि धन धाम ॥
गुरु प्रभाव पालिहिं सबहिं, भल होइहिं परिणाम ॥३०१॥
सहित समाज तुम्हार हमारा * घर वन गुरु प्रमाद रखवारा ॥
मातु पिता गुरु स्वामि निदेशू* सकल धर्म धरणीधर शेशू ॥
सो तुम करहु करावहु मोहू * तात तरणि कुलपालक होहू ॥
साधक एक सकल सिधिदेनी * कीरति सुगति भूतिमय वेनी ॥
सो विचारि सहि संकट भारी * करहु प्रजा परिवार सुखारी ॥
बाँटि विपति सबही मिलिभाई *तुमहिं अवधिभारि अतिकठिनाई

१ देश कही श्रीचित्रकूट वन अरु इहां काल कही जिसमें सर्व जीवकर हितकार होइ अरु समय कही जो भरतजू आयसु माँगैं हैं त्यहिके अनुकूल अरु समाज कही सबके दुःख निवृति हेतु।

जानि तुमहिं मृदु कहौं कठोरा *कुसमय तात न अनुचित मोरा
होहिं कुठाँव कुबन्धु सुहाये * ओढिय हाथ अशनिके घाये ॥
दोहा-सेवक कर पद नयनसे, मुखसों साहब होइ ॥
तुलसी प्रीति कि रीति सुनि, सुकवि सराहहिं सोइ॥२०२॥
सभा सकल सुनि रघुवर वानी * प्रेमपयोधिअमिय जनु सानी॥
शिथिलसमाज सनेह समाधी * देखि दशा चुप शारद साधी ॥
भरतहि भयउ परम संतोषू *सन्मुख स्वामिविमुख दुखदोषू॥
मुखप्रसन्न मन मिटा विषादू * भा जनु गूँगहि गिरा प्रसादू ॥
कीन्ह सप्रेम प्रणाम बहोरी * बोले पाणि पंकरुह जोरी ॥
नाथ भयो सुख साथ गयेको *लह्यउँ लाभ जगजन्म भयेको॥
अब कृपालु जस आयसु होई * करौं शीश धरि सादर सोई ॥
सो अवलंब देव म्वहिं देई *अवधि पार पावउँ जेहि सोई ॥
दोहा-देव देव अभिषेक हित, गुरु अनुशासन पाइ ॥
आन्यउँ सब तीरथ सलिल, त्यहिकहँ काह रजाइ॥२०३॥
एक मनोरथ बड मन माहीं *समय सकोच जात कहि नाहीं
कहहु तात प्रभु आयसु पाई * बोले बाणि सनेह सुहाई ॥
चित्रकूटमुनि थल तीरथ वन * खगमृगसरसरिनिर्झरगिरिगन
प्रभु पद अंकित अवनि विशेषी * आयसु होय तौ आवौं देखी ॥
अवशि अत्रि आयसु शिरधरहू * तात विगत भय कानन चरहू॥
मुनिप्रसाद वन मंगलदाता * पावन परम सोहावन भ्राता ॥
ऋषिनायक जहँ आयसु देहीं * राखेहु तीरथ जल थल तेहीं ॥
सुनि प्रभुवचन भरतसुखपावा *मुनिपदकमल मुदितशिरनावा॥
दोहा-भरत राम सम्वादसुनि, सकल सुमंगलमूल ॥
सुरस्वारथी सराहिकुल, हर्षित वर्षहिं फूल ॥ २०४ ॥
धन्य भरत जय राम गुसाँई *कहत देव हर्षत बरिआई ॥
मुनि मिथिलेश सभा सब काहू * भरत वचन सुनि भयउ उछाहू

१ नौदहवर्ष । २ आज्ञा । ३ पृथ्वी । ४ आज्ञा ।

भरत राम गुणग्राम सनेहू * पुलकि प्रशंसत राउ विदेहू ॥
सेवक स्वामि स्वभाव सुहावन * नेम प्रेम अति पावन पावन ॥
मति अनुसार सराहन लागे * सचिव सभासद सब अनुरागे ॥
सुनि सुनि राम भरत सम्वादू * दुहुँ समाज हिय हर्ष विषादू ॥
राममातु दुख सुख सम जानी * कहि गुण दोष प्रबोधीरानी ॥
एक करहिं रघुवीर बडाई * एक सराहत भरत भलाई ॥
दोहा–अत्रि कहेउ तब भरत सन, शैल समीप सुकूप ॥
राखिय तीरथ तोय तहँ, पावन अमल अनूप ॥ २०५ ॥
भरत अत्रि अनुशासन पाई * जलभाजन सब दिये चलाई ॥
सानुज आपु अत्रिमुनि साधू * सहित गये जहँ कूप अगाधू ॥
पावन पाथ पुण्य थल राखा * प्रमुदित प्रेम अत्रि अस भाषा ॥
तात अनादि सिद्ध थल येहू * लोप्यउकाल विदित नहिं केहू ॥
तब सेवकन्ह सरल थल देखा * कीन्ह सुजल हित कूप विशेषा ॥
विधिवशभयउ विश्व उपकारू * सुगम अगम अति धर्म विचारू
भरतकूप अब कहिहहिं लोगा * अति पावन तीरथ जल योगा ॥
प्रेम समेत निमज्जहिं पाणी * होइहहिं विमल कर्म्म मन वाणी
दोहा–कहत कूप महिमा सकल, गये जहाँ रघुराउ ॥
अत्रि सुनायहु रघुवरहिं, तीरथ पुण्य प्रभाउ ॥ २०६ ॥
कहत धर्म इतिहास सप्रीती * भयउ भोर निशि सो सुखबीती
नित्य निबाहि भरत दोउ भाई * राम अत्रि गुरु आयसु पाई ॥
सहित समाज साजसब सादे * चले राम वन अटन पयादे ॥
कोमलचरणचलत विनु पनहीं * भैमृदु भूमि सकुचि मन मनहीं
कुश कंटक काँकरी कुराई * कटुक कठोर कुवस्तु दुराई ॥
महि मंजुलमृदु मारग कीन्हें * बहत समीर त्रिविध सुखलीन्हें
सुमन वर्षि सुर घन करि छाहीं * विटप फूलि फल दल मृदुताहीं
मृग विलोकि खग बोलि सुवानी * सेवहिं सकल राम प्रिय जानी ॥

१ उपमारहित । २ आज्ञा । ३ बर्नन । ४ बडाई । ५ कोमल । ६ वायु, शीतल, मंद सुगंध सहित । ७ पुष्प । ८ पेड । ९ हरिण । १० पक्षी ।

दोहा-सुलभ सिद्धि सब प्राकृतहु, राम कहत जमुहात ॥
राम प्राणप्रिय भरत कहँ, यह न होइ बड़िबात ॥ ३०७ ॥
इहि विधि भरत फिरत वनमाहीं * नेम प्रेम लखि मुनि सकुचाहीं ॥
पुण्य जलाशय भूमि विभागा * खग मृग तरु तृणगिरि वनबागा ॥
चारु विचित्र पवित्र विशेखी * बूझत भरत दिव्य थल देखी ॥
सुनिमनमुदित कहतऋषिराऊ * हेतु नाम गुण पुण्य प्रभाऊ ॥
कतहुँ निमज्जन कतहुँ प्रणामा * कतहुँविलोकतमनअभिरामा ॥
कतहुँ बैठि मुनि आयसु पाई * सुमिरत सीयसहितदोउभाई ॥
देखि स्वभाव सनेह सुसेवा * देहिं अशीश मुदित वनदेवा ॥
फिरहिं गये दिन पहर अढ़ाई * प्रभुपदकमल विलोकहिं आई ॥
दोहा-देखे थल तीरथ सकल, भरत पाँच दिन माँझ ॥
कहत सुनत हरि हर सुयश, गयउ दिवस भइसाँझ ॥ ३०८ ॥
भोर न्हाइ सब जुरा समाज * भरत भूमिसुर तिरहुति राजू ॥
भलदिन आजु जानि मनमाहीं * रामकृपालु कहत सकुचाहीं ॥
गुरु नृपभरत सभा अवलोकी * सकुचिराम फिरअवनि[1]विलोकी ॥
शील सराहि सभा सब शोची * कहुँनरामसमस्वामिसकोची ॥
भरत सुजान राम रुख देखी * उठि सप्रेम धरि धीर विशेषी ॥
करि दण्डवत कहत कर जोरी * राखीनाथ सकल रुचि मोरी ॥
मोहिंलगि सबहि सहेउसंतापू[2] * बहुत भाँति दुख पावा आपू ॥
अब गुसाँइ मोहिं देहु रजाई * सेवौंअवध अवधि लगि जाई ॥
दोहा-जेहि उपाय पुनि पाँय जन, देखै दीनदयालु ॥
सो शिख देइय अवधि लगि, कोशलपाल कृपालु ॥ ३०९ ॥
पुरजन परिजन प्रजा गुसाँई * सबशुचि सरस सनेह सगाई ॥
राउरवदि[3] भल भव दुखदाहू * प्रभु विनु वादि[4] परमपदलाहू ॥
स्वामि सुजान जानि सबहीकी * रुचि लालसा रहनिजनजीकी ॥
प्रणतपाल पालहिं सब काहू * देव दुहूँ दिशि ओर निबाहू ॥

१ पृथ्वी । २ दुःख । ३ आपके हैके । ४ वृथा ।

असम्बहिं सब विधि भूरि भरोसो * किये विचार न शोचखरोसो ॥
आरति मोरि नाथ कर छोहू * दुहुँमिलि कीन्ह ढीठ हठिमोहू ॥
यह बड़ दोष दूरि करि स्वामी * तजिसकोचशिखइयअनुगामी ॥
भरत विनय सुनि सबहिंप्रशंसा * क्षीर नीर विवरण गति हंसा ॥
दोहा–दीनबन्धु सुनि बन्धुके, वचन दीन छलहीन ॥
देश काल अवसर सरिस, बोले राम प्रवीन ॥ ३१० ॥
तात तुम्हारि मोरि परिजनकी * चिन्तागुरुहिं नृपहिघरवनकी ॥
माथे पर गुरु मुनि मिथिलेशू * हमहिं तुमहिं स्वप्नेहुँ न कलेशू ॥
मोर तुम्हार परम पुरुषारथ * स्वारथ सुयश धर्म परमारथ ॥
पितु आयसु पालिय दोउभाई * लोक वेद भल भूप भलाई ॥
गुरु पितु मातु स्वामि शिखपालै * चलत सुगमपगपरत नखालै ॥
अस विचारि सब शोच विहाई * पालहुअवधअवधि भरिजाई ॥
देश कोश पुरजन परिवारू * गुरुपदरजहिंलागि छरभारू ॥
तुमपुनि मातु सचिव सुखमानी * पालहु पुहुमि प्रजा रजधानी ॥
दोहा–मुखिया मुखसों चाहिये, खान पानको एक ॥
पालै पोषै सकल अँग, तुलसी सहित विवेक ॥ ३११ ॥
राजधर्म्म सरवस इतनोई * जिमि मन माहिं मनोरथगोई ॥
बन्धु प्रबोध कीन्ह बहु भाँती * बिनुअधार मन तोष नशाँती ॥
भरत शील गुरु सचिव समाजू * सकुच सनेह विवशरघुराजू ॥
प्रभुकरि कृपा पाँवरी दीन्हीं * सादर भरत शीश धरिलीन्हीं ॥
चरण पीठ करुणानिधानके * जनुयुग यामिक प्रजाप्राणके ॥
सम्पुट भरत सनेह रतनके * आखर युग जनु जीवजतनके ॥
कुल कपाट कर कुशल कर्मके * विमल नयन सेवा सुधर्मके ॥
भरत मुदित अवलम्ब कहेते * अस सुख जस सिय रामरहेते ॥
दोहा–माँग्यउ बिदा प्रणाम करि, राम लिये उरलाय ॥
लोग उचाटे अमरपति, कुटिल कुअवसर पाय ॥ ३१२ ॥

१ सेवक । २ कार्य । ३ पृथ्वी । ४ खडाऊं । ५ पहरुवा-चौकीदार । ६ डब्बा ।

सो कुचालि सब कहँ भइनीकी * अवधि आश सबजीवनजीकी॥
नतरु लषण सिय राम वियोगा * हहारि मरत सब लोग कुरोगा ॥
रामकृपा अवरेव सुधारी * विबुधधार भइ गुणद गुहारी ॥
भेंटत भुजभरि भाइ भरतसो * राम प्रेम रस कहि न परतसो ॥
तन मन वचन उमँगि अनुरागा * धीर धुरंधर धीरज त्यागा ॥
वारिज लोचन मोचत वारी * देखि दशा सुरसभा दुखारी ॥
मुनिगण गुरुजन धीर जनकसे * ज्ञान अनल मन कसेकनकसे॥
जे विरंचि निर्लेप उपाये * पद्मपत्र जिमि जग जलजाये ॥
दोहा–तेउ विलोकि रघुवर भरत, प्रीति अनूप अपार ॥
भये मगन तन मन वचन, सहित विराग विचार ॥ ३१३ ॥
जहाँ जनक गुरुगति मति भोरी * प्राकृत प्रीति कहत बडखोरी ॥
वर्णत रघुवर भरत वियोगू * सुनि कठोरकवि जानाहिंलोगू ॥
सो सकोचवश अकथ सुवानी * समय सनेह सुमिरिसकुचानी॥
भेंटि भरत रघुवर समुझाये * पुनि रिपुदमन हर्षि हियलाये ॥
सेवक सचिव भरत रुखपाई * निज निज काज लगे सबजाई॥
सुनि दारुणदुख दुहूं समाजा * लगे चलनके साजन साजा ॥
प्रभुपद पद्म वन्दि दोउ भाई * चले शीश धरि राम रजाई ॥
मुनि तापस वन देव निहोरी * सब सनमान बहोरि बहोरी ॥
दोहा–लषणहिं भेंटि प्रणाम करि, शिरधरि सियपद धूरि ॥
चले सप्रेम अशीश सुनि, सकल सुमंगल मूरि ॥३१४॥
सानुज राम नृपहिं शिरनाई * कीन्हीं बहुविधि विनय बड़ाई॥
देव दया वश बड दुख पायउ * सहितसमाजकाननहिंआयउ॥
पुर पगु धारिय देइ अशीशा * कीन्ह धीर धरि गमन महीशा॥
मुनि महिदेव साधु सनमाने * विदा किये हरि हर समजाने ॥
सासु समीप गये दोउ भाई * फिरे वन्दि पद आशिष पाई ॥
कौशिक वामदेव जावाली * परिजनपुरजनसचिवसुचाली॥

१ विक्षेप । २ माया । ३ शत्रुघ्न । ४ राजाजनक । ५ निकट ।

यथायोग्य करि विनयप्रणामा * बिदाकिये सब सानुज रामा ॥
नारि पुरुष लघु मध्य बड़ेरे * सब सनमानि कृपानिधि फेरे ॥
दोहा-भरत मातुपद वन्दि प्रभु, शुचि सनेह मिलि भेंट ॥
बिदाकीन्ह सजिपालकी, सकुचि शोच सबमेट ॥ ३१५ ॥
परिजनमातुपितहि मिलिसीता * फिरी प्राणप्रिय प्रेमपुनीता ॥
करि प्रणाम भेंटी सब सासू * प्रीतिकहत कविहियन हुलासू॥
सुनिशिख अभिमत आशिषपाई * रही सीय दुहुँप्रीति समाई ॥
रघुपति पटु पालकी मँगाई * करि प्रबोध सब मातु चढ़ाई ॥
बारबार हिलि मिलि दोउ भाई * सम सनेह जननी पहुँचाई ॥
साजि वाजि गज वाहन नाना * भूप भरत दल कीन्ह पयाना ॥
हृदय राम सिय लषण समेता * चले जाहिं सब लोग अचेता ॥
बसह वाजि गज पशु हियहारे * चले जाहिं परवश मनमारे ॥
दोहा-गुरु गुरुतिय पद वन्दि प्रभु, सीता लषण समेत ॥
फिरे हर्ष विस्मय सहित, आये पर्ण निकेत ॥ ३१६ ॥
बिदा कीन्ह सनमानि निषादू * चलेउ हृदय बड विरह विषादू॥
कोल किरात भिल्ल वनचारी * फेरे फिरे जुहारि जुहारी ॥
प्रभु सिय लषण बैठि वट छाहीं * प्रियपरिजनवियोगबिलखाहीं॥
भरत सनेह स्वभाव सुवानी * प्रिया अनुजसनकहतबखानी॥
प्रीति प्रतीति वचन मन करणी * श्रीमुख राम प्रेम वश वरणी ॥
तेहि अवसर खगमृगजलमीना * चित्रकूट चर अचर मलीना ॥
विबुध विलोकि दशा रघुवरकी * वरषिसुमनकहिगतिघरघरकी॥
प्रभुप्रणाम करि दीन्ह भरोसो * चले मुदित मन डर न खरोसो॥
दोहा-सानुज सीय समेत प्रभु, राजत पर्ण कुटीर ॥
भक्ति ज्ञान वैराग्य जनु, सोहत धरे शरीर ॥३१७॥
मुनि महिसुर गुरुभरतभुआलू * राम विरह सब साज विहालू ॥
प्रभुगुण ग्राम गणत मनमाहीं * सब चुपचाप चले मगु जाहीं ॥
यमुना उतरि पार सब भयऊ * सोवासर विनुभोजन गयऊ ॥

१ पट्टाम्बरजड़ावनते जड़ित २ । बैल ।

उतरि देवसरि दूसर बासू * रामसखा सब कीन्ह सुपासू ॥
सई उतरि गोमती नहाये * चौथे दिवस अवधपुर आये ॥
जनकरहेपुर बासर चारी * राजकाज सबसाज सँभारी ॥
सौंपि सचिव गुरु भरतहि राजू * तिरहुति चले साजि सब साजू ॥
नगरनारिनर गुरु शिख मानी * बसे सुखेन राम रजधानी ॥
दोहा-राम दरश हित लोग सब, करत नेम उपवास ॥
तजि तजि भूषण भोग सुख, जियत अवधिकीआश ॥३१८॥
सचिव सुसेवक भरत प्रबोधे * निज निज काज पाइशिख शोधे
पुनिशिख दीन बोलि लघुभाई * सौंपी सकल मातु सेवकाई ॥
भूसुर बोलि भरत करजोरे * करि प्रणाम बर विनय निहोरे ॥
ऊँच नीच कारज भल पोचू * आयसुदेव न करब सकोचू ॥
परिजन पुरजन प्रजा बुलाये * समाधान करि सुवश बसाये ॥
सानुजगे गुरुगेह बहोरी * करि दण्डवत कहत करजोरी ॥
आयसु होइ तो रहौं सनेमा * बोले मुनि तब पुलकि सप्रेमा ॥
समुझब कहब करब तुम सोई * धर्मसार जग होइहि जोई ॥
दोहा-मुनिशिख पाइ अशीश बड़ि, गणक बोलि दिन साधि ॥
सिंहासन प्रभु पादुका, बैठारी निरुपाधि ॥३१९॥
राममातु गुरुपद शिरनाई * प्रभुपद पीठि रजायसु पाई ॥
नंदिग्राम करि पर्णकुटीरा * कीन्ह निवास धर्मधुर धीरा ॥
जटाजूट शिर मुनि पटधारी * महिखनि कुश साथरीसँवारी ॥
अशन वसन आसन व्रत नेमा * करतकठिन ऋषि धर्म सप्रेमा ॥
भूषण वसन भोग सुख भूरी * तन मन वचन तजे तृण तूरी ॥
अवधराज सुरराज सिहाहीं * दशरथधनलखिधनदलजाहीं ॥
तेहि पुर वसत भरत विनुरागा * चंचरीक जिमिचम्पक बागा ॥
रामविलास राम अनुरागी * तजतवमनाजिमिजनबड़भागी ॥
दोहा-राम प्रेम भाजन भरत, बडी न यहकरतूति ॥
चातक हंस सराहियत, टेक विवेक विभूति ॥३२०॥

१ चारदिन ।

देह दिनहिं दिन दूबरि होई * बढ़त तेज बल मुखछबि सोई ॥
नित नव राम प्रेम प्रणपीना * बढ़त धर्म दल मन न मलीना ॥
जिमिजलनिघटतशरद प्रकाशे * बिलसत बेत सुबनज विकाशे ॥
शम दम संयम नेम उपासा *नखत भरतहिय विमल अकाशा
ध्रुव विश्वास अवधि राकासी *स्वामि सुरति सुर वीथि विकासी॥
राम प्रेमविधु अचल अदोषा *सहितसमाज सोह नित चोखा॥
भरत रहनि समुझनि करतूती * भक्तिविरतिगुणविमलविभूती॥
वर्णत सकल सुकवि सकुचाहीं * शेष गणेश गिरा गमनाहीं ॥
दोहा-नित पूजत प्रभु पाँवरी, प्रीत न हृदय समाति ॥
माँगि माँगि आयसु करत, राजकाज बहुभाँति ॥ ३२१ ॥
पुलकगात हिय सिय रघुवीरू * जीह नाम जपि लोचन नीरू ॥
लषण राम सिय कानन बसहीं *भरत भवनबासि तपतनु कसहीं॥
दुहुँदिशि समुझि कहतसबलोगू *सबविधि भरत सराहन योगू ॥
सुनि व्रत नेम साधु सकुचाहीं * देखि दशा मुनिराज लजाहीं ॥
परम पुनीत भरत आचरणू * मधुर मंजु मृदु मंगल करणू ॥
हरण कठिन कलिकलुष कलेशू *महामोह निशि दलन दिनेशू ॥
पाप पुंज कुंजर मृगराजू * शमन सकल सन्ताप समाजू॥
जनरंजन भंजन भवभारू * रामसनेह सुधाकर सारू ॥
छंद-सिय राम प्रेम पियूष पूरण होत जन्म न भरत को ॥
मुनिमन अगम यमनियम शमदमविषमव्रतआचरतको १४
दुख दाह दारिद दम्भ दूषण सुयश मिस अपहरतको।
कलिकाल तुलसीसे शठहि हठि राम सन्मुख करतको॥ १५॥
सो०-भरतचरित करि नेम, तुलसी जे सादर सुनहि ॥
सीय राम पद प्रेम, अवशि होइ भवरस विरति ॥ १३॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने विमल विज्ञानवैराग्यसम्पादनो नाम तुलसीकृत अयोध[illegible] द्वितीयः सोपानः समाप्तः ॥२॥

॥ इति [illegible]ण्डं समाप्तम् ॥

१आधिक- मन । २ कमल । ३ निर्मल । ४ चन्द्र [illegible] खड़ाऊँ । ७ वन । ८ सूर्यनारायण । ९ हाथी । १० सिंह ।

[illegible] विजयते।

अथ

श्रीयुतगोस्वामितुलसीदासजीकृत-



# सटिप्पण,

# आरण्यकाण्ड ३.

संपूर्ण क्षेपकों सहित.

जिसमें

जयंतकी स्त्रीका वरदान पाना, कौशलकुमार उदार श्रीरघुनाथजीका अत्रिऋषिसे मिलाप, कबन्धराक्षस वध, शरभंगऋषि समागम, सुतीक्ष्ण और अगस्त्यऋषिसे संभाषण, पंचवटीमें प्रवेश, शूर्पणखा कुरूपांत खर दूषण वध, जानकीहरण और जटायु वधादिकी अत्यन्त पवित्र कथा वर्णित हैं।

यह ग्रन्थ

**पण्डित-ज्वालाप्रसादमिश्रजीकेद्वारा**

शुद्धकराकर,

**खेमराज श्रीकृष्णदासने**

**बंबई**

**निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयमें**

**मुद्रितकर प्रसिद्ध किया।**

संवत् १९६२, शके १८२७.

## ❀ आरण्यकाण्ड ३. ❀

दोहा-सो कुल धन्य उमा सुनु, जगत्पूज्य सुपुनीत ॥
श्रीरघुवीर परायण, जेहि नर उपज विनीत ॥

श्रीरामचंद्रजी करके कपट कांचन मृगबध और
रावण करके सीता हरण ।





चौपाई-इहिकलिकाल न साधन दूजा । योग यज्ञ जप तप व्रत पूजा ॥
रामहिं सुमिरिय गाइय रामहिं । सन्तत सुनिय रामगुण ग्रामहिं ॥

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालय, खेतवाडी-बंबई.
KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS
Shree Venkateshwar (Steam) Press, Khetwadi—BOMBAY.

श्रीः ।

॥ श्रीमद्वेङ्कटेश्वराय नमः ॥

अथ श्रीतुलसीदासविरचिते-

# रामायणे आरण्यकाण्डम् ।

श्लोक ।

मूलं धर्मतरोर्विवेकजलधेः पूर्णेन्दुमानन्ददं
वैराग्याम्बुजभास्करं ह्यघहरं ध्वान्तापहं तापहम् ।
मोहाम्भोधरपुंजपाटनविधौ खेशं भवं शंकरं
वन्दे ब्रह्मकुलंकलंकशमनं श्रीरामभूपप्रियम् ॥ १ ॥
सान्द्रानन्दपयोदसौभगतनुं पीताम्बरं सुन्दरं
पाणौ बाणशरासनं कटिलसत्तूणीरभारं वरम् ।
राजीवायतलोचनं धृतजटाजूटेन संशोभितं
सीतालक्ष्मणसंयुतंपथिगतं रामाभिरामं भजे ॥ २ ॥

सो०-उमा राम गुण गूढ, पण्डित मुनि पावहिं विरति ॥
पावहिं मोह विमूढ, जेहरि विमुख न धर्मरति ॥ १ ॥

पुरजन भरत प्रीति मैं गाई * मति अनुरूप अनूप सुहाई ॥
अबप्रभुचरित सुनो अतिपावन * करतजुवनसुरमुनि मनभावन॥
एकबार चुनि कुसुम सुहाये * निजकर भूषण राम बनाये ॥
सीतहिं पहिराये प्रभु सादर * बैठे फटिक शिला परभाधरं ॥

---

श्लोकार्थ-जो धर्मवृक्षके मूल विवेकसमुद्रके आनंद करनेवाले पूर्णचंद्र वैराग्य कमलके खिलाने को सूर्य पापके हरनेवाले अंधकारके हरनेवाले त्रिविध तापहारक. मोहरूपी बादल समूहोंके तोड़नेको पवनरूप ब्रह्म कुलके कलंकके नाशक श्रीराम भूपके प्यारे वा जिन्हें रामभूप प्यारे हैं ऐसे शंकरकी मैं वन्दना करताहूं ॥ १ ॥ जलभरे बादलके समान जिनका शरीर पीताम्बरधारणकिये सुन्दर हाथमें धनुष बाण कमरमें बाणोंसे भरा तरकस शोभायमान कमलके समान बड़े बड़े नेत्रवाले शिरपर जटाजूट शोभित सीता लक्ष्मण संयुक्त मार्गमें प्राप्त आनंददायक रामको मैं भजताहूँ ॥ २ ॥

१ वैराग्य । २ शोभित ।

"करहिं प्रकाश पास मणिझारी * रही छिटक पूनो उजियारी ॥
तेहि निशि नारि जयन्ता केरी * आई तहँ लै सुमुखि घनेरी ॥
रघुपतिरूपविलोकि जुडानी * नृत्यगान कीन्हों कलबानी ॥
मनभावत वर माँग सिधाई * सो सुधि कतहुँ जयन्तै पाई ॥"
सुरपतिसुत धरि वायस वेषा * शठ चाहत रघुपति बल देखा ॥
जिमि पिपीलिका सागर थाहा * महामन्दमति पावन चाहा ॥
सीताचरण चोंच हति भागा * मूढ मन्दमति कारण कागा ॥
चला रुधिर रघुनायक जाना * सींक धनुष सायक सन्धाना ॥
दोहा-अति कृपालु रघुनायक, सदा दीन पर नेह ॥
तासन आई कीन्ह छल, मूरख अवगुण गेह ॥ १ ॥
विन अपराध प्रभु हतैं न काहू * अवसर परे ग्रसै शशिराहू ॥
जब प्रभुलीन्ह सींकधनुबाना * क्रोध जानिभा अनल समाना ॥
प्रेरित मंत्र ब्रह्मशर धावा * चला भाजि वायस भयपावा ॥
धरि निजरूप गयउ पितु पाहीं * राम विमुख राखा तिन नाहीं ॥
भानिराश उपजी हिय त्रासा * यथा चक्र भय ऋषि दुर्वासा ॥
ब्रह्मधाम शिवपुर सबलोका * फिराश्रमितव्याकुलभयशोका
काहू बैठन कहा न ओही * राखिको सकै रामकर द्रोही ॥
मातु मृत्यु पितु शमन समाना * सुधा होइ विष सुनु हरियाना ॥
मित्र करै शतरिपुकी करणी * ताकहँ विबुध नदी वैतरणी ॥
सब जग ताहि अनलते ताता * जो रघुवीर विमुख सुन भ्राता ॥
दोहा-जिमि जिमि भाजत शक्रसुत, व्याकुल अति दुखदीन ॥
तिमि तिमि धावत रामशर, पाछे परम प्रवीन ॥ २ ॥
बचहि उरग बरु ग्रसै खगेशा * रघुपतिशरछुटि बचब अँदेशा ॥
नारद देखा विकल जयन्ता * लागि दया कोमल चितसन्ता ॥
दूरिहिते कहि प्रभु प्रभुताई * भजे जात बहु विधि समुझाई ॥
पठवा तुरत राम पहँ ताही * कहसि पुकारि प्रणतहितपाही ॥

१ जयंत । २ चींटी । ३ लोहू । ४ बाण । ५ अवगुणका घर । ६ जो बाणब्रह्माकी सृष्टिभरमें विकलकरै ।
७ यम । ८ अमृत । ९ गरुड । १० अग्नि । ११ सर्प ।

आतुर समय गहेसि पद जाई * त्राहि त्राहि दयालु रघुराई ॥
अतुलितबल अतुलित प्रभुताई * मैं मतिमन्द जानि नहिं पाई ॥
निजकृतकर्म्मजनितफलपायउँ *अबप्रभुपाहिशरणताकिआयउँ॥
सुनि कृपालु अतिआरत बानी * एक नयन करि तजा भवानी॥
सो०–कीन्ह मोहवश द्रोह, यद्यपि त्यहिकर बध उचित ॥
प्रभु छाँडेउ करि छोह, को कृपालु रघुवीर सम ॥ २ ॥
रघुपति चित्रकूट बसि नाना *चरितकरतश्रुति सुधासमाना॥
बहुरि राम अस मन अनुमाना *होइहि भीर सबहिं मोहिंजाना॥
सकल मुनिन्हसन बिदा कराई * सीता सहित चले दोउ भाई ॥
अत्रीके आश्रम प्रभु गयऊ * सुनत महामुनिहर्षित भयऊ ॥
पुलकित गात अत्रि उठिधाये * देखि राम आतुर चलि आये॥
करत दण्डवत मुनि उरलाये * प्रेम बारि दोउ जन अन्हवाये॥
देखि रामछबि नयन जुडाने*सादर निज आश्रम तब आने ॥
करि पूजा कहि बचन सुहाये * दिये मूलफल प्रभु मनभाये ॥
सो०–प्रभुआसन आसीन, भरि लोचन शोभा निरखि ॥
मुनिवर परमप्रवीन, जोरिपाणि स्तुति करत ॥ ३ ॥
छंदप्रमाणिका–नमामि भक्तवत्सलं, कृपालुशीलकोमलम् ॥
भजामिते पदाम्बुजं, अकामिनां स्वधामदम् ॥
निकामश्यामसुन्दरं, भवांबुनाथमन्दरम् ॥
प्रफुल्लकंजलोचनं, मदादिदोषमोचनम् ॥ १ ॥
प्रलम्बबाहुविक्रमं, प्रभोऽप्रमेयवैभवम् ॥
निषंगचापसायकं, धरे त्रिलोकनायकम् ॥
दिनेशवंशमण्डनं, महेशचापखण्डनम् ॥
मुनीन्द्रसन्तरंजनं, सुरारिवृन्द भंजनम् ॥ २ ॥
मनोजवैरिवन्दितं, अजादिदेव सेवितम् ॥
विशुद्धबोधविग्रहं, समस्तदुःखतापहम् ॥

नमामि इन्दिरापतिं,सुखाकरं सता गतिम् ॥
भजे सशक्ति सानुजं, शचीपतिप्रियानुजम् ॥ ३ ॥
त्वदंघ्रिमूलजे नरा, भजन्ति हीनमत्सराः ॥
पतंति नो भवार्णवे, वितर्कवीचिसंकुले ॥
विविक्तवासनाः सदा, भजंति मुक्तिदं मुदा ॥
निरस्य इन्द्रियादिकं,प्रयांति ते गतिं स्वकम् ॥ ४ ॥
त्वमेकमद्भुतं प्रभुं, निरीहमीश्वरं विभुम् ॥
जगद्गुरुं च शाश्वतं, तुरीयमेव केवलम् ॥
भजामि भाववल्लभं कुयोगिनां सुदुर्लभम् ॥
स्वभक्तकल्पपादपं, समस्तसेव्यमन्वहम् ॥
अनूपरूपभूपतिं, नतोऽहमुर्विजापतिम् ॥
प्रसीदमे नमामि ते, पदाब्जभक्ति देहिमे ॥
पठन्ति ये स्तवं इदं, नरादरेण ते पदम् ॥
व्रजन्ति नात्र संशयं, त्वदीयभक्तिसंयुतम् ॥ ६ ॥

छन्दार्थ—आप भक्तवत्सलहैं सुन्दर कोमल कृपालु आपका स्वभावहै सो आपको नमस्कार करताहूं कामना रहित स्वजनोंको स्वधामके देनेवाले आपके चरणकमलोंका मैं भजन करता हूं और अत्यन्त श्यामसुन्दर शरीर भवरूपी समुद्रके मथनेहारे आप मंदरहैं अधिक फूले कमलके समान आपके नेत्रहैं और आप मद आदि दोषके छुड़ानेवाले हैं ॥ १ ॥ हेप्रभो ! आपकी लम्बायमान भुजाओंको बल अप्रमेयहै तरकस धनुष बाण धारण किये आप त्रिलोकीके नाथहैं सूर्यवंशके शोभा देनेहारे शिवजीके धनुष तोड़नेहारे मुनींद्र संतोंके आनंददाता राक्षसोंके समूहोंकेमारने वालेहो ॥ २ ॥ कामदेवके वैरी शिवजी तुमको वंदना करते हैं ब्रह्मादिक देव सेवा करतेहैं आपका शरीर विशेष शुद्ध ज्ञानरूपीहै सब दोषोंका नाश कारकहै आप लक्ष्मीके पति सुखकी खान सज्जनोंकी गतिहैं आपको नमस्कारहै जानकी लक्ष्मण सहित आपका भजन करताहूं आप इंद्रके प्यारे अनुज हैं ॥ ३ ॥ जो मत्सर त्याग करके तुम्हारे चरण कमलको भजन करते हैं वे कुतर्क लहरोंसे संयुक्त भवसागरमें नहीं गिरते और एकांती आपको मुक्तिके लिये हर्ष पूर्वक सदा सेवते हैं सो इंद्रियादि रसोंको त्याग तुम्हारी निजगतिको प्राप्त होतेहैं ॥ ४ ॥ तुम एक अद्भुत प्रभुहो और निरीह उद्यम रहित ईश्वर और विभु अर्थात् व्यापक जगत्के गुरु और निरंतर जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति अवस्थाओंसे भिन्न केवल एक हो आपको भाव प्याराहै आप कुयोगियोंको दुर्लभ हो अपने भक्तोंको कल्पवृक्षहो और समस्तलोकको सुन्दर सेव्य और क्रोधरहित वा सनातन हो आपको

दोहा–विनती करि मुनि नाइशिर, कह करजोरि बहोरि ॥
चरण सरोरुह नाथ जनि, कबहुँ तजै मति मोरि ॥ ३ ॥
जन्म जन्म तव पद सुखकन्दा * बढ़ौ प्रेम चकोरजिमिचन्दा ॥
देखि राम मुनि विनय प्रणामा * विविध भाँति पायउ विश्रामा॥
अनसूयाके पदगहि सीता * मिली बहोरि सुशील विनीता॥
जो सिय सकल लोक सुखदाता*अखिल लोक ब्रह्माण्डकिमाता॥
ते पाई सिय मुनिवरभामिनि *सुखीभईकुमुदिनिजिमियामिनि
ऋषिपत्नी मन सुख अधिकाई * आशिष देइ निकट बैठाई ॥
दिव्य वसन भूषण पहिराये * जे नित नूतन अमल सुहाये ॥
जिनहि निरखि दुख दूरि पराहीं *गरुड देखि जिमि पन्नग जाहीं॥
दोहा–ऐसे वसन विचित्र सुठि, दिये सीय कहँ आनि ॥
सन्मानी प्रियवचन कहि, प्रीति न हृदय समानि ॥ ४ ॥
कह ऋषिवधू सरल मृदुवानी *नारि धर्म्म कछु व्याज बखानी॥
मात पिता भ्राता हितकारी *मित सुखप्रद सुनु राजकुमारी॥
अमित दानि भर्त्ता वैदेही * अधम सोनारिजो सेवनतेही ॥
धीरज धर्म मित्र अरु नारी * आपदकाल परखिये चारी ॥
वृद्ध रोगवश जड धनहीना * अन्ध बधिर क्रोधीअति दीना ॥
ऐसहु पतिकर किये अपमाना * नारि पाव यमपुर दुख नाना ॥
एकै धर्म्म एक व्रत नेमा * काय वचन मन पति पदप्रेमा ॥
जग पतिव्रता चारिविधिअहहीं * वेद पुराण सन्त अस कहहीं ॥
दोहा–उत्तम मध्यम नीच लघु, सकल कहौं समुझाय ॥
आगे सुनहिं ते भवतरहिं, सुनहु सीय चितलाय ॥ ५ ॥
उत्तमके अस बस मनमाहीं * स्वप्नेहु आन पुरुष जग नाहीं ॥

भजताहूं ॥ ५ ॥ यह जो आपका जानकीपति अनूप भूपरूप है इसको मैं नमस्कार करताहूं ॥ आप प्रसन्न होके मुझे चरणकमलकी भक्तिदो और जो इस स्तोत्रको आदरपूर्वक पढ़ैं वे तुम्हारी भक्तिसहित तुम्हारे पदको निःसंदेह प्राप्तहों ॥ ६ ॥

१ अखिलकही समुह लोक एक ब्रह्मांडके भीतरहैं ऐसे अनेकब्रह्मांड तिनकीमाता। २ रात। ३ अनसूया। ४ बहरा।

मध्यम परपति देखहिं कैसे * भ्राता पिता पुत्र निज जैसे ॥
धर्म विचारि समुझि कुल रहहीं * सो निकृष्टतिय श्रुतिअसकहहीं
विनु अवसर भयते रहजोई * जानेहु अधम नारि जग सोई ॥
पतिवंचक परपति रति करई * रौरव नरक कल्पशत परई ॥
क्षण सुख लागि जन्म शत कोटी * दुखनसमझ तेहिसम को खोटी ॥
विनुश्रम नारि परमगति लहई * पतिव्रत धर्म छाँडि छल गहई ॥
पति प्रतिकूल जन्म जहँ जाई * विधवा होइ पाइ तरुणाई ॥
सो०—सहज अपावनि नारि, पतिसेवत शुभगति लहहि ॥
यश गावत श्रुति चारि, अजहूं तुलसी हरिहि प्रिय ॥ ४ ॥
सुनु सीता तव नाम, सुमिरि नारि पतिव्रत करहिं ॥
तोहिं प्राण प्रियराम, कहेहुँ कथा संसारहित ॥ ५ ॥
सुनि जानकी परम सुख पावा * सादर तासु चरण शिरनावा ॥
तब मुनिसन कह कृपानिधाना * आयसुहोइ जाउँ वन आना ॥
सन्तत मोपर कृपा करेहू * सेवक जानि तजेहु जनि नेहू ॥
धर्मधुरन्धर प्रभुकी वानी * सुनि सप्रेम बोले मुनि ज्ञानी ॥
जासुकृपा अज शिव सनकादी * चहत सकल परमारथवादी ॥
ते तुम राम अकाम पियारे * दीनबन्धु मृदु वचन उचारे ॥
अब जानी मैं श्री चतुराई * भजिय तुमहिं सब देवविहाई ॥
जेहि समान अतिशयनहिं कोई * ताकर शील कसन अस होई ॥
केहिविधि कहौं जाहु अबस्वामी * कहहु नाथ तुम अन्तर्यामी ॥
असकहि प्रभुविलोकिमुनिधीरा * लोचन जलबह पुलकशरीरा ॥
छंद—तनु पुलक निर्भर प्रेम पूरण नयन मुखपंकज दिये ॥
मन ज्ञान गुण गोतीत प्रभु मैं दीख जप तप काकिये ॥
जप योग धर्म समूहते नर भक्ति अनुपम पावई ॥
रघुवीरचरित पुनीत निशिदिन दास तुलसी गावई ॥ ७ ॥
दोहा—मुनिहूँकी स्तुति कीन्ह प्रभु, दीन्ह सुभग वरदान ॥

१ पतिसे कपट रखनेवाली । २ शरीरकी सुधि नहीं है ।

सुमन वृष्टि नभ संकुल, जय जय कृपानिधान ॥६॥
"कलिमल शमन दमन मन, राम सुयश सुखमूल ॥
सादर सुनहिं जे ताहिंपर, राम रहहिं अनुकूल ॥७॥
सो०–कठिन सुकलिमल कोश, धर्म न ज्ञान न योग जप ॥
परिहर सकल भरोस, राम भजहिं ते चतुरनर" ॥६॥
मुनिपद कमल नाइ करिशीशा * चले वनहिं सुर नर मुनिईशा ॥
आगे राम अनुज पुनिपाछे * मुनिवर वेष बने अति आछे ॥
उभय बीच सिय सोहहिं कैसी * ब्रह्मजीव बिच माया जैसी ॥
सरिता वन गिरि[1] अवघटघाटा * पति पहिंचानि देहिं वरबाटा[2] ॥
जहँ जहँ जाहिं देव रघुराया * करहिंमेघ नभ तहँ तहँ छाया ॥

अथ क्षेपक ।

आश्रम विपुल दीख वनमाहीं * देव सदन तेहि पटतर नाहीं ॥
बहु तड़ाग सुन्दर अमराई * भाँति भाँति सब मुनिनलगाई ॥
दिव्य विटप वन चहुँदिशि सोहैं * देखत सकल सुरन मनमोहैं ॥
तेहि दिन तहँप्रभुकीन्हनिवासा * सकलमुनिन्हमिलिकीन्हसुपासा
दोहा–निज निज आश्रम वेदिका, तिहिपर तुलसि विराज ॥
अनुज जानकी सहित तहँ, राजतभे रघुराज ॥ ८ ॥
आनि सुआश्रम मुदितमन, पूजि पहुनई कीन्ह ॥
कन्द मूल फल अमिय सम, आनि रामकहँ दीन्ह ॥ ९ ॥
अनुज सीय सह भोजन कीन्हा * जो जिमि भाव सुभगवरदीन्हा
होत प्रभात मुनिन शिरनावा * आशिर्वाद सबहिं सन पावा ॥
सुमिरि उमा सुर सिद्ध गणेशा * पुनि प्रभु चले सुनहुविहँगेशा[3] ॥
वन अनेक सुन्दर गिरि नाना * लाँघत चले जाहिं भगवाना ॥
मिला असुर विराध मगुजाता * गर्जत घोर कठोर रिसाता ॥
रूप भयंकर मानहु काला * वेगवन्त धायउ जिमिव्याला ॥
गगन[4]देव मुनि किन्नर नाना * तेहिं क्षण हृदय हारि भयमाना

१ पर्वत । २ मार्ग । ३ गरुड़ । ४ आकाश ।

तुरतहिं सो सीतहि लैगयऊ * राम हृदय कछु विस्मयभयऊ॥
समुझि हृदय कैकयी कुकरणी * कहाअनुजसनबहुविधिवरणी॥
बहुरि लषण रघुवरहिं प्रबोधा * पाँचवाण छाँडे करिक्रोधा ॥
छंद-भये क्रोध लषण संधानिधनु शर मारि तेहि व्याकुल कियो॥
पुनि उठि निशाचर राखि सीतहिं शल लै धावत भयो ॥
जनु कालदण्ड कराल धावा विकल सब खग मृग भये ॥
धनु तानि श्रीरघुवंशमणिपुनि कोटि तेहिरजसम किये ॥८॥
दोहा-बहुरि एक शर मारेउ, पराधरणि धुनिमाथ ॥
उठा प्रबल पुनि गर्जेउ, चला जहाँ रघुनाथ ॥१०॥
ऐसे कहत निशाचर धावा * अब नहिं बचहु तुमहिंमैंखावा॥
तासु तेज शत मरुत समाना * टूटहि तरु[3] बहु उड़हिं पषाना ॥
जीव जन्तु जहँ लगि रहे जेते * व्याकुल भाजि चले सब तेते ॥
आव प्रबल यहिविधि जनुभूधर * होइहिकाहकहहिंव्याकुलसुर॥
उरग समान जोरि शर साता * आवतही रघुवीर निपाता ॥
तुरतहिं रुचिर रूप तेहि पावा * देखि दुखी निजधाम पठावा ॥
तासु अँस्थि गाडेउ प्रभु धरणी * देवमुदितमन लखिप्रभुकरणी॥
सीता आइ चरण लपटानी * अनुज सहित तब चलेभवानी॥
वहाँ शक्र जहँ मुनिशरभंगा * आये सकल देव निज संगा ॥
गये कहन प्रभु देन शिखावन * दिशि बल भेद बसत जहँ रावन
दोहा-सुरपति संशय तिमिरसम, रघुपति तेज दिनेश ॥
रावण जीवन निशा सम, बीते छुटहिं कलेश ॥ ११ ॥
सुनासीर प्रभु तिहिंक्षण देखा * तेज निधान शुभ्र अतिवेषा ॥
तुरग चारि बल मरुत समाना * रथ रवि सम नहिं जाय बखाना
क्षिति न परश अन्तरहित रहई * श्वेत क्षत्र चामर शिर ढरई ॥
अनुजहिं पियहि कहा समुझाई * सुरपति महिमा गुण प्रभुताई ॥
जिहिं कारण वासव तहँ आये * सो कछु वचन कहन नहिं पाये

१ रेणुका। २ पृथ्वी। ३ वृक्ष। ४ पर्वत। ५ देवताः। ६ सर्प। ७ हाड़। ८ इन्द्र। ९ घोड़

बीचहि सुनि आउब प्रभु केरा * कहि सारथी तुरत रथ फेरा ॥
दूरिहिते कहि प्रभुहि प्रणामा * हर्षि सुरेश गयउ निजधामा ॥

इति क्षेपक ।

प्रभु आये जहँ मुनिशरभंगा * सुंदर अनुज जानकी संगा ॥
दोहा–देखि राम मुखपंकज, मुनिवरलोचनभृंग ॥
सादर पान करत अति, धन्य धन्य शरभंग ॥ १२ ॥
कह मुनि सुन रघुवीर कृपाला * शंकर मानस राज मराला ॥
जात रहेउँ विरंचिके धामा * सुनेउँ श्रवण वन आवत रामा ॥
चितवत पन्थ रहेउँ दिन राती * अब प्रभु देखि जुडानी छाती ॥
नाथ सकल साधन मैं हीना * कीन्ही कृपा जानि जनदीना ॥
सो कछु देव न मोर निहोरा * निज प्रण राखेउ जन मन चोरा ॥
तबलगि रहहु दीन हित लागी * जबलगि मिलौं तुम्हैं तनुत्यागी ॥
योग यज्ञ जप तप व्रत कीन्हा * प्रभु कहँदेइ भक्तिवर लीन्हा ॥
यहिविधि सररचि मुनि शरभंगा * बैठे हृदय छाँडि सब संगा ॥
दोहा–सीता अनुज समेत प्रभु, नीलजलद तनु श्याम ॥
मम हिय बसहु निरंतर, सगुणरूप श्रीराम ॥ १३ ॥
असकहि योग अग्नि तनु जारा * राम कृपा वैकुण्ठ सिधारा ॥
ताते मुनि हरि लीन न भयऊ * प्रथमहिं भेद भक्तिवर लयऊ ॥
ऋषि निकायँ मुनिवरगतिदेखी * सुखी भये निज हृदयविशेषी ॥
स्तुति करहिं सकल मुनिवृन्दा * जयति प्रणतहितकरुणाकन्दा ॥
पुनि रघुनाथ चले वन आगे * मुनिवरवृन्द पुलकिसँगलागे ॥
अस्थि समूह देखि रघुराया * पूछा मुनिन्ह लागिअतिदाया ॥
जानतहहु का पूछहु स्वामी * समदर्शी उर अन्तर्यामी ॥
निशिचरनिकरसकलमुनिखाये * सुनि रघुनाथनयनजलछाये ॥
दोहा–निशिचर हीन करौं महि, भुज उठाय प्रण कीन्ह ॥
सकल मुनिन्हके आश्रमन्ह, जाइ जाइ सुखदीन्ह ॥ १४ ॥

१ भ्रमर । २ नीलमेघ । ३ मुनिसमूह । ४ हाड़ोंकेढेर ।

मुनि अगस्त्यकर शिष्य सुजाना * नाम सुतीक्षण रत भगवाना ॥
मन क्रम वचन रामपद सेवक * स्वप्नेहुँ आन भरोस न देवक ॥
प्रभु आगमन श्रवण सुनिपावा * करत मनोरथ आतुर धावा ॥
हेविधि दीनबन्धु रघुराया * मोसे शठ पर करिहहिं दाया ॥
सहित अनुज मोहिं राम गुसाँई * मिलिहहिं निज सेवककी नाँई॥
मोरे जिय भरोस दृढ़ नाहीं * भक्ति न विरति ज्ञान मनमाहीं॥
नहिं सतसंग योग जप यागा *नहिं दृढ चरण कमलअनुरागा॥
एकबानि करुणानिधानकी * सो प्रिय जाके गति न आनकी॥
छंद–सोउपरमप्रियअतिपातकीजिन्हकबहुँप्रभुसुमिरणकर्‌यो ॥
ते आजु मैं निज नयन देखौं पूरि पुलकित हियभर्‌यो ॥
जेपद सरोज अनेक मुनि करिध्यान कबहुँ न आवहीं ॥
तेराम श्रीरघुवंश मणि प्रभु प्रेमते सुख पावहीं ॥ ९ ॥
दोहा–पन्नगारि सुनुप्रेम सम, भजन न दूसर आन ॥
यह विचारि पुनि पुनि मुनि, करत रामगुणगान ॥१५॥
होइहिंसफल आजु मम लोचन * देखिवदन पंकज भवमोचन ॥
निर्भर प्रेम मगन मुनि ज्ञानी * कहि न जाइ सोदशाभवानी ॥
दिशि अरुविदिशिपंथनहिंसूझा * कोमैं कहाँ चलौं नहिं बूझा ॥
कबहुँक फिरि पाछे पुनि जाई * कबहुँक नृत्य करै गुण गाई ॥
अविरल प्रेम भक्ति मुनिपाई * प्रभुदेखहिं तरु ओट लुकाई ॥
अतिशय प्रीति देखि रघुवीरा * प्रकटे हृदय हरण भवभीरा ॥
मुनिमगु माँझ अचल होइबैसा * पुलकि शरीर पनसफलजैसा ॥
तब रघुनाथ निकट चलिआये * देखि दशा निजजनमनभाये॥
सो०–राम सुसहज स्वभाव, सेवक दुख दारिद दमन ॥
मुनिसन कह प्रभु आव, उठ उठ द्विज मम प्राणसम ॥ ७ ॥
मुनिहिं राम बहु भाँति जगावा * जाग नध्यान जनितसुखपावा॥
भूप रूप तब राम दुरावा * हृदय चतुर्भुज रूप दिखावा॥

१ भीति । २ आन कही कर्म धर्म अपरदेव अरु चारिउ पदार्थ धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, इन सबनको भरोस जिनके लेशहू नहीहै । ३ गरुड । ४ कटहरकाफल । ५ उत्पन्न होनेका सब ।

मुनि अकुलाइ उठा तब कैसे * बिकलहीनफणिमणिबिनुजैसे॥
आगे देखि राम तनुश्यामा * सीता अनुजसहितसुखधामा॥
परेउ लकुट इव चरणन्ह लागी * प्रेम मगन मुनिवर बडभागी ॥
भुजविशाल गहि लिये उठाई * प्रेम प्रीति राखेउ उरलाई ॥
मुनिहिमिलतअससोहकृपाला * कनकतरुहि जनु भेंटत माला॥
राम वदन विलोकि मुनि ठाढ़ा * मानहुँ चित्र माँझलिखि काढ़ा॥
दोहा--तब मुनि हृदय धीर धरि, गहि पद बारहिं बार ॥
निज आश्रम प्रभु आनि करि, पूजा विविध प्रकार ॥१६॥
कहमुनि प्रभु सुन विनती मोरी * स्तुति करौं कवन विधि तोरी॥
महिमा अमित मोरिमति थोरी * रविसन्मुख खद्योत[1] उजोरी ॥
श्याम तामरस[2] दाम शरीरं * जटा मुकुट परिधन मुनिचीरं ॥
पाणि चाप शर कटि तूणीरं * नौमि निरन्तर श्रीरघुवीरं ॥
मोह विपिन घनदहन कृशानुं * सन्त सरोरुह कानन भानुं ॥
निशिचर करि बरूथ मृगराजं * त्रातु सदा नो भव खग बाजं ॥
अरुण नयन राजीव सुवेषं * सीता नयन चकोर निशेषं ॥
हर हृदि मानस राज मरालं * नौमि राम उर बाहु विशालं ॥
संशय सर्पग्रसन उरगादं * शमन सकल संताप विशादं ॥
भवभंजन रंजन सुरयूथं * त्रातु सदा नो कृपा वरूथं[3][4] ॥
निर्गुण सगुण विषम समरूपं * ज्ञान गिरा गोतीत अनूपं ॥
अमल अखिल अनवद्यमपारं * नौमि राम भंजन महिभारं ॥
भक्त कल्प पादप आरामं * तर्जन क्रोध लोभ मद कामं ॥
अतिनागर भवसागर सेतुं * त्रातु सदा दिनकर कुलकेतुं ॥
अतुलित भुजप्रताप बलधामं * कलिमल विपुल विभंजन नामं
धर्म्म वर्म्म नर्म्मद[5] गुण ग्रामं * संतत संतनोतु मम कामं ॥
यदपिविरज[6] व्यापक अविनासी*सबके हृदय निरन्तर वासी ॥
तदपिअनुज सिय सहितखरारी* बसहु मनसि मम काननचारी

१ जुगुनू । २ लालकमल । ३ पहिरे । ४ बख्तर । ५ अंतःकरणकी कठोरताके नाश करताहै किन्तु मदसे रहित करदेतेहैं । ६ मायासे रहित ।

जेजानहिं ते जानहु स्वामी * सगुण अगुण उर अन्तर्यामी॥
जो कोशलपति राजिव नयना * करौ सोरामहृदयममअयना॥
सो०—मायावश जिमि जीव, रहहिं सदा सन्तत मगन॥
तिमि लागहु मोहिंपीव, करुणाकर सुन्दर सुखद॥ ८॥
अस अभिमान जाय जनि मोरे * मैं सेवक रघुपति पति मोरे॥
राम भक्ति तजि चह कल्याना * सोनर अधम शृगालसमाना॥
सुनि मुनि वचन राम मन भाये * बहुरि हर्षि मुनिवर उरलाये॥
परम प्रसन्न जानि मुनि मोहीं * जोवर माँगु देउँ मैं तोहीं॥
मुनिकह मैं वर कबहुँ न याचा * समझि न परै झूठ का साँचा॥
तुमहिं नीक लागै रघुराई * सो मोहिं देहु दास सुखदाई॥
अविरल भक्ति विरति विज्ञाना * होहु सकलगुणज्ञाननिधाना॥
प्रभु जो दीन्ह सो वर मैं पावा * अब सो देहु मोहिं जो भावा॥
दोहा—अनुजजानकी सहित प्रभु, चाप बाण धरिराम॥
ममहिय गगन इन्दु इव, बसहु सदा निष्काम॥ १७॥
एवमस्तु कहि रमा निवासा * हर्षि चले कुम्भज ऋषिपासा॥
मुनि प्रणाम करि युगकर जोरी * सुनहु नाथ कछु विनती मोरी॥
बहुत दिवस गुरु दरशन पाये * भये मोहिं यहि आश्रम आये॥
अब प्रभु संग जाउँ गुरु पाहीं * तुमकहँ नाथ निहोरा नाहीं॥
चलेजात मग तव पदकंजा * देखिहौं जो विराध मद गंजा॥
देखि कृपानिधि मुनि चतुराई * लिये संग विहँसि दोउ भाई॥
पन्थ कहत निज भक्ति अनूपा * मुनि आश्रम पहुँचे सुर भूपा॥
"आश्रम देखि महाशुचि सुंदर * सरित सरोवर कानन भूधर॥
जलचर थलचर जीव जहाँते * वैर न कराहिं प्रीति सबहीते॥
दोहा—तरु बहु विविध विहंग मृग, बोलत विविध प्रकार॥
बसहिं सिद्ध मुनि तप कराहिं, महिमा गुण आगार॥ १८॥
तुरतसुतीक्षण गुरु पहँ गयऊ * करिदण्डवत कहत असभयऊ॥

१ स्थान।

नाथ कोशलाधीश कुमारा * आये मिलन जगतआधारा ॥
राम अनुज समेत वैदेही * निशिदिन देव जपतहहु जेही ॥
सुनत अगस्त्य तुरत उठिधाये * प्रभु बिलोकि लोचन जलछाये॥
मुनि पद कमल परे दोउ भाई * ऋषि अति प्रीति लिये उरलाई॥
सादर कुशल पूछि मुनिज्ञानी * आसनपर बैठारे आनी ॥
पुनि करि बहु प्रकार प्रभुपूजा *मोहिं समभाग्यवन्त नाहिं दूजा॥
जहँ लगि रहे अपर मुनि वृन्दा * हर्षे सब बिलोकि सुखकन्दा ॥
दोहा-मुनि समूह महँ बैठि प्रभु, सन्मुख सबकी ओर ॥
शरद इन्दु जनु चितवत, मानहु निकर चकोर ॥ १९ ॥
पाइ सुथल जल हर्षित मीना * पारस पाइ सुखी जिमि दीना॥
प्रभुहिनिरखि सुखमाइहिभाँती * चातकजिमि पाइजलस्वाती ॥
तब रघुवीर कहा मुनि पाहीं * तुमसन प्रभु दुराव कछु नाहीं ॥
तुमजानहु ज्यहि कारणआयउँ * ताते तात न कहि समुझायउँ॥
अब सो मंत्र देहु प्रभु मोही * ज्यहि प्रकार मारौं मुनिद्रोही॥
द्विज द्रोही न बचहिं मुनिराई * जिमि पंकजबन हिमऋतुपाई॥
मुनि मुसकाने सुनि प्रभु बानी * पूछहु नाथ मोहिं का जानी ॥
तुम्हरे भजन प्रभाव अधारी * जानौं महिमा कछुकतुम्हारी ॥
सो०-भृकुटी[१] निरखत नाथ, रहत सदा पद कमलतर ॥
जिनडारे निज हाथ, विविध विधाता सिद्ध हर ॥ ९ ॥
अतिकराल सब पर जग जाना * औरौ कहौं सुनिय भगवाना ॥
डूमरितरु[२] विशाल तव माया * फल ब्रह्माड अनेक निकाया ॥
जीव चराचर जन्तु समाना * भीतर बसहिं नजानहिंआना ॥
तेफल भक्षक कठिन कराला * तव भय डरत सदा सोकाला ॥
ते तुम सकल लोकपति साईं * पूँछहु मोहिं मनुजकी नाईं ॥
यह वर माँगो कृपा निकेता *बसहुहृदय सियअनुजसमेता॥
अविरल[३] भक्ति विरति सतसंगा * चरण सरोरुह प्रीति अभंगा ॥

१ भौंह । २ गूलरकावृक्ष । ३ जिसमें एकपल चित्तकी वृत्तिमें विक्षेप नपरै ।

यद्यपि ब्रह्म अखण्ड अनन्ता * अनुभवगम्य भजहिं ज्यहि संता ॥
अस तव रूप बखानौं जानौं * फिरिफिरि सगुण ब्रह्मरतिमानौं ॥
दोहा–जाहि जीव पर तव कृपा, सन्तत रहत हुलास ॥
तिनकी महिमा को कहै, जो अनन्य प्रियदास ॥ २० ॥
सन्तत दासन्ह देहु बड़ाई * ताते मोहिं पूछयहु रघुराई ॥
है प्रभु परम मनोहर ठाऊँ * पावन पंचवटी त्यहि नाऊँ ॥
गोदावरी नदी तहँ बहई * चारिहु युग प्रसिद्ध सो अहई ॥
दण्डकवन पुनीत प्रभु करहू * उग्रशाप मुनिवर कर हरहू ॥
वास करहु तहँ रघुकुल राया * कीजै सकल मुनिन्हपर दाया ॥
चले राम मुनि आयसु पाई * तुरतहि पंचवटी नियराई ॥
दिव्य लता द्रुम प्रभुमन भाये * निरखि राम ते भयउ सुहाये ॥
लषण राम सिय चरण निहारी * कानन अघ गा भा सुखकारी ॥
दोहा–गृध्रराजसों भेंट भइ, बहुविधि प्रीति दृढाय ॥
गोदावरी समीप प्रभु, रहे पर्ण गृह छाय ॥ २१ ॥
जबते राम कीन्ह तहँ वासा * सुखी भये मुनि बीते त्रासा ॥
गिरि¹ वन नदी ताल छवि छाये * दिनदिनप्रतिअतिहोतसुहाये ॥
खग मृग वृन्द अनन्दित रहहीं * मधुपमधुर गुंजत छबिलहहीं ॥

* एक समय पंचवटीमें दुर्भिक्ष पड़ा तब सब मुनि आहारार्थ गौतमऋषिके पास गये तब गौतमने तप बलसे बहुत कालतक ऋषियोंका पालन किया. पश्चात् ऋषियोंने आपसमें विचार किया कि, अब जनस्थानको चलना चाहिये परन्तु गौतमके भयसे जा न सके तब सबोंने छल करके मायाकृत एक गऊ बनाय गौतमऋषिके हाथमें दे उसकी प्रशंसा करने लगे इसमें वोह हाथ से छूट मरगई तब ऋषि गौतमजीको गोहत्या दोष लगाय दण्डकारण्यको चले गये जब पीछे गौतमजीने जाना कि, ऋषियोंने छल किया तब यह शाप दिया कि जिस वनके लोभसे मुझसे छल किया वो वन भ्रष्ट होजाय और राक्षस वासकरैं ( दूसरी कथा ) राजा दण्डकने अपनी गुरुपुत्रीसे अप्रसन्नतासे भोग किया उसने पिता भृगुमुनिसे कहा तब मुनिने शापदिया कि, इन राजाकी सब दिशा भ्रष्ट होजायँ और धूरि वर्षै तब ऋषिलोग वहाँसे भागकर जहाँ बसे वही स्थान जनस्थान कहलाया और रामचन्द्रने पवित्र किया तब फूल फल लगे हराहुवा ॥

१ वन । २ भय । ३ पर्व्वत ।

सो वन वरणि न सक अहिराजा * जहाँ प्रकट रघुवीर विराजा ॥
एक बार प्रभु सुख आसीना * लक्ष्मण वचन कहे छलहीना ॥
सुर नर मुनि सचराचर साँई * मैं पूँछौं निज प्रभुकी नाँई ॥
मोहिं समुझाइ कहो स्वइ देवा * सब तजि करहुँ चरण रजसेवा ॥
कहहु ज्ञान विराग अरु माया * कहहु सो भक्ति करहु ज्यहि दाया
दोहा–ईश्वर जीवहि भेद प्रभु, सकल कहहु समुझाइ ॥
जाते होइ चरणरति, शोक मोह भ्रम जाइ ॥ २२ ॥
थोरेमहँ सब कहौं बुझाई * सुनहु तात मति मन चितलाई
मैं अरु मोर तोर तैं माया * ज्यहि वश कीन्हें जीवनिकाया
गो गोचर जहँलगि मनजाई * सो सब माया जानहु भाई ॥
तेहिकर भेद सुनहु तुम सोऊ * विद्या अपर अविद्या दोऊ ॥
एक दुष्ट अतिशय दुखरूपा * जावश जीव परे भवकूपा ॥
एक रचै जग गुण वश जाके * प्रभु प्रेरित नहिं निज बल ताके
ज्ञान मान जहँ एको नाहीं * देखत ब्रह्म रूप सब माहीं ॥
कहिय तात सो परम विरागी * तृणसमसिद्धितीनिगुणत्यागी ॥
दोहा–माया ईश न आपु कहँ, जानि कहै सो जीव ॥
बन्ध मोक्षप्रद सर्व पर, माया प्रेरक सीव ॥२३॥
धर्म्म ते विरति योग ते ज्ञाना * ज्ञान मोक्षप्रद वेद वखाना ॥
जाते वेगि द्रवौं मैं भाई * सो मम भक्ति भक्त सुखदाई ॥
सो स्वतंत्र अवलम्ब न आना * जेहि आधीन ज्ञान विज्ञाना ॥
भक्ति तात अनुपम सुखमूला * मिलहिंजोसन्तहोयँ अनुकूला ॥
भक्ति के साधन कहौं बखानी * सुगमपन्थ मोहिं पावहिं प्रानी ॥
प्रथमहिं विप्र चरण अति प्रीती * निजनिजधर्मनिरत श्रुतिनीती ॥
इहिकर फल मन विषय विरागा * तब मम चरण उपज अनुरागा ॥
श्रवणादिक नव भक्ति दृढाहीं * मम लीला रति अति मनमाहीं ॥
सन्तचरण पंकज अति प्रेमा * मन क्रम वचन भजन दृढनेमा ॥

१ पाँच ज्ञानइन्द्रिय पाँच कर्मइन्द्रिय श्रवण, त्वक्, नयन, रसना, नासिका ये पांच ज्ञानइन्द्रिय, पुनि, कर, गुदा, लिंग, पग, मुख, ये पाँच कर्मइन्द्रिय। २ साधन। ३ दृढ। ४ श्रवण कीर्त्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वंदन, सख्य दास्य, आत्मनिवेदन।

गुरु पितु मातु बन्धु पति देवा * सब मोहिं कहँ जानै दृढ़सेवा॥
मम गुण गावत पुलक शरीरा * गद्गद गिरा नयन बह नीरा ॥
कामादिक मद दंभ न जाके * तात निरंतर वश मैं ताके ॥
दोहा-वचन कर्म मन मोरि गति, भजन करैं निष्काम ॥
तिनके हृदय कमल महँ, करौं सदा विश्राम ॥ २४ ॥
भक्तियोग सुनि अति सुखपावा*लक्ष्मणप्रभुचरणन्ह शिरनावा॥
नाथ सुने गत मम सन्देहा * भयउ ज्ञान उपजेउ नवनेहा ॥
अनुज वचन सुनिप्रभु मनभाये* हर्षि राम निज हृदय लगाये ॥
इहिविधि गये कछुक दिनबीती * कहत विराग ज्ञान गुण नीती॥
शूर्पणखा रावणकी[2] बहिनी *दुष्टहृदयदारुणजिमि अहिनी[1] ॥
पंचवटी सो गइ इक बारा *देखि विकल भइ युगुल कुमारा
भ्राता पिता पुत्र उरगारी * पुरुष मनोहर निरखत नारी ॥
होइ विकल सकमन नहिं रोकी*जिमिरविमणिद्रवरविहिविलोकी
दोहा-अधम निशाचरि कुटिल अति, चली करन उपहास ॥
सुनु खगेश भावी प्रबल, भा चह निशिचरनाश ॥२५॥
रुचिर रूप धरि प्रभु पहँ आई * बोली वचन मधुर मुसुकाई ॥
तुम सम पुरुष न मोसम नारी * यह सँयोग विधिरचा विचारी ॥
मम अनुरूप पुरुष जगनाहीं * देख्यउँ खोजि लोकातिहुँ माहीं॥
ताते अबलगि रहिउँ कुमारी *मन माना कछु तुमहिं निहारी॥
सीतहिं चितइ कही प्रभु बाता *अहै कुमार मोर लघु भ्राता ॥
गइ लक्ष्मण रिपुभगिनीजानी * प्रभु विलोकि बोले मृदुवानी ॥
सुन्दरि सुनु मैं उनकर दासा * पराधीन नहिं तोर सुपासा ॥
प्रभु समर्थ कोशलपुर राजा * जो कछु करैं उन्हैं सब छाजा॥
दोहा-केहरि सम नहिं करिवर, लवा[3] कि बाज समान ॥
प्रभु सेवक इमि जानहु, मानहु वचन प्रमान ॥२६॥
सेवक सुख चहमान भिखारी *व्यसनी धनशुभगति व्यभिचारी

१ सर्पिणी । २ रावणकी बहिन । ३ पक्षी ।

लोभी यश चह चार गुमानी * नभ दुहि दूध चहत ये प्रानी ॥
पुनि फिरि राम निकट सो आई * प्रभु लक्ष्मण पहँ बहुरि पठाई॥
लक्ष्मण कहा तोहिं सो बरई * जो तृण तोरि लाज परिहरई ॥
तब खिसि आनि रामपहँ गई * रूप भयंकर प्रगटत भई ॥
बिथुरे केश रदन बिकराला * भ्रुकुटीकुटिल करणलगि गाला
सीतहि सभय देखि रघुराई * कहा अनुज सन सैन बुझाई॥
अनुज राम मनकी गति जानी *उठ रिसाइ सो सुनहु भवानी॥
दोहा–लक्ष्मण अति लाघव तिहि, नाक कान विनु कीन्ह ॥
ताके कर रावण कहँ, मनहु चुनौती दीन्ह ॥ २७ ॥
नाक कान बिनु भइ बिकरारा * जनु स्रव शैल गेरु के धारा ॥
श्याम घटा देखत नभ केरी * तहँ वासव धनु मनहुँ उयेरी ॥
खर दूषण पहँ गइ बिलखाता * धिक धिक तव पौरुष बलभ्राता
तेइँ पूँछा सब कहेसि बुझाई * यातुधान सुनि सैन बुलाई ॥
चौदहसहस सुभट सँग लीन्हें *जिन्हस्वप्नेहु रण पीठ न दीन्हें ॥
धाये निशिचर निकर वरूथा* जनु सपक्ष कज्जल गिरि यूथा॥
नाना वाहन नानाकारा * नाना आयुध घोर अपारा ॥
शूर्पणखाहिं आगे करि लीनी * अशुभ रूप श्रुति नाशा हीनी ॥
दोहा–निज निज बल सब मिलि कहहिं, एकहि एक सुनाइ ॥
बाजन बाज जुझाउने, हर्ष न हृदय समाइ ॥ २८ ॥
अशकुन अमित होहिं भयकारी * गनहिं न मृत्युविवशसबझारी॥
गर्जहिं तर्जहिं गगन उड़ाहीं*देखि कटक भट अति हरशाहीं॥
कोउ कह जियत धरहुदोउभाई * धरि मारहु तिय लेहु छुड़ाई ॥
कोउ कह सुनौ सत्य हमकहहीं * कानन फिरहिंवीरकोउअहहीं॥
एकै कहा मष्ट है रहहू * खरके आगे अस जनि कहहू ॥
यहि विधि कहत वचन रणधीरा * आये सकल जहाँ रघुवीरा ॥
धूरि पूरि नभ मण्डल रहाऊ * राम बुलाइ अनुज सन कहाऊ ॥

१ अशाम्र कल्पित गुण करे। २ उत्तम गुण। ३ दांत। ४ झुंडकेझुंड। ५ अस्त्रशस्त्र। ६ कान। ७ नाक। ८ आकाश। ९ सेना।

लै जानकिहि जाहु गिरिकंदर * आवा निशिचरकटक भयंकर॥
रहहु सजग सुनि प्रभु कै बाणी * चले सहित सिय शरधनुपाणी॥
देखि राम रिपुदल चलि आवा * बिहँसिकठिनकोदण्डचढ़ावा॥

छंद—हरिगीतिका।

कोदण्ड कठिन चढाइ प्रभु शिर जटा बाँधत सोहज्यों।
मर्कतशयल पर लसतदामिनि कोटिसंयुग भुजँगज्यों॥
कटिकसि निषंगविशाल भुजगहि चापविशिखसुधारिकै।
चितवत मनहुँ मृगराजप्रभु गजराज घटा निहारिकै॥१०॥

सो०—आय गये बगमेल, धरहु धरहु धाये सुभट॥
यथा विलोकि अकेल, बालरविहि घेरत दनुज॥१०॥

घेरि रहे निशिचर समुदाई * दण्डक खग मृग चले पराई॥
प्रभु विलोकि शर सकहिं नडारी * थकित भये रजनीचर झारी॥
सचिव बोलि बोले खर दूषण * यह कोउ नृप बालकनरभूषण॥
सुर नर नाग असुर मुनि जेते * देखे सुने हते हम केते॥
हम भरि जन्म सुनहु सब भाई * देखी नहिं असि सुन्दरताई॥
यद्यपि भगिनी कीन्ह कुरूपा * वध लायक नहिं पुरुष अनूपा॥
देहिं तुरत निज नारि पठाई * जीवत भवन जाहिं दोउ भाई॥
मोर कहा तुम ताहि सुनावहु * तासुवचनसुनि आतुर आवहु॥

दोहा—भये कालवश मूढ़ सब, जानहिं नहिं रघुवीर॥
मशक फूंक किमि मेरु उड़, सुनहु गरुड़ मतिधीर॥२९॥

दूतन कहा रामसन जाई * सुनत राम बोले मुसुकाई॥
आजु भयो बड भाग्य हमारा * तुम्हरे प्रभु अस कीन्ह विचारा॥
हम क्षत्रिय मृगयाँ वन करहीं * तुमसे खलमृग खोजत फिरहीं॥
रिपु बलवन्त देखि नहिं डरहीं * एक बार कालहु सन लरहीं॥
यद्यपि मनुज दनुज कुलघालक * मुनिपालक खलशालक बालक॥
जो नहोइ बल घर फिरि जाहू * समर विमुख मैं हतौं न काहू॥

१ धनुष। २ बिजली। ३ नाग। ४ सिंह। ५ दैत्य। ६ पर्वत। ७ शिकार खेलनेको वनमें आये हैं।

रण चढ़ि करिय कपट चतुराई * रिपु पर कृपा परम कदराई ॥
दूतन जाइ तुरत सब कहेऊ * सुनि खर दूषण उरअतिदहेऊ॥
छंद-उरदहेउ कहेउ कि धरहु धावहु विकटभट रजनीचरा।
शर चाप तोमर शक्ति शूल कृपाण परिघ परशुधरा ॥
प्रभु कीन्ह धनुष टंकोर प्रथम कठोर घोर भयो महा ॥
भये बधिर[1] व्याकुल यातुधान न ज्ञान तेहि अवसररहा ११॥
दोहा-सावधान होइ धाये, जानि सबल आराति[2] ॥
लागे वर्षन राम पर, अस्त्र शस्त्र बहु भाँति ॥ ३० ॥
तिनके आयुध तृण सम, करि काटे रघुवीर ॥
तानि शरासन[3] श्रवण[4] लगि, पुनि छाँडे निजतीर ॥ ३१ ॥
छंद-लीलाबारहमात्रा।
तब चले बाण कराल, फुंकरत जनु बहु व्याल ॥
कोपेउ समर श्रीराम, चले विशिख निशित[5] निकाम ॥
अवलोकि खर तर तीर, मुरि चले निशिचर वीर ॥
इक एक कहँ न सँभार, कर तात भ्रात पुकार ॥१२॥
कोउ कहै खर का कीन्ह, जो युद्ध इनसन लीन्ह ॥
ये बाण अतिहि कराल, ग्रसे आइ मानहु काल ॥
भये क्रुद्ध तीनों भाइ, जो भागि रणते जाइ ॥
तेहि वधब हम निज पानि, फिरि मरण मनमहँठानि ॥१३॥
दोहा-उमा एक प्रभु दनुज बहु, पुनि इनके बड़भाग ॥
तरण चहहिं प्रभुशर लगे, बिना योग जप याग ॥३२॥
छंद -आयुध अनेक प्रकार, सन्मुख ते करहिं प्रहार ॥
रिपु परम कोपेउ जानि, प्रभु धनुष शर संधानि ॥
छाँडे विपुल नाराँच[6], लगे कटन विकट पिशाच ॥
उरशीश कर भुज चरन, जहँ तहँ लगे महि परन ॥१४॥
चिक्करत लागत बान, धर परत कुधर समान ॥

१ बहिरे। २ शत्रु। ३ धनुष। ४ कांन। ५ पैने। ६ बाण।

भट कटत तनु शत खंड, पुनि उठत करि पाखंड ॥
नभ उड़त बहु भुज मुण्ड, बिनु मौलि धावत रुण्ड ॥
खग कंक काक शृगाल, कटकटहिं कठिन कराल ॥ १५ ॥
पु०छं०--कटकटहिं जम्बुक भूत प्रेत पिशाच खप्परसाजहीं ।
वैताल वीर कपाल ताल बजाइ योगिनि नाचहीं ॥
रघुवीर बाण प्रचंड खण्डहिं भटनके उर भुज शिरा ।
जहँ तहँ परहिं उठि लरहिं धरुधरु करहिं गिरा भयंकरा ॥१६॥
अंतावली गहि उड़हिं गृध्र पिशाच कर गहि धावहीं ।
संग्राम पुरवासी मनहुँ बहु बाल गुड्डि उड़ावहीं ॥
मारे पछारे उर विदारे विपुलभट घूर्मित परे ।
अवलोकि निजदल विकलभट त्रिशिरादि खर दूषणफिरे १७॥
शर शक्ति तोमर परशु शूल कृपाण एकहि बारहीं ।
करि कोप श्रीरघुवीरपर अगणित निशाचरडारहीं ॥
प्रभु निमिष महँ रिपु शर निवारि प्रचारि डारि सायका ॥
दशदशविशिखउरमांझमारेसकलनिशिचरनायका ॥१८॥
महि परत उठि भट भिरत पुनि पुनि करत माया अतिघनी ॥
सुर डरत चौदहसहस निशिचर एक श्रीरघुकुलमनी ॥
सुर मुनि सभय प्रभु देखि मायानाथ अतिकौतुक करयो ।
देखत परस्पर राम करि संग्राम रिपुदल लरि मरयो॥१९॥
दोहा--राम राम कहि तनु तजहिं, पावहिं पद निर्वान ॥
करि उपाय रिपु मारेउ, क्षण महँ कृपानिधान ॥३३॥
हर्षित वर्षहिं सुमन सुर, बाजहिं गगन निशान ॥
स्तुति करि करि सब चले, शोभित विविधविमान ॥३४॥
जब रघुनाथ समर रिपु जीते * सुर नर मुनि सबके दुख बीते॥
तब लक्ष्मण सीतहि लै आये * प्रभुपद परत हर्षि उर लाये ॥
सीता निरखि श्याममृदुगाता * परम प्रेम लोचन न अघाता ॥

१ मुण्ड-गृध्र । २ सियार । ३ मुद्गर । ४ फरसा । ५ त्रिशूल । ६ तलवार । ७ पलमात्रमें । ८ बाण । ९ मोक्ष ।

पंचवटी वसि श्रीरघुनायक * करतचरितसुरमुनिसुखदायक
धुआँ देखि खर दूषण केरा * शूर्पणखा तब रावण प्रेरा ॥
बोली वचन क्रोध करि भारी * देश कोशकी सुरति बिसारी ॥
करसिपान सोवसि दिन राती * सुधि नहिं त्वहिं शिरपरआराती
राजनीति बिनु धन बिनु धर्मा * हरिहि समर्पे बिनुसतकर्मा ॥
विद्या बिनु विवेक उपजाये * श्रम फल पढे किये अरु पाये ॥
सँगते यती कुमंत्रते राजा * मानते ज्ञान ज्ञानते लाजा ॥
प्रीति प्रणय बिनु मदते गुनी * नाशहिं बेगि नीति अस सुनी॥
सो०–रिपु रुज पावक पाप, प्रभु अहि गणिय न छोट करि ॥
अस कहि विविध विलाप, पुनि लागी रोदन करन ॥ ११ ॥
दोहा–सभा माँझ व्याकुल परी, बहु प्रकार करि रोइ ॥
तोहिं जियत दशकन्धर, मोरि कि असगति होइ ॥ ३५ ॥
सुनत सभासद उठि अकुलाई * समुझाई गहि बाँह विठाई ॥
कह लंकेश कहसि किन बाता * क्यइँ तव नासा कान निपाता॥
अवध नृपति दशरथके जाये * पुरुषसिंह बन खेलन आये ॥
समुझि परी मोहिं उनकी करणी*रहित निशाचर करि हैं धरणी॥
जिनकर भुजबल पाइदशानन *अभयभयेविचरहिं मुनिकाननं॥
देखत बालक काल समाना * परम धीर धन्वी गुण नाना ॥
अतुलित बल प्रतापदोउ भ्राता * खलवधरत सुरमुनि सुखदाता
शोभाधाम राम अस नामा * तिन्हके सँगइक नारिललामा॥
सो०–अति सुकुमारि पियारि, पटतर योग न आहिकोउ ॥
मैं मन दीख विचारि, जहँरह तेहि सम आन नहिं ॥ १२ ॥
रूपराशि विधि नारि सँवारी *रतिशत कोटि तासु बलिहारी ॥
अजहुँ जाय देखब तुमजबहीं * होइहौ विकल तासु वशतबहीं॥
जीवनमुक्त लोकवश ताके *दशमुख सुनुसुन्दरिअसजाके॥
तासु अनुज काटीश्रुतिनासा * सुनितवभगिनीकरिपरिहासा॥

१ मदादिक । २ प्रबलशत्रु । ३ नम्रता । ४ शत्रु । ५ रोग । ६ अग्नि । ७ वनमें । ८ लक्ष्मणजीने ।

विना चूक असदशा हमारी * अपराधीकिमिवचाहि सुरारी ॥
खर दूषण सुनि लाग गुहारा * क्षणमहँ सकलकटकउनमारा ॥
खर दूषण त्रिशिराकरघाता * सुनि दशशीश जरा सब गाता ॥
भयो शोचवश नहिं विश्रामा * वीतहिं पल मानहुँ शत यामा ॥
दोहा--शूर्पणखहिं समुझाय करि, बल बोलेसि बहुभाँति ॥
भवन गयउ अति शोचवश, नींदपरी नहिं राति ॥ ३६ ॥
सुर नर असुर नाग जग माहीं * मोरे अनुचर सम कोउ नाहीं ॥
खर दूषण मोसम बलवन्ता * मारिकोसकै विनाभगवन्ता ॥
सुररंजन भंजन महिभारा * जो जगदीश लीन्ह अवतारा ॥
तौ मैं जाइ वैर हठकरिहौं * प्रभु शरते भवसागर तरिहौं ॥
होइ भजन नहिं तामस देहा * मन क्रम वचन मंत्र दृढ एहा ॥
जोनर रूप भूप सुत कोऊ * हरिहौं नारि जीति रण दोऊ ॥
चला अकेल यान चढि ताहाँ * बस मारीच सिंधु तट जाहाँ ॥
रथ अनूप जोरे खरचारी * वेगवन्त इमि जिमि उरगारी ॥
छंद--उरगारि सम अति वेग वर्णत जाय नहिं उपमा कही ॥
शिरछत्र शोभित श्यामघन जनु चमर श्वेत विराजहीं ॥
इहि भाँति नाघत सरित शैल अनेक वापी सोहहीं ॥
वन बाग उपवन वाटिका शुचि नगर मुनिमन मोहहीं ॥ २० ॥
दोहा--बहु तड़ाग शुचि विहँग मृग, बोलत विविध प्रकार ॥
इहिविधि आयउ सिंधुतट, शतयोजन विस्तार ॥ ३७ ॥
सुन्दर जीव विविध विधि जाती * करहिं कुलाहल दिन अरु राती ॥
कूदहिं ते गरजहिं घननाईं * महाबली बल वरणि नजाई ॥
कनक बालु सुन्दर सुखदाई * बैठहिं सकल जन्तु तहँ आई ॥
तिहिंपर दिव्यलता तरु लागे * जिहिं देखत मुनिमन अनुरागे ॥
गुहाविविधविधि रहहिं बनाई * वर्णत शारद मन सकुचाई ॥
चाहिय जहाँ ऋषिनकर वासा * तहाँनिशाचर करहिं निवासा ॥

१ टहलुवे । २ चारसौ कोश । ३ शोर । ४ स्वर्ण । ५ वृक्ष

दशमुख देखि सकल सकुचाने * जे जड़जीव सजीव पराने ॥
इहाँ राम जसि युक्ति बनाई * सुनहु उमा सो कथा सुहाई ॥
दोहा—लक्ष्मण गये बनहिं जब, लेन मूल फल कन्द ॥
जनकसुता सन बोल्यउ, बिहँसि कृपालुसुखकन्द ॥ ३८ ॥
सुनहु प्रिया ब्रतरुचिर सुशीला * मैं कछु करब ललितनरलीला॥
तुम पावक महँ करहु निवासा * जौं लगि करौं निशाचरनाशा ॥
जबहिं राम सब कहेहु बखानी * प्रभुपदधारिहियअनलसमानी॥
निज प्रतिबिम्ब राखि तहँसीता * तैसइ शील स्वरूप विनीता ॥
लक्ष्मणहू यह मर्म न जाना * जो कछु चरित रचाभगवाना ॥
दशमुख गयउ जहाँ मारीचा * नाइमाथ स्वारथरत नीचा ॥
नमनि नीचकी अति दुखदाई * जिमि अंकुशधनु उरगबिलाई॥
भयदायक खलकी प्रियबानी * जिमिअकालकेकुसुमभवानी ॥
दोहा—करि पूजा मारीच तब, सादर पूँछी बात ॥
कवन हेतु मन व्यग्र अति, अकसर आयउ तात ॥ ३९ ॥
दशमुख सकलकथा त्यहिआगे * कही सहित अभिमानअभागे ॥
होउ कपट मृग तुम छलकारी *ज्यहिविधि हरिआनौंनृपनारी॥
त्यइँ पुनि कहा सुनहु दशशीशा * ते नररूप चराचर ईशा ॥
तासों तात बैर नहिं कीजै * मारे मरिय जिआये जीजै ॥
मुनिमख राखन गयउ कुमारा *बिनुफरशररघुपतिमोहिंमारा ॥
शतयोजन आयउँ क्षणमाहीं * तिन्हसन बैर किये भलनाहीं ॥
भइ मति कीट भृङ्गकी नाँईं * जहँ तहँ मैं देखौं दोउ भाईं ॥
जोनर तात तदपि अतिशूरा * तिनहिं बिरोध न आइहिपूरा ॥
दोहा—ज्यइँ ताडका सुबाहु हति, खण्ड्यउ हरकोदण्ड ॥
खर दूषण त्रिशिरा बध्यउ, मनुज कि असबलबण्ड ॥ ४० ॥
रा अस नाम सुनत दशकन्धर * रहतप्राण नाहिं ममउर अन्तर॥
जाहु भवन कुल कुशलविचारी * सुनत जरा दीन्हेसि बहुगारी ॥

१ पुष्प । २ उचाट । ३ रावण । ४ हरिण । ५ जानकीजी । ६ विश्वामित्रकृतयज्ञ । ७ वशिष्ठ ।

गुरु जिमि मूढ़ करसि ममबोधा * कहु जगमोहिंसमानकोयोधा ॥
तब मारीच हृदय अनुमाना * नवहिं विरोधे नहिं कल्याना ॥
शस्त्री मर्मी प्रभु शठ धनी * वैद्य बन्दि कवि भानस गुनी ॥
उभय³ भाँति देखा निज मरणा * तबताकेसि रघुनायक शरणा ॥
उतर देत मोहिं वधिहि अभागे * कस नमरौं रघुपति शरलागे ॥
अस जिय जानि दशानन संगा * चला रामपद प्रेम अभंगा ॥
मन अतिहर्ष जनाव न तेही * आजु देखिहौं परम सनेही ॥

छंद–निज परमप्रीतम देखि लोचन सफल करि सुखपाइहौं ॥
सिय सहित अनुज समेत कृपानिकेत पद मन लाइहौं ॥
निर्वाणदायक क्रोध जाकर भक्ति अवशहिं वश करी ॥
निजपाणि शर संधानि सो मोहिं वधहि सुखसागरहरी ॥ २१॥

दोहा–मम पाछे धर धावत, धरे शरासन बान ॥
फिरि फिरि प्रभुहिं विलोकिहौं, धन्य न मोसम आन ॥ ४१॥

सीता लषण सहित रघुराई * ज्यहिवनवसहिंमुनिन्हसुखदाई॥
तेहिवन निकट दशानन गयऊ * तब मारीच कपट मृग भयऊ ॥
अतिविचित्रकछु वरणिन जाई * कनकदेह मणिरचित बनाई ॥
सीता परम रुचिर मृग देखा * अंग अंग सुमनोहर वेषा ॥
सुनहु देव रघुवीर कृपाला * इहि मृगकर अतिसुन्दरछाला ॥
सत्यसंध प्रभु वध करि एही * आनहु चर्म कहा वैदेही ॥
तब रघुपति जाना सब कारण * उठे हर्षि सुरकाज सँवारण ॥
मृगविलोकि कटिपरिकर बाँधा * करतलचाप रुचिरशरसाँधा ॥
प्रभु लक्ष्मणहिं कहा समुझाई * फिरतविपिन निशिचरसमुदाई
सीता केरि करेहु रखवारी * बुधिविवेकबलसमय विचारी ॥

दोहा–असकहि चले तहाँ प्रभु, जहाँ कपटमृग नीच ॥
देवहर्षविस्मय विवश, चातक वर्षाबीच ॥ ४२ ॥

प्रभुहिं विलोकि चलामृगभाजी * धाये राम शरासन साजी ॥

१ कपटवाली । २ भाट । ३ दोऊविधिते । ४ धनुष । ५ वर्णन ।

निगमनेति शिवध्यान न पावा * मायामृग पाछे सो धावा ॥
कबहुँ निकट पुनि दूरि पराई * कबहुँक प्रगटै कबहुँ छिपाई ॥
प्रकटत दुरत करत छल भूरी * इहि विधि प्रभुहि गयो लै दूरी ॥
तब ताकि राम कठिन शर मारा * धरणि परयो करि घोर चिकारा ॥
लक्ष्मण कर प्रथमहिं लै नामा * पाछे सुमिरयासि मनमहँ रामा ॥
प्राणतजतप्रकटयासिनिजदेही * सुमिरयासि राम सहित वैदेही ॥
अन्तर प्रेम तासु पहिचानी * मुनिदुर्लभ गति दीन्ह भवानी ॥
दोहा—विपुल सुमन सुर वर्षहिं, गावहिं प्रभु गुणगाथ ॥
निजपद दीन्ह असुर कहँ, दीनबंधु रघुनाथ ॥४३॥
मृगवधि तुरत फिरे रघुवीरा * सोह चाप कर कटि तूणीरा ॥
आरतगिरा सुनी जब सीता * कह लक्ष्मण सन परम सभीता ॥
जाहु वेगि संकट तव भ्राता * लक्ष्मण बिहँसिकह्योसुनमाता ॥
भ्रुकुटि विलास सृष्टि लय होई * स्वप्नेहु संकट परै कि सोई ॥
सौंपि गये मोहिं रघुपति थाती * जो तजि जाउँ तोष नहिं छाती ॥
यह जियजानि सुनहु ममाता * पूँछत कहब कवन मैं बाता ॥
मर्म वचन सीता जब बोली * हरि प्रेरित लक्ष्मण मति डोली ॥
चहुँदिशिरेखा खींच अहीशा * बार बार नाये पद शीशा ॥
वन दिशि देव सौंपि सब काहू * चले जहाँ रावण शशि राहू ॥
चितवहिलषणसियहिफिरिकैसे * तजत वत्स निजमातहि जैसे ॥
दोहा—एक डरत डर रामके, दूजे सीय अकेलि ॥
लषण तेज तनुहत भये, जिमि दाधी दववेलि ॥ ४४ ॥
शून्य भवन दशकन्धर देखा * आवा निकट यतीके वेषा ॥
जाके डर सुर असुर डराहीं * निशि न नींद दिन अन्नन खाहीं
सो दशशीश श्वानकी नाईं * इत उत चितै चला भँडिहाईं ॥
जिमि कुपन्थपग देत खगेशा * रह न तेज बल बुधि लवलेशा ॥
करि अनेक विधि छल चतुराई * माँगेउ भीख दशानन जाई ॥

१ दुःखित वाणी। २ रामचन्द्रकी इच्छा। ३ लक्ष्मणर्मा। ४ संन्यासी। ५ कुत्ता। ६ गरुड़। ७ किंचित् मात्र।

अतिथिंजानिसियकन्दमूलफल * देनलगीरहिंकीन्हबहुरिछल ॥
कह दशमुख सुनु सुन्दरि बानी * भीखिमाँगि न लेउँ सयानी ॥
विधिगति बाम काल कठिनाई * मैन नाँधि सिय बाहेर आई ॥
दोहा—विश्वभरानि अघदलदलनि, करपि सकल सुरकाज ॥
जाना नाहिं दशशीश तेहि, मूढ़ कपटके साज ॥४५॥
नाना विधि कहि कथा सुनाई * राजनीति भय प्रीति दिखाई ॥
कह सीता सुनु यती गुसाईं * बोलेसि वचन दुष्टकी नाईं ॥
तब रावण निजरूप दिखावा * भइ सभीत जब नाम सुनावा ॥
कह सीता धरि धीरज गाढा * आइ गये प्रभु खल रहु ठाढ़ा ॥
जिमि हरिवधुहिं क्षुद्रशशचाहा * भयासिकालवशनिशिचरनाहा ॥
वायसकरचह खगपति समता * सिन्धुसमानहोइकिमिसरिता ॥
खरिकिहोइ सुरधेनु समाना * आहु भवन निज सुनु अज्ञाना ॥
सुनत वचन दशशीश लजाना * मनमहँ चरणवन्दि सुखमाना ॥
दोहा—क्रोधवन्त तब रावण, लीन्हेसि रथ बैठाय ॥
चल्यउ गगन पथ आतुर, भयरथ हाँकि न जाय ॥ ४६ ॥
हा जगदीश देव रघुराया * केहि अपराध बिसारेहु दाया ॥
आरतहरण शरण सुखदायक * हा रघुकुल सरोजदिननायक ॥
हा लक्ष्मण तुम्हार नहिं दोषा * सो फल पायउँ कीन्हेउँ रोषा ॥
कैकेयी मन जो कछु रहयऊ * सो विधिआजु मोहिं दुखदयऊ
पंचवटीके खग मृग जाती * दुखी भये वनचर बहुभाँती ॥
विविध विलाप करति वैदेही * भूरि कृपा प्रभु दूरि सनेही ॥
विपति मोरि को प्रभुहि सुनावा * पुरोडाश चह रासभ खावा ॥
सीताकर विलाप सुनि भारी * भये चराचर जीव दुखारी ॥
दोहा—बहुविधि करत विलाप नभ, लिये जात दशशीश ॥
डरत न खल बर पाइ भल, जो दीन्हों अज ईश ॥ ४७ ॥
गृध्रराज सुनि आरत बानी * रघुकुल तिलकनारि पहिचानी ॥

१ भिक्षुक । २ कौवा । ३ नदी । ४ देवतानके यज्ञका भाग । ५ गदहा ।

अधम निशाचर लीन्हें जाई * जिमि मलेच्छवश कपिला गाई
अहहप्रथम बल ममतनु नाहीं * तदपि जाइ देखौं बल ताहीं ॥
सीता पुत्रि करसि जनि त्रासा * करिहौं यातुधान कर नाशा ॥
धावा क्रोधवंत खग कैसे * छूटै पवि पर्वत पहँ जैसे ॥
रे रे दुष्ट ठाढ किन होही * निर्भय चलेसिन जानेसि मोही
आवत देखि कृतांतसमाना * फिरि दशकंध करत अनुमाना ॥
की मैनाक कि खगपति होई * ममबल जान सहित पति सोई ॥
जाना जरठ जटायू येहा * ममकर तीरथ छाँडिहि देहा ॥
दोहा—मम भुजबल नहि जानत, आवत तपिन्ह सहाइ ॥
समरचढै तौ इहिहलौं, जियत न निज थल जाइ ॥ ४८ ॥
सुनत गृध्र क्रोधातुर धावा * कह सुन रावण मोर शिखावा ॥
तजि जानकी कुशल गृह जाहू * नाहित सत्य सुमहु बहुबाहू ॥
रामरोष पावक अतिघोरा * होइहि सकल शलभकुलतोरा ॥
उतर न देत दशानन योधा * तबहिं गृध्र धावा करि क्रोधा ॥
धरि कचविरथकीन्हमहिगिरा * सीतहिं राखि गृध्र पुनि फिरा ॥
दशमुख उठि कृतशरसन्धाना * गृध्र आइ काटचउ धनु बाना ॥
चोंचन्ह मारि बिदारेसि तेही * दण्ड एक भइ मूर्च्छा तेही ॥
दोहा— जिहिं रावण निजवश किये, मुनि गण सिद्ध सुरेश ॥
तेइँ रावण सन समर अति, धीर वीर गृध्रेश ॥४९॥
स्वस्थ भये सो पुनि उठिधावा * मारे गृध्र न सन्मुख आवा ॥
कीन्हेसि बहु जब युद्ध खगेशा * थकित भयातब जरठ गिधेशा ॥
तबसक्रोधनिशिचरखिसियाना * काढेसि परम कराल कृपाना ॥
काटेसि पंख परा खग धरणी * सुमिरि रामकी अद्भुतकरणी ॥
मनमहँ गृध्र परम सुखमाना * रामकाज मम लाग्यो प्राना ॥
सीतहि यान चढाय बहोरी * चला उताउल त्रास न थोरी ॥
करातिविलाप जातिनभसीता * व्याध विवशजनुमृगीसभीता ॥

१ राक्षस । २ वज्र । ३ कालके समान । ४ वृद्ध । ५ भरम- पतंग । ६ बाल ।

गिरिपर बैठे कपिन्ह निहारी * कहि हरि नाम दीन पट डारी॥
इहि विधि सीतहि सो लैगयऊ * वन अशोक महँ राखत भयऊ॥
दोहा—हारि परा खल बहुत बिधि, भय अरु प्रीति दिखाइ॥
तब अशोक पादप तरे, राखेसि यतन कराइ॥ ५०॥
"वहाँविधाता मन अनुमाना * सुरपति बोलि मंत्र अस ठाना"॥
तात जनकतनया पहँ जाहू * सुधीन पानजिहि निशिचरनाहू
असकहिविधिसुन्दरहविआनी * सौंपि बहुरि बोले मृदुबानी॥
इह भक्षण कृत क्षुधा न प्यासा * वर्ष सहस्रदश संशय नाशा॥
सो प्रसाद लै आयसु पाई * चले हृदय सुमिरत रघुराई॥
कछु वासव माया निज गोई * रक्षक रहे गये तहँ सोई॥
तदपि डरत सीता पहँ आयो * करिप्रणाम निज नाम सुनायो॥
निश्चय जानि सुरेश सुजाना * पिता जनक दशरथ सममाना॥
करि परितोष दूरकर शोका * हव्य खवाय गये निज लोका॥
दोहा—जेहि विधि कपट कुरंग सँग, धाय चले श्रीराम॥
सो छबि सीता राखिउर, रटति रहति हरि नाम॥५१॥
रघुपति अनुजहि आवत देखी * मनमहँ चिंता कीन्ह बिशेषी॥
जनकसुता परिहरेउ अकेली * आयहु तात वचन मम पेली॥
निशिचरनिकरफिरहिंवनमाहीं * मम मन सीता आश्रमनाहीं॥
अहहतात भल कीन्हेउ नाहीं * सियविहीन मम जीवन काहीं॥
इहितेकवन विपति बड़ भाई * खोयहु सीय काननहिं आई॥
गहि पदकमलअनुजकरजोरी * कहेउ नाथ कछु मोरिन खोरी॥
अनुज समेत गयउ प्रभु तहँवां * गोदावरि तट आश्रम जहँवां॥
आश्रम देखि जानकी हीना * भये विकल जस प्राकृत दीना॥
दोहा—कानन रहेउ तडाग इव, चक चकई सिय राम॥
रावण निशि बिछुरन किये, दुख बीते चहुँ याम॥५२॥
पर दुख हरण शोक दुखनाहीं * भा विषाद तिनके मन माहीं॥

१ इन्द्र। २ पायस। ३ भूँख। ४ आज्ञा। ५ इन्द्र। ६ समाधान। ७ कपटमृग मारीच। ८ भाई लक्ष्मणजी।

हागुणखानि जानकी सीता * रूप शील व्रत नेम पुनीता ॥
लक्ष्मण समुझाये बहुभाँती * पूँछत चले लता तरु पाँती ॥
हे खग मृग हे मधुकर श्रेनी * तुम देखी सीता मृगनैनी ॥
खंजन शुक कपोत मृगमीना * मधुप निकर कोकिला प्रवीना ॥
कुन्दकली दाडिम दामिनी * कमलशरदशशि अहिभामिनी ॥
वरुणपाश मनोज धनुहंसा * गज केहरि नित सुनत प्रशंसा ॥
श्रीफल कमल कदलि हर्षाहीं * नेकु नशंक सकुच मनमाहीं ॥
सुन जानकी तोहिं बिनु आजू * हर्षे सकल पाइ जनुराजू ॥
किमिसहिजातअनखतोहिंपाहीं * प्रिया वेगि प्रकटत कसनाहीं ॥
दोहा-मणि विहीन फणि दीन जिमि, मीन[1] हीन जिमि वारि ॥
तिमि व्याकुल भये लषण तहँ, रघुवरदशा निहारि ॥५३॥
धरि उरधीर बुझावहिं रामहिं * तजहिंनशोकअधिकसुखधामहिं
इहिविधिविलपतखोजतस्वामी * मनो महा विरही अतिकामी ॥
पूरण काम राम सुखराशी * मनुज चरितकर अज[3]अविनाशी
सरवर अमित नदी गिरि खोहा * बहु विधि राम लषण तहँ जोहा ॥
शोच हृदय कछुकहिनाहिं आवा * टूट धनुष शर आगे पावा ॥
कहुँ कहुँ शोणित[4] देखिय कैसे * श्रावण जल भा ढाबर जैसे ॥
कहत राम लक्ष्मणहि बुझाई * काहू कीन्ह युद्ध इहिं ठाईं ॥
आगे परा गृध्रपति देखा * सुमिरत रामचरणकी रेखा ॥
दोहा-करसरोज शिर परसेउ, कृपासिन्धु रघुवीर ॥
निरखि राम छवि धाम मुख, विगत भई सबपीर ॥ ५४ ॥
तब कह गृध्र वचन धरि धीरा * सुनहु राम भंजन भव भीरा ॥
नाथ दशानन यहगति कीन्ही * तेहिखल जनकसुता हरिलीन्ही
लै [illegible] गयउ गुसाँई * बिलपति अति कुररीकी न[illegible]
दरशलागि प्रभु राखेउँ प्राना * चलन चहत अब कृपानिध[illegible]
रामकहा तनु राख[illegible]

१ मछली । २ [illegible]नी । ३ अजन्मा । ४ रक्त ।

जाकर नाम मरतमुखआवा * अधमौ मुक्त होइ श्रुतिगावा ॥
सो मम लोचन गोचर आगे * राखहुँ देह नाथ केहिलागे ॥
जलभरि नयन कहा रघुराई * तात कर्म्म निजते गतिपाई ॥
परहित बस जिनके मनमाहीं * तिन्हकहँ जगदुर्लभ कछुनाहीं॥
तनुताजि तात जाहु मम धामा * देउँ कहा तुम पूरण कामा ॥
दोहा–सीताहरण तात जनि, कहहु पितासन जाइ ॥
जो मैं राम तौ कुल सहित, कहहि दशानन आइ ॥५५॥
गृध्र देह तजि धरि हरि रूपा * भूषण बहु पट पीत अनूपा ॥
श्यामगात विशाल भुजचारी *अस्तुति करत नयन भरिवारी॥
छंद–जय राम रूप अनूप निर्गुण सगुण गुण प्रेरक सही ॥
दशशीश बाहु प्रचण्डखण्ड चण्ड शर मण्डन मही ॥
पाथोद गात सरोज मुख राजीव आयत लोचनं ।
नितनौमिराम कृपालु बाहु विशाल भवभय मोचनं ॥२२॥
बलमप्रमेयमनादिमजमव्यंक्तमेकमगोचरं ॥
गोविन्द गोपरद्वन्द्वहर विज्ञानघन धरणीधरं ।
जय राम मंत्र जपन्त सन्त अनन्त जन मन रंजनं ॥
नितनौमि राम अकाम प्रिय कामादि खलदलगंजनं॥२३॥
जेहि श्रुति निरंतर ब्रह्मव्यापक विरंज अज कहि गावहीं ॥
करिज्ञान ध्यान विराग योग अनेक मुनि जेहि पावहीं ॥
सोप्रकट करुणाकन्द शोभावृन्द अग जग मोहई ॥
ममहृदय पंकज भृंग अंग अनंग बहु छबि सोहई ॥ २४ ॥
जोअगम सुगम स्वभाव निर्मल असम सम शीतल सदा॥

छन्दार्थ–हे राम ! आपके अनूपरूपकी जयहो यह रूप कैसा है कि निर्गुण जो व्यापक ब्रह्म है और सगुण मत्स्यादि अवतार और सत, रज, तम गुण अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु, महेश, इन सबका प्रेरक है और आप धनुष बाणको पृथ्वीके भूषित करनेको और दूषणरूपी रावणके निपातके हेतु धारण किया है. आपका शरीर श्याम घनके समान है और कमलके तुल्य बड़े बड़े नेत्र हैं हे राम कृपालु संसारके भय छुड़ानेवाली विशालबाहुको मैं प्रणाम करताहूं ॥ २२ ॥

१ मन बुद्धिवाणीते परेहो । २ विरज कही षडविकार रहित जन्म, वृद्धि, विवर्ण, क्षीण, जरा, मरण ।

पश्यन्तियं योगी यतनकरि करत मन गो वश यदा ॥
सो राम रमानिवास संतत दासवश त्रिभुवन धनी ।
मम उर बसहु सो शमन संसृति जासु कीरतिपावनी ॥२५॥
दोहा--अविरल भक्ति माँगिवर, गृध्र गयउ हरिधाम ॥
तेहिकी क्रिया यथोचित, निजकर कीन्हीं राम ॥ ५६ ॥
कोमल चित अति दीनदयाला * कारण विन रघुनाथकृपाला ॥
गृध्र अधम खग आमिष भोगी *गति तेहिदीन्ह जोयाचतयोगी॥
सुनहु उमा ते लोग अभागी * हरितजि होहिंविषयअनुरागी ॥
पुनि सीतहि खोजत दोउभाई * चले विलोकत वन बहुताई ॥
संकुल लता विटप घनकानन * बहु खग मृग तहँ गजपंचानन॥
आवत पन्थ कबन्ध* निपाता * तेइँ सब कही शापकी बाता ॥
दुर्वासा मोहिं दीन्हों शापा * प्रभुपद देखि मिटा सो पापा ॥
सुन गंधर्व कहौं मैं तोहीं * मोहिं न सुहाइ ब्रह्मकुलद्रोही ॥

हे राम ! जो आपका बल अप्रमेय है और आप अनादि जन्मसे रहित और अप्रगटशक्ति और अद्वैत अगोचर अर्थात इंद्रियोंसे परे और गोविंद इंद्रियोंका भोक्ता और इंद्रियोंके परे द्वन्द्व मोहमेरा तेरा आदिके हरनेवाले विज्ञानके वरसनेवाले और पृथ्वीके धारण करनेवालेहो जो कोई अनंत संत राममंत्रको जपते हैं उनके मनको रंजन करतेहो हे कामादिखलदलगंजन अकाम प्रिय राम ! मैं आपको नित्य प्रणाम करताहूँ ॥ २३ ॥ जिनको वेद निरंतर रोगरहित जन्मरहित ब्रह्म कहिकै गावतेहैं और जिनको अनेक मुनि ज्ञान ध्यान विराग योगकरके ध्यान करतेहैं सोई करुणाजलके वरसनेवाले प्रगट होकै अपने शोभाके समूहोंसे जड़ चैतन्योंके मोहनेवाले मेरे हृदयकमलमें अनेक कामकी बहु छवियुक्त भृंग शोभायमान हो ॥२४॥ जो अगम और सुगम और स्वभाव करिकै निर्मल विषम सदा शीतल हो जिनको योगीजन मनके वशकरनेवाले अनेक यत्न कर हर्षसे देखते हैं। हे राम ! सोई रमानिवास त्रिभुवनधनी जो आप अपने दासके निरंतर वशरहते हो तुम्हारी कीर्ति जरा मरणकी नाश करनेवाली है मेरे हृदयमें बसो ॥ २५ ॥

*कवन्ध पूर्व जन्मका गन्धर्व था एक समय उसके गानेसे दुर्वासा ऋषि नहीं रीझे तो यह उनपर हँसा तब दुर्वासाऋषिने शाप दिया कि,राक्षस हो सो यह राक्षस होय उपद्रवकरने लगा तब इंद्रने वज्र मारा कि, शिर पेटमें घुसगया तबसे उसका नाम कवंधपड़ा और उसकी योजनभरकी बाहु थीं जो बाहुके बीचमें आताथा उसे खींचकर खालेता था सो जब रामचंद्रको खैचने लगा तो इन्होंने खड्गसे भुजा काट डालीं ॥

१ देखते हैं । २ जन्ममरण । ३ मास । ४ परिपूर्ण है लता जिस वनमें ।

दोहा-मन क्रम वचन कपट तजि, जो कर भूसुर[1] सेव ॥
मोहिं समेत विरंचि[2] शिव, वश ताके सब देव ॥ ५७ ॥

शपत ताड़त परुष कहंता * विप्र पूज्य अस गावहिं संता ॥
पूजिय विप्र शील गुण हीना * नहीं शूद्र गुण ज्ञान प्रवीना ॥
दुष्टौ धेनु[3] दुही सुन भाई * साधु रासभी[4] दुही न जाई ॥
काहे निज धर्म ताहि समुझावा * निजपद प्रीति देखि मनभावा ॥
रघुपति चरण कमल शिरनाई * गयउ गगन[5] आपनि गति पाई ॥
ताहि देइ गति राम उदारा * शबरीके आश्रम पगुधारा ॥
शबरी देखि राम गृह आये * मुनिके वचनसमुझिजियभाये ॥
सरसिज लोचन बाहु विशाला * जटा मुकुट शिर उरवनमाला ॥
श्याम गौर सुन्दर दोउ भाई * शबरी परी चरण लपटाई ॥
प्रेम मगन मुखवचन न आवा * पुनि पुनि पदसरोजशिरनावा ॥
सादर जल लै चरण पखारे * पुनि सुन्दर आसन बैठारे ॥

दोहा-कन्द मूल फल सरस[6] अति, दिये राम कहँ आनि ॥
प्रेम सहित प्रभु खायउ, बारहिं बार बखानि ॥ ५८ ॥

पाणि जोरि आगे भइ ठाढी * प्रभुहिविलोकिप्रीतिअतिबाढ़ी ॥
केहिविधि स्तुति करहुँ तुम्हारी * अधमजातिमैं जड़मति भारी ॥
अधमतेअधम अधमअतिनारी * तिनमहँ मैं मतिमन्द गँवारी ॥
कह रघुपतिसुनभामिनि बाता * मानौं एक भक्ति कर नाता ॥
जाति पाँति कुलधर्म बड़ाई * धन बल परिजन गुण चतुराई ॥
भक्तिहीन नर सोहैं कैसे * विनु जल वारिद[7] देखिय जैसे ॥
नवधा भक्ति कहौं तोहिं पाहीं * सावधान सुनु धरु मनमाहीं ॥
प्रथम भक्ति सन्तनकरसंगा * दूसरि रति मम कथा प्रसंगा ॥

दोहा-गुरुपद पंकज सेवा, तीसरि भक्ति अमान ॥
चौथि भक्ति मम गुणगण, करै कपट तजि गान ॥ ५९ ॥

मंत्र जाप मम दृढ़ विश्वासा * पंचम भजन सो वेद प्रकासा ॥

१ ब्राह्मण । २ ब्रह्मा । ३ गौ । ४ गधी । ५ आकाश । ६ अतिश्रेष्ठ । ७ मेघ

षट दम शील विरत बहु कर्मा * निरत निरन्तर सज्जन धर्मा ॥
सतईं सब म्वहिं मय जग देखै * मोतें सन्त अधिक करि लेखै ॥
अठईं यथा लाभ संतोषा * स्वप्नेहु नहिं देखै परदोषा ॥
नवम सरल सबसों छलहीना * मम भरोस हिय हर्ष न दीना ॥
नवमहँ एको जिन्हके होई * नारि पुरुष सचराचर कोई ॥
सो अतिशय प्रियभामिनिमोरे * सकल प्रकार भक्ति दृढतोरे ॥
योगि वृन्द दुर्लभ गति जोई * तोकहँ आज सुलभ भइ सोई ॥
मम दर्शन फल परम अनूपा * जीव पाव निज सहज स्वरूपा
दोहा—सब प्रकार तव भागवड़, मम चरणन्ह अनुराग ॥
तव महिमा जेहि उर बसहि, तासु परम बड़भाग ॥६०॥
सुनि शुभ वचन हर्ष कहँ पाई * पुनि बोले प्रभु गिरा सुहाई ॥
जनकसुताकैसुधिम्वहिंभामिनि * जानहुतोकहुकरिवरगामिनि ॥
पम्पासरहि जाहु रघुराई * मुनिवर विपुल रहे जहँ छाई ॥
ऋषिमतंग महिमा गुणभारी * जीव चराचर रहत सुखारी ॥
वैर न कर काहूसन कोई * जासन वैर प्रीति करु सोई ॥
शिखर सुहावन कानन फूले * खग मृग जीव जंतु अनुकूले ॥
करहु सफल श्रम सबकर जाई * तहँ होई सुग्रीव मिताई ॥
सो सब कहहि देव रघुवीरा * जानतहू पूँछत मतिधीरा ॥
बार बार प्रभुपद शिरनाई * प्रेम सहित सब कथा सुनाई ॥
छंद—कहिकथा सकल विलोकि हरिमुख हृदय पदपंकज धरे।
तजि योग पावकदेह हरिपद लीन भइ जहँ नहिं फिरे ॥
नर विविध कर्म अधर्म बहु मत शोकप्रद सब त्यागहू ।
विश्वास करि कह दास तुलसी रामपद अनुरागहू ॥ २६ ॥
दोहा—जातिहीन अघ जन्ममय मुक्तकीन्ह असनारि ॥
महामन्दमन सुख चहसि, ऐसे प्रभुहि विसारि ॥ ६१ ॥
चले राम त्यागे वन सोऊ * अतुलित बल नरकेहरि दोऊ ॥

१ अत्यंत । २ मार्ग ।

विरही इव प्रभु करत विषादा * कहत कथा अनेक सम्वादा ॥
लक्ष्मण देखहु कानन शोभा * देखत केहिकर मन नहिं क्षोभा ॥
नारिसहित सब खग मृग वृंदा * मानहु मोरि करतइहिं निन्दा ॥
हमहिं देखि मृग निकर पराहीं * मृगी कहहिं तुमकहँ भयनाहीं ॥
तुम आनन्द करहु मृगजाये * कंचन मृग खोजनये आये ॥
संग लाइ करिणी करि लेहीं * मानहुँ मोहिं शिखावन देहीं ॥
शास्त्रसुचिन्तित पुनिपुनिदेखिय * भूप सुसेवित वशनहिं लेखिय ॥
राखिय नारि यदपि उर माहीं * युवती शास्त्र नृपति वश नाहीं ॥
देखहु तात वसन्त सुहावा * प्रियाहीन म्वहिं भय उपजावा ॥
दोहा-विरह विकल बलहीन मोहिं, जानेसि निपट अकेल ॥
सहित विपिन मधुकर खगन्ह, मदन कीन्ह बगमेल ॥ ६२ ॥
देखि गयउ भ्राता सहित, तासु दूत सुनि बात ॥
डेरादीन्हेउ मनहुँ तिन्ह, कटक हटकि नहिं जात ॥ ६३ ॥
विटप विशाल लता अरुझानी * विविध वितान दिये जनु तानी ॥
कदलि ताल वर ध्वजा पताका * देखि न मोह धीर मन जाका ॥
विविध भाँति फूले तरु नाना * जनु बानैत बने बहु बाना ॥
कहुँ कहुँ सुन्दर विटप सुहाये * जनुभट विलग विलगहैछाये ॥
कूजत पिक मानहु गजमाते * ढेक महोख ऊंट विसराते ॥
मोर चकोर कीर वर बाजी * पारावत मराल सब ताजी ॥
तीतर लावा पदचर यूथा * वर्णि न जाइ मनोज वरूथा ॥
रथ गिरि शिला दुन्दुभी झरना * चातक बन्दी गुण गण बरना ॥
मधुकरमुखर भेरि सहनाई * त्रिविध बयारि बसीठी आई ॥
चतुरंगिनी सेन सब लीन्हें * विचरतसबहिं चुनौती दीन्हें ॥
लक्ष्मण देखहु काम अनीका * रहहिं धीर तिन्हके जगलीका ॥
यहिके एक परम बल नारी * त्यहिते उबर सुभट सो भारी ॥
दोहा-तात तीनि अति प्रबल खल, काम क्रोध अरु लोभ ॥

१ मृगोंके झुंडके झुंड भागते हैं । २ हथिनी । ३ स्त्री । ४ छत्र । ५

मुनि विज्ञान धाम मन, करहिं निमिषमहँ क्षोभ ॥ ६४ ॥
लोभके इच्छा दम्भ बल, कामके केवल नारि ॥
क्रोधके पुरुष वचन बल, मुनिवर कहहिं विचारि ॥ ६५ ॥
गुणातीत सचराचर स्वामी * राम उमा सब अन्तर्यामी ॥
कामिनकी दीनता दिखाई * धीरनके मन विरति दृढाई ॥
क्रोध मनोज लोभ मद माया * छूटहि सकल रामकी दाया ॥
सोनर इंद्रजाल नहिं भूला * जापर होइ सो नट अनुकूला ॥
उमा कहूं मैं अनुभव अपना * हरिको भजन सत्यजगस्वपना ॥
पुनि प्रभु गये सरोवर तीरा * पम्पानाम सुभग गम्भीरा ॥
सन्त हृदय जस निर्मल बारी * बाँधे घाट मनोहर चारी ॥
जहँ तहँ पियहिं विविधमृगनीरा * जिमि उदार गृह याचक भीरा ॥
दोहा–पुरइनि सघन ओट जल, वेगि न पाइय मर्म ॥
माया छन्न न देखिये, जैसे निर्गुण ब्रह्म ॥ ६६ ॥
सुखी मीन सब एकरस, अति अगाध जल माहिं ॥
यथा धर्म शीलान्हके, दिन सुख संयुत जाहिं ॥ ६७ ॥
विकसे सरसिज नानारंगा * मधुर मुखर गुंजत बहु भृंगा ॥
बोलत जल कुक्कुट कल हंसा * प्रभु विलोकि जनुकरतप्रशंसा ॥
चक्रवाक बक खग समुदाई * देखत बनै वरणि नहिं जाई ॥
सुन्दर खगगण गिरा सुहाई * जात पथिक जनुलेत बुलाई ॥
ताल समीप मुनिन्ह गृह छाये * चहुँदिशिकानन विटपसुहाये ॥
चम्पक बकुल कदम्ब तमाला * पाटल पनस पलाश रसाला ॥
नव पल्लव कुसुमित तरुनाना * चंचरीकपटली कर गाना ॥
शीतल मन्द सुगंध सुहाऊ * सन्तत बहै मनोहर बाऊ ॥
कुहूकुहू कोकिल ध्वनि करहीं * सुनि रवसरस ध्यानमुनिटरहीं ॥
दोहा–फूले फले विटप सब, रहे भूमि नियराइ ॥
पर उपकारी पुरुष जिमि, नवहिं सुसम्पति पाइ ॥ ६८ ॥

१ वैराग्य । २ कामदेव । ३ सिद्धान्त । ४ नानारंगके कमल फूलेहैं । ५ मौलसिरी । ६ ढाक । ७ आँब । ८ शब्द

दोहा-राम काज सब करिहहु, तुम बल बुद्धिनिधान ॥
आशिषदै सुरसा चली, हर्षि चले हनुमान ॥ २ ॥

निशिचर एक सिन्धु महँ रहई * करि माया नभके खग गहई ॥
जीव जंतु जे गगन उड़ाहीं *जल बिलोकि तिनकीपरिछाहीं॥
गहै छाँह सक सोन उड़ाई * इहिविधि सदा गगनचर खाई ॥
सोइ छल हनूमानसन कीन्हा *तासुकपटकपि तुरतहि चीन्हा॥
ताहि मारि मारुतसुत बीरा * वारिधि पार गयउ मतिधीरा॥
तहाँ जाइ देखी वन शोभा * गुञ्जत चञ्चरीक मधुलोभा ॥
नाना तरु फल फूल सुहाये * खग मृग वृन्द देखि मनभाये ॥
शैल विशाल देखि इक आगे * तापर कूदि चढेउ भय त्यागे ॥
उमा न कछु कपिकी अधिकाई * प्रभु प्रताप जो कालहि खाई ॥
गिरिपर चढि लंका तेहिं देखी *कहि न जाइ अति दुर्ग विशेखी ॥
अति उतंग जलनिधिचहुँपासा * कनककोट कर परम प्रकासा ॥

छंद समष्टी ।

कनककोट विचित्र मणि कृत सुन्दराजित अति घना ॥
चौहट्ट हट्ट सुघट्ट बीथी चारु पुर बहुविधि बना ॥
गजवाँजि खच्चर निकर पदचर रथवँरूथनिको गनै ॥
बहु रूप निशिचर यथ अति बलसेन वर्णत नहिं बनै ॥१॥
वन बाग उपवन वाटिका सर कूप वापी सोहहीं ॥
नर नाग सुर गन्धर्व कन्या रूप मुनि मन मोहहीं ॥
कहुँ मल्ल देह विशाल शैल समान अति बल गर्जहीं ॥
नाना अखारन्ह भिरहिं बहुविधि एक एकन तर्जहीं ॥२॥
करि यत्न भट कोटिन्ह विकट तनु नगर चहुँदिशि रक्षहीं ॥
कहुँ महिष मानुष धेनु खर अज खग निशाचर भक्षहीं ॥
इहिलागि तुलसीदास इनकी कथा संक्षेपहि कही ॥
रघुवीर शर तीरथ सरित तनु त्यागि गति पैहैं सही ॥३॥

१ समुद्र । २ घोडा । ३ समूह । ४ झुंडके झुंड ।

दोहा-पुर रखवारे देखि बहु, कपि मन कीन्ह विचार ॥
अतिलघुरूप धरौं निशि, नगर करौं पैसार ॥ ३ ॥
मशक[1] समान रूप कपिधरी * लंका चले सुमिरि नरहरी ॥
नाम लंकिनी एक निशिचरी * सो कह चलेसि मोहिं निंदरी ॥
जानसि नाहिं मर्म शठ मोरा * मोर अहार लंक कर चोरा ॥
मुष्टिक एक ताहि कपिहनी * रुधिर[2] वमत धरणी ठनमनी ॥
पुनि संभारि उठी सो लंका * जोरि पाणि करिविनयसशंका॥
जब रावणहिं ब्रह्म वर दीन्हा * चलतविरंचिकहा मोहिंचीन्हा॥
"त्रेता राम लषण अवतरहीं * भक्त हेतु मानुष तनु धरहीं ॥
तासु प्रिया रावण हर लावै * सो अपनो यक दूत पठावै" ॥
विकल होसि जब कपिके मारे * तब जानसि निशिचर संहारे ॥
तात मोर अति पुण्य बहूता * देखेउँ नयन राम कर दूता ॥
दोहा-तात स्वर्ग[3] अपवर्ग[4] सुख, धरी तुला[5] इक अंग ॥
तुलै न ताहि सकल मिलि, जो सुख लव सत्संग ॥ ४ ॥
प्रविशि नगर कीजै सब काजा *हृदय राखि कोशलपुर राजा ॥
गरल सुधा रिपु करै मिताई * गोपद सिन्धु अनल शितलाई॥
गरुअ सुमेरु रेणुसम ताही * रामकृपाकरि चितवहिं जाही॥
अति लघुरूप धरेउ हनुमाना *पैठ्यो नगर सुमिरि भगवाना॥
मन्दिर मन्दिर प्रतिकरि शोधा * देखे जहँ तहँ अगणित योधा॥
गयेउ दशानन मन्दिर माहीं *अतिविचित्रकहिजात सुनाहीं ॥
शयन किये देखा कपि तेही * मन्दिरमहँ न दीख वैदेही॥

क्षेपक-किसीमहात्माजीकीकल्पितउक्ति.

निरखत मंदिर आयउ तहँवां * कुम्भकर्ण सोवतरह जहँवा ॥
अतियकार तनु चितै नजाई * चौंतिस योजनकी चकलाई ॥
योजन तीनि तीनिके काना * बाइस योजन बाहु अजाना ॥
सत्रहयोजन जाँघ लँबाई * शतयोजनतनु वरणि नजाई ॥

१ मशा । २ रक्त । ३ भूर्भुवः स्वः महः जनः तपः सत्यम् । ४ मोक्ष । ५ तराज ।

दुइयोजनकै नाक जो बाढ़ी * योजन एक मूँछ रहै ठाढ़ी ॥
दोहा-षष्ठमासकै नींद तेहि, सोवत भीतर लंक ॥
बाजत ढोल जुझाउ शिर, जागत नहीं अशंक ॥ ५ ॥
शोचै लाग कहाँ अब जाऊँ * कहाँ दरश सीताकर पाऊँ ॥
बिन देखे जो सीतहि जाऊँ * कैसे वदन प्रभुहि दरशाऊँ ॥
कपिसब करैं मोर उपहासा * लछिमन मोहिंदेखावहिंत्रासा ॥
जाम्बवन्त पूँछहिं कुशलाता * नीके अहहिं जानकी माता ॥
कवन उतर देहौं तिन जाई * पवनतनय मनमहँ पछिताई ॥
निशिचर घोर भयंकर रहहीं * सीताकीसुधि कोउ न कहहीं ॥
पूँछौं काहि कहौं केहिजाई * जनकसुता सो देइ बताई ॥
इति क्षेपक ।
भवन एक पुनि दीख सुहावा * हरिमंदिर तहँ भिन्न बनावा ॥
राम नाम अंकित गृह सोहा * वरणि नजाइ देखि मनमोहा ॥
दोहा-राम नाम अंकित गृह, शोभा वरणि न जाय ॥
नवतुलसीके वृन्द बहु, देखि हर्ष कपिराय ॥ ६ ॥
लंका निशिचर[1] निकर निवासा * यहाँ कहाँ सज्जन कर वासा ॥
मनमहँ तर्क[2] करन कपि लागे * ताही समय विभीषण जागे ॥
राम राम तेहि सुमिरण कीन्हा * हृदय हर्ष कपि सज्जन चीन्हा ॥
इहिसन हठि करिहौं पहिचानी * साधुते होइ न कारज हानी ॥
विप्र रूप धरि वचन सुनावा * सुनत विभीषण उठितहँआवा॥
करि प्रणाम पूँछी कुशलाई * विप्र कहहु निज कथा बुझाई ॥
की तुम हरिदासन महँ कोई * मोरे हृदय प्रीति अति होई ॥
की तुम राम दीन अनुरागी * आयहु मोहिं करन बड़भागी ॥
दोहा-तब हनुमंत कही सब, राम कथा निज नाम ॥
सुनत युगल तनु पुलक अति, मगन सुमिरि गुणग्राम ॥७॥
सुनहु पवनसुत रहनि हमारी * जिमि दशनन[3]महँ जीभविचारी॥

१ राक्षस । २ विचार । ३ दाँतनमें ।

तात कबहुँ मोहिं जानिअनाथा * करिहहिंकृपाभानुकुल नाथा ॥
तामस तनु कछु साधन नाहीं * प्रीति न पद सरोज मनमाहीं ॥
अब मोहिं भा भरोस हनुमन्ता * बिनुहरिकृपा मिलहिंनहिंसंता॥
जो रघुवीर अनुग्रह कीन्हा * तौतुम मोहिंदरश हठिदीन्हा ॥
सुनहु विभीषण प्रभुकी रीती * करहिं सदा सेवकपर प्रीती ॥
कहहु कवन मैं परम कुलीना * कपि चंचल सबहीविधि हीना॥
प्रात लेइ जो नाम हमारा * तादिन ताहि न मिलै अहारा॥
दोहा-अस मैं अधम सखा सुन, मोहू पर रघुवीर ॥
कीन्ही कृपा सुमिरि गुण, भरे विलोचन नीर ॥ ८ ॥
जानतहू अस स्वामि बिसारी * तेनर काहेन होइँ दुखारी ॥
इहिविधि कहत राम गुणग्रामा * पावन श्रवण सुखदाविश्रामा ॥
पुनि सब कथा विभीषण कही * जोहिविधि जनकसुता जहँरही॥
तब हनुमन्त कहा सुन भ्राता * देखा चहौं जानकी माता ॥
युक्ति विभीषण सकल सुनाई * चलेउ पवनसुत विदा कराई ॥
धरि सोइरूप गयउ पुनि तहँवाँ * वन अशोक सीता रह जहँवा॥
देखि मनहिं मन कीन्ह प्रणामा * बैठे बीति गई निशियामा ॥
कृश तनु शीश जटा इक वेणी * जपतिहृदय रघुपतिगुणश्रेणी॥
दोहा-निज पद नयन दिये मन, रामचरण लवलीन ॥
परमदुखीभा पवनसुत, निरखि जानकी दीन ॥ ९ ॥
तरु पल्लव महँ रह्यो लुकाई * करै विचार करौं का भाई ॥
तेहि अवसर रावण तहँ आवा * संग नारि बहु किये बनावा ॥
बहु विधि खल सीतहि समुझावा * साम दाम भय भेद दिखावा ॥
कहरावण सुनु सुमुखि सयानी * मंदोदरी आदि सब रानी ॥
तव अनुचरी करौं प्रण मोरा * एक बार विलोकु मम ओरा ॥
तृण धरि ओट कहति वैदेही * सुमिरि अवधपति परमसनेही॥
सुन दशमुख खद्योत प्रकाशा * कबहुँकिनलिनीकरहिंविकाशा ॥

१ दया । २ आँखोंमें । ३ जल । ४ एक पहर । ५ जुगनू । ६ कमल ।

असमन समुझति कहति जानकी * खल नहिं सुधि रघुवीरबानकी
शठ सूने हरि आनेसि मोहीं * अधम निलज्ज लाज नहिं तोहा॥
दोहा-आपुहिं सुनि खद्योत सम, रामहि भानु समान ॥
परुषवचन सुनि काढि असि, बोला अति रिसिआन॥१०॥
सीता तैं ममकृत अपमाना * काटौं तव शिर कठिन कृपाना॥
नाहित सपदि मानु मम बानी * सुमुखि होत नतु जीवन हानी ॥
श्याम सरोज दाम समसुन्दर * प्रभुभुजकरिकरसमदशकन्धर॥
सो भुजकंठकि तव असि घोरा * सुन शठ अस प्रमाण प्रणमोरा॥
चन्द्रहास हरु मम परितापा * रघुपति विरह अनल संतापा॥
शीतल निशि तव असिवर धारा * कह सीता हरु मम दुखभारा॥
सुनत वचन पुनि मारन धावा * मयतनया कहि नीति बुझावा ॥
कहेसि सकल निशिचरी बुलाई * सीतहिं त्रास दिखावहु जाई ॥
मास दिवस महँ कहा नमाना * तौमैं मारब कठिन कृपाना ॥
दोहा-भवन गयउ दशकन्धतब, इहाँ निशाचरि वृन्द ॥
सीतहि त्रास दिखावहीं, धरहिं रूप बहुमन्द ॥ ११ ॥
त्रिजटा नाम राक्षसी एका * रामचरणरत निपुण विवेका ॥
सबहिं बुलाइ सुनायसि सपना * सीतहि सेइ करौ हित अपना॥
स्वप्ने वानर लंका जारी * यातुधान सेना सब मारी ॥
खर आरूढ़ नग्न दशशीशा * मुण्डित शिर खंडित भुजबीशा॥
इहि विधि सो दक्षिणदिशि जाई * लंका मनहुँ विभीषण पाई ॥
नगर फिरी रघुवीर दुहाई * तब प्रभु सीतहि बोलि पठाई॥
यह स्वप्ना मैं कहौं विचारी * होइहि सत्य गये दिनचारी ॥
तासु वचन सुनि ते सब डरीं * जनकसुताके चरणन परीं ॥
दोहा-जहँ तहँ गईं सकल मिलि, सीताके मन शोच ॥
मास दिवस बीते मोहिं, मारिहि निशिचरपोच ॥ १२॥
त्रिजटा सन बोलीं करजोरी * मातु विपति संगिनि तैं मोरी ॥

१ निरादर वचन । २ तरवारि । ३ तरवारि । ४ शीघ्र । ५ मन्दोदरी ।

तजौं देह करु बेगि उपाई * दुसह बिरह अब सहा नजाई॥
आनु काठ रचु चिता बनाई * मातु अनल तुम देहु लगाई ॥
सत्य करहु मम प्रीति सयानी *सुनै को श्रवण शूलसम बानी ॥
सुनत वचन पदगहि समुझावा * प्रभु प्रताप बल सुयश सुनावा॥
निशिनअनलमिलुराजकुमारी * असकहिसोनिजभवनसिधारी॥
कह सीता विधि भा प्रतिकूला * मिलै न पावक मिटै न शूला॥
देखियत प्रगट गगन अंगारा * अवनि न आवत एकौ तारा ॥
पावक मय शशि स्रवत न आगी * मानहुँ मोहिं जानि हतभागी ॥
सुनहु विनयममविटपअशोका * सत्यनामकरु हरु ममशोका॥
नूतन किसलय अनल समाना * देहु आगिनि ममकरहु निदाना॥
देखिपरम विरहाकुल सीता *सो क्षण कपिहि कल्पसमबीता॥
सो०—कपि करि हृदय विचार, दीन्ह मुद्रिका डारि तब ॥
जनु अशोक अंगार, दीन्ह हर्षि उठि करगहेउ ॥१॥
तब देखी मुद्रिका मनोहर *राम नाम अंकित अति सुन्दर॥
चकित चितै मुद्रिक पहिचानी * हर्ष विषाद हृदयअकुलानी ॥
जीतिको सकै अजय रघुराई * मायाते असि रची न जाई ॥
सीता मन विचार कर नाना * मधुर वचन बोले हनुमाना ॥
रामचन्द्र गुण वर्णन लागे * सुनतहि सीताकर दुख भागे ॥
लागी सुनै श्रवण मन लाई * आदिहिते सब कथा सुनाई ॥
श्रवणामृत जिहिं कथा सुनाई * काहे न प्रगट होत किन भाई॥
तब हनुमंत निकट चलिगयऊ * फिर बैठी मन विस्मय भयऊ॥
रामदूत मैं मातु जानकी *सत्य शपथ करुणानिधानकी॥
यह मुद्रिका मातु मैं आनी * दीन्हराम तुमकहँ सहिदानी॥
नर वानरहि संग कहु कैसे * कही कथा संगति भइ जैसे ॥
दोहा—कपिके वचन सप्रेम सुनि, उपजा मन विश्वास ॥
जाना मन क्रम वचन यह, कृपासिन्धु कर दास ॥ १३ ॥

१ अग्नि । २ शांति । ३ ग्रह । ४ पृथ्वीमें । ५ चिह्न ।

हरिजन जानि प्रीति अतिबाढी * सजल नयन पुलकावलिठाढी॥
बूड़त विरह जलधि हनुमाना * भयउ तात मोकहँ जलयाना॥
अब कहु कुशल जाउँ बलिहारी * अनुजसहितसुखभवनखरारी॥
कोमल चित कृपालु रघुराई * कपि केहि हेतु धरी निठुराई॥
सहज बानि सेवक सुखदायक * कबहुँकसुरतिकरतरघुनायक॥
कबहुँ नयन मम शीतल ताता * होइहहिनिरखिश्यामसृदुगाता॥
वचन न आव नयन भरि वारी * अहोनाथ मोहिंनिपटबिसारी॥
देखि विरह व्याकुल अतिसीता * बोलेउ कपिमृदुवचनविनीता॥
मातु कुशलप्रभु अनुज समेता * तवदुखदुखितसोकृपानिकेता॥
जननी जनि मानहु मन ऊना * तुमते प्रेम राम के दूना॥

दोहा—रघुपतिके सन्देश अब, सुनु जननी धरि धीर॥
अस कहि कपि गद्गद भयउ, भरे विलोचन नीर॥१४॥

राम वियोग कहा सुनु सीता * मोकहँ सकल भयउविपरीता॥
नूतन[3] किसलय मनहु कृशानू[4] *कालनिशासमनिशिशशिभानू॥
कुवलय[5]विपिनकुन्तवनसरिसा * वारिद[7] तप्त तेल जनु बरिसा॥
जेहि तरु रहौं करत सो पीरा * उरगश्वाससम[8] त्रिविधसमीरा॥
कहहूते कछु दुख घटि होई * काहि कहौं यह जान न कोई॥
तत्त्व प्रेमकर मम अरु तोरा * जानत प्रिया एक मन मोरा॥
सो मन सदा रहत तोहिं पाहीं * जानु प्रीति रस इतने माहीं॥
प्रभु सन्देश सुनत वैदेही * मगन प्रेमतनु सुधि नहिं तेही॥
कह कपि हृदयधीरधरुमाता * सुमिरि राम सेवक सुखदाता॥
उर आनहु रघुपति प्रभुताई * सुनि ममवचनतजहुविकलाई॥

दोहा—निशिचर निकर पतंग सम, रघुपति बाण कृशानु॥
जननि हृदय निज धीर धरु, जरे निशाचर जानु॥१५॥

जो रघुवीर होत सुधि पाई * करते नहिं विलम्ब रघुराई॥
राम बाण रविउदय जानकी * तम वरूथ कहँ यातुधानकी॥

१ नौका। २ सन्देह। ३ तरुनकेनवीन पल्लव। ४ अग्निकेलवरतुल्य। ५ कमलके वन। ६ बरछी। ७ मेघ। ८ सर्पकेश्वाससम।

अबहिं मातु मैं जाउँ लेवाई * प्रभु आयसु नहिं राम दुहाई ॥
कछुक दिवस जननी धरुधीरा * कपिन्ह सहित ऐहैं रघुवीरा ॥
निशिचर मारि तुमहिं लैजैहैं * तिहुँपुर नारदादि यश गैहैं ॥
हैं सुत सब कपि तुम्हहिं समाना * यातुधान भट अतिबलवाना ॥
मोरे हृदय परम सन्देहा * सुनिकपिप्रगटकीन्हनिजदेहा ॥
कनक भूधराकार शरीरा * समर भयंकर अति रणधीरा ॥
सीता मन भरोस तब भयऊ * पुनिलघु रूप पवनसुतलयऊ ॥
दोहा—सुनु माता शाखामृगहि, नहिं बल बुद्धि विशाल ॥
प्रभु प्रतापते गरुडही, खाय परम लघु व्याल ॥१६॥
मन सन्तोष सुनत कपि बानी * भक्ति प्रताप तेज बल सानी ॥
आशिष दीन्ह राम प्रिय जाना * होहु तात बलशील निधाना ॥
अजर अमर गुणनिधिसुत होहू * करहु सदा रघुनायक छोहू ॥
करहिं कृपा प्रभु अससुनिकाना * निर्भर प्रेम मग्न हनुमाना ॥
बार बार नायउ पद शीशा * बोले वचन जोरिकर कीशा ॥
अब कृतकृत्य भयउँ मैं माता * आशिष तवअमोघ विख्याता ॥
सुनहुमातुमोहिंअतिशय भूखा * लागि देखि सुन्दर फलरूखा ॥
सुनु सुत करैं विपिन रखवारी * परम सुभट रजनीचर भारी ॥
तिनकर भय माता मोहिं नाहीं * जो तुम सुख मानहु मनमाहीं ॥
दोहा—देखि बुद्धि बल निपुण कपि, कहेउ जानकी जाहु ॥
रघुपति चरण हृदय धरि, तात मधुर फल खाहु ॥१७॥
चलेउ नाइ शिर पैठेउ बागा * फल खाये तरु तोरन लागा ॥
रहे तहाँ बहु भट रखवारे * कछु मारे कछु जाइ पुकारे ॥
नाथ एक आवा कपि भारी * तेइँ अशोक वाटिका उजारी ॥
खायासि फल अरु विटपउपारे * रक्षक मर्दि मर्दि महि डारे ॥
सुनि रावण पठये भटनाना * तिनहिं देखि गरजा हनुमाना ॥
सब रजनीचर कपि संहारे * गये पुकारत कछु अधमारे ॥

१ आज्ञा । २ राक्षस । ३ आशीर्वाद । ४ अजर कही बाल युवा वृद्ध मरणते रहित । ५ गुणके समुद्र । ६ कृतार्थ । ७ वृक्ष ।

पुनि पठवा तेइँ अक्षकुमारा * चला संग लै सुभट अपारा ॥
आवत देखि विटप गहि तर्जा * ताहि निपाति महाधुनि गर्जा ॥
दोहा–कछु मारेसि कछु मर्दैसि, कछुक मिलायसि धूरि ॥
कछु पुनि जाइ पुकारे, प्रभु मर्कट बलभूरि ॥ १८ ॥
सुनि सुतवध लंकेश रिसाना * पठवा मेघनाद बलवाना ॥
मारेसि जनि सुत बाँधेसि ताही * देखौं कीश कहाँकर आही ॥
चला इंद्रजित अतुलित योधा * बन्धुवधन सुनि उपजा क्रोधा ॥
कपि देखा दारुण भट आवा * कटकटाइ गर्जा अरु धावा ॥
अति विशाल तरु एक उपारा * विरथ कीन्ह लंकेशकुमारा ॥
रहे महाभट ताके संगा * गहि गहि कपि मर्दैसि निजअंगा
तिन्हैं निपाति ताहिसनबाजा * भिरे युगल मानहु गजराजा ॥
मुष्टिक मारि चढा तरु जाई * ताहि एक क्षण मूर्च्छा आई ॥
उठि बहोरि कीन्हेसि बहु माया * जीति न जाइ प्रभंजन जाया ॥
दोहा–ब्रह्म अस्त्र तेहि साधेऊ, कपिमन कीन्ह विचार ॥
जो न ब्रह्मशर मानऊं, महिमा मिटै अपार ॥ १९ ॥
ब्रह्मबाण तेहि कपि कहँ मारा * परातिहु बार कटक संहारा ॥
तेहि देखा कपि मूर्च्छित भयऊ * नागपाश बाँधेसि लै गयऊ ॥
जासु नाम जपि सुनहु भवानी * भवबंधन काटहिं नर ज्ञानी ॥
तासु दूत बंधन तर आवा * प्रभुकारज लगि आपु बँधावा ॥
कपिबंधन सुनि निशिचर धाये * कौतुक लागि सभा लै आये ॥
दशमुख सभा दीख कपि जाई * कहि नजायकछु अतिप्रभुताई ॥
करजोरे सुर दिशिप विनीता * भृकुटिविलोकतसकलसभीता ॥
देखि प्रताप न कपिमन शंका * जिमिअहिगणमहँगरुडअशंका ॥
दोहा–कपिहि विलोकि दशानन, विहँसा कहि दुर्वाद ॥
सुतवध सुरति कीन्ह पुनि, उपजा हृदय विषाद ॥ २० ॥
कह लंकेश कवन तैं कीशा * केहिके बल घालेसि वन खीशा ॥

कीधौं श्रवण सुनेसि नहिं मोहीं * देखौं आसिअशक शठतोहीं ॥
मारेसि निशिचर केहिअपराधा * कहुशठ तोहि न प्राणकीबाधा॥
सुनु रावण ब्रह्माण्ड निकाया * पाइ जासु बल विरचतिमाया॥
जाके बल विरंचि हरि ईशा * पालत हरत सृजत दशशीशा॥
जा बल शीश धरे सहसानन * अंडकोशसमेत गिरि कानन ॥
धरे जो विविध देह सुरत्राता * तुमसे शठन शिखावन दाता ॥
हरकोदण्ड कठिन जेइँ भंजा * तेहिं समेत नृपदल मद गंजा॥
खर दूषण विराध अरु बाली * बधे सकल अतुलित बलशाली॥
दोहा–जाके बल लवलेशते, जितेउ चराचर झारि ॥
तासु दूतहौं जाहिकी, हरि आनेहु प्रिय नारि ॥ २१ ॥
जानौं मैं तुम्हारि प्रभुताई * सहसबाहुसन परी लड़ाई ॥
समरबालिसन करि यशपावा * सुनिकपि वचनविहँसिबहिलावा
खायउँ फल मोहिंलागी भूखा * कपि स्वभावते तोरेउँ रूखा ॥
सबके देह परम प्रिय स्वामी * मारहिं मोहिं कुमारगगामी ॥
जिन्ह मोहिंमारा तेहिं मैंमारा * तेहिपर बाँधेउ तनयतुम्हारा ॥
मोहिं न कछु बाँधेकर लाजा * कीन्ह चहौं निजप्रभुकरकाजा॥
विनती करौं जोरि कर रावन * सुनहुमानतजि मोरशिखावन॥
देखहु तुम निजहृदय विचारी * भ्रम तजि भजहुभक्तभयहारी॥
जाके डर अति काल डराई * जो सुर असुर चराचरखाई ॥
तासों बैर कबहुँ नहिं कीजै * मोरे कहे जानकी दीजै ॥
दोहा–प्रणतपाल रघुवंशमणि, करुणासिन्धु खरारि ॥
गये शरण प्रभु राखिहैं, तव अपराध बिसारि ॥२२ ॥
रामचरण पंकज उर धरहू * लंका अचल राज्य तुमकरहू॥
ऋषिपुलस्त्ययशविमलमयंका * तेहिकुलमहँजनिहोसिकलंका ॥
राम नाम विनु गिरा नसोहा * देखु विचारि त्यागिमद मोहा॥
सब भूषण भूषित वर नारी * वसन हीन नहिं सोह सुरारी॥

१ शेषजी । २ ब्रह्माण्ड । ३ देवतोंके रक्षा हेतु । ४ धनुष । ५ बलके स्थान । ६ राक्षस । ७ वस्त्र ।

राम विमुख सम्पति प्रभुताई * जाइ रही पाई बिनु पाई ॥
सजल मूल जेहि सरितानाहीं * बरषिगये पुनि तबहिं सुखाहीं ॥
सुनु दशकण्ठ कहौं प्रणरोपी * राम विमुख त्राता नहिंकोपी ॥
शंकर सहस विष्णु अजतोही * सकहिं न राखि रामकर द्रोही ॥
दोहा—मोह मूल बहु शूल मद, त्यागहु तुम अभिमान ॥
भजहु राम रघुनायकहि, कृपासिन्धु भगवान ॥ २३ ॥
यदपि कही कपि अतिहितवानी * भक्ति विवेक धर्म नयसानी ॥
बोलाविहँसि अधम अभिमानी * मिलाहमहिंकपिगुरुबड़ज्ञानी ॥
मृत्यु निकट आई खल तोहीं * लागेसि अधम शिखावनमोहीं ॥
उलटा होइ कहा हनुमाना * मतिभ्रम तोरि प्रगट मैं जाना ॥
सुनिकपिवचनबहुतरिसआना * वेगि न हरहु मूढकर प्राना ॥
सुनत निशाचर मारन धाये * सचिवन सहित विभीषणआये ॥
नाइशीश करि विनय बहूता * नीति विरोध न मारिय दूता ॥
आनदण्ड कछु करिय गुसाईं * सबही कहा मंत्र भल भाई ॥
सुनत विहँसि बोला दशकन्धर * अंगभंग करि पठयहु बन्दर ॥
दोहा—कपिकर ममता पूँछपर * सबहिं कहा समुझाय ॥
तेलबोर पट बाँधि पुनि, पावक देहु लगाइ ॥ २४ ॥
पूँछहीन वानर जब जाइहि * तब शठ निज नाथहिलैआइहि ॥
जिन्हकी कीन्हेसि अमित बड़ाई * देखौं मैं तिन्हकी प्रभुताई ॥
वचन सुनत कपि मन मुसुकाना * भइ सहाय शारद मैं जाना ॥
यातुधान सुनि रावण वचना * लागे रचन मूढ सोइ रचना ॥
रहा न नगर वसन घृत तेला * बाढी पूँछ कीन्ह कपिखेला ॥
कौतुक कहँ आये पुरवासी * मारहिं चरण करहिं बहु हाँसी ॥
बाजहिं ढोल देहिं सब तारी * नगर फेरि पुनि पूँछ प्रजारी ॥
पावक जरत दीख हनुमंता * भयउ परम लघुरूप तुरंता ॥
निबुकिचढ्योकपिकनकअटारी * भई सभीत निशाचरनारी ॥

१ नदी । २ रक्षक । ३ ब्रह्मा । ४ शोभा । ५ वस्त्र । ६ अग्नि । ७ अत्यन्त

दोहा-हरि प्रेरित तेहि अवसर, वहे पवन उनचाश ॥
अट्टहास करि गरजेउ, कपिबढ़ि लाग अकाश ॥ २५ ॥

अथ क्षेपक ।

चढ्यो फलांगि धाम लूम लामको उठायऊ । मनोअकाशतेनदी कृशानुकी बहायऊ ॥ किलंकलीलनेककालजीहसीपसारहू । किधौं अनी महानशूरसैफसी निकारहू ॥ फिरायलायलायअथनमथन सेलगेबरैं । गयंदछोरवाजिछोर ऊंटछोरियै खरैं ॥ अनेक बाल बालकी सु तात मात बोलहीं । अनाथ लीजिये हमें सभय समान डोलहीं ॥ अनेकनारि मारि रिंभ डिंभ काढि लावहीं । अनेकडारि डारिवस्तुवारिलैनधावहीं ॥ अनेक कंतवीरतेपुकारबैनयोंकहैं ॥ उठायलेहुलालमालजालदेपरातहैं ॥ गिरेकँगूरदूरते तबैकहैमँदो-दरी । विहायलोकलाजकानि भागतीनक्योंअरी ॥ अरे अकंपना यकिकंठकीमहोदरम् । लिवायलेहुअद्भुगातिपूतनातिसोदरम् ॥ अनेकबार मैं कही बुझायहू विभीषणं । नमानिदाढिजारने कुठारवंशतीक्षणम् ॥ निकेतद्वारअर्द्धऊर्द्धहाटबाटमें जहां । लुकातजायनीरकीशतीरदेखियेतहां ॥ वधूजोकुम्भकर्णकी पसारिहाथभाषिये । दुहाइरामचंद्रकेरमोरकन्तराखिये ॥ अनेकधायधायजायरावणेसुनायहू । विचारिवीरमेघनादसेबलीपठायहू ॥ अनेक अस्त्रशस्त्रलायआयमारनेलगे । घुमायदीनबालधी पुकारक्रूरसे भगे ॥ विशालज्वालजानिकोपमेघबोलयोंकही । बुझायदेहु आगिरेबहायकीशकोसही ॥ भलेसुनायमेघआयपुंजपाथछाँडेऊ । यथा सनेहपायचौगुनीकृशानुबाढेऊ ॥ लगीजुअंगअंगवानप्रान लेभजेसबै । निहाररीतमालवानस्यानबोलियोंतबै ॥ न आहि याहिअग्निआहिईशकीजुवामता । समीरश्वाससीयकीजुरामरोषमामता ॥ बुलायकालतेकह्योलँगूरलाउमारिकै । बटोरभूत प्रेतयक्षदंडचंडधारिकै ॥ विलोकवातजात घातकीनसेनतासुको ।

उठायगालमैंधरोपरोखँभारजासुको ॥ समेतशंभुइंद्रवातजात पासआयऊ । समीतपंकजासनादिदीनतीपुनायऊ ॥

दोहा-देहु छाँड़ि यमराज कहँ, यही विनय इक मोर ॥
वरवस आयो लखन सुनि, दीन गालते छोर ॥

इति क्षेपक ।

देह विशाल परम हरुआई * मन्दिरते मन्दिर चढ़िजाई ॥
जरत नगर भे लोग विहाला * लपट झपट बहु कोट कराला ॥
तात मातु सब करहिं पुकारा * यहि अवसर को हमहिंउबारा ॥
हम जो कह यह कपि नहिंहोई * वानर रूप धरे सुर कोई ॥
साधु अवज्ञा कर फल ऐसा * जरै नगर अनाथकर जैसा ॥
जारा नगर निमिष इक माहीं * एक विभीषणको गृह नाहीं ॥
जाकर भक्त अनल जेहिंसिरजा * जरानसोतेहिकारण गिरिजा ॥
उलटि पलटि लंका कपि जारी * कूदि परा पुनि सिंधु मँझारी ॥
दोहा-पूँछ बुझाइ खोय श्रम, धरि लघु रूप बहोरि ॥
जनकसुताके आगे, ठाढ़ भयउ कर जोरि ॥ २६ ॥

मातु मोहिं दीजे कछु चीन्हा * जैसे रघुनायक मोहिं दीन्हा ॥
चूड़ामणि उतारि तब दीन्हा * हर्ष समेत पवनसुत लीन्हा ॥
कहेहु तात अस मोर प्रणामा * सबप्रकार प्रभु पूरण कामा ॥
दीनदयालु बिरुद सम्भारी * हरहु नाथ मम संकट भारी ॥
तात शक्रसुत कथा सुनायहु * बाण प्रताप प्रभुहि समुझायहु ॥
मास दिवस महँ नाथ न आवहिं * तौपुनिमोहिंजियतनहिंपावहिं ॥
कहुकपिकेहि विधि राखौं प्राना * तुमहूँ तात कहत अब जाना ॥
तुमहिं देखि शीतल भइ छाती * पुनि मोकहँसोइदिनसोइराती ॥

अथ क्षेपक ।

दोहा-जिमि मणि विन व्याकुल भुजग, जल विन व्याकुल मीन ॥
तिमि देखे रघुनाथ बिन, तलफतहौं मैं दीन ॥ १ ॥

[illegible] बाँधि पहुँचाइहैं, फिर [illegible] ॥
भरत शत्रुहन लोग सब, कब [illegible] ॥ २ ॥
तहँ [illegible] पुजिहैं [illegible] काम ॥
नखशिख कब अवलोकिहौं, रघुपति छवि अभिराम ॥ ३ ॥
शीश मुकुट मणिगण जटित, श्रवणन कुण्डल लोल ॥
जगमगात कब देखिहौं, टोपी दिये अमोल ॥ ४ ॥
अलकैं सींची अतर सों, निकट कपोलन मुक्त ॥
भरि लोचन कब देखिहौं, कुसुम कलिन संयुक्त ॥५॥
भाल तिलक भासित सुभग, भृकुटी धनु अनुहारि ॥
भूरिभाग्य कब देखिहौं, नयनन पलक बिसारि ॥ ६ ॥
चंचल चारु विशाल शुभ, लोचन मोचन मान ॥
चितवत दिशि कब देखि हौं, मनको करि कुरबान ॥ ७ ॥
कीरतुण्ड सम नासिका, लटकनकी छवि भूरि ॥
कब चकोर सम देखिहौं, मुखमयंक तृणतूरि ॥ ८ ॥
अरुण अधर दाडिमदशन, रसन चारु मृदुहास ॥
हेहरि कब अवलोकिहौं, शशिकर सरिस प्रकास ॥ ९ ॥
मधुर वचन जन मन हरन, कब सुनिहौं निजकान ॥
चिबुक चारु कब देखिहौं, चितवन अली समान ॥ १० ॥
कम्बु कण्ठ तुलसी सुभग, मणि मोतिनकी माल ॥
उरदीरघ अवलोकिहौं, कब त्रिवली सुख जाल ॥ ११ ॥
भुज विशाल करि कर सरिस, करतल कमल समान ॥
सहित विभूषण देखिहौं, कब लीन्हें धनुबान ॥ १२ ॥
झीन झगा पहिरे ललित, ता ऊपर पट पीत ॥
कब निज नयन सिराइहौं, देखि उदर उपवीत ॥ १३ ॥

इति क्षेपक ।

दोहा—जनकसुतहिं समुझाइ करि, बहु बिधि धीरज दीन्ह ॥

चरणकमल शिरनाइ कारि, गमन रामपहँ कीन्ह ॥ २७॥
चलत महाधुनि गरजेउभारी * गर्भस्रवहिंसुनिनिशिचरनारी॥
नाँघि सिंधु यहि पारहिं आना *शब्दकिलकिलाकपिनसुनाना ॥
हर्षे सब विलोकि हनुमाना * नूतन जन्म कपिन तबजाना ॥
मुख प्रसन्न तनुतेज विराजा * कीन्हेसि रामचन्द्र कर काजा॥
मिले सकल अति भयेसुखारी * तलफत मीन पाव जनु बारी ॥
चले हर्षि रघुनायक पासा * पूँछत कहत नवल इतिहासा ॥
तब मधुवन भीतर सब आये * अंगद सहित मधुर फल खाये॥
रखवारे जब बरजन लागे * मुष्टि प्रहार करत सब भागे ॥
दोहा–जाइ पुकारे सकलते, बन उजार युवराज ॥
सुनि सुग्रीवहिं हर्षि कपि, करि आये प्रभु काज ॥२८॥
जो नहोत सीता सुधि पाई * मधुवनके फल को सक खाई॥
इहि विधि मनविचारकरराजा * आयगयेकपि सहित समाजा॥
आइ सबन नायउ पदशीशा * मिलेसबन अतिप्रेमकपीशा ॥
पूँछेउ कुशल कुशल पद देखी * रामकृपा भा काज विशेषी ॥
नाथ काज कीन्हेउ हनुमाना * राखे सकलकपिनकर प्राना ॥
सुनि सुग्रीव बहुरिउठि मिलेऊ * कपिनसहितरघुपतिपै चलेऊ॥
राम कपिन कहँ आवतदेखा * किये काज उर हर्ष विशेषा ॥
फटिक शिला बैठे दोउ भाई * परे सकल कपि चरणनजाई ॥
दोहा–प्रीति सहित भेंटे सकल, रघुपति करुणा पुंज ॥
पूँछा कुशल कुशल अब, नाथ देखि पद कंज ॥२९॥
जाम्बवन्त कह सुनु रघुराया * जापर नाथ करहु तुम दाया ॥
ताहि सदा शुभ कुशलनिरंतर * सुर नर मुनि प्रसन्नतेहिऊपर॥
सोविजयी विनयी गुणसागर * तासुसुयशतिहुँलोक उजागर॥
प्रभुकी कृपा भयउ सब काजू * जन्म हमार सफल भा आजू॥
नाथ पवनसुत कीन्हजोकरणी * सो मुख लाखहु जाइनवरणी॥

१ नवीन । २ सुग्रीव ।

पवनतनयके वचन सुहाये * जाम्बवन्त रघुपतिहिसुनाये ॥
सुनि कृपालु उठि हृदय लगाये * जानि सुभट रघुपतिमनभाये॥
कहहु तात केहि भाँति जानकी * रहति करति रक्षा स्वप्राणकी॥

अथ क्षेपक ।

कौन भाँति लंका विस्तारा * सो सब वर्णहु पवनकुमारा ॥
सुनत वचन मारुति कह वानी * सुनिये दीनबंधु सुखदानी ॥
गिरि त्रिकूटपर लंक सुहाई * वर्णि न जाय मनोहरताई ॥
पाँच लक्ष हैं पत्थरके घर * औ नवलाख काष्ठके सुंदर ॥
दोहा-सातकोटिहैं ताम्रके, चांदीके श्रुतिकोटि ॥
जातरूपकेहू इते, माणिक कोट सुकोटि ॥
तृण निर्मित षटकोटि विशाला * वंशछाल शतकोटि दयाला ॥
नव करोर स्फटिक सुहाये * सहसकोटिमणिनील सुछाये॥
शतयोजनमें पुरी सुहाई * घनी बसत अतिशय रघुराई॥
राज्य करत रावण तहँस्वामी * सो तुम जानत अंतर्यामी ॥
दश शिर ताके भुज प्रभुवीसा * देव दनुज नावत सबशीशा ॥
ताकी प्रभुताई तहँ भारी * राज्य करत भयत्यागिखरारी॥
चलियेअबप्रभु विलमनकीजै * जनकसुताको धीरज दीजै ॥
तुम बिनसीय महादुख पावत * तुमबिन तिन्हैंकछूनहिंभावत॥

इति क्षेपक ।

दोहा-नाम पाहरू[1] दिवस निशि, ध्यान तुम्हार कपाट[2] ॥
लोचन निज पद यन्त्रिका, प्राण जाहिं केहि बाट[3] ॥३०॥
"चलती बार कह्यो मोहिंटेरी * सुरति कराय शक्रसुतकेरी[4]" ॥
चलत मोहिं चूडामणि[5] दीन्हीं * रघुपति हृदयलाइतेहिलीन्हीं॥
नाथ युगल लोचन[6] भरि वारी * वचन कह्योकछुजनककुमारी॥
अनुज समेत गहेउप्रभुचरणा * दीनबन्धु प्रणतारति हरणा ॥
मन क्रम वचन चरण अनुरागी* केहिअपराध नाथमोहिंत्यागी॥

१ किवाँर । २ कुलुफ । ३ मार्ग । ४ जयन्त । ५ शीशपर जो चूडाविषे मणि रहती है । ६ हेनाथ दोनों नेत्रोंमें जलभर ।

अवगुण एक मोर मैं जाना * बिछुरत प्राण न कीन्ह पयाना॥
नाथ सो नयनन कर अपराधा * निसरतप्राण करहिंहठिबाधा॥
विरह अग्नि तनु तूल¹ समीरा * श्वास जरै क्षण माँह शरीरा॥
नयन स्रवैंजल निजहितलागी * जरै न पाव देह विरहागी॥
सीताकी अति विपति विशाला * विना कहे भल दीनदयाला॥
दोहा—निमिष निमिष करुणायतन, जाहिं कल्पशत बीति॥
वेगि चलिय प्रभु आनिये, भुजबल खलदल जीति॥ ३१॥
सुनि सीतादुखप्रभुसुखअयना * भरि आये जल राजिवनयना॥
वचन काय मन ममगति जाही * स्वप्नेहु विपतिकि चाहियताही॥
कह हनुमान विपति प्रभु सांई * जबतव सुमिरण भजननहोई॥
कितिक बात प्रभु यातुधानकी * रिपुहि जीति आनिये जानकी॥
सुनुकपि तोहिं समान उपकारी * नहिंकोउसुरनरमुनितनुधारी॥
प्रति उपकार करौं का तोरा * सन्मुखहोइ नसकतमनमोरा॥
सुनु कपि तोहिं उऋण मैं नाहीं * देखेउँ करि विचार मन माहीं॥
पुनिपुनिकपिहिंचितवसुरत्राता * लोचननीर पुलकि अतिगाता॥
दोहा—सुनि प्रभु वचन विलोकि मुख, हृदय हर्ष हनुमन्त॥
चरण परेउ परमाकुल, त्राहि त्राहि भगवन्त॥ ३२॥
बार बार प्रभु चहत उठावा * प्रेम मगन तेहि उठब नभावा॥
प्रभुपद पंकज कपिकर शीशा * सुमिरि सो दशामगनगौरीशा²॥
सावधान मन करि पुनि शंकर * लागे कहन कथा अति सुंदर॥
कपिउठाय प्रभुहृदय लगावा * कर गहि परम निकट बैठावा॥
कहु कपि रावण पालित लंका * केहि विधि दहेउ दुर्ग अतिवंका³
प्रभुप्रसन्न जाना हनुमाना * बोले वचन विगत अभिमाना॥
शाखामृग⁴की अति मनुसाई * शाखाते शाखा पर जाई॥
नाँघि सिन्धु हाटकपुर जारा * निशिचरगणवधिविपिनउजारा
सो सब तव प्रताप रघुराई * नाथ न कछुक मोरि प्रभुताई॥

१ रुई। २ महादेवजी। ३ अगम। ४ बानर।

दोहा—ताकहँ प्रभु कछु अगम नहिं, जापर तुम अनुकूल ॥
तव प्रताप बडवानलहिं, जारि सकै खल तूल ॥ ३३ ॥
सुनतवचन प्रभु बहु सुखमाना * मनक्रमवचन दासनिजजाना ॥
माँगु वचन सुत वर अनुकूला * देहुँ आज तुम कहँ सुखमूला ॥
नाथभक्तितव सबसुखदायिनि * देहु कृपाकरि सोअनपायिनि ॥
सुनि प्रभु परमसरल कपिवानी * एवमस्तु तब कहेउ भवानी ॥
उमा राम स्वभाव जिन जाना * ताहि भजनतजि भावनआना ॥
यह संवाद जासु उर आवा * रघुपति चरणभक्ति तेइँपावा ॥
सुनि प्रभु वचन कहैं कपिवृन्दा * जयजयजय कृपालुसुखकन्दा ॥
तव रघुपति कपिपतिहि बुलावा * कहा चलै कर करहु बनावा ॥
अब विलंब केहि कारण कीजै * तुरत कपिन कहँआयसुदीजै ॥
कौतुक देखि सुमन[3] बहु वर्षे * नभते भवन चले सुर हर्षे ॥
दोहा—कपिपति[1] वेगि[2] बुलायहू, आये यूथप यूथ ॥
नानावरण अतुलबल, वानर भालु वरूथ ॥ ३४ ॥
प्रभु पदपंकज नावहिं शीशा * गर्जहिं भालु महाबल कीशा ॥
देखी राम सकल कपि सैना * चितव कृपा करि राजिवनैना ॥
राम कृपा बल पाइ कपिन्दा * भये पक्ष युत मनहुँ गिरिन्दा[4] ॥
हर्षि राम तब कीन्ह पयाना * शकुन भये सुन्दर शुभ नाना ॥
जासु सकल मंगलमय नीती * तासु पयान शकुनयहनीती ॥
प्रभु पयान जाना वैदेही * फरके वाम अंग शुभ तेही ॥
जो जो शकुन जानकिहि होई * अशकुन भयउ रावणहि सोई ॥
चला कटक को वरणै पारा * गर्जहिं वानर भालु अपारा ॥
नखआयुध गिरि पादपधारी * चले गगन महि इच्छाचारी ॥
केहरिनाद[5] भालु कपि करहीं * डगमगाहि[6] दिग्गज चिक्करहीं ॥
छंद—चिक्करहिं दिग्गज डोलमहि गिरिलोलसागर खरभरे ।
मन हर्ष दिनकर[7] सोम[8] सुर मुनि नाग किन्नर दुखटरे ॥

१ सुग्रीव । २ देर । ३ पुष्प । ४ सुमेरु । ५ सिंहनाद । ६ पृथ्वी काँप उठी । ७ सूर्य । ८ चन्द्र ।

कटकटहिं मर्कट विकट भट बहु कोटि कोटिन धावहीं ।
जय राम प्रबल प्रताप कोशलनाथ गुण गण गावहीं ॥
सहिसक न भार उदार अहिपति बार बार विमोहई ।
गहि दशन पुनि पुनि कमठ पृष्ठ कठोर सोकिमिसोहई ॥
रघुवीर रुचिर पयान प्रस्थित जानि परम सुहावनी ॥
जनु कमठ खप्पर सर्पराजसोलिखित अविचलपावनी॥ ५ ॥
दोहा–इहिविधि जाइ कृपानिधि, उतरे सागर तीर ॥
जहँ तहँ लागे खान फल, भालु विपुल कपिवीर ॥ ३५ ॥
वहाँ निशाचर रहहिं सशंका * जबते जारि गयउ कपिलंका ॥
निज निज गृह सब करैं विचारा *नहिं निशिचर कुलकेर उबारा॥
जासु दूत बल वरणि न जाई * तेहि आये पुर कवन भलाई ॥
अति सभीत सुनि पुरजन वानी* मन्दोदरी हृदय अकुलानी ॥
रही जोरि कर पति पद लागी * बोली वचन नीति रस पागी ॥
कन्त कर्ष हरिसन परिहरहू *मोर कहा अतिहित चितधरहू॥
समुझत जासु दूतकी करनी * स्रवहिं गर्भ रजनीचर घरनी ॥
तासु नारि निज सचिव बुलाई * पठवहु कन्त जो चहहु भलाई॥
तव कुल कमल विपिन दुखदाई* सीता शीत निशासम आई ॥
सुनहु नाथ सीता विनु दीन्हें *हितनतुम्हार शम्भु अजकीन्हें॥
दोहा–राम बाण अहिगणसरिस, निकरनिशाचर भेक ॥
जौं लगि ग्रसत न तबहिंलगि, यतनकरहुताजिटेक ॥ ३६ ॥
श्रवण सुनत शठ ताकी वानी *विहँसा जगतविदित अभिमानी
सभय स्वभाव नारिकरसाँचा * मंगल माहिं अमंगलराँचा ॥
जो आवै मर्कट कटकाई * जियहिं विचारे निशिचरखाई॥
कम्पहि लोकप जाके त्रासा * तासु नारि सभीतबडिहासा ॥
असकहि विहँसि ताहि उरलाई *चलेउ सभा ममता अधिकाई॥
मन्दोदरी हृदय कर चीता * भयो कन्तपर विधिविपरीता ॥

१ शेषनाग । २ मूर्च्छित । ३ विरोध । ४ निशाचरीगर्भकोढ़ादेतीहै । ५ सीताजी । ६ सर्पगणतुल्य । ७ निशिचरगण मेढकतुल्य ।

बैठे सभा खबरि असपाई * सिन्धुपार सेना सब आई ॥
बूझेसि सचिव उचितमतकहहू * ते सब हँसि मौनकरि रहहू ॥
जितहु सुरासुर तब श्रम नाहीं * नर वानर कोहि लेखे माहीं ॥

अथ क्षेपक ।

सुनि घटश्रुति बोला अहँकारी * कोहै त्रिभुवन सरिस हमारी ॥
जो सन्मुख सक नयन मिलाई *अस कह चला विवश औंघाई॥
तब सक्रोध बोला अतिकाया * आयसु मोहिं देहु करिदाया ॥
अबहीं क्षिति नर हरिविन करहूँ* और मंत्रका बहु उच्चरहूँ ॥
कामरूप बोला घननादा *मम प्रभाउ जग जानत जादा॥
विधि हरि हर वशकिये जुझारू* नर वनरनहित कौन विचारू ॥
कुंभ निकुंभ दम्भ छलकारी * बोले विभुता विदित हमारी ॥
कृपादृष्टि सब देव निहारैं * देखत उच्चासन बैठारैं ॥
भोजन हित कहियत तिनपाहीं* हम काहूकर छुवा न खाहीं ॥
डाटत बोलिसकै नहिं एकू * कपि मानुष हम गनै न नेकू ॥
मत्सररूप अकम्पन कहई * हमैंजियत असको सिय लहई॥
कहो उपाय करौं अब सोई * नर वानर जेहि बचै न कोई ॥
अपर कथा कहिये का छोभी * तब भा भनत महोदर लोभी ॥
जो आवै अनगिन्त करोरी * डारौं खाय भरै नहिं झोरी ॥
तौ कपि सहस लाख केहिलेखे * जेहैं भूमि नाग हम देखे ॥
बोला तब दुर्मुख पाखण्डी *छलकर हरि आनौ दोउ दण्डी॥
जो चाहो सो कीन्हो पाछे * बद मकराक्ष कपट वपुकाछे ॥
विपुलविप्रजा मैं वरिआनी *भूसुर बनि कोइ सकै न जानी ॥
दोहा-तिनके छलसे रामको, प्रभु तहँ लेहिं बुलाय ॥
धर बाँधैं लावैं यहाँ, कैसो कहो उपाय ॥ १ ॥

इति क्षेपक ।

दोहा-सचिव वैद्य गुरु तीनि जो, प्रिय बोलहिं भयआश ॥

राजधर्म तनु तीनकर, होइ वेगही नाश ॥ ३७ ॥
सोइ रावण कहँ बनी सहाई * अस्तुति करहिं सुनाइ सुनाई॥
अवसर जानि विभीषण आवा * भ्राता चरण शीश तेहिनावा ॥
पुनि शिरनाइ बैठि निज आसन* बोला वचन पाइ अनुशासन ॥
जो कृपालु पूँछेहु मोहिं बाता * मति अनुरूप कहव मैं ताता॥
जो आपन चाहो कल्याना * सुयशसुमतिशुभगतिसुखनाना
तो परनारि लिलार गुसाँई * तजो चौथि चंदाकी नाँई ॥
चौदह भुवन एकपति होई * भूत द्रोह तिष्ठै नहिं सोई ॥
गुणसागर नागर नर जोऊ * अल्प लोभ भल कहै न कोऊ ॥
दोहा–काम क्रोध मद लोभ सब, नाथनरककर पन्थ ॥
सब परिहरि रघुवीर पद, भजहु कहहिं सद्ग्रन्थ ॥ ३८ ॥
तात राम नहिं नर भूपाला * भुवनेश्वर कालहुके काला ॥
ब्रह्म अनामय अज भगवन्ता * व्यापक अजित अनादि अनंता
गो द्विज धेनु देव हितकारी * कृपासिन्धु मानुष तनुधारी ॥
जनरंजन भंजन खल व्राता * वेद धर्म रक्षक सुरत्राता ॥
ताहि वैर तजि नाइय माथा * प्रणतारति भंजन रघुनाथा ॥
देहु नाथ प्रभु कहँ वैदेही * भजहु राम विनु काम सनेही ॥
शरण गये प्रभु ताहु न त्यागा * विश्वद्रोह कृत अघ जेहिलागा॥
जासु नाम त्रयताप नशावन * सोप्रभुप्रगट समुझजियरावन॥
दोहा–बार बार पद लागौं, विनय करौं दशशीश ॥
परिहरि मान मोह मद, भजहु कोशलाधीश ॥ ३९ ॥
मुनि पुलस्त्य निज शिष्य सन, कहि पठई यह बात ॥
तुरत सो मैं तुमसन कही, पाय सुअवसर तात ॥ ४० ॥
मालवंत अति सचिव सयाना *तासुवचनसुनिअतिसुखमाना॥
तात अनुज तव नीति विभूषण *सोइउरधरहुजोकहतविभीषण॥

१ आज्ञा। २ अनुसार। ३ भाद्रपदकी चौथिके चन्द्रतुल्य। ४ जीव। ५ षट्वर्ग-जन्म, वृद्धि, विवरण, क्षीण, जरा, मृत्युरहित।

रिपु उत्कर्ष कहत शठ दोऊ * दूरि न करहु इहाँति कोऊ ॥
मालवंत गृह गयउ बहोरी * कहइ विभीषण पुनि करजोरी
सुमतिकुमति सबके उर रहई *नाथ पुराण निगम अस कहई॥
जहाँ सुमति तहँ संपति नाना *जहाँ कुमति तहँ विपति निदाना
तव उर कुमति बसी विपरीती * हित अनहित मानत रिपु प्रीती
कालरात्रि निशिचर कुलकेरी * तेहि सीता पर प्रीति घनेरी॥
दोहा—तात चरण गहि माँगौं, राखहु मोर दुलार ॥
सीता देहु राम कहँ, अति हित होइ तुम्हार ॥ ४१ ॥
बुध पुराण श्रुति सम्मत वानी * कही विभीषण नीति बखानी॥
सुनत दशानन उठा रिसाई * खलतोहिंमृत्युनिकटचलिआई
जियसि सदा शठमोर जिआवा* रिपुकर पक्ष सदा तोहिंभावा ॥
कहसिनखल असको जगमाहीं* भुजबलजेहि जीता हमनाहीं ॥
ममपुरवासि तपसिनसन प्रीती * शठमिलुजाहि ताहिकहुनीती॥
असकहि कीन्हेसि चरणप्रहारा * अनुज गहे पद बारहिं बारा ॥
उमा संतकी यही बड़ाई * मंद करत जो करै भलाई ॥
तुम पितुसरिस भले मोहिंमारा * रामभजे हित होइ तुम्हारा ॥
सचिव संगलै नभ पथ गयऊ * सबहिंसुनाइ कहतअसभयऊ॥
दोहा—राम सत्यसंकल्प प्रभु, सभा कालवश तोरि ॥
मैं रघुनायक शरण अब, जाउँ देहु जनि खोरि ॥ ४२ ॥
असकहि चलाविभीषण जबहीं * आयुहीनभे निशिचर तबहीं ॥
साधु अवज्ञा तुरत भवानी * कर कल्याण अखिल करहानी॥
रावण जबहिं विभीषण त्यागा *भयो विभवविनु तबहिंअभागा॥
चलेउ हर्षि रघुनायक पाहीं * करत मनोरथ बहु मनमाहीं ॥
देखिहौं जाइ चरण जलजाता *अरुण मृदुल सेवक सुखदाता॥
जेपद परशि तरी ऋषिनारी * दण्डक कानन पावनकारी ॥
जे पद जनकसुता उर लाये * कपट कुरंग संग धरिधाये ॥

१ क: मन्त्रीलेकर । २. आयुर्बल । ३ समय । ४ अहल्या ।

हर उर सरसरोज पद जोई * अहो भाग्य मैं देखब सोई ॥
दोहा–जिन पाँयन कर पादुका, भरत रहे मन लाइ ॥
ते पद आजु विलोकिहौं, इन नयनन अब जाइ ॥४३॥
यहिविधि करत सप्रेम विचारा * आयउ सपदि सिन्धुके पारा॥
कपिन विभीषण आवत देखा * जानेउ कोउ रिपुदूत विशेषा ॥
ताहि राखि कपिपति पहँ आये * समाचार सब जाइ सुनाये ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुराई * आवा मिलन दशानन भाई ॥
कह प्रभु सखा बूझिये काहा * कहै कपीश सुनहु नरनाहा ॥
जानि न जाय निशाचर माया * कामरूप केहि कारण आया॥
भेद हमार लेन शठ आवा * राखिय बाँधि मोहिं असभावा॥
सखा नीति तुम नीक विचारी * मम प्रण शरणागत भयहारी॥
सुनि प्रभु वचन हर्ष हनुमाना * शरणागत वत्सल भगवाना ॥
दोहा–शरणागत कहँ जो तजहिं, निज अनहित अनुमानि ॥
ते नर पामर पापमय, तिनहिं विलोकत हानि ॥४४॥
कोटि विप्र वध लागहि जाही * आये शरण तजौं नहिं ताही ॥
सन्मुख होइ जीव मोहिं जबहीं * जन्मकोटि अघ नाशौं तबहीं॥
पापवन्त कर सहज स्वभाऊ * भजन मोर तेहिभाव न काऊ॥
जो पै दुष्ट हृदय सो होई * मोरे सन्मुख आव कि सोई ॥
निर्मलमन जन सो मोहिंपावा * मोहिं कपट छल छिद्र नभावा॥
भेद लेन पठवा दशशीशा * तबहुँनकछुभय हानि कपीशा॥
जगमहँ सखा निशाचर जेते * लक्ष्मणहनहिंनिमिष महँ तेते॥
जो सभीत आवा शरनाई * रखिहौं ताहिं प्राणकी नाई ॥
दोहा–उभय भाँति लै आवहु, हँसिकह कृपानिधान ॥
जय कृपालु कहि कपिचले, अंगदादिहनुमान ॥ ४५ ॥
सादर तेहि आगे करि वानर * चले जहाँ रघुपति करुणाकर॥
दूरिहिंते देखे दोउ भ्राता * नयनानन्द दानके दाता ॥

१ पाप। २ दुष्टभावसे आयाहो या आर्त्तहो दोऊ भाँतिसे ले आवो

भुज प्रलंब[1] कंजारुण[2] लोचन *श्यामलगातप्रणतभय मोचन ॥
सिंह कन्ध आयत[3] उर सोहा *आनन[4] अमितमदनछबिमोहा॥
नयननीर पुलकित अतिगाता * मन धरिधीर कही मृदुबाता ॥
निशिचर वंश जनम सुरत्राता *नाथ दशानन कर मैं भ्राता ॥
सहज पाप प्रिय तामस देहा * यथा उलूकहि तम पर नेहा ॥
दोहा—श्रवण सुयश सुनि आयऊँ, प्रभु भंजन भयभीर ॥
त्राहि त्राहि आरतहरण, शरण सुखद रघुवीर ॥४६॥
असकहि करत दण्डवत देखा * तुरत उठे प्रभु हर्ष विशेषा ॥
दीनवचनसुनि प्रभु मन भावा * भुजविशालगहिहृदयलगावा ॥
अनुजसहितमिलि ढिगबैठारी * बोले वचन भक्त हितकारी ॥
कहु लंकेश सहित परिवारा * कुशल कुठाहर वास तुम्हारा ॥
खल मण्डली बसहु दिनराती * सखा धर्म निबहै केहि भाँती॥
मैं जानी तुम्हारि सब रीती * अतिशयनिपुणनभावअनीती॥
बरु भल बास नरक कर ताता * दुष्ट संग जनि देहि विधाता ॥
अब पद देखि कुशल रघुराया * जो तुमकीन्हजानिजनदाया ॥
दोहा—तब लगि कुशल न जीव कहँ, स्वप्नेहु मन विश्राम ॥
जबलगि भजन न रामके, शोक धाम तजि काम ॥४७॥
तबलगि हृदय वसत खल नाना * लोभ मोह मत्सर मद माना ॥
जबलगि उर न बसत रघुनाथा * धरे चाप सायक कटि भाथा ॥
ममता तिमिरतरुण अँधियारी * राग द्वेष उलूक सुखकारी ॥
तबलगि वसत जीव उर माहीं * जबलगि प्रभुप्रतापरवि नाहीं ॥
अब मैं कुशल मिटे भयभारे * देखि राम पदकमल तुम्हारे ॥
तुम कृपाल जापर अनुकूला * ताहिनव्याप त्रिविध भवशूला ॥
मैंनिशिचरअतिअधमस्वभाऊ * शुभ आचरणकीन्हनहिंकाऊ ॥
जासुरूप मुनि ध्यान न आवा * सो प्रभु हर्षिहृदय मोहिंलावा॥
दोहा—अहो भाग्य मम अमित अति, राम कृपा सुखपुंज ॥

१ आजानुभुजा । २ अरुणकमल इव नेत्र । ३ चौड़ी । ४ मुख ।

देखउँ नयन विरंचि शिव, सेव्य युगल पदकंज ॥ ४८ ॥
सुनहु सखानिज कहहुँस्वभाऊ *जानिभुशुण्डिशम्भुगिरिजाऊ॥
जो नर होइ चराचर द्रोही * आवै सभय शरणताकिमोही ॥
तजि मद मोह कपट छलनाना * करौं सखा तेहि साधु समाना ॥
जननी[1] जनक[2] बन्धु सुत[3] दारा[4] * तन धन भवन सुहृदपरिवारा॥
सबकी ममता ताग बटोरी * ममपदमनहिं बाँधि बटि डोरी ॥
समदरशी इच्छा कछु नाहीं * हर्ष शोक भय नहिं मन माहीं ॥
अस सज्जन मम उर बस कैसे * लोभी हृदय वसत धन जैसे ॥
तुम सारिखे संत प्रिय मोरे * धरौं देह नहिं आन निहोरे ॥
दोहा–सगुण उपासक परमहित, निरत नीति दृढ नेम ॥
ते नर प्राण समान मोहिं, जिनके द्विजपदप्रेम ॥ ४९ ॥
सुनु लंकेश सकल गुण तोरे * ताते तुम अतिशय प्रियमोरे ॥
राम वचन सुनि वानर यूथा * सकलकहहिं जय कृपावरूथा ॥
सुनत विभीषण प्रभुकर वानी * नहिं अघात श्रवणामृतजानी ॥
पद अम्बुज गहि बारहिं बारा * हृदय समात न प्रेम अपारा ॥
सुनहु देव सचराचर स्वामी * प्रणतपाल उर अन्तर्यामी ॥
उर कछु प्रथम वासना रही * प्रभुपद प्रीति सरित सो बही ॥
अब कृपालु निजभक्ति पावनी * देहु दया करि शंभु भावनी ॥
एवमस्तु प्रभु कहि रणधीरा * माँगा तुरत सिन्धुकर नीरा ॥
यदपि सखा तोहिं इच्छा नाहीं * ममदर्शन अमोघ जगमाहीं ॥
असकहिरामतिलक तेहिसारा * सुमनवृष्टि नभ भयउअपारा ॥
दोहा–रावण क्रोधानल सरिस, श्वास समीर प्रचण्ड ॥
जरत विभीषण राखेउ, दीन्हेउ राज अखण्ड ॥ ५० ॥
जो सम्पति शिव रावणहि, दीन्ह दिये दशमाथ ॥
सो संपदा विभीषणहिं, सकुच दीन्ह रघुनाथ ॥ ५१ ॥
असप्रभु छाँड़ि भजहिं जेआना * ते नर पशु विनु पूँछ बखाना ॥

१ माता । २ पिता । ३ पुत्र । ४ स्त्री ।

निजजन जानि ताहि अपनावा * प्रभुस्वभाव कपिकुलमनभावा ॥
पुनि सर्वज्ञ सर्व उर वासी * सर्व रूप सब रहित उदासी ॥
बोले वचन नीति प्रतिपालक * कारण मनुज दनुजकुलघालक ॥
सुनु कपीश लंकापति वीरा * केहिविधिउतारियजलधिगँभीरा ॥
संकुल उरग मकर झषजाती * अति अगाध दुस्तर सबभाँती ॥
कह लंकेश सुनहु रघुनायक * कोटिसिन्धु शोषै तव सायक ॥
यद्यपि तदपि नीति अस गाई * विनय करिय सागर पहँजाई ॥
दोहा-प्रभु तुम्हार कुलगुरु जलधि, कहहि उपाय विचारि ॥
विनु प्रयास सागर तरहिं, सकल भालु कपिधारि ॥ ५२ ॥
सखा कह्यो तुम नीकि उपाई * करब दैव जो होइ सहाई ॥
मंत्र न यह लक्ष्मण मन भावा * राम वचन सुनिअतिदुखपावा ॥
नाथ दैवकर कवन भरोसा * सोखिय सिंधुकरियमन रोसा ॥
कादर मनकर एक अधारा * दैव दैव आलसी पुकारा ॥
सुनत बिहँसि बोले रघुवीरा * ऐसेइकरब धरहु मन धीरा ॥
असकहिप्रभु अनुजहिसमुझाई * सिन्धु समीप गये रघुराई ॥
प्रथम प्रणाम कीन्ह प्रभु जाई * बैठे तट पुनि दर्भ डसाई ॥
जबहिं विभीषण प्रभुपहँ आये * पाछे रावण दूत पठाये ॥
दोहा-सकल चरित उन्ह देखेउ, धरे कपट कपि देह ॥
प्रभुगुण हृदय सराहि अति, शरणागत पर नेह ॥ ५३ ॥
प्रकट बखानत राम स्वभाऊ * अति सप्रेमगा बिसारि दुराऊ ॥
रिपुके दूत कपिन जब जाना * ताहिबाँधि कपिपतिपहँआना ॥
कह सुग्रीव सुनहु सब वनचर * अंगभंग करि पठवहुनिशिचर ॥
सुनि सुग्रीव वचन कपि धाये * बाँधि कटक चहुँपास फिराये ॥
वहु प्रकार मारन कपि लागे * दीन पुकारत तदपि न त्यागे ॥
जो हमार हर नासा काना * तेहि कोशलाधीश कर आना ॥
सुनिलक्ष्मण तेहि निकट बुलाई * दया लागि हँसि दीन छुड़ाई ॥

१ भाईको । २ कुशासन । ३ नासिका । ४ सौं

रावणकर दीन्हेउ यह पाती * लक्ष्मण बचन बाँच कुलघाती॥
दोहा–कहेउ मुखागर मूढ सन, मम सन्देश उदार ॥
सीता देहु मिलहु नतो, आवा काल तुम्हार ॥५४॥
तुरत नाइ लक्ष्मण पद माथा * चले दूत वर्णत गुणगाथा ॥
कहत राम यश लंका आये * रावण चरण शीश तिननाये ॥
विहँसि दशानन पूछेसि बाता * कहसिनशुकआपनिकुशलाता॥
पुनिकहु कुशल विभीषणकेरी * जासु मृत्यु आई अति नेरी ॥
करतराज्य लंका शठ त्यागा * होइहि यवकर कीट अभागा ॥
पुनि कहु भालु कीश कटकाई * कठिन काल प्रेरित चलिआई ॥
तिनके जीवनकर रखवारा * भयउ मृदुलचित सिंधुबिचारा॥
कहु तपसिंन कर बात बहोरी * जिनके हृदय त्रास बड़िभोरी ॥
दोहा–भई भेंटकी फिरिगये, श्रवण सुयश सुनि मोर ॥
कहसि न रिपुदल तेज बल, कस चकित चित तोर ॥ ५५॥
नाथ कृपा करि पूँछहु जैसे * मानहु वचन क्रोध तजि तैसे ॥
मिलाजाइ जब अनुज तुम्हारा * जातहिं राम तिलकतेहिसारा ॥
रावण दूत हमहिं सुनिकाना * कपिन बाँधि दीन्हें दुख नाना॥
श्रवण नासिका काटन लागे * राम शपथ दीन्ही तब त्यागे ॥
पूँछहु नाथ कीश कटकाई * वदन कोटि शत वरणि नजाई ॥
नानावरण भालु कपि धारी * विकटानन विशाल भयकारी॥
जेइ पुर दहेउ वधेउ सुत तोरा * सकलकपिनमहँतेहिबलथोरा॥
अमित नामभट कठिन कराला * विपुलवरण तनु तेज विशाला॥
दोहा–द्विविद मयन्द नील नल, अंगदादि विकटासि ॥
दधिमुख केहरि कुमुद गव, जाम्बवन्त बलराशि ॥ ५६ ॥
ये कपि सब सुग्रीव समाना * इन्ह सम कोटि गनै को नाना॥
राम कृपा अतुलित बलतिनहीं * तृणसमानत्रयलोकहि गिनहीं॥
अस मैं श्रवण सुना दशकन्धर * पद्म अठारह यूथप बन्दर ॥

१ राम–लक्ष्मण । २ यूथोंके पति ।

नाथ कटक महँ सो कपि नाहीं * जो न तुम्हैं जीतहि रण माहीं॥
परम क्रोध मीजहिं सब हाथा * आयसु पै न देहिं रघुनाथा॥
शोषहिं सिन्धु सहित झष व्याला * पूरहिं न त भरि कुधर विशाला॥
मर्दि गर्दि मिलवहिं दशशीशा * ऐसे वचन कहहिं सब कीशा॥
गर्जहिं तर्जहिं सहज अशंका * मानहुँ ग्रसन चहत अब लंका॥
दोहा–सहज शूर कपि भालु सब, पुनि शिर पर श्रीराम॥
रावण कोटिन काल कहँ, जीति सकहिं संग्राम॥५७॥
राम तेज बल बुधि विपुलाई * शेष सहस शत सकहिं न गाई॥
सक शर एक शोषि शत सागर * तव भ्रातहि पूछेउ नयनागर॥
तासु वचन सुनि सागर पाहीं * माँगत पन्थ कृपा मन माहीं॥
सुनत वचन विहँसा दशशीशा * जो असि मति सहाय कृत कीशा॥
सहज भीरु कर वचन दृढ़ाई * सागर सन ठानी मचलाई॥
मूढ़ मृषा का करसि बड़ाई * रिपु बल बुद्धि थाह मैं पाई॥
सचिव सभीत विभीषण जाके * विजय विभूति कहाँ जग ताके॥
सुनि खल वचन दूत रिस बाढ़ी * समय विचारि पत्रिका काढ़ी॥
राम अनुज दीन्ही यह पाती * नाथ बँचाइ जुड़ावहु छाती॥
विहँसि वामकर लीन्हेंसि रावन * सचिव बोलि शठ लागु बँचावन
दोहा–बातन मनहिं रिझाय शठ, जनि घालसि कुल खीश॥
राम विरोध न उबरिहहु, शरण विष्णु अज ईश॥५८॥
होउ मान तजि अनुज इव, प्रभुपद पंकज भृंग॥
होइ राम शर अनल खल, जनि कुल सहित पतंग॥५९॥
सुनत सभय मनमहँ मुसुकाई * कहत दशानन सबहिं सुनाई॥
भूमि परा कर गहत अकाशा * लघु तापस कर वागविलासा॥
कह शुक नाथ सत्यसबबानी * समुझहु छाँडि प्रकृति अभिमानी
सुनहु वचन मम परिहरि क्रोधा * नाथ राम सन तजहु विरोधा॥
अति कोमल रघुबीर स्वभाऊ * यद्यपि अखिल लोककर राऊ॥

१. पर्वत।

मिलत कृपा प्रभुतुमपर करिहैं * उर अपराध न एकौ धरिहैं ॥
जनकसुता रघुनाथहि दीजै * इतना कहा मोर प्रभु कीजै ॥
जब तेइँ देन कहेउ वैदेही * चरणप्रहार कीन्ह शठ तेही ॥
चरणनाइ शिर चला सो ताहाँ * कृपासिन्धु रघुनायक जाहाँ ॥
करि प्रणाम निज कथा सुनाई * राम कृपा आपनि गति पाई ॥
ऋषि अगस्त्यकर शापभवानी * राक्षस भयउ रहा मुनिज्ञानी ॥
वन्दि रामपद बारहिं बारा * मुनिनिज आश्रमकहँ पगुधारा ॥

दोहा–विनय न मानत जलधि जड़, गये तीन दिन बीति ॥
बोले राम सकोप तब, भय विनु होय न प्रीति ॥ ६० ॥

लक्ष्मण बाण शरासन आनू * शोषौं वारिधि विशिख कृशानू ॥
शठसन विनय कुटिलसनप्रीती * सहजकृपणसनसुन्दर नीती ॥
ममतारत सन ज्ञान कहानी * अतिलोभी सन विरतिबखानी ॥
क्रोधिहि सम कामिहिहरिकथा * ऊपर बीज बये फल यथा ॥
असकहि रघुपति चाप चढ़ावा * यह मत लक्ष्मणके मनभावा ॥
सन्धानेउ शर विशिखकराला * उठी उदधि उर अन्तर ज्वाला ॥
मकर उरग झषगण अकुलाने * जरत जन्तुजलनिधिजबजाने ॥
कनकथार भरि मणिगणनाना * विप्ररूप आये तजि माना ॥

दोहा–काटे पै कदली फलै, कोटि यत्न करि सींच ॥
विनय न मान खगेश सुन, डाटेहिं पै नव नीच ॥ ६१ ॥

सभय सिन्धु गहि पद प्रभु केरे * क्षमहुनाथ सब अवगुण मेरे ॥
गगन समीर अनल जल धरणी * इनकी नाथ सहजजड़करणी ॥
तव प्रेरित माया उपजाये * सृष्टि हेतु सब ग्रन्थन गाये ॥
प्रभुआयसुजेहिकहँजसअहही * सो तेहि भाँतिरहे सुखलहही ॥
प्रभुभलकीन्हमोहिं शिखदीन्हीं * मर्य्यादासब तुम्हरी कीन्हीं ॥
ढोल गँवार शूद्र पशु नारी * ये सब ताड़नके अधिकारी ॥
प्रभु प्रताप मैं जाब सुखाई * उतरिहि कटक न मोरि बड़ाई ॥

प्रभु आज्ञा अपेल श्रुति गाई * करहु सोगि जो तुम्हहिं सोहाई ॥
दोहा-सुनत विनीत वचन अति, कह कृपालु मुसुकाइ ॥
जेहि विधि उतरै कपिकटक, तात सो करहु उपाइ ॥ ६२ ॥
नाथ नील नल कपि दोउ भाई * लरिकाई ऋषि आशिष पाई ॥
"सरिता निकट रहे मुनि छाई * करहिं उपद्रव तहँ दोउ जाई ॥
आँखमूँद मुनि ध्यान लगावैं * तब ये ठाकुरको ले जावैं ॥
सो जलमें सब देहिं डुबाई * तबमुनि शापदियो रिसिआई॥
प्रस्तर छुआ तुम्हार जो होई * पानी पै उतरावै सोई ॥
आस्थिर रहै चलै सो नाहीं * तबयह कछु समझे मनमाहीं॥
तिनके परश किये गिरिभारे * तरिहहिंजलधि प्रताप तुम्हारे॥
मैं पुनि उरधारि प्रभु प्रभुताई * करिहौं बल अनुमान सहाई ॥
इहि विधि नाथपयोधिबँधाइय * जिहिअससुयशलोकातिहुँगाइय
इहि शर मम उत्तर तटवासी * हतहुनाथ खलगण अघराशी ॥
सुनि कृपालु सागर मन पीरा * तुरतहि हरी राम रणधीरा ॥
देखि राम बल अतुलितभारी * हर्षि पयोनिधि भयो सुखारी ॥
सकलचरितकहि प्रभुहिसुनावा * चरणवन्दि पाथोधिसिधावा ॥
छंद-निज भवन गवनेउ सिन्धु श्रीरघुवीरहियमतभायऊ ॥
यह चरित कलिमलहरण जसमति दास तुलसी गायऊ ॥
सुखभवन संशयदमन शमन विषाद रघुपति गुणगना ॥
तजि आशसकल भरोस गावहिसुनहिंसज्जनशुचिमना ॥ ६॥
दोहा-सकल सुमंगलदायक, रघुनायक गुणगान ॥
सादर सुनहिं ते तरहिं भव, सिंधु विना जलयान ॥ ६३ ॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसनेविमलविज्ञानवैराग्यसम्पादनोनाम तुलसीकृतरामायणे सुन्दरकांडे पंचमः सोपानः समाप्तः ॥ ५ ॥

इति सुन्दरकाण्ड समाप्त ५.

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालय-बंबई.

श्रीमद्रङ्केशो विजयते ।

अथ

श्रीयुतगोस्वामितुलसीदासजीकृत-



## सटिप्पण,

## लङ्काकाण्ड ६.

संपूर्ण क्षेपकों सहित.

जिसमें

सेतुरचना, चन्द्रोदय दर्शन, शुकसारणका कपिसैन्य दिखाना, अंगदको रावणकी सभामें जाना, राम रावणसंग्राम, कुंभकर्ण तथा मेघनाद वध, अहिरावण तथा नारांतक वधान्त रामचंद्रजी करके रावणका माराजाना, विभीषणको राज्यतिलक, जानकीजीका बंदिसे छूटना, शिव, ब्रह्मा इन्द्रकृत स्तुति, श्रीरामचन्द्र, लक्ष्मण, जानकीजीका सहित कपि यूथपोंके पुष्पक विमानारूढ हो अयोध्या गमन आदि अत्यन्त राम भक्ति अमृतरसभरी अद्भुत कथा वर्णित हैं।

यह ग्रन्थ

पण्डित-ज्वालाप्रसादजी मिश्रकेद्वारा

शुद्धकराकर,

खेमराज श्रीकृष्णदासने,

बंबई

निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयमें

मुद्रितकर प्रसिद्ध किया।

संवत् १९६२, शके १८२७.

## ॥ लङ्काकाण्ड ६ ॥

दोहा—समर विजय रघुवीरके, सुनहिं जे संत सुजान ॥
विजय विवेक विभूति नित, तिनहिं देहिं भगवान ॥

नल नीलादि बन्दरों करके सेतु रचना और श्रीरामचन्द्रजीका रामेश्वर (शिवलिंग) स्थापन करना।

चौपाई—भवभंजन गंजन संदेहा। जनरंजन सज्जन प्रियएहा ॥
रामउपासक जे जगमाहीं। इह सम प्रिय तिनकहँ कछुनाहीं॥

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालय, खेतवाडी—बंबई.

KHEMRAJ SHRIKRISHNADAS

Shree Venkateshwar (Steam) Press, Khetwadi—BOMBAY.

श्रीः ।

॥ श्रीमद्वेङ्कटेश्वराय नमः ॥

अथ श्रीतुलसीदासविरचिते-

# रामायणे लङ्काकाण्डम् ।

श्लोकाः ।

रामं कामारिसेव्यं भवभयहरणं कालमत्तेभसिंहं
योगीन्द्रं ज्ञानगम्यं गुणनिधिमजितं निर्गुणं निर्विकारम् ।
माया तीतं सुरेशं खलवधनिरतं ब्रह्मवृन्दैकदेवं
वंदे कुन्दावदातं सरसिजनयनं देवमुर्वीशरूपम् ॥१॥
शंखेन्द्वाभमतीव सुन्दरतनुं शार्दूलचर्माम्बरं
कालव्यालकरालभूषणधरं गंगाशशांकप्रियम् ।
काशीशं कलिकल्मषौघशमनं कल्याणकल्पद्रुमं
नौमीड्यं गिरिजापतिं गुणनिधिं श्रीशंकरं कामदम् ॥ २॥
यो ददाति सतां शम्भुः कैवल्यमपि दुर्लभम् ।
खलानां दण्डकृद्योऽसौ शंकरः शं तनोतु मे ॥३॥

"दोहा-छठवाँ लंकाकाण्ड यह, वारिधितट रघुवीर ॥
शोभित सभा ससैन घन, वन्दत रहत न पीर ॥१॥
सुदृढ सुभग शुठि सेतु रचि, सहित भालु कपि सैन ॥

श्लोकार्थ-शिवजीसे सेवित संसारभयको हरनेवाले कालरूपी मतवाले हाथीको सिंह योगियोंमें इंद्र और ज्ञानसे जानने योग्य गुणोंके समुद्र अजित गुणोंसे परे विकाररहित मायासे पृथक् देवताओंके गुरु दुष्टोंके मारनेमें प्रीति करनेवाल ब्राह्मणगणोंके एकही देवता जल और जलसे पूरित मेघकीसी आभा जिनके शरीरकी कमलकेसे नेत्र ऐसे पृथ्वीपति रामकी मैं वन्दना करताहूं ॥ १॥ शंख और चन्द्रमाके समान गौर और अतिसुंदर जिनका शरीर सिंहका चर्म जिनका वस्त्र और जो कालके समान सर्प और कपालभूषणको धारण करनेवाले और गंगा चंद्रमा जिनको अति प्रियहैं काशीके ईश पापके नाशक कल्याणके कल्पवृक्ष गिरिजाके पति चराचरके पूजनीयगुणोंके समूह कामदेवके शत्रु शिवजीको मैं नमस्कार करताहूं ॥ २ ॥ जो शिवजी सज्जनोंको दुर्लभ मुक्ति देतेहैं और खलोंको दंड करतेहैं सो शंकर मेरे कल्याणका विस्तार करैं ॥३॥

कृष्णविहारी पार भे. राम लषण बलवन्त ॥ २ ॥
मंदाकारि मुनि शीशधुनि. बहु विधि कंत मनाय ॥
अखिल अजन्म अनन्त अज. रूप विराट दिखाय ॥ ३ ॥
ताहिप्रबोधत आप शठ. गुणी समूह बुलाय ॥
निर्भय देखत नाट्य सुख, विविध यंत्र बजवाय ॥ ४ ॥
परम सुभट अरि शीशपर. यद्यपि भय नहिं लेश ॥
महासुबल सुसभायुत. राजत प्रभु अवधेश ॥ ५ ॥
नीति निपुण अंगद गये, प्रभुआज्ञाधरि शीश ॥
लंकापति सों बतकही, कहि न मान दशशीश ॥ ६ ॥
बहुरि चढाई लंककी. समर अकम्पनकाय ॥
मेघनाद योधा अपर, लड़े मरे गतिपाय ॥ ७ ॥
सती सुलोचनि कुंभश्रुति. समर कथा निकाय ॥
अहिरावण जूझन बहुरि. नारानक मुनि आय ॥ ८ ॥
तासु वधन सुनि पिंडु माति, समर भयो लंकेश ॥
व्याकुल सुर मुनि विप्रलखि. हत्यो ताहि अवधेश ॥ ९ ॥
बहुरि जानकी कर मिलन. विनती सुरन सों कीन ॥
भालु कपिन कर पुनि जियन.राज्य विभीषणदीन ॥ १० ॥
सहित जानकी लषण प्रभु. सचिव भक्त हनुमंत ॥
पुष्पकयान अरूढहै. चले अवध भगवंत ॥ ११ ॥
जहाँ तहाँ क्षेपक कथा. अरु बहु प्रसँग मिलाय ॥
गाथा रघुवर नामकी. पढत सुनत रुज जाय" ॥ १२ ॥

दोहा–लव[1] निमेष[2] परिमाणु युग. वर्ष[3] कल्प[4] शर चण्ड ॥
भजसि न मन तेहि राम कहँ. काल जासु कोदण्ड ॥ १ ॥

सो०–सिन्धु वचन सुनि राम, सचिव बोलि प्रभु अस कह्यउ ॥
अब विलम्ब केहि काम, रचहु सेतु उतरै कटक ॥ १ ॥
सुनहु भानुकुल केतु, जाम्बवन्त करजोरि कह ॥

१ पलककालगनावंदहोना । २ साठिनिमिषकाएकपरिमाणु । ३ बारह मासका एकवर्ष । ४ कल्पकही हजार सतयुग हजार त्रेता हजार द्वापर हजार कलियुग ऐसे चारिउयुग हजार हजार मिलके हजार चौकडी जब बीतैं तब ब्रह्माका एकदिन होताहै

नाथ नाम तव सेतु, नर चढि भवसागर तरहिं ॥ २ ॥
यह लघुजलधितरतकत बारा * असमुनिपुनिकहपवनकुमारा ॥
प्रभु प्रताप बडवानल भारी * शोषेउ प्रथम पयोनिधि वारी ॥
तव रिपुनारि रुदन जलधारा * भऱ्यो बहोरि भयो तेहि खारा ॥
सुनि असिउक्ति पवनसुतकेरी * विहँसे रघुपति कपितन हेरी ॥
जाम्बवन्त बोले दोउ भाई * नल नीलहि सब कथा सुनाई ॥
रामप्रताप सुमिरिउरमाहीं * करहु सेतु प्रयास कछुनाहीं ॥
बोलि लिये कपिनिकर बहोरी * सकल सुनहु विनती इक मोरी ॥
रामचरण पंकज उर धरहू * कौतुक एक भालु कपि करहू ॥
धावहु मर्कट विकट वरूथा * आनहु विटप गिरिनके यूथा ॥
सुनि कपि भालु चले करिहूहा * जय रघुवीर प्रताप समूहा ॥
दोहा–अति उतंग तरु शैल गण, लीलहिं लेहिं उठाइ ॥
आनि देहिं नल नील कहँ, विरचहिं सेतु बनाइ ॥ २ ॥
शैल विशाल आनि कपि देहीं * कंदुक इव नल नील सो लेहीं ॥
देखि सेतु अति सुन्दर रचना * बिहँसिकृपानिधि बोले वचना ॥

अथ क्षेपक ।

प्रथम दिवस नल सेतु सुहावन * चौदह योजन कीन्ह सुभावन ॥
द्वितियदिवस शुभ योजनवीसा * तीजे दिनइकइस कियकीसा ॥
दिवस चतुर्थ सुबाइस योजन * पंचमतेइस कियोमुदितमन ॥
दश योजन आयत अतिसुन्दर * शत योजन विशाल शोभाधर ॥
आज्ञा तब रघुराज सुनाई * पर्वत विटप नलावहु भाई ॥
सुनत वचन कीशन सुख माना * जहँ तहँ पर्वत तजे निदाना ॥
पवनपुत्र उत्तरते आवत * गोवर्द्धन पर्वत कहँ लावत ॥
वृन्दावन कानन नियराई * प्रभुकी आज्ञा सुनी सुहाई ॥
तहँ गोवर्द्धनको पधरायो * विप्ररूप तिन वचन सुनायो ॥
प्रभु दर्शनकी इच्छा भारी * तजो न विनती सुनहु हमारी ॥

बाँधि सेतु अति सुदृढ़ बनावा * देखि कृपानिधिके मनभावा॥
चली सेन कछु बरणि न जाई * गर्जहिं मर्कट भट समुदाई॥
सेतु बंध ढिग चढ़ि रघुराई * चितै कृपालु सिन्धु अधिकाई॥
देखन कहँ प्रभु करुणाकन्दा * प्रगट भये सब जलचर वृन्दा॥
नाना मकर नक्र झष व्याला *शत योजन तनु परम विशाला॥
ऐसे एक तिन्हहिं धरि खाहीं * एकन के डर एक पराहीं॥
प्रभुहि विलोकहिं टरहिं न टारे * मन हर्षित सब भये सुखारे॥
तिनकी ओट न देखिय वारी * मगन भये हरिरूप निहारी॥
चला कटक कछु बरणि न जाई * को कहि सक कपिदल विपुलाई
दोहा—सेतुबन्ध भइ भीर अति, कपि नभ पन्थ उड़ाहिं॥
अपर जलचरनि ऊपर चढ़ि, विनु श्रम पारहिं जाहिं॥५॥
यह कौतुक विलोकि दोउ भाई * विहँसि चले कृपालु रघुराई॥
सेन सहित उतरे रघुवीरा * कहि न जात कछु यूथप भीरा॥
सिन्धु पार प्रभु डेरा कीन्हा *सकलकपिनकहँआयसुदीन्हा॥
खाहु जाइ फलमूल सुहाये * सुनत भालुकपि जहँ तहँ धाये॥
सब तरु फले राम हित लागी * ऋतुअनऋतुहि कालगति त्यागी
खाहिं मधुरफल विटप हिलावहिं*लंकासन्मुखशिखर चलावहिं॥
जहँ कहुँ फिरत निशाचरपावहिं* घेरि सकलमिलिनाचनचावहिं
दशनन काटि नासिका काना * कहि प्रभु सुयश देहिं तब जाना
जिनकर नासा कान निपाता * तेइँ रावणहिं कही सब बाता॥
सुनत श्रवण वारिधि बंधाना * दशमुख बोलि उठा अकुलाना॥
दोहा—बाँधेउ जलनिधि नीरनिधि, जलधि सिन्धुवारीश॥
सत्य तोयनिधि पंकनिधि, उदधि पयोधि नदीश॥६॥
व्याकुलता निज समुझि बहोरी*विहँसि चला गृह करिमतिभोरी
मन्दोदरी सुना प्रभु आये * कौतुक ही पाथोधि बँधाये॥
करगहिपतिहिभवननिजआनी * बोली परममनोहर बानी॥

१ मीन। २ पानी। वृक्ष। ४ दाँतनसे। ५ बिसराइके। ६ हाथपकरके।

[illegible] जाइ फिर आनल रोपा * सुनहु [illegible] करि कोपा ॥
नाथ बैर कीजै ताही सों * बुधि [illegible] ही सों ॥
तुम्हहिं रघुपतिहि अंतर कैसा * खलु खद्योत दिनकरहि जैसा ॥
अतिबल मधुकैटभ जिनमारे * महावीर दितिसुत संहारे ॥
जेहि बलि बाँधि सहसभुजमारा * सोइ अवतरेउ हरणमहिभारा ॥
तासु विरोध न कीजिय नाथा * काल कर्मगुण जिनके हाथा ॥
दोहा—रामहिं सौंपहु जानकी, नाइ कमलपद माथ ॥
सुत कहँ राज्य दइ वन, जाइ भजहु रघुनाथ ॥ ७ ॥
नाथ दीनदयालु रघुराई * बाघौ सन्मुख गये न खाई ॥
चाहियकरण सो सब करि बीते * तुम सुर असुर चराचर जीते ॥
वेद कहहिं अस नीति दशानन * चौथेपनहिं जाइ नृप कानन ॥
तासु भजन कीजिय तहँ भर्त्ता * जो कर्त्ता पालक संहर्त्ता ॥
सोइ रघुवीर प्रणत अनुरागी * भजहु नाथ ममता मद त्यागी ॥
मुनिवर यत्न करहिं जेहि लागी * भूपराज्य तजि होहिं विरागी ॥
सोइ कोशलाधीश रघुराया * आये करन तोहिंपर दाया ॥
जो पिय मानहु मोर शिखावन * होइहि सुयश तिहूँ पुर पावन ॥
दोहा—अस कहि लोचन वारि भरि, गहि पद कंपित गात ॥
नाथ भजहु रघुनाथ पद, मम अहिवात न जात ॥ ८ ॥
तब रावण मयसुता उठाई * कहै लागु खल निज प्रभुताई ॥
सुनु तैं प्रिया मृषा भयमाना * जग योधा को मोहिं समाना ॥
वरुण कुबेर पवन यम काला * भुजबलजित्यहुँसकलदिग्पाला
देव दनुज नर सब वश मोरे * कौन हेतु भय उपजा तोरे ॥
नानाविधिकहि तेहि समुझाई * सभा बहोरि बैठ सो जाई ॥
मन्दोदरी हृदय अस जाना * काल विवश उपजा अभिमाना ॥
सभा जाइ मंत्रिन सों बूझा * करियकवनविधिरिपुसन जूझा
कहहिंसचिवसुनिनिशिचरनाहा * बार बार प्रभु पूँछहु काहा ॥

१ वन । २ मद । ३ निन्दा ।

कहहु कवनभय करियविचारा * नर कपि भालु अहार हमारा ॥
दोहा-वचन सबनके श्रवण सुनि, कह प्रहस्त करजोरि ॥
नीति विरोध न करिय प्रभु, मंत्रिन मति अतिथोरि ॥ ९ ॥
कहहिं सचिव सब ठकुरसुहाती * नाथ न भल होइहि यहिभाँती॥
वारिधि लाँघि एक कपि आवा * तासु चरित मनमहँ सबगावा ॥
क्षुधा न रही तुमहिं सब काहू * जारत नगर न साँकिधरिखाहू ॥
सुनत नीक आगे दुखपावा *सचिवनअसमत प्रभुहिसुनावा॥
जो वारीश बँधायउ हेला * उतरे कपिदल सहित सुवेला ॥
सो जनु मनुज खाब हमभाई * वचन कहहु सब गालफुलाई ॥
सुनि ममवचन तात अतिआदर*निजमनगुणहुमोहिंकहिकादर॥
प्रियवाणी जे सुनहि जे कहहीं * ऐसे जग निकाय नर अहहीं ॥
"वचन परम हित सुनत कठोरे * कहहिं सुनहिंते नर प्रभुथोरे ॥
प्रथम बसीठ पठव सुन नीती * सीतहि देइ करिय पुनि प्रीती ॥
दोहा-नारि पाइ फिरि जाहिं जो, तौ न बढ़ाइय रार ॥
नाहिं तो सन्मुख समर महँ, नाथ करिय हठ मार" ॥१०॥
यह मत जो मानहु प्रभु मोरा * उभय प्रकार सुयश जगतोरा ॥
सुतसन कह दशकंध रिसाई *असमति तोहिंशठ कौनशिखाई
अबहींते उर संशय होई * वेणुवंश सुत भयासि घमोई ॥
सुनि पितुगिरा परुष अतिघोरा * चला भवन कहिवचनकठोरा ॥
हित मत तोहि न लागत कैसे * कालविवश कहँ भेषज जैसे ॥
संध्या समय जानि दशशीशा * भवनचलानिरखतभुजवीसा ॥
लंका शिखर रुचिर आगारा *अति विचित्र तहँ होयअखारा॥
बैठ जाइ तेहि मन्दिर रावन * लागे किन्नर गँधरव गावन ॥
बाजै ताल पखावज वीणा * नृत्य कराहिं अप्सरा प्रवीणा ॥
दोहा-सुनासीर शत सरिस सो, सन्तत करै विलास ॥
परम प्रबल रिपु शीश पर, तदपि न कछु मन त्रास ॥ ११ ॥

१ बहुत है। २ औषधी। ३ इन्द्र। ४ भय।

यहाँ सुबेल शैल रघुबीरा * उतरे सेन सहित अति भीरा ॥
शैल शृंग इक सुन्दर देखी * अति उतंग सम शुभ्र विशेषी ॥
तहँ तरु किसलय सुमन सुहाये * लक्ष्मण रचि निज हाथ डसाये ॥
तापर रुचिर मृदुल मृगछाला * तेहि आसन आसीन कृपाला ॥
प्रभुकृत शीश कपीशउछंगा * बाम दहिन दिशि चाप निषंगा ॥
दुहुँ कर कमल सुधारत बाना * कह लंकेश मंत्र लगि काना ॥
बड़भागी अंगद हनुमाना * चरणकमल चापत विधि नाना ॥
प्रभु पाछे लक्ष्मण वीरासन * कटि निषंग कर बाणशरासन ॥
दोहा—इहि विधि करुणा शील गुण, धाम राम आसीन ॥
ते नर धन्य जो ध्यानयहि, रहहिं सदा लवलीन ॥ १२ ॥
पूरव दिशा विलोकि प्रभु, देखा उदित मयंक ।
कह्यो सबहिं देखहु शशिहि, मृगपति सरिस अशंक ॥ १३ ॥
पूरव दिशि गिरिगुहानिवासी * परम प्रताप तेज बल राशी ॥
मत्त नाग तम कुम्भ विदारी * शशि केहरी गगन वनचारी ॥
विथुरे नभमुकुताहल तारा * निशि सुन्दरी केर शृंगारा ॥
कह प्रभुशशिमहँ मेचकताई *कहहु काहनिजनिजमति भाई ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुराया * शशि महँ प्रगट भूमिकीछाया ॥
मारेहु राहु शशिहि कहकोई * उर महँ परी श्यामता सोई ॥
कोउकहजबविधिरतिमुखकीन्हा * सारभागशशिकरहरिलीन्हा ॥
छिद्रसो प्रगट इन्दु उरमाहीं * तेहिमगदेखियनभपरिछाहीं ॥
कोउ कह गरलबन्धु शशि केरा * अतिप्रिय निज उरदीन्हबसेरा ॥
विष संयुक्त कर निकर पसारी * जारत विरहवन्त नर नारी ॥
दोहा—कह मारुतसुत[13] सुनहु प्रभु, शशि तुम्हार प्रियदास ॥
तव मूरति तेहि उर बसत, सोइ श्यामता भास ॥ १४ ॥
पवनतनयके वचन सुनि, बिहँसे राम सुजान ॥
दक्षिण दिशा विलोकि पुनि, बोले कृपानिधान ॥ १५ ॥

१ अत्यन्त ऊंचा। २ बराबर। ३ कोमलपत्ता। ४ विराजमान भये हैं। ५ सुग्रीव। ६ गोद। ७ निर्भय। ८ चन्द्र। ९ सिंह। १० श्यामता। ११ विधाता। १२ विष। १३ हनुमानजी।

देखु विभीषण दक्षिण आसा * घन घमण्ड दामिनी विलासा॥
मधुर मधुर गर्जत घन घोरा * होइ वृष्टि जनु उपल कठोरा ॥
कहत विभीषण सुनहु कृपाला * होइ न तडित न वारिदमाला ॥
लंकाशिखर रुचिर अगारा * तहँ दशकन्धर केर अखारा ॥
छत्र मेघ डम्बर शिरधारी * सो जनु जलदघटा अतिकारी॥
मन्दोदरी श्रवण ताटंका * सोइ प्रभु जनु दामिनी दमंका॥
बाजहिं ताल मृदंग अनूपा * सोइ रव सरस सुनहु सुरभूपा॥
प्रभुमुसुकान देखि अभिमाना * चाप चढाइ बाण सन्धाना ॥
दोहा-छत्र मुकुट ताटंक सब, हते एकही बान ॥
सबके देखत महि गिरे, मर्म न काहू जान ॥ १६ ॥
अस कौतुक करि रामशर, प्रविश्यो आइ निषंग ॥
रावण सभा सशंक सब, देखि महारसभंग ॥ १७ ॥
कम्प न भूमि न मरुत विशेषा * अस्त्र शस्त्र कोउ नयन न देखा॥
शोचहिंसबनिजहृदयविचारी * अशकुन भयउ भयंकर भारी॥
रावण दीख सभा भयपाई * विहँसि वचन कहयुक्तिबनाई॥
शिरौ गिरे सन्तत शुभ जाही * मुकुट गिरेकसअशकुन ताही॥
शयन करहु निजनिजगृहजाई * गवने भवन सकल शिरनाई॥
मन्दोदरी शोच उर बसेऊ * जब ते श्रवणफूल महि खसेऊ॥
सजल नयन कह युगकरजोरी * सुनहु प्राणपति विनती मोरी ॥
राम विरोध कन्त परिहरहू * जानिमनुजजनि हठ उरधरहू॥
दोहा-विश्वरूप रघुवंश मणि, करहु वचन विश्वास ॥
लोक कल्पना वेद कह, अंग अंग प्रति जास ॥१८॥
पदपाताल शीश अज धामा * अपरलोक अंगन्ह विश्रामा ॥
भ्रुकुटि विलास भयंकर काला * नयन दिवाकर कचघनमाला॥
जासु घ्राण अश्विनीकुमारा * निशिअरुदिवसनिमेषअपारा॥
श्रवण दिशा दश वेद बखानी * मारुत श्वास निगमनिजवानी॥

१ स्थान । २ सभा । ३ गर्जन । ४ धनुष

अधर लोभ यम दशन कराला * माया हास बाहु दिगपाला ॥
आनन अनल अम्बुपति जीहा * उत्पति पालन प्रलय समीहा॥
रोमावली अष्टदश भारा * अस्थि शैल सरिता नसजारा॥
उदर उदधि अघ गोयातना * जगमय प्रभु की बहुकल्पना ॥
दोहा--अहंकार शिव बुद्धि अज, मन शशि चित्त महान ॥
मनुज वास चर अचर मय, रूपराशि भगवान ॥ १९ ॥
अस विचारि सुनु प्राणपति, प्रभु सन वैर विहाइ ॥
प्रीति करहु रघुवीरपद, मम अहिवात नजाइ ॥ २० ॥
बिहँसानारि वचन सुनि काना * अहो मोह महिमा बलवाना ॥
नारि स्वभाव सत्य कविकहहीं * अवगुण आठ सदा उर रहहीं ॥
साहस अनृत चपलता माया * भय अविवेक अशौच अदाया॥
रिपुकर रूप सकल तैं गाया * अतिविशालभय मोहिं सुनावा॥
सो सब प्रिया सहजवश मोरे * समुझि परा प्रभाव अब तोरे ॥
जानेउँ प्रिया तोरि चतुराई * यहिविधिकहहुमोरिप्रभुताई ॥
तव बतकही गूढ मृगलोचनि * समुझतसुखदसुनतभयमोचनि
मन्दोदरि मनमहँ अस ठयऊ * पियहिंकालवशमतिभ्रमभयऊ
दोहा-बहुविधि जल्पेसि सकल निशि, प्रात भये दशकन्ध ॥
सहज अशंक सो लंकपति, सभा गयो मदअन्ध ॥ २१ ॥
सो०-फूलै फलै न बेत, यदपि सुधा वर्षहिं जलद ॥
मूरख हृदय न चेत, जो गुरु मिलहिं विरंचिसम ॥ ३ ॥

अथ क्षेपक ।

दोहा-मंत्रिन सहित दशानन, चढेउ धवरहरजाय ॥
शुक सारन कह राज सन, देखहु कांपे समुदाय ॥२२॥
ये जो सिंहनाद किल करहीं * सत ताल उन्नत संचरहीं ॥
सहस कोटि अतुलितबलवाना * इनके सँग वानर परिमाना ॥
रण अजीत ये सहज अशंका * नाद सुने काँपै गढलंका ॥

१ बिनाविचारे शीघ्र कामकरना । २ मिथ्या कहना । ३ चंचल स्वभाव । ४ अभिमान भरी बातें मन्दोदरीसे करतारहा ।

नभ निरखहु इनके लंगूरं * जनु ऋतु पावस धनु नभ पूरं ॥
विश्वकर्माके सुत गुणखानी * इन्ह परशं पय शिल उतरानी॥
बसहिं ताम्र गिरि कन्दर माहीं * गोदावरी विमल जल पाहीं ॥
अतिबल आगे धावहिं वीरा * इनपर कृपा करहिं रघुवीरा ॥
करहिं यमहु कर संगर ढीला * कज्जल बरण नाम नलनीला ॥
दोहा-पद्म अठारह कपि कटक, चल इनकी भुजछाहँ ॥
निज कर सुरभी सुमन लै, रघुपति पूजी बाहँ ॥ २३ ॥
यह जो आवत अचल समाना * चौदह ताड ऊंच परमाना ॥
वास पुलिन्दा के तट करई *अम्बुध निकर निरखिकरधरई॥
रक्त कमल दल सम सब देहा * जनुविकसेउ संध्याकर मेहा ॥
हतै मेदिनी पूंछ भवाँई * लंका सौंह चितव जनु खाई ॥
तारा सुवन वालिको जायो * अतिजुझार रघुपति मनभायो॥
हृदय गगन इहिके प्रभु भानू * पंच पद्म इनकर परमानू ॥
करैवज्र वासव कर भंगा * उदयाचल कहँ लेइ उछंगा ॥
परम चतुर सेनप यहि लागी * रघुपति कृपा परम बड़भागी ॥
दोहा-पाउँ धराधरि चापै, पन्नग होइ अकाज ॥
सैन अग्रसर देखहु, यह अंगद युवराज ॥ २४ ॥
यह जो श्वेत वर्ण तनुरेखा * मनहु रजत गिरि शृंगविशेषा ॥
दीर्घकेश दारुण भुजदण्डा * चलत चपल बलबुद्धिप्रचण्डा ॥
वास करै जलनिधिके तीरा * पान करै गोमती सुनीरा ॥
नृप सुग्रीव केर अधिकारी * सबल व्यूह यह रचै सँवारी ॥
जन्मत चन्द्रहि ग्रसन उड़ाना * इहिकर पुरुषारथ जगजाना ॥
निरखि गगन राकाशशिसोहा * शिशुअजानतेहिलगिमनमोहा
धरणी धसकिधरनजबउडेऊ * सत्तारि योजनते पुनि फिरेऊ॥
दोहा-कोटि पंचशत मर्कट, रहहिँ सर्वदा साथ ॥
कालहुते रण लरि सकै, कुमुद नाम कपिनाथ ॥ २५ ॥

१ पृथ्वी । २ इन्द्र । ३ शेषनाग

ये देखहु जे चहुँदिशि घुमडे * मनहुँ लंक सावन घन उमडे ॥
आगू पीछू दशदिशि धावहिं * शिला शृंग तरु तोरत आवहिं ॥
सहस नागबल सबहिं समाना * सत पद्म इनकर परिमाना ॥
काशीपुरी वास इन्हकेरी * समर कतहुँ जिन पीठ नफेरी ॥
तीक्षणदन्त नखायुध धारी * द्वन्द्व युद्ध ये जानहिं भारी ॥
धूमकेतु यूथप इन्ह केरा * लंकानिकट कीन्ह जेहि डेरा ॥
इहिकर जेठ बन्धु जँबवन्ता * तेहिके बल कर पावकोअन्ता ॥
देव दनुज को जूझै ताही * धरा होहिकर कंदुक जाही ॥
बसै अशंक नर्मदा तीरा * अशनि समान अभेद शरीरा ॥
दोहा-सचिव सुकण्ठ राजकर, रघुवर कर प्रियदास ॥
सो जड़ मन्द जो याहि रण, चह जीतन की आस ॥२६॥
अब देखहु यह यूथ अपारा * पीतवरण होइ गयउ पहारा ॥
बाल अरुण मरीचिजसफूटी * निशिचर निकरतमीचहछूटी ॥
चौबिस अर्बुद इनकर यूहा * सहस वृंद सौ कोटि समूहा ॥
शिला शैल जे आगे परहीं * पाँयन मर्दि गर्द सम करहीं ॥
कंचन गिरि कन्दरके वासी * इनकर यूथ नाथ अविनासी ॥
अति बल वासव कर हितकारी * सखा सुकण्ठकेर सुखकारी ॥
पान करै गंगाकर नीरा * पर्वत शृंग समान शरीरा ॥
क्षण क्षण सिंहनाद जो होई * गर्जत आवत है कपि सोई ॥
दोहा-यश तिहुँ मण्डल गलित गज, बलकर नाहिंन अंत ॥
यह कपिराजा केशरी, सुवंन जासु हनुमंत ॥ २७ ॥
उत्तर दिशि देखहु रजधानी * जनुदुकाल लगिशलभउड़ानी ॥
मर्कट निकर विकल बल टूटे * आवत उदधि कूल जनु छूटे ॥
इहिदल यूथनाथ जो अहई * अतिबलवंत राजसँग रहई ॥
कपिके रूप अनल अविनासी * एदोउ पारियात्रके वासी ॥
अतिसुन्दर अरु समर विपक्षा * महाबली दोउ गवय गवक्षा ॥

१ वज्र । २ सुग्रीव । ३ पुत्र । ४

ये दोउ गर्जत अति रणधीरा * पीवहिं तुंगभद्र कर नीरा ॥
सत्तारिसहस नागबल जाहीं * इनमहँ एक कहौं मैं ताही ॥
अपर बली गँधमादन नामा * रण अजेय पुनि सब गुणधामा
दोहा–वासव विबुध वृन्द महँ, तेजनमहँ जस भानु ॥
पनस नाम यह वानर, अतिबल नीति निधानु ॥ २८ ॥
यह जो कुमुदपत्र सम देहा * जस कैलास शरद कर मेहा ॥
लोचन मधु पिंगल अति लोने * कामरूप चितवन चहुँ कोने ॥
लंका सौंह लँगूर फिराई * गर्जत प्रलय मेघकी नाई ॥
सुरपति साथ युद्ध कहँ गयऊ * तब ते कामरूप यह भयऊ ॥
मघवा इहिसन कीन्ह मिताई * करै सदा यह देव सहाई ॥
सहस कोटि कपि इहिके संगा * राते पीत श्वेत बहुरंगा ॥
वचन मृषा मम प्रभु यह नाहीं * अपरवालि जानहु मन माहीं ॥
दरदुर शैल सदन इहि केरा * मन वच कर्म्म राम कर चेरा ॥
दोहा–गिरिवर लाँघत आवत, चलत उडावत रेणु ॥
तरणि तेज इन रूँधेउ, तारातनय सुषेणु ॥ २९ ॥
यह कपि लसत मनहुँ गिरिगेरू * दिनमुखछबिजसलहतसुमेरू ॥
सोइकपि प्रथम लंक जेहिजारी * प्रभुकेहि लगि आवत इहिवारी ॥
अंजनि गर्भ जन्म जब भयऊ * क्षुदित जननिसनअरतसठयऊ
तेइँकहसुपक्क अरुण फलखाहू * सुनत चितवइतउत चितचाहू ॥
बाल अरुण लखि गगन उड़ाना * ग्रसेसि तरणि वासव तबजाना ॥
मारेउ वज्र चिबुक भइ टेढी * कोपि पवन समीर सम वेढी ॥
देव विकल होइ अस्तुति कीन्हा * कुशलहोउ तनु असवरदीन्हा ॥
तब रवि छाँडि पवनसुतदीन्हा * जय जयकार देवतन कीन्हा ॥
विद्या पढत भानुके पाहीं * उलटी गति रवि आगे जाहीं ॥
वारिधि लाँघेउ गोपद जैसे * यहि कपीशसन जूझब कैसे ॥
दोहा–अंबक पीत बालरवि, वदन तेज अति राज ॥

पवन ते वेग अधिक जनु, अनल नितंब सुभ्राज ॥ ३० ॥
अतसी कुसुम वरण तनु रेखा * पुरुष पुराण धरे नरवेषा ॥
मत्त गजेन्द्र शुण्ड भुजदण्डा * धनुष बाण असि धरे प्रचण्डा ॥
उरविशाल अति उन्नत कंधर * कम्बु कण्ठ रेखा प्रसन्नवर ॥
मुख छबिकी उपमा कविजोहैं * शशि सरोज सम कहै न सोहैं॥
दशन पाँति की काँति कहै को * ललकतमन पटतारिय लहै को॥
देखत अधरन की अरुणाई * विम्बाफल बन्धूक लजाई ॥
शुक तुण्डहि नासिका लजावै * थके सुकवि नहिं पटतर आवै॥
शीश जटा के मुकुट बनाये * भाल विशालतिलक अति भाये
दक्षिण दिशि लक्ष्मण बलवीरा * रामबाहु सम अति रणधीरा ॥
दोहा--वाम विभीषण सोहहीं, शिर अभिषेका राज ॥
बीजमंत्र सब जानहीं, अकसरकरहिं सुकाज ॥ ३१ ॥
अब देखहु यह सेन सुहाई * भादौं मेघ घटा जनु छाई ॥
कन्या एक ब्रह्म उपजाई * नयन भूरि अरु रूप लुनाई ॥
बाल भाव दिनकर बल दीन्हा * ऋतु जानी वासव रति कीन्हा॥
जातक यमल वीर दोउ जाये * देव अंश वानर तनु पाये ॥
किष्किन्धापर इनकर थाना * देव सारिस मधुवन उद्याना ॥
ऋष्यमूक इनकर विश्रामा * चातुर्मास वसे जहँ रामा ॥
वाली ज्येष्ठ राम रणमारा * यहि कहँ राजातिलक प्रभुसारा
तारा तासु भई पटरानी * जेहि कर सुत अंगद अतिज्ञानी
सहस शंकु कर अर्बुद एका * अर्बुद सहस कि वृन्द विशोका॥
सहस विन्दु गणकन गणिमाना * महापद्म तेहि कर परिमाना ॥
ऐसे पद्म अठारह साजा * विग्रह बढ़ेउ राम के काजा ॥
वीर वेष अरु नयन विशाला * कम्बु कण्ठ मोतिनकी माला ॥
दोहा-हस्ती साठि सहस्र बल, सदा धर्म्मकी सींव ॥
श्वेत छत्र शिर शोभित, यह राजा सुग्रीव ॥ ३२ ॥

१ शंख । २ ओष्ठनकी । ३ कुंदरू । ४ उपमा ।

इहि विधि सकल दिखाये, सारन कपिदलयूह ॥
गनै न रावण कालवश, अतिशय गर्व समूह ॥ ३३ ॥
इति क्षेपक ।

इहाँ प्रात जागे रघुराई * पूँछा मत सब सचिव बुलाई ॥
कहहु वेगि का करिय उपाई * जाम्बवन्त कह पदशिरनाई ॥
सुनु सर्व्वज्ञ सकल उरवासी * सर्व्व रूप सब रहित उदासी ॥
मंत्र कहब निजमति अनुसारा * दूत पठाइय वालिकुमारा ॥
नीकमंत्र सबके मनमाना * अंगद सन कह कृपानिधाना ॥
वालितनय बुधिवल गुणधामा * लंका जाहु तात ममकामा ॥
वहुत बुझाइ तुमहिं का कहऊं * परम चतुर मैं जानत अहऊं ॥
काज हमार तासु हित होई * रिपुसन करेहु बतकही सोई ॥
सो०-प्रभु आज्ञा धरिशीश, चरण वन्दि अंगद कह्यहु ॥
सोइ गुणसागर ईश, राम कृपा जापर करहु ॥ ४ ॥
स्वयं सिद्धि सब काज, नाथ मोहिं आदर दयउ ॥
अस विचारि युवराज, तनु पुलकित हर्षित भयउ ॥ ५ ॥
वन्दि चरण उर धरि प्रभुताई * अंगद चलेउ सबहिं शिरनाई ॥
प्रभुप्रताप उर सहज अशंका * रण बाँकुरा[1] वालिसुतबंका ॥
पुर पैठत रावणकर बेटा[2] * खेलत रहा सो होइ गइ भेटा ॥
बातहिं बात कर्ष[3] बढ़ि आई * युगल अतुलबल पुनितरुणाई ॥
तेहि अंगद कहँ लात उठाई * गहिपद पटकेउ भूमि भ्रमाई ॥
निशिचर निकर देखि भटभारी * जहँ तहँ चले न सकहिं पुकारी ॥
एक एक सन मर्म[4] न कहहीं * समुझि तासुबलचुपहोइरहहीं ॥
भयउ कोलाहल[5] नगर मँझारी * आवा कपि लंका जेइ जारी ॥
अबधौं कहा करहि करतारा * अतिसभीतसब करहिंविचारा ॥
बिनु पूँछे मग[6] देहिं बताई * जेहि बिलोकि सोइजाइसुखाई ॥
दोहा-गयो सभा दरबार रिपु, सुमिरि रामपदकंज ॥

१ युद्धक्रियामें प्रवीण । २ महस्त । ३ क्रोध । ४ भेद । ५ हल्ला । ६ रास्ता ।

सिंहठवनि इत उत चितै, धीर वीर बलपुंज ॥ ३४ ॥

तुरत निशाचर एक पठावा * समाचार रावणहिं सुनावा ॥
सुनत वचन बोलेउ दशशीशा * आनहु बोलि कहाँकर कीशा ॥
आयसु पाइ दूत बहु धाये * कपि कुंजरहि बोलि लै आये ॥
अंगद दीख दशानन वैसा * सहित प्राण कज्जलगिरि जैसा ॥
भुजा विटप[१] शिर शृंग[२]समाना * रोमावली लता तरु नाना ॥
मुख नासिका नयन अरु काना * गिरि कन्दरा खोह अनुमाना ॥
गयउ सभा मन नेकु न मुरा * बालितनय अति बलबाँकुरा ॥
उठी सभा सब कपि कहँ देखी * रावण उरभा क्रोध विशेखी ॥

दोहा–यथा मत्त गजयूथ महँ, पंचानन[३] चलिजाय ॥
रामप्रताप सँभारि उर, बैठु सभाहिं शिरनाय ॥ ३५ ॥

कह दशकन्ध कवन तैं बन्दर * मैं रघुवीर दूत दशकन्धर ॥
मम जनक[४]हि तोहिं रही मिताई * तवहित कारण आयउँ भाई ॥
उत्तम कुल पुलस्त्य कर नाती * शिव विरंचि पूजेहु बहु भाँती ॥
वर पायउ कीन्हेउ सब काजा * जीतहु लोकपाल सुरराजा ॥
नृप अभिमान मोहवश किम्बा * हरि आनेहु सीता जगदम्बा ॥
अब शुभ कहा करहु तुम मोरा * सब अपराध क्षमहिंप्रभुतोरा ॥
दशन गहहु तृण कण्ठ कुठारी * पुरजन संग सहित निज नारी ॥
सादर जनकसुता करि आगे * इहिविधिचलहुसकलभयत्यागे ॥

दोहा–प्रणतपाल रघुवंश मणि, त्राहि त्राहि अब मोहिं ॥
सुनतहि आरत वचन प्रभु, अभय कराहिंगे तोहिं ॥ ३६ ॥

रे कपि पोच बोलु न सँभारी * मूढ़ न जानसि मोहिं सुरारी ॥
कह निजनाम जनक कर भाई * केहि नाते मानिये मिताई ॥
अंगद नाम बालि कर बेटा * तोसों कबहुँ भई होइ भेटा ॥
अंगद वचन सुनत सकुचाना * रहा बालि वानर मैं जाना ॥
अंगद तुहीं बालिकर बालक * उपजेउ वंशअनलकुलघालक[५] ॥

१ वृक्ष । २ पर्वतकाकँगूरा । ३ सिंह । ४ पिता । ५ विकल ।

गर्भ न खसेउ वृथा तुम जाये * निजमुख तापस दूत कहाये ॥
अब कहु कुशल वालिकहुअहँई * विहँसि वचन अंगदअसकहई॥
दिन दश गये वालि पहँ जाई * पूँछेहु कुशल सखा उर लाई ॥
राम विरोध कुशल जस होई * सो सब तुमहिं सुनाइहिसोई ॥
सुनु शठ भेद होइ मन ताके * श्रीरघुवीर हृदय नाहिंजाके ॥
दोहा—हम कुलघालक सत्य तुम, कुलपालक दशशीश ॥
अन्धउ बधिर न कहहिं अस, श्रवण नयन तव वीश॥३७॥
शिव विरंचि सुर मुनि समुदाई * चाहत जासु चरण सेवकाई ॥
तासु दूत होइ हम कुलबोरा * ऐसी मति उर विहरु न तोरा॥
सुनि कठोरवाणी कपि केरी * कहत दशानन नयन तरेरी ॥
खल तव वचन कठिन मैं सहऊँ * नीति धर्म सब जानत अहऊँ॥
कह कपि धर्मशीलता तोरी * हमहुँ सुनी कृतपरातियचोरी॥
देखेउँ नयन दूत रखवारी * बूडि न मरेहु धर्मव्रत धारी ॥
नाक कान विनु भगिनि निहारी * क्षमा कीन्ह तुम धर्म विचारी॥
धर्म शीलता तव जग जागी * पावा दरश हमहुँ बड़भागी ॥
दोहा—जनि जल्पसि जड जन्तु कपि, शठ विलोकु ममबाहु ॥
लोकपाल बल विपुल शशि, ग्रसन हेतु जिमिराहु ॥ ३८ ॥
पुनि नभ सर ममकर निकर, कर कमलन पर वास ॥
शोभित भयो मरालइव, शम्भु सहित कैलास ॥ ३९ ॥
तुम्हरे कटक माहिं सुनु अंगद * मोसन भिरहि कौन योधा वद॥
तव प्रभु नारि विरह बलहीना * अनुजतासु दुख दुखितमलीना
तुम सुग्रीव कूलद्रुम दोऊ * बन्धु हमार भीरु अति सोऊ॥
जाम्बवन्त मंत्री अतिबूढा * सो किमि होइ समर आरूढा॥
शिलपकर्म जानत नल नीला * है कपि एक महाबलशीला ॥
आवा प्रथम नगर जेहिजारा * सुनि हँसि बोलेउ वालिकुमारा
सत्यवचन कह निशिचर नाहा * साँचहु कीश कीन्ह पुर दाहा॥

१ बहिरा । २ डरपोक ।

रावण नगर अल्प कपि दहई * को अस झूंठ कहै को सुनई ॥
जो अति सुभट सराहेउ रावन * सो सुग्रीव केर लघुधावन ॥
चले बहुत सो बीर न होई * पठवा खबरि लेन हम सोई ॥
दोहा–"अब जाना पुरदहेउ कपि, बिनु प्रभु आयसु पाइ ॥
गयउ न फिर निजनाथ पहँ तेहि भय रहेउ लुकाइ" ॥४०॥
सत्य कहसि दशकण्ठतैं, मोहिं न सुनि कछु कोहँ ॥
कोउ न हमरे कटक अस, तुमसन लरत जो सोह ॥ ४१ ॥
प्रीति विरोध समान सन, करिय नीति अस आहि ॥
जो मृगपति वध मेडुकहि, भलो कहै को ताहि ॥ ४२ ॥
यद्यपि लघुता रामकहँ, तोहिं वध बड दोष ॥
तदपि कठिन दशकण्ठसुन, क्षत्रि जाति कर रोष ॥ ४३ ॥
"वक्र उक्ति धनु वचन शर, हृदय दह्यउ रिपुकीश ॥
प्रतिउत्तर सडसी मनहूँ, काढत भट दशशीश" ॥ ४४ ॥
हँसि बोलेउ दशमौलि तब, कपिकर बडगुण एक ॥
जो प्रतिपालै तासु हित, करै उपाय अनेक ॥ ४५ ॥
धन्य कीश जो निजप्रभुकाजा * जहँ तहँ नाचहिं परिहरि लाजा
नाचि कूदि करिलोग रिझाई * पतिहित करत कर्म निपुणाई॥
अंगद स्वामि भक्त तव जाती * प्रभुगुण कसनकहसिइहिभाँती
मैंगुणगाहक परम सुजाना * तव कटुवचन करौं नहिं काना॥
कह कपि तव गुण गाहकताई * सत्य पवनसुत मोहिं सुनाई ॥
वन विध्वँसि सुत वधि पुरजारा *तदपिनतेइँकृत कछु अपकारा॥
सोइ विचारि तव प्रकृतिसुहाई * दशकन्धर मैं कीन्ह ढिठाई ॥
देखेउँ आइ जो कछु कपि भाषा* तुम्हरे लाज न रोष न माषा ॥
जो असिमातिपितु खायहुकीशा* कहिअसवचनहँसा दशशीशा॥
पितहिं खाइ खातेउँ अबतोही *अबहीं समुझि परा कछु मोहीं ॥
वालि विमलयश भाजन जानी *हतौं न तोहिं अधम अभिमानी॥

१ आज्ञा । २ क्रोध । ३ सिंह । ४ रावण ।

कहु रावण रावण जग केतें * मैं निज श्रवण सुने सुनु तेते ॥
बलिजीतन इक गयउ पताला * राखा बाँधि शिशुन हयशाला ॥
खेलहिं बालक मारहिं जाई * दयालागि बलि दीन्हछुड़ाई ॥
एक बहोरि सहसभुज देखा * धाइ धरा जनु जन्तु विशेषा ॥
कौतुक लागि भवनं लै आवा * सो पुलस्त्यमुनि जाइछुडावा ॥
दोहा-एक कहत मोहिं सकुच अति, रहा वालिकी काँख ॥
तिनमहँ रावण कवन तैं, सत्य कहहु तजि माख ॥ ४६ ॥
सुनुशठ सोइ रावण बलशीला * हर गिरि जान जासु भुजलीला ॥
जान उमापति जासु शुराई * पूजे जेहि शिर सुमन चढाई ॥
शिर सरोज निजकरन उतारी * पूजे अमित बार त्रिपुरारी ॥
भुजविक्रम जानहिं दिगपाला * शठ अजहूं निजके उरशाला ॥
जानहिं दिग्गज उर कठिनाई * जब जब जाइ भिरेउँ बरिआई ॥
जिनके दशन कराल न फूटे * उर लागत मूलक इव टूटे ॥
जासु चलत डोलत इमि धरणी * चढतमत्तगजजिमिलघुतरणी ॥
सोइ रावण जगविदित प्रतापी * सुनेन श्रवण अलीक अलापी ॥
दोहा-तेहि रावण कहँ लघु कहसि, नर कर करसि बखान ॥
रे कपि बर्बर खर्ब्ब खल, अब जाना तव ज्ञान ॥ ४७ ॥
सुनि अंगद सकोप कहवानी * बोलसँभारि अधम अभिमानी ॥
सहसबाहु भुज गहन अपारा * दहनअनलसम जासु कुठारा ॥
जासु परशु सागर खरधारा * बूडे नृप अगणित बहु बारा ॥
तासु गर्व जेहि देखत भागा * सोनर किमि दशकंठअभागा ॥
राम मनुज कसरे शठबंगा * धन्वी राम नदी पुनि गंगा ॥
पशु सुरधेनु कल्पतरु रूखा * अन्नदान पुनि रस पीयूषा ॥
वैनतेय खग अहि सहसानन * चिन्तामणिकी उपल दशानन ॥
सुन मतिमन्द लोक वैकुण्ठा * लाभ कि रघुपतिभक्तिअकुण्ठा
दोहा-सेन सहित तव मान मथि, वन उजारि पुरजारि ॥

१ बालकन । २ गृह । ३ अमृत । ४ गरुड । ५ पत्थर ।

कसरे शठ हनुमान कपि, गये जो तव सुत मारि ॥ ४८ ॥
सुनु रावण परिहरि चतुराई * भजसि न कृपासिन्धु रघुराई ॥
जो खल भयसि रामकर द्रोही * ब्रह्म रुद्र सक राखि न तोही ॥
मूढ मृषा जनि मारसि गाला * रामवैर होइहि अस हाला ॥
तवशिर निकर कपिनके आगे * परिहैं धरणि राम शर लागे ॥
तेतव शिर कन्दुकइव नाना * खेलहिं भालु कीश चौगाना ॥
जबहिं समर कोपहिं रघुनायक * छूटहिं अति कराल बहुसायक ॥
तब कि चलहिअसगालतुम्हारा * असविचारि भजु राम उदारा ॥
सुनत वचन रावण पर जरा * जरत अनलमहँ जनु घृतपरा ॥
दोहा-कुम्भकर्ण सम बन्धु मम, सुत प्रसिद्ध शक्रारि ॥
मोर पराक्रम सुनेसि नहिं, जितेउँ चराचर झारि ॥ ४९ ॥
शठ शाखामृग जोरि सहाई * बाँध्यो सिन्धु इहै प्रभुताई ॥
नाँघहिं खग अनेक वारीशा * शूर न होहिं सुनहु जड़ कीशा ॥
मम भुज सागर बल जल पूरा * जहँ बूडे सुर नर वर शूरा ॥
वीस पयोधि अगाध अपारा * को अस वीर जो पावहिं पारा ॥
दिगपालन मैं नीर भरावा * भूप सुयश खल मोहिं सुनावा ॥
जोपै समर सुभट तव नाथा * पुनि पुनिकहसिजासुगुणगाथा ॥
तौ बसीठ पठवत केहि काजा * रिपुसन प्रीतिकरत नहिंलाजा ॥
हरगिरि मथन निरखिममबाहू * पुनिशठकपिनिजस्वामिसराहू ॥
दोहा-शूर कवन रावण सरिस, निजकर काटे शीश ॥
हनेउँ अनलमहँ बारबहु, हर्षित साखि गिरीश ॥ ५० ॥
जरत विलोकेउँ जबहिंकपाला * विधिकेलिखे अंक निजभाला ॥
नरके कर आपन वध बाँची * हँसेउँजानिविधि गिराअसाँची ॥
सो मन समुझि त्रास नहिंमोरे * लिखा विरंचि जरठ मतिभोरे ॥
आन वीर को शठ मम आगे * पुनिपुनिकहसि लाजपरित्यागे ॥
कह अंगद सलज्ज जग माहीं * रावण तोहिंसमान कोउनाहीं ॥

१ गेंदकेतुल्य । २ अग्नि । ३ वृद्धापा ।

लाजवन्त तव सहजस्वभाऊ * निजगुणनिजमुखकहसिनकाऊ
शिर अरु शैल कथा चित रही * ताते बार बीस तैं कही ॥
सो भुजबल राखेउ उर घाली * जितेउ नसहसबाहुबलिवाली॥
सुन मतिमन्द देह अवपूरा * काटे शीश न होइयशूरा ॥
बाजीगर कहँ कहिय न वीरा * काटै निजकर सकल शरीरा ॥
दोहा–जरहिं पतंग विमोहवश, भार वहहिं खरवृन्द ॥
ते नहिं शूर कहावहीं, समुझ देख मतिमन्द ॥५१॥
अवजानि बतबढाव खलकरई * सुनि ममवचन मान परिहरई॥
दशमुख मैं न बसीठी आयउ * अस विचारि रघुबीर पठायहु ॥
बार बार अस कहेउ कृपाला * नहिं गजारि यश वधे शृगाला॥
मनमहँ समुझि वचन प्रभु केरे * सहेउँ कठोर वचन शठ तेरे ॥
नहिं तो करि मुखभंजन तोरा * लै जातेउँ सीतहि बरजोरा ॥
जानेउँ तव बल अधम सुरारी * सूने हरि आनी परनारी ॥
तैं निशिचर पति गर्व बहूता * मैं रघुपति सेवककर दूता ॥
जो न राम अपमानहिं डरऊं * तोहिं देखत अस कौतुककरऊं॥
दोहा–तोहिं पटकि महि सेन हति, चौपट करि तव गाँउँ ॥
मन्दोदरी समेत शठ, जनकसुतहि लै जाउँ ॥५२॥
जो अस करउँ न तदपि बड़ाई * मुयेहि वधे कछु नहिं मनुसाई॥
कौल कामवश कृपणविमूढा * अति दरिद्र अयशी अतिबूढा ॥
सदा रोगवश सन्तत क्रोधी * राम विमुखश्रुतिसन्तविरोधी॥
निज तनु पोषक निर्दय खानी * जीवत शव सम चौदह प्रानी ॥
अस विचारि खल वधौं न तोहीं * अवजानिरिसउपजावसिमोहीं॥
सुनिसकोप कह निशिचर नाथा * अधरदशन गहिमींजतहाथा ॥
रे कपि पोच मरणअबचहसी * छोटे वदन बात बडि कहसी ॥
कटुजलपसि जड कपिवलजाके * बुधि बल तेज प्रताप न ताके ॥
दोहा–अगुण अमान विचारि त्यहि, दीन पितावनवास ॥

१ गदहा । २ सिंह । ३ मुर्दा । ४ दरिद्री ।

सोदुख अरु युवतीविरह, पुनि निशिदिन ममत्रास ॥ ५३ ॥
जिनके बल कर गर्व तोहिं, ऐसे मनुज अनेक ॥
खाहिं निशाचर दिवस निशि, मूढ समुझुतजि टेक ॥५४॥
जब तेइँ कीन्ह रामकी निन्दा * क्रोधवन्त तब भयउ कपिन्दा॥
हरि हर निन्दा सुनै जो काना * होय पाप गोघात समाना ॥
कटकटाइ कपिकुंजर भारी * दोउभुजदण्डतमकिमहिमारी॥
डोलत धरणि सभासद खसे * चले भागि भय मारुत ग्रसे ॥
गिरत दशानन उठ्यो सँभारी * भूतल परेउ मुकुट षटचारी ॥
कछु निजकर लै शिरनसँभारे * कछु अंगद प्रभु पास पँवारे ॥
आवत मुकुट देखि कपि भागे * दिनहीं लूक परन अब लागे ॥
की रावण करि कोप चलाये * कुलिशचारि आवतअतिधाये॥
कह प्रभुहँसि जनिहृदय डराहू * लूक न अशनि केतु नहिं राहू॥
ये किरीट दशकन्धर केरे * आवत बालितनयके प्रेरे ॥
दोहा–तरकि गहे कर पवनसुत, आनि धरे प्रभु पास ॥
कौतुक देखहिं भालु कपि, दिनकर सरिसप्रकास ॥ ५५ ॥
वहाँ करत दशकन्ध रिसाई * धरि मारहु कपि भागिनजाई ॥
इहि विधि वेगि सुभटसब धावहु * खाहु भालु कपिजहँतहँपावहु॥
महि अकीश करि फेरि दोहाई * जियत धरहु तापस दोउभाई ॥
पुनि सकोप बोलेउ युवराजा * गाल बजावत तोहिं न लाजा ॥
मरुगलकाटि निलजकुलघाती * बलविलोकिविदरतनहिंछाती ॥
रतिय चोर कुमारगगामी * खलमलराशिमन्दमतिकामी ॥
सन्निपात जलपसि दुर्वादा * भयसि कालवश शठमनुजादा॥
याको फल पावहुगे आगे * वानर भालु चपेटन लागे ॥
राम मनुज बोलत अस वानी * गिरहिनतव रसना अभिमानी ॥
गिरिहै रसना संशय नाहीं * शिरनसमेत समरमहिमाहीं ॥
सो०–सो नर क्यों दशकन्ध, बालि वधेउ जेहि एकशर ॥

१ अंगद । २ वज्र । ३ मुकुट । ४ फेंके । ५ सूर्य । ६ जिह्वा ।

बीसहु लोचन अन्ध, धृक तव जन्म कुजाति जड ॥ ६ ॥
तव शोणितकी प्यास, तृषित रामसायक निकर ॥
तजेउँ तोहिं तेहि आस, कटु जल्पसि निशिचर अधम॥७॥
मैं तवदशन तोरिबेलायक * आयसु पै न दीन रघुनायक ॥
असरिस होत दशौं मुख तोरौं * लंका गहि समुद्रमहँ बोरौं ॥
गूलरफल समान तव लंका * बसहिंमध्य जनु जन्तु अशंका॥
मैं वानर फल खात न बारा * आयसु दीन न राम उदारा ॥
युक्ति सुनत रावण मुसुकाई *मूढ सिखेसि कहँ बहुत झुठाई॥
वालि कबहुँ असगालनमारा *मिलि तपसिन तैं भयसिलबारा
साँचउ मैं लबार दशशीशा * जो न उपारों तव भुजबीशा ॥
राम प्रताप सुमिरिकपिकोपा * सभा माँझ प्रणकरि पदरोपा ॥
जो ममचरण सकसि शठटारी * फिरहिं राम सीता मैं हारी ॥
सुनहु सुभट सब कह दशशीशा *पदगहि धरणि पछारहु कीशा ॥
इन्द्रजीत आदिक बलवाना * हर्षि उठे जहँ तहँ भटनाना ॥
झपटहिं करि बल विपुलउपाई * पद न टरै बैठहिं शिरनाई ॥
पुनि उठि झपटहिं सुर आराती * टरै न कीश चरण इहि भाँती ॥
पुरुष कुयोगी जिमि उरगारी *मोह विटप नहिं सकहिं उपारी॥
दोहा–भूमि न छाँडै कपिचरण, देखत रिपुमद भाग ॥
कोटि विघ्न जिमि सन्त कहँ, तदपि नीति नहिं त्याग॥५६॥
कपिबल देखि सकल हियहारे * उठा आप कपिके परचारे ॥
गहत चरण कहँ वालिकुमारा * ममपद गहे न तोर उबारा ॥
गहसि न रामचरण शठ जाई * सुनत फिरा मन अति सकुचाई
भयो तेजहत श्री सब गई * मध्य दिवस जिमिशशिसोहई॥
सिंहासन बैठा शिरनाई * मानहु सम्पति सकल गँवाई ॥
जगदाधार प्राणपति रामा *तासुविमुखकिमिलहविश्रामा ॥
उमा रामकर भ्रुकुटि विलासा * होइ विश्व पुनि पावै नासा ॥

१ झूँठ। २ देवतोंकेवैरी। ३ पाखण्डी। ४ दोपहर

तृणते कुलिश कुलिश तृणकरहीं * तासदत पद कहु किमिटरहीं ॥
पुनि कपि कहीं नीति विधि नाना * म .नतनाहिं काल नियराना ॥
रिपुमदमथि प्रभु सुयश सुनाये * असकहि चले वालिनृपजाये ॥
अबहीं मुखका करौं बड़ाई * हतिहौं तोहिं खेलाइ खेलाई ॥
प्रथमहिं तासु तनय कपि मारा * सो सुनि रावण भयो दुखारा ॥
यातुधान अंगद बल देखी * भेव्याकुल अति हृदय विशेषी
दोहा-रिपुबल धर्षि हर्ष हिय, वालितनय बलपुंज ॥
सजल नयन तनुपुलकअति, गहे रामपदकंज ॥ ५७ ॥
साँझ जानि दशकण्ठ तब, भवन गयो बिलखाइ ॥
मन्दोदरी अनेक विधि, बहुरि कहा समुझाइ ॥ ५८ ॥
कन्तसमुझि मन तजहुकुमतिही * सोह न समर तुमहिंरघुपतिही ॥
राम अनुज धनु रेख खँचाई * सो नहिं लाँघेहु अस मनुसाई ॥
पिय तोहिते जीतब संग्रामा * जाके दूतनके असकामा ॥
कौतुक सिंधु लाँघि तवलंका * आयउ कपि केहरी अशंका ॥
रखवारे हति विपिन उजारा * देखत तुमहिं अक्ष जिन मारा ॥
जारि नगर जेइँ कीन्हेसि क्षारा * कहाँ रहा बल गर्व तुम्हारा ॥
अबपति मृषा गाल जनि मारहु * मोरकहाकछु हृदयविचारहु ॥
पतिरघुपतिहि मनुजजनिजानहु * अगजगनाथअतुलबलमानहु ॥
वाणप्रताप जान मारीचा * तासु कहा नहिं मानेहु नीचा ॥
जनकसभा अगणित महिपाला * रहेउ तहाँ तुम गर्व विशाला ॥
भंजि धनुष जानकी विवाही * तब संग्राम न जीत्यउ ताही ॥
सुरपतिसुत जानै बल थोरा * राखा जियत आँखियकफोरा ॥
शूर्पणखाकी गति तुम देखी * तदपि हृदयनाहिं लाजविशेषी ॥
दोहा-वधि विराध खर दूषणहिं, लीला हतेउ कबन्ध ॥
वालि एक शर मारेउ, तेहि नर कहँ दशकन्ध ॥ ५९ ॥
जेहि जल : नाथ बधायोहेला * उतरेउ कपिदल सहित सुवेला ॥

१ परास्त । २ स्वांग ।

कारुणीक दिनकर कुलकेतू * दूत पठायउ तव हित हेतू ॥
सभामाँझ जेइँ तव बलमथा * करि वरूथ[1] महँ मृगपतियथा ॥
अंगद हनुमत अनुचर जाके * रण बाँकुरे वीर अति बाँके ॥
तेहि कहँ पियपुनि पुनिनरकहहू * मृषा मान ममता मदगहहू ॥
अहह कन्त कृत राम विरोधा * कालविवश मन होइ न बोधा ॥
कालदण्ड गहि काहु न मारा * हरै धर्म्म बल बुद्धि विचारा ॥
निकट काल जेहि आवत साँईं * तेइ भ्रम होइ तुम्हारिहिनाँईं ॥
दोहा–दुइ सुत मारेउ पुर दहेउ, अजहुँ पीय सिय देहु ॥
कृपासिन्धु रघुवीर भजि, नाथ विमल यशलेहु ॥ ६० ॥
नारिवचन सुनि विशिख[2]समाना * सभा गयो उठि होत विहाना[3] ॥
बैठा जाइ सिंहासन फूली * अतिअभिमान त्राससबभूली ॥
वहाँ राम अंगदहि बुलावा * आइ चरण पंकज शिरनावा ॥
अति आदर समीप बैठारी * बोले विहँसि कृपालु खरारी ॥
वालितनय अति कौतुक मोहीं * तात सत्य कहु पूँछौं तोहीं ॥
रावण यातुधान कुल टीका * भुजबलअतुल जासुजगलीका ॥
तासु मुकुट तुम चारि चलाये * कहहु तात कवनी विधि पाये ॥
कहा वालिसुत सुनहु खरारी * मुकुट न होइ भूपगुण चारी ॥
साम दाम अरु दण्ड विभेदा * नृप उर वसहिं नाथ कहवेदा ॥
नीति धर्मके चरण सुहाये * अस जियजानि नाथपहँआये ॥
दोहा–धर्महीन प्रभुपद विमुख, कालविवश दशशीश ॥
आये गुण तजि रावणहिं, सुनहु कोशलाधीश ॥ ६१ ॥
परम चतुरता श्रवण सुनि, विहँसे राम उदार ॥
समाचार तब सब कहेउ, गढके वालिकुमार ॥ ६२ ॥
रिपुके समाचार जब पाये * राम सचिवतब निकट बुलाये ॥
लंका बंका चारि दुआरा * केहिविधिलागियकरहुविचारा ॥
तब कपीश ऋक्षेश विभीषण * सुमिरिहृदय दिनकरकुलभूषण ॥

१ हाथियोंके झुंडमें जैसे सिंह । २ बाण । ३ भोर ।

करि विचार तिन मंत्र दृढ़ावा * चारि अनी कपिकटक बनावा ॥
यथायोग्य सेनापति कीन्हें * यूथपसकलबोलि तिन लीन्हें ॥
प्रभुप्रताप सब कहि समुझाये * सिंहनाद करि सब कपिधाये ॥
हर्षित रामचरण शिरनावैं * गहिगिरिशिखरभालुकपिधावैं॥
गर्जहिं तर्जहिं भालु कपीशा * जयरघुवीर कोशलाधीशा ॥
जानत परमदुर्ग गढ़लंका * प्रभु प्रताप कपिचले अशंका ॥
घटाटोप करि चहुँदिशि घेरी * मुखहि निशान बजावहिं भेरी ॥
दोहा-जयति राम भ्रातासहित, जय कपीश सुग्रीव ॥
गर्जैं केहरिनाद कपि, भालु महाबल सींव ॥ ६३ ॥
लंका भयउ कोलाहल भारी *सुनेउ दशानन अतिहि हँकारी ॥
देखहु बनरन्ह केरि ढिठाई * विहँसि निशाचर सेन बुलाई ॥
आये कीश कालके प्रेरे * क्षुधावन्त रजनीचर मेरे ॥
असकहि अट्टहास शठकीन्हा * गृह बैठे अहार विधिदीन्हा ॥
सुभट सकल चारिहुँ दिशिजाहू * धरि धरि भालु कीश सबखाहू ॥
उमा रावणहि अस अभिमाना * जिमि टिट्टिभपग सूत उताना ॥
चले निशाचर आयसु माँगी * गहिकर भिंदिपाल वरसाँगी ॥
तोमर मुद्गर परिघ प्रचण्डा * शूल कृपाण परशु गिरि खण्डा ॥
जिमिअरुणोपल निकर निहारी* धाये खग शठ मांस अहारी ॥
चोंचभंगदुख तिनहिं न सूझा * तिमि धाये मनुजाद अबूझा ॥
दोहा-नानायुध शर चाप धरि, यातुधान बलवीर ॥
कोट कँगूरन चढि गये, कोटि कोटि रणधीर ॥ ६४ ॥
कोट कँगूरन सोहहिं कैसे * मेरु शृंग पर जनु घन जैसे ॥
बाजहिं ढोल निशान जुझाऊ * सुनि सुनि सुभटनकेमनचाऊ॥
बाजहिं भेरि नफीरि अपारा * सुनि कादर उर होइ दरारा ॥
देखि न जाइँ कपिनके ठट्टा * अति विशाल तनु भालुसुभट्टा॥
धावहिं गनहिं न अवघट घाटा * पर्वत फोरि करहिं गहि बाटा ॥

१ पर्वत । २ कँगूरा । ३ सिंहनाद । ४ हल्ला ।

कटाकटाइ कोटिन भट गर्जहिं * दशनन ओठ काटि अतितर्जहिं
उत रावण इत राम दुहाई * जयति जयति कहि परीलराई॥
निशिचरशिखरसमूहढहावहिं *कूदिधरहिं कपिफेरि चलावहिं॥

छंद–हरिगीतिका।

धरि कुधर खण्ड प्रचण्ड मर्कट भालु गढपर डारहीं॥
झपटैं चरण गहि पटकि महि भजि चलत बहुरि प्रचारहीं॥
अति तरल तरुण प्रताप तर्जहिं तमकि गढपर चढ़िगये॥
कपि भालु चढि मन्दिरन जहँ तहँ राम यश गावतभये॥१॥

दोहा–एक एक गहि रजनिचर, पुनि कपिचले पराइ॥
ऊपर आपुहि हेठभठ, गिरहिं धरणिपर आइ॥ ६५॥

राम प्रताप प्रबल कपियूथा *मर्दहिं निशिचर निकर वरूथा॥
चढे दुर्ग पुनि जहँ तहँ वानर * जय रघुवीर प्रताप दिवाकर॥
चले तमीचर[1] निकर पराई * प्रबलपवन जिमिघन[2]समुदाई॥
हाहाकार भयो पुर भारी * रोवहिं आरत बालक नारी॥
सबमिलि देहिं रावणहिं गारी * राज्य करत जेहिमृत्यु हँकारी॥
निजदलविचल सुनाजबकाना * फिरि सुभट लंकेश रिसाना॥
जो रणविमुख फिरा मैं जाना * तेहि मारिहौं कराल कृपाना॥
सर्व्वस खाइ भोग करि नाना * समरभूमिभा दुर्लभ प्राना॥
उग्र वचन सुनि सकल डराने *फिरे क्रोध करि सुभट लजाने॥
सन्मुख मरण वीरकी शोभा *तब तिन तजा प्राणकर लोभा॥

दोहा–बहु आयुध[3] धरि सुभट सब, भिरहिं प्रचारि प्रचारि॥
कीन्हें व्याकुल भालु कपि, परिघ प्रचण्डनि मारि॥ ६६॥

भय आतुर कपि भागन लागे * यद्यपि उमा जीतिहैं आगे॥
कोउ कह कहँ अंगदहनुमन्ता * कहँ नलनीलद्विविद बलवन्ता॥
निजदल विचल सुना हनुमाना * पश्चिम द्वार रहा बलवाना॥
मेघनाद तहँ करै लराई * टूट न द्वार परम कठिनाई॥

१ राक्षस। २ बादल। ३ अस्त्रशस्त्र।

पवनतनयमन भा अति क्रोधा * गर्जेउ [illegible] क्रोधा ॥
कूदि लंकगढ़ ऊपर आवा * गहि गिरि [illegible]यनाद पर धावा ॥
भंजेउ रथ सारथी निपाता * तासु हृदय महँ मारेउ लाता ॥
दूसर सूत विकल तेहि जाना * स्यंदन घालितुरतघर आना ॥
दोहा—अंगद सुनेउ कि पवनसुत, गढ़ पर गयउ अकेल ॥
समर बाँकुरा बालिसुत, तर्कि चढ़ेउ करि खेल ॥ ६७ ॥
युद्ध विरुद्ध क्रुद्ध दोउ बन्दर * रामप्रताप सुमिरि उरअन्तर ॥
रावन भवन चढे दोउ धाई * करहिं कोशलाधीश दुहाई ॥
कलशसहित सब भवनढहावहिं * देखिनिशाचरअतिभयपावहिं॥
नारिबृन्द करि पीटहिं छाती * अब दोउ कपि आये उतपाती॥
कपिलीलाकरि सबहिं डरावहिं * रामचंद्रकर सुयश सुनावहिं ॥
पुनि कर गहि कंचनके खम्भा * कहन लगे उतपात अरम्भा ॥
कूदिपरे रिपु कटक मँझारी * लागे मर्दन भुजबल भारी ॥
काहुहि लात चपेटन्ह केहू * भजेहु न रामहिं सो फल लेहू ॥
दोहा—एक एक सन मर्दि करि, तोरि चलावहिं मुंड ॥
रावण आगे परहिंते, जनु फूटहिं दधिकुंड ॥ ६८ ॥
महा महा मुखिया जे पावहिं * ते पदगहि प्रभुपास चलावहिं ॥
कहहिं विभीषण तिनके नामा * देहिं राम तिनकहँ निजधामा॥
खल मनुजाद जो आमिषभोगी * पावहिं गति जो याचतयोगी ॥
उमा राममृदुचित करुणाकर * वैरभावमोहिंसुमिरतनिशिचर॥
देहिं परमगति असजिय जानी * कोकृपालु अस अहै भवानी ॥
जे असप्रभु नभजहिं भ्रमत्यागी * ते मतिमन्द सोपरमअभागी ॥
अंगद अरु हनुमन्त प्रवेशा * कीन्ह दुर्ग असकह अवधेशा ॥
लंकामहँ कपि सोहहिं कैसे * मथहिं सिन्धु दुइ मन्दरजैसे ॥
दोहा—भुजबल रिपुदल दलिमलेउ, देखि दिवसकरअन्त ॥
कूदे युगल प्रयासविनु, आये जहँ भगवन्त ॥ ६९ ॥

१ मारा। २ रथमेंडाल।

प्रभुपदकमल शीश तिन नाये * देखि सुभट रघुपतिमनभाये ॥
राम कृपा करि युगल निहारे * भये विगत श्रम परमसुखारे ॥
गये जानि अंगद हनुमाना * फिरे भालु मर्कट भट नाना ॥
यातुधान प्रदोष बल पाई * धाये करि दशशीश दुहाई ॥
निशिचर अनी देखि कपिफेरे * कटकटाइ जहँ तहँ भटभेरे ॥
दोउ दल भिरहिं प्रचारि प्रचारी * लरहिंसुभट नहिं मानहिंहारी ॥
वीर तमीचर सब अतिकारे * नानावरण बली मुख भारे ॥
सबलयुगलदलसब अतियोधा * विविधप्रकारलरहिं करिक्रोधा ॥
प्रांविट शरद पयोद घनेरे * लरत मनहुँ मारुतके प्रेरे ॥
अवनिअकम्पनअरुअतिकाया * विचलतसेन करी तिनमाया ॥
भयउनिमिषमहँअतिअँधियारा * काहु न सूझै अपन पसारा ॥
मारि खाहु सब करहिं पुकारा * वृष्टि होइ रुधिरोपल क्षारा ॥
दोहा—देखिनिबिडतमदशहुँदिशि, कपिदलभयउ खँभार ॥
एकहिं एक न देखहीं, जहँ तहँ करहिं पुकार ॥७०॥
सकल मर्म्म रघुनायक जाना * लिये बोलि अंगद हनुमाना ॥
समाचार सब कहि समुझाये * सुनत कोपि कपि कुंजर धाये ॥
पुनिकृपालु हँसि चापचढावा * पावकसायक सपदि चलावा ॥
भयउ प्रकाश कतहुँ तम नाहीं * ज्ञान उदय जिमि संशय जाहीं ॥
भालु बली मुख पाइ प्रकाशा * धाये कोपि विगत श्रम त्रासा ॥
हनूमान अंगद रणगाजे * हाँक सुनत रजनीचर भाजे ॥
भागतभट पटकहिं गहिधरणी * करहिंभालुकपिअद्भुत करणी ॥
गहिपदडारहिं सागर माहीं * मकरउरगझषधरिधरिखाहीं ॥
दोहा—कछु घायल कछु रण परे, कछु गढ चले पराइ ॥
गर्जे मर्कट भालु भट, रिपु दल बल बिचलाइ ॥७१॥
निशा जानि कपि चारिउ अनी * आये सब जहँ कौशलधनी ॥
राम कृपा करि चितवा जबहीं * भये विगतश्रम वानर तबहीं ॥

१ वर्षाऋतु । २ मेघ । ३ लोहू । ४ पत्थर । ५ धूरि । ६ अंधकार । ७ राक्षस । ८ रात्रि । ९ श्रमरहित ।

वहाँ दशानन सचिव हँकारे * सब सन कहेसि सुभटजेमारे ॥
आधा कटक कपिन संहारा * कहहु बेगि का करियविचारा॥
मालवन्त इक जरठ निशाचर * रावण मातु पिता मंत्रीवर ॥
बोला वचन नीति अतिपावन * तात सुनहुकछुमोराशिखावन॥
जबते तुम सीता हरिआनी * अशकुन होहिं न जातबखानी॥
वेद पुराण जासु यश गावा * तासु विमुख सुखकाहुनपावा॥
दोहा-हिरण्याक्ष भ्राता सहित, मधुकैटभ बलवान ॥
जेइ मारेउ सोइ अवतरेउ, कृपासिन्धु भगवान ॥७२॥
कालरूप खलवनदहन, गुणागार घन बोध ॥
जेहिं सेवहिं शिव कमलभव, तिहिंसनकौनाविरोध ॥७३॥
परिहरि वैर देहु वैदेही * भजहु कृपानिधि परम सनेही॥
ताके वचन बाण सम लागे * करियामुखकरि जाहु अभागे॥
बूढभयसि नत मरतेउँ तोहीं * अबजनिवदनदेखावसिमोहीं ॥
तेइँ अपने मन अस अनुमाना * वध्यो चहतयहि कृपानिधाना ॥
सो उठि गयउ कहत दुर्वादा * तब सकोप बोलेउ घननादा ॥
कौतुक प्रात देखियहु मोरा * करिहौं बहुत कहतहौं थोरा ॥
सुनि सुतवचन भरोसा आवा * प्रीति समेत निकट बैठावा ॥
करत विचार भयउ भिनुसारा * लगे भालु कपि चारिउ द्वारा ॥
कोपि कपिन दुर्गम गढघेरा * नगर कोलाहल भयउ घनेरा॥
विविध अस्त्र गहिनिशिचरधाये * गढते पर्व्वत शिखर ढहाये ॥
छंद-ढाये महीधरशिखरकोटिन विविध विधि गोलाचले ॥
घहरात जिमि पविपात गर्जत प्रलयके जनु बादले ॥
मर्कट विकट भट जुटत कटत न लरत तनु जर्जरभये ॥
गहि शैल ते गढ पर चलावहिं जहँसो तहँनिशिचरहये ॥२॥
दोहा-मेघनाद सुनि श्रवण अस, गढ पुनि छेंका आइ ॥
उतरि दुर्गते वीरवर, सन्मुख चला बजाइ ॥७४॥

१ मंत्रियोंमें श्रेष्ठ । २ मुख । ३ मेघनाद । ४ तमासा ।

कहँ कोशलाधीश दोउ भ्राता * धन्वी सकल लोक विख्याता ॥
कहँ नल नील द्विविद सुग्रीवा * कहँ हनुमत अंगद बलसींवा ॥
कहाँ विभीषण भ्राता द्रोही * आजुशठहिहठिमारउ ओही ॥
अस कहि कठिन बाण संधाने * अतिशयकोपि श्रवणलगिताने ॥
शर समूह सो छाँड़ै लागा * जनु सपक्ष धावैं बहु नागा ॥
जहँ तहँ परत देखिये बानर * सन्मुखहोइन सकत तेहि अवसर
भागे भय व्याकुल कपि ऋच्छा * बिसरी सबहिं युद्धकी इच्छा ॥
सो कपि भालु न रणमें देखा * कीन्हेसिजेहि न प्राण अवशेषा ॥
दोहा-मारेसि दश दश विशिखं उर, परे भूमि सब वीर ॥
सिंहनाद करि गर्जतब, मेघनाद रणधीर ॥ ७५ ॥
देखि पवनसुत कटक विहाला * क्रोधवन्त धावा जनुकाला ॥
महा महीधर तमकि उपारा * अति रिस मेघनाद पर डारा ॥
आवत देखि गयउ नभसोई * रथ सारथी तुरँग सब खोई ॥
बार बार प्रचार हनुमाना * निकट न आव मर्म्म सो जाना ॥
राम समीप गयो घननादा * नानाभाँति कहत दुर्वादा ॥
अस्त्रशस्त्र बहु आयुध डारे * कौतुकही प्रभु काटिनिवारे ॥
देखि प्रभाव मूढ खिसियाना * करै लाग माया विधिनाना ॥
जिमिकोउकरै गरुडसनखेला * डरपावहिं गहि स्वल्पसपेला ॥
दोहा-जासु प्रबल माया विवश, शिव विरंचि बड छोट ॥
ताहि देखावतरजनिचर, निज माया मति खोट ॥ ७६ ॥
नभचढि वर्षै विपुल अँगारा * महिते प्रगट होइ जलधारा ॥
नानाभाँति पिशाच पिशाची * मारु काटु ध्वनि बोलहिं नाची ॥
कीन्हेसि वृष्टि रुधिर कच हाडा * वर्षै कबहुँ उपल बहु छाँड़ा ॥
वर्षि धूरि कीन्हेसि अँधियारा * सूझ न आपन हाथ पसारा ॥
अकुलाने कपि माया देखे * सब कर मरण बना इहि लेखे ॥
कौतुक देखि राम मुसुकाने * भये सभीत सकल कपि जाने ॥

१ प्राणसंकटमें । २ बाण । ३ आकाश । ४ वर्षा

एकहि बाण काटि सब माया * जिमि दिनकर हर तिमिरनिकाया
कृपादृष्टि कपि भालु बिलोके * भये प्रबल रण रहहिं न रोके ॥
दोहा—आयसु माँग्यउ राम पहँ, अंगदादि कपिसाथ ॥
लक्ष्मण चले सकोप तब, बाण शरासन हाथ ॥ ७७ ॥
जलजनयन[1] उर बाहु विशाला * हिमगिरिवरणकछुकइकलाला ॥
वहाँ दशानन सुभट पठाये * नाना अस्त्र शस्त्र गहिधाये ॥
भूधर[2] नख विटपायुध धारी * धाये कपि जय राम पुकारी ॥
भिरे सकल जोरीसन जोरी * इत उत जय इच्छा नहिं थोरी ॥
मुठिकन लातन दाँतन काटहिं * कपिगिरिशिलामारिपुनिडाटहिं
मारु मारु धरु धरु धरु मारू * शीश तोरि गहि भुजा उपारू ॥
अस ध्वनि पूरि रही नभखण्डा * नाचहिं जहँ तहँ रुण्ड प्रचण्डा ॥
देखहिं कौतुक नभ सुर वृन्दा * कबहुँक बिस्मय कबहुँ अनन्दा ॥
दोहा—जमेउ गाढ भरि भरि रुधिर, ऊपर धूरि उड़ाइ ॥
जिमि अंगारन राशिपर, मृतक छार रहि छाइ ॥ ७८ ॥
घायल वीर बिराजहिं कैसे * कुसुमित किंशुक के तरु जैसे ॥
लक्ष्मण मेघनाद दोउ योधा * भिरहिं परस्पर[3] करि अति क्रोधा
एकहिं एक सकै नहिं जीती * निशिचर छल बल करै अनीती
क्रोधवन्त तब भयउ अनन्ता[4] * भंजेउ रथ सारथी तुरन्ता ॥
नानायुध प्रहार करि शेषा * राक्षस भयउ प्राण अवशेषा ॥
रावणसुत निजमन अनुमाना * संकट भये हरिहि मम प्राणा ॥
वीरघातिनी छाँडेसि साँगी * तेज पुंज लक्ष्मण उर लागी ॥
मूर्च्छा भई शक्तिके लागे * तब चलिगयउनिकटभयत्यागे ॥
दोहा—मेघनाद[5] सम कोटि शत, योधा रहे उठाय ॥
जगदाधार अनन्त सो, उठहिं न चला खिसाय ॥ ७९ ॥
सुनु गिरिजा क्रोधानल जासू * जारै भुवन चारि दश आसू ॥
सक संग्राम जीति को ताही * सेवहिं सुरनर अग जग जाही ॥

१ कमलनयन । २ पर्वत । ३ आपसमें । ४ लक्ष्मणजी । ५ मेघनाद ।

[illegible] * जो ईश्वर कृपा सामग्री होई ॥
सन्ध्या महँ फिरी कीन्ह ऐसी * [illegible] निज नित्य जैसी ॥
व्यापक ब्रह्म अजित भुवनेश्वर * लछिमन कहँ पूछा करुणाकर ॥
तब लागे लै आये हनुमाना * अनुजहिं देखि प्रभु अतिदुखमाना ॥
जाम्बवन्त कह वैद्य सुषेना * लंका रहइ पठइय कोउ लेना ॥
धरि लघुरूप गयो हनुमन्ता * आनेउ भवन समेत तुरन्ता ॥
दोहा–रघुपति चरण सरोज शिर, नायउ आइ सुषेन ॥
कहा नामगिरि औषधी, जाहु पवनसुत लेन ॥ ८० ॥
"कह हनुमन्त जोरि युगहाथा * लषण शोच जनिकीजै नाथा ॥
कहौ चन्द्र मैं पटइव गारी * अबहीं देउँ अमी मुख डारी ॥
कहौ विबुध वैदहि गहि आनौ * मीत मारि सबके दुखभानौ ॥
कहौ फोरि नभ रविहि निकारौं * रिपुतोहि द्वार राहु बैठारौं ॥
कहौ ब्रह्म हरि हर कहँ आनौं * अमर अमर बुलवावौं बानी ॥
कहौ पताल जाय छिति भागा * आनौं अमीकुंड यहि जागा ॥
कहौ देहुँ निज देहै त्यागी * अबहीं उठौं लषण घट जागी ॥
दोहा–जो कछु तव मनमें रुचै, सो मोहिं आयसु होय ॥
नाथ शपथ क्षणमें करौं, प्रभु प्रताप बल सोय" ॥
रामचरण सरसिज उर राखी * चलेउ प्रभंजन सुत बलभाषी ॥
वहाँ दूत इक मर्म जनावा * रावण कालनेमि गृह आवा ॥
दशमुख कहा मर्म तेहि सुना * पुनि पुनि कालनेमि शिरधुना ॥
देखत तुमहिं नगर जेहि जारा * तासु पन्थ को रोकनहारा ॥
भजिरघुपतिहि करहुहितअपना * तजो नाथ अब मृषा जल्पना ॥
नीलकंज तनु सुन्दरश्यामा * हृदय राखु लोचन अभिरामा ॥
अहंकार ममता मद त्यागहु * महामोह निशि सोवत जागहु ॥
कालव्याल कर भक्षक जोई * स्वप्नेहु समर कि जीतै कोई ॥
दोहा–सुनि दशकन्ध रिसान तब, तेइँ मन कीन्ह विचार ॥

१ सर्वविषेव्याप्त । २ मार्ग । ३ आनन्दके दाता ।

रामदूतकर मरणभल, यह खल नतु मोहिं मार ॥ ८१ ॥
असकहि चला रचेसि मगमाया * सरमंदिर वर बाग बनाया ॥
मारुतसुत देखा शुभ आश्रम * मुनिहिंबूझिजलपियोंजाइश्रम॥
राक्षस कपट वेष तहँ सोहा * मायापति दूतहि चह मोहा ॥
जाय पवनसुत नायउँ माथा * लागा कहन रामगुणगाथा ॥
होत महारण रावण रामहिं * जीतहिं राम न संशय यामहिं॥
इहाँ भये मैं देखौं भाई * ज्ञानदृष्टि बल मोहिं अधिकाई॥
माँगा जल तेइँ दीन्ह कमण्डल * कह कपिनहिं अघाउँ थोरेजल॥
सरमज्जन[1] करि आतुर आवहु * दीक्षा देइँ ज्ञान जेहि पावहु ॥
दोहा–सर पैठत कपि पद गहेउ, मकरी अति अकुलान ॥
मारि ताहि धरि दिव्य तनु, चली गगन चढि यान ॥ ८२ ॥
कपि तव दरश भइहुँनिहपापा * मिटा तात मुनिवर कर शापा॥
मुनि न होइ यह निशिचर घोरा * मानहु सत्य वचन कपिमोरा ॥
असकहि गई अप्सरा जवहीं * निशिचरनिकटगयउकपितवहीं
कह कपि मुनि गुरुदक्षिणा लेहू * पाछे हमहिं मंत्र तुम देहू ॥
शिर लंगूर लपेटि पछारा * निजतनु प्रकटेसि मरतीवारा ॥
राम राम कहि छाँडेसि प्राना * सुनि मन हर्षि चले हनुमाना ॥
देखा शैल न ओषधि चीन्हा * सहसाकपिउपारि गिरिलीन्हा॥
गहि गिरि निशिनभधावतभयऊ * अवधपुरी ऊपर कपिगयऊ ॥
दोहा–देखा भरत विशाल अति, निशिचर मन अनुमानि ॥
बिनु फर सायक मारेउ, चाप श्रवण लगि तानि ॥ ८३ ॥
परेउ मूर्च्छि महि लागतसायक * सुमिरत राम रामरघुनायक ॥
सुनि प्रियवचन भरत उठिधाये * कपिसमीप अति आतुरआये॥

* यह कालनेमि पूर्वजन्मका गन्धर्व और मकरी अप्सरा थी. एकसमय इन्द्रकी सभामें नृत्य करतेहुए दुर्वासाऋषिको देखकर हँसे. तब उन्होंने शाप दिया कि, राक्षस होजाओ तब इन्होंने स्तुति करी कि,शाप अनुग्रह करहु तब मुनिने कहा कि, जब त्रेताके अन्तमें रामावतारहो रामजी लंकामें आवेंगे तब उनके दूतद्वारा तुम दोनोंका छुटकारा होजायगा, सो शापसे छूटकर इंद्रलोकको गई ॥

[1] तालाबमें स्नानकर ।

विकल विलोकि कीश उरलावा * जागा नहिं बहु भाँतिजगावा॥
मुख मलीन मन भयउ दुखारी * कहत वचन भरि लोचनवारी॥
जेहिविधिरामविमुखमोहिंकीना* तेहि पुनि यह दारुणदुखदीना॥
जो मोरे मन वच अरु काया * प्रीति रामपद कमल अमाया॥
तौ कपि होउ विगत श्रम शूला * जो मोपर रघुपति अनुकूला ॥
वचन सुनत उठि बैठ कपीशा * कहिजयजयातिकोशलाधीशा॥
सो०—लीन्ह कपिहि उरलाय, पुलक गात लोचन सजल ॥
प्रीति न हृदय समाय, सुमिरि राम रघुकुलतिलक ॥ ८॥
तात कुशल कहु सुखनिधानकी *सहितअनुजअरुमातुजानकी॥
कपि सब चरित समास बखाने * भये दुखित मनमहँपछिताने ॥
अहह दैव मैं कत जग जायउँ * प्रभुके एकौ काज न आयउँ ॥
जानि कुअवसर मन धरि धीरा *पुनि कपिसनबोलेउबलवीरा ॥
"भले भरतकह बोले ताता * पाछे सुनि दुख पैहैं माता ॥
तेहिते चल दीजे समुझाई * आय भवन सब कथा सुनाई॥
सुतघायलसुनिसाधुसुमित्रहिं * भयउ हर्षअरुशोचविचित्रहिं॥
बोली धन्य सुवन मम आजू * जूझेउ समर स्वामिके काजू॥
परयक दुःख होत अति ताता * कुसमय भये राम विनभ्राता॥
पुनि स्वभाय रिपुहनते कहेऊ * जाहु तात तुम प्रभुपहँ रहेऊ ॥
सुनत उठे मुदसहित प्रकाशा * विधिवश सुढर ढरे जनुपासा॥
दोहा—अम्ब अनुजगति देखमन, मानी सबनि गलानि ॥
बोली रघुपति मातु तब, कपिते धीरज आनि ॥
जेहि सौंपेउँ मैं लषण कहँ, तिनकी यहगति होय ॥
अब कब देखौं नयन भरि, पुत्र कमलमुख सोय" ॥
बोले मारुतसुवन तब, सकल धरहु मनधीर ॥
कुशल जानकीलषणयुत, ऐहैं श्रीरघुवीर ॥८४॥
तात गहरु होइ हैं तुहिं जाता * काज नशा इहि होतप्रभाता ॥

१ निष्काम । २ रहित । ३ विलम्ब।

चढ ममसायंक शैल समेता * पठवौं तोहिं जहँ कृपानिकेता ॥
सुनि कपिमनउपजाअभिमाना * मोरे भार चलहि किमिबाना ॥
रामप्रताप विचारि बहोरी * वन्दिचरण बोलेउ करजोरी ॥
तव प्रताप उर राखि गुसाईं * जैहौं नाथ बाणकी नाईं ॥
हर्षि भरत तब आयसुदीन्हा * पदशिरनायगमनकपिकीन्हा ॥

दोहा–भरत बाहुबल शीलगुण, प्रभुपद प्रीति अपार ॥
जात सराहत मनहिंमन, पुनि पुनि पवनकुमार ॥८५॥

वहाँ राम लक्ष्मणहिं निहारी ॥ बोले वचन मनुज अनुहारी ॥
अर्द्धरात्रि गइ कपि नहिं आवा * राम उठाइ अनुज उर लावा ॥
सकहु नदुखितदेखिमोहिंकाऊ * बन्धुसदा तव मृदुलस्वभाऊ ॥
ममहितलागि तजेउ पितु माता * सहेउविपिन हिमआतपवाता ॥
सो अनुराग कहाँ अब भाई * उठउन सुनि ममवचविकलाई ॥
जो जनत्यों वन बंधु बिछोहू * पितावचन नहिं मनतेउँ वोहू ॥
सुत वित नारि भवन परिवारा * होहिं जाहिं जग बारहिं बारा ॥
अस विचारि जिय जागहुताता * मिलहि न बहुरिसहोदरभ्राता ॥
यथा पंख विनु खगपति दीना * मणिविनु फणि करिवर रहीना ॥
अस मम जीवन बंधु विनतोहीं * जो जड दैव जियावै मोहीं ॥
जैहौं अवध कवन मुँहलाई * नारिहेतु प्रियबन्धु गवाई ॥
वरु अपयश सहतेउँ जगमाहीं * नारिहानि विशेष क्षति नाहीं ॥
अब अपलोक शोक यह तोरा * सहै कठोर निठुर उर मोरा ॥
निज जननीके एक कुमारा * तात तासु तुम प्राण अधारा ॥
सौंपेहु मोहिं तुमहिं गहिपानी * सबविधिसुखदपरमहितजानी ॥
उतर ताहि देहौं का जाई * उठिकिन मोहिंशिखावहुभाई ॥
बहुविधिशोचतशोचविमोचन * स्रवतसलिलराजिवदललोचन ॥

१ मेरबाणमें । २ बोझ । ३ मनुष्यकेतुल्य । ४ वन । ५ धूप । ६ गरुड । ७ सर्प । ८ हाथी ।

उमा अखण्ड एक रघुराई * नरगति भाव कृपालु दिखाई ॥
सो०-प्रभु विलाप सुनि कान, विकलभये वानरनिकर ॥
आइ गये हनुमान, जिमि करुणामहँ वीररस ॥ ९ ॥
हर्षि राम भेंटेउ हनुमाना * अति कृतज्ञ प्रभु परम सुजाना ॥
तुरत वैद्य तब कीन उपाई * उठि बैठे लक्ष्मण हरषाई ॥
हृदय लाइ भेंटेउ प्रभु भ्राता * हर्षे सकल भालु कपि व्राता ॥
पुनि कपि वैद्य तहाँ पहुँचावा * जेहि विधि तबहिं ताहि लै आवा

अथ क्षेपक ।

हरिदिन धूम्राक्ष बलवाना * चढि कीन्हों अति समर महाना ॥
महावीर तेहि कियो निपाता * चढ्यो अकंपन पुनि दुखदाता ॥
समर कीन्ह ताने अतिभारी * मार्‍योतेहि युवराज प्रचारी ॥
पुनि प्रहस्त क्रोधातुर आवा * नील मारि तेहि धरणि गिरावा ॥
चलो महीधर करि अति क्रोधा * महावीर मारो सो योधा ॥
पुनि अतिकायभिर्‍योरिसिआई * मर्‍यो आठ दिन कीन्ह लराई ॥
कुम्भनिकुंभ आय रणठाना * मरे पाँच दिन करि मैदाना ॥
पुनि मकराक्ष महाभट आवा * लक्ष्मणसे अति युद्धमचावा ॥
दोहा-तब लक्ष्मणने क्रोधकर, ताको डारो मार ॥
कपिदलमें आनँद छयो, जैजैकार पुकार ॥

इति क्षेपक ।

यह वृत्तान्त दशानन सुनेऊ * अतिविषाद पुनि पुनि शिर धुनेऊ
व्याकल कुम्भकर्ण पहँ गयऊ * करि बहुयत्न जगावत भयऊ ॥

अथ क्षेपक ।

दशसहस्र राक्षस तब धाये * ढोल दमामें अधिक बजाये ॥
करनलगे कोउ मुद्गर मारी * तद्यपि उठ्यो न सो असुरारी ॥
कोऊ लात चपेट लगावें * पर ताके कछु मनहिं न आवें ॥
भूधरसम तेहि पर्‍यो शरीरा * तासों तनुमें गिनत न पीरा ॥

१ पंक्तिकी पंक्ति ।

श्वासत जत आँधीसी आवत * सन्मुखतेहिकोउटिकननपावत॥
तब राक्षस यह कीन्ह विचारी * काटन लगे प्रचार प्रचारी ॥
उठ्यो न पुनि तब कियो उपाई * दिये नाकमें मेष चलाई ॥
औ हाथिनकी दायँ चलाई * छींक महा निशिचरको आई ॥
दोहा–कुंभकर्ण ऐंडायकर, तबै उघारे नैन ॥
राक्षस लागे भागने, रावण मान्यो चैन ॥
इति क्षेपक ।
जागानिशिचर देखिय कैसा * मानहुँ काल देह धरि वैसा ॥
कुम्भकर्ण पूँछा सुनु भाई * काहे तव मुख रहा सुखाई ॥
कथा कही सब तेइँ अभिमानी * जेहि प्रकार सीता हरि आनी ॥
तात कपिन निशिचर संहारे * महा महा योधा सब मारे ॥
दुर्मुख सुर रिपु मनुज अहारी * भट अतिकाय अकंपन भारी ॥
अपर महोदर आदिक वीरा * परे समरमहँ सब रणधीरा ॥
दोहा–दशकन्धरके वचन सुनि, कुम्भकर्ण बिलखान ॥
जगदम्बा हरि आनिकै, शठ चाहसि कल्यान ॥ ८६ ॥
भल न कीन्ह तैं निशिचरनाहा * अबमोहिंआनि जगायहुकाहा ॥
अजहुँ तात त्यागहु अभिमाना * भजहु राम होइहि कल्याना ॥
हेदशशीश मनुज रघुनायक * जाके हनूमानसे पायक[1] ॥
अहह बन्धु तैं कीन खुटाई[2] * प्रथमहिं मोहिंनजगायहुआई ॥
कीन्हेहु प्रभु विरोधे तेहि देवक * शिव विरंचि सुर जाके सेवक॥
नारदमुनिमोहिं ज्ञानजोकहेऊ * कहतेउँ तोहिं समय नहिंरहेऊ॥
अब भरि अंक भेंट मोहिं भाई * लोचन सफल करौं मैं जाई ॥
श्यामगात सरसीरुह लोचन * देखौं जाइ तापत्रय मोचन ॥
दोहा–रामरूप गुण सुमिरि मन, मग्न भयो क्षण एक ॥
रावण माँगेउ कोटि घट, मद अरु महिष[3] अनेक ॥ ८७ ॥
महिष खाइ करिमदिरापाना * गर्जेउ वज्रघात अनुमाना ॥

१ सेवक । २ शत्रुता । ३ भैंसा ।

कुम्भकर्ण दुर्मद रणरंगा * चला दुर्गतजि सेन न संगा ॥
देखि विभीषण आगे आयउ *पुनिपदगहिंहिनिजनामसुनायउ॥
अनुज उठाय हृदय तेहि लावा * रघुपति भक्त जानि मनभावा॥
तातलात मोहिं रावण मारा * कहत परमहित मंत्र विचारा॥
तेहिगलानि रघुपति पहँ आयउँ* दीन जानि प्रभुकेमनभायउँ ॥
सुनसत भयउ कालवश रावन * सोकिमिमानै परमशिखावन ॥
धन्य धन्य तैं धन्य विभीषण * भयउतातनिशिचरकुलभूषण॥
बन्धु वंश तैं कीन्ह उजागर * भयहु राम शोभा सुखसागर ॥
दोहा–वचन कर्म मन कपट तजि, भजहु तात रघुवीर ॥
जाहु न निजपर सूझ मोहिं, भयउँ कालवशवीर ॥ ८८ ॥
बन्धुवचन सुनि फिरा विभीषण* आयउ जहँ त्रैलोक्यविभूषण ॥
नाथ भूधराकार शरीरा * कुम्भकर्ण आवत रणधीरा॥
इतना कपिन सुना जब काना * किलकिलाइ धाये बलवाना ॥
लिये उपारि विटप अरु भूधर * कटकटाइ डारे तिहि ऊपर ॥
कोटिकोटि गिरि शिखर प्रहारा * करहिं भालु कपि एकहिंबारा॥
गिरै न मुरै टरै नहिं टारे * जिमि गज अर्क फलनकेमारे॥
तब मारुतसुत मुष्टिकहनेऊ *परेउधरणिव्याकुलशिरधुनेऊ ॥
पुनि उठि तेइँ मारेउ हनुमन्ता * घुर्मित घायल परेउ तुरन्ता ॥
पुनिनलनीलहिं अवनिपछारेसि* जहँ तहँ पटकि २ भटडारेसि॥
चली बलीमुख सेन पराई *अतिभयत्रासितनकोउसमुहाई॥
दोहा–अंगदादि कपि मूर्च्छित, करि समेत सुग्रीव ॥
काँखदाबि कपिराजकहँ, चला अमित बलसीव ॥ ८९ ॥
उमा करत रघुपति नरलीला *खेलगरुड़जिमिअहिगणमीला॥
भ्रुकुटि भंग जिहि कालहि खाई* ताहि कि ऐसी सोह लराई ॥
जगपावनि कीरति विस्तरहीं * गाइ गाइ नर भवनिधि तरहीं॥
मूर्च्छा गइ मारुतसुत जागा * सुग्रीवहिं तब खोजन लागा ॥

१ वीररसमदमें मत्त निर्भय । २ उखारि । ३ वृक्ष । ४ पर्वत । ५ हाथी । ६ मन्दारफल-बूँदी । ७ सुग्रीव । ८ भौंह । ९ टेढी ।

कपिराजहुकर मुर्च्छा बीती * निबुकिगयउतेहिमृतकप्रतीती॥
काटेसि दशन नासिका काना * गर्जि अकाश चलातेहिजाना ॥
गहेसि चरणधारि धरणि पछारा * अतिलाघव[1]ँपुनिउठि तेहिमारा॥
पुनि आयउ प्रभु पहँ बलवाना * जयतिजयतिजयकृपानिधाना ॥
नाक कान काटे तेहि जानी * फिरा क्रोधकारि मानिगलानी ॥
सहजभीम[2]पुनिबिनुश्रुति नासा * देखत कपिदल उपजी त्रासा ॥
दोहा—जय जय जय रघुवंशमणि, धाये कपि करि हूह ॥
एकहिं बार जो तासपर, डारे गिरि तरु जूह ॥ ९० ॥
कुम्भकर्ण रणरंग विरुद्धा * सन्मुखचला कालजनु क्रुद्धा ॥
कोटि कोटि कपि धरि धरिखाई * जिमि टीडी गिरिगुहा समाई ॥
कोटिन गहि शरीरसन मर्दा * कोटिन मींजि मिलायसिगर्दा ॥
मुख नासिका श्रवणकी बाटा * निकसिपराहिंभालु कपिठाटा ॥
रणमदमत्त निशाचर दर्पा * मानहु विश्व ग्रसनकहँ अर्पा ॥
मुरे सुभट रण फिराहिं न फेरे * सूझ न नयन सुनाहिं नाहिं टेरे॥
कुम्भकर्ण कपि सेन बिदारी * सुनि धाये रजनीचर झारी ॥
देखी राम विकल कटकाई * रिपु अनीक नानाविधि आई ॥
दोहा—सुनहु विभीषण लषण सह, सकल सँभारहु सैन ॥
मैं देखौं खलबल दलहिं, बोले राजिवनैन ॥ ९१ ॥
कर सारंग[3] विशिख[4] कटि भाथा[5] * अरिदल दलन चले रघुनाथा॥
प्रथम कीन्ह प्रभु धनुटंकोरा * रिपुदलबधिर[6]भयउसुनिशोरा ॥
धनु संधानि छाँड शरलक्षा * कालसर्प जनु चले सपक्षा ॥
अतिबल चले निकर नाराचा * लगेकटनभटविकट पिशाचा ॥
कटहिंचरण शिर उर भुजदण्डा * बहुतकवीर होहिं शत खण्डा ॥
घुर्मि घुर्मि घायलभट परहीं * उठहिंसँभारिसुभटफिरिलरहीं॥
लागतबाण जलधि जिमि गाजैं * बहुतक देखि कटिन शरभाजैं ॥
रुण्ड प्रचण्ड मुण्ड बिनुधावहिं * धरु धरु मारुमारु गोहरावहिं॥

१ अतिशीघ्रतासे । २ भयानक । ३ धनुष । ४ बाण । ५ तूणीर । ६ बहरे ।

दोहा–क्षणमहँ प्रभुके सायकन, काटे विकट पिशाच ॥
पुनि रघुपतिके त्रोणमहँ, प्रविशे सब नाराच ॥ ९२ ॥
कुम्भकर्ण मन दीख विचारी * क्षण महँ हते निशाचर झारी ॥
भयउ क्रोध दारुण बलवीरा * करि मृगनायक नाद गँभीरा ॥
कोपि महीधर[1] लियो उपारी * डारेसि जहँ मर्कट भट भारी ॥
आवत देखि शैल प्रभु भारे * शरन काटि रज सम करिडारे ॥
पुनि धनु तानि कोपि रघुनायक * छाँड़े अति कराल बहुसायक ॥
तनुमहँप्रविशिनिसारिशरजाहीं * जिमिदामिनि[2]घनमाहँसमाहीं ॥
शोणित[3] स्रवत सोह तनुकारे * जिमिकज्जलगिरि गेरु पनारे ॥
विकल विलोकिभालुकपिधाये * विहँसाजबहिं निकटचलिआये ॥
दोहा–गर्जत धायउ वेग अति, कोटि कोटि गहि कीश ॥
महि पटकै गजराज इव, शपथ करै दशशीश ॥ ९३ ॥
भागे भालु कपिनके यूथा * वृक[4] विलोकिजिमिमेषवरूथा[5] ॥
चले भालु कपि भागि भवानी * विकलपुकारत आरत बानी ॥
यह निशिचर दुकालसमअहई * कपिकुलदेश परन अब चहई ॥
कृपावारिधर राम खरारी * पाहि पाहि प्रणतारत हारी ॥
करुणा वचन सुनत भगवाना * चले सुधारि शरासन बाना ॥
रामसेन निज पाछे घाली * चले सकोप महाबलशाली ॥
खैंचि धनुष शत शर संधाने * छूटे तीर शरीर समाने ॥
लागत शर धावा रिसभरा * कुधर डगमगेउ डोली धरा ॥
लीन्ह एक तेइँ शैल उपाटी * रघुकुलतिलक भुजासोइकाटी ॥
धावा वाम बाहु गिरिधारी * प्रभु सोउभुजाकाटिमहिडारी ॥
काटे भुज सोहै खल कैसा * पक्षहीन मन्दर गिरि जैसा ॥
उग्र विलोकनिप्रभुहि विलोका * मानहु ग्रसन चहत त्रैलोका ॥
दोहा–करि चिकार मुख घोर अति, धावा वदन पसार ॥
गगन सकल सुर त्रास अति, हाहाकार पुकार ॥९४॥

१ पर्वत । २ बिजुली । ३ रुधिर । ४ भेड़हा । ५ भेड़ियाके झुंड ।

सभय देव करुणानिधि जाने * श्रवण प्रयंत शरासन ताने ॥
विशिखनिकरनिशिचरमुखभरेऊ * तदपि महाबलभूमिनपरेऊ ॥
शरन मरा मुख सन्मुख धावा * कालत्रोणजनुतनु धरिआवा॥
तब प्रभु कोपि तीव्रशर लीन्हा * धडते भिन्न तासुशिरकीन्हा ॥
सो शिरपरा दशानन आगे * विकलभयउजिमिफणिमणित्यागे॥
धरणि धसै धरधाव प्रचण्डा * तबप्रभु काटिकीन्ह युगखण्डा॥
परेउ भूमि जिमि नभते भूधर * तरेदावि कपिभालु निशाचर॥
तासु तेज प्रभुवदन समाना * सुरमुनि सबहिं अचम्भामाना॥
नभदुन्दुभी बजावहिं हर्षहिं * जयजयकहिप्रसून सुरवर्षहिं॥
करि विनती सुरसकल सिधाये * तब तेहि समय देवऋषिआये ॥
गगनोपरि हरि गुणगण गाये * रुचिर वीररस प्रभु मनभाये॥
वेगि हतहु खल मुनिकहिगये * रामसमरमहँ शोभित भये ॥

छन्द—हरिगीतिका ।

संग्राम भूमि विराज रघुपति अतुलबल शोभाघनी ॥
श्रम बिन्दु मुख राजीवलोचन रुचिर तनु शोणित कनी ॥
भुज युगल फेरत कर शरासन भालु कपि चहुँ दिशि बने ॥
कह दासतुलसीकहि न सक छवि शेष जेहि आननघने ॥३॥

दोहा—निशिचर अधम मलायतनु, ताहिदीन निजधाम ॥
गिरिजाते नर मन्दमति, जे न भजहिं श्रीराम ॥९५॥

दिनके अन्त फिरी दोउ अनी * समर भयो सुभटन श्रम घनी॥
रामकृपा कपि दल बल बाढा * जिमितृणपाइअनलअतिडाढा॥
छीजहिंनिशिचरदिनअरुराती * निजमुखकहेसुकृतजेहिभाँती॥
बहु विलाप दशकन्धर करहीं * पुनि पुनि बन्धुशीशउरधरहीं॥
रोवहिं नारि हृदय हतिपानी * तासु तेज बल विपुल बखानी॥
मेघनाद तेहि अवसर आवा * कहिबहुकथापितहिसमुझावा॥
देखहु कालिह मोरि मनुसाई * अबहिं बहुत का करौं बड़ाई ॥

१ अनेकबाण । २ तरकस । ३ अलग । ४ आकाशके ऊपर । ५ मन वचन कर्मते दुष्टकामोंमें तत्पर ।

इष्टदेव सन जो वर पायउँ * सो बल तात न तुमहिं सुनायउँ ॥
इहिविधिजल्पत भयो बिहाना * लगे भालु कपि चहुँदिशिनाना ॥
इत कपिभालु कालसम वीरा * उत रजनीचर अति रणधीरा ॥
लरहिंसुभट निज निज जयहेतू * वरणि न जाय समर खगकेतू ॥
दोहा– मेघनाद माया विरचि, रथ चढि गयउ अकाश ॥
गर्जेउ प्रलय पयोधि जिमि, भा कपिदल अतित्रास ॥१६॥
शक्ति शूल शर परिघ कृपाना * अस्त्र शस्त्र कुलिशायुधनाना ॥
डारे परशु प्रचण्ड पषाना * लागेउ वृष्टि करै बहु बाना ॥
रहे दशहुँ दिशि सायक छाई * मानहुँ मघा मेघ झरि लाई ॥
धरु धरु मारु सुनहिं कपिकाना * जो मारै तेहि कोउ न जाना ॥
गहि गिरि तरु अकाशकपिधावैं * देखहिं तेहि न दुखितफिरिआवैं ॥
अवघट घाट बाट गिरिकन्दर * माया बल कीन्हेसि शरपंजर ॥
जाहिं कहाँ भय व्याकुल बंदर * सुरपति बंदि परे जिमि मंदर ॥
मारुतसुत अंगद नल नीला * कीन्हेसिविकलसकलबलशीला ॥
पुनि लक्ष्मण सुग्रीव विभीषण * शरन मारि कीन्हेसिजर्जरतन ॥
पुनि रघुपतिसन जूझन लागा * छाँड़त शर होइ लागहिं नागा ॥
व्यालपाश वश भये खरारी * स्ववश अनन्त एक अविकारी ॥
नटइव चरित करत विधि नाना * सदा स्वतंत्र राम भगवाना ॥
रण शोभा हित आपु बँधावा * देखि दशा देवन भय पावा ॥
दोहा–खगपतिजाकर नाम जपि, नर काटहिं भवपाश ॥
सो प्रभु आवकि बन्ध तर, व्यापक विश्वनिवास ॥ १७ ॥
चरित रामके सगुण भवानी * तर्किनजाइँ बुद्धि बलवानी ॥
अस विचारि जो परम विरागी * रामहिं भजहिं तर्क सबत्यागी ॥
व्याकुल कटक कीन्ह घननादा * पुनिभा प्रगट कहत दुर्बादा ॥
जाम्बवन्त कह खलरहु ठाढा * सुनिकै ताहि क्रोध अति बाढा ॥
बूढ जानि शठ छाँडेउँ तोहीं * लागेसि अधम पचारन मोहीं ॥

१ बर्छी । २ तरवारि ।

असकहि तरल त्रिशूलचलावा * जाम्बवन्त सो करगहि धावा ॥
मारेउ मेघनादकी छाती * परा धरणि घुर्मित सुरघाती ॥
पुनिरिसाइ गहि चरण फिरावा * महि पछारि निजबलहिदेखावा
वरप्रसाद सो मरहि न मारा * तव पद गहि लंकापर डारा ॥
इहाँ देवऋषि गरुड़ पठाये * रामसमीप सपदि चलि आये॥

अथ क्षेपक ।

कह्यो भवानी तब सुख पाई * शक्ति सुलोचन केहिविधिपाई॥
तब शिव कहन लगे इतिहासा * मन प्रसन्न कर सुरवासिनिवासा॥
मेघनाद तप कीन्ह अपारा * तब देवी वर माँग उचारा ॥
मेघनाद कह सुनहु भवानी * यान लोप दीजै सुखदानी ॥
तेहि पर चढ सन्मुख जोहि पावौं * बिना प्रयास मारतौंहिलावौं ॥
रथ दीन्हों देवी सुख पाई * कह्यो सदा रख याहि छिपाई॥
परै कठिन रण जब कहुँ आई * तब यहि पर चढ करेहुलराई॥
जाय अकाश पहर दो माहीं * जितिहौ समर वीर सकनाहीं॥
दोहा-जो त्यागै द्वादशवरष, नींद अन्न अरु नारि ॥
तासों मत करियै समर, सो तोहिं डारै मारि ॥
यह कह अंतर भई भवानी * शिवकी कठिन तपस्या ठानी॥
समरकरत भय लगै न तोही * यहवरदान दियो शिव ओही॥
एक दिवस लै सैन अपारा * चढ्यो इन्द्रपर कियो प्रहारा॥
ठान्यो समर भयंकर भारी * वासवको पुनि धरयो प्रचारी ॥
ले आवा पुनि लंकमँझारी * रावणने सुख मानो भारी ॥
तुरत कमलभव लंक सिधाये * तजो इन्द्र यह वचन सुनाये॥
दियोछाँड़ि सुनि विधिके वयना * मे प्रसन्नतबअजसुखअयना ॥
तबहिं अमोघ शक्ति विधिदीन्ही * गे प्रसन्न मति हरि पदलीन्ही॥
दोहा-नागलोक घननादने, तुरतहि कीन्ह पयान ॥
तहाँ वासुकी नागसे, कीन्हों युद्ध महान ॥

चौदह दिवस युद्ध करि भारी * बाँधिलियो अहिराज प्रचारी ॥
लंकालाय पितहि दिखरायो * बाँध्यो बहुरि गेहले आयो ॥
कह्यो वासुकी त्यागो हमको * कन्या व्याह देहुँ मैं तुमको ॥
छाँड़ि दियो सुनि वचन भवानी * दीन्हि वासुकी सुता सयानी ॥
याहिविधि मिली सुलोचनिनारी * इन्द्रजीत भा नाम सुरारी ॥
जेहि विधि महाशक्ति खलपाई * सो सब तुमको दीन्ह सुनाई ॥

इति क्षेपक ।

दोहा–पन्नगारि खाये सकल, क्षण महँ व्याल वरूथ ॥
भई विगत माया तुरत, हर्षे वानर यूथ ॥ ९८ ॥
गहि गिरि पादप उपल बहु, धाये कीश रिसाइ ॥
चले तमीचर विकल अति, गढपर चढे पराइ ॥ ९९ ॥

मेघनादकी मूर्च्छा जागी * पितहिंविलोकि लाजअतिलागी
तुरत गयो सो गिरिवर कन्दर * करहुँअजयमखअसमनहठधर॥
सो सुधिपाइ विभीषण कहई * सुनु प्रभु समाचार असअहई ॥
मेघनाद मख करै अपावन * खल मायावी देव सतावन ॥
सो प्रभु सिद्धि होइ जो पाइहि * नाथ वेगि रिपुजीति न जाइहि ॥
सुनिरघुपतिअतिशयसुखमाना * बोले अंगदादि कपि नाना ॥
लक्ष्मण संग जाहु सब भाई * मखविध्वंस करहु तुम जाई ॥
तुम लक्ष्मण रणमारेहु ओही * देखि सभयसुर बड़ दुखमोही॥
जाम्बवन्त कपिराज विभीषण * सेन समेत रहहु तीनों जन ॥
जब रघुवीर दीन अनुशासन * कटि निषंग कर बाणशरासन ॥
प्रभु प्रताप उर धरि रणधीरा * बोलेउ घन इव गिरा गँभीरा ॥
जो तेहि आजु वधे विनु आवौं * तौ रघुपति सेवक न कहावौं ॥
जो शत शंकर करहिं सहाई * तदपि हतौं रघुवीर दुहाई ॥
दोहा–वन्दि राम पद कमल युग, चले तुरन्त अनन्त ॥

अंगद नील मयन्द नल, संग सुभट हनुमन्त ॥ १०० ॥
जाइ कपिन देखा सो वैसा * आहुति देत रुधिर अरु भैंसा ॥
तब कीशन कृतयज्ञ विध्वंसा * जब न उठै तब करहिं प्रशंसा ॥
तदपि न उठै धरहिं कच जाई * लातन हति हति चलहिं पराई ॥
लै त्रिशूल धावा कपि भागे * आवा रामअनुजके आगे ॥
आवत परम क्रोध करि मारा * गर्जि घोर रव बारहिं बारा ॥
कोपि मरुतसुत अंगद धाये * हति त्रिशूल उर धरणि गिराये ॥
प्रभु पर छाँडेसि शूल प्रचण्डा * शरहति कृत अनन्त युगखण्डा ॥
उठि बहोरि मारुत युवराजा * हतेउ कोपि तेहि घाव न बाजा ॥
फिरे वीर रिपु मरै न मारा * पुनि धावा करि घोर चिक्कारा ॥
धावतदेखि क्रोध जनुकाला * लक्ष्मण छाँडे विशिख कराला ॥
आवत देखि वज्र सम बाना * तुरत भयो खल अन्तर्द्धाना ॥
विविध वेषधरि करै लड़ाई * कबहुँक प्रगट कबहुँ दुरिजाई ॥
तब त्रिशूलछाँड़ेसिलक्ष्मणपर * काटिकीन्हशतखंडधरणिधर ॥
शिखर एक लै पुनि सो धावा * राम अनुज सो काटि खसावा ॥
दोहा—आयुध विविध प्रहार किय, रज सम कीन फणीश ॥
हर्ष विवश कपि रीछ सब, विबुध सहित सुरईश ॥ १०१ ॥
बहुरि विविध शर छाँड़न लागा * रणकानन छूटहिं जिमिनागा ॥
राम अनुज शर गरुड समाना * उमा ग्रसत छूटत अभिमाना ॥
देखि अजयरिपु डरपेउकीशा * परमक्रोध तब भये अहीशा ॥
देखिय जिमि रवि तेज समाना * फुरकत मनहु व्याल अनुमाना ॥
लक्ष्मण मन अस मंत्र दृढावा * इहि पापिहि मैं बहुत खेलावा ॥
सुमिरि कोशलाधीश प्रतापा * शर संधान कीन्ह अति दापा ॥
छाँड़ा बाण तासु उर लागा * शीश भुजा काटे नृपनागा ॥
घन समान सो गर्जि अभागा * मरती बार कपट सब त्यागा ॥
दोहा—राम अनुज कहि राम कहि, असकहि छाँडेसि प्रान ॥

१ पर्वत । २ लक्ष्मणजी । ३ क्रोध ।

धन्य शक्रजित मातु तव, कहि अंगद हनुमान ॥१०२॥

अथ क्षेपक ।

जो जगकहँ दंडक यमदंडा * हरिद्रोही सुत समर प्रचण्डा ॥
महिमा अमित महाबलसींवा * जासु प्रताप अभय दशग्रीवा ॥
भुजबल सुरनायक वशकीन्हा * चौदह भुवन जीति यश लीन्हा ॥
रिपु तरु लखण मूलखनि गंजेउ * जिमिगजकमलनालगहिभंजेउ
जिमिवारणगहिकुलिशकराला * कौशिककठगिरिपक्ष विहाला ॥
रणसागर महँ पर्यो शरीरा * लसै दारु जिमिरुधिर सुनीरा ॥
दंत विकट मुख परमभयावन * चिकुरसघनचलअशुभअपावन
रसना लाल रंग जनु जावक * धूमकी शिखा सोहजनु पावक ॥
पायसु आयसु ऋषभ कपीशा * करगहि लीन दुष्ट कर शीशा ॥
दोहा—करि श्रम मार्यो महारिपु, राम अनुज रणधीर ॥
निडर सुमन वर्षहिं विबुध, कहि जय गिरागँभीर ॥१०३॥

इति क्षेपक ।

विनप्रयास हनुमान उठाये * लंकद्वार राखि पुनि आये ॥
तासु मरन सुनि सुर गन्धर्वा * चढि विमान आये नभ सर्वा ॥
वर्षि सुमन दुन्दुभी बजावहिं * श्रीरघुवीर विमल यश गावहिं ॥
जय अनन्त जय जगदाधारा * तुम प्रभु सर्व देव निस्तारा ॥
अस्तुतिकरि सुरसकलसिधाये * लक्ष्मण कृपासिन्धु पहँ आये ॥
प्रभुहिं विलोकि शीशपद नाये * उठि प्रभु अनुज हर्षि उरलाये ॥
मुखप्रसन्नता देखि छके सब * रिपुवध कहा विभीषणहू तब ॥
कृपादृष्टि करि अनुजहि हेरा * विगतभयो श्रमजबकर फेरा ॥
बाण वेध तनु देखियत कैसे * कनक तूण शर पूरित जैसे ॥
धरतेहि शीश आन प्रभु आगे * वानर भालु विलोकन लागे ॥
प्रभुकौतुकीनिरखिसोइशीशा * राखन कहेउ कोशलाधीशा ॥
दोहा—प्रभु आयसु सुनि कीशपति, राखेउ यतन कराय ॥

१ इन्द्र । २ वज्र । ३ मेंहदी । ४ अग्नि ।

कटक सहित रघुवंशमणि, शोभित अति सोउभाय ॥ १०४॥
कृपादृष्टि सब कटक निहारे * भये श्रम रहित राम बैठारे ॥
सुनहु उमा इहिविधि रिपुमारे * सुर नर मुनि सब भयेसुखारे ॥
सुत वध सुना दशानन जबहीं * मूर्च्छितभयउपर्‌यो महितवहीं ॥
मंदोदरी रुदन करि भारी * उरताडत बहुभाँति पुकारी ॥
नगरलोक सब व्याकुलशोचा * सकल कहहिं दशकंधरपोचा ॥
दोहा—तब दशकंठ विविध विधि, समुझाई सब नारि ॥
नश्वर रूप प्रपंच सब देखहु हृदय विचारि ॥ १०५॥
तिनहिं ज्ञान उपदेशत रावन * आपन मंद कथा अतिपावन ॥
पर उपदेश कुशल बहुतेरे * जे आचरहिं ते नर न घनेरे ॥
अथ क्षेपक सुलोचनाकी कथा ।
अब सो सुनहु भुजा तेहि केरी * खगजिमि गई लंक शरप्रेरी ॥
मेघनाद आँगनमें परी * बाण विद्ध शोणितसन भरी ॥
राजति तहँ सुलोचना कैसी * रतिते रुचिर रूप गुण जैसी ॥
नागसुता दशकन्ध पतोहू * वासवरिपु तिय छबिमयजोहू ॥
हेमासिंहासन सोहति बाला * सेवत विद्याधर तियमाला ॥
पूजहिं विविध विनय करताहीं * सुख प्रमोद को सकहि सराही ॥
तहँ पति भुजा परी इहि भाँती * मनहु सकलसुखतरुकीकाँती ॥
दोहा—तब तिहिं दासिनिदेखि तहँ, रक्त स्रवत भुजदण्ड ॥
भयउ समर आश्चर्यमय, मनहुँ अखंडनखण्ड ॥ १०६॥
सुनकर सकल सखी मुखबैना * तजि सिंहासन उठी सुनैना ॥
नारि स्वभाव धुक धुकी धरकी * सूचकअशुभदाहिनभुजफरकी ॥
होत महारण रावण रामहिं * वीर धुरीण मोर पिय तामहिं ॥
सकल सुरासुर सकहिंनजूझी * विधि वामता परत नहिं बूझी ॥
इतना कहत गई चलिआपू * पतिभुजलखिकरिकोटिकलापू ॥
कंकण मणिगण भूषण सोई * महाविटप सम आननहोई ॥

१ नागवान । २ पृथ्वी,आपु, वायु, आकाश, तीनोंगुण इत्यादिक । ३ स्वर्णसिंहासन । ४ प्रसन्नता । ५ सुलोचना । ६ देवर्ता-राक्षस ।

देखत मनहिं न आवत तेही * तासु प्रभाव सुना पहिलेही ॥
नींद नारि भोजन परिहरई * बारह वर्ष तासु कर मरई ॥
दोहा-करि विचार मन टेकहै, मैं पतिदैवत नारि ॥
भुजलिखि मेटहु दुचितही, सुनकर दीन पसारि ॥१०७॥
लखिरुख तासु सखी उठिधाई * तुरतहि खोजि खरी लै आई ॥
दीनहाथ मणिमय अँगनाई *लिखनलषणकीरातिरुचिराई ॥
नींद नारि भोजन शत कोटी * तजततासु महिमा अतिछोटी॥
अक्षय अखंडअलख अविनाशी* अतुल अमित घटघटकेवासी॥
प्रकटहिं पालहिं पुनि संहरई * त्रिगुण रूप त्रय मूरति धरई॥
जो कालहु कर काल भयंकर * वर्णत शेष शारदा शंकर ॥
लीला तनु सुर सेवक हेतू * जासु नाम भवसागर सेतू ॥
मुनिमनपुण्डरीक जाके घर * वचन विवेक विचाबुद्धिवर ॥
दोहा-कोटिकल्प वर्णत निगम, अगम जासुगुणनाथ ॥
तम शरीर जड जीव बिनु, किमिवर्णतालिखिहाथ ॥१०८॥
ममशिर गयो दरश रघुराई * तव प्रतीत लगि भुजा पठाई॥
इहिविधि लिखीसकलभुजवाता* परी भूमि तब अतिविलपाता॥
बाँचिसकलभुजालिखितयथारथ* लक्ष्मण रामनाम परमारथ ॥
त्रियास्वभाव तदपि बहुभाँती * विलखतसकलसखिनकरपाँती
गुणगण साहस शील नाहको * कहि रोवतबलविपुल बाँहको॥
जेहि भुज बल सुरनाथ बिगोवा * सो प्रभुआजुसमरमहि सोवा॥
मणिगण भूषण वसन बिसारत * महिलोटत करतलशिरमारत॥
मगनशोकसारि तनुसुधिनाहीं * दारुण विपति कहौंकेहिपाहीं॥
क्षणक प्रबोधं सखी कोउ करई * बहुरि शोक दावानल जरई ॥
क्षणक्षण उठत परत धरणीतल *पुनिपुनिसबसराह पतिकोबल॥
दोहा-तिनमें सखी सयान इक, कहि समुझावतबैन ॥
शोक छाँडि पतिदेवता, सुमति करौ जिय चैन ॥१०९॥

१ सावधान ।

सुनकहु सहसाननतनु जाता * सत्यकहहु तुम सखी सुजाता ॥
विधि निर्मित मोकहँ दुखलाहू * सुख परिपूर भुवन सब काहू ॥
विजय राम लक्ष्मणकहँ आवा * सुयशसकल मर्कट[1] कुलपावा ॥
कुल कलंक बडलहेउ बिभीषन * कुलकुठाँर[2]अस सुनेउ नदीखन ॥
छूटि बन्दि अब सुरगण केरी * निज निज पुरन दुहाई फेरी ॥
मुनिपुलस्त्यकर भा कुलनाशा * अबरविशशिसुखकराहिंप्रकाशा ॥
तेजवन्त पावक परिहरि दुख * बहब समीरआजुअमनेसुख ॥
सलिल गगन भू निर्मल आजू * सुवश बसहिं सुरनायकराजू ॥
दोहा-यम कुबेर दिग्पाल सब, प्रमुदित सुरनर नाग ॥
खाँय अघाय विहाय दुख, पाय सुयज्ञ विभाग ॥११०॥
इतना कहि मन्दिरमहँ आई * देखत मणिगण धन बहुताई ॥
सुरपति भवन सुपटतर[3] नाहीं * जहँ ऋधिसिधितनुधरेकमाहीं ॥
देखत बिभव न मन अनुरागा * पतिपदप्रेम निपुण मनलागा ॥
देत दान मणि भूषण चीरा * धेनु बसन मणि हाटक हीरा ॥
मणिमय शिबिकारुचिरसुहाई * भुज चढाइ परिराइ बनाई ॥
आपन चढत भई तहँ आई * सुर दुर्लभ सुख सदन विहाई ॥
वीतरागजिमितजत विषयगन * तेहितसभाँतितिन्हयोपतिपदमन
शुकसारिका सुलोचनि जाये * कनक पिंजरन राखि पढाये ॥
व्याकुलकहकहंजात सुनयना * सुनि धीरजपरिहरतसुबयना ॥
भये विकल खग मृग इहिभाँती * अपर दशा कैसे कहिजाती ॥
प्रजा लोग गृह तजि सँगलागे * प्रेम उमँगि लोचन जल पागे ॥
दोहा-बाजन लगे निसान बहु, ढोल दुंदुभी भेरि ॥
पुरजन परिजन संग सब, चले पालकी घेरि ॥१११॥
देखि भीर दशकन्धर द्वारे * सजग भये तब वीरप्रचारे ॥
जानेउ कटक रिपुन कर आवा * अस्त्र शस्त्र कर गहि कर धावा ॥
धनु चढाइ कटि तरकस बाँधे * कोउ असिचर्मशरासनसाधे ॥

१ बन्दर । २ कुल्हाडी । ३ समान ।

तोमर परशु प्रचण्ड गदा गहि * तीक्ष्णचोखे शूल शक्ति लहि ॥
मारु मारु धरु धरु कहि धाये * प्रगट दशानन विजय सुनाये ॥
गर्जत तर्जत गिरा गँभीरा * समर भयंकर निशिचरबीरा ॥
निपटहिं निकट पालकी आई * चीन्ह सकलभट रहे लजाई ॥
देखि जुहारि नागपति कन्या * सतीशिरोमणि त्रिभुवनधन्या॥
दोहा-द्वारपाल दशकन्ध कहँ, खबर जनाई जाय ॥
भयउ रजायसु वेगि तब, वचन कहति बिलखाय ॥ ११२ ॥
तुमहिं अछत असिदशा हमारी * सुखतजिभई शोकअधिकारी॥
नभपथहै भुज मम गृह परी * बाण विद्ध शोणित तनुभरी ॥
देखि भुजा मनमें अति डरी * संशय जानि दीन्ह कर खरी ॥
लिखी राम लक्ष्मण महिमाइन * क्रम क्रम सों सबकथाकहीतिन
ठगिसी रही बाँचि गुणगाथा * जरहुँ संग जो पाऊं माथा ॥
रणकबन्ध भुज ममगृह आई * शिरतहँ गयउ जहाँ रघुराई ॥
करहु सो यत्न मिलहिंमोहिंशीशा*तुम सामर्थ निशाचर ईशा ॥
सुनत कुलिशसम[1] गिरावधूकी *जीवन आश दशानन मूकी ॥
तदपि धीरधरि करत प्रबोधा * कहुको मोसमान जगयोधा॥
दोहा-राम लषण सुग्रीव नल, नील द्विविद हनुमन्त ॥
माथ विभीषण ऋषभ कर, आनब मारि तुरन्त ॥ ११३ ॥
अबलगि रहेउ भरोसा भारी * कुम्भकर्ण घननाद सुरारी ॥
हमहुँ आज लगि कीन्ह नजूझा * इन सबकर पुरुषारथ बूझा ॥
मरे ते नर वानरके मारे * बात सुनत अति लाज हमारे॥
गिनती कवन वीरमें तिनकी *अति दुर्दशाकीन कपिजिनकी॥
तजहु शोक कुलवधू पतोहू * उनसमान जनिमानसि मोहू ॥
पुत्रि विलम्ब करौ घटि चारी * देखहु मोरि भयंकर मारी ॥
आनि शीश तव शत्रुन केरा * विन प्रयास नहिं लावौं वेरा ॥
भोगत जन्तु पुराकृत भोगा *नतुकिमि निशिचर वनचरयोगा

१ वज्रसमान । २ छोटी ।

दोहा-मेरु उखारन हारजे, धरा धरत कर बीच ॥
तेमटखाये मशक शिशु, कालकुटिलता नीच ॥ ११४ ॥
क्रोधावेश प्रगट बल बोलहि *हृदयशोकतरुअचलनडोलहि॥
समाधान नहिं मानति सोई * सुनि प्रलाप परितोष न होई ॥
नर वानर पुरुषारथ देखत * बड़ो प्रभाव छोटकरि लेखत ॥
कूदि सिंधु कपि लंकाजारी * लघुकर मानत ताहि सुरारी॥
कुंभकर्ण अतिकाय महोदर *ममपति गिरेउ समेत सहोदर॥
ते रिपु चहत दशानन जीती * देखहु महा मोहकर रीती ॥
उतरदेउँ तौ पातक होई * कह विवाद कर सर्वस खोई ॥
फिरहि राज्य कछु मोहिं नकाजू* विनापियसकलनरककरसाजू ॥
दोहा--तुरतहि उठी सुलोचना, गइ मयतनया पास ॥
पदगहि रोवति सकल कहि, प्रगट शोक इतिहास ॥११५॥
आदिहिते सब कथा बखानी * सुनि सुनि रोवति रावण रानी॥
कहनिजपति भुजलिखितबहोरी* राम लषण महिमानहिं थोरी ॥
कह्यो बहुरि दशकन्धर क्रोधा * मुये विडंबनकीन्हेसि बोधा ॥
सुनि निज पुत्रवधूकी वानी * बोलीदुखित मँदोदरि रानी ॥
कहौं सो मानहु सत्य सयानी * सुनी जो नारदमुनिकी वानी ॥
पाछिलबात भई सब साँची * अनुभव कीन्ह न एकहु बाँची॥
देविन होय मृषा ऋषि भाषित * अपने महा मोह मनमाखित ॥
अगली कथा समाज समेता * सुनु पुत्री ऋषि वरणेउ जेता ॥
वीरभाव दशकन्धर जूझब * प्राणहु गये नीति नहिं बूझब ॥
सिया शोक संकटसे छूटहिं * वानर भालु राज्य घर लूटहिं॥
सुरमणि भूषण वसन विमाना * भोग करहिं वनचरकुलनाना॥
दोहा-राज्य विभीषण पाइहैं, अमर कल्प निरवाह ॥
भावीवश दुख सुख जगत, उपदेशिय कहु काह ॥ ११६ ॥
मुनिवर वचन मोहिं परतीती * अनुभव दोउ हार अरुजीती॥

१ पृथ्वी। २ बोध । ३ मंदोदरी। ४ सुलोचना। ५ वानर-ऋच्छ।

अब पुत्री परिहरि सब शोका * पतिसँग वेगि साध परलोका ॥
जाहु रामपहँ पतिशिरलागी * तज संकोच आनकिनमाँगी ॥
आज नहोउ लाजकर भूषण * समय हीन गुण गणियनदूषण॥
है पुनि श्वशुर विभीषण तोरा * वालितनय बालकसम मोरा ॥
एक नारि व्रत रघुवर केरा * लषण सुयश तुम सुनेउ घनेरा
मन्त्री जाम्बवन्त सुग्रीवा * द्विविद मयंद महाबल सीवा ॥
जानहु ब्रह्मचर्य हनुमन्ता * शिवस्वरूप भव हर भगवन्ता॥
सदा नीतिरत राम नरेशा * तहाँ जात कहु कवन कलेशा ॥
दोहा-विदित तोरपति भुजालिखित, लक्ष्मण राम प्रभाव ॥
हमहूं ऋषि भाषित कहेउ, अब विलंब जनिलाव ॥ ११७॥
सुनत सासुमुखकी हितवानी * जाहुँ रामपहँ अस जिय जानी॥
बार बार चरणन शिरनाई * चली जहाँ लक्ष्मण रघुराई ॥
देखत कटक भालु कपि केरा * सिन्धु सुवेल महीधर घेरा ॥
उमँगेउ मनो महोदधि दूसर *हरित पीत कपि धूमर धूसर ॥
व्योम लाल भाषत अनुहेरी * मनहु लेत वड़वानल घेरी ॥
गिरत रुधिर भुजसहज भयंकर*जहँ तहँ प्रगट होत जनुजलधर॥
लक्ष्मण शेष सुअंक शीशधर *कटक जलधि सोवत राघववर॥
अक्षयवट तहँ बैठ विभीषण * अससुकृती कहँ सुने नदीखन॥
दोहा-देखत डरत सुलोचना, धीरज धरत बहोरि ॥
महाराज रघुवीर कहँ, विनय सुनावो मोरि ॥ ११८ ॥
वानर सकल उठे अस बोली * अरिपुरते आवत इक डोली ॥
जानि परत रावण अब बूझा * भइमति मेघनाद जब जूझा ॥
हठताजि सीतहि दीन पठाई * तजहु शोच अब मिटी लराई ॥
जिहिलगिप्रगटकीन्हपुरआगी * बाँधेउ सेतु हेतु जेहि लागी ॥
सो सीता अब बिनु श्रमपाई * जानहु विधि अनुकूल सहाई ॥
विजय राम सुग्रीवहि आवा * सुयश वीर वानर कुल पावा ॥

१ त्याग । २ अंगद । ३ प्रगट । ४ महासागर । ५ लंका ।

विरह राम लक्ष्मण कर छूटा * बिनकलेश लंकागढ टूटा ॥
युग युग कीरति चलब हमारी * कहँ राक्षस कहँ लघु वनचारी॥
दोहा-इहिविधि चारु विचारु करि, निश्चयकरि मनमाहिं ॥
भयउ काज रघुराज कर, बात दूसरि नाहिं ॥ ११९ ॥
पैठत कटक अतिहि सकुचाई *अनविन्हारि जनु परघर जाई ॥
आगे जाइ देखि रघुबीरा * छबि श्यामलमय गौरशरीरा ॥
मरकतकनकछबिहिजनुनिंदक* सो जन धन्य उमा जे वंदक ॥
मत्तगयन्द शुण्ड भुजदण्डा * धनुष बाण असि धरे प्रचण्डा ॥
उरविशाल अति उन्नत कन्धर * कंबुकण्ठ रेखा त्रय सुन्दर ॥
दशनपाँतिकी कांति कहैको *लक्षत मन पटतरहि लहैको ॥
देखत अधरनकी अरुणाई * बिम्बाफल बन्धूक लजाई ॥
शुक तुण्डहि नासिका लजाई * थाकेउ कवि पटतरहिं नपाई ॥
दोहा-छबिमय गुणमय तेजमय, राम उदधि अवगाह ॥
जहाँ न पावत पारसुर, किमि वरणै कविथाह ॥ १२० ॥
भ्रुकुटी ललित कपोल सुहाये * शीश जटा कर मुकुट बनाये॥
भाल विशाल तिलक युत सोहै *ध्यान समय मुनिमानस मोहै॥
वल्कल वसन तूण कटिबाँधे * करशर सुभग शरासन काँधे ॥
वीरासन आसीन कृपाला * नवपल्लव प्रसून कर माला ॥
चरण सरोज बरणि नहिं जाई * जहँ मुनि मधुकर रहे लुभाई ॥
प्रगट भई जिहि थलसे गंगा * श्रुतिपुराण कह कथा प्रसंगा ॥
नवत महेश विरंचि जाहिको * लोचन गोचर होत काहिको ॥
भय भंजन जन रंजन जोहित * भवसागर तारण कहँ वोहित ॥
दोहा-प्रणतपाल बिरुदावली, जिन चरणनकी बानि ॥
शोकहरण संशय दलन, करण सुमंगलखानि ॥ १२१ ॥
कर जोरे अंगद हनुमाना * द्विविद मयन्द कुमुदबलवाना॥
जाम्बवन्त कपिपतिबलशीला *ऋषभसुषेण सहित नल नीला॥

१ ऊँचा । २ छाल-भोजपत्र । ३ धनुष ।

महावीर वानर सब राजत * लषण विभीषणदोउदिशिभ्राजत
मितभाषित प्रभुचरण सुसेवक * चितवत रुखरघुनन्दन देवक ॥
सभामध्य सोहत अघमोचन * कीन्हेउसफलनिरखिनिजलोचन
करतदण्डवत शिर धारि धरणी * तिहिका चरित विभीषणवरणी ॥
पुत्रवधू दशकन्धर केरी * बड़ि पतिव्रता जानि प्रभुहेरी ॥
मेघनादकी नारि सुशीला * अस गति तव विरोध करलीला ॥
करत प्रणाम प्रेम नहिं थोरे * करुणा वचन कहत कर जोरे ॥
दोहा-मुये ज्ञान पति भुजाहिं सब, लिख समुझाई मोहिं ॥
महाराज रघुवंशमणि, याचन आई तोहिं ॥ १२२ ॥
छंद--परशे चरणकर प्रेम पूरण प्रणतपाल खरारिके ॥
जिमि नमत शंकर शेष सुर मुनि धरणि भंजन भारके ॥
प्रभु जानसो विनती सुलोचनि करत कहि विनतीघनी ॥
जय शोकहरणकृपालु जय जयजयति जय रघुकुलमनी ॥४॥
प्रभु ब्रह्म रूप स्वभाव शीतल अतुलबल त्रिभुवन धनी ॥
जय हरण धरणीभार बाहु विशाल खंडन खलअनी ॥
तव दीनबन्धु दयालु अपरम्पार सब गुण आगरे ॥
करुणानिधान सुजान शील सनेह रूप उजागरे ॥ ५ ॥
षट् अष्टलोक जो रचत पालत प्रलय सो मायासुरी ॥
केहि भाँति वरणौं नाथ गुणगण नारि जड़मति बावरी ॥
जेइ चरण ईश महेश शारद श्रुति निरन्तर ध्यावहीं ॥
हूंभूरिभाग्य सरोजपद सोइ हर्ष शिरसि लगावहीं ॥ ६ ॥
छंद-मात्रात्रिभंगी ।
गहकरवाणी शारँगपाणी सबगुणखानी रामबली ॥
सुरसुरभीरक्षक राक्षसभक्षक भक्तहिरक्षक भाँतिभली ॥
मैं रिपुसुतनारी जान अघारी अधिकारी नहिंदुखभारी ॥
हरि विरहदवारी अतिभयकारी सहबहुवारी दुखकारी ॥७॥

१, निधान । २ चौदहलोक । ३ गौ ।

तव शरणै आई जनसुखदाई रघुराई करुणासागर ॥
पतिमस्तकपाऊं जारिसँगजाऊँ शिरपाऊँ शोभाआगर ॥
पतिममतनुत्यागीअतिबड़भागी अनुरागीजिनमुक्ति लई ॥
ममताकिमितासू वरणूंआसूजासु अचल जगपंक्तिरही॥८॥
यहिविधिपदपंकजसेव्यरमाअजाशिरनामिदोउकरजोरिरहीं॥
सुनिपंकजलोचनि वचनसुलोचनि लोचनमें जलधारबहीं ॥
यहिभाँति सुनैना अस्तुतिबैना बारबार हरिचरणपरी ॥
प्रभु होहु दयाला अतिहिकृपाला पावों भक्तिअनूपहरी ॥९॥

दोहा—अस प्रभु दीनबन्धु हरि, कारण रहित दयाल ॥
तुलसिदास शठ ताहि भज, छाँड कपट जंजाल ॥ १२३ ॥
तुम त्रिभुवन त्रैलोकके, दूसर और न कोय ॥
काहिं पुकारों छोंडि तोहिं, सत्य नाम प्रभहोय १२४ ॥

तुम अन्तर्यामी भगवाना * नहिं तव आदि मध्य अवसाना॥
करुणावचन[1] सुनत रघुवीरा * पुलक रोम भे शिथिलशरीरा ॥
देउँ जियाय तारपति आजू * करहू लंक कल्पशत राजू ॥
छाँड़ि शोच अब मन हरषाहू * तुरत भवन अपने फिरिजाहू ॥
सुनि अस सत्यसिन्धुकी वानी * मनमें वनचर[2] अति भयमानी॥
काहिनसकत कछु प्रभुरुखदेखी* कहा करब करतार विशेखी ॥
सीय शोच कर फल नहिं होई * जोकरि कृपा राम यहि जोई ॥
सब देवनकर शोच न जाई * जो अस कृपा करैं रघुराई ॥

दोहा—राज्य विभीषण लंककर, किहिविधि करिहहिं भाइ ॥
समुझि वैर घननाद जब, गहिहि शरासन धाइ ॥ १२५ ॥

मुखरुखदेखि कपिनभयमाना * प्रणतपाल भगवन्त सुजाना ॥
देखि बहुत रघुवरको छोहू * विनय करति दशकन्ध पतोहू॥
तुम उदार सब देबे लायक * करुणामय देखे रघुनायक ॥

१ दीनवचन । २ कपि-ऋच्छ ।

हमहुँ विचारि दीख मनमाहीं * जीवनते अस मरण सराहीं ॥
भुजबल जीति लोक वशकीन्हें * चौदहभुवन भोग करि लीन्हें ॥
रणतीरथ याचक बड़ चीन्हा * प्राण सुधनलक्ष्मणकरदीन्हा॥
अब न उचितपति लेउँ उभारा *तेहिपरअधिकसुदरशतुम्हारा॥
हमहूँ जाइ मरब सतसाधी *मिलबतुमहिंजसामिलतसमाधी
दोहा-निर्मलगति अवसर भयउ, सुनहु सत्य रघुवीर ॥
तुमहिं मिलत नहिं होयभव, यथा सिन्धु गत नीर ॥१२६॥
मनकी जाननहार सुदेवा * भवसागर तारहु यह खेवा ॥
लीन्हेउ राम कपीश बुलाई * मेघनाद शिर दीन्ह मँगाई ॥
पाय कृतारथ मानेउ आपू * मिटा विरह संभव परितापू ॥
अंचल पोंछत मुखकी धूरी * कहि मम प्राण सजीवन मूरी॥
देखि करत संशय सुग्रीवा *भुजमहिलिखतजीहविनग्रीवा॥
हँसिहहिवदन तीह तो साँची * नातर निशिचर माया याँची ॥
कितअसज्ञानमृतक भुजगावा * जो मुनिवर साधन नहिंपावा ॥
प्रभु असकहेउ हँसबयहशीशा *करत कुतर्क न उचित कपीशा॥
दोहा-शिरसों कहति सुलोचना, हँसहु वेगि ममनाथ ॥
नातर सत्य न मानि हैं, लिखा जो तुम्हरे हाथ ॥१२७॥
क्षणक विलम्बकीन्हनहिं बोला * मृतक वदन मूँदतनहिंखोला ॥
पुनिपुनिकहतिसोनागकुमारी * श्रमित भयउ रणमेंकरिमारी॥
लगे लषण शर क्षोभ बढावा * प्रभुसमीपकस मोहिं लजावा॥
जो मन वचन कर्म यह देही * पतिदेवता न आन सनेही॥
तौ प्रभु सभा बीच शिर बोलै * रहहि छाययश सुयशअमोलै॥
जो जानति तव यहगति साईं * बोलि पठावत पितहि सहाई ॥
सुनि तियवचनहँसेउतबशीशा * चौंके चकित भालुभटकीशा ॥
हँसेउ ठठाय वदन सबदेखा *विस्मयभयउसकलजिहिंपेखा॥
कुलिश समान सुनानहिंजाई * रहेउ सो वदन बहुरि अरगाई॥

१ लोक । २ पानी । ३ आश्चर्य । ४ वज्र । ५ चुप ।

सकुच कपीशहि तोषेउ नारी * बड आश्चर्य भयो वनचारी ॥
पूँछत कपिपति पद शिरनाई * कारण कवन हँसाशिर साँई ॥
प्रभु कह सुन सुग्रीव कपीशा * शीश हँसेकर सुनहु अदीशा ॥
मन क्रम वचन पतिहिसेवकाई * तियहित इहिसम आनउपाई ॥
असजियजानिकराहिंपतिसेवा * तिहिंपर सानुकूल मुनि देवा ॥
यह सतवति अहिराजकुमारी * तेहिसतते हँसि शीश सुरारी ॥
सुनिप्रभुवचन कपिनसुखमाना * पुनि पुनि चरणगहे हनुमाना ॥
सुनु गिरिजा[1] असप्रभु प्रभुताई * केवल भक्तहिं देत बड़ाई ॥
जासु दृष्टि जग[2] उपजत नाशा * असकौतुककर कोतिकआशा ॥
दोहा-शीशपाय प्रभु चरण गहि, बहुविधि विनय सुनाय ॥
आजके दिन रण परिहरहु[3], ममहित कोशलराय ॥ १२८ ॥
बहुरि विभीषण पगन परीसो * रघुपतिचरणदियेमनपुनिसो ॥
तुम पितु सम दशकन्धर भाई * इहिकुलकी तोहिं लाजबडाई ॥
मुनि पुलस्त्य परिवारण दीपा * पायउ फल रघुवीरसमीपा ॥
महामोह बड अनभल माना * ज्ञान भयोतव गुण पहिचाना ॥
युगयुगकरहु अकण्टक[4] राजू * सहितसुकीरतिसुकृतसमाजू ॥
सुमिरततुमहिंसुजनगतिपावा * रघुपति चरित संगकरगावा ॥
सुनत विभीषण मनकरुणाकर * प्रकट नकहतसमथाविरहाकर ॥
काल कर्म गति कह समुझाई * चली तुरत गुरु आयसुपाई ॥
दोहा-बाहर करि कपि कटकते, फिरेउ विभीषण आप ॥
बिसरेउ दशमुख वैरही, हृदय अधिक सन्ताप[5] ॥ १२९ ॥
शिर चढाइ पालकी चढीसो * रघुपतिकृपा प्रभाव बढीसो ॥
हृदय राखि मूरति घनश्यामा * रसना रटत निरंतर नामा ॥
सरित सिन्धु संगमजहँ पावन * असमुधिपायगयो तहँ रावन ॥
संग मँदोदरि सब रविवासू[6] * मनहुशोक रवि कीन्हप्रकासू ॥
पाय रजायसु सेवक धाये * चन्दन अगर सुगँध बहुलाये ॥

१ पार्वती । २ संसार । ३ त्यागहु । ४ एकछत्र । ५ दुःख । ६ निद्रा ।

रचि दृढ़ दारुण चितावनाई * जनु सुरलोक निसेनीलाई ॥
करि प्रणाम सब जनपरितोषी * धीरज धरसि तासु मति पोषी॥
शिर भुजधारि बैठी करि आसन * भइ जनु योग सिद्धिकर बासन॥
दोहा-देत अनल ज्वालावढी, लपट गगन लगिजाय ॥
लखी न काहू जात तेहि, सुरपुर पहुँचीधाय ॥ १३० ॥
देखि चरित पुनीत सुरगावहिं * वर्षि सुमन दुंदुभी बजावहिं ॥
तासुक्रियाकरि निशिचरनाहा * भयउ शोचवश अतिडरदाहा॥
सचिव आइ सब लगे बुझावन *बादि विषादकरिय जनि रावन॥
सुत वित नारि त्रिविधसुखकैसे * उपजहि घटा जाहिं नभ जैसे॥
तडित विदित देखिय घनमाहीं * रहै न थिर लहिं तुरत छिपाहीं॥
यह जियजानि सुनहु दशभाला* बचहिं न कोउ जग आयेकाला
अब प्रभु यतन विचारहु सोई * रिपुकर नाश जवन विधिहोई॥
वचन सुनततेहिकछुसुखमाना * काल विवश जिमि तीरथन्हाना

आहिरावणकी कथा ।

दोहा-लागेउ करन विचार पुनि, बहुप्रकार दशशीश ॥
समुझि हृदय अहि रावणहिं, आयउ जहाँ गिरीश ॥१३१॥
दण्डचारि तब तहँ निशि बीती * सन्ध्या वन्दन कीन्ह सप्रीती॥
लागेउ करन ध्यान दशशीशा * ह्वै हर्षित संपुट भुज बीशा ॥
शंकर सेवक अति अनुरागी * सुन खगेश तेहिते बडभागी ॥
मंत्राकर्षण जप दशभाला * अहिरावण चित डोल पताला॥
लागेउ करन सो मन अनुमाना* केहिकारणदशमुखअकुलाना ॥
निशिचर नाह भुवन वश जाके* जीतन कहँ न वीर कोउ ताके॥
मन क्रम वचन आननहिं सेवी* धरेउ ध्यान उर कामददेवी ॥
चलेउ बहुरि आयउ सो तहँवाँ* शिवमण्डप रावण रह जहँवाँ ॥
निशिचरपतिकहँतेहिशिरनायउ*करगहि निजआसनबैठायउ ॥
दोहा-अहिरावण तब रावणहि, बूझी कुशल सप्रीति ॥

१ मंत्री । २ मिथ्या । ३ घडी ।

प्रथम कही तेहिं सब कथा, जैसे भगिनि अनीति ॥१३२॥
वध खर दूषण जिमि सधिपाई * मृग मारीच कपट कृत जाई ॥
कहेसि बहुरि सीता कर हरणा * लंकदहन हनुमत कर वरणा ॥
सेतुबाँधिजिमिप्रभुचलिआयउ * बालिकुमार विवाद सुनायउ ॥
अनी अकम्पन अरु अतिकाया * परे समरमाहि सुनु अहिराया॥
तात कुशल अब सबै सिरानी * कटक निशाचर सकल नशानी
कुम्भकर्ण घननादहु मारे * राम लषण दुइ मनुज विचारे॥
आनेहु बोलि तोहिं निज पासा * कहहु सुयतन होइ रिपुनासा॥
सुनत शोचभा अहिरावणमन * बोला वचन सुहावन पावन ॥
सुन रावण जगनीति पियारी * करे अनीति होय भय भारी॥
विना विचारि रारि तुम ठानी * कीन्ह सेन कुल सर्वस हानी ॥
मनुज प्रताप प्रभाव न जानेउ * सबते बड़ तोहिलघुकरिमानेउ॥
यदपि न योग मोहिं असबाता * तदपि हरहुँतवलगि दोउभ्राता॥
लै पताल देविहिं बलि देहौं * यशपूरण निशिचरकुल लेहौं ॥
लै जैहौं तुम जानेउ तबहीं * रविसम तेज होइ निशिजबहीं॥
दोहा-कहि अस वचन प्रबोध करि, शीशनाइ बलभाखि ॥
आयउ रघुपति कटकमें, निज देविहि उर राखि ॥१३३॥
गिरिजाकहेउ सुनो भगवाना * अहिरावणको अतिबलवाना ॥
कहो तासु प्रभु उत्पति गाई * सुन बोले शिव गिरा सुहाई ॥
मंदोदरि ऐसा सुत जायो * रावण जाको सुन दुख पायो ॥
बीस व्यालयुत सुन विबुधारी * रावनयोगन मनहि विचारी ॥
स्वानाननते कह्यो बुलाई * आवहु याहि गाडि कहुँजाई ॥
दूत दाबि नैर्ऋत्य सिधावा * पृथ्वी खोदि तोपि तर आवा ॥
रघुपति चरित करनहित आगे * मरा न सो बालक तेहिं लागे ॥
खायसि खनि माटी यक मासा * पुनिगा निकर नीरनिधिपासा॥
तेहि लखिराहुजननि अनुरागी * भवनलायनिज पालन लागी ॥

१ अंगद । २ युद्धभूमि ।

यकदिन तहाँ शुक्र चलिआयो * बोले पुत्र कहाँ यह पायो ॥
दोहा-जेहिविधि पायो उदधि ढिग, सोसब दियो सुनाय ॥
कह्यो शुक्र दशशीशसुत, यह जानो सतभाय ॥ १३४ ॥
आदिहिते सब चरित सुनाये *अहिरावण धरि नाम सिधाये ॥
निजउत्पत्ति सुनी तेहि जबहीं * कूदि परा सागरमहँ तबहीं ॥
निकसा तुरत विकलमहँ जाई * तहाँ रहै अहिपुरी सुहाई ॥
तप प्रभाव तहँ सुनेउ घनेरा * वासुकि नगर देख चहुँ फेरा ॥
तपहितचल्यो नदी ढिग जाई * कामन्दा देवी जेहि ठाई ॥
सुथलसमझ तहँ ध्यान लगावा * संवत चौदहसहस बितावा ॥
सबविधिदेखि समाधि अडोली * वरंब्रूहि तब देवी बोली ॥
इष्टवचन सुनि तेहि करजोरी * माँगहु वर सुख भोग बहोरी ॥
दोहा-शेष महेश दिनेश सुर, ईश अजीश अनन्त ॥
मरौं न काहू हाथसे, होउँ निशाचर कन्त ॥ १३५ ॥
पितहु कीन्ह अपमान हमारा * सोऊ मोहिं याँचै इकबारा ॥
सुनि देवी बोली सुन ताता *करिहो तुमबहुविधि सुखगाता॥
त्रेता शेष समय दशशीशा * याचहिंतोहिं जोरि भुजबीशा ॥
मारै तुम्हैं न कोउ जगमाहीं * कपियक मम वाचावशनाहीं ॥
कहि अस अन्तर भई भवानी * अहिरावण तब यहमतिठानी॥
विविध भेष धरि अहिपुर जाई *अज गज हय खर डारहिखाई॥
पुनि नागनसे भरयो प्रचारी * कीन्हों व्याकुल सबहिन मारी॥
तब नृप दर्विक बोल्यो ताही * विधिवत कन्या दई विवाही ॥
कुन्दानिनाम पाय तब नारी * काननमें घर करन विचारी ॥
पुनि कामन्दाके ढिग आवा * योजन नव कर नगर बसावा ॥
दोहा-रह्यो असुरले ताहिमें, करन लग्यो सुखभोग ॥
अबत्रेताके शेषमें, भयो प्राप्त सोइ योग ॥ १३६ ॥
सूझ न निजकर अति अँधियारी * मर्कटभट जागहिं तहँ भारी ॥

कहहिजयतिजयजयतिकृपाला * अतिहिअगमजहँनाहिं गतिकाला ॥
तहँ मारुतसुत रच्यउ उपाई * करि लंगूर कोट कठिनाई ॥
सो शोभा इहिभाँति सुनाई * भुजगराज कुंडली लगाई ॥
देखिय उन्नत शैल समाना * द्वार जहाँ तहँ पुरुष हनुमाना ॥
देखि हृदय अहिरावण हारा * किमि रविगृहकर तिमिरपसारा
एकौ युक्ति न मन ठहरानी * कपटवेष तेहि कीन्ह भवानी ॥
वेष विभीषण सब अनुहारी * पवनतनय पहँ गा छलकारी ॥
दोहा–सहज प्रतापी पवनसुत, पुनि सुरपति पति त्रास ॥
तिनहिं निदरि चल राम पहँ, मूढ हृदय नहिं त्रास ॥ १३७॥
मर्म्म न जान प्रभंजनजाता * कीन्हेसिगमन विभीषणभाँता॥
ठाढ होहु बोलेउ सुनु भ्राता * चलेउँ जहाँ कृपालु जनत्राता॥
मैं रघुपति सन आयसु पाई * संध्या करन गयउँ सुनभाई ॥
तेहितें तुरत चलेउँ प्रभुपाहीं * भइ विलम्ब जानि रामरिसाहीं॥
सत्यवचनकपि निजमनमाना * सुनु खगेश भावी बलवाना ॥
कपट चतुरगति जानि नजाई * परमन हरै हरहि धन भाई ॥
आयसु पाइ गयउ सो तहँवाँ * रहेफणीशअरुप्रभु दोउजहँवाँ॥
कपिपति जाम्बवन्त नलनीला * वालीसुत सुषेण बल शीला ॥
दोहा–द्विविद मयन्द कीश गण, गय गवाक्ष कपिवीर ॥
सहित विभीषण अपरभट, सोये सब रणधीर ॥ १३८ ॥
तिनहिं मध्य रावणशशिराहू * एक संग सोवत फणिनाहू ॥
दक्षिण दिशि सोवत रघुनाथा * अनुज वामदिशि तेहिपरहाथा॥
प्रभुकर उर पर राजत कैसे * जातरूप पंकज फणि जैसे ॥
कपि समूह जनु सागर क्षीरा * तहँ सोये मानहुँ दोउ वीरा ॥
सुभग बाण धनु धरे बनाई * लक्ष्मणसह समीप रघुराई ॥
अहिरावण मन कीन्ह प्रणामा * देखि राम सुन्दर घनश्यामा ॥
ब्रह्मादिक जेहि ध्यान नपावहिं * मुनि महेश पूजा मन लावहिं ॥

१ ऊँचा । २ अंधकार । ३ अनुसार । ४ डर । ५ भेद । ६ हनुमान् । ७ लक्ष्मणजी ।

करहिं विविध जप योग विरागी * रटहिंनिरन्तरनिशिदिनजागी ॥
सो प्रभु तेहि देखा भरिलोचन * कृपासिंधु सेवक भयमोचन ॥
बहुरि हृदय तेहि कीन्ह बिचारा * करहुँ काज रावण अनुसारा ॥
कछु निज माया कृत गुण आई * कवनी भाँति जाहिं दोउ भाई ॥
दोहा-मोहनते मोहे सकल, मन्त्रनते मुख मूँदि ॥
भयउ अदृश्य उठाइकरि, प्रभुहि चलेउ लै कूदि ॥१३९॥
यहि विधि गयउ दुहुँन लै सोई * नभ मारग प्रकाश अति होई ॥
सो प्रकाश जब रावण देखा * कियप्रमाणतेहि वचन विशेखा ॥
मनमहँ हर्ष करहिं अति भारी * अहिरावण लैगा असुरारी ॥
लै निज लोक गयउ पल माहीं * भयउ शोर तब कपिदलमाहीं ॥
जागे वानर श्रीहत भारी * देखिय जिमि सरितावितुवारी ॥
पुनिदेखिय जिमि निशि विनु इन्दू * भेवानरजिमिउडु विनु चन्दू ॥
रविबिनु दिवस जीव विनु देहा * जिमि देखिय दीपक विनुगेहा ॥
एकहिं एक लगे तब बूझन * कहाँगये त्रैलोक्य विभूषन ॥
दोहा-शोधेउ सबमिलि कटक तिन, नाहिं पाये दोउ वीर ॥
भेव्याकुल सब भालु कपि, जिमिजलचरगत नीर ॥१४०॥
सकलकहहिंयहविधिकहकीन्हा * रघुपतिविरहप्राणकतलीन्हा ॥
शोकग्रसित धरिसकहिं न धीरा * कहाँराम लक्ष्मण दोउ वीरा ॥
करुणाकरहिं कपीश अपारा * बनी बात विधि कहा बिगारा ॥
कटक निशाचर सकल सँहारी * रहा एकरिपु रावण भारी ॥
सोउ न रहत राम शरलागे * भाइउ हम सब परम अभागे ॥
कबहुँजोदशशिरअरिरणजीतहिं * उत्तर कवन देब हम सीतहिं ॥
असकहि विकल मूर्च्छिमहिपरे * लागत वज्र शैल जिमि गिरे ॥
दशा बिभीषण कही न जाई * विगत वत्स जनु धेनु लवाई ॥
दोहा-सहित पवनसुत ऋच्छपाति, दुख मन भा बडिभाँति ॥
खगपतिसूझ न कतहुँकछु, तम अपार तिहिराति ॥१४१॥

१ नदी । २ चन्द्र । ३ घर । ४ पानी ।

पवनतनय पुनि कह सब पाहीं * विस्मय एक होत मन माहीं ॥
कोउ इक आव विभीषण वेशा * प्रभुके निकट जात हमदेखा ॥
पूँछत वचन कहेसि अतिनीका * कपटजानिथानिशिचरजीका ॥
वचन सुनत बोलेउ लंकेशा * अहिरावण लैगा अवधेशा ॥
पन्नगलोक निवासी सोई * मम तनु वेष अवर नहिंकोई ॥
महाबली जानै सब माया * निश्चय तेहि दशशीश पठाया॥
जेहि बलहोइ तहाँ सो जाई * ताहि जीति आनै दोउ भाई ॥
कहेउ भालुपति सुनु हनुमाना * तव बल तात सकलजगजाना॥
वेगि सो यतन विचारहुताता * कृपासिंधु आनहु दोउ भ्राता ॥
दोहा-बिलखि कहेउ कपिपति बहुरि, सुनु मारुतसुत तात ॥
बिनु रघुनायक जन्म धिग, पल युग सरिस बिहात॥ १४२॥
यथा तृषित बिनु वारि दुखारी *रविबिनुजलज मीन बिनुवारी॥
भट अशस्त्र रणअनी अनाथा * वह्नि अनिंधन गातसमाथा ॥
दीप अवर्ति सकल क्षणभंगी *तिमि हमसब देखियबजरंगी॥
जिमि सीता सुधि भेषज आनी * तेहि प्रकार आनहु सुखदानी
सुनत वचन मारुतसुत बोला * राखहुचित थिर कटकअडोला॥
भुवन चारिदश तीनिहुँ लोका * आनहुँ प्रभुबलप्रभुतजु शोका ॥
अवतुम सजगरहेउ सब भाई * लरेहु कालसन जो चढ़िआई ॥
असकहि सकृतचलेउ हनुमाना * गर्जत प्रलय पयोधि समाना ॥
चलत बाट इक तरुवर गयऊ * गृध्रनि गृध्र कहत असभयऊ ॥
दोहा-नारिगर्भिणी गृध्रकर, बोली पतिसन बैन ॥
आनहु आमिष मनुजप्रिय, खाउँहोइ जियचैन ॥ १४३ ॥
तासुवचन सुनिखग असकहेऊ * अहिरावण रामहिं लै गयऊ ॥
देइहि बलि देविहि सो जाई * सो आमिष बड भागन पाई ॥
कवनेउ यत्न देब मैं आनी * असकहि विहँग वामसनमानी॥
जबहिं पवनसुत अस सुधिपाई * चलेउ तहाँ सुमिरत रघुराई ॥

१ चिन्ता । २ विभीषण । ३ कमल । ४ अग्नि । ५ औषधि । ६ मांस ।

अभयप्लवंग पतालहि गयऊ * अहिरावण पुर प्रविशत भयऊ॥
द्वारपाल मकरध्वज कीशा * कपिसन डाँटि कहत बहुरीशा॥
निदरिजातमोहिंतोहिंडरनाहीं * दीपहि जिमि न पतंग डराहीं॥
जानेसिमोहिंनमरुतसुतबालक * स्वामिभक्तभंजनमुखकालक॥
सो०-सुनत वचन हनुमान, बोलत भे विस्मय विवश॥
अरे मूढ अज्ञान, मोरे सुत स्वप्नेहु नहीं॥ १०॥
कहत वचन शठ संयुत खोरी * काम विवशकवभइमतिमोरी॥
ममसुनबनासि मूढ़ केहि काजा * इतना कहत तोहिं नहिं लाजा॥
केहिप्रकार तुममसुत भयऊ * निजउत्पातिमोसननकिनकहऊ॥
सुनत कहहि मकरध्वजवचना * किहेउ दाह रावणपुर रचना॥
जब आयोचलि उदधि समीपा * बहेउ स्वेद तब तनुकपिदीपा॥
सो प्रस्वेद सागरमहँ गयऊ * पिएउ मीन तेहिते मैं भयऊ॥
याहिप्रकार मैं तव सुत ताता * गोपहुँ नाहिं निज पितान माता॥
अहिरावणसेवा मैं करहूँ * राखहुँ द्वार न कबहूँ टरहूँ॥
दोहा-सत्यवचन हनुमान कहि, पुनि पूछी सब बात॥
लावा लक्ष्मण राम कहँ, कहा करत सो तात॥१४४॥
कहहु तात तेहि स्थल नाऊँ * जान चहौं मैं तव प्रभु ठाऊँ॥
यह वृत्तान्त न जानहुँ ताता * यह मैं श्रवण सुनेउँ कछुबाता॥
सीतापति अरुफणिपतिसाथा * सो लै आयउ निशिचरनाथा॥
करत होम तेहि कारण आजू * देविहि बलि देइ नृपराजू॥
जोकछुनिजश्रवणनसुनिपायउँ * तातसकलसो तुमहिंसुनायउ॥
निजप्रभुकाजलागिदुख सहेउँ * तुमसन सत्यवचन मैं कहेऊँ॥
जानकहहु तुम जान न देऊँ * प्रभु आज्ञा तजि अयशनलेऊँ॥
सुनि असपोलि चलेउहनुमाना * भयउक्रोध मकरध्वज जाना॥
दोहा-तेहि मुष्टिक कपि कहँ हनेउ, पुनि मारेउ कपि ताहिं॥
हनहिं परस्पर एक इक, बल समान घट नाहिं॥१४५॥

१ समुद्र। २ पसीना। ३ मछली। ४ हाल। ५ कानन।

एकहिं एक सकहिं नहिं पारी * पिता पुत्र दोऊ भट भारी ॥
सुतहि लूमसन बाँधि भवानी * चलेउवातसुत विलँब नआनी॥
धरि लघुरूप होम गृह देखा * जीव सजीव परै नहिं लेखा ॥
तहँ देवीकर मण्डप रहई * शोणित घट बहुकोकहिसकई॥
विविध भाँति मेवा पकवाना * धरे आनि देवी स्थाना ॥
मालिनि तहँ प्रसून लै आई *सुमन मध्य प्रविशेउ कपिराई॥
सुमनहुँते करि अति हलुकाई * लेत पाणि जेहि जानि नजाई॥
जब देविहि सो पुष्प चढायउ * विकटरूपतबकपिदिखरायउ॥
दोहा-छुवत चरण देवी तुरत, धरणी रही समाइ ॥
मुख बगारि ठाढे भये, कपि छबि लखत डराइ ॥१४६॥
देवी प्रकट समुझ खलझारी * करहिं विचारहृदयअतिभारी ॥
कहहिं कि देवि प्रगटभइ आजू* बडभागी भा निशिचरराजू ॥
करि प्रणाम पुनि पूजा करहीं * जो चढाव सोकपिमुख परहीं ॥
जो जहँ रही वस्तु समुदाई * बची नकछुकसकलकपिखाई॥
कपिखिलारि कौतुक विस्तारा * भाचह निशिचरकुल संहारा ॥
अहिरावण उर भा सुख कैसे * चले काँध पर बलिपशु जैसे ॥
जबहीं होम सिद्धि तेहि जाना * लक्ष्मण राम तुरत तहँ आना॥
ठाढ कीन्ह प्रभु कहँ तहँ आनी * निशिचरबहुआयुधधरिपानी ॥
कोऊ गदा कोउ धनु बाणा * शक्ति शूल धरि कोउकृपाणा॥
दोहा-तोमर मुद्गर परशु असि, पाश परिघ अरु बेत ॥
शूल भुशुण्डी पटि परशु, देखत बिसरत चेत ॥१४७॥
मायाबलते सकल विचक्षण * अतिविकारमयमूढकुलक्षण ॥
यहि विधि सकलवीरतहँ रहहीं * अहिरावण आज्ञा दृढ गहहीं ॥
आयसु पाइ खड्ग तिन काढे * मारन कहँ प्रभुपर भए ठाढे ॥
कोउ कह राजनीति अनुसरहू * भारित्रयदण्ड विलंबअबकरहू ॥
पुनि अस वचन मूढइमि कहहीं * सुमिरहुजोतुम्हरोहितुअहहीं ॥

१ जीति । २ पूछ । ३ अब-शस्त्र ।

नाहिंत काल आइ नियराना * निशास्वप्न सम दोउजन प्राना ॥
बोलहिं मूढ असम्भव बानी * सकुच लगै सो कहत भवानी ॥
दोहा-फणिपति चितवत रामतन, राम चितव अहिराज ॥
प्रभुकर कौतुक कहिय किमि, सुनो दशा खगराज ॥ १४८ ॥
बिहँसि कीन्ह प्रभु हृदयविचारा * जपै सकल जग नाम हमारा ॥
जाना देवि रूप हनुमाना * बिहँसि कहा तब राम सुजाना ॥
कालकौर तुम सुमिरहु रक्षक * भइ तुम्हारि देवि तुम भक्षक ॥
सुनत गिरा तिन मारन ठयऊ * घन समान कपि गर्जत भयऊ ॥
निशिचर सकल त्रासित भेभारी * कहहिंवचनभयहृदयविचारी ॥
अहिरावण भल कीन्ह न काजू * आने कपटवेष सुरराजू ॥
तेहिते देवि क्रुद्ध भइ आजू * अब भा सबकर मरण समाजू ॥
संभ्रम वश तब निशिचर झारी * बहुरि कीश गर्जेउ अति भारी ॥
दोहा-प्रगटरूप करि पवनसुत, अट्टहास गम्भीर ॥
अतिभय त्रासित रजनिचर, सुनहु उमा मतिधीर ॥ १४९ ॥
डगमगानानिशिचर अभिमानी * मारुतवेग यथा नदिपानी ॥
तेहि क्षण कपिलीन्हें दौड भाई * धुनत तूल निशिचर समुदाई ॥
छीन कृपाण लीन्ह हनुमाना * काटत भुज शिर कूष्मी समाना ॥
खण्ड खण्ड तब खलदल कीन्हा * गहिपदडारिअनलमहँ दीन्हा ॥
करि लंगूर कोट कपिराई * तेहि महँ घिरि कोउ भागि नजाई
इहि विधि सब निशिचर संहारे * अहिरावण लखि वचन उचारे ॥
रेकपि ढीठ त्रास नहिं तोहीं * अहिरावण तैं जान नमोहीं ॥
जम्बुमालि कहँ जिमि तैं मारा * अरु रावणसुत हतेउ बिचारा ॥
दोहा-कालनेमि सम नाहिं मैं, करु कपि वचन प्रमान ॥
असकहि खड्ग प्रहार किय, कपितनुवज्रसमान ॥ १५० ॥
लै असि ताहि पवन सुत मारा * काटि शीश पावकमहँ डारा ॥
आहुति पूर्ण दीन्ह तब कीशा * लै पुनि चलेउ लषण जगदीशा ॥

१ लक्ष्मणजी । २ चरित । ३ गरुड । ४ वाणी । ५ मेघ । ६ शोक-संदेह । ७ रुई । ८ खेती । ९ अग्नि । १० तलवार ।

मकरध्वज विनती तब कीन्हा *बन्धन छोरि राज्य तेहि दीन्हा॥
इहाँ राज्य भोगहु तुम ताता * भजहु सदा मम प्रभु दोउभ्राता
अस कहिकपि निजदलसो आवा* हर्षेउकटक सबनि सुखपावा॥
मृतकशरीर प्राण जिमि आवहिं*गइमणिपाइफणी[1] सुख पावहिं॥
बिछुरि अलभ्य मिले जनु आई*तिमि हर्षे सब लखि दोउभाई॥
मिलेउ कपीश चरणधरि माथा* पुनि पद गहे निशाचर नाथा॥
दोहा-जाम्बवन्त अंगद सहित, मिले भालु अरु कीश॥
सन्माने कहि वचन प्रिय, लषण कोशलाधीश॥ १५१॥
बहुरि सबहिं भेंटे हनुमाना * कहहिं तात तुम राखे प्राना॥
देवन सुमन वृष्टि तब कीन्ही * प्रमुदित हृदय दुन्दुभीदीन्ही॥
अनुज सहित हर्षित रघुवीरा * कहेउ वचन सुनु तनयसमीरा॥
तव समान नहिं कोउ हितकारी* सुरमुनिसिद्ध मनुज तनुधारी॥
यशतुम्हार त्रिभुवनमहँ भयऊ *सुनिप्रभुवचनचरणकपिनयऊ॥
नाथकीन्ह सब मैं कहिलेखे * तरणी[2] चलत अगम जल देखे॥
तैसे सब प्रताप तव नाथा * सुनिअसमिलेकपिहि रघुनाथा
कटक सहित हर्षे दोउ भाई * तेहिअवसरसुखकिमिकहिजाई
छंद-कहिजाइसुखकिमितेहिसमयकरसुनहुगिरिजाचितधरे॥
रघुवीर रुख अवलोकि हर्षत आरती सुरगण करे॥
अति प्रेमसों मारुतसुवन यश गाइ विबुधन असकहा॥
नर नारि यह कीरति सुनत गावत लहत मंगलमहा॥१०॥
दोहा-करि बहुविधि हरि आरती, वाणी सत्य सुनाय॥
रामचरण अनुरागेउ, अमर सुमन झरिलाय॥ १५२॥
देवानिडर प्रभु गुणगण गावहिं *आरत हरकहँ विनय सुनावहिं॥
विबुध विनयरघुपतिसुनिकाना* कहप्रभुसत्यासिन्धु भगवाना॥
चतुरानन[3] वर दीन्ह अपेला *तेहिं कारण यह बाढ्यो खेला॥
नाहित लषण एक पल माहीं * राखत यातुधान कुलनाहीं॥

१ सर्प। २ नौका। ३ ब्रह्मा।

अजहुँ होय रण कौतुक भारी *निरखहु तुमसब शोचविसारी ॥
अब जो रहेउ निशाचर शेषा *भटमहँ आसु भुजाकर रेखा ॥
तेहि रण माहि महँ हतहुँ प्रचारी * बिनु श्रम सबसों कहतखरारी॥
शंभुकृपा अब संशय नाहीं * सुनि सुर अति हर्षे मनमाहीं॥
"दोहा-सत्यवचन सुनि रामके, आनन्दित सुरयूहं ॥
चले कहत जय जयति प्रभु, वर्षें सुमन समूह ॥
यह चरित्र शुचि सुभग सुहावा * खगपति राम कृपा मैं गावा ॥
अब हिय हर्षि सुनहु द्विजराई * मानस कहहुँ सुमिरि रघुराई॥
याज्ञवल्क्य पद वन्दि सप्रीती * भरद्वाज बोले शुचि नीती ॥
यह चरित्र अति रुचिरसुहावा *सुनि ममनाथ परमसुखपावा॥
अहिरावण वधान्त भगवाना * चरित किये सो करहुबखाना॥
सुनिमुनि विनयऋषय पुलकाई * बोले हृदय सुमिरि गिरिराई ॥
प्रश्न तुम्हार तात अति पावन * सहजसुभग सज्जनमनभावन ॥
मानस हरि चरित्र सुठि नीका *सुनतकरत जो कोउ मनफीका॥
दोहा-सोइ जगवंचक सुनहु मुनि, जेहि मानस न सुहाय ॥
भवसागरमहँ भ्रमत सो, अमितकल्प चलिजाय ॥
मानस सुनत न मनहिं अघाहीं * तासम धन्य अवर कोउनाहीं ॥
धन्य धन्य तुमसन कोउ आना * ललितचरितअतिसुनहुसुजाना
राम लषण दलसहित विराजे * जयति रामकहिकपिगणगाजे॥
राम सैन सुखमा अधिकाई * निगमागम जानेउ बुध भाई॥
वहाँ दशानन सब सुधि पाई * दूत सँदेश दीन्ह सब जाई ॥
अहिरावण कर वध[2] सुनि काना* भयउ तेजहत अतिदुखमाना॥
वचन वज्र सम लागेउ ताही * संभ्रम मूर्च्छि परेउ महिमाहीं॥
कटे पंख जिमि विहँग[3] विहाला * रंगचीरगति निशिहिम काला॥
मुख सुखान लोचन जल बहई * वचन न आव शीशधुनिरहई ॥
दोहा-मयतनया[4] तब आइ पुनि, बहु प्रकार समुझाइ ॥

१ देवगण । २ मरण । ३ पक्षी । ४ मन्दोदरी ।

मान न मूरख कालवश, परमक्रोध कहँ पाइ ॥
नारि वचन सुनि तेहि रिसबाढ़ी * उठि बैठेउ धरि धीरज गाढ़ी ॥
तेहि अवसर मंत्री इक आवा * करि आदर दशमुख बैठावा ॥
सिन्धुरनाद नाम बलवाना * वृद्ध ज्ञानमय परमसुजाना ॥
सदा विभीषण कर सँग ठयऊ * कबहूँ दशमुख सभानगयऊ ॥
आवा सो भल अवसर पाई * कहेसि नीति रावणहिं बुझाई ॥
ज्ञानकथा दशमुख न सुहानी * तब आहिराइ बात कह आनी ॥
करिवर नाद हृदय असगुनेऊ * प्रभु दुहुँ लाग हृदय पट बुनेऊ॥
अब यहि कहौं सो सहजउपाई * जेहि यह मूल समूलनशाई" ॥
दोहा-यह विचारि बोलेउ सचिव, सुनहु दनुजकुलराउ ॥
धीर धरहु संशय विगत, कहहुँ सो करिय उपाउ ॥ १५३॥

नरांतकका संग्राम.

अक्षादिकन सुनत बल दूना * कस सुरारि मन मानहु ऊना॥
सचिववचन सुनिदशमुखकहई *अब हमरे कुल को भट अहई॥
अपने मनमहँ करहु विचारा * हैनारान्तक तनय तुम्हारा ॥
मूल अमुक्त माहिं भा जोई * दियो बहाइ मरा नाहिं सोई ॥
शम्भुप्रसाद ताहि कछु भयऊ * पुर निहवावल नृप ता दयऊ ॥
कोटिबहत्तर एक प्रभाऊ * राजा प्रजा भेद नाहिं काऊ ॥
दूत पठाय बुलावहु ताही * जीतिहिसो रिपु रणके माही ॥
दनुज अधीश चतुर चर पठवौ * धरहु धीर चित चिंता घटवौ ॥
दोहा-तासु मंत्र सुनि दशवदन, हृदय प्रमोद अमान ॥
धूम्रकेतु कहँ बोलि ढिग, समुझायउसनमानि ॥ १५४ ॥
धूम्रकेतु तुम परम सयाना * लै ममपाती करहु पयाना ॥
वसत जहाँ नारान्तक राजा * तहाँ न तात अवरकर काजा॥
अवसर पाइ हेतु समुझाई * सपदि ताहि लै आनौ भाई ॥
आयसु पाइ चारु तहँ गवना *यहसुनिविहँसिकहेउअहिदवना

१ संदेह । २ योद्धा । ३ अत्यंतप्रसन्न ।

काकनाथ यह गाथ सुहाई * मोसन तात कहहु समुझाई ॥
नारान्तक उत्पत्ति यथाविधि * पुर विहवावल गा कवनीसिधि॥
सुमिरिकाकपति उर अवधेशा * मनप्रसन्न कर कह काकेशा ॥
अति सुन्दर शुचि यह संवादू * चित थिर करि सुनियेउरगादू ॥
दोहा--नख चौगुण वसु ऊन तहँ, सत्त अकाश मिलाइ ॥
इतने निशिचर एक दिन, मे रावणपुर आइ ॥ १५५ ॥
पुरमहँ उपजे खल इक साथा * तब सुनि हर्षा निशिचर नाथा॥
निजगुरु बोलि चरण शिरनाई * बूझा मुदित सो कलश धराई ॥
भृगुनन्दन तब तेहिसन कहेऊ * आजु बाल सब मूलन भयऊ ॥
सत्य कहत दशमुख तुमपाहीं * भये आजु जे तव पुर माहीं ॥
तेसुत सब निजनिजपितुघाती * मुख देखत सुन सुर आराती ॥
घर राखे धनसहित विनाशा *होइ अवशि नाहिं उबरन आशा ॥
शुक्र वचन सुनि डरे निशाचर * कह करिये अति वाद परस्पर॥
निश्चय कीन्ह प्रसव शिशुआजू *सौंपिय सिन्धुहिं और न काजू॥
दोहा-सर्पादि करहु सबकाजयह, लावहु बाल बटोर ॥
राखे होई हानि अति, कह दशवदन बहोर ॥१५६॥
सेवक दशमुख आयसु पाई * धाये तुरत चरण शिरनाई ॥
रावण आयसु नगर पुकारी *सुनहु सकल पुर नर अरु नारी॥
आज अभुक्तमूल भये बालक * डारहु सागर सब कुलघालक ॥
बौरे सबनि बाल इकठाई * भावीवश मधुमाखी नाई ॥
पाय अधार वृक्ष वट बोरा * पावन लगे क्षीर चहुँ ओरा ॥
पीवत क्षीर अब्द भर साती * पुष्ट भये खल निशिचर जाती ॥
पुनि सब एक संग तहँ जाई * सुरसरि संगम भा जेहि ठाई ॥
तहँ शिव मन्दिर परमसुहावा * सबनिविलोकिमुदितशिरनावा
छंद-शिरनाइ मुदित विलोकि शिव मंदिर सुहावन पावनम् ॥
कछु दिन रहे तहँ सकल पुनि उठिचले सुन अहिदावनम् ॥

१ गरुड़ । २ बैरी । ३ बालक । ४ शीघ्र । ५ आज्ञा । ६ दूध ।

रावणपुरी ते दिशाप्राची कोश शतरस चलिगये ॥
बैठे जलधिमहँ पाइ थल वर शंभु चरणनचितदये ॥२१॥
दोहा-जानत नाहिं उत्पत्ति निज, मनमहँ करत विचार ॥
गेतेहि ढिग चाकर विदित, रविते छठवीं बार ॥१५७॥
हरिअरिगुरुनिजशिष्यनचीन्हा* करतप्रणाम आशिषादीन्हा ॥
कहिनिजनाम सबनिसमुझावा* कुलगुरु जाना विनय सुनावा ॥
निज उत्पति बूझी शिरनाई * भृगुनन्दनसों सकल सुनाई ॥
सुनत अपन वृत्तान्त लजाने *लखिरुख भृगुनायक सन्माने ॥
करा प्रतोष मंत्र गुरुदीन्हा * शिक्षा पाइ गमन तिन कीन्हा ॥
ज्ञान लहेउ सब संशयत्यागी * भे विरंचि पद सब अनुरागी ॥
निराहार बैठे इक आसन * वर्ष सहस तप कियउरगासन ॥
श्वास धार कृत वर्ष हजारा * रहे ऊर्ध्व मुख विना अहारा ॥
दोहा-एकपाद पुहुमी दये, अपर अंग अनयास ॥
सबल पुष्टतनु मन हरष, स्वप्नेहु भूँख न प्यास ॥१५८॥
तप अतिउग्र विचार विधाता * तिन ढिग गमने मुखमुसकाता ॥
हंसारूढ कमंडलु हाथे * श्वेत मुकुट शुचि चारिउ माथे ॥
आनन चारि नयन वसु नीके * चारिउ भाल भस्म शुभटीके ॥
उपमामय प्रभु सब जगअयना* भाष्यो दयासदन वरवयना ॥
माँगहु वर जो सब मनभावा * सुनेउसबनिविधिपदशिरनावा ॥
नाथ चहत हम यह वरदाना * हमहिं न कोउ जीतै मैदाना ॥
एवमस्तु विधि कहेउ विचारी * आनपाणि नहिं मृत्यु तुम्हारी ॥
न किहेउनकबहुँ लराई ॥
दोहा-जो तेहिसन करिहौ समर, मरिहौ वचन प्रमान ॥
पानिधान ॥१५९॥
दियउ नरांतक कहँ वरदाना र उर ध्याना
तिनसन वरंभ्रा

१ पूर्व । २ शुक्र । ३ शत्रु । ४ समाधान । ५ पृथ्वी । ६ कठिन । ७ दधिबल । ८ हर्ष

सुनिविधिगिरासबानिकहस्वामी * देहुँ एक वर अन्तर्यामी ॥
देवासुर संग्रामहि माहा * जीतहिं हम यह वर सुरनाहा ॥
असकहि रहे दनुज शिरनाई * तिनसन कहेउ विरंचि बुझाई॥
तुम अजीत सब सन सब भाँती * वानर भालु त्यागि दुइ जाती॥
यहि विधि सब कहँदै वरदाना * ब्रह्मलोक गये ब्रह्म सुजाना ॥
विधितै लहि वर तिन सुख बाढा * लागे करन बहुरि तप गाढा ॥
दोहा–गिरा गिरीश समेत सब, जपहिं निरन्तर नाम ॥
जोरि युगल कर एक पद, निशिदिन आठौ याम ॥१६०॥
विनु प्रयास ठाढे सब भाई * क्षुधा[1] तृषा[2] निद्रा बिसराई ॥
गुण सहस्र संवत सब ऐसे * गये बीति प्रथमहिं तप जैसे ॥
सबन शीश पुनि अवनी दीन्हा * उभय चरण ऊरध कहँ कीन्हा॥
जोरेकर निरोध कर श्वासा * जपहिं मंत्र शंकर वर आसा ॥
मुनिगण तिनकर साधन देखी * मन महँ मानतसकुच विशेषी॥
हरिइच्छा बल हृदय विचारी * निरखिचले मुनि जपत पुरारी॥
अयुत अब्द बीते खगनायक * भे प्रसन्न शिव जनसुखदायक॥
चढे वरद[3] हिमसुता[4] समेता * आये तिनतट कृपानिकेता ॥
दोहा–बोले तिनहिं प्रशंसि शिव, माँगहु वर मन भाव ॥
नारान्तक करि दण्डवत, बोला सुन सुरराव ॥ १६१ ॥
मैं तप कीन्ह दरश तव लागी * नाथदीन जनचित अनुरागी ॥
अब माँगत आवत मोहिं लाजा * ठाढरहा कहि निशिचरराजा ॥
माँगु सकुचतजिअसहर कहेऊ * नारांतक तब माँगत भयऊ ॥
मोहिं विभव[5] अस देहु गुसाँई * भूप प्रजा नहिं परहुँ लखाई ॥
पुर अनयास[6] सबहिं ममनाथा * यह कहिं रहा जोरि युगहाथा ॥
एवमस्तु कहि हर सुर ईशा * गवने भवन सहित वागीशा ॥
शिवप्रसाद नारांतक पावा * अंतरिक्षपुर सपदि बसावा ॥
पुर विहवावलकी रुचिराई * कहत कछू क तुमसन गाई ॥

१ भूख । २ पियास । ३ बैल । ४ पार्वती । ५ ऐश्वर्य । ६ बेपरिश्रम ।

दोहा-ऋतु रवि दूने कोटिसो, भवन बसे इक ठोर ॥
जातरूप मय नग जडित, अति शोभित चहुँ ओर॥१६२॥
योजन ढाई शत चकलाई * चौंसठ कोस उतंग सुहाई ॥
दुर्गम दुर्ग जलधि चहुँ फेरा * विस्मय विश्वकर्म्म मन घेरा ॥
चारि दुवार कुलिश पट रूरे * गढ भीतर चौहट निधि पुरे ॥
वणिक पद्म धन तुच्छबखाना * वन उपवन सरिता सर नाना ॥
वसत प्रजा पुर सवन अपारा * नारातक गढ मध्य सँभारा ॥
षोडशकोश कोट चहुँ ओरा * मणि माणिक लागे नहिं थोरा॥
हय गज रथ खच्चर समुदाई * कहिनजाइ खग मृग विपुलाई॥
कोटि बहत्तर एकै साथा * विद्या पढन लगे खगनाथा ॥
दोहा-हरि प्रेरित तेहि काल महँ, दधि बल पहुँचा आय ॥
पुर विह्वावल निरखिसो, कछुदिनरहा लुभाय ॥ १६३ ॥
भावीवश निशिचर सँग कीड़ा * वर्ष एक पढ सुनहु मुनीशा ॥
गुरु इकबार कहेउ रिसियाई * हतिहँसितैं आपन गुरुभाई॥
विनु अघ[2] सुनिदधिबलगुणशापा* विदा माँगि गमना करिदापा[3] ॥
मारग मिले देवऋषि तेही * गहे सुकंठ सुवन पग नेही ॥
लखि अशीश दै बूझा तेही * दधिबल कवन काजगएजेही॥
तब नारांतकपुर प्रभुताई * दधिबल नारदमुनिहि सुनाई ॥
सुनी निशाचर संपति भारी * रहे ब्रह्मसुत हृदय विचारी ॥
क्षणक देवऋषि कीन्ह गुमाना * बार बार सुमिरे भगवाना ॥
दोहा-दधिबलते नारद कहेउ, सुनहु तात चितलाइ ॥
तनु धरि जेहि हरिभक्ति नहिं, जन्मवादिजगजाइ ॥ १६४ ॥
यह विचारि भजु रामहिं ताता * उपजेउ सुनत ज्ञानमुनिबाता॥
ऋषि पद परशि आशिषा पाई * कपिपति सुत गमने हर्षाई ॥
सपदि कीश तव पहुँचा जहँवाँ * पयोनिधिमध्यरुचिरगिरितहँवाँ
धवलागिरि तेहि नाम सुहावा * सुभग देखि कपिवर मनभावा॥

१ नारान्तक । २ पाप । ३ क्रोध । ४ नारद । ५ सुग्रीवसुत दधिबल । ६ वृथा । ७क्षीरसागर ।

गौरि गिरीश सुमिरि गणराई * कीन्ह निवास बैठ हरषाई ॥
नारदताहि देइ उपदेशा * गये विरंचिहि धाम खगेशा ॥
उत दशमुखसुत विद्यापाई * जहाँतहाँकी विविध लराई ॥
बिन्दुनामइक निशिचरआहा * सो खल रहा वितलथलमाहा ॥
सो०-अति रणधीर जुझार, चढे शक्रपर बलिविपुल ॥
कीन्हेउ समर अपार, अब्द एक श्रुति सन्त कह ॥ ११ ॥
सप्तकोटि निशिचर सँग ताके *असित मेरु सम खल भटबाँके॥
सुनासीर कोपेउ इक बारा * सब कहँ समर मध्य संहारा ॥
भाजि बिन्दु केवल गृह गयऊ * तासु नारिनिशिचर सुखदयऊ॥
सब निशि भोगकरा खल पापी * उपजे बहु बालक परतापी ॥
सप्तकोटि सुत नाना नामा * सुन्दर वंक सकल बलधामा ॥
कोटि बहत्तर तनया जाके * लाजहिं मृगलोचन लखिताके ॥
तिनमहँ बिन्दुमती इक सुन्दरि * नभचारिनि रतिरूप निरन्तरि॥
निरखि बिन्दुनिजमनअनुमाना* नाहिनारांतकसमकोउ आना ॥
दोहा-यह विचारि चितबिन्दु तब, नारान्तकहि बुलाइ ॥
बिन्दुमती आदिक सुता, सुन्दर साज सजाइ ॥ १६५ ॥
सकल सुता इक संग विवाहीं *यथायोग्य जेहि कहँ जसचाहीं॥
नारांतक सबसेन समेता * करिविवाह फिरगयउ निकेता[3] ॥
पुर विहवावल कीन्हबसेरा * प्रजासहित सुख करत घनेरा॥
जोतिय चहिय विबुध गृह भाई * सो भावीवश निशिचर पाई ॥
नारि पतिव्रत जेहिघरमाहीं * तेहि प्रतापनिज अमरडराहीं ॥
बिन्दुमती विद्या समताता * बुधजनसभा चरित विख्याता ॥
नारांतक उत्पति मैं गावा *सुन खगेश पुनि चरित सुहावा॥
पुनि पुनि हरि हर पद शिरनाई* गुरुसन सुनेउँ सो कहेउँ बुझाई
दोहा-चारन दशमुखको तुरत, मगचालि पहुँचो जाय ॥
ग्रामान्तर योजन युगल, ठाढ भयउ हर्षाय ॥ १६६ ॥

१ इन्द्र । २ ढेठा । ३ घर ।

तेहि मारुतदिशि कानन भारी * पर्णलेत देखेउ तहँ बारी ॥
सकुचि समीप जाइ भा ठाढा * बूझेसि ताहि धीर धरि गाढा ॥
कवन रीति यहि पुर महँ भाई * तरुपर चढत भूपसुतआई ॥
चार वचन सुनि सो मुसकाना * कवन नगर तुम बसत अयाना ॥
नारांतक नृपकै यह बारी * तेहिकर सेवक मैं लघुचारी ॥
धूम्रकेतु तेहि उतर न दीन्हा * कछुडरि पुनिनिजमारगलीन्हा ॥
लिये कनकघट सुखमा पूरी * बारिलेन आई तियरूरी ॥
देखि भयउ तेहि संशय भारी * बूझा सत्य कहहु सुकुमारी ॥
दोहा--तुम्हरे पुर कह चोरि नहिं, रानी कहहु स्वभाव ॥
आइउ तुम जलभरन कहँ, बोलेउ त्याग डराव ॥ १६७ ॥
दूतवचन सुनि निशिचर चरी * बोली हँसि करि एकहि बेरी ॥
नारातक दासिनकी दासी * हम ताकी दासी विश्वासी ॥
सदा भरैं यहि सागर पानी * यहँ आवहिं केहि कारणरानी ॥
कहिहउ और काहु अस बाता * पैहहु मार मुष्टिका लाता ॥
असकहि गवनी लै जल नारी * तिनसँग धूम्रकेतु पगधारी ॥
गढभीतर कीन्हेसि पैसारी * निरखे बिपुल कूप सर बारी ॥
नाना गज रथ खच्चर घोरा * फिरत बिलोकत पुर चहुँ ओरा ॥
अन्तगढ तेहि चारि दुवारा * तहाँ न चर पावहिं पैसारा ॥
छंद--पावत नहीं पैसार चरगति द्वारलगि फिरि आयऊ ।
यहि भाँति रावण दूत घटिका युगल दिवस गँवायऊ ॥
मनमहँ बिसूरत ठाढ़ चौहट मध्यसो जब रहि गयो ।
निशिचर निकंदन होनलागि विधितेहिइकअवसरदयो १२ ॥
सो०--गमने भूपति द्वार, नृत्य करन इक कौतुकी ॥
लीन्ह धार तेहिं मार, गढ इमि कीन्ह प्रवेश चर ॥ १२ ॥
बैठेउ सभा नारातक जाई * कोटि बहत्तर संयुत भाई ॥
व्योम तीनि रसगुण वसु एका * अंकरीति लिखि गुणी विवेका ॥

१ वृक्ष । २ स्वर्णकलश । ३ बहुत । ४ तालाब । ५ देखत । ६ नाश । ७ ब्रह्मा । ८ नट--विशेष तमाशा करनेवाले ।

बन्दीजन नट कौतुक करहीं *प्रतिदिन कविकोविद उच्चरहीं॥
रावण दूत सभा सो देखी * मनमहँ चकृत भयो विशेषी ॥
तब चारण मन अस अनुमाना * कोटि बहत्तर रूप न आना ॥
भूषण वसन सुआसन ओहा * देखि सुखद चारण मनमोहा ॥
याम दिवसगत अवसर पावा * नारांतककहँ शीश नवावा ॥
दीन्ह पत्रिका पद शिरनाई * कुशल तासु बूझी हर्षाई ॥
दोहा--नारांतक निज कुशल कहि, बूझा दशमुख हेतु ॥
समाचार गढ़ लंककर, वर्णेउ दूत सचेतु ॥ १६८ ॥
चरभाषित नारान्तक सुनेऊ *क्षणकमाहिं निजकारण गुनेऊ॥
पुनि पत्री निशिचरपति बाँची * मानी चार बात सब साँची ॥
उठ्यो सभाते हृदय रिसाई * गा निजभवन शोच[1] सरसाई ॥
बिन्दुमती कहँ बाँचि सुनाई * पितुपर भीर पत्रिका आई ॥
समाचार सुनि कह तेइ नारी * तुम जनि करहु रामसन रारी ॥
गहहु चरण पिय अकसर जाई *रसन सफलकरि विनयसुनाई॥
माँगि भक्ति वरप्रेम दृढ़ाई * निर्भय राज्य करहु गृह आई ॥
नारिवचन तेहि मनहिं न भावा * तब उठि कोटद्वार खलआवा ॥
दोहा–कहत बजाव निशान घन, सजहु सेन चतुरंग ॥
जन्मभूमि जावा चहहुँ, पितु चारनके संग ॥ १६९ ॥
आयसु दीन्ह नरान्तक राजा * लगे निशाचर सजन समाजा ॥
अमित वाजि[3] गज[4] उष्टर नाना * रथ खच्चर खेचर बहु याना ॥
नाना अस्त्र शस्त्र गहिपानी * निशिचरअनी[5] नजाइबखानी ॥
जय सब संयुत साज सजाई * विविध निशान हने हर्षाई ॥
कन्त जात निश्चय जियजानी * बिंदुमतीनिजचित
राम विरोध न यहि कल्याना * महूँ संग अब कर
भूषण वसन सुअंग बना

१ निदान । २ अधिक । ३ घोड़ा । ४ हाथी । ५ सेना

दोहा-दशमुखसुत सुनि तियवचन, हृदयपरमसुखमानि ॥
कहेउचलहु सबसखिनसह, प्रभुहितछाँड़ि गलानि॥ १७० ॥
सुनि पति वचन नारि हर्षानी * चली संग ले सखी सयानी ॥
ले दल नारान्तक पग धारा * अमितसेनको कहिसकपारा ॥
बुधजन कहत सुनहु खगराजा * अयुत[1] सतावन बाजत बाजा ॥
धूम्रकेतु कहँ ढिग सँग लीन्हें * अतिआतुर गमना रिसकीन्हें ॥
चलत शकुन मग ताहि न होई * गनइ न मृत्यु विवश शठसोई ॥
तासु पयान जानि दिगपाला * जियमहँ संशय करत विशाला ॥
कोल कूर्म अहिपति[2] अतिडरहीं * पुनि पुनि रामचरणचितधरहीं ॥
समुझि रामबल संशय त्यागी * सुर दिगेश प्रभुपद अनुरागी ॥
दोहा-नारान्तक लंका तुरत, दल समेत नियरान ॥
दिग योजन दल रहेउ जब, सुनु मुनीशसज्ञान ॥ १७१ ॥
इहाँ कृपालु रमेश खरारी * असित जलदसमसेननिहारी ॥
प्रभु सर्वज्ञ नीति हित सेतू * सचिव बोलिकह रघुकुलकेतू ॥
सखा विलोकहु दक्षिण ओरा * गर्जत घन आवतनाहिं थोरा ॥
उमा राम सब अन्तर्यामी * चरित हेतु बूझा अस स्वामी ॥
रामवचन सुनि दशमुख भ्राता * कहहँसि गहिप्रभुपदजलजाता ॥
देव देव नाहिं दल जलवाहा * अहहि नरान्तक निशिचरनाहा
विहवावल पुर वसत गुसाँई * पठवा तेहि दशकन्ध बुलाई ॥
आवत धूम्रकेतु चर संगा * करत कुलाहल[3] नाद उतंगा ॥
दोहा-तेहिसँग गुणीअनेक प्रभु, गावत हनत निशान ॥
सेन संग चतुरंग[4] खल, डोलत विविध निशान ॥ १७२ ॥
यह प्रभाव तेहि सुनि भगवाना * विहँसे प्रभु बल बुद्धिनिधाना ॥
पाइ राम रुख पवनकुमारा * उठे हर्षि हिय गर्जि प्रचारा ॥
सहित लषण प्रभुपद शिरनाई * धाये कहि जय जय रघुराई ॥
वातजात निशिचर समुदाई * देखि सपदि ढिग पहुँचे जाई ॥

१ सत्तावनहजार । २ शेषनाग । ३ हल्ला । ४ रथारूढ़, गजारूढ़, अश्वारूढ़, पदचर

कटकटाइ गर्जै अति भारी * देखे इमि आवत वनचारी ॥
बूझेउ दूतहि निशिचर त्राता * यह आवत धावत को भ्राता ॥
स्वर्ण शैल विकराल शरीरा * गर्जत प्रलय जलद सम वीरा ॥
तब नारान्तक सन कह दूता * यहै पवनसुत बली अकूता ॥
दोहा–सिन्धु लाँघि लंकहि दहेसि, पुनि हति अक्षकुमार ॥
कालनेमि कहँ मारिमग, लावा मेरु उपार ॥१७३॥
पुनि अहिरावण सह परिवारा * पैठि पताल सदल संहारा ॥
लै आवा तापस दोउ भाई * आवत अब तव ढिगसोइ धाई॥
यहिकर भुजबल अहै अपारा * सुनि रिसान दशकण्ठकुमारा ॥
चाप चढ़ाइ सुधारेसि बाना * तजन न पाव गहेउ हनुमाना ॥
सो शर धनुष तोरि कपि डारा* पुनि रिसाय उर मुष्टिक मारा ॥
परा दशानन सुत महि कैसे * मिश्र रसातलगे गिरि जैसे ॥
पवनपूत बल लूम पसारा * कोटिन रथ गहि तापर डारा ॥
रथ सारथी चूर्णसम भयऊ * विधिवश तेहिकर प्राणनगयऊ।
दोहा–एकदण्ड अति विकल खल, रह भूतल धुनि माथ ॥
पुनि शठ उठा सँभारि तनु, धायउ धनु धरि हाथ ॥१७४॥
छाँडेसि अगणितसायक कोपी * क्षण इक कीश कटक गा तोपी॥
रामप्रताप प्रभंजन जाया * करगहि अरिशर तोरिबहाया ॥
देखि पवनसुतकी प्रभुताई * वर्षत सुमन विबुध झरिलाई ॥
जय जय पिंगलाक्षसुरभाषा * सुनि दशकन्धतनयमनमाषा॥
नारान्तक अति हृदय रिसाई * कपि तट पहुँचा आतुर धाई ॥
कहकलकीश जोकछुबल धरहू * मोसन मल्लयुद्ध रण करहू ॥
गावहिं विबुध तोर भुजजोरा * निजउर सहुइक मुष्टिकमोरा ॥
लागत ठाढ रहै जो वानर * तौ जानहुँ तव भुजबल आगर॥
सो०–हरि सुनि ताकर बात, रामदूत रिसि रोंकि उर ॥
अति सकोप मुसक्यात, क्षणक ठाढ सम्मुख रहेउ॥१३॥

तासु प्रीति प्रभुसन कही, मगन भये भगवंत ॥ ४१ ॥
कुलिशहुँ चाह कठोर अति, कोमल कुसुमहु चाहि ॥
चित खगेश रघुनाथ अस, समुझिपरै कहु काहि ॥ ४२ ॥

पुनिकृपालु लियबोलि निषादा * दीन्हेउ भूषण वसन प्रसादा ॥
जाहु भवन मम सुमिरण करहू * मन क्रम वचन धर्म अनुसरहू ॥
तुम मम सखा भरत सम भ्राता * सदा रहहु पुर आवत जाता ॥
वचन सुनत उपजा सुखभारी * परेउ चरण लोचन भरिवारी ॥
चरणकमल उरधारि गृह आवा * प्रभुप्रभाव परिजनहिं सुनावा ॥
रघुपति चरित देखि पुरवासी * पुनि पुनि कहहिंधन्यसुखरासी ॥
राम राज्य बैठे त्रयलोका * हर्षित भयउ गयउ सब शोका ॥
बैर न कर काहूसन कोई * रामप्रताप विषमता खोई ॥

दोहा–वर्णाश्रम निज निज धरम, निरत वेदपथ लोग ॥
चलहिं सदा पावहिं सुखहिं, नहिं भय शोक न रोग ॥ ४३ ॥

दैहिक[1] दैविक[2] भौतिक[3] तापा * रामराज्य नहिं काहुहिं व्यापा ॥
सब नर करहिं परस्पर प्रीती * चलहिं सुधर्म निरत श्रुतिनीती ॥
चारिउ चरण धर्म्म जगमाहीं * पूरि रहा स्वप्नेहु अघ नाहीं ॥
रामभक्तिरत नर अरु नारी * सकल परमगतिके अधिकारी ॥
अल्पमृत्यु नहिं कवनिउँ पीरा * सब सुंदर सब निरुज शरीरा ॥
नहिं दरिद्र कोउ दुखी न दीना * नहिं कोउ अबुध न लक्षणहीना ॥
सब निर्दम्भ धर्म रत धरणी * नरअरु नारि चतुर शुभकरणी ॥
सब गुणज्ञ सब पण्डित ज्ञानी * सब कृतज्ञ नहिं कपट सयानी ॥

दोहा–रामराज्य विहँगेश सुनु, सचराचर जगमाहिं ॥
काल कर्म स्वभाव गुण, कृत दुख काहुहि नाहिं ॥ ४४ ॥

भूमि सप्त सागर मेखला * एक भूप रघुपति कोशला ॥
भुवन अनेक रोमप्रति जासू * यह प्रभुता कछु बहुत न तासू ॥

१ दैहिक कही आध्यात्म देहसम्बन्धीतामें दो भेदहैं, एक बाह्यज्वर मिथ्या भाषणादि. पुनि एकअन्तर, काम क्रोध, लोभ, मात्सर्य इत्यादि । २ अधिदैवत जो देवतोंकरके विघ्नहोय पाला, पत्थर, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, वज्रपातादि । ३ अधिभूत जो जीवनकरके पीडित होय ।

सो महिमा समुझत प्रभुकेरी * यह वर्णत हीनता घनेरी ॥
यह महिमा खगेश जिन जानी * फिरियहचारिततिनहुँरतिमानी॥
सो जाने कर फल यह लीला * कहहिंमहामुनिसुमतिसुशीला॥
रामराज्य कर सुख सम्पदा * वरणि नसकहिंफणीशशारदा॥
सब उदार सब परउपकारी * द्विजसेवकसब नर अरु नारी ॥
एकनारि व्रत रत नरझारी * ते मन वच क्रमपतिहितकारी॥
दोहा–दण्ड यतिनकर भेद जहँ,नर्तक नृत्य समाज ॥
जीतहिं मनहिं सुनिय अस, रामचन्द्रके राज ॥४५॥
फूलहिं फलहिं सदा तरुकानन * रहहिं एकसँग गज पंचानन ॥
खग मृग वैर सहज बिसराई * सबनि परस्पर प्रीति बढाई ॥
कूजहिं खग मृग नानावृन्दा * अभयचरहिंवनकरहिंअनन्दा॥
शीतलसुरभि पवन वह मन्दा * गुंजत अलि लेचलु मकरन्दा ॥
लता विटप मांगे फल द्रवहीं * मनभावते धेनु पय स्रवहीं ॥
शशिसम्पन्न सदा रह धरणी * त्रेता भइ सतयुगकी करणी ॥
प्रगटे गिरि नाना मणि खानी * जगदात्मा भूप पहिचानी ॥
सरिता सकल वहैं वर वारी * शीतल अमल स्वाद सुखकारी॥
सागर निज मर्य्यादा रहहीं * डारहिंरत्न तटनि नर लहहीं ॥
सरसिजसंकुल सकल तड़ागा * अतिप्रसन्नदशादिशा विभागा ॥
दोहा–विधु[11]महि पूर पियूषन[12], रवि तप जित नहिं काज ॥
माँग वारिद[13] देहिं जल, रामचन्द्रके राज ॥४६॥
कोटिन वाजपेयि प्रभु कीन्हें * अमित दान विप्रनकहँ दीन्हें ॥
श्रुतिपथपालक धर्मधुरन्धर * गुणातीत अरु भोग पुरन्दर ॥
पति अनुकूल सदा रह सीता * शोभाखानि सुशील विनीता ॥
[illegible] न्धु प्रभुताई * सेवति चरणकमलमन लाई ॥
यद्यपि गृह सेवक सेवकिनी * सब प्रकार सेवा विधि लीनी॥
निजकर परि[14]चर्याकरहीं * रामचन्द्र आयसु अनुसरहीं

१ वन । २ सिंह । ३ सुगंधित । ४ भ्रमर । ५ रस । ६ डालैं । ७ गाय । ८ दूध । ९ धान्ययुक्त । १० कम
११चन्द्र । १२ किरणामृत । १३ मेघ । १४ टहल ।

जेहिविधि कृपासिन्धुसुखमानहिं * सोइसियसेवाविधिउरआनहिं
कौशल्यादि सासु गृह माहीं * सेवहिं सबै मान मद नाहीं ॥
उमा रमा ब्रह्माणि वन्दिता * जगदम्बा सन्ततमानिन्दिता ॥
दोहा–जाकी कृपा कटाक्ष सुर, चाहत चितवनि सोइ ॥
रामपदारविन्दरत, रहति स्वभावहिं सोइ ॥४७॥
सेवहिं सानुकूल सब भाई * रामचरण रति प्रीति सुहाई ॥
प्रभुपदकमल विलोकत रहहीं * कबहुँकृपालुहमहिं कछु कहहीं॥
राम करहिं भ्रातन पर प्रीती * नाना भाँति शिखावहिं नीती ॥
हर्षित रहहिं नगरके लोगा * करहिंसकलसुरदुर्लभ भोगा ॥
अहंनिशिविधिहिमनावतरहहीं * श्रीरघुवीरचरण रति चहहीं ॥
दुइ सुत सुन्दर सीता जाये * लव कुश वेद पुराणन गाये ॥
दोउविजयीविनयीअतिसुन्दर * हरिप्रतिबिंब मनहुँ गुणमंदिर॥
दुइ दुइ सुत सब भ्रातन केरे * भये रूप गुणशील घनेरे ॥
दोहा–ज्ञान गिरा गोतीत अज, माया गुण गोपार ॥
सोइ सच्चिदानन्द घन, कर नरचरितअपार ॥४८॥
प्रातकाल सरयू करि मज्जन * बैठहिं सभासंग द्विज सज्जन ॥
वेद पुराण वसिष्ठ बखानहिं * सुनहिंरामयद्यपि सबजानहिं॥
अनुजन संयुत भोजन करहीं * देखि सकलजननीसुखभजहीं॥
भरत शत्रुहन दोनों भाई * सहित पवनसुत उपवन जाई ॥
पूछहिं बैठि रामगुण गाहा * कहहनुमान सुमतिअवगाहा ॥
सुनतविमलगुणअतिसुखपावहिं * बहुरिबहुरिकैविनयसुनावहिं ॥
सबके गृह गृह होय पुराना * रामचरित सुन्दर विधिनाना ॥
नर अरु नारिरामगुणगावहिं * करहिंदिवसनिशिजातनजानहिं
दोहा–अवधपुरी वासिन्ह कर, सुख सम्पदा समाज ॥
सहसशेष नहिं कहि सकहिं, जहँ नृप राम विराज ॥४९॥
नारदादि सनकादि मुनीशा * दर्शन लागि कोसलाधीशा ॥

१ चरणकमल । २ रात दिन । ३ भीति । ४ इन्द्रियोंसे परे । ५ भाइन । ६ माता । ७ निर्मल । ८ हजार शेषनाग

दिनप्रति सकल अयोध्या आवहिं * देखि नगर विराग बिसरावहिं ॥
रत्नजटित मणि कनक अटारी * नाना रंग रुचिर गच ढारी ॥
पुर चहुँपास कोट अतिसुंदर * रचे कँगूरा रंग रंग वर ॥
नव गृह सुन्दर निकर बनाई * जनु दूसरि अमरावति आई ॥
माहि बहुरूप रुचिरगचकाँचा * जो विलोकि मुनिवर मनराँचा ॥
धवल धाम ऊपर नभचुम्बत * कलशमनहु शशिरविद्युतिनिन्दत
बहुमणि रचित झरोखन भ्राजैं * गृह गृह प्रति मणि दीप विराजैं ॥
छंद–मणि दीपराजहिं भवन भ्राजहिं देहरी विद्रुम रची ॥
सुंदर मनोहर मंदिरायत अजिर अति फटिकन खची ॥
मणिखंभ भीति विरंचि विरचित कनकमणि मरकतरचे ॥
प्रति द्वार द्वार कपाट पुरट बनाय बहु वज्रन खचे ॥ १८ ॥
दोहा–चारु चित्रशाला अमित, गृह गृह रचे बनाइ ॥
रामधाम जो निरखत, मुनि मन लेत चुराइ ॥ ५० ॥
सुमनवाटिका सबहिं लगाई * विविध भाँति करि यतनबनाई ॥
लता ललित बहुभाँति सुहाई * फूलहिं सदा वसन्तकि नाई ॥
गुंजत मधुकर मुखर मनोहर * मारुत त्रिविध सदा बहसुंदर ॥
नाना खग बालकन जिआये * बोलत मधुर उड़ात सुहाये ॥
मोर हंस सारस पारावत * भवननपर शोभा अति पावत ॥
जहँ तहँ देखहिं निज परिछाहीं * बहुविधि पूजहिं नृत्य कराहीं ॥
शुक सारिका पढावहिं बालक * कहहु राम रघुपति जनपालक ॥
राजद्वार सबही विधि चारू * वीथी चौहट रुचिर बजारू ॥
छंद–बाजार रुचिर न बनै वर्णत वस्तु बिनुगथ पाइये ॥
जहँ भूप रमानिवास तहँकी सम्पदा किमि गाइये ॥
बैठे बजाज सराफ वणिक अनेक मनहुँ कुबेरते ॥
सब सुखी सब सुचारित्र सुन्दर नर युवा शिशु जरठते ॥ १९ ॥
दोहा–उत्तरदिशि सरयू बहै, निर्मल जल गम्भीर ॥

१ भृंगा । २ अँगनाई । ३ हीरा । ४ सन्दर । ५ भ्रमर । ६ वायु । ७ बोलाई । ८ सुन्दर । ९ अमूल्य ।

बाँधे घाट मनोहर, स्वल्प पंक[1] नाहिं तीर ॥ ५१ ॥
दूर फराक रुचिर सो घाटा * चहँ जलपियहिं बाजिगजठाटा॥
पनिघट परम मनोहर नाना * तहाँ न पुरुष कराहिं अस्नाना ॥
राजघाट सबही विधि सुन्दर * मज्जहिं तहाँ बरणचारिउ नर ॥
तीर तीर देवनके मन्दिर * चहुँदिशि तिहिंके उपवन सुंदर॥
कहुँ कहुँ सरिता तीर निवासी * वसहिं ज्ञानरत मुनि संन्यासी॥
जहँ तहँ तुलसीवृन्द सुहाये * बहुप्रकार सब मुनिन लगाये ॥
पुर शोभा कछु वरणि न जाई * बाहर नगर परम रुचिराई ॥
देखत पुरी अखिल[3] अघभागा * वन उपवन वापिका तड़ागा ॥
छंद–वापी तड़ाग अनूप कूप मनोहरायत सोहई ॥
सोपान सुन्दर नीर निर्मल देखि सुर मुनि मोहई ॥
बहु रंग कंज अनेक खग कूजहिं मधुप गुंजारहीं ॥
आराम रम्य पिकादि खग रव मनहुँ पथिक[4] हँकारहीं॥२०॥
दोहा–रमानाथ जहँ राजा, सो पुर वरणि न जाइ ॥
अणिमादिक सुख सम्पदा, रही अवधपुर छाइ ॥ ५२ ॥
जहँ तहँ नर रघुपतिगुणगावहिं* बैठि परस्पर इहै शिखावहिं ॥
भजहु प्रणतप्रतिपालक रामहिं * शोभाशीलरूप गुणधामहिं ॥
जलज[5]विलोचन श्यामलगातहिं* पलकनयन इव सेवकत्रा[6]तहिं ॥
धृत[7] शर रुचिर चाप तूणीर[8]हिं * सन्त कंजवन रवि रण धीरहिं ॥
काल कराल व्याल खगराज[9]हिं * नमत राम अकाम ममताजहिं॥
लोभ मोह मृगयूथ किरातहिं *मनसिज[10] करि[11] हरिजनसुखदातहिं
संशय[12] शोकनिबिडतम[13]भानु[14]हिं * दनुजगहन वनदहन कृशानु[15]हिं ॥
जनकसुता समेत रघुवीरहिं * कस न भजहु भंजनभवभीरहिं॥
बहुवासना मशकहिम[16]राशिहिं * सदाएकरसअज[17]अविनाशिहिं ॥
मुनिरंजन[18] भंजन महि भारहिं * तुलसिदासके प्रभुहि उदारहिं ॥
दोहा–इहि विधि नगर नारि नर, करहिं रामगुणगान ॥

१ कीच । २ घांडे । ३ सम्पूर्ण । ४ मुसाफिर । ५ कमलनयन । ६ रक्षक । ७ धारणकिये हैं । ८ तरकस । ९ गरुड । १० कामदेव ११ हाथी । १२ भ्रम । १३ अतिसघनअन्धकार । १४ श्रीसूर्यनारायण । १५ अग्नि । १६ पालोंकीराशि । १७ अजन्मा । १८ आनन्दकर्त्ता

सानुकूल सन्तत रहत, सब पर कृपानिधान ॥ ५३ ॥
जबते राम प्रताप खगेशा * उदित भयउ अतिप्रबलदिनेशा ॥
पूरि प्रकाश रह्यो तिहुँ लोका * बहुतन सुख बहुतन मन शोका ॥
जिनहिं शोक तेहि कहौं बखानी * प्रथम अविद्या निशा सिरानी ॥
अघ उलूक जहँ तहाँ लुकाने * काम क्रोध कैरव सकुचाने ॥
विविध कर्म गुण काल स्वभाऊ * ये चकोर सुख लहहिं नकाऊ ॥
मत्सर मान मोह मद चोरा * इनकहँसुखनाहिंकवनिहुँ ओरा ॥
धर्म तड़ाग ज्ञान विज्ञाना * ये पंकज विकसे विधि नाना ॥
सुख सन्तोष विराग विवेका * विगत शोक ये कोक अनेका ॥
दोहा–यह प्रताप रवि जासु उर, जब प्रभु करहिं प्रकाश ॥
पाछिल बाढहिं प्रथमजे, कहेते पावहिं नाश ॥ ५४ ॥
भ्रातन सहित राम इक बारा * संग परमप्रिय पवनकुमारा ॥
सुन्दर उपवन देखन गयऊ * सबतरु कुसुमितपल्लवनयऊ ॥
जानि समय सनकादिक आये * तेज पुंज गुण शील सुहाये ॥
ब्रह्मानन्द सदा लय लीना * देखत बालक बहु कालीना ॥
धरे देह जनु चारिउ वेदा * समदरशी मुनिविगतविभेदा ॥
आशावसन व्यसन नहिं तिनहीं * रघुपतिचरितहोइ तहँ सुनहीं ॥
तहाँ रहे सनकादि भवानी * जहँघटसम्भवमुनिवर ज्ञानी ॥
रामकथा मुनि बहु विधि वरणी * ज्ञान योगपावक जिमिअरणी ॥
दोहा–देखि राम मुनि आवत, हर्षि दण्डवत कीन्ह ॥
स्वागत पूँछी पीत पट, प्रभु बैठन कहँ दीन्ह ॥ ५५ ॥
कीन्ह दण्डवत तीनिउँ भाई * सहित पवनसुतसुख अधिकाई ॥
मुनिरघुपतिछबिअतुलविलोकी * भयेमग्नमन सकत न रोकी ॥
श्यामलगात सरोरुह लोचन * सुंदरतामन्दिर भवमोचन ॥
कटक रहे निमेष न लावहिं * प्रभु करजोरे शीश नवावहिं ॥

कुमुदिन । २ चकचकई । ३ तदात्मक ब्रह्माकारवृत्ति एकरस अखंड । ४ दशोंदिशा । ५ अगस्त्यमुनि । ६

कर गहि प्रभु मुनिवर बैठारे * परम मनोहर वचन उचारे ॥
आजु धन्य मैं सुनहु मुनीशा * तुम्हरे दरश जाहिं अघ खीशा ॥
बडे भाग्य पाइय सतसंगा * बिनहिं प्रयास होहिं भवभंगा ॥
दोहा–सन्त संग अपवर्ग कर, कामी भव कर पंथ ।
कहहि सन्त कवि कोविद, श्रुति पुराण सद्ग्रन्थ ॥ ५६ ॥
सुनि प्रभुवचन हर्षि मुनिचारी * पुलकगात स्तुति अनुसारी ॥
जय भगवन्त अनन्त अनामय[2] * अनघ[3] अनेक एक करुणामय ॥
जय निर्गुण जय जय गुणसागर * सुखनिधान तिहुँलोकउजागर ॥
जय इन्दिरारमण जय भूधर * अनुपमअजअनादिशोभाकर ॥
ज्ञाननिधान अमान मानप्रद * पावन सुयश पुराण वेद वद ॥
तज्ञ कृतज्ञ अज्ञता भंजन * नाम अनेक अनाम निरंजन ॥
सर्व सर्वगत सर्व उरालय * वसहुसदाहमकहँ प्रतिपालय ॥
द्वंद्व विपति भवफंद विभंजन * हृद वसु राम काम मद गंजन ॥
दोहा–परमानन्द कृपायतन, तुम परिपूरणकाम ।
प्रेमभक्ति अनपावनी, देहु हमहिं श्रीराम ॥ ५७ ॥
देहु भक्ति रघुपति अनपावनि * त्रिविध तापभव[10] दाप[11] नशावनि ॥
प्रणत[12] काम सुरधेनु कल्पतरु * होइ प्रसन्न प्रभु दीजै यह वरु ॥
भववारिधि कुंभज[13] रघुनायक * सेवकसुलभ सकलसुखदायक ॥
मनसम्भव[14] दारुण दुखदारय * दीनबन्धु समता विस्तारय ॥
आस त्रास ईर्षादि निवारक * विनयविवेक विरति विस्तारक ॥
भूप मौलि मणि मण्डन धरणी * देहु भक्ति संसृति सरि तरणी ॥
मुनि मन मानस हंस निरंतर * चरणकमलवन्दित अज शंकर ॥
रघुकुलकेतु सेतु श्रुतिरक्षक * काल कर्म स्वभाव गुणभक्षक ॥
तारण तरण हरण सब दूषण * तुलसिदासप्रभु त्रिभुवन भूषण ॥
दोहा–बार बार अस्तुति करि, प्रेम सहित शिरनाय ।
ब्रह्मभवन सनकादिगे, अति अभीष्ट वरपाय ॥ ५८ ॥

१ मोक्ष । २ षट्विकारते रहित । ३ पापरहित । ४ लक्ष्मीपति । ५ परमतत्वरूप परमतत्ववत्ता । ६ सबकी करणीके जाननहार । ७ मायातरहित । ८ नाशकर्त्ता । ९ कृपाके स्थान । १० संसार । ११ दुःख । १२ शरण । १३ अगस्त्यमुनि । १४ उत्पन्न ।

सनकादिक विधिलोक सिधाये * भ्रातन रामचरण शिरनाये ॥
पूँछत प्रभुहिंसकलसकुचाहीं * चितवहिं सबमारुतसुतपाहीं ॥
सुना चहहिंप्रभुमुखकर वाणी * जो सुनि होयसकलभ्रमहानी ॥
अन्तर्यामी प्रभु सब जाना * पूँछत कहा कहहु हनुमाना ॥
जोरि पाणि तब कह हनुमंता * सुनिये दीनबन्धु भगवन्ता ॥
नाथ भरत कछु पूँछन चहहीं * प्रश्न करत मन सकुचतअहहीं॥
तुम जानहु कपि मोर स्वभाऊ * भरतहि मोहिं न कछू दुराऊ ॥
सुनिप्रभुवचनभरतगहिचरणा * सुनियनाथप्रणतारति हरणा ॥
दोहा–नाथ न मोहिं संदेह कछु, स्वप्नेहु शोक न मोह ॥
केवल कृपा तुम्हारि प्रभु, चिदानन्द संदोह ॥५९॥
करौं कृपानिधि एक ढिठाई * मैं सेवक तुम जन सुखदाई ॥
संतनकी महिमा रघुराई * बहुविधि वेद पुराणन गाई ॥
श्रीमुख पुनि तुम कीन्हबडाई * तिन्हपरप्रभुहिंप्रीतिअधिकाई ॥
सुना चहौं प्रभु तिन्हकरलक्षण * कृपासिन्धु गुणज्ञान विचक्षण ॥
सन्त असन्त भेद बिलगाई * प्रणतपाल मोहिंकहिय बुझाई॥
सन्तनके लक्षण सुनु भ्राता * अगणित श्रुतिपुराण विख्याता॥
सन्त असन्तनकी अस करणी * जिमिकुठारचन्दन आचरणी ॥
काटे परशु मलय सुनु भाई * निज गुण देइ सुगन्ध बसाई ॥
दोहा–ताते सुर शीशन चढत, जगवल्लभ श्रीखण्ड ॥
अनल दाहि पीटतघनहिं, परशु वदन यह दण्ड ॥६०॥
विषय अलंपट शीलगुणाकर * परदुखदुखसुख सुख देखेपर ॥
सम अद्भुत रिपु विमदविरागी * लोभामर्ष हर्ष भय त्यागी ॥
कोमल चित दीननपर दाया * मन वच क्रम ममभक्तअमाया॥
सबहिं मानप्रद आपु अमानी * भरत प्राणसम मम ते प्रानी ॥
विगतकाम मम नाम परायन * शान्तविरक्तविदितमुदितायन॥
शीतलता सरलता मयत्री * द्विजपदप्रेम धर्म जनु यंत्री ॥

१ समूहसमुद्रहो। २ प्रवीण। ३ करता। ४ प्रिय। ५ चन्दन। ६ रहित। ७ लीन। ८ आनंदके स्थान।

यह सब लक्षण बसहिं जासु उर * जानेहु तात संत संतत फुर ॥
शम दम नियम नीतिनहिं डोलहिं * परुषवचनकबहूँ नहिंबोलहिं ॥
दोहा–निन्दा अस्तुति उभय सम, ममता मम पद कंज ॥
ते सज्जन मम प्राणप्रिय, गुणमन्दिर सुखपुंज ॥ ६१ ॥
सुनहु असन्तन केर स्वभाऊ * भूलेहु संगति करिय न काऊ ॥
तिनकर सँग सदा दुखदाई * जिमि कपिलहिं घालै हरहाई ॥
खलन हृदय अतिताप विशेषी * जरहिं सदा परसम्पति देखी ॥
जहँ कहुँ निन्दा सुनहिं पराई * हर्षहिं मनहुँ परी निधिपाई ॥
काम क्रोध मद लोभ परायन * निर्दय कपटी कुटिल मलायन[3] ॥
वैर अकारण सब काहूसों * जोकर हित अनहित ताहूसों ॥
झूठै लेना झूठै देना * झूठै भोजन झूठ चबेना ॥
बोलहिं मधुरवचन जिमि मोरा * खाहिं महा अहिहृदय कठोरा ॥
दोहा–परद्रोही परदाररत, परधन परअपवाद ॥
ते नर पामर[4] पापमय, देह धरे मनुजाद ॥ ६२ ॥
लोभै ओढन लोभै डासन * शिश्नोदर पर यमपुर त्रासन ॥
काहूकी जो सुनहिं बड़ाई * श्वास लेहिं जनु जूड़ी आई ॥
जब काहूकी देखहिं विपती * सुखी होहिं मानहु जगनृपती ॥
स्वारथरत परिवार विरोधी * लम्पट काम लोभअतिक्रोधी ॥
मात पिता गुरु विप्र न मानहिं * आपु गयेअरुघालहिं आनहिं ॥
करहिं मोहवश द्रोह परावा * सतसंगति हरि भक्ति न भावा ॥
अवगुणसिन्धु मन्दमति कामी * वेद विदूषक[11] परधनस्वामी ॥
विप्रद्रोह परद्रोह विशेषी[12] * दम्भ[13] कपट[14] जियधरे सुवेषी ॥
दोहा–ऐसे अधम मनुज खल, कृतयुग त्रेता नाहिं ॥
द्वापर कछुक वृन्द[15] बहु, होइहैं कलियुग माहिं ॥ ६३ ॥
[16]परहित सरिस धर्म नहिं भाई * परपीडा सम नहिं अधमाई ॥
निर्णय सकल पुराण वेदकर * कहेउँ तातजानहिं कोविदनर ॥

१ दोनों । २ परायाद्रव्य । ३ पापोंकेस्थान । ४ नरपशु । ५ राक्षस । ६ लीन । ७ ईर्षा । ८ कुकर्म । ९ अल्पबुद्धि । १० परस्त्रीरत । ११ निंदक । १२ अत्यंतकर । १३ ठगनार्थ अनेक भेषधरना । १४ अन्तर और प्रकट और । १५ समूह । १६ गैरको तन मन धनसे सहारा देना ।

नर शरीर धरि जो पर पीरा * करहिं ते सहहिं महा भवभीरा ॥
करहिं मोहवश नर अघ नाना * स्वारथ रत परलोक नशाना ॥
कालरूप मैं तिनकहँ ताता * शुभ अरुअशुभकर्मफलदाता॥
अस विचारि जो परम सयाने * भजहिं मोहिं संसृतदुख जाने ॥
त्यागहिं कर्म शुभाशुभदायक * भजैं मोहिं सुरनर मुनिनायक॥
सन्त असन्तनके गुण भाषे *ते न परहिं भव जिन लखिराखे॥
दोहा–सुनहु तात मायाकृत, गुण अरु दोष अनेक ॥
गुण यह उभय न देखिये, देखिय सो अविवेक ॥६४॥
श्रीमुखवचन सुनत सबभाई * हर्ष प्रेम नहिं हृदय समाई ॥
करहिं विनय अति बारहिं बारा* हनूमान हिय हर्ष अपारा ॥
पुनि रघुपति निजमन्दिर गये * इहिं विधिचरितकरतनितनये॥
बार बार नारद मुनि आवहिं * चरित पुनीत रामकर गावहिं ॥
नित नवचरित देखिमुनिजाहीं * ब्रह्मलोक सब कथा कहाहीं ॥
सुनिविरंचिअतिशयसुखमानहिं*पुनिपुनितातकरहुगुणगानहिं ॥
सनकादिक नारदहिं सराहहिं * यद्यपिब्रह्मनिरत मुनि आहहिं ॥
सुनि गुणगान समाधि बिसारी* सादर सुनहिं परम अधिकारी॥
दोहा–जीवनमुक्ति ब्रह्मपर, चरित सुनहिं तजि ध्यान ॥
जेहरि कथा न करहिं रति, तिनके हृदय पषान ॥६५॥
एक बार रघुनाथ बुलाये * गुरु द्विज पुरवासी सब आये ॥
बैठे गुरु द्विज वर मुनि सज्जन * बोले वचन भक्त भय भंजन ॥
सुनहु सकल पुरजन मम वानी* कहौं न कछु ममताउर आनी॥
नहिं अनीति नहिंकछुप्रभुताई * सुनौ करहु जो तुमहिं सुहाई ॥
सोइ सेवक प्रीतम मम सोई * मम अनुशासन मानै जोई ॥
ति कछु भाषौं भाई * तो मोहिंबरजेहु भय बिसराई ॥
बडे भाग्य मानुष तनु पावा * सुरदुर्लभ सदग्रन्थन गावा ॥
साधन धाम मोक्षकर द्वारा * पाइन जे परलोक सँवारा ॥

बोरसागर । २ ब्रह्मा । ३ प्रीति । ४ पत्थर । ५ अपनपौ । ६ आज्ञा । ७ शरीर

दोहा–सो परत्र दुख पावई, शिर धुनि धुनि पछिताइ ॥
काळहि कर्म्महिं ईश्वरहि, मिथ्या दोष लगाइ ॥ ६६ ॥

यहि तनुकर फल विषयन भाई * स्वर्गहु स्वल्प अन्त दुखदाई ॥
नर तनु पाइ विषय मन देहीं * पलटि सुधाते शठ विष लेहीं ॥
ताहि कबहुँ भल कहै नकोई * गुंजा गहहि परस मणि खोई ॥
आकर[1] चारि[2] लाख चौरासी * योनिनभ्रमत जीवअविनासी ॥
फिरत सदा मायाके प्रेरे * काल कर्म स्वभाव गुण घेरे ॥
कबहुँक करि करुणानरदेही * देत ईश बिनु हेतु सनेही ॥
नर तनु भव वारिधि[3] कहँ बेरे[4] * संमुख मरुत[5] अनुग्रह मेरे ॥
कर्णधार सद्गुरु दृढ़ नावा * दुर्लभ साजसुलभ करि पावा ॥

दोहा–जो न तरै भवसागरहिं, नर समाज अस पाइ ॥
सोकृतनिन्दक[6] मन्दमति, आतमहनगतिजाइ ॥ ६७ ॥

जोपरलोक इहाँ सुख चहहू * सुनिममवचनहृदयदृढ गहहू ॥
सुलभ सुखद यह मारग भाई * भक्ति मोरि पुराण श्रुतिगाई ॥
ज्ञान अगम प्रत्यूह[7] अनेका * साधन कठिन नमनमहँ टेका ॥
करत कष्ट बहु पावत कोई * भक्तिहीन प्रिय मोहिं न सोई ॥
भक्तिस्वतंत्र सकल सुखखानी * विन सतसंग न पावहिं प्रानी ॥
पुण्यपुंज बिन मिलहिं न संता * सतसंगति संसृति कर अंता ॥
पुण्य एक जगमहँ नहिं दूजा * मन क्रम वचन विप्र पद पूजा ॥
सानुकूल तिहिंपर सब देवा * जो तज कपट करै द्विज सेवा ॥

दोहा–औरौ एक गुप्त मत, सबहिं कहौं कर जोरि ॥
शंकर भजन विना नर, भक्ति न पावै मोरि ॥ ६८ ॥

कहहु भक्तिपथ कवन प्रयासा * योग न मख जप तप उपवासा ॥
सरलस्वभाव[8] न मन कुटिलाई * यथालाभ सन्तोष सदाई ॥
मोर दास कहाइ नर आशा * करहि तो कहहु कहा विश्वासा ॥
बहुत कहौं का कथा बढाई * इहि आचरण वश्य मैं भाई ॥

१ रत्ती । २ चारिखानि-जरायुज, उद्भिज्ज, अंडज ऊष्मज । ३ संसारसागर । ४ जहाज । ५ पवन । ६ कृतनिन्दक कही जो काहूते नीकि करणीकरै और वह न मानै । ७ विघ्न । ८ दम्भ, पाखण्ड, कपट, छलछिद्र, ईर्षा इनते रहित

वैर न विग्रह आश न त्रासा * सुखमय ताहि सदा सब आसा ॥
अनारम्भ अनिकेत अमानी * अनघ अरोष दक्ष विज्ञानी ॥
प्रीति सदा सज्जन संसर्गा * तृण सम विषय स्वर्ग अपवर्गा ॥
भक्ति पक्षता नहिं शठताई * दुष्ट कर्म सब दूरि विहाई ॥
दोहा–मम गुणग्राम नाम रत, गत ममता मद मोह ॥
ताकर सुख सोइ जानै, परानंद सन्दोह ॥ ६९ ॥
सुनत सुधासम वचन रामके * सबन्हि गहे पद कृपाधामके ॥
जननि जनक गुरु बन्धु हमारे * कृपानिधान प्राणते प्यारे ॥
तन धन धाम राम हितकारी * सबविधि तुमप्रणतारति हारी ॥
अस शिख तुम विनु देइ नकोऊ * मातु पिता स्वारथ रत ओऊ ॥
हेतु रहित सब विधि उपकारी * तुम तुम्हार सेवक असुरारी ॥
स्वारथ मीत सकल जगमाहीं * स्वप्नेहु कोउ परमारथ नाहीं ॥
सबके वचन प्रेमरस साने * सुनि रघुनाथ हृदय हर्षाने ॥
निज निज गृह गए आयसु पाई * वर्णत प्रभुकी गिरा सुहाई ॥
दोहा–उमा अवधवासी नर, नारि कृतारथ रूप ॥
ब्रह्मसच्चिदानन्द घन, रघुनायक जहँ भूप ॥ ७० ॥
एक बार वसिष्ठ मुनि आये * जहाँ राम सुखधाम सुहाये ॥
अति आदर रघुनायक कीन्हा * पद पखारि चरणोदक लीन्हा ॥
राम सुनहु मुनि कह करजोरी * कृपासिन्धु विनती इक मोरी ॥
देखि देखि आचरण तुम्हारा * होत मोह मम हृदय अपारा ॥
महिमा अमित वेद नहिं जाना * मैं केहि भाँति कहौं भगवाना ॥
उपरोहिती कर्म अति मन्दा * वेद पुराण सुमृतिकर निन्दा ॥
जब न लेउँ तबहीं विधि मोहीं * कहा लाभ आगे सुत तोहीं ॥
परमात्मा ब्रह्म नर रूपा * होइहैं रघुकुल भूषण भूपा ॥
दोहा–तब मैं हृदय बिचार किय, योग यज्ञ जप दान ॥
जेहि नित करिय सो पाइये, धर्म न इहिसम आन ॥७१॥

१ पापरहित । २ भगवान् कहीं षड्भगयुक्त ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, वैराग्य, मोक्ष ।

जप तप नियम योग व्रत धर्मा * श्रुति स्वभाव नानाविधिकर्मा ॥
ज्ञान[1] दया दम[2] तीरथ मज्जन * जहँलगि धर्म कहे श्रुतिसज्जन ॥
आगम निगम पुराण अनेका * पढे सुने कर फल प्रभु एका ॥
तव पद पंकज प्रीति निरंतर * सब साधनकर फल यहसुंदर ॥
छूटै मल कि मलहिके धोये * घृत कि पाव कोउ वारि विलोये ॥
प्रेमभक्ति जल बिनु रघुराई * अभ्यन्तर मल कबहुँ न जाई ॥
सोइ सर्वज्ञ तज्ञ[3] सोइ पंडित * सोइ गुणज्ञ विज्ञान अखंडित ॥
दक्ष सकल लक्षण युत सोई * जाके पद सरोज रति होई ॥
दोहा—नाथ एक वर माँगौं, मोहिं कृपा करि देहु ॥
जन्म जन्म प्रभुपद कमल, कबहुँ घटै जनि नेहु ॥ ७२ ॥
असकहि मुनिवसिष्ठगृह आये * कृपासिन्धुके मन अतिभाये ॥
हनूमान भरतादिक भ्राता * संग लिये सेवक सुखदाता ॥
पुनि कृपालु पुर बाहर गयऊ * गज रथ तुरँग मँगावत भयऊ ॥
देखि कृपा करि सकल सराहे * दिये उचित जिन्ह जिन्हजोचाहे
हरण सकलश्रम प्रभु श्रमपाई * गये जहाँ शीतल अमराई ॥
भरत दीन्ह निज वसन डसाई * बैठे प्रभु सेवहिं सब भाई ॥
मारुतसुत[4] मारुत तव करई * पुलकि गात लोचन जलभरई ॥
हनूमान सम को बड़ भागी * नहिं कोउ रामचरण अनुरागी ॥
गिरिजा जासु प्रीति सेवकाई * वार वार प्रभु निज मुख गाई ॥
दोहा—तेहि अवसर मुनि नारद, आये करतल वीन ॥
गावन लागे राम गुण, कीरति सदा नवीन ॥ ७३ ॥
मामवलोकय[5] पंकज लोचन * कृपा विलोकनि शोचविमोचन ॥
नीलतामरस[6] श्याम काम आरि * हृदय कंज मकरंद मधुपहरि ॥
यातुधान[7] वरूथ बल गंजन * मुनि सज्जन रंजन अघभंजन ॥
भूसुर[8] नवशशि वृन्दवलाहक[9] * अशरण शरण दीनजन गाहक ॥
भुजबल विपुल भार महि खंडित * खर दूषण विराध वधपण्डित ॥

१ ज्ञानमें दो भेद एक शास्त्रजन्य दूसरा आत्मज्ञान । २ शुद्धमनइंद्रियनको जीतना । ३ तत्त्ववेत्ता । ४ पवनात्मज—हनूमान ५ मेरी ओर देखो । ६ नीलकमल । ७ दानव । ८ ब्राह्मण । ९ मेघ ।

रावणारि सुख रूप भूपवर * जयदशरथकुलकुमदसुधाकर॥
सुयश पुराणविदित निगमागम* गावत सुरमुनि सन्तसमागम॥
कारुणीक वाली मद खंडन *सब विधि कुशल कोशलामंडन॥
कलिमल मथननाम ममताहन* तुलसिदासप्रभुपाहिप्रणतजन॥
दोहा–प्रेम सहित मुनि नारद, वर्णि राम गुणग्राम ॥
शोभासिन्धु हृदय धरि, गये जहाँ विधि धाम ॥ ७४ ॥
गिरिजा सुनहु विशद[1] यह कथा* मैं सब कही मोरि मति यथा ॥
रामचरित शत कोटि अपारा * श्रुति शारदा न वरणै पारा ॥
राम अनन्त अनन्त गुणानी * जन्म कर्म अगणित नामानी ॥
जलसीकर महिरज गणिजाहीं *रघुपति चरितनवरणिसिराहीं ॥
विमलकथा यहहरिपददायिनि * भक्तिहोइसुनिअतिअनपायिनि
उमा कहेउँ सोइ कथा सुहाई * जो भुशुण्ड खगपतिहि सुनाई॥
कछुक रामगुण कहेउँ बखानी अबका कहौं सो कहहु भवानी ॥
सुनि शुभ कथा उमा[2] हर्षानी * बोली अति विनीत मृदुवानी ॥
धन्य धन्य मैं धन्य पुरारी * सुनेउँ राम गुण भव भयहारी॥
दोहा–तुम्हरी कृपा कृपायतन, अब कृतकृत्य[3] नमोह ॥
जानेउँ राम प्रभाव प्रभु, चिदानन्द सन्दोह ॥ ७५ ॥
नाथ तवानन[4] शशि[5] स्रवत, कथा सुधा[6] रघुवीर ॥
श्रवणपुटन[7] मन पानकरि, नहिं अघात मतिधीर ॥ ७६ ॥
राम चरित जे सुनत अघाहीं * रस विशेष जाना तिन्ह नाहीं॥
जीवन्मुक्त महामुनि जेऊ * हरि गुण सुनत अघात न तेऊ॥
भवसागर चह पार जो पावा * राम कथा ताकहँ दृढ़ नावा ॥
विषयिनकहँ पुनि हरिगुणग्रामा* श्रवणसुखद अरुमनविश्रामा॥
श्रवणवंत अस को जगमाहीं * जाहि न रघुपति कथा सुहाहीं॥
ते जड़जीव निजातम[8]घाती *जिनहिं न रघुपति कथासुहाती॥
रामचरित मानस तुम गावा * सुनि मैं नाथ परमसुख पावा ॥

१ अतिपावन–उज्ज्वल । २ पार्वती । ३ कृतार्थ । ४ सुख । ५ चन्द्रमा । ६ अमृत । ७ कान । ८ अपने अत्माको नाशकरनेवाला

तुम जु कही यह कथा सुहाई * काकभुशुण्डि गरुड़ प्रतिगाई ॥
दोहा--बिरंति ज्ञान विज्ञान दृढ, रामचरण अति नेह ॥
वायसतनु रघुपति भगति, मोहिं परम संदेह ॥ ७७ ॥
नर सहस्रमहँ सुनहु पुरारी * कोउ इक होइ धर्म व्रतधारी ॥
धर्म शील कोटिन महँ कोई * विषय विमुख विराग रत होई ॥
कोटि विरक्त मध्य श्रुति कहई * सम्यकज्ञानसुकृतकोइ लहई ॥
ज्ञानवन्त कोटिनमहँ कोई * जीवन्मुक्त सुकृत कोइ होई ॥
तिनसहसनमहँ सब सुखखानी* दुर्लभ ब्रह्म निरत विज्ञानी ॥
धर्म शील विरक्त अरु ज्ञानी * जीवन्मुक्त ब्रह्म पर प्रानी ॥
सबते सो दुर्लभ सुरराया * रामभक्ति रत गत मद माया ॥
सो हरिभक्ति काक किमि पाई * विश्वनाथ मोहिं कहहु बुझाई ॥
दोहा--रामपरायण ज्ञानरत, गुणागार मतिधीर ॥
नाथ कहहु केहि कारण, पायउ काक शरीर ॥ ७८ ॥
यह प्रभुचरित पवित्र सुहावा * कहहु कृपालु काक किमिपावा॥
तुम केहिभाँति सुना मदनारी* कहहु मोहिं यह कौतुक भारी॥
गरुड महाज्ञानी गुणराशी * हरि सेवकअतिनिकटनिवासी॥
सो केहि हेतु काकसन जाई * सुनी कथा मुनि निकरविहाई ॥
कहहु कवन विधि भा सम्वादा * दोउ हरिभक्त काक उरगादा ॥
गौरि गिरा सुनि सरल सुहाई * बोले शिव सादर सुखपाई ॥
धन्य सती पावनि मति तोरी * रघुपति चरण प्रीति नहिंथोरी॥
सुनहु परमपुनीत इतिहासा * जोसुनि होइ सकलभ्रमनासा॥
उपजहि रामचरण विश्वासा *भवनिधि तर नर विनहि प्रयासा
दोहा--ऐसे प्रश्न विहँगपति, कीन्ह काकसन जाइ ॥
सो सब सादर कहतहौं, सुनहु उमा चित लाइ ॥ ७९ ॥
मैं जिमि कथा सुनी भवमोचनि*सोप्रसंग सुनुसुमुखिसुलोचनि ॥
प्रथम दक्षगृह जब अवतारा * सती नाम तब रहा तुम्हारा ॥

१ वैराग्य । २ शम्भु । ३ संदेह । ४ गरुड । ५ वाणी । ६ काकभशुण्डि

दक्ष यज्ञ तव भा अपमाना * तुम अति क्रोध तजे तहँ प्राना॥
मम अनुचरन[1] कीन्ह मख भंगा * जानहु तुम सो सकल प्रसंगा[2] ॥
तब अतिशोच भयउ मन मोरे * दुखित भयउँ वियोग[3] प्रियतोरे॥
सुन्दर गिरि वन सरित[4] तडागा * कौतुक देखत फिरौं विभागा ॥
गिरि सुमेरु उत्तर दिशि दूरी * नील शैल इक सुन्दर भूरी ॥
तासु कनक[5]मय शिखर सुहाये * चारि चारु[6] मोरे मन भाये ॥
तेहिपर इक इक विटप[7] विशाला * वट पीपर पाकरी रसाला[8] ॥
शैलोपरि[9] सुन्दर सर[10] सोहा * मणि सोपान[11] देखि मन मोहा ॥
दोहा–शीतल अमल मधुर जल, जलज[12] विपुल[13] बहुरंग ॥
कूजत कल रव हंस गण, गुंजत नाना भृंग ॥ ८० ॥
तेहि गिरि रुचिर बसै खग सोई * तासु नाश कल्पांत न होई ॥
मायाकृत गुण दोष अनेका * मोह मनोज आदि अविवेका ॥
रहेउ व्यापि समस्त जग माहीं * तेहि गिरिनिकट कबहुँ नहिंजाहीं
तहँबासि हरिहिभजैजिमिकागा * सो सुन उमा सहित अनुरागा ॥
पीपर तरुतर ध्यान सो धरई * जाप योग पाकर तर करई ॥
आँब छाहँ करि मानस पूजा * तजि हरि भजनकाज नहिं दूजा
वटतर कह हरिकथा प्रसंगा * आवहिं सुनहिं अनेक विहंगा[14] ॥
रामचरित विचित्र विधि नाना * प्रेम सहित करु सादर गाना ॥
सुनहिं सकलमति विमलमराला * बसहिं निरंतर जो जेहिकाला ॥
जब मैं जाइ सो कौतुक देखा * उर उपजा आनन्द विशेषा ॥
दोहा–तब कछु काल मराल[15] तनु, धरि तहँ कीन्ह निवास ॥
सादर सुनि रघुपति चरित. पुनि आयउँ कैलास ॥ ८१ ॥
गिरिजा कहेउँ सोसब इतिहासा * मैं जेहि समय गयउँ खगपासा
अब सो कथा सुनहु जेहि हेतू * गयउ काक पहँ खगकुलकेतू ॥
जब रघुनाथ कीन्ह रण क्रीडा * समुझत चरित होत मोहिंव्रीडा[16]॥
इंद्रजीत कर आपु बँधावा * तब नारद मुनि गरुड़ पठावा ॥

१ गणन । २ इतिहास । ३ विक्षेप । ४ नदी । ५ स्वर्णके । ६ पवित्र । ७ वृक्ष । ८ आँब । ९ पर्वतकें ऊपर । १० तालाब । ११ सीढी । १२ कमल । १३ अनेक । १४ पक्षी । १५ हंस । १६ लज्जा ।

बंधन काटि गयउ उरगादा * उपजा हृदय प्रचण्ड विषादा ॥
प्रभु बन्धन समुझत बहु भाँती * करत विचार उरग आराती ॥
व्यापक ब्रह्म विरज[1] वागीशा * माया मोह पार परमीशा[2] ॥
सो अवतार सुनेउँ जगमाहीं * देखा सो प्रभाव कछु नाहीं ॥
दोहा–भवबन्धनसे छूटहिं, नर जपि जाकर नाम ॥
खर्व[3] निशाचर बाँधेऊ, नागफाँस सोइ राम ॥ ८२ ॥
नानाभाँति मनहिं समुझावा * प्रकट न ज्ञान हृदय भ्रम छावा ॥
खेद[4] खिन्न मन तर्क बढाई * भयउ मोहवश तुम्हरी नाई ॥
व्याकुल गयउ देवऋषि[5] पाहीं * कहेसि जो संशय निजमनमाहीं
सुनिनारदहि लागि अति दाया * सुनु खग प्रबल रामकी माया ॥
जो ज्ञानिन्ह कर चित अपहरई * भारिआई विमोह बश करई ॥
जेहि बहु बार नचावा मोही * सो व्यापी विहंगपति तोही ॥
महामोह उपजा मन तोरे * मिटहि न वेगि कहे खग मोरे ॥
चतुरानन[6] पहँ जाहु खगेशा * सोइ करहु जो होहि निदेशा ॥
दोहा–असकहि चले देवऋषि, करत राम गुणगान ॥
हरिमाया बल वर्णत, पुनि पुनि परमसुजान ॥ ८३ ॥
तब खगपति विरंचिपहँ गयऊ * निज सन्देह सुनावत भयऊ ॥
सुनि विरंचि रामहिं शिरनावा * समुझि प्रताप प्रेम उर छावा ॥
मनमहँ करहिं विचार विधाता * मायावश कवि कोविद ज्ञाता ॥
हरि मायाकर अमित प्रभावा * विपुल बार जो मोहिं नचावा ॥
अग[7] जगमय[8] जग[9] ममउपजाया * नहिं आश्चर्य मोह खगराया ॥
पुनि बोले विधि गिरा सुहाई * जानु महेश राम प्रभुताई ॥
वैनतेय[10] शंकर पहँ जाहू * तात अनत पूँछहु जनि काहू ॥
तहाँ होइ तव संशय हानी[11] * चलाविहँगपति सुनिविधिवानी ॥
दोहा–परमातुर सुविहंगपति, तब आयउ मम पास ॥
जातरहेउँ कुबेर गृह, उमा रहिहु कैलास ॥ ८४ ॥

१ मायाते परे । २ सर्व ईशनके ईश । ३ अल्प । ४ दुःख । ५ नारद । ६ ब्रह्मा । ७ स्थावर । ८ जगम
९ संसार । १० गरुड । ११ नाश ।

तेइँ मम पद सादर शिरनावा * पुनि आपुन संदेह सुनावा ॥
सुनिताकर पुनीत मृदुवानी * प्रेमसहित मैं कहेउँ भवानी ॥
मिलेउ गरुड मारग महँ मोहीं * कवनि भाँति समुझावौं तोहीं ॥
जब कछुकाल करिय सतसंगा * तब यह होइ मोह भ्रम भंगा ॥
सुनिय तहाँ हरिकथा सुहाई * नानाभाँति मुनिन्ह जो गाई ॥
जेहिमहँ आदि मध्य अवसाना * प्रभु प्रतिपाद्य राम भगवाना ॥
नित हरि कथा होत जहँ भाई * पठवौं तोहिं सुनहु तहँ जाई ॥
जाइहि सुनत सकल सन्देहा * होइहि रामचरण दृढ़ नेहा ॥
दोहा–विनु सतसंग न हरिकथा, तेहि विनु मोह नभाग ॥
मोहगये विनु रामपद, होइ न दृढअनुराग ॥ ८५ ॥
मिलहिंनरघुपति विनुअनुरागा * किये योग जप ज्ञान विरागा ॥
उत्तर दिशि सुन्दर गिरि नीला * तहँरह काकभुशुण्ड सुशीला ॥
राम भक्ति पथ परमप्रवीना * ज्ञानी गुण गृह बहु कालीना ॥
राम कथा सोइ कहै निरंतर * सादर सुनहिं विविधविहंगवर॥
जाइ सुनहु तहँ हरिगुण भूरी * होइहि मोहजनितदुख दूरी ॥
मैं जब सब तेहि कहा बुझाई * चले हर्षि मम पद शिरनाई॥
ताते उमा न मैं समुझावा * रघुपति कृपा मर्म सब पावा ॥
होइहि कीन्ह कबहुँअभिमाना * सो खोवा चह कृपानिधाना ॥
कछु तेहिते पुनि मैं नहिं राखा * खग जानै खगहीकी भाखा ॥
प्रभु माया बलवंत भवानी * जाहि न मोह कवनअसज्ञानी॥

*एक समय कागभुशुंडि दशरथके आँगनमें बाललीला देखरहेथे कि, देखते देखते मोह हुवा तब रामजीके हाथसे पूरी छीनकै भागे. रामजीने मोहसे इनकी ढिठाई देख गरुडका स्मरण किया सो गरुड़ और भुशुंडि दोनोंमें अत्यंत युद्धभया निदान कागभुशुंडिजी भागे और त्रिलोकी में फिरे परन्तु गरुड़ने पीछा नहीं छोड़ा जब फिर रामजीकी शरणमें आये तब रामजीने गरुडको निवारणकर कागभुशुंडिको ज्ञान उपदेश किया वही अभिमान गरुड़को रहा सो कृपानिधानने श्रोता बनायके सो अभिमान दूर किया ॥

१ अन्तर । २ प्रीति । ३ जामेअन्तरनपरै । ४ श्रेष्ठपक्षी । ५ समूह । ६ उत्पन्न । ७ पखेरू ।

दोहा–ज्ञानीभक्त शिरोमणि, त्रिभुवनपतिकर यान ॥
ताहि मोह माया प्रबल, पामर करहिं गुमान ॥८६॥
शिव विरंचि कहँ मोहई, को है बपुरा आन ॥
अस जिय जानि भजहिं मुनि,मायापति भगवान ॥८७॥
गयउ गरुड जहँ बसै भुशुण्डी * मतिअकुण्ठहरिभक्तिअखण्डी॥
देखि शैल प्रसन्न मन भयऊ * माया मोह शोक भ्रम गयऊ ॥
करितड़ाग मज्जन जल पाना * बटतर गयउ हृदय हर्षाना ॥
वृद्ध वृद्ध विहंग तहँ आये * सुनहिं रामके चरित सुहाये ॥
कथा अरम्भ करै सो चाहा * ताही समय गयउ खगनाहा ॥
आवत देखि सकल खगराजा * हर्षेउ वायस सकल समाजा ॥
अतिआदरखगपतिकरकीन्हा * स्वागत पूछि सुआसन दीन्हा ॥
करि पूजा समेत अनुरागा * मधुरवचन बोलेउ तब कागा ॥
दोहा–नाथ कृतारथ भयउँ मैं, तव दर्शन खगराज ॥
आयसु होइ सो करौं अब,प्रभु आयहु केहि काज ॥८८॥

जाका स्तुति सादरहिं, निजमुख कीन्ह महेश ॥८९॥
सुनहु तात जेहिकारण आयउँ * सो सब भयउँ दर्श तव पायउँ॥
देखि परमपावन तव आश्रम * गयउ मोह संशय नाना भ्रम॥
अब श्रीरामकथा अतिपावनि * सदा सुखद दुखपुंजनशावनि॥
सादर तात सुनावहु मोहीं * बार बार विनवौं प्रभु तोहीं ॥
सुनत गरुड़की गिरा विनीता * सरल सप्रेम सुखद सुपुनीता ॥
भयउ तासु मन परम उछाहा * कहै लाग रघुपति गुणगाहा ॥
प्रथमहिं अति अनुराग भवानी *रामचरित सब कहेसिबखानी ॥
पुनि नारद कर मोह अपारा * कहेसि बहुरि रावण अवतारा॥
प्रभु अवतार कथा पुनि गाई *पुनिशिशुचरितकहेसिमनलाई॥
दोहा–बालचरित कहि विविधविधि, मनमहँ परम उछाह ॥

१ वाहन । २ अधमनर । ३ दुःखितजीवी । ४ अबाध्य । ५ आगमन । ६ आज्ञा । ७ दीनयुक्त । ८आनंद

ऋषि आगमन कहेसि पुनि,श्रीरघुवीर विवाह ॥ ९० ॥
बहुरि राम अभिषेक[1] प्रसंगा * पुनि नृप[2]वचन राजरस भंगा ॥
पुरवासिनकर विरह विषादा * कहेसि राम लक्ष्मण संवादा ॥
विपिन[3] गमन केवट अनुरागा * सुरसरि उतरि निवास प्रयागा
वाल्मीकि प्रभुमिलन बखाना * चित्रकूट जिमि बस भगवाना ॥
सचिवा[4]गमन नगर नृपमरणा * भरतागमन प्रेम अति वरणा ॥
करि नृपक्रिया संग पुरवासी * भरत गये जहँ प्रभु सुखरासी ॥
पुनि रघुपति बहुविधिसमुझाये * लै पादुका[5] अवध फिरि आये ॥
भरतरहनि सुरपतिसुत[6] करणी * प्रभु अरु अत्रिभेट पुनिवरणी ॥
दोहा–कहि विराध वध जाहिविधि, देह तजी शरभंग ॥
वर्णि सुतीक्षण प्रेम पुनि, प्रभु अगस्त्य सतसंग ॥ ९१ ॥
कहि दण्डकवन पावनताई * गृध्र मइत्री पुनि तेइँ गाई ॥
पुनि प्रभु पंचवटी कृतवासा * भंजेउ सकल मुनिनकर त्रासा ॥
पुनि लक्ष्मण उपदेश अनूपा * शूर्पणखा जिमि कीन्ह कुरूपा ॥
खर दूषणवध बहुरि बखाना * जिमि सब मर्म दशानन जाना ॥
दशकन्धर मारीच बतकहीं * जेहि विधि भई सकलतेइँकहीं ॥
पुनि माया सीताकर हरणा * श्रीरघुवीर विरह कछु वरणा ॥
पुनि प्रभु गृध्रक्रियाजिमिकीन्हा * वधिकबंधशबरिहिं गतिदीन्हा ॥
बहुरि विरह वर्णत रघुवीरा * जेहिविधि गयउ सरोवर तीरा ॥
दोहा–प्रभु नारद संवाद कहि, मारुत मिलन प्रसंग ॥
पुनि सुग्रीव मिताई, वालि प्राणकर भंग ॥ ९२ ॥
कपिहिं तिलक करि रामकृत, शैल प्रवर्षण वास ॥
वर्णत वर्षा शरदऋतु, राम रोष कपित्रास ॥ ९३ ॥
जेहि विधि कपिपति कीश[7] पठाये * सीताखोज सकलदिशि धाये
विवर[11] प्रवेश कीन्ह जेहि भाँती * कपिन बहोरि मिला सम्पाती ॥
सुनि सब कथा समीरकुमारा[12] * लाँघत भयउ पयोधि अपारा ॥

१ राज्यतिलककी वार्त्ता २ दशरथ । ३ वन । ४ सुमंत । ५ खड़ाऊं । ६ जयन्त । ७ रावण । ८ हनुमान् । ९ सुग्रीव । १० बंदर । ११ गिरिकंदरा । १२ हनुमान् ।

लंका कपिप्रवेश जिमिकीन्हा * पुनिसीतहि धीरज जिमिदीन्हा॥
वन उजारि रावणहिं प्रबोधी * पुर दहि लाँघेउ बहुरि पयोधी॥
आये कपि सब जहँ रघुराई * वैदेहीकी कुशल सुनाई ॥
सेन समेत यथा रघुबीरा * उतरे जाइ वारिनिधि तीरा ॥
मिला विभीषण जेहिविधि आई * सागर निग्रह कथा सुनाई ॥
दोहा–सेतु बाँधि कपिसेन जिमि, उतरे सागर पार ॥
गयो बसीठी वीर वर, ज्यहि विधि बालिकुमार ॥ ९४ ॥
निशिचर कीश लड़ाई, वर्णिसि विविध प्रकार ॥
कुम्भकर्ण घननादकर, बल पौरुष संहार ॥ ९५ ॥
निशिचरनिकर मरण विधिनाना * रघुपति रावणसमर बखाना ॥
रावण वध मन्दोदरि शोका * राज्य विभीषण देव अशोका ॥
सीता रघुपति मिलन बहोरी * सुरन कीन्ह स्तुति करजोरी ॥
पुनि पुष्पकचढ़ि सीय समेता * अवध चले प्रभु कृपानिकेता ॥
जेहि विधि राम नगर नियराये * वायस विशद चरित सबगाये ॥
कहेसि बहोरि राम अभिषेका * पुर वर्णन नृपनीति अनेका ॥
कथा समस्त भुशुण्डि बखानी * जो मैं तुमसन कहा भवानी ॥
सुनि सब राम कथा गुणगाहा * कहत वचन मनपरम उछाहा॥
सो०–गयउ मोर सन्देह, सुनेउँ सकल रघुपति चरित ॥
भयउ रामपद नेह, तव प्रसाद वायस तिलक ॥ २ ॥
मोहिं भयउ अति मोह, प्रभु बन्धन रण महँ निरखि ॥
चिदानन्दसन्दोह, राम विकल कारण कवन ॥ ३ ॥
देखि चरित अति नरअनुहारी * भयउ हृदयमम संशय भारी ॥
सो भ्रम अब मैं हितकरि माना * कीन्ह अनुग्रह कृपानिधाना ॥
जो अति आतप व्याकुल होई * तरुछाया सुख जानै सोई ॥
जो नहिं होत मोहअति मोहीं * मिलतेउँ तातकवनविधितोहीं ॥
सुनतेउँकिमि हरिकथा सुहाई * अतिविचित्र सबविधि तुमगाई॥

१ समुद्र । २ दूत । ३ अंगद । ४ घाम । ५ वृक्षकी छाया ।

निगमागम पुराण मत एहा * कहहिं सिद्ध मुनि नहिं सन्देहा ॥
सन्त विशुद्ध[1] मिलहिं पुनि तेही * चितवहिं राम कृपाकरि जेही ॥
रामकृपा तव दर्शन भयऊ * तव प्रसाद मम संशय गयऊ ॥
दोहा-सुनि बिहंगपति वाणी, सहित विनय अनुराग ॥
पुलक गात लोचन सजल, मन हर्षे अति काग ॥ ९६ ॥
श्रोता सुमति सुशील[2] शुचि[3], कथा रसिक[4] हरिदास ॥
पाइ उमा यह गोप्यमत, सज्जन करहिं प्रकाश ॥ ९७ ॥
बोलेउ कागभुशुण्डि बहोरी * नभगनाथ पर प्रीति न थोरी ॥
सब विधि नाथ पूज्य तुम मेरे * कृपापात्र रघुनायक केरे ॥
तुमहिं न संशय मोह न माया * मोपर नाथ कीन्ह तुम दाया ॥
पठै मोहमिसु खगपति तोहीं * रघुपति दीन्ह बडाई मोहीं ॥
तुम निज मोह कहा खगसाईं * सो नहिं कुछ आश्चर्य गुसाईं ॥
नारद शिव विरंचि सनकादी * जे मुनिनायक आतमवादी ॥
मोह न अंध कीन्ह केहि केही * को जग काम नचाव नजेही ॥
तृष्णा केहि न कीन्ह बौराहा * केहिके हृदय क्रोध नहिं दाहा ॥
दोहा-ज्ञानी तापस शूर कवि, कोविद गुण आगार ॥
केहिके लोभ विडंबना, कीन्ह न यह संसार ॥ ९८ ॥
श्रीमद[5] वक्र न कीन्ह केहि, प्रभुता बधिर न काहि ॥
मृगनयनीके नयनशर, को असलागु न जाहि ॥ ९९ ॥
गुणकृत सन्निपात नहिं केही * को न मान मद व्यापेउ जेही ॥
यौवनज्वर केहिनहिं बलकावा * ममता केहिकर यश न नशावा ॥
मत्सर काहि कलंक न लावा * काहि न शोक समीर डोलावा ॥
चिंता साँपिनि काहि न खाया * को जग जाहि न व्यापी माया ॥
कीट मनोरथ दारु शरीरा * जेहि न लागु घुनको अस धीरा ॥
सुत वित लोक ईर्षणातीनी * केहिकी मतिइन्हकृतन मलीनी ॥
यह सब मायाकृत परिवारा * प्रबल अमित को वरणै पारा ॥

१ विशुद्ध कही विशेषशुद्ध योग, ज्ञान, वैराग्य, इत्यादिक, संयुक्त, श्रीरामानन्य । २ सहनशील । ३ पवित्र । ४ श्रीरामचन्द्रके चरित रसका पानकरै अपर साधनके रसते अनइच्छितहोइ । ५ श्रीकहीं लक्ष्मी, धन, जाति, कुल, युवा, विद्या, ज्ञान, ध्यानका मद ।

शिव चतुरानन देखि डराहीं * अपरजीव केहि लेखे माहीं ॥
दोहा–व्यापि रह्यो संसार महँ, माया कटक प्रचण्ड ॥
सेनापति कामादि भट, दम्भ कपट पाखण्ड ॥ १०० ॥
सो दासी रघुवीरकी, समुझै मिथ्या सोपि ॥
छुटै न राम कृपा विनु, नाथ कहौं प्रण रोपि ॥ १०१ ॥
सोमाया सब जगहि नचावा * जासु चरित लखि काहु न पावा॥
सोइ प्रभु भ्रूविलास खगराजा * नाच नटीइव सहि
सोइ सच्चिदानन्द घनश्यामा * अज विज्ञान रूप गुणधामा ॥
व्यापकब्रह्म अखंड अनन्ता *अखिल अमोघ एक भगवन्ता॥
अगुण अदम्भ गिरा गोतीता * समदर्शी अनवद्य अजीता ॥
निर्गुण निराकार निर्मोहा * नित्य निरंजन सुख संदोहा ॥
प्रकृतिपार प्रभु सबउर वासी * ब्रह्म निरीह विरज अविनाशी ॥
इहाँ मोहकर कारण नाहीं* रविसन्मुख तम कबहुँ न जाहीं॥
दोहा–भक्त हेतु भगवान प्रभु, राम धरेउ तनु भूप ॥
किये चरित पावन परम,प्राकृत नर अनुरूप ॥ १०२ ॥
यथा अनेकन वेष धरि, नृत्य करै नट कोइ ॥
जोइ जोइ भाव दिखावै, आपु न होइ न सोइ ॥ १०३ ॥
अस रघुपति लीला उरगारी * दनुज विमोहन जनसुखकारी ॥
जो मतिमलिन विषयवशकामी*प्रभुपर मोहधरहिंइमि स्वामी ॥
नयनदोष जाकहँ जब होई * पीतवर्ण शशि कहँ कह सोई ॥
जब जेहि दिग्भ्रम होइ खगेशा* सो कह पश्चिम उगेउ दिनेशा॥
नौकारूढ चलत जग देखा * अचल मोहवश आपुहि लेखा ॥
बालक भ्रमहिं न भ्रमहिं गृहादी*कहहिं परस्पर मिथ्यावादी ॥
हरि विषइक अस मोह विहंगा* स्वप्नेहुँ नहिं अज्ञान प्रसंगा ॥
मायावश मतिमंद अभागी * हृदय जमनिका बहु विधि लागी
ते शठ हठवश संशय करहीं * निज अज्ञान राम पर धरहीं ॥

१ सफल । २ मूलप्रकृति, अव्याकृत, अध्यात्मशक्ति, माहामाया । ३ निरिच्छा । ४ मायाके विकारते रहित
५ अन्धकार । ६ सूर्य्य । ७ मोहरूपीकाई ।

दोहा–काम क्रोध मद लोभ रत¹, गृहासक्त दुखरूप ॥
ते किमि जानहिं रघुपतिहि, मूढ़ परे तमकूप ॥१०४॥
निर्गुण रूप सुलभ अति, सगुण न जानैं कोय ॥
सुगम अगम नानाचरित, सुनि मुनिमन भ्रमहोय ॥१०५॥
सुनु खगपति रघुपतिप्रभुताई * कहौं यथामति कथा सुहाई ॥
जेहिविधि मोहभयउप्रभुमोहीं *सो सब चरित सुनावौं तोहीं ॥
रामकृपा भाजन तुम ताता * हरिगुण प्रीति मोहिंसुखदाता॥
तात नहीं कछु तुमहिं दुरावौं * परमरहस्य मनोहर गावौं ॥
सुनहु रामकर सहज स्वभाऊ * जन अभिमान न राखैं काऊ ॥
संसृति मूल शूलप्रद नाना * सकल शोकदायक अभिमाना॥
ताते करहिं कृपानिधि दूरी * सेवक पर ममता अतिभूरी ॥
जिमि शिशुतनुव्रण²होइगुसाईं * मातु चिराव कठिनकी नाईं ॥
दोहा–यदपि प्रथम दुख पावै, रोवै बाल अधीर ॥
व्याधिनाश हित जननी³, गनै न सो शिशुपीर ॥१०६॥
तिमि रघुपति निज दास कर, हरहिं मान हित लागि ॥
तुलसिदास ऐसे प्रभुहिं,कस न भजहु भ्रम त्यागि॥१०७॥
रामकृपा आपनि जडताई * कहौं खगेश सुनहु मनलाई ॥
जब जब राम मनुजतनु धरहीं * भक्तिहेतु लीला बहु करहीं ॥
तब तब अवधपुरी मैं जाऊँ * शिशुलीला विलोकि हर्षाऊँ ॥
जन्म महोत्सव देखौं जाई * वर्ष पाँच तहँ रहौं लुभाई ॥
इष्टदेव मम बालक रामा * शोभा वपुष⁴ कोटि शतकामा ॥
निज प्रभु वदन निहारि निहारी* लोचन सफल करौं उरगारी ॥
लघुवायस वपु धारि हरि संगा * देखौं बालचरित बहुरंगा ॥
दोहा–लरिकाईं जहँ जहँ फिरहिं, तहँ तहँ संग उड़ाउँ ॥
जूठन परै अजिर⁵ महँ, सो उठाय पुनि खाउँ ॥१०८॥
एक बार अतिशय प्रबल, चरित कीन्ह रघुवीर ॥

१ आसक्त । २ बड़तोर-फोड़ा । ३ माता । ४ देह । ५ आँगन ।

सुमिरत प्रभु लीला सोई, पुलकित भयउ शरीर ॥१०९॥

कहै भुशुण्डि सुनहु खगनायक * रामचरित सेवक सुखदायक ॥
नृपमन्दिर सुन्दर सब भाँती * खचितकनकमणिनानाजाती ॥
वरणि नजाय रुचिर अँगनाई * जहँ खेलहिं नित चारिउभाई ॥
बाल विनोद करत रघुराई * विचरतअजिरजननिसुखदाई ॥
मरकत मृदुल कलेवरशामा * अंग अंग प्रति छविबहुकामा ॥
नवराजीव अरुण मृदुचरणा * पदपंकजनखशशिद्युतिहरणा ॥
ललितअंग कुलिशादिक चारी * नूपुर चारु मधुर रव कारी ॥
चारु पुरट मणि रचित बनाई * कटिकिंकिणिकलमुखरसुहाई ॥

दोहा–रेखा त्रय सुन्दर उदर, नाभि रुचिर गंभीर ॥
उरआयत भ्राजत विविध, बालविभूषण चीर ॥११०॥

अरुणपाणि नखकरंज मनोहर * बाहु विशाल विभूषण सोहर ॥
कन्धबाल केहरि दर[11]ग्रीवा * चारु चिबुकआनन[12]छबिसीवा ॥
कल[13]बल वचन अधर अरुणारे * दुइ दुइ दशन विशद वरवारे ॥
ललित कपोल मनोहर[14] नासा * सकलसुखदशशिकरसमहासा ॥
नीलकंज लोचन भवमोचन * भ्राजत भाल तिलकगोरोचन ॥
विकट[15] भृकुटि[16]सम श्रवण[17]सुहाये * कुंचित[18]कच[19] मेचकछबिछाये ॥
पीत झीन झँगुलि तनु सोही * किलकनिचितवनिभावतमोही ॥
रूपराशि नृप अजिर विहारी * नाचहिं निज प्रतिबिंब निहारी ॥
मोसनकरहिं विविध विधि क्रीडा * वर्णत चरित होत मनव्रीडा ॥
किलकत मोहिं धरन जबधावहिं * चलौंभाजि तब पूपदेखावहिं ॥

दोहा–आवत निकट हँसहिं प्रभु, भाजत रुदन कराहिं ॥
जाउँ समीप गहन पद, फिरि फिरि चितै पराहिं ॥ १११ ॥
प्राकृत शिशु इव लीला, देखि भयउ मोहिं मोह ॥
कवन चरित्र करत प्रभु, चिदानन्द सन्दोह ॥ ११२ ॥

इतना मन आनत खगराया * रघुपति प्रेरित व्यापी माया ॥

१ क्रीडा । २ घरकेआँगन । ३ माताकेसुखदाता । ४ श्यामणि । ५ कोमल । ६ सुन्दर । ७ सुवर्ण । ८ पेट । ९ चाँदी । १० अँगुरियाँ । ११ शंख । १२ मुख । १३ तोतरे । १४ रुचिर । १५ टेढी । १६ भौंहैं । १७ कान । १८ घुघुवारे । १९ बाल ।

सो माया न दुखद मोहिं काहीं * आनजीव इव संसृति नाहीं ॥
नाथ इहाँ कछु कारण आना * सुनहु सो सावधान हरियाना ॥
ज्ञान अखण्ड एक सीतावर * मायावश्य जीव सचराचर ॥
जो सबके रह ज्ञान एक रस * ईश्वर जीवहि भेद कहहु कस ॥
मायावश्य जीव अभिमानी * ईशवश्य माया गुणखानी ॥
परवश जीव स्ववश भगवन्ता * जीव अनेक एक श्रीकन्ता ॥
मृषा भेद यद्यपि कृतमाया * विनु हरि जाइन कोटि उपाया ॥
दोहा–रामचन्द्रके भजन विनु, जो चह पद निर्वाण ॥
ज्ञानवन्त अपि सोपि नर, पशु विनुपूँछ विषाण ॥ ११३ ॥
राकापति षोडश उगहिं, तारागण समुदाय ॥
सकलगिरिन दव लाइये, रविविनु राति नजाय ॥ ११४ ॥
ऐसे विनु हरिभजन खगेशा * मिटै न जीवन केर कलेशा ॥
हरिसेवकहिं न व्याप अविद्या * प्रभु प्रेरित तेहि व्यापै विद्या ॥
ताते नाश न होइ दासकर * भेद भक्ति बाढे विहंगवर ॥
भ्रमते चकित राम मोहिं देखा * बिहँसे सो सुन चरित विशेषा ॥
तेहि कौतुक कर मर्म नकाहू * जाना अनुज न मातु पिताहू ॥
जानु पाणि धाये मोहिं धरणा * श्यामलगात अरुण मृदु चरणा ॥
तब मैं भागि चलेउँ उरगारी * रामगहन कहँ भुजा पसारी ॥
जिमि जिमि दूरउड़ाउँ अकाशा * तिमितिमिभुजदेखौंनिजपासा ॥
दोहा–ब्रह्मलोक लगि गयउँ मैं, चितवत पाछ उड़ात ॥
युग अंगुल कर बीचरह, राम भुजहि मोहिंतात ॥ ११५ ॥
सप्तावरण भेद करि, जहँ लगि रहि गति मोरि ॥
गयो तहाँ प्रभु भुज निरखि, व्याकुल भयों बहोरि ॥ ११६ ॥
मूँदेउ नयन त्रासित जब भयऊँ * पुनि चितवत कोशलपुरगयऊँ ॥
मोहिं विलोकि राम मुसकाहीं * बिहँसत तुरत गयउँ मुखमाहीं ॥
उदर माँझ सुन अंडजराया * देखेउँ बहु ब्रह्मांड निकाया ॥

१ जन्म मरण । २ पूर्णमासीका सोलह कला युक्त चन्द्रमा । ३ सूर्य्य । ४ माया । ५ लाल । ६ कोमल । ७ गरुड ।

अति बिचित्र तहँ लोक अनेका * रचना अमित एकते एका ॥
कोटिन चतुरानन गौरीशा * अगणितउडुगण रविरजनीशा॥
अगणित लोकपाल यमकाला * अगणित भूधर भूमि विशाला॥
सागर सरि सर बिपिन अपारा * नाना भाँति सृष्टि विस्तारा॥
सुर मुनि सिद्ध नाग नर किन्नर * चारि प्रकार जीव सचराचर ॥
दोहा–जो नहिं देखा नहिं सुना, जो मनहूँ न समाय ॥
सब अद्भुत तहँ देखेउँ, वर्णि कवन विधि जाय ॥११७॥
एक एक ब्रह्माण्ड महँ, रहेउँ वर्ष शत एक ॥
यहि विधि मैं देखत फिरेउँ, अण्डकटाह अनेक ॥ ११८ ॥
लोक लोक प्रति भिन्न विधाता * भिन्न विष्णुशिवमनुदिशित्राता॥
नर गन्धर्व भूत वैताला * किन्नर निशिचरपशु खगव्याला
देव दनुज गण नाना जाती * सकल जीव तहँ आनहिंभाँती॥
महि सरि सागर रस गिरि नाना*सब प्रपंच तहँ आनहिं आना ॥
अंडकोश प्रति प्रति निजरूपा * देखेउँ जिनस अनेक अनूपा ॥
अवधपुरी प्रतिभुवन निहारी * सरयू भिन्न भिन्न नर नारी ॥
दशरथ कौशल्यादिक माता * विविध रूप भरतादिक भ्राता॥
प्रतिब्रह्माण्ड राम अवतारा * देखेउँ बालविनोद अपारा ॥
दोहा–भिन्न भिन्न सब देखेउँ, अति विचित्र हरियान ॥
अगणित भुवन फिरेउँ मैं, राम न देखा आन ॥ ११९ ॥
सोइ शिशुपन सोइ शोभा, सोइ कृपालु रघुवीर ॥
भुवन भुवन देखत फिरेउँ, प्रेरित मोह समीर ॥ १२० ॥
भ्रमत मोहिं ब्रह्माण्ड अनेका * बीते मनहुँ कल्पशत एका ॥
फिरतफिरत निजआश्रमआयउँ* तहँपुनिरहिकछुकालगँवायउँ॥
निज प्रभुजन्म अवध सुनि पायउँ* निर्भर प्रेम हर्षि उठि धायउँ ॥
देखेउँ जन्ममहोत्सव जाई * जेहि विधि प्रथमकहा मैंगाई ॥
राम उदर देखेउँ जगनाना * देखत बनै न जात बखाना ॥

१ पर्वत । २ नदी । ३ तालाब । ४ वन । ५ संसारकीबातें–रचना । ६ ब्रह्माण्ड । ७ लडकपन ।

तहँ पुनि देखेउँ रामसुजाना * मायापति कृपालु भगवाना ॥
करौं विचार बहोरि बहोरी * मोहकलिलव्यापितमतिभोरी ॥
उभय घरीमहँ मैं सब देखा * भयउँ भ्रमितमनमोहविशेषा ॥
दोहा-देखि कृपालु विकल मोहिं, विहँसे तब रघुबीर ॥
विहँसतही मुख बाहर, आयउँ सुनु मतिधीर ॥ १२१ ॥
सोइ लरिकाई मोहिंसन, लगे करन पुनि राम ॥
कोटि भाँति समुझावौं, मन न लहै विश्राम ॥ १२२ ॥
देखि चरित यह सो प्रभुताई * समुझत देह दशा बिसराई ॥
धरणिपरेउँ मुख आव न बाता * त्राहि त्राहि आरतजन त्राता ॥
प्रेमाकुल प्रभु मोहिं विलोकी * निज माया प्रभुता तब रोकी ॥
कर सरोज प्रभु मम शिर धरेऊ * दीनदयालु दुसह दुख हरेऊ ॥
कीन्ह राम मोहिं विगत विमोहा * सेवक सुखद कृपा सन्दोहा ॥
प्रभुता प्रथम विचार विचारी * मनमहँ होइ हर्ष अतिभारी ॥
भक्तवच्छलता प्रभुकै देखी * उपजा मम उर हर्ष विशेषी ॥
सजलनयन पुलकित करजोरी * कीन्ही बहुविधि विनय बहोरी ॥
दोहा-सुनि सप्रेम मम वाणी, देखि दीन निजदास ॥
वचनसुखद गम्भीर मृदु, बोले रमानिवास ॥ १२३ ॥
कागभुशुण्डी माँगुवर, अतिप्रसन्न मोहिं जानि ॥
अणिमादिकसिधिअपरानिधि, मोक्षसकलसुखखानि१२४॥
ज्ञान विवेक विरति विज्ञाना * मुनिदुर्लभ गति जो जगजाना ॥
आजु देउँ सब संशय नाहीं * माँगु जो तोहिं भाव मन माहीं॥
सुनि प्रभुवचन बहुत अनुरागेउँ * मन अनुमान करनतबलागेउँ ॥
प्रभुकह देन सकल सुखसही * भक्ति आपनी देन न कही ॥
भक्ति हीन गुण सुख सब ऐसे * लवण विना बहु व्यंजन जैसे ॥
भक्तिहीन सुख कवने काजा * अस विचारि बोलेउँ खगराजा॥
जो प्रभु होइ प्रसन्न वर देहू * मोपर करहु कृपा अरु नेहू ॥

१ मोहसे विरीहुई । २ बावली । ३ दोघडी । ४ घर । ५ अष्टसिद्धिनवनिधि । ६ भोजन ।

मनभावत वर माँगौ स्वामी * तुम उदार उर अन्तर्यामी ॥
दोहा–अविरल भक्ति विशुद्ध तव, श्रुति पुराण जो गाव ॥
जेहि खोजत योगीश मुनि, प्रभु प्रताप कोउ पाव ॥१२५॥
भक्त कल्पतरु प्रणतहित, कृपासिन्धु सुखधाम ॥
सोइ निज भक्ति मोहिं प्रभु, देहु दया करि राम ॥ १२६ ॥
एवमस्तु कहि रघुकुल नायक * बोले वचन परम सुखदायक ॥
सुनु वायस तैं परमसयाना * काहेन माँगसि अस वरदाना ॥
सब सुखखानि भक्ति तैं माँगी * नाहिंजगकोउतोहिंसमबडभागी॥
जो मुनि कोटियतन नहिं लहहीं * के जप योग अनल तनु दहहीं ॥
रीझेउँ तोरि देखि चतुराई * माँगेउ भक्ति मोहिं अतिभाई ॥
सुनु विहंग प्रसाद अब मोरे * सब शुभगुण वसिहें उरतोरे ॥
भक्ति ज्ञान विज्ञान विरागा * योगचरित्र रहस्य विभागा ॥
जानब तैं सबहीं कर भेदा * मम प्रसाद नहिं साधन खेदा ॥
दोहा–मायासम्भव सकल भ्रम, अब नहिं व्यापिहितोहिं ॥
जानेसि ब्रह्म अनादि अज, अगुण गुणाकर मोहिं ॥१२७॥
मोहिं भक्ति प्रिय सन्तत, अस विचारिसुनु काग ॥
कायवचन मन मम चरण, करहु अचलअनुराग ॥ १२८ ॥
अब सुन परम विमल ममवानी * सत्यसुगम निगमादिबखानी ॥
निज सिद्धांत सुनावौं तोहीं * सुन मन धरि सब तजि भजु मोहीं
मम माया संभव संसारा * जीव चराचर विविध प्रकारा ॥
सब ममप्रिय सब मम उपजाये * सबते अधिक मनुजमोहिं भाये॥
तिन्हमहँद्विज द्विजमहँ श्रुतिधारी * तिनमहँनिगमधर्म अनुसारी॥
तिन्हमहँ प्रियाविरक्त पुनिज्ञानी * ज्ञानिहुँते अतिप्रिय विज्ञानी ॥
तिनतेपुनिमोहिंप्रिय निजदासा * जेहिगतिमोरिन दूसरि आसा ॥
पुनिपुनिसत्यकहौंतोहिं पाहीं * मोहिं सेवकसमप्रियकोउ नाहीं॥
भक्तिहीनाविरंचि किन होई * सब जीवनमहँ अप्रिय सोई ॥

१ सबकछुदेनेयोग्य । २ अन्तरकेजाननहार । ३ अखंड । ४ वेद । ५ श्रीरामचन्द्र। ६अग्नि । ७ भिन्नभिन्न । ८ दु:ख । ९ उत्पन्न । १० शरीर । ११ अनुभव । १२ ब्राह्मण । १३ वेदके जाननेवाले । १४ वेदके अनुसारचलनेवाले । १५ वैरागी-ब्रह्मज्ञान जाननेवाले ।

भक्तिवन्त अति नीचौ प्राणी * मोहिं परमप्रिय सुनु ममवाणी॥
दोहा–शुचि सुशील सेवकसुमति, कहुप्रिय काहि न लाग ॥
श्रुति पुराण कह नीति अस, सावधान सुनु काग ॥१२९॥
एक पिताके विपुल कुमारा * होइँ पृथककगुण शील अचारा ॥
कोउ पण्डित कोउ तापसज्ञाता * कोउ धनवन्तशूर कोउ दाता ॥
कोउ सर्वज्ञ धर्मरत कोई * सबपरपितहिप्रीतिसमहोई ॥
कोउ पितुभक्त वचनमनकर्म्मा * स्वप्नेहु जान न दूसर धर्म्मा ॥
सो प्रिय सुतपितुप्राणसमाना * यद्यपि सो सब भाँति अजाना॥
इहिविधि जीव चराचर जेते * त्रिजग देव नर असुर समेते ॥
अखिलविश्व यह ममउपजाया * सब पर मोरि बराबरि दाया ॥
तिनमहँ जो परि हरि सब माया * भजहिं मोहिंमनवचअरुकाया॥
दोहा–पुरुष नपुंसक नारि नर, जीव चराचर कोइ ॥
सर्व भाव भजु कपट तजि, मोहिं परमप्रियसोइ ॥१३०॥
सो०–सत्य कहौं खग तोहिं, शुचि सेवक मम प्राणप्रिय ॥
असविचारि भजु मोहिं परिहरि आश भरोस सब ॥४॥
कबहुँ काल नहिं व्यापै तोहीं * सुमिरेहु भजेहु निरंतर मोहीं ॥
प्रभु वचनामृत सुनि न अघाऊँ * तनुपुलकित मन अतिहर्षाऊँ ॥
सो सुखजानै मन अरु काना * नहिं रसना प्रति जाइबखाना ॥
प्रभु शोभासुख जानत नयना * कहिकिमिसकैंतिन्हैंनाहिंवयना॥
बहुविधि राम मोहिं शिख देई * लगे करन शिशु कौतुक तेई ॥
सजलनयनकछुमुखकरिरूखा * चितै मातु तनुलागी भूखा ॥
देखि मातु आतुर उठिधाई * कहि मृदुवचन लिये उरलाई ॥
गोद राखि कराय पय पाना * रघुपतिचरितललितकरिगाना॥
सो०–जेहिसुखलागिपुरारि, अशिवभेष कृत शिवसुखद ॥
अवधपुरी नर नारि, तेहि सुखमहँ संततमगन ॥५॥
सोइ सुख कर लवलेश, जिनबारक स्वप्नेहु लहेउ ॥

१ अनेक। २ अलग। ३ मूर्ख। ४ समस्त। ५ त्याग। ६ सदासर्वदा। ७ जिह्वा। ८ वाणी। ९ बालपन। १० सुंदर। ११ महादेवजी।

ते नहिं गनहिं खगेश, ब्रह्म सुखहिं सज्ञान सुमति ॥६॥
मैं पुनि रह्यों अवध कछुकाला * देख्यों बालविनोद रसाला ॥
रामप्रसाद भक्ति वर पायउँ * प्रभुपद वन्दिनिजाश्रमआयउँ॥
तबते मोहिं न व्यापी माया * जबते रघुनायक अपनाया ॥
यह सब गुप्तचरित मैं गावा * हरिमाया जिमि मोहिंनचावा॥
निज अनुभव अब कहौंखगेशा* विनु हरिभजननजाहिंकलेशा ॥
राम कृपा विनु सुनु खगराई * जानि नजाइ राम प्रभुताई ॥
जाने विनु नहोइ परतीती * विनु परतीति होइ नहिंप्रीती ॥
प्रीति विना नहिं भक्ति दृढाई * जिमिखगेशजलकी चिकनाई॥
सो०-विनुगुरु होइ कि ज्ञान, ज्ञान कि होइ विराग विनु ॥
गावहिं वेद पुरान, सुख कि लहहिं विनु हरि भगति ॥७॥
कोउ विश्राम कि पाव, तात सहज सन्तोष विनु ॥
चलै कि जल विननाव, कोटि यतन करि पचिमरिय ॥८॥
विनु सन्तोष न कामनशाहीं * काम अछंत सुखस्वप्नेहु नाहीं ॥
रामभजन विनुमिटहि नकामा * थलविहीन तरुकबहुँकिजामा ॥
विना ज्ञानकी समता आवै * कोउअवकाशकिनभविनुपावै॥
श्रद्धा विना धर्म नहिं होई * विनु महि गन्ध कि पावै कोई ॥
विनु तप तेज कि करुविस्तारा * जल विनु रस कि होयसंसारा॥
शीलकि मिलुविनुबुधसेवकाई * जिमि विनुतेज न रूप गुसाँई ॥
निजसुख[११]विनुमनहोइ कि थीरा * परस[१२] कि होइविहीनसमीरा[१३] ॥
कवनेउसिद्धि कि विनुविश्वासा * विनहरिभजननभवभयनाशा ॥
दोहा-विनु विश्वास भक्ति नहिं, तेहि विन द्रवहिं[१४] न राम ॥
रामकृपा विनु स्वप्नेहु, मनकि लहै विश्राम ॥१३१॥
सो०-अस विचारि मतिधीर, तजि कुतर्क संशय सकल ॥
भजहु राम रणधीर, करुणाकर सुन्दर सुखद ॥९॥
निजमति सरिस नाथ मैं गाई * प्रभु प्रताप महिमा खगराई ॥

१ शिशुक्रीडा । २ अपनानिवासस्थान । ३ सिद्धांत । ४ नआयेकोहर्ष नगयेकोशोच । ५ कामना । ६ रहते । ७ वृक्ष ।
८ आकाश । ९ पृथ्वी । १० पंडित । ११ आत्मक । १२ छूना । १३ वायु । १४ कृपा ।

कह्यों न कछु करि युक्ति विशेषी * यह सब मैं निज नयनन देखी॥
महिमा नाम रूप गुणगाथा * सकल अमित अनन्त रघुनाथा॥
निज निज मति मुनि हरि गुण गावहिं * निगम शेष शिव पार न पावहिं॥
तुम्हहिं आदि खगमशक प्रयन्ता * नभ उड़ाहिं नहिं पावहिं अन्ता॥
तिमि रघुपति महिमा अवगाहा * तात कबहुँ कोउ पाव कि थाहा॥
रामकाम शतकोटि सुभगतन * दुर्गा कोटि अमित अरिमर्दन॥
शक्र कोटिशत सरिस विलासा * नभ शत कोटि अमित अवकाशा॥
दोहा–मरुत कोटिशत विपुल बल, रवि शत कोटि प्रकाश॥
शशि शतकोटि सुशीतल, शमन सकल भवत्रास॥१३२॥
काल कोटि शत सरिस अति, दुस्तर दुर्ग दुरन्त॥
धूमकेतु शत कोटि सम, दुराधर्ष भगवन्त॥१३३॥
प्रभु अगाध शत कोटि पताला * शमन कोटिशत सरिस कराला॥
तीरथ अमित कोटि शत पावन * नाम अखिल अघपुंज नशावन॥
हिमगिरि[11] कोटि अचल रघुवीरा * सिन्धु कोटिशत सरिस गँभीरा॥
कामधेनु शत कोटि समाना * सकल कामदायक भगवाना॥
शारद कोटि अमित चतुराई * विधि शत कोटि अमित निपुणाई॥
विष्णु कोटिशत पालनकर्ता * रुद्र कोटिशत सम संहर्ता॥
धनद[12] कोटिशत सम धनवाना * माया कोटि प्रपंच निधाना॥
धरा[13] धरण शतकोटि अहीशा * निरवधि निरुपम प्रभु जगदीशा॥
छंद–निरवधि निरूपम राम सम नहिं आन निगमागम कहैं॥
जिमि कोटिशत खद्योत[14] रवि कहँ कहत अति लघुता लहैं॥
इहि भाँति निज निज मति विलास मुनीश हरिहि बखानहीं॥
प्रभु भावगाहक अति कृपालु सप्रेम सुनि सुख पावहीं॥२१॥
दोहा–राम अमित गुणसागर, थाह कि पावै कोइ॥
सन्तन सन जस कछु सुनेउँ, तुमहिं सुनायउँ सोइ॥१३४॥
सो०–भाववश्य भगवान, सुखनिधान करुणाभवन॥

१ आँखें। २ अथाह। ३ सुन्दर। ४ शत्रु। ५ इंद्र। ६ विस्तारित। ७ ताकियोग्यनहीं। ८ ज्यहिकर अन्त पावनादूरिहै।
९ अग्नि। १० दूरि है धारणा जिनकी। ११ हिमाचल। १२ कुबेर। १३ पृथ्वी। १४ जुगुनू।

तजि ममता मद मान, भजिय राम सीतारमण ॥ १० ॥
सुनि भुशुंडके वचन सुहाये * हर्षित खगपति पंख फुलाये ॥
नयन नीर मन अतिहर्षाना * श्रीरघुपति प्रताप उर आना ॥
पाछिलमोह समुझि पछिताना * ब्रह्म अनादि मनुजकरि जाना ॥
पुनि पुनि कागचरण शिरनावा * जानि रामसम प्रेम बढावा ॥
गुरु विनु भवनिधि तरै न कोई * जो विरंचि शंकरसम होई ॥
संशयसर्प ग्रसेउ मोहिं ताता * दुख दल हरि कुतर्क बहु व्राता ॥
तव स्वरूप गारुडि रघुनायक * मोहिं जियायहु जनसुखदायक ॥
तव प्रसाद मम मोह नशाना * रामरहस्य अनूपम जाना ॥
दोहा– ताहि प्रशंसेउ विविध विधि, शीश नाइ करजोरि ॥
वचन सप्रेम विनीत मृदु, बोलेउ गरुड बहोरि ॥ १३५ ॥
प्रभु अपने अविवेक ते, पूछौ स्वामी तोहिं ॥
कृपासिन्धु सादर कहहु, जानि दास निज मोहिं ॥ १३६ ॥
तुम सर्वज्ञ तज्ञ तमपारा * सुमति सुशील सरल आचारा ॥
ज्ञान विरति विज्ञाननिवासा * रघुनायकके प्रियतुम दासा ॥
कारण कवन देह यह पाई * तात सकल मोहिं कहहुबुझाई ॥
रामचरित सर सुन्दर स्वामी * पायहु कहाँ कहहु नभगामी ॥
नाथ सुना मैं अस शिव पाहीं * महाप्रलयमहँ क्षय तव नाहीं ॥
मृषा वचन नहिं शंकर कहहीं * सो मेरे मन संशय अहहीं ॥
अग जग जीव नाग नरदेवा * नाथ सकल जग कालकलेवा ॥
अंडकटाह अमित लयकारी * काल महादुरतिक्रम भारी ॥
सो०–तुमहिं न व्यापै काल, अतिकराल कारण कवन ॥
सो मोहिं कहहु कृपाल, ज्ञानप्रभाव कि योग बल ॥ ११ ॥
दोहा–प्रभु तव आश्रम आयउँ, मोर मोह भ्रम भाग ॥
कारण कवन सो नाथ अब, कहहु सहितअनुराग ॥ १३७ ॥
गरुड़ गिरा सुनि हर्षेउ कागा * बोलेउ उमा सहित अनुरागा ॥

१ गरुडमंत्र जिससे साँपका विष उतरिजाय । २ परमतत्त्ववेत्ता । ३ अविद्यातेपरे । ४ अनेकब्रह्मांडविस्तारित । ५ दुस्तर ।

धन्य धन्य तव मतिउरगारी * प्रश्न तुम्हार मोहिं अति प्यारी॥
सुनि तव प्रश्न सप्रेम सुहाई *बहुत जन्मकी सुधि मोहि आई॥
सब निज कथा कहौं मैं गाई * तात सुनहु सादर मनलाई॥
जप तप मख शम दमव्रत दाना * विरति विवेक योग विज्ञाना॥
सबकर फल रघुपतिपद प्रेमा * तेइ विनु कोइ न पावै क्षेमा॥
इहि तनु राम भक्ति मैं पाई * ताते मोहिं ममता अधिकाई॥
जेहिते कछु निज स्वारथ होई * तेहि पर ममता कर सब कोई॥
सो०—पन्नगारि असि नीति, श्रुति सम्मत सज्जन कहहिं॥
अतिनीचहुसन प्रीति, करिय जानि निज परमहित॥१२॥
पाट कीटते होइ, ताते पाटम्बर रुचिर॥
कृमि पालैं सब कोइ, परम अपावन प्राणसम॥ १३॥
स्वारथ सर्व्व जीव कहँ एहा * मन क्रम वचन राम पद नेहा॥
सोइ पावन सोइ सुभग शरीरा * जोतनु पाइ भजिय रघुवीरा॥
रामविमुख लहि विधिसम देही * कवि कोविद न प्रशंसहिं तेही॥
राम भक्ति यहि तनुमहँ जामी * ताते मोहिं परम प्रियस्वामी॥
तजौं न तनु निजइच्छा मरणा * तनु विनु वेद भजन नहिं वरणा॥
प्रथम मोह मोहिं बहुत विगोवा * राम विमुख सुखकबहुँ नसोवा॥
नाना जन्म कर्म्म पुनि नाना * किये योग जप तप मख दाना॥
कवन योनि जन्मेहुँ जहँ नाहीं * मैं खगेश भ्रमि भ्रमि जगमाहीं॥
देखेहुँ सब करि कर्म्म गुसाई * सुखी न भयउँ अबहिं की नाई॥
सुधि मोहिं नाथ जन्मबहु केरी * शिवप्रसाद मति मोह न घेरी॥
दोहा—प्रथम जन्मके चरित अब, कहौं सुनहु विहँगेश॥
सुनि प्रभु पदरति ऊपजै, जाते मिटैं कलेश॥ १३८॥
पूर्वकल्पमें एकप्रभु, कलियुग मलकर मूल॥
नर अरु नारि अधमरत, सकल निगम प्रतिकूल॥ १३९॥
तेहि कलियुग कोशलपुर जाई * जन्मत भयउँ शूद्र तनु पाई॥

१ कुशल। २ गरुड। ३ कीडा। ४ भरमाया। ५ यज्ञ ६ गरुड। ७ प्रीति। ८ पाप। ९ वेद।

